खोज में उपलब्ध

# हस्तलिखित हिंदी ग्रंथों

का

## त्रयोदश त्रैवार्षिक विवरण

[ सन् १९२६-१९२८ ई० ]


संपादक

स्वर्गीय रा० ब० डा० हीरालाल, डी० लिट्, एम० आर० ए० एस०

( श्री बटेकृष्ण एम० ए० द्वारा अंगरेजी से हिंदी में रूपांतरित )





उत्तर प्रदेशीय शासन के संरक्षण में काशी नागरीप्रचारिणी सभा
द्वारा संपादित और प्रकाशित

काशी

सं० २०१० वि०

# सूची

# वक्तव्य

प्रस्तुत खोज-विवरण को हिंदी में रूपांतरित करके सं० २००५ वि० ( सन् १९४९ ई० ) में ही उत्तरप्रदेश के राज्यशासन के पास प्रकाशनार्थ भेज दिया गया था। परंतु राजकीय मुद्रणालय के अत्यधिक कार्यव्यस्त रहने के कारण इसकी छपाई न हो सकी। इस प्रकार यह अप्रकाशित ही रह गया। इस विवरण के अतिरिक्त १९२९ से १९४० ई० तक के और भी सात त्रैवार्षिक बृहत्काय विवरण अप्रकाशित पड़े हुए हैं और आठवाँ तैयार हो रहा है। कहना नहीं होगा कि इनके अप्रकाशित रहने से हिंदी साहित्य के अनुसंधान कार्य में बड़ी बाधा पड़ रही थी। अनुसंधायकों की सुविधा के लिये आवश्यकता पड़ने पर अप्रकाशित विवरण भी उन्हें देखने को दिए जाते हैं। परंतु इसका एक दुष्परिणाम यह होता है कि विवरणों के जीर्ण पन्ने बार बार खोलने-बाँधने से नष्ट हो जाते हैं। नष्ट पन्नों के स्थान पर नये पन्ने लिखकर जोड़ने पड़ते हैं। परंतु कई हाथों द्वारा प्रतिलिपि होने में मूल पन्नों के पाठ के कुछ-न-कुछ बदल जाने की आशंका बनी रहती है। इन सब बातों को देखते हुए इनका अप्रकाशित रहने देना उचित नहीं था। सभा इन्हें छपाने के लिये बहुत उत्सुक रही। सं० २००७ ( सन् १९५१ ) में सभा ने खोज विभाग के तत्कालीन निरीक्षक डा० वासुदेव शरण अग्रवाल के सुझाव के अनुसार उत्तर प्रदेशीय राज्य शासन के सम्मुख एक योजना रखी। इसमें राजकीय मुद्रणालय की व्यस्तता देखते हुए विवरणों को अन्यत्र से छपा लेने का सुझाव था। उस समय इन सात विवरणों को कुछ संक्षिप्त करके छपाने का व्यय ९०७००) कूता गया था। राज्यशासन ने उदारतापूर्वक इस प्रस्ताव पर ध्यान दिया और संपूर्ण व्यय तो नहीं परंतु १७ दिसंबर १९५२ के आज्ञा पत्र द्वारा १००००) का अनुदान स्वीकार किया। इस अनुदान को दृष्टि में रखते हुए यथासंभव संक्षेप करके विवरणों को प्रकाशित कर देने का निश्चय किया गया। सभा ने इसके पूर्व भी विवरणों को कुछ संक्षिप्त करके छापने का निश्चय किया था। और मिति २० श्रावण २०१० वि० ( तदनुसार ५ अगस्त १९५३ ई० ) की खोज विभाग की उपसमिति ने निश्चय किया कि लगभग एक एक हजार पृष्ठों की तीन जिल्दों में जितने भी विवरण छप सकें प्रस्तुत किए जाँय। इसी निश्चय के अनुसार ये विवरण छापे जा रहे हैं। प्रथम जिल्द पाठकों के सामने है। इसमें सन् १९२६–२८ का त्रैवार्षिक विवरण है जिसका मूल रूप अब तक के प्रकाशित सभी विवरणों से अधिक विशाल था। संक्षेपीकरण के कारण ही यह एक जिल्द में प्रकाशित किया जा सका है। हमें आशा है कि शेष दो जिल्दों में आगे के कम से कम दो और त्रैवार्षिक विवरण अवश्य छाप लिए जायँगे। संक्षेप करने में इस बात का पूरा ध्यान रखा गया है कि विवरणों का मूल उद्देश्य नष्ट न होने पाए। उदाहरणों की मात्रा कम अवश्य कर दी गई है, पर कवि-परिचय ऐतिहासिक महत्व की बातें, ग्रंथ का काल निर्णय करने वाला अंश तथा अन्य आवश्यक बातें ज्यों-की-त्यों

रहने दी गई हैं। जिन निर्देशों में केवल ग्रंथ का परिचय मात्र दिया गया है उनकी पुष्पिकाओं में यदि कोई महत्त्व की बात दिखी है, या उसी के समान ग्रंथों की पुष्पिका से भिन्न बात दिखी है तो उसे भी छाप दिया गया है। प्रस्तुत निरीक्षक के हाथ में आने के पूर्व प्रस्तुत त्रैवार्षिक विवरण एकाधिक संपादकों के हाथों से गुजर चुका था। इसका संक्षेपीकरण भी कर लिया गया था। फिर भी प्रस्तुत निरीक्षक ने उन्हें फिर से देख लिया है और प्रयत्न किया है कि अनुसंधायकों की दृष्टि से जो बातें महत्त्वपूर्ण हैं वे छूटने न पाएँ। इसीलिये कई जगह काटे अंशों को भी छापने का आदेश देना पड़ा है। विवरण अंग्रेजी वर्णमाला के अनुसार सजाए गए हैं। पं० विश्वनाथ प्रसाद जी मिश्र द्वारा लिखित 'पूर्व पीठिका' में उनके परिवर्तित न करने का कारण बताया गया है। हिंदी पाठकों की सुविधा के लिये नागरी अक्षरों के क्रम से ग्रंथकारों और ग्रंथों की अनुक्रमणिकाएँ दे दी गई हैं। उन्हें देखने से पता चल जाएगा कि किस लेखक या ग्रंथ का विवरण कहाँ दिया गया है।

दीर्घ व्यवधान के बाद ये विवरण प्रकाशित हो रहे हैं। इसके लिये हम उत्तर-प्रदेश राज्यशासन के आभारी हैं जिसकी सहायता से यह संभव हो सका है और जिसको इस कार्य के संरक्षण का श्रेय प्राप्त है। हमें पूर्ण आशा है कि राज्यशासन की सहायता से अप्रकाशित सभी विवरण अब शीघ्र से शीघ्र छप जाएँगे।

वक्तव्य को समाप्त करने से पहले मैं सभा के प्रधान मंत्री डा० राजबली पांडेय के प्रति आभार प्रकट कर देना अपना कर्तव्य समझता हूँ जिन्होंने इस कार्य में पूर्ण रुचि लेते हुए इस बृहत्काय विवरण को नागरी मुद्रणालय में छपवाने का शीघ्र प्रबंध कर दिया। मुद्रणालय के मैनेजर बाबू महताबराय जी का मैं विशेष अनुगृहीत हूँ जिन्होंने प्रस्तुत विवरण को समय पर छापने के अतिरिक्त प्रूफ संशोधन के कार्य में बड़ी सहायता पहुँचाई है। खोज विभाग के अन्वेषक श्री दौलतराम जुयाल के परिश्रम और लगन से ही यह कार्य शीघ्र संपन्न हो सका है। वे और उनके सहायक श्री रघुनाथ शास्त्री भी हमारे विशेष धन्यवाद के भाजन हैं।

काशी,
पौष शुक्ल ५, सं० २०१० वि०

हजारीप्रसाद द्विवेदी
निरीक्षक,
खोज विभाग

# पूर्व पीठिका

सं० २००० में काशी नागरीप्रचारिणी सभा ने अपना अर्धशती उत्सव मनाया और उस अवसर पर यह निश्चय किया कि खोज-विभाग की विवरणिकाएँ हिंदी भाषा और नागरी लिपि में ही प्रस्तुत की जायँ। इसके पूर्व युक्त प्रांतीय सरकार को प्रकाशित करने के लिए जितनी विवरणिकाएँ दी गई थीं उनमें ग्रंथों के उद्धरणों और उनके साथ दिए उन ग्रंथों के विषय परिचय के अतिरिक्त प्रायः शेष सब अँगरेजी भाषा और रोमन लिपि में ही रहते थे। सरकार ने सन् १९२५ तक की विवरणिकाएँ प्रकाशित कर दी हैं। इसके अनंतर सभा द्वारा लिखा पढ़ी होने पर सरकार ने आगे की विवरणिकाओं के छापने की भी व्यवस्था की और उसके लिए सभा से सन् १९२६ से १९२८ तक की त्रिवर्षी की विवरणिका छापने के लिए माँगी। यह विवरणिका भूतपूर्व निरीक्षक श्री हीरालाल जी ने खोज-विभाग के साहित्यान्वेषकों की सहायता और प्रस्तुत सामग्री के आधार पर अँगरेजी में ही संपादित की थी। सभा के निश्चय के अनुसार इस और इसके आगे की विवरणिकाओं का पूर्णतया हिंदी भाषा और नागरी लिपि में होना आवश्यक था। पर पूर्णतया हिंदी भाषा में करने में सब से बड़ी बात यह उत्पन्न हुई कि सभा सन् १९०० से १९४४ तक के खोज विवरणों का जो 'संक्षिप्त विवरण' प्रकाशित कर रही है और जिसका कार्य सभा का पूर्वोक्त निश्चय होने के पूर्व ही समाप्त हो चुका था उसमें खोज के प्रस्तुत विवरणों और विवरणिकाओं का ही संकेत दिया हुआ है। अब यदि आगे की विवरणिकाओं में परिशिष्ट २ में दिए गये उद्धरणों के संकेत द्वारा हिंदी में अकारादि क्रम से कर दिए जाते तो संक्षिप्त विवरण का सारा परिश्रम निष्फल हो जाता या उसे नए सिरे से संपादित करना पड़ता। उस संक्षिप्त विवरण का कुछ अंश मुद्रणालय में छप भी गया है। ऐसी स्थिति में यही ठीक समझा गया कि रोमन लिपि के अनुसार ग्रंथों का जो अनुक्रम बनाया गया है वह ज्यों का त्यों रखा जाय और शेष अंश हिंदी भाषा में कर दिया जाय तथा सर्वत्र नागरी लिपि का नियमपूर्वक व्यवहार किया जाय। श्री हीरालाल जी द्वारा प्रस्तुत विवरणिका को हिंदी भाषा में रूपांतरित करने का कार्य सभा के अनुशीलन विभाग के अनुसंधायक और श्री पशुपति सिंहानिया छात्रवृत्ति भोक्ता श्री वटकृष्ण बी० ए० (आनर्स) एम० ए० को सौंपा गया और उनकी सहायता के लिए खोज-विभाग के वर्तमान साहित्यान्वेषक श्री दौलतराम जुयाल तथा श्री कृष्णकुमार वाजपेयी को आदेश दिया गया। श्री वटकृष्ण जी ने अत्यंत सावधानी और धैर्यपूर्वक यह कार्य संपन्न किया और कई स्थलों पर विवरणिका में भूलें भी निर्दिष्ट कीं। जब विवरणिका का छपना आरंभ किया तो अद्यतन प्राप्त सामग्री के आधार पर उसमें अनेक परिवर्तनों की आवश्यकता प्रतीत हुई। इन त्रुटियों को परिमार्जित करने और विवरणिका को समयानुकूल कर देने में दो बाधाएँ थीं। एक तो संक्षिप्त विवरण में बहुत उलट फेर करना पड़ता, दूसरे ऐसा करने में पर्याप्त समय भी लगने की संभावना है। विवरणिकाओं का बहुत

काल तक अमुद्रित पड़ा रहने देना अनुसधान की दृष्टि से हानिकर और अनुचित है। हिंदी के प्राचीन काव्यों के प्रकाशन और विवेचन तथा अनुशीलन और अनुसधान की बढ़ती हुई अभिरुचि में इन विवरणिकाओं का अति शीघ्र प्रकाशित हो जाना आवश्यक है। अत' संपादक के निश्चयों पर कोई टिप्पणी या उनके कथनों का सस्कार सुधार कहीं नहीं किया गया है। आगे की विवरणिकाएँ भी इसी क्रम से और इसी रूप में प्रस्तुत हो रही हैं। यदि सरकार ने इन्हें शीघ्र प्रकाशित कर दिया तो प्राचीन हिंदी-साहित्य के शोध के लिए बहुत कुछ सामग्री अनुसधायकों और अनुशीलकों के समक्ष अविलब प्रस्तुत हो जायगी। सक्षिप्त विवरण भी यथा शक्य शीघ्र प्रकाशित कर दिया जायगा। उसमें यत्र तत्र अनेक प्रकार की त्रुटियों का परिमार्जन करने का भी प्रयास किया गया है। मेरे विचार से अब तक की खोज स्वत' अनुसधान का एक विषय है। यदि कुछ परिश्रमी अनुसधायक इसमें श्रम करें तो हिंदी-साहित्य के इतिहासो के लिए नूतन सामग्री तो बहुत कुछ मिलेगी ही साथ ही खोज की विवरणिकाओं को भी टिप्पणियो और निष्कर्षों के द्वारा बहुत कुछ प्रामाणिक कर दिया जा सकता है। मेरा विचार है कि कुछ प्रमुख ग्रथकारों पर खोज की सामग्री के आधार पर कुछ पुस्तकें पृथक् रूप में क्रमश प्रकाशित की जायँ। इनमे अनुसधान करने वालों को विशेष लाभ तो होगा ही आलोचना करने वालों और ग्रथ सपादित करने वालो को भी सरलता होगी। अनायास उन्हे बहुत सी सामग्री घर बैठे मिल जायगी। इधर-उधर भटकने की आवश्यकता नही पड़ेगी।

काशी नागरीप्रचारिणी सभा
नाग पचमी, स० २००५ वि०

विश्वनाथ प्रसाद मिश्र,
प्रधान मंत्री
निरीक्षक खोज-विभाग
काशी नागरीप्रचारिणी सभा

# आमुख

जब मैं अपने तिरसठवें वर्ष के समीप पहुँचा, तब अपनी वृद्धावस्था को विचारते हुए मैंने यही निश्चय किया था कि मेरी प्रस्तुत की हुई चतुर्थ त्रैवार्षिक विवरणिका ही अंतिम होगी। अतः मैंने काशी नागरीप्रचारिणी सभा को लिख दिया कि सन् १९२९ ई० में कार्यकाल समाप्त होने पर मुझे अवैतनिक निरीक्षक के पद से मुक्त कर दिया जाय। किंतु सभा ने यह इच्छा प्रकट की कि अपना कार्य-भार सौंपने के पूर्व अपने भावी उत्तराधिकारी को इस कार्य में भली भाँति शिक्षित कर दें। अतएव मुझे उन रचनाकारों पर टिप्पणी लिखने का कार्य सौंपा गया है जिनके हस्तलेख आगरा स्थित सेंट जान्स कालेज में हिंदी के अध्यापक बाबू हरिहरनाथ टंडन को मिले हैं। आरंभ में उन्होंने यह कार्य बड़े उत्साह से उठाया। वे समझते थे कि इसके लिए दो मास पर्याप्त हैं। किंतु जब वे कार्य करने बैठे तब इस अवधि में वे स्वयं ही इसे पूरा न कर सके। अंततः दो वर्ष के पश्चात् समस्त कागज पत्र मेरे पास भेज दिए गए। उनके साथ बना हुआ ढाँचा भी मेरे पास आया जिसका ऐसा विस्तृत संशोधन अपेक्षित था जिससे उसका स्वरूप ही बदल जाता जिसमें उसके निर्माता का कोई लाभ न था। ऐसी स्थिति में मैंने यही निर्णय किया कि भविष्य में इस प्रकार के क्लेशकारक एवं कष्टकारक कार्यों से दूर रहना ही अच्छा है। ऐसा करने से विवरणिका के उपस्थित करने में जो विलंब हुआ उसकी क्षतिपूर्ति तो नहीं हुई, किंतु इससे कोई असुविधा भी नहीं हुई। क्योंकि विगत विवरणिका अब तक मुद्रणालय में ही पड़ी हुई है और उसके प्रकाशित होने में अभी विलंब प्रतीत हो रहा है। फिर भी मुझे खेद है कि यह देर से उपस्थित की जा रही है।

कटनी
१-१०-३१

हीरालाल

# हिंदी हस्तलेखों की खोज की तेरहवीं विवरणिका

## ( सन् १९२६, १९२७ और १९२८ ई० की )

१ कार्य विवरण—यह सन् १९२६-२८ ई० की त्रिवर्षी में हुए कार्य की विवरणिका है। इस कालकाल में अवैतनिक निरीक्षक मैं था और मेरे निरीक्षण में तीन पर्यटनकारी साहित्यान्वेषक कार्य करते थे। इनमें से दो तो स्वास्थ्य से विधिवत् कार्य करते रहे, किंतु तीसरे व्यक्ति के अस्थिर होने के कारण उन्हें कई बार कई कारणों से अलग होना भी पड़ा। वस्तुतः उनका स्थान लगभग संपूर्ण वर्ष तक रिक्त ही रहा। फिर भी यह प्रसन्नता की बात थी कि साहित्यरत्न पंडित बाबूराम बित्थरिया अपनी उस कठिन बीमारी से स्वस्थ होकर अपने पद पर पुनः आ गए जिसके कारण खोज कार्य में हुई बाधा का उल्लेख गत विवरणिका में करना पड़ा था। इस त्रिवर्षी में कुल १२०८ हस्तलेख उपलब्ध हुए हैं जो गत त्रिवर्षी से संख्या में १४८ अधिक हैं। गत त्रिवर्षी में कुल ११६० हस्तलेख मिले थे जो संख्या में तब तक की अर्थात् पचीस वर्षों के बीच की त्रिवर्षियों में सबसे अधिक थे। यह संख्या और भी बड़ी होती यदि संयुक्त प्रांत के सभी हिंदी अध्यापकों ने हमारा साथ वैसे ही सहयोग किया होता जैसे उनके सहधर्मी तिलोई मिडिल स्कूल के एक अध्यापक ने बहुत से हिंदी हस्तलेखों का विवरण स्वयं भेज कर किया और इसके लिए उन्हें यथोचित पुरस्कार भी दिया गया। यह देखकर कि अब तक ऐसे एक उपप्रांत में ही खोज कार्य पूरा करने में उन्तीस वर्ष लग गए, इस कार्य में सहयोग करने की विशेष सूचना सभी अध्यापकों को उनके अधिकारियों के जरिये दी गई। किंतु कहीं से कोई उत्तर न मिला। इस त्रिवर्षी में ८०७ ग्रंथों के हस्तलेखों का विवरण लिया गया है जिनमें से १६० ग्रंथ अज्ञात रचयिताओं के हैं। इस प्रकार शेष ७४७ ग्रंथ ५०८ रचयिताओं की कृतियाँ हैं जिन सबका विवरण प्रथम परिशिष्ट में पृथक् पृथक् दिया गया है। इनमें १ रचनाकार बारहवीं, ४ पंद्रहवीं, ११ सोलहवीं, ५९ सत्रहवीं, ९५ अठारहवीं और १९८ उन्नीसवीं शती के हैं। १३९ रचनाकारों का समय अज्ञात है।

२ हस्तलेखों का समय—निर्माण काल के अनुसार हस्तलेखों का विभाजन इस प्रकार किया गया है—

| शतियाँ | बारहवीं | तेरहवीं | चौदहवीं | पंद्रहवीं | सोलहवीं | सत्रहवीं | अठारहवीं | उन्नीसवीं | अज्ञात | जोड़ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| हस्तलेख | २ | – | – | ९ | ३९ | २०१ | २०९ | ४२० | ३९७ | १२०८ |

उपर्युक्त तालिका से स्पष्ट है कि सबसे अधिक हस्तलेख उन्नीसवीं शती के हैं। यदि सत्रहवीं और अठारहवीं शतियों की संख्याएँ जोड़ दें तो जोड़ इससे विशेष अधिक नहीं होगा, क्योंकि प्रत्येक में दो दो सौ से कुछ ही अधिक हस्तलेख हैं। सोलहवीं शती में कुल ३६ ही और पंद्रहवीं में तो उसके चौथाई हस्तलेख ही मिले हैं। तेरहवीं और चौदहवीं शतियों का तो एक भी हस्तलेख नहीं है। प्राचीनतम हस्तलेख बारहवीं शती के हैं जो केवल दो ही हैं।

चतुर्थ परिशिष्ट में महत्वपूर्ण हस्तलेखों के समय की तालिका दी हुई है। यह तालिका सन् १९२०-२२ की त्रैवार्षिक विवरणिका ( देखिए पृष्ठ ५ से १६ ) से अधिक उपयुक्त है, क्योंकि एक तो उसमें दी हुई संख्याओं में छापे की अनेक अशुद्धियां हो गई हैं और दूसरे उसके निवारणार्थ कोई शुद्धिपत्र भी उसमें नहीं दिया गया है। यह तालिका हिंदी के विद्वानों और ग्रंथ प्रकाशकों की सहायता के उद्देश्य से प्रस्तुत की गई है जिससे उन्हें सक्षेप में हस्तलेखों की जानकारी तो हो ही साथ ही उन्हें प्राप्त करने में भी सुविधा हो। यह लिपिकारों द्वारा हुई गलतियों से बचकर शुद्ध पाठ प्राप्त करने में विशेष सहायक होगी कम से कम मुझे तो विभिन्न पाठों के उपलब्ध होने से सन्देहास्पद स्थानोंपर समय-निर्णय में इससे विशेष सहायता मिली ही है। जैसे कवि तरग की एक प्रति में समय दिया है--

गये जो विक्रम वीर विताय। सत्रह सै अरु आठि गिनाय।

—( देखिए द्वितीय परिशिष्ट सख्या ४४० ए० और बी० )

दूसरी प्रति में 'आठि' की जगह 'साठि' पाठ है। गणना से मैंने 'साठि' पाठ ठीक पाया और 'आठि' गलत ( विस्तृत विवरण के लिए देखिए प्रथम परिशिष्ट सख्या ४४० )। उसी हस्तलेख में एक और भयंकर भूल थी। 'सत्रह सै संवत समय और साठ निरधार' के स्थान पर 'एकादश सवत् समय और साठ निरधार' लिखा हुआ है ( इसका भी विवेचन वहीं किया जा चुका है )।

२ हस्तलेखों के विषय—हस्तलेखों के विषय का विवरण निम्नलिखित है—

| | |
|---|---|
| धर्म | ३५८ हस्तलेख |
| दर्शन | ११४ ,, |
| पिंगल | २१ ,, |
| अलंकार | ५० ,, |
| शृंगार | १४१ ,, |
| रागरागिनी | ५१ ,, |
| नाटक | २ ,, |
| जीवन चरित | २५ ,, |
| उपदेश | ४३ ,, |
| राजनीतिक | १२ , |
| कोश | १६ ,, |

| | |
|---|---|
| ज्योतिष | १२४ हस्तलेख |
| सामुद्रिक | ९ ,, |
| गणित व विज्ञान | ६ , |
| वैद्यक | ७४ ,, |
| शालि-होत्र | ११ ,, |
| कोक | ११ , |
| इतिहास | ६० , |
| कथा कहानी | ४४ ,, |
| विविध | ८० , |
| योग | १२०८ हस्तलेख |

जैसा कि स्वाभाविक ही है धार्मिक ग्रंथ अन्य विषयों के ग्रंथों से कहीं अधिक हैं। यहाँ यह दुहराने की आवश्यकता नहीं कि भाषा कवियों का झुकाव धर्म की ओर क्यों अधिक था। विगत विवरणिकाओं में इसके कारणों का विचार किया जा चुका है। धर्म के भीतर सांप्रदायिक साहित्य की भी गणना कर ली गई है जिसके अंतर्गत सतनामी, कबीरपंथी, दादूपंथी, धामी और राधास्वामी संप्रदाय भी परिगणित हैं। सतनामी संप्रदाय के बहुत से ग्रंथ इस खोज में भी मिले हैं जिनमें दोहावली नामक ग्रंथ नया है। इस संप्रदाय के प्रवर्तक बाराबंकी जिले में कोटवा के श्री जगजीवनदास थे। उन्होंने 'सत्य नाम' की उपासना का उपदेश किया है। इसे उन्होंने सर्व सृष्टिकारक ईश्वर का वास्तविक नाम बताया है, जो माया से परे है और जो अनादि तथा अनंत है। उन्होंने मांस, मसूर (इसका लाल वर्ण रक्त सूचक माना गया है) मद्य और मादक द्रव्यों को ग्रहण करने का निषेध किया है। श्री जगजीवनदास ने स्वतः तो अनेक ग्रंथ लिखे ही हैं, उनके शिष्यों ने भी बहुत सा साहित्य प्रस्तुत किया है जिससे ईसा की सत्रहवीं सती के अंत में इस संप्रदाय की स्थापना के बाद इसका प्रचुर साहित्य निर्मित हुआ। इस संप्रदाय के विषय में यह बात उल्लेखनीय है कि इस प्रधान स्थान में उतने अधिक व्यक्ति दीक्षित नहीं हो सके जितने अधिक इस संप्रदाय के छत्तीसगढ़ शाखा में हुए जो मध्य प्रांत में अवस्थित है। वहाँ लाखों चमारों ने जो निपट निरक्षर तथा अनेकानेक अंध-विश्वासों से ओत प्रोत हैं सदियों से मूर्ति एवं भूत पूजा त्याग दी है और मांस-मदिरा तथा रक्तवर्ण की वस्तुएँ जैसे मसूर मद्य लाल मिर्चा आदि भी नहीं ग्रहण करते। उनमें इसका प्रचार एक मजदूर की गुना देशी दशा जिसने कभी कोई उपदेश नहीं किया थे केवल उसके अनुकरण पर ही सत्यनाम की अमूर्त भावना की उपासना करने लगे हैं। सन् १८२० से जब से उसने सत्यनाम की उपासना आरंभ की थी अब तक उस संप्रदाय में प्रायः ७ लाख व्यक्ति दीक्षित हो चुके हैं। आश्चर्य तो यह है कि उसके मत संबंधी और गाँव वाले ही उसका उपहास करते हैं। एक बार रायपुर जिले के उन्हीं के गाँव 'गिरोद' में उसके एक बाबा से मेरी भेंट हुई। उसने पाठक मनिया का उल्लेख बहुत ही अपमानजनक ढंग से किया। यह तब की बात है जब लाखों व्यक्ति उसे वास्तविक ज्ञानी समझकर पासी

दास के नाम से उसको पूजते थे। विगत विवरणिकाओं में दादूपंथी और कबीरपंथी धामी संप्र- के विषय में बहुत कुछ लिखा जा चुका है। केवल इसी खोज में राधा-सोआमी ( राधा-स्वामी नहीं ) सम्प्रदाय का एक ग्रंथ मिला है। यह सम्प्रदाय अभी नया उभड़ा है और हिंदी में अभी इसका अधिक साहित्य निर्मित नहीं हुआ है। दार्शनिक साहित्य में वेदांत प्रमुख है और एतद्विषयक जितने हस्तलेखों का ऊपर उल्लेख हुआ है वे सब वेदांत के ही हैं। हिंदी साहित्य के दर्शन और धर्म के ग्रंथों में वास्तविक भेद करना बहुत कठिन है। दोनों एक दूसरे में ऐसा घुल-मिल गए हैं कि उन्हें पृथक नहीं किया जा सकता। इसके बाद परिमाण और श्रेष्ठता के विचार से शृंगारी रचनाएँ आती हैं। यद्यपि कुछ कवियों ने इन रचनाओं को रहस्यात्मक या आध्यात्मिक अर्थ पहना कर ऊँचे उठाने का प्रयत्न किया है किंतु वस्तुत. ये धर्म-प्रतिकूल ही हैं। शृंगार के बाद ज्योतिष का क्रम है जिसका राष्ट्रीय जीवन पर बहुत ही प्रतिकूल प्रभाव पड़ा है। प्रत्येक पढ़े लिखे के घर में एक न एक ऐसा हस्तलेख मिलता ही है जिसमें घर से बाहर निकलने का शुभाशुभ विचार वर्णन रहता है। यदि किसी का इस ओर झुकाव हुआ तो वह ज्योतिषी बन जाता है और यदि कुछ पढ़ा-लिखा भी हुआ तो इस विषय का कुछ साहित्य भी प्रस्तुत कर देता है। इस विषय के अधिकांश ग्रंथों के रचनाकारों के नाम नहीं मिलते। वैद्यक के ग्रंथों की भी यही स्थिति है जो इसके बाद आते हैं। इतिहास और कहानियों की भी बहुत बड़ी संख्या है जो आपस में मिल जुल गई हैं किंतु कोई महत्वपूर्ण ग्रंथ नहीं मिला है। वास्तविक इति-हास तो अत्यंत अल्प है। छंद और अलंकार शास्त्र के हस्तलेख अपेक्षाकृत कम हैं किंतु जो हैं वे विभिन्न रचनाकारों के अवश्य हैं। संगीत के भी ५१ हस्तलेख मिले हैं किंतु प्राय सभी एक ही ग्रंथ की विभिन्न स्थानों पर विद्यमान प्रति लिपियाँ ही हैं। प्रकीर्णक में कुछ रोचक *ग्रंथ भी हैं जैसे विद्यारंभ कराने के नियमादि का ग्रंथ। विद्यारंभ* में सर्व-प्रथम 'ओम् नम सिद्धम्' कहा जाता है। विद्यार्थी उसका उच्चारण करता है—'ओ ना मा सी धम्' जो अशुद्ध है। तत्पश्चात् पाँचो पाटियों से युक्त खड़ियाँ सिखाई जाती हैं जो संस्कृत का अपभ्रष्ट रूप है। यह 'बतक धुनि' और तुलसीदास जी के शब्दों में दादुर-रोर से अधिक कुछ नहीं है। यह पद्धति लगभग ६० वर्ष पूर्व प्रचलित थी। मुझे स्मरण है उस समय अपना नाम एक सरकारी पाठशाला में लिखा लेने से मैं कम से कम चार पाटियाँ रटने से बच गया। इसमें 'व्यंजन सार' ऐसे ग्रंथ भी मिले हैं जिनमें स्वादिष्ट भोजन का वर्णन है।

४ **नवोपलब्धियाँ**—नवोपलब्ध रचनाएँ अधिक से अधिक १८८ हैं। नवोपलब्ध से यह तात्पर्य नहीं कि इसके पहले इन्हें कोई जानता ही न था। वस्तुत ये काशी नागरी प्रचारिणी सभा द्वारा उन्तीस वर्षों से कराए जाने वाले खोज कार्य के लिये ही नई हैं। इनमें से कुछ रचनाएँ तो टूटे-फूटे पद्यों की छोटी छोटी पुस्तिकाएँ मात्र हैं जिनका कोई महत्त्व नहीं है। जैसे बारहमासा, लावनी, स्तुति आदि। नवयुवक पति से वियुक्त विरहिणियाँ की प्रेमभरी उक्तियों में विशेष आनंद लेते हैं। बारहमासा में ऐसी ही विरहिणियों की उक्तियाँ प्रत्येक मास के क्रम से वर्णित होती हैं। इसे एक प्रकार का मासिक रोजनामचा

समझना चाहिए। लावनी सुमति व्यक्तियों की भाव रचना है जिसमें वे यथावसर अपनी अस्पष्टासक्ति का प्रदर्शन समाज को आश्चर्य चकित करने के लिये बड़ी उत्सुकता से करते हैं। इन भाव पदकारों के सामान्यतः दो संप्रदाय हैं—( १ ) कलंगी और ( २ ) तुर्रा। इनमें पहला नाम स्त्रीलिंग है और दूसरा पुल्लिंग। अतः स्त्री और पुरुष दोनों एक दूसरे को नीचा दिखाने के लिए गहरी होड़ लगाते हैं। जब इनके चंग या ढोल भी इस वाग्युद्ध में अस्त्र की भाँति सहयोग करने लगते हैं तब कभी कभी तो यह मुर्गों की लड़ाई का सा रूप धारण कर लेती है। लावनीबाजों का अब उतना प्रचार नहीं रह गया है जितना पहले कभी था। किसी लावनीबाज की अवस्था ज्यों ज्यों बढ़ती चलती है, त्यों त्यों उसमें भक्ति भावना का विकास भी होता चलता है। वह टेक के रूप में अपने उपास्यदेव को विशेष महत्त्व देने के लिए उसका नाम अधिक से अधिक जितनी बार अपनी स्तुतियों में ला सकता है लाने का प्रयत्न करता है। ऐसी रचना के लिए द्वितीय परिशिष्ट में संख्या ९१ ( भी ) को देखिए। एक कट्टर हिंदू के लिए ऐसे अशुद्ध पद वर्जित हैं, किंतु धार्मिक गीतों को छूट मिल जाने से साधुओं को ऐसे पदों के लिए प्रोत्साहन मिल गया है। इसके परिणाम स्वरूप बहुत सा कूड़ा करकट अवश्य एकत्र हो गया है, फिर भी इसमें कुछ वास्तविक काम भी हुआ है। कुछ साधुओं की रचनाएँ भी उत्तमकोटि की मानी जाती हैं। हिंदी का सर्वोत्कृष्ट कवि एक साधु ही था। वर्तमान खोज में वास्तविक महत्त्व की भी कुछ रचनाएँ उपलब्ध हुई हैं जिन्हें प्रथम एवं द्वितीय परिशिष्टों में देखा जा सकता है। यह मैं पाठकों पर ही छोड़ देता हूँ कि आप उन्हें स्वतः पढ़ें और अपने मतानुकूल उनके अच्छे बुरे का निर्णय करें क्योंकि मेरे संकेत करने का अर्थ होगा स्वतंत्र निर्णय पर अनावश्यक प्रहार।

५. खोज की कुछ उल्लेखनीय बातें - वर्तमान खोज में मूल गोसाईं चरित नामक एक बहुत ही महत्त्वपूर्ण ग्रंथ मिला है जिसने श्री तुलसीदास जी के जीवन चरित्र से संबद्ध अनेक परंपरित धारणाओं में क्रांतिकारी परिवर्तन कर दिया है। उनकी मृत्यु संबंधी दोहा 'संवत् सोरह सै असी असी गंग के तीर। श्रावण शुक्ला सत्तमी तुलसी तज्यो शरीर।' अब अशुद्ध प्रमाणित हो गया है। इस ग्रंथ ने यह सिद्ध कर दिया है कि श्री तुलसीदास जी की मृत्यु 'श्रावण श्यामा तीज शनि' अर्थात् शनिवार श्रावण बदी ३ को हुई, श्रावण सुदी ७ को नहीं जो उनकी जन्मतिथि है। रामान्यदास कृत 'तुलसी चरित' के भी दो हस्तलेख मिले हैं जिनका समीक्षात्मक अध्ययन उक्त महाकवि के जीवन चरित्र की प्रामाणिकता के लिए अभी तक नहीं हुआ है।

खानखाना नवाब अब्दुर्रहीम ने 'मदनाष्टक' नामक आठ मनोहारी पदों का एक संग्रह रचा है जो उनका उत्कृष्ट काव्य माना जाता है। उसमें हिंदी-संस्कृत की एक-एक पंक्ति क्रम से संयोजित की गई है। वर्तमान खोज में एक हिंदू कवि लक्षण बिहारी भी मिले हैं जिन्होंने इसी तरह अपनी रचना में क्रम से हिंदी और फारसी की पंक्तियाँ रखी हैं। जैसे, 'पिया बिन चैनु न रहत रही घर, ता बिरही जिय आवा सपाय। बिरह दे न दुखिया मन में चक माह मर्दुमि सपाल्मो अजाब।" रहीम अपने मदनाष्टक का आरंभ करते हैं— मसनि मम निशान्तम् आय कैं बासु कीया। सब धन सब मेरा मान तें छीन लीया।" एक बार

फिर चरनदास के बड़े बड़े ग्रंथों के बहुत से हस्तलेख मिले हैं जिनमें उनकी शिष्या दयाबाई की भी एक रचना पहली ही बार उपलब्ध हुई है।

सीतापुर जिले में पीर नगर के ईश्वरी त्रिपाठी ने 'रामायण राम-विलास' नामक रामायण सन् १८५९ ई० में लिखी है। तुलसीकृत रामायण की भाँति यह भी सातों कांडों में विभक्त है और विभिन्न छंदों में रचित है। यह रचना महत्वपूर्ण है। अन्य अनेक रत्न जैसे रामप्रसाद कृत आनंद रस, जुगतरायकृत तिलकनक, कालीदत्त कृत नग शिख, मोहन कृत देवी-देवताओं की स्तुतियां एवं वंदनाएं आदि नवोपलब्ध कृतियों में हैं। इस त्रिवर्षी की एक विशिष्ट बात यह है कि इसमें गद्य के अनेक ग्रंथ मिले हैं। उनमें से ठाकुर लेखराज कृत पदार्थ-तत्व-दीपिका नामक भी एक ग्रंथ है जिसमें सृष्टि-विकास, ज्योतिष, पदार्थ-विज्ञान, अंतरिक्ष-विद्या, रसायन, धातुशोधन, वस्त्रप्रक्षालन, उद्यान रंग, रजावट, चारविद्या, भूमिपामन, पर्याय शब्द-व्यवस्थापन, शृंगार पुराण, वैद्य, आदि जितने भी विषय हो सकते हैं सबका संग्रह है। ठाकुर शिवसिंह के जो हिंदी साहित्य के प्रथम इतिहासकार माने जाते हैं, प्रसिद्ध हिंदी साहित्य का इतिहास का हस्तलेख भी इस त्रिवर्षी में उपलब्ध हुआ है।

अज्ञात समय हरिहर ब्रह्म ने शारदास्तोत्र संस्कृत गर्भ भाषा में रचा है जो बंकिमचंद्र के वंदेमातरम् गान से मिलता जुलता है। दुर्भाग्यवश उक्त हस्तलेख अपूर्ण है, फिर भी उसमें १२ छंद हैं। कुछ रचनाकारों के संबंध में गणना करने पर यह ज्ञात हुआ है कि उनका समय हिंदी के उत्पत्ति-काल के भी पहले चला गया है। उदाहरण के लिये पांडव बंधुओं में से नकुल को ही ले सकते हैं। वे पशु-विज्ञान के प्रसिद्ध विशेषज्ञ थे और उन्होंने 'अश्व चिकित्सा' नामक ग्रंथ भी रचा है। इसका अनुवाद नकुल को हिंदी कवि मानकर नकुल कृत शालिहोत्र के नाम से मिला है। इसी प्रकार शतपंचाशिका नामक एक ग्रंथ पृथ्वीजस नामक हिंदी कवि की कृति बताया गया है। किंतु वास्तविकता यह है कि यह ग्रंथ मूलत संस्कृत में छठी शती के वराहमिहिर के पुत्र पृथुयश द्वारा रचा गया था, जिसका हिंदी अनुवाद बाद में उन्ही के नाम से कर दिया। कालांतर में मूल ग्रंथकार को लोग भूल गए और उनका संस्कृत नाम अपभ्रष्ट होकर हिंदी कवि की भाँति विख्यात हो गया। संस्कृत शीघ्रबोध के कर्ता काशिनाथ भट्टाचार्य हिंदी में उसके अनुवादक के रूप में काशीनाथ दूबे बन गए हैं। परिशिष्ट में इस प्रकार के सभी प्रसंगों का स्पष्ट उल्लेख कर दिया गया है।

## ६ आलोचनात्मक भावना का विकास—

अपनी विगत विवरणिका अर्थात् क्रम से बारहवीं में मैंने यह संकेत किया है कि खोज कार्य का महत्वपूर्ण परिणाम यह भी हुआ है कि हिंदी विद्वानों में आलोचना की भावना विकसित हो रही है। इसका प्रत्यक्ष प्रमाण कुछ आलोचनात्मक ग्रंथों का प्रकाशन है जिनमें सबसे महत्वपूर्ण रायसाहब श्यामसुंदर दास कृत हिंदी भाषा और साहित्य, विद्या भास्कर सूर्यकांत शास्त्री कृत प्रधान कवियों के आलोचनात्मक अध्ययन सहित हिंदी साहित्य का इतिहास और मिश्रबंधुओं के 'हिंदी नवरत्न' का संशोधित संस्करण तथा 'विनोद' है। इनमें से कुछ तो इस त्रिवर्षी के मध्य ही में और कुछ इसके समाप्त होते होते प्रकाशित हुए हैं। तुलना करने पर इनमें प्राचीन आलोचकों द्वारा बँधे बँधाए ढंग से आलोचना सिद्धान्तों के

प्रयोग में स्पष्ट अंतर दृष्टिगोचर होता है। रायबहादुर श्यामसुंदरदास को अभी हाल ही में अपने इस महत् ग्रंथ पर स्वर्ण पदक मिला है। हिंदी के सुप्रसिद्ध आलोचक पंडित महावीर प्रसाद द्विवेदी ( जो पदक के दाता भी हैं ) ने इसके गुणों की प्रशंसा करते हुए यह घोषित किया है कि वस्तुतः इस ग्रंथरत्न ने पदक को ही गौरवान्वित किया है, न कि पदक ने ग्रंथ को। हिंदी के क्षेत्र में यह बहुत ही संतोषप्रद उन्नति हुई है।

७ परिशिष्ट—अपनी विगत विवरणिका सन् १९२३–२५ में जो अब भी छप ही रही है मैंने लिखा था कि हिंदी के उत्साही विद्वानों के लिए ये परिशिष्ट बहुत ही उपयोगी सिद्ध होंगे, जिसका समर्थन सर जार्ज ग्रियर्सन ऐसे महान् भाषाविद् ने भी किया है। मेरी विवरणिकाओं सन् १९१७–१९ और १९२०–२२ की प्राप्ति पर उन्होंने निम्नलिखित विचार प्रकट किए हैं—

'मुझे ये दृष्टिग्राहक प्रतीत हुई हैं। निश्चय ही वे भारतीय साहित्य के प्रत्येक विद्वान् के लिए बहुमूल्य सिद्ध होंगी।'

प्रथम परिशिष्ट में क्रमानुसार उन सभी रचनाकारों पर टिप्पणियाँ लिखी गई हैं जिनकी इस त्रिवर्षी में प्राप्त कृतियों में उनके समय या इतिहास संबंधित कोई भी नई बात ज्ञात हुई है। इसमें विगत विवरणिकाओं के विवादास्पद स्थलों की विवेचना भी की गई है। द्वितीय परिशिष्ट में प्रत्येक उपलब्ध हस्तलेख के उद्धरण के साथ साथ उसके रूप, आकार, प्रतिलिपिकाल तथा अन्य विशेषताओं का भी उल्लेख किया गया है जिससे कोई विद्वान् आवश्यकता पड़ने पर उन्हें प्राप्त भी कर सके। इसमें विगत विवरणिकाओं की अपेक्षा ग्रंथों के विषय का विवरण विस्तार से दिया भी गया है। केवल उन्हीं का विवरण नहीं दिया गया है जिनका विगत विवरणिकाओं में विस्तृत रूप में विवरण है। ऐसा सर जार्ज ग्रियर्सन के सुझाव से ही किया गया है जो उपादेय तो अवश्य है किंतु इससे विवरणिका का विस्तार बहुत हो गया है। यहाँ यह उल्लेख कर देना भी अप्रासंगिक न होगा कि विस्तार रोकने का भी प्रयत्न किया गया है किंतु नवोपलब्ध हस्तलेखों की अधिकता से विवरणिका का आयाम प्राकृतिक ही है अस्वाभाविक नहीं। इसी विचार से ही तृतीय परिशिष्ट जिसमें अज्ञातनामा व्यक्तियों की कृतियों का विवरण दिया जाता है संक्षिप्त कर दिया गया है। उसमें उद्धरणों के स्थान पर एक सूचीमात्र दे दी गई है जिसमें ग्रंथों के नाम उनके पर्यायस्वरूप रचनाकाल तथा लिपिकाल और वर्णित विषय के उल्लेख हैं। चतुर्थ परिशिष्ट में पुस्तक प्रस्तुत करनेवालों के लिए उपयोगी सूचनाएँ हैं जिनके विषय में मैं उपर्युक्त द्वितीय अनुच्छेद में कह चुका हूँ। अंत में दो और सूचियाँ दी गई हैं जिनमें से प्रथम में अकारादि क्रम से रचनाकारों के और द्वितीय में उसी क्रम से रचनाओं के नाम दिए हैं।

हीरालाल
अवैतनिक निरीक्षक,
हिंदी हस्तलेखों का खोज विभाग,
संयुक्तप्रांत

# प्रथम परिशिष्ट

## रचयिताओं पर टिप्पणियाँ

१ अब्दुल मजीद—दिल्ली के अब्दुल मजीद नवीन उपलब्ध लेखक हैं। इन्होंने चिकित्सा-विज्ञान पर अपना मूल ग्रंथ फारसी में लिखकर उसका हिंदी अनुवाद प्रस्तुत किया है जिसके दो हस्तलेख प्राप्त हुए हैं। दोनों अपूर्ण हैं, एक का लिपिकाल संवत् १८३० ( सन् १७७३ ) है और दूसरे का संवत् १८३६ ( सन् १७७९ ई० )। ग्रंथ हिंदी गद्य में है।

२ अचलदास—अचलदास का जन्म बैसवाड़ा के बुरहैमीपुर ग्राम में हुआ था और ये बाराबंकी जिले के सूरजपुर बहरेला की गद्दी के वैष्णव महंत थे। ये अनंत दास के शिष्य कहे जाते हैं। इनकी मृत्यु संवत् १९२० ( सन् १८६३ ई० ) में हुई। इन्होंने वेदांत और भक्ति के धार्मिक विषयों पर सात ग्रंथ रचे—( १ ) शब्द सागर, ( २ ) नाम-सागर, ( ३ ) शब्द-गुंजार, ( ४ ) अमरावती, ( ५ ) अनुभव प्रकाश, ( ६ ) रामावली और ( ७ ) रत्न-सागर। इनका कविताकाल सन् १८५० ई० के लगभग प्रारंभ हुआ। इनकी रचना से यह प्रकट होता है कि इनकी दृष्टि वस्तु पर अधिक थी शैली पर कम।

३ आधार मिश्र—वैद्य-योग-संग्रह के रचयिता आधार मिश्र का पता सन् १९२२–२५ की विवरणिका में लग चुका है। उसी की भाँति इस बार भी इनकी रचना के तीन हस्तलेख उपलब्ध हुए हैं जिनमें सबसे पुराना हस्तलेख सन् १७९९ ई० का है। इनकी रचना से इनके विषय में कुछ भी ज्ञात नहीं होता।

४ अग्रदास—अग्रदास जयपुर राज्य के निवासी थे और गलता की वैष्णव गद्दी पर थे। इस खोज में इनकी रचना ध्यान मंजरी के तीन हस्तलेख प्राप्त हुए हैं जिनमें सबसे पुराना सन् १७९८ ई० का है। सन् १९२०–२२ की खोज विवरणिका में भी इनके ग्रंथों का विवरण है। देखिए प्रथम परिशिष्ट संख्या १।

५ अजबदास—अजबदास ने कुछ ग्रंथ रचे हैं। सबसे पहले उनका ( ग्रंथों का ) विवरण सन् १९१७–१९ की विवरणिका में दिया गया है। उनकी दो प्रतियाँ सन् १९२२–२५ की खोज में फिर मिलीं। इस बार भी दो हस्तलेख प्राप्त हुए हैं जिनमें से एक का लिपिकाल सन् १८१९ ई० है और दूसरे का १७०३ ई०। इस बार 'शब्दावली' नामक इनके एक नवीन ग्रंथ का भी पता लगा है जो अब तक अज्ञात था। जाँच पड़ताल से यह ज्ञात होता है कि इनका जन्म सुलतानपुर जिले के पसिया ( कायस्थ ) नामक स्थान में हुआ था। इनके जानकी दास नामक एक पुत्र थे जो कवि भी थे और जिनके ग्रंथ भी इस खोज में प्राप्त हुए हैं। अजबदास कान्यकुब्ज ब्राह्मण ( अमरमठ के दुबे ) और वैष्णव थे। इनकी मृत्यु अयोध्या में सन् १८९२ ई० में हुई।

६ **अजीत सिंह मेहता**—जयसलमेर के दीवान अजीत सिंह मेहता का उपस्थिति-काल १८६० ई० है। इनके दो ग्रंथ मिले हैं—(१) शिक्षा-बत्तीसी और (२) विद्या-बत्तीसी। पहला नैतिक शिक्षा विषयक तथा दूसरे ज्ञान-प्रशस्ति संबंधी हैं। इनकी मातृभाषा गुजराती थी जिसके मुहावरे यत्रतत्र इनकी रचना में मिलते हैं जिससे इनकी शैली शक्तिशाली एवं महत्वपूर्ण हो गई है। गुजराती और हिंदी का नैकट्य भी ध्यान देने योग्य है जो गुजरातियों को हिंदी का सफल लेखक बनने में सहायक होता है। समसामयिक कवि श्रीधर इनके विषय में लिखते हैं—

'कहैं कवि श्रीधर रणजीत नरेश पर मेहता अजीत सिंह मंत्री बुद्धिमान है'। जो इनकी रचना से डंके की चोट प्रमाणित है। विद्या-बत्तीसी का रचनाकाल इस प्रकार उल्लिखित है—

उगनी सौ अट्ठारवे दीपमाल शनि दिन्न।

ईसवी सन् के अनुसार यह दिन २ नवंबर सन् १८६१ ई० शनिवार को पड़ता है।

७ **अमरसिंह**—चिकित्सा-विज्ञान (वैद्यक) पर लिखनेवाले अमरसिंह का ज्ञान प्रथम बार हुआ है। इनके ग्रंथ का नाम है 'अमर-विनोद'। इस खोज में इनके तीन हस्तलेख मिले हैं। ग्रंथ में रचनाकाल नहीं दिया है किंतु प्राचीनतम प्रति सन् १८१२ ई० की लिखी है। ग्रंथ पद्य में है, किंतु व्यवस्था पत्र सामान्यतया गद्य में है।

८ **अवरदास**—भक्त विरुदावली के रचयिता अवरदास की सूचना सन् १९०६–०८ और १९२२–२५ ई० की खोज विवरणिका में दी जा चुकी है। इस बार इनकी रचना के दो हस्तलेख मिले हैं जिसमें सन् १७२७ ई० में लिखा गया हस्तलेख अब तक प्राप्त सभी हस्तलेखों में प्राचीनतम है। अवरदास जो अमरदास के नाम से भी प्रसिद्ध हैं सत्रहवीं शती के अंत में विद्यमान थे। अतः यह हस्तलेख रचनाकाल के बहुत बाद का नहीं है।

९ **अमोलक**—अमोलक का विवरण सर्वप्रथम सन् १९२२–२५ की खोज विवरणिका में दिया गया है। उसमें इनके ग्रंथ का नाम 'खाँ खवास की कथा' दिया है किंतु इस खोज में उसका नाम 'खवास खाँ की कथा' मिला है। कवि सूरवंशी शासकों का समकालीन था। अतः इन्हें सोलहवीं शती का समझना चाहिए।

१० **आनंद**—कोकसार, कोक-मंजरी या कोक-विलास के रचयिता आनंद कवि का विवरण पहले की कई खोज विवरणिकाओं में दिया जा चुका है। इस खोज में इनके ग्यारह हस्तलेख मिले हैं जिनमें से छः का लिपिकाल इस प्रकार है—सन् १८१३, १८३५, १८५०, १८६९, १८७५, १८९८ और १९०१ ई०। कुछ हस्तलेखों में रचयिता का नाम मकुंद दिया हुआ है जो संभवतः अशुद्ध पढ़ लिया गया है। विभिन्न हस्तलेखों में रचनाकाल भी भिन्न भिन्न दिया हुआ है, किंतु किसी का विस्तृत विवरण नहीं है जिससे गणना करके वास्तविकता की जाँच की जा सके। एक का स्पष्ट पाठ यह है—

'रितु बसंत संवत सरस सोरह सै अरु आठ।
कोक मंजरी सहकरी धर्म कर्म करि पाठ'।

इससे रचनाकाल सोलहवीं शती का मध्य ज्ञात होता है। दूसरे हस्तलेख में इसी दोहे के अशुद्ध पाठ से रचनाकाल संवत् १६६० ( रितु बसंत संवत सत्सोरह सागत साठि । बोध मंजरी यह कहौं करम करम के पाठि ॥ ) ठहरता है। हिंदी में 'आठ' और 'साठ' इस ढंग से लिखा जा सकता है कि उसे दोनों ही पढ़ सकते हैं। फिर भी यह तो निश्चित ही है कि ग्रंथ की रचना या तो सोलहवीं शती के मध्य में हुई या सत्रहवीं के आरंभ में।

११ आनंददीन—आनंददीन उपनाम आनंदी प्रथम बार ज्ञात हुए हैं। राम और हनुमान की भक्ति विषयक इनकी दो रचनाएँ ( १ ) प्रार्थना और ( २ ) हनुमत् पद मिली हैं। रचनाओं से इनके विषय में कुछ ज्ञात नहीं होता किंतु पूछताछ करने से ज्ञात हुआ है कि ये लखनऊ जिले के महमामऊ के समीप एक ग्राम में रहते थे और महमामऊ के जमींदार ठाकुर जंगबहादुर सिंह के मंदिर में पुजारी थे।

१२ आनंदघन—आनंदघन या घनआनंद अट्ठारहवीं शती के बहुत प्रसिद्ध कवि थे। पूर्व की विवरणिकाओं में इनके ग्रंथों के विवरण दिए गए हैं। जिनमें से सन् १९१७-१९ ई० की विवरणिका में इनका विस्तृत विवरण है। वर्तमान खोज में इनके दो ग्रंथ उपलब्ध हुए हैं—( १ ) पदावली और ( २ ) कवित्त। इनमें से पहला ( पदावली ) प्रथम बार उपलब्ध हुआ है। इस ग्रंथ से यह पता चलता है कि ये हिंदी की विभिन्न बोलियों को भी जानते थे जिनमें राजस्थानी भी है।

१३ आनंदराम—भगवद्गीता के हिंदी अनुवादक आनंदराम का विवरण पूर्व विवरणिकाओं में है। वर्तमान खोज में जो हस्तलेख उपलब्ध हुआ है वह सन् १७१८ ई० का है। एक विलक्षणता यह इस खोज में है कि भगवद्गीता भाषा के बालगोविंद नाम के एक तीसरे रचयिता भी घुस पड़े होते। आनंदराम कृत पद्यबद्ध अनुवाद बालगोविंद के अनुवाद से अक्षरशः मिलता है। सन् १९१७-१९ ई० की विवरणिका के ग्यारहवें अनुच्छेद में मैंने इस ग्रंथ के रचनाकार का विचार किया है और अंत में इस निष्कर्ष पर पहुँचा हूँ कि इसके वास्तविक अनुवादक हरिवल्लभ ही हैं। इस प्रकार आनंदराम और बालगोविंद दोनों निष्प्रयोजन ही इसमें प्रविष्ट हो गए हैं और दूसरे की रचना अपनी बताने लगे हैं।

१४ अनन्य या अक्षर अनन्य—अनन्य या अक्षर अनन्य रचनाओं का विवरण सन् १९२०-२२ ई० और १९२३-२५ ई० की विवरणिका में दिया हुआ है। वर्तमान खोज में इनके निम्नलिखित ग्रंथ फिर मिले हैं—( १ ) प्रेमदीपिका की तीन प्रतियाँ ( २ ) सिद्धांत बोध की दो प्रतियाँ और ( ३ ) दुर्गापाठ या सुंदरी चरित की एक प्रति। सिद्धांत बोध जो पहली बार उपलब्ध हुआ है वेदांत का ग्रंथ है।

१५ अनाथपुरी—अनाथपुरी अनाथदास या अब अनाथ का विवरण पूर्व विवरणिकाओं में है। वर्तमान खोज में इनके विचारमाला नामक ग्रंथ के दो हस्तलेख मिले हैं। समय इस प्रकार है—"सत्रह सै छब्बीस संवत माधव मास शुभ। सो मति जिनक दुर्लभ नैनिह बासी प्रगट कर।" विवरणिकाओं सन् १९०६-०८ ई० और १९०९-११ ई० में दिए समय की इससे पुष्टि होती है। इनका दूसरा ग्रंथ प्रबोध-चंद्रोदय भी मिल चुका है जिसका विस्तृत विवरण सन् १९२०-२२ की विवरणिका में है।

१६ **अंगद शास्त्री**—अंगद शास्त्री नए मिले रचनाकार हैं। इन्होंने श्रीमद्भगवद्गीता के दशम स्कंध का अनुवाद व्यासों की पंडिताऊ हिंदी गद्य में किया है। इन्होंने निश्चित रूप से व्रजभाषा का प्रयोग किया है। ये जमामर्दपुर के निवासी थे। इन्होंने विश्वामित्रपुर के राजा जयकृष्ण के पुत्र गिरिप्रसाद के अनुरोध पर यह ग्रंथ रचा।

१७ **अंगनेराय**—अगनेराय रसाल कवि के नाम से रचना करते थे। मिश्रबंधुओं ने इन्हें उपनाम से ही रखा है। 'बारहमासा' के अतिरिक्त 'बरवै अलंकार' तथा 'नखशिख' इनके दो ग्रंथ और हैं। ये साधारणत अच्छे कवि थे और अनुप्रास इन्हें विशेष प्रिय था। वास्तव में बारहमासा के अंत में इनका यह कथन कि "छन्द और कवित्त चारु सोरठा सु बरवै ये जटित किये हैं लाय प्रेम के नगीना में। सुवरण सोधि उक्ति युक्ति कै नवीनी विधि वृत्ति अनुप्रासन को नावै कियो मीना में॥" अतिशयोक्तिपूर्ण नहीं है। अंगनेराय हरदोई जिले के बिलग्राम निवासी थे। बारहमासा का रचनाकाल गुरुवार कार्त्तिक बदी १० संवत् १८८६ वि० तदनुसार गुरुवार २२ अक्टूबर सन् १८२९ ई० है।

१८ **असगर हुसेन**—हकीम असगर हुसेन, फर्रुखाबाद के निवासी थे। इन्होंने चिकित्साशास्त्र विषयक यूनानीसार नामक ग्रंथ सन् १८७५ ई० में रचा। ग्रंथ का लिपिकाल सन् १८८२ ई० है।

१९ **अवधविहारी कायस्थ**—अवधविहारी कायस्थ या अवधविहारी लाल सुलतानपुर जिले के दिखौली निवासी थे और प्रतापगढ़ गवर्नमेंट हाई स्कूल में अध्यापक थे। इनकी रचनाएँ प्रथम बार उपलब्ध हुई हैं। पाँच उपलब्ध हस्तलेखों में से दो का कोई नाम नहीं दिया है, और दो क्रमशः आल्हा खंड और आल्हा नाम से अभिहित हैं। पाँचवें का नाम बारहमासा है जिसकी रचना, संवत् १९२७ वि० (सन् १८८८ ई०) में हुई है। अन्य किसी हस्तलेख में कोई समय नहीं दिया गया है। अवधविहारी लाल फारसी के अच्छे ज्ञाता जान पड़ते हैं। जिन ग्रंथों में कोई नाम नहीं है उनमें इन्होंने अब्दुर्रहीम खानखाना की भाँति प्रत्येक छंद में क्रम से एक चरण हिंदी का और एक चरण फारसी का रखा है। जैसे, कहा निज लाली पै बिम्ब मरे। लबे लाल निगारम रा दरियाब या दौलत जान निसार कुनम जद देखूँ बिहारी जू मोहनी मूरत। जुमले गम इजहार कुनम जो मिलैं हँम के वो साँवरी सूरति। हयाते अब्दी गर शब्द बिला दोस्त बेकार। मीत पास जाको सदा ताके बस ससार। मीत हू न अंक लग्यो बजि के कलंक लग्यो, मुफ्त दर इश्क वे बिहारी बदनाम शुद। प्राय दो हजार अनुष्टुप श्लोकों में कवि ने द्विभाषिक रचना बहुत चातुरी से की है। बारहमासा शुद्ध रूप से हिंदी में लिखा है और वह भी निम्न कोटि की रचना नहीं है। जहाँ तक आल्हा का संबंध है, ऐसा जान पड़ता है कि ग्रामीणों के द्वारा गाए जानेवाले अवधी के प्रसिद्ध गीतों का संग्रह है। यद्यपि गँवारों के बीच यह भद्दा एवं कुरुचिपूर्ण होता है, किंतु एक कुशल व्यक्ति के हाथों पड़कर यह हिंदी की सर्वश्रेष्ठ रचनाओं के समकक्ष पहुँच गया है।

२० बौरीलाल—बौरीलाल नए मिले कवि हैं। इन्होंने बैताल पचासा रचा है जो अपूर्ण है। ये सामान्य कवि जान पड़ते हैं और इनकी भाषा प्रादेशिक प्रयोगों से भी मुक्त नहीं है।

२१ अयोध्या प्रसाद वाजपेयी—अयोध्याप्रसाद वाजपेयी (औध कवि) ने रघुनाथ मचारी ग्रंथ रचा है जिसका उल्लेख सन् १९२३–२५ ई० की विवरणिका में हो चुका है। ये रायबरेली निवासी थे और सन् १८८५ ई० में दिवंगत हुए।

२२ बाबूराम पांडे—बाबूराम पांडे नए मिले कवि हैं। इनका औषध संग्रह वैद्यक का ग्रंथ है जो गद्य-पद्य दोनों में रचित है। इसका रचनाकाल और लिपिकाल दोनों एक ही है, अर्थात् सन् १९२५ ई०। हस्तलेख स्वयं रचनाकार के ही हाथों लिखा हुआ है। इन्होंने यह प्रति अपने बाबा के लिए प्रस्तुत की थी। इन्होंने बंगसेन, उड़ीस और सारंगधर से अपना संग्रह तैयार करना स्वीकार किया है। बाबूराम प्रतापगढ़ जिले के गोंडा निवासी थे। किंतु इन्होंने अपने ग्रंथ की रचना प्रयाग में की है।

२३ बद्रीलाल—बद्रीलाल नए मिले कवि हैं। इनके ज्योतिष-विषयक 'सत पंचाशिका' ग्रंथ की तीन प्रतियाँ मिली हैं जिनमें सबसे पुरानी प्रति सन् १८७० ई० की है।

२४ बैजनाथ—बैजनाथ नए मिले कवि हैं। ये जौनपुर जिले के बादशाहपुर निवासी बाबू सीताराम के आश्रित थे। वर्तमान खोज में इनके दो ग्रंथ—(१) गोपी-विरह छंदावली और (२) नाम विलास मिले हैं। पहले का विषय श्रीकृष्ण से अलग हो जाने पर गोपियों का विरह और दूसरे का नायिकाभेद है। पहले का रचनाकाल सन् १८६० ई० है। दूसरे का समय-सूचक दोहा अस्पष्ट होने के कारण रचनाकाल संवत् १९१७ और १०१७ दोनों ही हो सकता है, जो इस बात को ध्यान में रखते हुए नितांत असंगत है कि लिपिकार ने इसकी प्रतिलिपि संवत् १९२८ ( सन् १८७१ ई० ) में स्वयं लेखक की आज्ञा से प्रस्तुत की। यदि १०१७ को शक संवत् भी मानें तो भी ग्रंथ का रचनाकाल सन् १८७१ ई० नहीं हो सकता। ग्रंथ की पुष्पिका से यह भी प्रकट होता है कि बैजनाथ के पिता दिनेश भी अच्छे कवि थे।

२५ बैजू—जैसा कि ग्रंथ के नाम से प्रकट है बैजू ने 'कवित्त संग्रह' नामक कवियों का एक संग्रह सन् १८१८ ई० में प्रस्तुत किया। उपलब्ध हस्तलेख इसके पाँच वर्ष बाद का है।

२६ बैरीलाल—खोज विवरणिका सन् १९२३–२५ ई० संख्या ९५ और सन् १९०६–०८ ई० संख्या १३२ में बैरीलाल का विवरण दिया हुआ है। ग्रंथ का रचनाकाल संवत् १८१५ ( सन् १७५८ ई० ) तथा लिपिकाल संवत् १९३१ ( सन् १८९९ ई० ) है।

२७ बैताल कवि—खोज में बैताल पचीसी का जो हस्तलेख मिला है, केवल उसकी पुष्पिका में ही बैताल कवि का नाम आया है। इससे यह संदेह उत्पन्न होता है कि कहीं लिपिकार ने तो ग्रंथ के नाम के आधार पर रचनाकार का नाम बैताल नहीं लिख

दिया है। इस ग्रंथ की भाषा प्राकृत से कुछ कुछ मिलती-जुलती है जिससे इस बात का संकेत मिलता है कि रचना सत्रहवीं शती के बैताल कवि के पूर्व की है। कछति, गमंति, जंपियो जैसे शब्दों का प्रयोग चंदवरदाई ऐसे पुराने राजपूत कवियों तक की भाषा का स्मरण दिलाते हैं। शिवदास कृत संस्कृत की पंचविंशतिका की रोचक कहानियों ने हिंदी के बहुत से कवियों का ध्यान अनुवाद के लिए आकृष्ट किया है जिनमें से चार का उल्लेख सर जार्ज ग्रियर्सन ने अपने माडर्न वर्नाक्यूलर लिटरेचर आव् हिंदुस्तान में भी किया है और उसके कतिपय हस्तलेख साहित्यान्वेषकों को भी खोज के आरंभ में ही मिल चुके हैं ( जैसे, देखिए प्रथम त्रैवार्षिक विवरणिका, संख्या ८६, द्वितीय, संख्या १३, छठीं, संख्या २७; सातवीं, संख्या २३४ ( बी ), आठवीं, संख्या २६ )। इनमें से कुछ में रचयिताओं के नाम दिए हैं। जैसा ऊपर कहा जा चुका है संक्षिप्त पुष्पिका के उपलब्ध होते हुए भी मैं वर्तमान खोज में प्राप्त हस्तलेख को इसी श्रेणी में गिनता हूँ। ऐसी परिस्थितियों में बैताल कवि की जीवनी के विषय में कुछ स्थिर कर देना पूर्णतः काल्पनिक ही होगा।

२८ बाजीलाल—बाजीलाल ने कान्यकुब्ज वंशावली विस्तार से लिखी है जो केवल कान्यकुब्ज ब्राह्मणों के ही काम की हो सकती है। रचयिता स्वयं कान्यकुब्ज ब्राह्मण था। वह सीतापुर जिले में कोढवा का निवासी था। ग्रंथ का रचनाकाल संवत् १८६० ( सन् १८०३ ई० ) है। रचयिता ने पद्य में भी कुछ लिखा है जो सामान्यतः गद्य में ही होना चाहिए था। उसने ऐसा शायद इस लिए किया होगा कि संभवतः बिना पद्य-रचना के उसे कोई महत्त्व न मिले। वास्तव में वह इसके योग्य है भी नहीं। इस महत्त्वहीन वंशावली के अतिरिक्त इसकी और किसी रचना का पता नहीं चलता।

२९ बलभद्र—बलभद्र बुंदेलखंड के ओरछा के प्रसिद्ध कवि केशवदास के भाई थे। वर्तमान खोज में इनकी रचना नखशिख के दो हस्तलेख मिले हैं, जो अपने विषय अर्थात् नायिका के शारीरिक सौंदर्य के वर्णन का प्रामाणिक ग्रंथ माना जाता है। इस ग्रंथ का विवरण पूर्व की कई विवरणिकाओं में उपलब्ध है ( देखिए सन् १९२३–२५ ई० की त्रैवार्षिक विवरणिका में संख्या २८ के अंतर्गत)। सोलहवीं शती के अंत में ये विद्यमान थे।

३० बालचंद—स्वरोदय के रचयिता बालचंद या बालनदास नए मिले कवि हैं। उपलब्ध हस्तलेख खंडित है और रचयिता तथा रचनाकाल के विषय में उससे कुछ भी ज्ञात नहीं होता। मिश्रबंधु विनोद में ( देखिए संख्या १०८१ ) रमल भाषा के रचयिता एक बालनदास का उल्लेख है। 'रमल भाषा' में पासा फेंककर भविष्य बताने की क्रिया का वर्णन है और इसमें इनाम के लेने छोड़ने के आधार पर। इसलिए दोनों के एक होने की संभावना है। रमल के रचयिता सत्रहवीं शती के अंत में विद्यमान थे।

३१ बालदास—चितावोध और ब्रह्मवाद के रचयिता बालदास का विवरण सन् १९१७–१९ ई० की विवरणिका के संख्या १४ पर भी दिया जा चुका है। उस समय केवल पहला ग्रंथ ही उपलब्ध हुआ था। दोनों ग्रंथ वेदांत के ही हैं। रचयिता के विषय में ज्ञात

हुआ है कि वे रायबरली जिले के जगतनगर निवासी कान्यकुब्ज ब्राह्मण थे। इनके पिता का नाम चिरंजीव प्रसाद तिवारी था। रचयिता स्वामी द्वारा के दिगंबर अखाड़े के थे, जो वैरागियों का एक उपसंप्रदाय है। ये सामान्य कोटि के लेखक हैं।

३२ बलदेव—बलदेव जाति के कायस्थ (वास्तव) थे। वे रहते थे जिला फतहपुर के कल्याणपुर परगनांतर्गत शेखपुर में। वर्तमान खोज में इनके ग्रंथ 'जानकी विजय' के दो हस्तलेख प्रथम बार मिले हैं यद्यपि 'मिश्रबंधु-विनोद' में संख्या २१२० पर इनका उल्लेख है। प्रस्तुत ग्रंथ का रचनाकाल सन् १८०९ ई० है और एक प्रतिलिपित हस्तलेख इसके तीन वर्ष बाद का है। ग्रंथ में अद्भुत रामायण के आधार पर सहिरावण पर जानकी विजय की कथा वर्णित है। रचना शुद्ध एवं सामान्य कथा मात्र है। ग्रंथकार ने तुलसीदास की शैली के अनुकरण का प्रयास किया है और कुछ स्थानों पर तो उनके छंद ज्यों के त्यों उद्धृत कर दिए हैं।

३३ बलदेव—बलदेव नवीन उपलब्ध महत्वहीन पद्यकार हैं। इन्होंने 'कृष्ण लीला' नामक एक ग्रंथ लिखा है जिसमें शब्दों की तोड़मरोड़ में इनकी विशेष स्वच्छंदता दिखाई पड़ती है। जैसे, छंद भंग के बचाव के लिए इन्होंने 'औतारि' और 'हिमारि' के तुक पर 'मारी' का 'मारे' कर दिया है। ये उन्नीसवीं शती के मध्य में विद्यमान थे।

३४ बलदेवप्रसाद—बलदेव प्रसाद अग्रवाला वैश्य नवोपलब्ध रचनाकार हैं। ये कानपुर जिले के अमरोहा-निवासी थे और हम्मीरपुर में पोतदार का कार्य करते थे। इनकी छोटी सी पुस्तक विरहनीक बारहमासा सन् १८७३ ई० में रची गई थी। रचयिता के कथनानुसार राय शिवसहाय और चरखारी के मक्खिलाल इनके आश्रयदाता थे।

३५ बालगोविंद—नवोपलब्ध रचनाकार बालगोविंद की एक नामविहीन पोथी मिली है जिसमें इन्होंने कुछ संस्कृत के श्लोकों को आधार रूप में सामने कर कवित्त और सवैयों में उनका विस्तार किया है। इन्होंने अपने तथा अपने कविताकाल के विषय में कुछ भी संकेत नहीं किया है।

३६ बालगोविंद वैष्णव—बालगोविंद गोंडवा निवासी नवोपलब्ध रचनाकार हैं। इस त्रिवर्षी में इनका भागवतगीता का अनुवाद मिला है। ग्रंथ का लिपिकाल संवत् १८०९ वि० (सन् १७५२ ई०) है। इनका समय अज्ञात है। इनके इस ग्रंथ के रचनाकार होने में भी संदेह है।

३७ बालकराम नैनसुख—बालकराम नैनसुख नवोपलब्ध रचनाकार हैं किंतु अनैसर्गिक दोहरे नामों में संदेह होता है। बालकराम नामके चिकित्सा-शास्त्र के कोई भी रचयिता अब तक नहीं मिले हैं किंतु नैनसुख नाम के एक प्रसिद्ध वैद्य हो गए हैं जिन्होंने सन् १५९१ ई० में वैद्यमनोत्सव नामक ग्रंथ रचा है। यदि उपलब्ध रचना ईसा की सोलहवीं शती के अंत की सिद्ध हो जाय तो इनके रचयिता और वैद्य मनोत्सव के कर्ता को एक मान लेने में

में कोई कठिनाई न होगी। किंतु इस ग्रंथ का रचना-काल सन् १८१३ ई० दिया हु
जिससे त्राण पाना असंभव है।

३७ बालमकुंद—बालमकुंद नवोपलब्ध रचनाकार हैं। इनके बारहमा
वर्ष के बारह महीनों के क्रम से प्रेमिका का पति-वियोग वर्णित है। कवि ने अधिक
भी नहीं छोड़ा है, किंतु उसमें उसने अपने गुरु बासी से भेंट का वर्णन किया है।
आज्ञा से इसने यह बारहमासा संवत् ४७ में चैत्र शुक्ल अष्टमी को संपूर्ण किया। इ
लिपिकाल संवत् १९२६ होने से यह निश्चित है कि इसकी रचना संवत् १८४७
नहीं हुई है। तथापि ग्रंथ की भाषा भी इसी स्थापना का समर्थन करती है। बा
मुरादाबाद के ठाकुरद्वारा के थे।

३८ बलवीर द्विवेदी—बलवीर द्विवेदी कन्नौज-निवासी थे। इनका
सन् १९२३–२५ ई० की खोज-विवरणिका में संख्या ३४ पर हो चुका है। वर्तमा
में इनके ग्रंथ रससागर उपनाम दंपतिविलास की तीन प्रतियाँ तथा नखशिख की दो
प्राप्त हुई हैं। इन दोनों का विवरण पहले दिया जा चुका है। रस-सागर की अब त
सबसे पुरानी प्रति सन् १७९० ई० की है और नखशिख की सन् १७८९ ई० की।

३९ बनारसीदास जैन—बनारसीदास जैन गोस्वामी तुलसीदास के सम
थे। ये आगरे के रहनेवाले थे और सन् १९२३–२५ ई० की विवरणिका में सं
पर इनका कुछ विवरण भी दिया जा चुका है। वर्तमान खोज में इनके तीन ग्रंथ
में आए हैं—( १ ) बावन सवैया, ( २ ) वेद-निर्णय-पचासिका और ( ३ ) सूक्त मुक्त
ये सब ग्रंथ जैन-धर्म से संबंधित हैं तथा अन्य धर्मों के विरोध में हैं। वर्तमान खोज
सबसे प्राचीन प्रति सन् १६२९ ई० की है।

४० बाँकेराम दीक्षित—नवोपलब्ध बाँकेलाल दीक्षित के विषय में कुछ
नहीं है। इन्होंने सामुद्रिक शास्त्र ( हस्तरेखा शास्त्र ) पर एक पोथी लिखी है।
द्वारा भविष्य-ज्ञान जन-रोचक होने के कारण यह बहुत से लेखकों को प्रिय रहा है
मान खोज में बाँकेराम के नाम पर दो हस्तलेख मिले हैं, किंतु एक छंद में त
उल्लेख होने से यह संदेह होता है कि कहीं यह ताहिरकृत संस्कृत के सामु
अनुवाद न हो। ( ज्ञान घटै दरसन किये काया घटै रतिकेलि। भूलि न अमृत डालि
विष की बेलि॥ )। ताहिर उपनाम अहमद ने भी सामुद्रिक पर ग्रंथ लिखा है
युक्त दोहे में उसके नाम का संकेत है। चाहे जो हो दोनों रचयिताओं के छंद
नहीं मिलते जिससे स्पष्ट है कि बाँकेराम ने अपने छंद अलग बनाए हैं। ताहिर ने
ग्रंथ सन् १६२१ ई० में रचा, किंतु बाँकेराम ने समय का कोई संकेत नहीं दिया है
मान खोज में उपलब्ध एक प्रति का समय सन् १७९२ ई० है जिससे प्रकट है कि
इसके पहले के अवश्य होंगे। अतः समय-निर्धारण के लिए १६२१ और १७९२
बहुत बड़ा अंतर है।

४१ बंसीधर— मित्र-मनोहर के रचयिता बंसीधर का पता पहले भी मिल चुका है किंतु जो हस्तलेख बाबू राम मनोहर बिसपुरिया के पास है वह अब तक प्राप्त सबसे पुराना है। इसका समय १७९० है जो रचनाकाल के इक्कीस वर्ष बाद का है। बंसीधर ने मित्रमनोहर नाम से हितोपदेश का अनुवाद किया है (दखिए खोज-विवरणिका सन् १९१७–१९ ई० संख्या २०)।

४२ बेनीबख्श—बेनी बख्श का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९१२–१४ ई० की संख्या १४ पर दिया जा चुका है। इनके ग्रंथ हरिश्चंद्र कथा की दो प्रतियाँ मिली हैं और दोनों का लिपिकाल सन् १८०४ ई० है। पुस्तक में उन्हीं राजा हरिश्चंद्र की प्रसिद्ध कथा वर्णित है जिन्होंने स्वपन-रक्षण में अपना सर्वस्व होम कर दिया था।

४३ बेनीमाधव—बेनी माधव ने बारहमासी लिखी है जिसमें मासक्रम से राधा का श्रीकृष्ण-वियोग वर्णित है। ऐसे साहित्य का तो प्राचुर्य है, किंतु ये कवि प्रथम बार ही मिले हैं। इन्होंने अपने विषय में कुछ भी नहीं लिखा है।

४४ बेनीमाधव दास बाबा—बेनीमाधवदास बाबा गोस्वामी तुलसीदास के शिष्य थे। इन्होंने गोस्वामी जी का जीवन चरित लिखा है। इनका ग्रंथ मूल गोसाईं चरित सर्व प्रथम इसी खोज में मिला है। इस पुस्तक ने तुलसीदास के संबंध में प्रसिद्ध कुछ परंपरागत धारणाओं में क्रांतिकारी परिवर्तन उपस्थित कर दिया है। काशी नागरी प्रचारिणी सभा ने इसे प्रकाशित कर इसकी आलोचना का आवाहन किया था जो नागरी प्रचारिणी पत्रिका में प्रकाशित हो चुकी है। बेनीमाधवदास ने इसकी रचना अपने गुरु की मृत्यु के सात वर्ष बाद की थी अतः उनकी सभी बातें इनके ध्यान में थीं। उपलब्ध हस्तलेख का लिपिकाल सन् १७९१ ई० है।

४५ बेनी प्रवीन—बेनी प्रवीन अपने को लखनऊ का बाजपेयी बताते हैं। इन्होंने नवरस तरंग नामक ग्रंथ लिखा है जो पिछली कई विवरणिकाओं में विवरित हो चुका है। एतत्संबंधी सभी ज्ञातव्य सूचनाएँ खोज विवरणिका सन् १९२३–२५ ई० संख्या ४० में उपलब्ध हैं। नवरस तरंग की रचना सन् १८१७ ई० में हुई थी।

४६ भड्डरी—भड्डरी या भड्डली नाम हिंदी भाषा भाषी प्रांत में विशेषतः किसानों के बीच वर्षा एवं कृषि संबंधी ज्योतिष विषयक सूक्तियों तथा कहावतों के लिए प्रसिद्ध है। प्रायः सभी कृषकों की जिह्वा पर इनकी विशिष्ट छाप से अलंकृत कुछ न कुछ कहावतें रहती ही हैं। जैसे, सावन पहिली पाँच में जो मेघा बरसाय। ऐसा भाखै भड्डरी साख सवाई आय।

इतने प्रसिद्ध होते हुए भी इनके विषय में बहुत कम ज्ञात है। फिर भी इनके विषय में पौराणिक ढंग की कुछ कथाएँ अवश्य गढ़ी गई हैं जो छींक पड़ना, अंग फड़कना, पक्षियों के कलरव, पशुओं की ध्वनि, बिस्तुइया पतन, शकुन-प्रभाव आदि संबंधी इनके असाधारण ज्ञान की परिचायिका हैं। भड्डरी ने इन सब विषयों पर रचना की है और सौभाग्य से वर्तमान

खोज में इनके बहुत से ग्रंथ उपलब्ध हुए हैं। उनके नाम हैं—( १ ) भड्डरी पुराण, (२) बृहस्पति कांड और ( ३ ) सगुनावली या सगुन-विचार जिसकी तीन प्रतियाँ मिली हैं। पहला ग्रंथ जो सन् १९०० की खोज में भी मिल चुका है, अवधी गद्य में है। इसमें डक्क ऋषि तथा उनकी पत्नी के बीच हुए ज्योतिष संबंधी संवाद का वर्णन है। दूसरा ग्रंथ संस्कृत के छंदों से आरंभ होकर तुरंत ही हिंदी के छंदों की ओर बढ़ जाता है जिसमें आवश्यकतानुसार यत्र तत्र गद्य का भी मिश्रण हो गया है। तीसरा ग्रंथ हिंदी पद्य में है तथा उसकी शैली औरों से कुछ अच्छी है। इससे यह भी संदेह उत्पन्न होता है कि ये ग्रंथ वस्तुतः एक ही व्यक्ति के लिखे हैं या नहीं। इससे कथन की पुष्टि इससे भी होती है कि सगुन-विचार का एक हस्तलेख उसका भड्डरी सहदेव का रचा होना बताता है, और भड्डरी* शब्द ज्योतिषी अर्थ का द्योतक प्रतीत होता है। अतः इसका वास्तविक रचयिता सहदेव होना चाहिए ( मिश्रबंधुओं ने भ्रमवश उसे शाहाबाद पढ़ लिया है, देखिए मिश्रबंधु-विनोद, तृतीय भाग, पृष्ठ ९९२, संख्या १६१०, द्वितीय संस्करण ) जो जाति का भड्डरी था। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि ज्योतिष विषयक इस प्रकार की रचनाएँ विभिन्न व्यक्तियों ने कीं और जिनके लिए ये लिखी गईं थीं उनमें विश्वास उत्पन्न करने के लिए ये सर्वाधिक प्रसिद्ध व्यक्तियों के नाम पर प्रचारित कर दी गईं।

४७ **भद्रनाथ दीक्षित**—छंद-शिरोमणि ( छंदशास्त्र का ग्रंथ ) के रचयिता भद्रनाथ दीक्षित नवोपलब्ध कवि हैं। ये कानपुर जिले के बिठूर निवासी थे। ग्रंथ का रचनाकाल इस प्रकार दिया है—संवत ठारह सै असी शुक्ल छठि बुद्ध। मृग सिर को रजनीस सुभ भयो ग्रंथ यह सुद्ध ॥ तदनुसार ईसवी दिनांक है १६ अप्रैल सन् १८२३ ई० बुधवार। उस दिन सूर्योदयोपरांत मृगशिरा नक्षत्र कम से कम पैंतालिस मिनट तक था। भद्रनाथ वैद्यक के भी ऐसे ही पंडित थे। इन्होंने इस विषय का भी एक ग्रंथ संस्कृत के रचनाकारों से संग्रह करके 'संग्रह-शिरोमणि' नाम से लिखा है।

४८ **भगवानदास**—अमृतधर के रचयिता भगवानदास निरंजनी सन् १९०६-०८ ई० और १९२३-२५ ई० की खोज में भी मिल चुके हैं। अमृतधर वेदांत का ग्रंथ है और सन् १९०६-०८ ई० की खोज विवरणिका के अनुसार सन् १६६५ ई० में रचा गया है। वर्तमान खोज में प्राप्त प्रति सन् १८२७ ई० की लिखी है।

४९ **भगवंतराय खीची**—भगवंत राय खीची ने हनुमान जी के कवित्त या हनुमत-पचासा लिखा है। ये पहले भी मिल चुके हैं। देखिए खोज-विवरणिका सन् १९०६-०८ ई० और १९२३-२५ ई०, संख्या ४३।

५० **भागवत**—भागवत नाम के कई रचनाकार खोज में मिल चुके हैं, किंतु ये सबसे भिन्न हैं। इनके ग्रंथ नागर-सभा का समय अनिश्चित है, किंतु उपलब्ध हस्तलेख

---

* भड्डरी जोगियों की एक जाति है जो चारों ओर घूम-घूमकर भिक्षा माँगकर, भविष्य बताकर तथा सैद्धांतिक रक्षावर्ते कहकर अपनी जीविका निर्वाह करते हैं ( देखिए रसेल तथा हीरालाल कृत ट्राइब्स एंड दि कास्ट्स ऑव दि सेंट्रल प्राविंसेज, तृतीय भाग, पृष्ठ २५६ )।

सन् १८३५ ई० का लिखा है। यह ग्रंथ खड़ी बोली में लिखा गया है और इसमें फारसी-अरबी से व्युत्पन्न शब्दों का प्राचुर्य है। सागर सभा इंद्र सभा के ढंग पर लिखा गया प्रतीत होता है, जिसमें जादू की सहायता से काम होता है। ग्रंथ का दूसरा नाम किस्सये सुंदर-नागरी भी है जो उसके अंत में लिखा हुआ है।

५१ भागवतदास—भागवतदास की सर्वप्रथम उपलब्धि सन् १९०९-११ की खोज में हुई थी जब कि इनका भागवतचरित नामक ग्रंथ मिला था। वर्तमान खोज में साहित्यान्वेषक ने सन् १९०९-११ ई० में ही हस्तलेख को पुनः प्राप्त कर उसमें से तीसरे अध्याय का वह छंद ढूँढ निकाला जिसमें रचनाकाल, स्थान आदि दिए हुए हैं और जो पहले नहीं मिला था। ग्रंथकार ने भागवत का माहात्म्य प्रयाग में अपने गुरु से सुना और मथुरा में पद्य-बद्ध किया। ऐसे ही तुलसीदास ने भी राम की कथा सूकरखेत में अपने गुरु से सुन कर अध्यात्म रामायण के रूप में लिपिबद्ध की थी। ग्रंथ का समय इस प्रकार दिया है—अष्टदस सै सिरसठ संमत। कहीं कथा हरिजन जस मंतत। कार्तिक शुक्ल पक्ष बुधवारा। नौमी तिथि सुभ जोग बखारा॥ अर्थात् रचना कार्तिक शुक्ल पक्ष नवमी संवत् १८६१ बुधवार को तदनुसार १९ नवंबर सन् १८०४ ई० बुधवार को आरंभ हुई। जिस प्रकार भागवतदास का 'भागवत चरित्र' पद्मपुराण के आधार पर निर्मित हुआ है जिसका संकेत इन्होंने अपनी रचना में दिया भी है, उसी प्रकार इनका दूसरा ग्रंथ सप्ताह-माहात्म्य भागवत चरित्र पर आधारित है। ऐसा प्रतीत होता है कि भागवतदास तुलसीदास जी के पद-चिन्हों का ही अनुसरण करना चाहते थे, किंतु वे सफल न हो सके।

५२ भागवतदास—रामस्मारिणी के रचयिता भागवतदास इसी नाम के अन्य कवियों से भिन्न हैं और इस खोज में नए मिले हैं। इनका ग्रंथ तुलसीदास कृत रामायण के पात्रों की कार्य-सूची है।

५३ भागवत शरण पांडे—भागवत शरण पांडे सरयूपारी ब्राह्मण प्रतापगढ़ जिले के पुरवा हरदत्त मिश्र के रहनेवाले थे। ये कानपुर में ब्राह्मण सेना में जमादार थे। वर्तमान खोज में इनके दो ग्रंथ मिले हैं—( १ ) ज्ञानदीपिका और ( २ ) अक्षरज्ञान प्रापतिका। इनमें से प्रथम वेदांत की और द्वितीय धार्मिक विषय की पुस्तक है। दूसरी का प्रत्येक छंद हिंदी वर्णमाला के क्रम से आरंभ होता है। दोनों का समय अज्ञात है।

५४ भगवतीदास—प्रसिद्ध जैन कवि भगवतीदास या भैया भगवतीदास के दो ग्रंथ चेतन चरित्र और निर्वाणकांड पहले मिल चुके हैं ( द्रष्टव्य खोज विवरणिका सन् १९०० ई० और सन् १९२३-२५ ई० )। वर्तमान खोज में पुष्पपचीसी नाम का इनका एक ग्रंथ और मिला है। इसकी रचना सन् १६७१ ई० में हुई। इसमें जैन तीर्थंकरों की प्रशस्ति है तथापि कुछ धार्मिक शिक्षा भी कथित है।

५५ भगवतीदास द्विज—भगवतीदास द्विज का विवरण शालिहोत्र पुराण या शालिहोत्रोपाख्यान के रचयिता के रूप में खोज विवरणिका सन् १९२३-२५ ई० संख्या ४८

पर दिया जा चुका है। वर्तमान खोज में इसका नाम नासिकेत कथा प्रसंग मिला है। हस्तलेख में रचनाकाल इस प्रकार दिया है—

संवत सोलह सौ अठासी। जेठ मास दुतिया परकासी।
सुकल पक्ष औ सोमक वारा। मृगसिर लगत कीन्ह उपचारा॥

अर्थात् जेठ सुदी २ संवत् १६८८ वि०, सोमवार तदनुसार २३ मई सन् १६३१ ई०। डाक्टर ग्रियर्सन ने भ्रम से इसे रचयिता का जन्मकाल मान लिया है। मिश्रबंधुओं ने ग्रंथ का रचनाकाल संवत् १७१७ (सन् १६७४ ई०) माना है जो अशुद्ध है।

५६ भक्तराम—जालंधर (पंजाब) निवासी भक्तराम ने विभिन्न कवियों कृत कृष्ण-लीला के पदों का भक्त-चिंतामणि नामक संग्रह राग-रागिनियों में किया है। ऐसा प्रतीत होता है कि इस हस्तलेख के अंत में रागमाला नामक एक स्वतंत्र ग्रंथ ही जुड़ा हुआ है जिसमें संगृहीत पदों के गाने के समय तथा ढंग का विवरण दिया है, क्योंकि संग्रह की पुष्पिका में भक्त-चिंतामणि की समाप्ति का उल्लेख है, रागमाला का नहीं। संग्रहकर्ता के अनुसार ग्रंथ में ९९९ राग रागिनियों का संग्रह किया गया है जिसे तानसेन गवैये ने गाया था। हस्तलेख में दो संवत दिए गए हैं—(१) चैत वदी २ संवत् १८७७ शुक्रवार जो गणना से अशुद्ध है क्योंकि उक्त तिथि शुक्रवार को न पड़कर शनिवार को पड़ती है, (२) माघ मास द्वितीया संवत् १९०७, शुक्र जो लिपिकाल है। इस संवत (१९०७) में निधा-धर ने ग्रंथ की प्रतिलिपि करमसिंह पोतदार की आज्ञा से की थी। किंतु पक्ष का उल्लेख न होने से तथा किसी भी पक्ष की द्वितीया का शुक्रवार को न पड़ने से यह तिथि भी दोषपूर्ण है। ऐसी स्थिति में न तो रचनाकाल का ही निर्णय हो सकता है और न लिपिकाल का ही। अन्य साधनों से भी इस समस्या का कोई हल नहीं निकलता।

५७ भौन कवि—सन् १९२३-२५ ई० की खोज-विवरणिका में भौन कवि संबंधी पूर्व विवरणिकाओं के सभी उल्लेखों की तालिका दी जा चुकी है। इनकी शक्ति-चिंतामणि पहले भी एक बार मिल चुकी है और उसका विवरण भी दिया जा चुका है। दुर्भाग्य से रचनाकाल का विवरण न होने से समय का निर्णय नहीं हो सका है। ज्ञात हुआ है कि भौन ब्रह्म भट्ट थे और रायबरेली जिले के बेन्ती निवासी थे।

५८ भवानी—अयोध्या-निवासी भवानी ने रामचंद्र की बारहमासी लिखी है जिसमें राम के जन्म से लेकर उनके निर्वासन तक की कथा वर्णित है। इस ग्रंथ में छंदो-विधान का कोई विचार नहीं है, सामान्य पद्यकार की सी रचना है। अंत में शब्दों की ध्वनि जोर से हो इसी का विचार रखा गया है।

५९ भवानीदास—भवानीदास नाम के कई कवि हुए हैं, किंतु भेदसूचक पर्याप्त सामग्री के अभाव में उन्हें अलग अलग करना अभी संभव नहीं है। सर जार्ज ग्रियर्सन ने किसी भवानीदास का १८४५ में जन्म होना लिखा है और उनके पुत्र जयकृष्ण को भी कवि बताया है। सन् १९०० और १९०९-११ ई० की खोज-विवरणिकाओं ने इस

की पुष्टि की है और यह स्थापना भी की है कि ये पुष्कर्म ब्राह्मण थे। सन् १९०७ ई० की खोज विवरणिका में इसी नाम के एक कायस्थ का भी उल्लेख है जिसका पुत्र रामसहाय काशी के महाराज उदित-नारायणसिंह का दरबारी कवि था और जिसने रामसतसइका जैसी पुस्तक लिखी है। रामसहाय १८११ के लगभग विद्यमान था जिसके अनुसार उसके पिता अठारहवीं शती के अंत तक रहे होंगे। ये भवानीदास मिश्रबंधुओं द्वारा उल्लिखित उस भवानी दास से नहीं मिल सकते जिनका जन्म उन्होंने १८१४ ई० में बताया है। सन् ११२०-२२ ई० और १९२३-२५ ई० की खोज-विवरणिकाओं में भी दो भवानीदासों का उल्लेख है। पहले सूर्य माहात्म्य के रचयिता हैं, दूसरे स्वरोदय-मनोबोध के। ब्रजराज-विनोद के रचयिता प्रस्तुत भवानीदास इन सबसे भिन्न हैं। इनकी रचना कुछ महत्वपूर्ण भी है। इस ग्रंथ में कृष्ण की ब्रजकेलि वर्णित है और यह कवि के छंदशास्त्र विषयक सम्यक् ज्ञान का द्योतक है। अधिकतर छंद तो गाने के लिए हैं। हस्तलेख में रचनाकाल और लिपिकाल दोनों नहीं हैं, केवल कवि का नामोल्लेख है जो प्रायः सभी छंदों में मिलता है। अपूर्णावस्था में भी इस ग्रंथ में १२०० श्लोक हैं।

६० भवानीदास—चाणक्य-नीति के रचयिता भवानीदास संख्या ५६ वाले भवानीदास से भिन्न प्रतीत होते हैं। गद्य और पद्य दोनों में इनकी शैली आधुनिकता की परिचायक है। ग्रंथ में रचनाकाल नहीं दिया है, किंतु हस्तलेख का लिपिकाल सन् १८५२ ई० है। जब तक कुछ विशेष सूचना नहीं मिलती तब तक इन्हें संख्या ५९ में वर्णित भवानीदासों में से किसी से मिलाना व्यर्थ है।

६१ भिखारीदास—भिखारी दास प्रसिद्ध कवि हैं और कई विवरणिकाओं में इनका उल्लेख हो चुका है। वर्तमान खोज में अठारह हस्तलेख ऐसे मिले हैं जिनमें इनके सबसे अधिक ग्रंथ हैं। वस्तुतः संख्या १ ४ और ५ तो बिलकुल नए मिले हैं जिनका अब तक पता ही नहीं लगा था। प्राप्त ग्रंथों की सूची निम्नलिखित है—

(१) अमर तिलक की दो प्रतियाँ।
(२) काव्य निर्णय की पाँच प्रतियाँ।
(३) तेरीज रस-सारांश की एक प्रति।
(४) शृंगार निर्णय की तीन प्रतियाँ।
(५) छंदार्णव की दो प्रतियाँ।
(६) तरिज काव्य निर्णय की एक प्रति।
(७) विष्णु-पुराण की दो प्रतियाँ।
(८) रस सारांश की दो प्रतियाँ।

अमर-तिलक संस्कृत के प्रसिद्ध निघंटु अमर कोश का पद्यानुवाद है। मिश्रबंधुओं द्वारा कथित नामप्रकाश यही ग्रंथ है। प्रतापगढ़ के राजा ने, भिखारीदास वहीं के निवासी थे, यह ग्रंथ मिश्रबंधुओं के पास परीक्षार्थ भेजा था। उनका विश्वास है फारसी का बाग

वहार इसी का अनुवाद है। इसकी रचना संवत् १७९५ (सन् १७३८ ई० ) में हुई थी। कोश जैसी रचना बिना किसी प्रकार के छांदिक दोष के विभिन्न छंदों में प्रस्तुत करना बहुत बड़ी बात है जो इस ग्रंथ में स्पष्ट है। इनका दूसरा ग्रंथ विष्णु पुराण का अनुवाद है मिश्र-बंधु जिसे इनकी प्रथम पद्य रचना मानते हैं, (देखिए ऊपर सं० ७ )। यह रचना इनकी और कृतियों से कुछ हलकी है। इस कवि के शेष ग्रंथ अलंकार तथा छंद शास्त्र के हैं जो अपने ढंग के अद्वितीय हैं। इन ग्रंथों का रचनाक्रम निम्नलिखित है—

(१) रस सारांश नभ (श्रावण) सुदी ६ गुरुवार संवत् १७९१ तदनुसार दिनांक २५ जुलाई सन् १७३४ ई०, गुरुवार को समाप्त हुआ।

(२) छंदार्णव मधु (चैत्र) वदी ९ संवत् १७९९ (मिश्रबंधु विनोद में छपा १७१९ अशुद्ध है) तदनुसार दिनांक २ अप्रैल सन् १७४२ ई० को समाप्त हुआ।

(३) काव्य निर्णय का आरंभ आश्विन शुक्ल १० (विजयादशमी) संवत् १८०३ तदनुसार दिनांक १३ सितंबर सन् १७४६, शनिवार को हुआ।

(४) शृंगार निर्णय का आरंभ माधव (वैशाख) सुदी १३ संवत् १८०७ गुरु को हुआ। संयोग से उस दिन दिनांक ८ मई सन् १७५० था, किंतु गुरुवार नहीं था। यदि संवत् १८०७ को चालू वर्ष मान लें तो भी १८०६ की सुदी १३ बुधवार को पड़ी थी, गुरुवार को नहीं। संवत् १८०७ में सन् १७५० थी।

(५) छंद प्रकाश, (६) तेरिज रस सारांश और (७) तेरिज काव्य निर्णय के सन् संवत् ज्ञात नहीं हैं। अंतिम दो के स्वतंत्र ग्रंथ होने में भी संदेह है। 'तेरिज' का अर्थ स्पष्ट नहीं है। यदि कुछ हो तो 'परिशिष्ट' से मिलता जुलता हो सकता है। भिखारी दास ने अपने छंदार्णव में एक छंद दिया है जिसमें एक एक अक्षर छोड़कर पढ़ने से इनकी जाति, संबंधियों तथा स्थान का विवरण ज्ञात होता है। यह छंद इस विवरणिका के परिशिष्ट २, संख्या ५६ (डी०) पर दिया है। एक एक अक्षर छोड़कर पढ़ने से उसका रूप इस प्रकार हुआ—भिखारीदास कायस्थ, बरन वही वार भाई चैन लाल को, सुत कृपाल दास को, नाती वीर भानु को, पन्नाती रामदास को, अरवर देश टेउँगा नगर ता थल। इसका तात्पर्य हुआ भिखारी दास कायस्थ चैनलाल के भाई, कृपाल दास के पुत्र, वीर भानु के पौत्र, रामदास के प्रपौत्र तथा अरवर देशांतर्गत (प्रतापगढ़, संयुक्त प्रांत) टेउँगा ग्राम निवासी थे (यह स्थान प्रतापगढ़ किले से एक मील दूर है)।

६२ भीष्म—भीष्म कवि का विवरण खोजविवरणिका सन् १९०३ ई० और १९१७-१९ ई० में दिया जा चुका है। सन् १९१७-१९ ई० की विवरणिका में यह मत व्यक्त किया गया है कि भीष्म नाम के दो कवि हुए हैं जिनमें समय का अंतर एक शती का है। किंतु मिश्रबंधुओं ने अपने विनोद के द्वितीय संस्करण में एक ही भीष्म स्थिर किया है। यह विषय अब भी संदेहास्पद है। वर्तमान खोज में नखशिख नाम का एक ग्रंथ भी मिला है जिसकी शैली देखने से अन्य विवरणिकाओं में उल्लिखित भागवत के अनुवादक और इसके रचयिता एक ही ठहरते

थे। मातादीन के कवित्त-रत्नाकर में वर्णित भीष्म जो कोड़ा जहानाबाद निवासी तथा नवाब मंसूर अली खाँ सफदर जंग के सूबेदार हिम्मत गिरि गोसाईं के समकालीन थे अब भी पृथक् ही हैं। उनकी भाषा में पूर्वी हिंदी मिली हुई है किंतु हमारे भीष्म शुद्ध पश्चिमी हिंदी के हैं।

६३ भोगीलाल—बखत विलास के कर्ता भोगीलाल का उल्लेख सन् १९२३-२५ की विवरणिका में हो चुका है। जिसमें उनके अलंकार-प्रदीप नामक अलंकार-ग्रंथ का विवरण है। ये प्रसिद्ध कवि देव के प्रपौत्र थे और मैनपुरी जिले के कुसमरा के रहनेवाले थे। उपलब्ध हस्तलेख रचयिता के हाथों का ही लिखा हुआ है। इसका रचनाकाल कार्तिक सुदी ५ शुक्रवार संवत् १८५६ तदनुसार १ नवंबर सन् १७९९ ई० शुक्रवार है। 'उस दिन पंचमी सूर्योदय के ७ घंटा ४० मिनट बाद लगी थी, अर्थात् लगभग दो बजे दिन में। कवि ने ग्रंथ की प्रतिलिपि अपने आश्रयदाता के लिए ग्रंथ समाप्ति के ठीक दस महीने बाद भाद्रपद शुक्ल १५ बुधवार, संवत् १८५७ तदनुसार ३ सितंबर १८०० ई० बुधवार को की थी। इस हस्तलेख की पुष्पिका ने बख्तावर सिंह को निर्विवाद कछवाह कुलभूषण श्रीमहाराव राव राजा बख्तावर सिंह ही सिद्ध कर दिया है। ''अलवर के महाराजे नरूका राजपूत जाति के हैं जो कछवाहा राजपूतों की एक शाखा है, जिसके अग्रणी जयपुर नरेश हैं। वर्तमान अलवर राज्य के संस्थापक प्रतापसिंह जी थे जिनका जन्म १७४० में हुआ था तथा मृत्यु १७९१ में। मृत्यु के बाद उनके दत्तक पुत्र बख्तावर सिंह सिंहासनारूढ़ हुए। बख्तावर सिंह की मृत्यु के बाद उनके भतीजे बन्नीसिंह और औरस पुत्र बलवंत सिंह के बीच सिंहासन के लिए युद्ध हुआ। दस वर्ष तक दोनों पक्ष बारी बारी से युद्ध में लगे रहे जिसके परिणामस्वरूप राज्य नष्ट भ्रष्ट हो गया। अंत में बेनी या बन्नी सिंह की जीत हुई और १८५७ में उनके दुर्दांत जीवन की समाप्ति हुई।'' यह छोटा उद्धरण नवाब किशोर से दिया गया है जो भारत में भोगी लाल के आश्रयदाता के विषय में सन् १९२३-२५ की विवरणिका में उठे संदेहों को दूर करता है। ऐसा प्रतीत होता है कि भोगीलाल ने बख्त विलास व अलंकार प्रदीप की रचना बख्तावर सिंह के पुत्र बलवंत सिंह के लिए की थी। किंतु बन्नी सिंह की जीत के बाद उसमें से बलवंत सिंह का नाम हटा कर बन्नी सिंह या बेनी सिंह का नाम लिख दिया। इससे उक्त विवरणिका की भ्रांति का निराकरण हो जाता है। अलंकार-प्रदीप में एक दोहा है—सुखद सात-सर ईस नृप बंस कर्म अवतंसु। अलवर गिरिवर उदय में विलसितु दिनकर अंसु॥ कवि युद्ध के निर्णय का उल्लेख इस प्रकार करता है—धर्म प्रतिपालक है कवि भोगीलाल कहै सुजस बिसाल कै बढ़ाए करतो ऐसे है॥ इससे स्पष्ट है कि ग्रंथ की रचना १८१५ ई० के बाद ही हुई होगी और यह १८२५ ई० के बाद ही प्रकाशित हुआ होगा जब कि दोनों प्रतिपक्षियों का झगड़ा समाप्त हो गया। इस समय के बीच कवि तटस्थ बना रहा और जब बेनी सिंह की जीत देखी तब तुरंत उनकी ओर हो गया।

६४ शेख गुलाम—शेख गुलाम भरतपुर निवासी थे और ''मिलन श्री महाराज को लाट साहब सै'' नामक एक ग्रंथ लिखा है जिसमें भरतपुर नरेश महाराज श्री रणधीर सिंह का भारत के गवर्नर जनरल से सन् १८११ ई० में मिलन का वर्णन है।

६५ **भूप कवि**—भूप कवि का 'श्रृंगार-तिलक' नवोपलब्ध ग्रंथ है। ये कानपुर जिले के काकापुर के भाट थे और नवाब शूजाउद्दौला के समकालीन थे जो सन् १७५३ ई० के लगभग विद्यमान था। ऐसा कहा जाता है कि इन्होंने शिवराजपुर के राजा की वंशावली तथा बहुत सी शिक्षात्मक कविताएँ लिखी हैं। उपलब्ध रचना श्रृंगार-रस की है।

६६ **भूपति**—भूपति अमेठी के राजा गुरुदत्त सिंह का उपनाम है, देखिए खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या ६० जिसमें इनका विस्तार से वर्णन किया गया है। ये बहुत से सुकवियों के आश्रयदाता थे तथा स्वयं भी बहुत अच्छे कवि थे। इनकी सतसई पहले मिल चुकी है। उसका रचनाकाल निम्नलिखित है—

सत्रह शत एकानवे, कातिक सुदि बुधवार।
ललित तृतीया में भयो, सतसैया अवतार॥

किंतु यह त्रुटिपूर्ण है क्योंकि संवत् १७९१ की कातिक सुदी ३ बुधवार को नहीं पड़ी थी।

६७ **भूषण**—भूषण ऐसे हिंदी के सुप्रसिद्ध कवि का परिचय देने की कोई आवश्यकता नहीं। इनका उल्लेख प्रायः सभी खोज-विवरणिकाओं में मिलता है। वर्तमान खोज में इनके 'शिवभूषण' की दो प्रतियाँ मिली हैं। ग्रंथ की रचना सन् १६७३ ई० में हुई थी।

६८ **विहारीलाल महाकवि**—विहारीलाल महाकवि इतने प्रसिद्ध हैं कि इनका विवरण देना निरर्थक है। इनका उल्लेख कई खोज-विवरणिकाओं में हो चुका है। वर्तमान खोज में इनकी सतसई की पाँच प्रतियाँ मिली हैं। उनमें से सबसे पुरानी का लिपिकाल १७७१ ई० है।

६९ **विस्राम**—विस्राम नवोपलब्ध कवि हैं। वर्तमान खोज में इनके दो ग्रंथ मिले हैं—( १ ) मानलीला और ( २ ) संगीत लैला मजनूँ। पहले की दो प्रतियाँ और दूसरे की एक प्रति मिली है। मानलीला व्रजभाषा में है और संगीत लैला मजनू खड़ी बोली में मानलीला की रचना सन् १८४३ ई० में हुई जो मूल की प्रतिलिपि है तथा जिनका लिपिकाल क्रम से सन् १८४४ ई० और १८४५ ई० है। संगीत लैला मजनूँ का रचनाकाल अज्ञात है।

७० **बोधमल्ल**—बोधमल्ल उन्नीसवीं शती के उत्तरार्द्ध के हैं। इनके ग्रंथ भक्ति-विनोद का विवरण सन् १९२३-२५ ई० की खोज विवरणिका में संख्या ६६ पर दिया जा चुका है, विस्तृत जानकारी के लिए जिसका आलोड़न किया जा सकता है।

७१ **बोधीदास**—बोधीदास ने संस्कृत के योगवासिष्ठ का हिंदी पद्य में अनुवाद किया है जिसकी अपूर्ण प्रति वर्तमान खोज में मिली है। इसकी प्रतिलिपि का समय सन् १८१८ ई० है। सन् १९०९-११ ई० की खोज-विवरणिका में इनके झूलना तथा शिक्षात्मक पद्यों का विवरण दिया जा चुका है।

७२ **व्रजवासीदास**—व्रजवासी दास प्रसिद्ध कवि हैं और इनका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९-११, १९२०-२२ और १९२३-२५ में दिया जा चुका है। वर्तमान

खोज में इनके प्रजविलास की दो प्रतियाँ मिली हैं। ग्रंथ का रचनाकाल सन् १७०० ई० है। सन् १९२०-२२ की खोज विवरणिका में वर्णित प्रति सबसे पुरानी है।

७३ बुध—बुध बनारस निवासी थे। इसके अतिरिक्त इनके संबंध में और कुछ भी ज्ञात नहीं है। वर्तमान खोज में इनके ज्योतिष विचार नामक ग्रंथ की तीन प्रतियाँ मिली हैं जिनका लिपिकाल क्रम से यह है—सन् १७८३, १८१३ और १८७०। ग्रंथ की रचना संवत् १८१० वि० में कुँआर सुदी ११ को हुई थी। दोहा—

संवत ससि वसु ससि बहुरि तिथि विक्रम परिवान।
क्वार सुदी एकादसी यह शुभ संवत जान॥

इसमें दिन का नाम न होने से दी हुई तिथि की परीक्षा नहीं हो सकती। यह तिथि सोमवार २० अक्टूबर सन् १७५० ई० को पड़ी थी।

७४ बुध जन—बुध जन का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०० संख्या ११८ में योगींद्रसार के रचयिता के रूप में दिया जा चुका है। किंतु मिश्रबंधु विनोद में संख्या ११६६ के अंतर्गत दिए हुए चार ग्रंथों में इस ग्रंथ का उल्लेख नहीं है, यद्यपि वर्तमान खोज में उपलब्ध बुधजन सतसई का उल्लेख उसमें है। बुध जन सतसई का रचना काल सन् १८१८ सिद्ध होता है, किंतु 'विनोद' में सन् १८२४ ई० लिखा है। बुध जन जयपुर राज्य के जैन खंडेलवाल बनिया थे। ये सामान्य रचनाकार हैं। इनकी रचनाओं में सतसई ही सर्वोत्तम रचना है।

७५ चंद या चंद बरदाई—चंद या चंदबरदाई चारण काव्य के सुप्रसिद्ध कवि हैं जो दिल्ली के पृथ्वीराज के राजकवि थे। इनका उल्लेख खोज विवरणिका सन् १९०० १९०१, १९०२, १९०६ ०८ १०-१०-१२, १९२०-२२, १९२३ २५ में हो चुका है। वर्तमान खोज में इनके ग्रंथ पृथ्वीराज रासो के दो भाग—पदमावतीखंड और आल्हा खंड (या महोबा खंड) पुनः प्राप्त हुए हैं। हस्तलेखों का क्रमशः लिपिकाल है संवत् १९१५ (सन् १८५८ ई०) और संवत् १९१६ (सन् १८५९ ई०)।

७६ चद—भगवतीता के रचयिता चद का विवरण खोज विवरणिका सन् १९०६ ०८ में संख्या १८ पर दिया जा चुका है। इस खोज में प्राप्त हस्तलेख का समय संवत् १८०२ (सन् १७४५ ई०) है। रचनाकाल है—संवत् १७१५ तदनुसार १६५८ ई०।

७७ चंदन—काव्याभरण सिंगारसार और प्रज्ञा-विलास के रचयिता चंदन का विवरण गत खोज-विवरणिका में भी दिया जा चुका है (देखिए विवरणिका सन् १९२३ २५ संख्या ७१)। वर्तमान खोज में काव्याभरण का दूसरा हस्तलेख भी मिला है जिसका समय संवत् १९३४ (सन् १८८० ई०) है। इसका रचना तिथि संवत् १८४५ माघ सुदी ९ बुधवार है जो गणना से ठीक नहीं उतरती किंतु वर्ष संवत् १८४५ (सन् १७८८ ई०) निश्चित है।

७८ चरनदास—गत विवरणिकाओं में चरणदास के विवरण दिए जा चुके हैं। वर्तमान खोज में उपलब्ध इनके ग्रंथ निम्नलिखित हैं—

( १ ) स्वरोदय, ५ प्रतियाँ, ( २ ) ब्रह्म-ज्ञान सागर, ४ प्रतियाँ, ( ३ ) भक्ति सागर, दो प्रतियाँ, ( ४ ) योग संदेह सागर, ३ प्रतियाँ, ( ५ ) अमरलोक निजधाम, १ प्रति, (६) पच उपनिषद, १ प्रति और ( ७ ) शतरूप मुक्ति, १ प्रति। अतिम दो ग्रथ पच उपनिषद और शतरूप मुक्ति पहली बार मिले हैं जिनमें से पहला उपनिषदों का अनुवाद है और दूसरे में मुक्ति पाने के विभिन्न उपायों का कथन है। इन हस्तलेखों में से कुछ जैसे भक्ति सागर का लिखना चैत्र सुदी १५ सवत १७८१ सोमवार तदनुसार ८ अप्रैल १७२३ ई० को आरभ हुआ। उस दिन पूर्णिमा सूर्योदय के साढ़े बारह घटे बाद लगी थी। तात्पर्य यह कि रचनाकार ने सायँ सात बजे से इसे लिखने का विचार किया। सन् १९२०-२२ की खोज विवरणिका में असावधानीवश इस ग्रथ की ईसवी तिथि अशुद्ध हो गई है। उपर्युक्त तिथि के अनुसार उसे शुद्ध कर लेना चाहिए। इससे रचनाकार के समय का पता लगता है। ये राजपूताना के अलवर राज्यान्तर्गत देहरा के निवासी थे।

७९ **चतुरदास**—चतुरदास ने अपने गुरु के निरीक्षण में भागवत दशम स्कध का अनुवाद सवत् १६९२ ( सन् १६३५ ई० ) में किया। इस ग्रथ का विवरण पहले भी कई बार दिया जा चुका है। गत खोज विवरणिका १९२३-२५ में सख्या ७६ के अतर्गत पहले के सभी विवरणों का उल्लेख है। उपलब्ध प्रति के अनुसार ग्रथ का रचनाकाल सवत् १६९२ जेठ शुक्ल षष्ठी कुज अर्थात् मगलवार १२ मई सन् १६३५ ई० है।

८० **चेतन चद**—शालिहोत्र या अश्व विनोद के रचयिता चेतन चद का उल्लेख खोज विवरणिका सन् १९०९-११ तथा १९२३-२५ में हो चुका है। वर्तमान खोज में उपलब्ध दो हस्तलेखों में से एक में रचनाकाल सवत् १६२८ दिया हुआ है जो सन् १९२३-२५ के विवरण की पुष्टि करता है। अत रचनाकार सन् १५७१ ई० में विद्यमान था।

८१ **छबीलेदास**—छबीलेदास नवोपलब्ध रचनाकार हैं जिन्होंने भक्ति-विलास नामक ग्रथ भक्तिमार्ग की और मार्गों से विशिष्टता सिद्ध करने के लिए लिखी है। कथन की पुष्टि में इन्होंने पुराणों की कथाओं का उद्धरण दिया है। मिश्रबधुओं ने दो छबीले का का वर्णन किया है, किंतु सामग्री के अभाव में यह नहीं कहा जा सकता कि हमारे छबीले उनमें से कौन थे।

८२ **छविनाथ**—राजनीति के नाम से हितोपदेश का छदोबद्ध अनुवाद करनेवाले छविनाथ पहली बार मिले हैं। इनकी रचना का समय जिस दोहे में दिया है वह अशुद्ध है। दोहा है—

> सवत् श्रुति शुभ नाग शशि, कृष्ना कार्तिक मास।
> रामरसा तिथि भूमिसुत वासर कीन्ह प्रकास॥

शुभ के स्थान पर जुग किए विना कोई अर्थ नहीं बैठता। जुग कर देने पर समय होगा सवत् १८२४ कार्तिक कृष्ण १३, भौमवार तदनुसार मगलवार २० अक्टूबर सन् १७-६७ ई०। वस्तुत रचयिता को यही सवत् अभीष्ट था।

८३ छत्रसिंह—छत्रसिंह कायस्थ ग्वालियर राज्य में भदावर के अटेर नामक स्थान के रहने वाले थे। इन्होंने विजय मुक्तावली अर्थात् महाभारत की कथा हिंदी पद्य में लिखी। यह ग्रंथ सन् १७०० में निर्मित हुआ और सन् १९०६-०८ और १९०९-११ की खोज-विवरणिकाओं में इसका उल्लेख हो चुका है। इनका भाषा पर अच्छा अधिकार था और अनुप्रास से इन्हें विशेष प्रेम था।

८४ छेदीलाल—छेदीलाल नवोपलब्ध ग्रंथकार हैं। इन्होंने प्रेम पीयूष नामक शृंगार-रस का ग्रंथ लिखा है जिसमें अपने विषय में कुछ भी संकेत नहीं किया है। मिश्र बंधुओं ने भी इसका उल्लेख नहीं किया है।

८५ दादू दयाल—दादू दयाल सुप्रसिद्ध धर्म-सुधारक हुए हैं और उनका तथा उनकी रचनाओं का जिसमें दादू की बानी भी शामिल है, विवरण विभिन्न खोज-विवरणिकाओं में दिया जा चुका है। सन् १९१७-१९ ई० की विवरणिका में इनकी जीवनी तथा रचनाओं के विषय में विस्तृत विवरण मिलेगा।

८६ दलपति राय—दलपति राय अलंकार के रचयिता हैं, जिसका कुछ वर्णन खोज विवरणिका सन् १९२३-२५ में संख्या ८२ के अंतर्गत किया जा चुका है। ये और इनके सहयोगी बंसीधर मेदपाट या मेवाड़ के श्रीमाली ब्राह्मण थे। उपर्युक्त ग्रंथ की दो प्रतियाँ वर्तमान खोज में मिली हैं जिनमें एक का नाम अलंकार रत्नाकर है दूसरी का भाषा भूषण, किंतु दोनों प्रतियों से उद्धरण अक्षरशः नहीं मिलते यद्यपि दोनों के मंगलाचरण तथा विषय एक ही हैं। दुर्भाग्यवश रचनाकाल का छंद छूट जाने से दोनों में से किसी का भी ठीक समय-निर्धारण नहीं हो सकता जो अब तक अनिश्चित ही है।

८७ दामोदरदास—दामोदरदास ने हस्तरेखा तथा प्रश्नविचार विषयक ज्ञान प्रश्नप्रश्नी नामक ज्योतिष का ग्रंथ रचा है। इसमें पाँच और चार के हिसाब से बीस खाने बने हैं और सब खानों में एक एक करके एक से लगाकर बीस तक की संख्या लिखी हुई है। प्रत्येक संख्या में प्रश्न के शुभाशुभ का संकेत है। प्रश्नकर्ता को किसी भी संख्या पर उँगली रखनी होती है और उसी संख्या का फल पढ़ा जाता है। जैसे संख्या एक का फल इस प्रकार है—तुम्हारी मनोकामना ईश्वर पूरी करेंगे। तुम्हें कुछ धन मिलेगा उससे व्यापार करो सफलता मिलेगी। फल की परीक्षा के लिए अपने मुख की ओर देखो तुम्हें एक मेवका मिलेगा। भैरव की स्तुति करो और एक काले कुत्ते को रविवार के दिन मिठाई खिलाओ (जिससे सफलता निश्चित मिलती)। ग्रंथ गद्य में है। रचयिता के कई नाम हैं किंतु उन नामों के किसी कवि से यह नहीं मिलाया जा सकता।

८८ दरिया साहब—दरिया साहब विख्यात रचयिता हैं जिनके १३ ग्रंथ पहले मिल चुके हैं (देखिए खोज-विवरणिका १९१७-१९ संख्या ११)। इस बार अलिफनामा मिल जाने से इनकी संख्या १४ हो गई है। अलिफनामा का समय नहीं दिया है किंतु प्राप्त प्रति का लिपिकाल सन् १८३३ ई० है। ग्रंथ में वर्तनी तथा अन्य प्रकार की अशुद्धियाँ भी हैं। दरिया साहब अठारहवीं शती के थे और अपने को कबीर का अवतार बताते थे।

८६ दमन्य दास—दमन्य दास ने तुलसी-चरित्र लिखा है जिसकी दो प्रतियाँ वर्तमान खोज में मिली हैं। यह ग्रंथ सर्व प्रथम खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ में मिला। वर्तमान खोज के अनुसार इसके अतिरिक्त और कोई विशेष बात नहीं बताई जा सकती कि प्राप्त दो प्रतियों में से एक गत खोज में प्राप्त प्रति से तीन वर्ष पहले की है, अर्थात् संवत् १९१८ (सन् १८६२ ई०)। रचनाकाल अज्ञात है। बाबा माधोदास कृत मूल गोसाईं चरित को दृष्टि में रखकर ग्रंथ का आलोचनात्मक अध्ययन करने की आवश्यकता है।

९० दाताराम—दाताराम या दीनदास बदल शुक्ल के पुत्र थे, और इलाहाबाद जिले के चतुरपुर नामक स्थान के निवासी थे। वर्तमान खोज में इनके निम्नलिखित चार ग्रंथ मिले हैं—( १ ) गोपी-विरह-माहात्म्य ( २ ) मदचरित्र, ( ३ ) संगृहीत लतिका तथा ( ४ ) कवित्त दाताराम। इनमें से किसी का भी रचनाकाल नहीं दिया है जो इनके समसामयिक बैजनाथ के समय से मिलाया जा सके। बैजनाथ ने गोपी विरह छंदावली संवत् १९२४ ( सन् १८६७ ई० ) में लिखी। पहले ग्रंथ में गोपियों का विरह वर्णन है, दूसरे में मद का दुष्परिणाम, तीसरे में अन्य कवियों की रचनाओं का संग्रह और चौथे में रचयिता के स्वनिर्मित मुक्तक छंद हैं।

९१ दत्तदास—दत्तदास नवोपलब्ध रचनाकार हैं जिन्होंने कृष्ण और राम की भक्ति से परिपूर्ण कमल नेत्र तथा रामाष्टक नामक ग्रंथ लिखे हैं। दूसरा तो कठिनता से ही ग्रंथ कहा जा सकता है। इसमें राम के २१ पर्यायवाची शब्दों का राम का संपुट है।

९२ दत्तराम माथुर—दत्तराम माथुर ने वैद्यक का ग्रंथ लिखा है। वर्तमान खोज में इनके तीन ग्रंथ प्रकाश में आए हैं—( १ ) अर्जुन मंजरी, ( २ ) नाड़ी प्रकाश और ( ३ ) रमल नवरत्न दर्पण। सबके सब गद्य में हैं। प्रथम मंदाग्नि रोग विषयक है, दूसरा नाड़ी-ज्ञान विषयक तथा तीसरा फलित ज्योतिष में उसी नाम के संस्कृत ग्रंथ का अनुवाद है। प्रथम ग्रंथ की रचना सन् १८६४ में हुई थी, दूसरे की सन् १८८६ तथा तीसरे की १८५५ ई० में। अत: यह स्पष्ट है कि रचनाकार ने प्रारंभ में ज्योतिष का ग्रंथ लिखा और बाद में वैद्यक के ग्रंथ रचे। नाड़ी प्रकाश के दो हस्तलेख मिले हैं जिनमें रचनाकाल के दो संवत् दिए हुए हैं, किंतु प्रतीत होता है कि एक ग्रंथ दूसरे ग्रंथ में जो खनिज धातुओं को फूँककर औषध-निर्माण के संबंध में है, मिल गया है। पहले में संवत् विस्तार से इस प्रकार दिया है—संवत् १९३७ आश्विन शुक्ल १० बुधवार जो गणना से १३ अक्टूबर १८८० ई० ठीक ठीक ठहरता है। रमल नवरत्न में तीन संवत् दिए हुए हैं जिनमें से एक मूल संस्कृत ग्रंथ का रचनाकाल है। यह संस्कृत श्लोक में ही दिया हुआ है—विक्रम संवत् १८६७ फाल्गुन शुक्ल ३ चंद्रवार ( तदनुसार सोमवार, २५ फरवरी १८११ ई० )। अनुवाद का समय भी श्लोक में इस प्रकार दिया हुआ है—शशि युग नग चन्द्रे वैक्रमे ज्येष्ठ शुक्ले ग्रह तिथि कवि वारे। इस तिथि को शुक्रवार, ज्येष्ठ शुक्ल ९ संवत् १९२१ वि० या १९४१ वि० कह सकते हैं, किंतु दोनों में कोई भी परीक्षा का आधार नहीं हो सकती, क्योंकि दोनों तिथियाँ शुक्रवार को पड़ती हैं सोमवार को नहीं।

६३ दयाबाई—दयाबाई चरनदास की शिष्या थीं। यह पहला ही अवसर है जब इनकी रचना दयाबाई की बानी मिली है। इसका रचनाकाल नहीं दिया गया है, किंतु इसे निश्चित रूप से अठारहवीं शती के मध्य का मान सकते हैं जब इनके गुरु विद्यमान थे। यह भक्ति विषयक ग्रंथ है।

६४ दयाराम—वैद्यक ग्रंथ दया विलास के रचयिता दयाराम का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०१, १९०२, १९०९-११ और १९२०-२२ ई० में है। ये दिल्ली निवासी थे और सन् १०२१ ई० में इन्होंने अपना ग्रंथ रचा।

६५ देवदत्त—देवदत्त उपनाम देव हिंदी कविता के नवरत्नों में से एक हैं और सन् १९२०-२२ तथा १९२६-२८ ई० की खोज विवरणिका में इनका विस्तार से वर्णन है। वर्तमान खोज में इनके निम्नलिखित ६ ग्रंथ मिले हैं—( १ ) अष्टयाम, ( २ ) देवमाया-प्रपंच नाटक, ( ३ ) जाति-विलास, ( ४ ) काव्य रसायन, ( ५ ) नखशिख और ( ६ ) प्रेमचंद्रिका। इनमें नखशिख खोज में प्रथम बार मिला है। मिश्रबंधु-विनोद के दूसरे भाग में प्रथम संस्करण के २० के स्थान पर दूसरे संस्करण में २६ ग्रंथ ही दिए गए हैं। उसमें दो ग्रंथ नखशिख और प्रेम-दर्शन एक में मिला दिया है, किंतु अनुसंधान से यह प्रकट है कि दोनों दो ग्रंथ हैं एक नहीं। एक वर्तमान खोज में मिला है और दूसरा सन् १९०९-११ और १९२०-२२ ई० की खोज-विवरणिकाओं में। देव का संस्कृत में भी नायिका-भेद लिखने का ग्रंथ प्राप्त है जिसकी एक प्रति नागरी-प्रचारिणी सभा, काशी के पुस्तकालय में है जो अहिंदी होने के कारण हिंदी ग्रंथों के साथ विवरणिका में नहीं ग्रहण किया गया। अब भी इनके २६ ग्रंथ बचे हैं जिन सब के हस्तलेख नहीं मिल सके हैं।

६६ देवकीनंदन—देवकीनंदन ने रागसंग्रह नामक ग्रंथ में विभिन्न कवियों के गीतों का संग्रह किया है। यह संग्रह सन् १८०० ई० में प्रस्तुत हुआ। यही इनका विद्यमान काल भी है। मिश्रबंधु इनके रचे ११ ग्रंथ बताते हैं किंतु उनमें रागमाला की गणना नहीं है। किंतु दोनों के रचनाकाल का एक होना दोनों की एकता सिद्ध करता है।

६७ देवस्वामी—गत त्रैवार्षिक विवरणिका के अयोध्या-बिंदु के रचयिता और इस त्रिवर्षी के जानकी-बिंदु के रचयिता दयाराम एक ही हैं। ये काशी के वही देव कवि काष्ठजिह्वा स्वामी हैं, खोज में जिनके अन्य प्राप्त ग्रंथ हैं—पदावली, रामलगन और रामायण परिचर्या। इनका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०१ १९०४, १९०६-०८ में है। देव कवि सन् १८४० ई० के लगभग काशी नरेश महाराज ईश्वरी प्रसाद नारायण सिंह के गुरु थे। ये सुकवि और सुपंडित दोनों थे। एक बार इन्होंने अपने गुरु से ही शास्त्रार्थ किया जिसके बाद इन्होंने अपनी जिह्वा पर काठ का ढक्कन लगा लिया और फिर कभी न बोले। इसी से इन्हें काष्ठ जिह्वा के नाम से पुकारते हैं। इनकी रचना मनोहर शैली में भक्तिपूर्ण है।

९८ **देवीदास**—देवीदास ( बुंदेलखंडी ) ने प्रेम रत्नाकर लिखा है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५, संख्या ९६ में है।' ग्रंथ करौली के महाराज रत्नपाल की आज्ञा से सन् १६८५ या १६८९ ई० में बना, क्योंकि लिपिकार ने संवत् सत्रह सै छालीस लिखा है और दूसरे ने सत्रह सै ब्यालीस। कोई और सामग्री भी उपलब्ध नहीं है जिससे इस अशुद्धि का परिमार्जन किया जा सके।

९९ **देवीदास**—देवीदास जैन कवि हैं। इन्होंने पुकारपचीसी नामक पुस्तक लिखी है जो वर्तमान खोज में पहली बार मिली है। इस ग्रंथ में जिनराज का स्तवन किया गया है। ये जयपुरराज्यातर्गत विसवा निवासी थे और संवत् १८४४ ( सन् १७८७ ई० ) के लगभग विद्यमान थे। इनके ग्रंथ जो जैनों के बीच प्रसिद्ध हैं, ये हैं—( १ ) सिद्धांतसार संग्रह वचनिका और ( २ ) तत्त्वार्थसूत्र वचनिका।

१०० **देवीदास**—गौड़ क्षत्रिय देवीदास सत्नामी मत के अधिष्ठाता जगजीवन-दास के शिष्य थे और जिला बाराबंकी के एक गाँव में रहते थे जो इन्हीं के नाम पर देवी-दास का पुरवा नाम से प्रसिद्ध है। वर्तमान खोज में उपलब्ध 'लीला' ग्रंथ के अतिरिक्त इन्होंने और ग्रंथ भी लिखे हैं, जैसे—भ्रमरगीत, विनोद-मंगल, सुख-सनाथ, भ्रम-विनास, चरन-ध्यान, गुरुचरन, ज्ञान-ऐन, भक्ति-मंगल, नारद-ज्ञान, वैराग्य और शब्द-सागर।

१०१ **देवीसिंह**—कौसल्या जी की बारहमासी के रचयिता देवीसिंह सामान्य कवि हैं। ये चंदेरी के राजा थे और इन्होंने बहुत से ग्रंथ लिखे हैं जिनमें एक बारहमासी भी है जिसकी शैली वर्तमान खोज में उपलब्ध ग्रंथ से मिलती है। राजा देवी सिंह सन् १६७६ ई० के लगभग विद्यमान थे।

१०२ **धनपति**—धनपति उपनाम धनूलाल ने बदरेमुनीर नामक एक प्रेमाख्यान संवत् १९२८ ( सन् १८७५ ई० ) में लिखा है। यह खड़ी बोली में लिखा गया है और इसमें फारसी-अरबी के तद्भव शब्दों की बहुलता है।

१०३ **धनीराम**—धनीराम ने राम की प्रशंसा में रामगुणोदय तथा तत्त्वार्थ-प्रदीप नामक दो ग्रंथ लिखे हैं। पहले का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०३ में दिया जा चुका है। काव्य प्रकाश नाम की इनकी रचना भी जो इसी नाम के संस्कृत ग्रंथ का अनुवाद है सन् १९२३-२५ ई० की खोज में मिल चुकी है। राम गुणोदय का संवत् इस प्रकार दिया है—रस रस सिद्धि निसीस बुध द्वार शुक्ल तिथि नैन, अर्थात् बुधवार आश्विन शुक्ल २ संवत् १८६६ ई० तदनुसार ११ अक्टूबर सन् १८०९ ई०। उस दिन द्वितीया सूर्योदय के ३ घंटे २० मिनट बाद समाप्त हो गई थी। और तृतीया १० बजे के लगभग लग गई थी। तत्त्वार्थ-प्रदीप संवत् १८६३ में आश्विन कृष्ण १५ तदनुसार सोमवार ७ अक्टूबर सन् १८०६ ई० को समाप्त हुई। इन्होंने दोनों रचनाओं के मध्य संवत् १८६७ वि० ( सन् १८१० ई० ) में काव्य प्रकाश की रचना की। इसकी समाप्ति का ठीक समय

दिया है शुक्र ( ज्येष्ठ ) बदी ११, शुक्रवार, रेवती नक्षत्र, संवत् १८९७ वि०। यह संपूर्ण विवरण १९ मई सन् १८१० ई० से मिलता है, किंतु दिन का नाम शुक्रवार न मिल कर मंगलवार मिलता है। धनी राम असनी के ठाकुर कवि के पुत्र थे और शंकर कवि तथा सेवक राम के पिता थे।

१०४ धर्मदेव—धर्मदेव आगरे के जैन कवि थे। इन्होंने पारसनाथ पुराण नामक ग्रंथ बनाया है। जिसमें जैन दर्शन के सिद्धांतों का कथन है तथा जैन तीर्थंकर पार्श्वनाथ का जीवन चरित्र वर्णित है। ग्रंथ संवत् १७८९ तदनुसार सन् १७३२ में समाप्त हुआ।

१०५ ध्रुवदास—ध्रुवदास का विवरण खोज विवरणिका सन् १९०० और १९०९-११ ई० में दिया जा चुका है। इनकी रचना वृंदावनशतक की दो प्रतियाँ वर्तमान खोज में उपलब्ध हुई हैं। ये अत्यधिक रचना करनेवाले कवियों में से हैं। खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ ई० में इनके ३८ ग्रंथों का उल्लेख है जो उस निवर्षों में मिले थे। वृंदावन सत या शतक संवत् १६८६ ( सन् १६२९ ई० ) में समाप्त हुई।

१०६ दिग्विजयसिंह—दिग्विजय सिंह प्रतापगढ़ जिले के भुजवरा के क्षत्रिय तालुकेदार थे। इन्होंने दुर्गाकाल कायस्थ से काव्यशास्त्र का अध्ययन किया और भागवत दशम स्कंध का अनुवाद आरंभ किया, किंतु १० अध्याय से अधिक का अनुवाद न कर सके। इन्होंने अपने अनुवाद का नाम रखा अनुराग-विलास। इन्होंने अपने ग्रंथ का रचना काल नहीं दिया है किंतु दुर्गाकाल के समसामयिक होने से इन्हें उन्नीसवीं सदी के चतुर्थ पाद का मान सकते हैं। क्योंकि दुर्गाकाल सन् १८६२ ई० के लगभग विद्यमान थे।

१०७ दीनानाथ—दीनानाथ ने महीपर खंड का हिंदी पद्य में अनुवाद किया है। ग्रियर्सन और मिश्रबंधुओं ने एक दीनानाथ का उल्लेख किया है, किंतु सामग्री के अभाव में इन्हें किसी दीनानाथ से संप्रति नहीं मिलाया जा सकता। अपने विषय में इन्होंने केवल इतना बताया है कि मैं कान्यकुब्ज ब्राह्मण हूँ। हस्तलेख का समय सन् १८२० ई० दिया है अतः ये इस समय के पहले अवश्य विद्यमान रहे होंगे।

१०८ दूधधारी—अपूर्ण रचना 'ज्ञान विलास' ( जो पहले पहल मिली है ) के रचयिता दूधधारी नामक किसी व्यक्ति की अपेक्षा किसी साधु का नाम होने की अधिक संभावना है। हस्तलेख इतना जीर्ण-शीर्ण हो गया है कि यदि उसमें इनके विषय में कुछ लिखा भी हो तो भी कुछ ज्ञात नहीं हो सकता। कुछ छंदों से ऐसा प्रतीत होता है कि ये किसी भैया भवानी सिंह के आश्रित थे।

१०९ दूलनदास—धर्मई के दूलनदास प्रसिद्ध कवि हुए हैं। इनके ग्रंथों का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ ई० और १९२३-२५ ई० में दिया हुआ है। वर्तमान खोज में इनके उपदेशों का एक संग्रह शब्दावली के नाम से मिला है। इसका विवरण

दो वार दिया जा चुका है, ( देखिए खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ और १९२०-२२ )। दूलन सत्नामी सम्प्रदाय के अधिष्ठाता जगजीवनदास के अनुयायी थे।

११० **डूँगरलाल**—डूँगरलाल नवोपलब्ध कवि हैं। इन्होंने राजा गोपीचंद का ख्याल नामक ग्रंथ लिखा है जिसमें राजा गोपीचंद के योगी होने की कथा वर्णित है। हस्तलेख से रचनाकार और रचना के समय आदि के विषय में कुछ भी ज्ञात नहीं होता।

१११ **दुर्गालाल कायस्थ**—प्रतापगढ़ जिले के दिग्विजयसिंह के प्रकरण में दुर्गालाल कायस्थ का भी उल्लेख हो चुका है। इनका जन्म संवत् १८८० ( १८२३ ई० ) में हुआ था और ये संवत् १९५४ ( १८८८ ई० ) में परलोकवासी हुए। ये मुजाखेर के तालुकदारों के आश्रित थे और उनमें से एक को कवि कहलाने की इच्छा से अत्यधिक प्रभावित भी किया। इनकी नाममाला, औषधवर्गनामे और कलाधर-वंशावलीविधान नामक तीन रचनाएँ वर्तमान खोज में मिली हैं। पहली तो ठीक नंददास की नाममाला की तरह है, दूसरी में सोमवंसी राजपूतों की वंशावली तथा इतिहास है और तीसरी औषधकोश है जिसमें उनके गुण, लक्षणादि बताए गए हैं। केवल वंशावली का रचनाकाल दिया हुआ है जो इस प्रकार है—पौष शुक्ल १२, भृगुवार, भवनाम संवत्सर, संवत् १९१९ तदनुसार शुक्रवार, २ जनवरी, १८६३ ई०।

११२ **दुर्गाप्रसाद**—दुर्गाप्रसाद ने संवत् १९३१ ( सन् १८७४ ई० ) में लिंग-पुराण का हिंदी अनुवाद किया है। इनका विद्यमान-काल भी वही है। यह रचना इस खोज में पहली बार मिली है।

११३ **दुर्गाप्रसाद त्रिपाठी**—मालवा के सरखेम निवासी दुर्गाप्रसाद त्रिपाठी ने 'वैद्य-विनोद' नामक वैद्यक का ग्रंथ शार्गधर और भावप्रकाश के आधार पर लिखा है। हस्तलेख अपूर्ण एवं अज्ञातकालीन है।

११४ **द्वारिकाप्रसाद**—द्वारिकाप्रसाद सारस्वत ब्राह्मण ने राधाविलास नाम की एक छोटी सी पुस्तक ख्यालों में लिखी है। तीन उपलब्ध हस्तलेखों में से केवल एक में लिपिकाल संवत् १९२८ ( सन् १८७१ ई० ) दिया हुआ है।

११५ **द्वारिकाप्रसाद**—मुहम्मद पुर चमसना के द्वारिकाप्रसाद उपनाम सुकदेव ने तत्व-ज्ञान की बारहमासी नामक पुस्तक लिखी है जिसकी दो प्रतियाँ मिली हैं। रचना-काल इस प्रकार है—'कार्तिक सुदि रविवार संवत् इनइस सैं इकसि' तदनुसार रविवार १३ नवंबर, १८६४ ई०। दोहे में शुक्ल पक्ष की तिथि नहीं दी है। उस वर्ष कार्त्तिक शुक्ल पक्ष में दो रविवार थे एक सप्तमी को पड़ता था दूसरा पूर्णिमा को। वस्तुत: रचनाकार को अंतिम ही अभीष्ट था।

११६ **द्विज छुटकन**—द्विज छुटकन वर्तमान खोज में नवोपलब्ध रचनाकार हैं। इनकी रचना चौताला चितामणि चौताला छंद में लिखी है जिसमें राम-सीता और

राधा-कृष्ण की कीर्तियों की प्रसिद्ध घटनाओं का वर्णन है। इन्होंने अन्य कवियों के गीतों को भी अपनी रचना में स्थान दिया है जिसके नाम उन रचनाओं में दृष्टिगोचर होते हैं।

११७ द्यानतराय—मंगलआरती के रचयिता द्यानतराय सामान्यतः अच्छे जैन कवि थे। इनका विवरण खोज-विवरणिका १९२३-२५ (संख्या ११०) और १९०१ (संख्या १०१) में दिया जा चुका है। इनकी रचनाओं का एक संग्रह 'धर्मविलास या द्यानतविलास' के नाम से छप चुका है जिसका कुछ अंश आगरे में और कुछ दिल्ली में लिखा गया है और जो संवत् १७८० (सन् १७२३) में संपूर्ण हुआ। ये अग्रवाल वैश्य थे और आगरे में संवत् १७३३ या सन् १६७६ में उत्पन्न हुए थे। तेरह वर्ष की अवस्था में इन्होंने जैन धर्म ग्रहण कर लिया।

११८ सी० ई० ईलियट—सी० ई० इलियट संयुक्त प्रांत में प्रथम भूमिकर निर्णय के समय फर्रुखाबाद जिले के अधिकारी थे। 'आल्हा खंड' का प्रथम संग्रह प्रकाशित करने का श्रेय इन्हीं को है। वर्तमान खोज में प्राप्त हस्तलेख का समय संवत् १९३० (सन् १८७३ ई०) है।

११९ फकीरदास बाबा—फकीरदास बाबा धार्मिक रचनाकार थे और सन् १८१८ के लगभग विद्यमान थे। ये बहराइच जिले के नरोत्तमपुर में रहते थे और जाति के मुराई या मुराऊ थे। ये अपने को रामानंद का शिष्य बताते थे और इनके शिष्य का नाम मुरलीदास था। इनके ग्रंथ का नाम बानी या आनंदबर्धनी था जिसका विवरण खोज विवरणिका सन् १९२३-२५ में दिया जा चुका है। इनके अन्य तीन उपलब्ध ग्रंथ हैं—गारी राम की, होरी राम की और राम का बारहमासा। इनका फसली सन् इस प्रकार है—

बानी—१२३५ या सन् १८२७ ई०।
होरी बारहमासा—१२३८ या सन् १८३० ई०।
गारी—१२२० या सन् १८१२ ई०।

१२० फतहसिंह—फतहसिंह उपनाम हितराम नवोपलब्ध लेखक हैं जिनका श्रीकृष्ण स्तुति का 'हरि-भक्ति सिद्धांत' नामक ग्रंथ वर्तमान खोज में पहली बार मिला है। इन्होंने अपना अपने माता-पिता तथा अपने गुरु का विवरण दिया है जिससे यह ज्ञात होता है कि ये कछवाहा क्षत्रिय कुल में उत्पन्न हुए थे और इनके पिता का नाम रामसाहि नरेस था। यह वंश हितहरिवंश का अनुयायी था। फतहसिंह वर्णनात्मक रचनाकार हैं और हिंदू धर्मशास्त्र विषयक ग्रंथ की रचना की है। ग्रंथ का समय इस प्रकार दिया है—नयन नयन रिषि चन्द्र शुभ अति मंगल मत। पुनि पवित्र वैसाख सुकुल पक्ष तीज सर्व रत। अर्थात् वैसाख शुक्ल अक्षय तृतीया संवत् १७२२ तदनुसार शनिवार ८ अप्रैल १६६५ ई०। मासादिक दिवस नहीं दिया गया है जो ठीक समय की कसौटी है।

१२१ गदाधरदास—गदाधरदास नवोपलब्ध कवि हैं। इनकी 'अपराधबली' वेदांत विषयक रचना है। कवि सरयूपारी ब्राह्मण थे और बाराबंकी जिले के हरिचंदपुर के

बाबा रामसेवकदास के शिष्य थे। ये सुल्तानपुर जिले में फूलमऊ नामक स्थान पर रहते थे। अमरावली बुधवार ज्येष्ठ शुक्ल ६ संवत् १८८६ तदनुसार १० जून सन् १८२९ ई० को समाप्त हुई। उस दिन सूर्योदय के समय अष्टमी थी किंतु पंद्रह मिनट बाद ही नवमी लग गई।

१२२ गल्लूजी—गल्लूजी ने 'राधा रमण के नित्य कीर्तन के पद' भगवान के वार्षिक पूजन एवं कीर्तन के लिए बनाए। ये गोस्वामी थे और किसी धार्मिक गद्दी के महंत भी थे। ग्रंथ में रचनाकाल तो नहीं दिया है, किंतु लिपिकाल संवत् १९३० या सन् १८७३ ई० दिया हुआ है।

१२३ गणेशदास ब्राह्मण—गणेशदास ब्राह्मण ने अपने 'वैद्य प्रकाश' की रचना सन् १८१७ ई० में मद्रदेश में की जब कि लाहौर में महाराजा रणजीतसिंह राज कर रहे थे। ये कन्ह ग्राम के निवासी थे, जो इन्हीं के कथनानुसार कुसपुरा के रास्ते पर लाहौर से बारह कोस है। ये लाहौर का दूसरा नाम लवपुर भी बताते हैं। इस प्रकार ये प्राचीन भौगोलिक नाम का भी प्रयोग करते हैं जो ध्यान देने योग्य है। प्राचीन काल में रावी और चनाब के बीच का प्रदेश मद्र देश कहा जाता था। यहाँ महाभारत के राजा शल्य का राज्य था जिसकी राजधानी 'शकल' थी जो आजकल सियालकोट के नाम से पुकारा जाता है। कुशपुरा राजा कुश की राजधानी थी, ठीक उसी प्रकार जैसे लवपुर लव की। लव और कुश दोनों अयोध्या नरेश राजा रामचंद्र के पुत्र थे। कुस पुरा अब सुलतानपुर के नाम से प्रसिद्ध है और अवध में गोमती किनारे बसा है। रचयिता अपने ग्रंथ की समाप्ति का समय देता है 'संवत १८७४ कृष्ण पक्ष सावन षष्ठी पट्ट' तदनुसार २७ अगस्त सन् १८१७ ई०।

१२४ गणेशजी—आगरा के गणेशजी नवोपलब्ध रचनाकार हैं। वर्तमान खोज में इनके वेदांतविषयक ग्रंथ 'परतत्त्व प्रकाश' के दो हस्तलेख मिले हैं। इन दोनों में से सबसे पुरानी प्रति संवत् १९२८ तदनुसार सन् १८७१ ई० की है।

१२५ गणेशप्रसाद—फर्रुखाबाद के गणेशप्रसाद ने 'बुद्धि विलास' और 'राग रत्नावली' दो ग्रंथ लिखे हैं। पहले में हिंदू देवी देवताओं की जैसे गंगा, राम, कृष्ण, आदि की प्रशंसा है। दूसरे में प्रसिद्ध गेय छंद लावनी में भागवत दशम स्कंध की कथा वर्णित है। मिश्रबंधुओं ने इनके रचे चार ग्रंथ बताए हैं किंतु इन दोनों में से कोई भी उनमें नहीं गिने गए हैं। हस्तलेख में उपलब्ध प्राचीन समय सन् १८७१ ई० है जो रचनाकाल से बहुत दूर का नहीं जान पड़ता।

१२६ गंग—नवोपलब्ध 'गंग-पचीसी' के कर्ता गंग अपने विषय में कुछ नहीं लिखते। गंगपचीसी की तीन प्रतियाँ मिली हैं जिनमें से सबसे पुरानी संवत् १८२६ ( सन् १७६९ ई० की है। इसकी रचना शैली उस प्रसिद्ध कवि गंग से नहीं मिलती जो कवित्तों के लिए विख्यात है और जिन्हें हाथी के पैर के नीचे कुचलवा कर मार डालने की आज्ञा दी गई

थी, ( गंग ऐसे गुनी के गर्वन से सिराइए )। ये दूसरे वे गंग भी नहीं हैं जिन्होंने सबसे पहले खड़ी बोली में रचना की है।

१२७ गंगादास—गंगादास ( साधु ) ने रागलावनी और बैंगनीरंगत लावनी नामक दो पुस्तकें लिखी हैं जिनका नामकरण रचना में प्रयुक्त छंदों के नाम पर हुआ है, विषय के आधार पर नहीं। लावनी 'चंग' या छोटी ढोलक पर गाई जाती है। पहले ग्रंथ में इन्होंने अपने गुरु तथा रामानुज का स्तवन किया है, जो इनके संप्रदायाचार्य थे और दूसरे में राजा भर्तृहरि का वर्णन किया है जो योगी हो गए थे। बैंगनी रंगत का लिपिकाल संवत् १९२४ सन् १८६७ ई० है।

१२८ गंगाधर शास्त्री—आगरा के गंगाधर शास्त्री ने संस्कृत की सत्यनारायण कथा का हिंदी गद्य में अनुवाद किया। इनकी शैली पंडिताऊ है, ठीक वैसी ही जैसी सत्य नारायण के पूजन में उत्तरी भारत में प्रचलित है। यह अनुवाद संवत् १८५४ सन् १७९७ में प्रस्तुत हुआ। यह बहुत संभव है कि रचनाकार आगरा कालिज का संस्थापक ही हो।

१२९ गंजन—कमरुद्दीन खाँ हुलास के रचयिता गंजन का विवरण खोज-विवरण सन् १९०३ ( संख्या ६५ ) और १९०६-०८ ( संख्या ६२ ) में दिया जा चुका है। ये गुजराती ब्राह्मण थे और संवत् १७८५ ( सन् १७२८ ई० ) में इन्होंने अपनी रचना प्रस्तुत की। यह समय सम्राट मुहम्मदशाह के सिंहासनारूढ़ होने के नौ वर्ष बाद का है। कमरुद्दीन खाँ जिसके नाम पर इस ग्रंथ की रचना हुई है, इसी सम्राट् का प्रधान मंत्री था। कमरुद्दीन खाँ हिंदी कविता के प्रेमी थे और इन्होंने काव्य में अपना नाम अमर कर देने के लिए गंजन को पर्याप्त धन दिया था। ग्रंथ में भाव और रस का वर्णन है तथा अंत में आश्रयदाता कमरुद्दीन खाँ की प्रशस्ति है। गंजन अच्छे कवि हैं और रचना में वस्तुतः सफल हुए हैं।

१३० गन्धाराम—गन्धाराम के विरह वर्णन बारहमासा के दो हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं। गन्धाराम भी उन्हीं पद्यकारों में से हैं जिन्होंने हिंदी साहित्य में विरह मासों की बाढ़ ला दी है। इनकी शैली देखने से ज्ञात होता है कि ये राजपूताने के रहने वाले थे।

१३१ गरदी राम—रागमाला के रचयिता गरदी राम लक्ष्योपलक्ष्य रत्नाकर हैं। ये संवत् १८५५ ( सन् १७९८ ई० ) में विद्यमान थे। इन्होंने तानसेन द्वारा आविष्कृत संगीत-विधान का उपयुक्त प्रामाणिक ग्रंथ संपादित किया है। हस्तलेख का रचनाकाल सन् १७९८ है जो उसमें दिया हुआ है। रचनाकार का नाम कुछ विलक्षण सा है।

१३२ गरीबदास—गरीबदास ने एक सामान्य पोथी गंगाष्टक लिखी है जिसका शायद ही कोई महत्व हो।

१३३ गौरीशंकर भट्ट—काव्यामृत प्रवाह और राग रत्नाकर के कर्त्ता गौरी शंकर भट्ट कानपुर जिले के अमरमपुर निवासी थे। काव्यामृत प्रवाह में अनेकानेक प्रसिद्ध कवियों की वीर और शृंगार रसों की रचनाओं का संग्रह है। रत्नाकर में रागों और [illegible] में

सभी समय के गाने योग्य गीतों का संग्रह है। दूसरे ग्रंथ का संग्रह सन् १८७१ ई० में हुआ है जिससे संग्रहकर्त्ता का विद्यमान काल भी ज्ञात होता है।

१३४ **घनश्यामराय**—स्वप्नार्थ-चिंतामणि या स्वप्न परीक्षा के रचयिता घनश्यामराय उन्नीसवीं शती के मध्य में विद्यमान थे। इनके ग्रंथ की दो प्रतियाँ वर्तमान खोज में उपलब्ध हुई हैं। ग्रंथ में शुभाशुभ स्वप्नों का विचार है।

१३५ **घनश्याम व्यास**—घनश्याम व्यास ज्योतिषी थे और इन्होंने 'ज्योतिष की लावनी' नामक ग्रंथ लावनी छंद में बारह राशियों के फल के विषय में लिखा है। इसकी रचना सन १८७० ई० में हुई।

१३६ **घासीराम**—पक्षी-विलास के रचयिता घासीराम सन १८२५ ई० के लगभग विद्यमान थे। इनका और इनके ग्रंथों का विवरण खोज विवरणिका सन १९०९-११ और १९२३-२५ ( संख्या १२३ ) में दिया जा चुका है।

१३७ **घीसाराम**—मेरठ जिले के माटीपुर निवासी घीसाराम ने रामायण का बारहमासा संवत १९२४ ( सन १८६७ ई० ) में लिखा है। इसमें रामायण की कथा वर्णित है।

१३८ **घिसियावनदास बाबा**—रामरस के कर्त्ता घिसियावनदास बाबा अठारहवीं शती के अंत में विद्यमान थे। इनका जन्म रायबरेली जिले में महाराजगंज तहसील के जमुली ग्राम में हुआ था। इनका संबंध अयोध्या के बाबा रामप्रसाद से था जहाँ ये पहुँचे हुए साधु माने जाते थे। रामरस में राम-नाम का स्तवन है, जो अनेकानेक महात्माओं के जीवन की घटनाओं से संबद्ध है।

१३९ **गिरिधरचंद**—गिरिधरचंद नवोपलब्ध रचनाकार हैं। इनके विषय में कुछ ज्ञात नहीं है। इनकी कृति दानलीला में कृष्णदास की दानलीला के दो तीन पद ज्यों के त्यों मिलते हैं। अतः समस्त रचनाएँ नहीं बल्कि कुछ ही दूसरों की नकल पर बनी कही जा सकती हैं।

१४० **गिरिधरदास**—प्रसिद्ध कवि भारतेंदु हरिश्चंद्र के पिता बाबू गोपालचंद्र उपनाम गिरिधरदास ने बलरामकथामृतांतर्गत विदुर नीति नामक ग्रंथ रचा है। ये सन् १८२५ ई० के लगभग विद्यमान थे और इनका विवरण एक बार सन् १९१२-१६ ( संख्या ६० ) की खोज-विवरणिका में दिया जा चुका है। पिता-पुत्र दोनों अल्पायु थे जिसमें पिता की मृत्यु तो २७ वर्ष की ही अवस्था में हो गई और पुत्र की ३५ वर्ष में। किंतु दोनों ही उच्च कोटि के और अधिक परिमाण में लिखने वाले रचनाकार थे। पुत्र तो पिता से भी बढ़कर हो गए हैं।

१४१ **गिरिधारीदास**—श्यामविलास के रचयिता गिरिधारीदास का विवरण पूर्व विवरणिकाओं में कृष्णचरित के कर्ता और भागवत दशम स्कंध के अनुवादक के रूप में दिया जा चुका है। किंतु ये तीनों पुस्तकें एक ही हैं। गिरिधारी दास रायबरेली जिले के

सातनपुरा के रहनेवाले थे। खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ (संख्या १२४) में सुदामा चरित्र एवं रहस्य मंजरी के कर्ता के रूप में भी इनका विवरण दिया जा चुका है।

१४२ गिरिधरदास—भक्त-विनय-दोहावली या केवल दोहावली के कर्ता गिरिधरदास का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२०-२२ (संख्या ५०) तथा १९२३-२५ (संख्या १२८) में दिया जा चुका है। इनके पितामह कोटवा के बाबा जगजीवनदास प्रसिद्ध सतनामी संप्रदाय के संस्थापक थे और बाद में ये भी उनकी गद्दी पर बैठे।

१४३ गोकुल कायस्थ—बलरामपुर के गोकुल कायस्थ राजा दिग्विजयसिंह के आश्रय में रचना करते थे। इनका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९ ११ (संख्या ९५) तथा १९२३-२५ (संख्या १२९) में दिया जा चुका है। वर्तमान खोज में इनके दो ग्रंथ अष्टयाम प्रकाश तथा दिग्विजय भूषण मिले हैं जिनमें प्रथम तो पहले मिल चुका है किंतु दूसरा इस खोज में मिला है। पहले की रचना सन् १८९२ ई० में हुई है किंतु सन् १९२३ २५ की विवरणिका में प्राप्त हस्तलेख के लिपिकार के प्रमाद से सन् १८९१ हो गया है। काल-विषयक छंद में दिन का नाम न होने से पूरी गणना न हो सकने से कोई निश्चय नहीं किया जा सकता। दिग्विजय भूषण में ग्रंथकर्ता के आश्रयदाता की वंशावली एवं अलंकार, नायक-नायिका भेद आदि अनेक काव्यांगों का वर्णन है।

१४४ गोकुलनाथ बंदीजन—काशी के गोकुलनाथ बंदीजन ने महाभारत के वनपर्व का भाषानुवाद किया है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०४ (संख्या २१) में दिया जा चुका है। ग्रंथकर्ता का विवरण सन् १९२० २२ की खोज विवरणिका में दिया जा चुका है जिसमें इनकी समस्त उपलब्ध कृतियों की सूची दी हुई है। ये अधिक परिमाण में रचना करने वाले व्यक्तियों में थे और काशी के राजा के आश्रय में अठारहवीं शती के अंत में रहते थे।

१४५ गोमती गिरि परमहंस—गोमती गिरि परम हंस ने तत्त्वार्थदीपिका नामक वेदांत विषयक ग्रंथ की रचना की है।

१४६ गोपाल—श्रीमद् भागवत के अनुवादक गोपाल गोरखपुर जिले में प्रतापपुर के निवासी थे। इन्होंने अपने ग्रंथ का आरंभ संवत् १७८९ में चैत्र की राम नवमी मंगलवार तदनुसार १० मार्च १७३० ई० को किया। उपलब्ध प्रति शनिवार सावन कृष्ण ३ संवत् १८५९ तदनुसार १७ जुलाई १८०२ ई० की है।

१४७ गोपाल (सुकवि)—गोपाल (सुकवि) कृत पुरुषपक्षी-संवाद या चारों दिशा के कुतूहल नामक ग्रंथ की दो प्रतियाँ वर्तमान खोज में मिली हैं। गोपाल (सुकवि) संभवतः बुंदेलखंड के रहने वाले थे। इन्होंने वहीं महाराज रतनसिंह के आश्रय में कार्य किया था। ये चरखारी के बंदीजन के नाम से प्रसिद्ध थे। इनका ग्रंथ 'दंपति काव्य विलास' नाम से प्रकाशित भी हो चुका है। इनको सुकवि की उपाधि मिली थी। किंतु मिश्रबंधुओं ने सुकवि नाम के एक अन्य कवि को ही माना है (देखिए मिश्रबंधु विनोद संख्या १०९४ १२७८ और १२८१)।

१४८ **गोपाल द्विज**—रामायण के माहात्म्य के रचयिता गोपाल द्विज का विवरण खोज विवरणिका सन् १९२३-२५ ( संख्या १३३ ) में दिया जा चुका है। इन्होंने अपने ग्रंथ की रचना गुरुवार मार्ग ( शीर्ष ) शुक्ल एकादशी संवत् १९०८ तदनुसार ४ दिसंबर सन् १८५१ ई० को की। जैसा कि इनकी रचना से ही व्यक्त है, गोपाल द्विज रामनगर के निकट लखनपुर में उत्पन्न हुए थे और रामकोल की सत्नामी गद्दी के अधिकारी हुए। ये स्वामी रामप्रसाद से पाँचवीं पीढ़ी में हुए और उन्हें ये बहुत ही प्रसिद्ध एवं पहुँचे हुए मानते थे।

१४९ **गोपीनाथ**—काशी के गोपीनाथ गोकुलनाथ बंदीजन के पुत्र थे जिनका विवरण पहले दिया जा चुका है। इन्होंने देव के साथ महाभारत का हिंदी अनुवाद काशीनरेश महाराज उदितनारायणसिंह के आश्रय में किया था। 'महाभारत दर्पण' का शांतिपर्व इन्हीं का लिखा है। ये अठारहवीं शती के अंत के लगभग विद्यमान थे।

१५० **गोरेलाल पुरोहित**—गोरेलाल पुरोहित लाल कवि के नाम से कविता करते थे। इन्होंने छत्रप्रकाश नामक ग्रंथ रचा है जिसका विवरण खोज विवरणिका सन् १९०६-०८ में दिया जा चुका है। ग्रंथ की रचना संवत् १७७२ ( सन् १७१५ ) में हुई। गोरेलाल पन्ना के महाराज छत्रसाल के आश्रय में थे और इन्होंने प्रशंसक होते हुए जहाँ उचित समझा वहाँ निर्भीकतापूर्वक महाराज की आलोचना की है। उपलब्ध हस्तलेख अपूर्ण है, किंतु इसके पाठ काशी नागरीप्रचारिणी सभा के संस्करण से अच्छे जान पड़ते हैं।

१५१ **गोसाईंदास**—गोसाईंदास नवोपलब्ध रचनाकार हैं। इन्होंने शब्दावली नामक पुस्तक राम की प्रशंसा में तथा भगवान् की स्तुति के लिए लिखी है। ये सत्नामी संप्रदाय के अनुयायी थे और बाराबंकी जिले के कमोली नामक स्थान के रहनेवाले थे। ये सन् १६७० ई० के लगभग विद्यमान थे। इन्होंने दो और ग्रंथ ककहरा और दोहावली की भी रचना की है।

१५२ **गोवर्धनदास सारस्वत**—कोटपुतली के गोवर्धनदास सारस्वत ने सुंदरी तिलक नामक एक संग्रह प्रस्तुत किया है जिसमें तुलसीदास, मोतीराम तथा भारतेंदु हरिश्चंद्र की राधाकृष्ण प्रेम विषयक रचनाओं का संग्रह है। इसका रचनाकाल तथा लिपिकाल दोनों संवत् १९३७ ( सन् १८८० ई० ) है।

१५३ **गोवर्धनदास ( मिश्र )**—शिव विलास, शिव विनोद और विष्णुविनोद शिवविलास के रचयिता गोवर्धनदास कानपुर जिले के बिलौरा के रहनेवाले थे। वर्तमान खोज में उपलब्ध ग्रंथों की रचना क्रमश. संवत् १९२४ ( सन् १८६७ ई० ), संवत् १९२६ ( सन् १८६९ ई० ) और १९३० ( सन् १८७३ ई० ) में हुई थी। ये सब भक्ति-विषयक रचनाएँ हैं।

१५४ **गोविंददास**—बारहमासा लिखनेवाले गोविंददास खोज-विवरणिका सन् १९२०-२२ सं० ५३ वाले ही जान पड़ते हैं। उसमें इन्होंने अपने को बहुत से भक्ति

विषयक गीतों का रचयिता बताया है। बारहमासा में राधा और कृष्ण का वियोग में बारह महीनों तक काल-यापन का वर्णन है।

१४५ गुरु गोविन्दसिंह—गुरु गोविन्दसिंह ने त्रियाचरित्र नामक ग्रंथ लिखा है जिसका नृप-मंत्री-संवाद अर्थात् राजा और मंत्री की वार्ता नामक ४०४ अध्याय मात्र ही वर्तमान खोज में मिला है। ग्रंथ की रचना संवत् १७५३ ( सन् १६९६ ) में हुई थी। रचनाकाल-विषयक छंद दोषपूर्ण प्रतीत होता है। उसमें 'सहस' के स्थान पर 'सत' पढ़ना पड़ेगा। छंद है—

संवत सत्रह सहस भीजजै। अरध सहस पुनि तीन कहिजै।
भाद्रव सुदि अष्टमि रवि वारा। तीर सतुद्रव ग्रंथ संभारा।

इसका तात्पर्य हुआ कि ग्रंथ की रचना संवत् १७५३ भादों सुदी ८ रविवार को हुई। यह वास्तव में संवत् १७५४ में घटित होता है जब अष्टमी रविवार को पड़ी थी, अर्थात् १२ अगस्त सन् १६९७ ई० को। संवत् १७५३ में तिथि मंगल को थी।

१४६ गुलजारीलाल रसीले—कानपुर जिले में मकनपुर के गुलजारीलाल रसीले ने रसीले तरंग नामक ग्रंथ लिखा है जिसमें रामायण की कथा लावनी छंदों में वर्णित है। ग्रंथ की रचना संवत् १९२८ ( सन् १८७१ ई० ) में हुई।

१४७ गुमान मिश्र—गुलालचंद्रोदय के रचयिता गुमान मिश्र बहुत प्रसिद्ध रचनाकार हैं। इनका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९१२-१४ ( सं० ९८ ) में दिया जा चुका है। इस ग्रंथ के दो हस्तलेख इस खोज में मिले हैं। इसका रचनाकाल संवत् १८२० पूस सुदी (शुक्ल) दसमी गुरु तदनुसार बृहस्पतिवार १२ जनवरी सन् १७६४ ई० दिया हुआ है। ग्रंथ में पुरानी परिपाटी का नायक-नायिका भेद आदि वर्णित है। गत खोज-विवरणिकाओं में इनके कुछ महत्वपूर्ण ग्रंथ मिले थे। जैसे, कृष्णचंद्रिका और छंदाटवी ( देखिए खोज-विवरणिका १९०५ और खोज-विवरणिका १९०६-०८ )।

१४८ गुमानी—गुमानी ने संस्कृत के चाणक्यनीति का भाषानुवाद चाणक्य नीति भाषा के नाम से किया है। हस्तलेख का समय संवत् १९२० ( सन् १८६३ ) है।

१४९ गुरुदत्तदास—गुरुदत्तदास ने रत्नावली और दोहावली नामक ग्रंथ राम नाम की प्रशंसा में लिखे हैं। ये नवोपलब्ध रचनाकार हैं। ये सतनामी संप्रदाय के थे और बाराबंकी जिले में पुरवा साहेब देवीदास के निवासी थे। ये संवत् १८७७ ( सन् १८२० ई० ) में उत्पन्न हुए थे और संवत् १९५८ ( सन् १९०१ ) में परलोकवासी हुए।

१५० गुरुप्रसाद—गुरुप्रसाद ने स्वरोदय नामक ग्रंथ लिखा है। हस्तलेख के अंतिम पन्ने से एक पद पहले में इन्होंने संवत् १९३७ ( सन् १८८० ई० ) दिया है जो रचनाकाल ही होगा।

१५१ ग्वाल—प्रसिद्ध कवि ग्वाल के गोपी पचीसी, कृष्ण जू को नखशिख और रसिकानंद नामक ग्रंथों के हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं। इनमें से प्रथम दो ग्रंथों की प्रतियाँ

का विवरण विगत खोज विवरणिकाओं में दिया जा चुका है। देखिए खोज-विवरणिका सन् १९२२-२३ ( सं० ५८ )। अंतिम रचना पहली बार मिली है। यह नायिकाभेद का ग्रंथ है और महाराज जसवंतसिंह के लिए लिखा गया है। निम्नलिखित दोहे में ग्रंथ का रचना काल दिया है—

संवत निधि ऋषि सिद्धि ससि श्याम पक्ष मधुमास।
अदित वार सुद्वादशी रसिकानंद प्रकास॥

यह रविवार चैत्र वदी १२ संवत् १८७९ तदनुसार ९ मार्च सन् १८२३ ई० है। यह वही समय है जब ये विद्यमान थे जैसा कि अन्य प्रमाणों से भी सिद्ध है।

१६२ **हैदर**—हैदर ने कासिदनामा लिखा है जिसके दो हस्तलेख पहली बार मिले हैं। ये दिल्ली निवासी थे और मुसलमान होने के कारण इनकी भाषा अरबी और फारसी के शब्दों से परिपूर्ण है। ग्रंथ छोटासा है और उसमें प्रेमी का संदेश प्रियतमा के प्रति वर्णित है।

१६३ **हलधर**—सुदामा चरित्र के रचयिता हलधर का विवरण खोज विवरणिका सन् १९०६-०८ ( स० ५९ ) में दिया जा चुका है। किंतु इस बार उससे पुराना हस्तलेख मिला है। इसका रचनाकाल कुछ संदिग्ध सा लिखा है—

ब्रह्म सहस रस वेनि मत कुसुमाकर सुदि पंच दश

इसका तात्पर्य होगा एक हजार और ६ + २ = ८ सौ अर्थात् १८००। किंतु दिन नाम न दिया रहने से गणना करके तिथि मिलाई नहीं जा सकती। हस्तलेख की प्रतिलिपि संवत् १८८२ या सन् १८२५ में हुई थी।

१६४ **हमीदउद्दीनकाजी**—हमीदउद्दीनकाजी ने तवल्लुद नामक ग्रंथ लिखा है जिसमें मुहम्मद का चरित्र तथा इस्लाम धर्म का प्रसार वर्णित है। यह अवधी भाषा में लिखा हुआ है जिससे स्पष्ट है कि रचयिता अवध प्रांत का ही निवासी था। यह ध्यान देने योग्य है कि रचयिता ने कुरान को चतुर्थ वेद माना है और महादेव, पार्वती और नारद का भी उल्लेख अपनी रचना में किया है।

१६५ **हंसराज बक्सी**—हंसराज बक्सी ने पन्ना के राजा अमानसिंह के आश्रय में कई ग्रंथ लिखे हैं। इनके तीन ग्रंथ ( १ ) सनेह सागर, ( २ ) विरह विलास और ( ३ ) चुरिहारिन लीला वर्तमान खोज में मिले हैं। इनमें से पहला और तीसरा ग्रंथ पहले भी मिल चुके हैं, किंतु विरह विलास नई उपलब्ध रचना है। इसकी रचना संवत् १८११ या सन् १७५४ में हुई। इस ग्रंथ में रचयिता ने पन्ना के राजाओं तथा अपनी वंशावलियाँ भी दी हैं। धामी सम्प्रदाय के अधिष्ठाता प्राणनाथ का पद्मावती या पन्ना आगमन की भी रचयिता ने चर्चा की है, जिसके कारण वह ( पन्ना रियासत ) इतनी प्रसिद्ध हो सकी। कवि अपने को श्रीवास्तव कायस्थ तथा अपनी मातृभूमि को हम्मीरपुर जिला कहता है।

१६६ **हरदास**—हरदास नवोपलब्ध रचनाकार हैं जिनके तीन ग्रंथ ( १ ) कृष्ण जी का बारहमासा, ( २ ) गिरधारी जी की मुरली और ( ३ ) श्री कृष्ण जी की

बारहमासी खोज में मिले हैं। गिरधारी जी की मुरली के हस्तलेख में रचनाकाल संवत् १९२० ( सन् १८०० ) दिया है।

१६७ हरनाम—हरनाम ने हरनाम का बारहमासा लिखा है जिसके दो हस्तलेख मिले हैं। इसकी रचना संवत् १९१० ( सन् १८५३ ) में हुई थी।

१६८ हरदेव—हरदेव ने रंगभाव माधुरी नामक पुस्तक लिखी है जो पहली बार मिली है। इसमें नायिकाओं और उनकी सखियों एवं दूतियों का वर्णन है। रचयिता ने कवि बिहारीलाल की शैली तथा रस ग्रहण करने का प्रयास किया है।

१६९ हरिहर प्रसाद—हरिहर प्रसाद ने स्तोत्र नामक एक प्रार्थना लिखी है जो बंकिमचन्द्र के वंदेमातरम् की भाँति ही स्तोत्र है। शैली और भाषा भी ऐसी है जिससे रचना हिंदी की न होकर संस्कृत की सी हो गई है।

१७० हरिप्रसाद—हरिप्रसाद उपनाम हरचंद ने साहित्य सुधा निधि नामक ग्रंथ लिखा है जिसके दो हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं। रचयिता रीवा के महाराज रघुराजसिंह का आश्रित था तथा उन्हीं की प्रसन्नता के लिए उक्त ग्रंथ की रचना संवत् १९३१ ( सन् १८७४ ) में की है। हस्तलेख रचयिता की ही हस्तलिपि में लिखा है और रचनाकाल तथा लिपिकाल दोनों करीब करीब एक ही है। समय है माघ मास कृष्ण पक्ष द्वितीया था सोमवार १० अगस्त १८७४ ई०। इसी दिन ग्रंथ समाप्त हुआ था और हस्तलेख ज्येष्ठ शुक्ल द्वितीया गुरु था गुरुवार २५ मई १८७५ ई० को तैयार हो गया था। ग्रंथ में बघेल राजाओं की बहुत बड़ी वंशावली जो चालुक्य या सोलंकी राजाओं से आरंभ होती है और रचयिता के आश्रयदाता तक चली आई है, दी हुई है। प्रत्येक राजा का नाम के अनुरूप ही प्रशंसा की गई है। इसमें यदि ऐतिहासिक महत्व की कोई वस्तु है तो केवल क्रम बद्ध सूची ही जो व्याघ्रदेव से आरंभ होती है जिन्होंने गुजरात से आकर चित्रकूट के निकट गहोरा में आकर निवास किया। कवि ने कुछ गद्य में भी लिखा है। यह व्याघ्र के विषय में लिखता है, जैसे "४५ वर्ष ९ मास ४ रोज राज्य किया और संवत् ५११ शाके ४२६ मार्गशीर्ष कृष्ण १२ को गुजरात छोड़ा।" इसका कुछ महत्व भी होता यदि इन्होंने दिन नाम भी दे दिया होता जिससे गणना करके शुद्धाशुद्ध परीक्षण का सुयोग मिलता। जैसा कि इन्होंने कहा है उनका समय होगा सन् ४७१ ई० के लगभग। किंतु रियासत के लेखों से ज्ञात होता है सन् ५११ हिजरी में यह स्थानांतरण हुआ था। अतः यह शक संवत् ११५५ है ४२६ नहीं। इस वर्ष ईसाई संवत् १२३३ था जिससे ७६० वर्षों का अंतर स्पष्ट दिखाई दे रहा है। किंतु कवि तो कवि ही होते हैं। वे ऐसी कल्पना करते हैं जिससे समय का सामंजस्य ही नहीं बैठता। ग्रंथ का वास्तविक विषय शृंगार रस है और जब तक इसकी प्राचीन परंपरा संतोषजनक ढंग से चली चलती थी तब तक कोई इसके लिए इन्हें दोष नहीं दे सकता।

१७१ हरिप्रसाद मिश्र—हरिप्रसाद मिश्र अयोध्या के समीप पार्वती नदी के तट पर पार्वती नामक ग्राम में रहते थे। इन्होंने 'रत्न मुहूर्त' नामक ज्योतिष का ग्रंथ मुहूर्त

के विषय में लिखा है। इसके दो हस्तलेख मिले हैं। इसका रचनाकाल संवत् १६१६ सन् १८६२ ) है और सन् १९२३-२५ ( संख्या १५८ ) की खोज-विवरणिका में भी इसका विवरण है।

१७२ हरिशंकर—हरिशंकर ने 'गणेश माहात्म्य अंतर्गत संकट-व्रत-कथा' नामक ग्रंथ लिखा है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०६-०८ ( नं० २५८ ) में है। ग्रंथकर्ता ने अपनी रचना राजा बरजोरसिंह के आश्रय में प्रस्तुत की है। ग्रंथ की रचना संवत् १६५४ ( सन् १५९४ ई० ) में हुई।

१७३ हरिवल्लभ—हरिवल्लभ बहुत ही महत्त्वशाली और प्रसिद्ध रचनाकार हैं। वर्तमान खोज में इनके तीन हस्तलेख मिले हैं—( १ ) भाषा गीता ज्ञान, ( २ ) श्रीमद् भगवत्गीता भाषा और ( ३ ) संगीत सार, सुराध्याय। प्रथम दो तो एक ही हैं सिवा सामान्यतः अंतर के जिनसे दो ग्रंथों का भ्रम उत्पन्न होता है। वस्तुस्थिति यह है कि उसमें बहुत तरह की बातें जोड़ दी गई हैं जैसे, मूल संस्कृत पाठ, दोहों का मूल रूप, इन दोनों का मेल और प्रसंगानुकूल अन्य छंद। जैसा मैंने खोज-विवरणिका सन् १९१७-१९ के पृष्ठ १४ के ग्यारहवें अनुच्छेद में लिखा है, किसी आनंदराम ने इनके सारे अनुवाद हड़प लिए और उन्हें अपना घोषित कर दिया ( देखिए सं० १३ ऊपर )। प्रत्येक श्लोक का यह सुंदर हिंदी अनुवाद हरिवल्लभ का ही है इसका एक प्रमाण यह भी है कि हरिवल्लभ ने संवत् १७०१ ( सत्रह सै जु एकोतरा माघ मास तिथि ग्यारसै ) में अनुवाद प्रस्तुत किया और आनंदराम ने संवत् १७६१ में ( जैसा उसने कहा भी है—'ससि रस उदधि-धरा समति कातिक उज्जल मास। रवि पाच्यौ पूरन भयो यह गीता परगास ) जो गणनानुसार रविवार २ अक्टूबर सन् १७०४ ई० से ठीक ठीक मिलता भी है।

दूसरी पुस्तक संगीत सार जिसका एक अध्याय मात्र वर्तमान खोज में मिला है, खोज-विवरणिका सन् १९०१ की संगीत भाषा और खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ का संगीत दर्पण दोनों से मिलती है। राय साहब बाबू श्यामसुंदरदास ने इसे इसी नाम के दूसरे व्यक्ति की रचना मानी है जो विवादास्पद प्रश्न है और जिसके लिए पुष्ट प्रमाणों की आवश्यकता है।

१७४ हरिवंश—हरिवंश नायक नायिका-भेद का ग्रंथ 'रसिक विनोद' के रचयिता थे। इसके तीन हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं। इसका रचनाकाल है—

राम नयन वसु इंदु के कातिक पिछले पाप।
दसमी मंगल को रच्यो पूरन रस को दाप॥

अर्थात् कार्तिक शुक्ल १० संवत् १८२३ मंगलवार-तदनुसार मंगलवार ११ नवंबर सन् १७६६ ई०।

१७५ हरिवंशराय—हरिवंशराय ( मुंशी ) ने भगवद्गीता का हिंदी गद्य में अनुवाद करके उसका नाम भगवद्गीता भाषा रखा। वर्तमान खोज में इसके दो हस्तलेख

मिले हैं। इसकी भाषा ब्रजी भाषी है। रचनाकाल है संवत् १९२८ वि० ( १८७१ ई० )। रचयिता काशीवासी था।

१७६ हरिविलास—कवित्त-विलास के रचयिता हरिविलास का विवरण खोज विवरणिका सन् १९२३-२५ (संख्या १६१) में दिया जा चुका है। ग्रंथ जन्मकुंडली तैयार करने की विधि बताता है। इसका रचनाकाल अज्ञात है, किंतु इसकी प्रतिलिपि संवत् १९३० ( १८७३ ई० ) में प्रस्तुत हुई है।

१७७ हरिविलास—हरि विलास लक्ष्मणपुरी या लखनऊ के निवासी थे। वर्तमान खोज में इनकी तीन रचनाएँ प्राप्त हुई हैं—( १ ) गाने के पद ( गीतों का संग्रह ), ( २ ) हरिविलास संग्रह ( राधा और कृष्ण विषयक गीतों तथा अन्य छंदों का दूसरा संग्रह ) जिसकी रचना संवत् १९१९ ( सन् १८६२ ई० ) में हुई थी और ( ३ ) राग कल्पण ( पिंगल का ग्रंथ ) जिसकी रचना संवत् १९१९ ( सन् १८६२ ई० ) में हुई।

१७८ हेमराज—आगरा के हेमराज प्रसिद्ध जैन रचनाकार थे। ये सत्रहवीं शती के चतुर्थ चरण में विद्यमान थे। इनके ग्रंथ रोहिणी व्रत की कथा का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ ( सं० १६४ ) में पहले ही दिया जा चुका है। इस बार मानतुंगाचार्य कृत भक्तामर पर इनकी टीका प्राप्त हुई है। इसकी रचना प्रथम तीर्थंकर आदिनाथ की प्रशंसा में हुई है और इसकी ऐसी ख्याति है कि इसके पाठ करने पर बाघ भी छोड़ देता है आक्रमण नहीं करता।

१७९ हितहरिवंश—हित हरिवंश सोलहवीं शती में विद्यमान थे। वर्तमान खोज में इनके 'चौरासी पद' की दो प्रतियाँ मिली हैं। इस ग्रंथ का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ में पहले हो चुका है और इसकी टीका पहले की बार विवरणिकाओं में भी मिल चुकी है। हितहरिवंश राधावल्लभी संप्रदाय के संस्थापक थे।

१८० हृदयराम—कृष्णदास के पुत्र हृदयराम पंजाबी थे। इन्होंने संस्कृत के हनुमन्नाटक का हिंदी अनुवाद १६८० ( सन् १६२३ ई० ) में प्रस्तुत किया। इसका विवरण खोज विवरणिका सन् १९२३-२५ में ( संख्या १६९ ) में भी है। वहीं तद्विषयक अन्य पूर्व विवरणों की सूचना भी दी हुई है।

१८१ हुकमराज—हुकमराज धामी संप्रदायानुयायी थे और इन्होंने 'प्रभाती' नामक प्रातःकाल गाए जाने वाले गीतों का छोटा सा संग्रह रचा है। इसमें इनके संप्रदाय के सिद्धांतों का संक्षेप में वर्णन है। रचयिता ने अपने को धामी संप्रदाय के संस्थापक प्राणनाथ का शिष्य बताया है। अतः इन्हें सत्रहवीं शती का मानना ही माना जा सकता है।

१८२ हुलासराय वैद्य—आगरा निवासी हुलासराय वैद्य ने स्वप्नपरीक्षा नामक ग्रंथ में स्वप्नों के शुभाशुभ विचार तथा तज्जनित दुष्परिणामों से बचने के उपाय बताए हैं। रचयिता और रचना दोनों ही पहली बार मिले हैं। ग्रंथ की रचना संवत् १९२० ( सन् १८६३ ई० ) में हुई और इसकी प्रतिलिपि संवत् १९२४ ( सन् १८६७ ई० ) में हुई।

१८३ हुलास पाठक ( कवि )—हुलास पाठक ने वैद्यक का ग्रंथ लिखा है। इनके दो ग्रंथ मिले हैं—( १ ) शालिहोत्र और ( २ ) वैद्य-विलास। इनमें से प्रथम पुस्तक अश्वविषयक है और दूसरी मानवी रोगों की चिकित्सा संबंधी है। प्रथम ग्रंथ हुलास कवि कृत है और दूसरा हुलास पाठक कृत। निश्चय ही दोनों कवि एक ही व्यक्ति हैं, क्योंकि दोनों ग्रंथों में त्रिपुरासुंदरी की वंदना एक ही शब्दों में की गई है। संपूर्ण शालिहोत्र पद्य में है, किंतु वैद्यविलास गद्य और पद्य दोनों में है।

१८४ इलाहीबक्श—इलाहीबक्श लिखित अवधी के पाँच ग्रंथ मिले हैं जिनमें फारसी अरबी के शब्दों की बहुलता है। वे इस्लाम धर्म संबंधी तथा उपासनात्मक हैं। उनमें से प्रथम 'अदहम नामा' 'अरेबियन निहट्स' के ढंग पर प्रेमाख्यानक काव्य है जिसमें आश्चर्यजनक घटनाओं का संविधान है। इस कहानी में अदहम नामक एक भिक्षुक एक राजकुमारी से प्रेम करने लगता है जिसका पता चलने पर उसे दंड दिया जाता है। वह शाप दे देता है और राजकुमारी मर जाती है। किंतु वह उसे फिर जीवित कर देता है और उससे विवाह भी कर लेता है। उस राजकुमारी से एक पुत्र उत्पन्न होता है जो आगे चलकर अपने मातामह के राज्य का उत्तराधिकारी होता है। संपूर्ण कथा का अंत दुःखात्मक होता है। ग्रंथ की रचना ११ मुहर्रम सन् १२८९ हिजरी तदनुसार गुरुवार २१ मार्च सन् १८७२ ई० को हुई। दूसरी पुस्तक हश्र नामा उसी नाम के फारसी ग्रंथ का अनुवाद है जिसमें इस्लाम धर्म और तदनुसार स्वर्ग और नरक का वर्णन है। ग्रंथ की रचना ११ सव्वाल सन् १२५७ हिजरी को जुमा के दिन हुई जब रविवार को पूर्णिमा थी। देखने में रचनाकाल देने का यह विलक्षण ढंग प्रतीत होता है। किंतु गणना में यह बिलकुल ठीक है। ईसाई सन् के अनुसार यह समय शुक्रवार २६ नवंबर सन् १८४१ ई० है। इसके बाद की पूर्णिमा जो तत्कालीन कार्तिक मास की थी रविवार १८ नवंबर को पड़ी थी। तीसरा ग्रंथ खुर्शेद बेनजीर में दो विवाहित व्यक्तियों की कथा वर्णित है। इसका रचनाकाल भी उसी ढंग से दिया हुआ है जैसा अभी बताया जा चुका है अर्थात् १८ जिलकदा सन् १२९४ हिजरी सोमवार जिसके बाद फागुन की पूर्णिमा हुई। गणना से यह तिथि खरी नहीं उतरती क्योंकि न तो १८ जिलकदा ही सोमवार को पड़ा और न उस महीने में फागुन पूर्णिमा ही। जिलकदा के महीने में हिंदू मास कार्तिक था। चौथा ग्रंथ रमजाननामा जो रमजान महीने की प्रशंसा में लिखा गया है सवास सन् १२९० हिजरी अर्थात् अक्टूबर सन् १८७३ ई० को रचा गया। पाँचवीं पुस्तक साद फकीरी छोटी सी धार्मिक शिक्षा संबंधी पुस्तिका है। इससे यह भी ज्ञात होता है कि रचयिता का दूसरा नाम रमजानशेख था। इसमें समय नहीं दिया है।

१८५ ईश्वरदास—महाभारत के स्वर्गारोहण पर्व का ईश्वरदास कृत अनुवाद से उसके रचयिता और समय का ज्ञान नहीं होता। ग्रंथ आरंभ तो होता है रामप्रसाद के नाम से ( राम प्रसाद कहि कर जोरी ) किंतु समाप्त होता है ईश्वरदास के नाम से ( स्वर्गारोहण कथा यह ( गाइ ) व्यास ऋषि राय। जनमेजय सुख पायउ ईश्वरदास कविराय )। ऐसा प्रतीत होता है कि आरंभ में छंदानुरोध से ईश्वर के स्थान पर राम लिख दिया गया है।

१८६ ईश्वर त्रिपाठी—ईश्वर त्रिपाठी सीतापुर जिले की सिधौली तहसील में पीरनगर के निवासी थे। इन्होंने राम का संपूर्ण चरित्र गोस्वामी तुलसीदास जी की भाँति सात अध्यायों में किंतु उनसे भिन्न छंदों में लिखा है और उसका नाम रामायण राम विलास रखा। ये नवोपलब्ध रचनाकार हैं। ग्रंथ का समय संवत् १९१६ ( सन् १८५९ ) है।

१८७ जगजीवनदास—सतनामी संप्रदाय के अधिष्ठाता जगजीवनदास सुप्रसिद्ध रचनाकार हैं। वर्तमान खोज में इनके तीन ग्रंथ उपलब्ध हुए हैं—( १ ) दोहावली, ( २ ) लीला और ( ३ ) शब्दसागर। दोहावली को छोड़ कर अन्य समस्त ग्रंथों का विवरण पिछली खोज विवरणिकाओं में दिया जा चुका है। रचनाकार का विस्तृत विवरण खोज विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या १२५ में है।

१८८ जगन्नाथ—जगन्नाथ ने जुगलकिशोर की बारहमासी नामक पुस्तक लिखी है। इनके विषय में इससे अधिक ज्ञात नहीं है।

१८९ जगन्नाथ—जगन्नाथ ने गुरु-चरित्र या गुरु-महिमा नामक ग्रंथ लिखा है जिसके दो हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं। यह खोज विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या १०९ में भी उल्लिखित हो चुका है। जहाँ तक रचना के समय का संबंध है दोनों हस्तलेखों में अंतर है। वर्तमान खोज में उपलब्ध एक हस्तलेख में समय दिया है—संवत् सत्रह सै अरु आठै। माघ मास उजियारी आठै। भारती रवि अरु मंगलवारा। गुरु-चरित्र भाषा विस्तारा। अर्थात् मंगलवार माघ शुक्ल ८ संवत् १७०८। किंतु गणना से यह तिथि मंगलवार को नहीं पड़ती। दूसरे हस्तलेख में समय सूचक पद्य इस प्रकार है—

संवत सत्रह सै अरु सातै। महामास उजियारी आठै।
बरणी ईश मंगल वारा। गुरु चरित्र भाषा विस्तारा।

इसके अनुसार संवत् १७०७ होता है और विस्तृत विवरण अशुद्ध वर्तनी के कारण अस्पष्ट है। फिर भी जितना स्पष्ट है वह भी मंगलवार को सिद्ध नहीं होता। किंतु सन् १९२३-२५ की खोज-विवरणिका में दिया हुआ समय संवत् १७६० मंगलवार माघ शुक्ल ८ गणना से बिलकुल ठीक बैठता है अर्थात् मंगलवार १ फरवरी सन् १७०४ ई०। वस्तुतः वर्तमान खोज में उपलब्ध दोनों हस्तलेखों के लिपिकारों ने 'साठै' ( ६० ) शब्द को अशुद्ध पढ़ लिया। एक ने आरंभ के 'सा' अक्षर को 'आ' पढ़कर 'आठै' लिखा और दूसरे ने दूसरे अक्षर 'ठै' को 'तै' समझकर सातै लिखा। अतः सन् १९२३-२५ की खोज-विवरणिका में दिया हुआ समय ठीक है।

१९० जगन्नाथ—वर्तमान खोज में उपलब्ध 'बारहमासा' के रचयिता जगन्नाथ कानपुर जिले में महाराजपुर के रहनेवाले थे। हस्तलेख संवत् १९३७ ( सन् १८८० ई० ) का है और ऐसा प्रतीत होता है कि यही उनका रचनाकाल भी है।

१९१ जगन्नाथ—जगन्नाथ ने श्रीकृष्ण जी की बारहमासा नामक पोथी लिखी है जिसकी दो प्रतियाँ उपलब्ध हुई हैं। ये उपर्युक्त जगन्नाथ ( संख्या १९० ) से एक नहीं

किये जा सकते, यद्यपि उन्होंने भी बारहमासा लिखा है। क्योंकि दोनों की वर्णनशैली में भिन्नता है।

१६२ जगतसिंह बिसेन—गोंडा जिले के जगतसिंह बिसेन ने साहित्यसुधानिधि और जगत-विलास नामक रसिकप्रिया की टीका लिखी है। ये भिनगा नरेश के सबंधी थे। ये उन्नीसवीं शती के पूर्वार्द्ध में थे और खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ ( स० १७९ ) में इनका विवरण दिया जा चुका है। उसमें इनके प्रायः एक दर्जन ग्रथों की सूची भी दी हुई है। इनकी गणना उच्च कोटि के कवियों में होती है।

१६३ जन दयाल—खोज-विवरणिका सन् १९०६-०८ ( सख्या २६८ ) में वर्णित प्रेमलीला के रचयिता और वर्तमान खोज में उपलब्ध धरम सवाद के रचयिता जन दयाल एक ही व्यक्ति हैं। ग्रथ में युधिष्ठिर और चाडाल वेशधारी धर्म का सवाद वर्णित है। जन दयाल ने इस कथा के वर्णन के लिए गुरु गोविंद की आज्ञा का उल्लेख किया है। हस्तलेख का समय सन् १७७६ ई० है अर्थात् गुरु गोविंद के सौ वर्ष बाद का समय।

१६४ जन जगन्नाथ—मोहमर्दराजा की कथा और होली संग्रह कर्ता जन जगन्नाथ का वर्णन खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ सख्या १७७ में हो चुका है। इनका होली सग्रह नवोपलब्ध रचना है जो सवत् १७७५ ( सन् १७१८ ई० ) में रची गई। मोहमर्द की रचना एक वर्ष बाद हुई थी।

१६५ जानकी मंगल—जानकी मंगल ने छोटा सा शिवस्तोत्र लिखा है जिसका कोई महत्त्व नहीं है।

१६६ जानकी प्रसाद—जानकी प्रसाद पुवार ने भगवतीविनय और रामनवरत्न विनय नामक ग्रथ लिखे हैं। शिवसिंहसरोज में इन्हें अनेक ग्रथों का रचयिता माना गया है। भगवती विनय में कोई सन्-संवत् नहीं दिया है, किंतु रामनवरत्न विनय की प्रति रचयिता ने स्वहस्त से माघ शुक्ल पंचमी भौमे सवत् १९२१ को लिखी है ऐसा कहा जाता है। गणना से यह तिथि ३१ जनवरी सन् १८६५ ई० मगलवार को पड़ती है। यह कवि का विद्यमान काल भी प्रतीत होता है। रचयिता रायबरेली जिले का निवासी था। वह फारसी और सस्कृत का अच्छा ज्ञाता भी था जो उसकी पुष्पिका से प्रमाणित है जिसमें उपर्युक्त तिथि का उल्लेख हुआ है।

१६७ जानकीप्रसाद—बनारस के जानकी प्रसाद ने युक्ति रामायण ग्रथ लिखा है जिसमें राम की कथा वर्णित है। मिश्रबधु ने इन्हें रामभक्ति-प्रकाशिका और राम-चद्रिका-टीका का कर्ता भी बताया है, किंतु खोज-विवरणिका सन् १९०३ के अनुसार दोनों ग्रंथ एक ही माने जाते हैं।

१६८ जानकी सहाय—जानकी सहाय भजन-विनोद के रचयिता थे जिसमें विनय के पद सगृहीत हैं। ग्रथ की रचना संवत् १८८३ ( सन् १८२६ ई० ) में हुई।

१६९ जन राम हित—जन रामहित ने 'गणक आल्हादिका' नामक ज्योतिष का ग्रथ लिखा है जो सर्वप्रथम मिला है। ग्रथ का रचनाकाल इस प्रकार दिया हुआ है—

एक आठ पुनि भाद्र ए सागर चारि धरेहु । संवत् शुभ पहिचानिए ग्रंथ पूर कृत एहु ॥
चैत्र शुक्ल नौमी सुतिथि । गुरु वासर सुखरूप । ग्रंथ सनक आसदर्दिश कीन्हों मति अनुरूप ॥

अर्थात् गुरुवार चैत्र सुदी ९ संवत् १८८४ तदनुसार गुरुवार ५ अप्रैल १८२७ ई० ।

२०० जनार्दन भट्ट—वैद्य रत्न के कर्ता जनार्दन भट्ट का वर्णन खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ ( संख्या १८१ ) में हो चुका है । वर्तमान खोज में इसी के तीन हस्त लेख मिले हैं । उनमें सबसे पुराना संवत् १८८६ ( सन् १८२९ ई० ) का है ।

२०१ जसवंतसिंह—जोधपुर नरेश राजा जसवंतसिंह अठारहवीं शती में विद्यमान थे । इनके भाषा-भूषण की चार प्रतियाँ और अपरोक्ष सिद्धांत की एक प्रति वर्तमान खोज में मिली है । ग्रंथों का वर्णन पूर्व खोज विवरणिकाओं में विशेषतः सन् १९२०-२२ की विवरणिका में हो चुका है । उसमें मैंने कुछ विस्तार से इनका विवरण दिया है । भाषा भूषण की नवोपलब्ध एक प्रति संभवतः अब तक प्राप्त सभी प्रतियों से पुरानी है । इसका समय संवत् १७८४ ( सन् १७२७ ई० ) है । जसवंतसिंह महान् पंडित थे और साथ ही उच्चकोटि के कवि भी थे ।

२०२ जसवंतसिंह—शृंगार-शिरोमणि के रचयिता जसवंतसिंह फर्रुखाबाद जिले के तिरवा के राजा थे और सन् १७९७ के लगभग विद्यमान थे । इनका उक्त ग्रंथ शृंगारी कविताओं का संग्रह है और उसका वर्णन खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ और १९२३-२५ में हो चुका है ।

२०३ जयचंद—दिल्ली निवासी जयचंद कायस्थ सरनागत ने भागवत पुराण या कथा लिखी है जो नवोपलब्ध कृति है । ग्रंथ की रचना संवत् १६६२ ( सन् १६०५ ई० ) में हुई, किंतु समय का विस्तृत विवरण गणना से ठीक नहीं उतरता । समय सूचक छंद यह है—

संवत सोरह से बासठा । तब हरि कृपा करी जगदीसा ।
गुरु वासर रेवती नखत जानि । माघ मास सुकल साते मुनि ।

तात्पर्य यह कि ग्रंथ की रचना गुरुवार माघ शुक्ल ७ को रेवती नक्षत्र में संवत् १६६२ में हुई । यह तिथि ८ जनवरी सन् १६०५ ई० को थी जिस दिन रेवती नक्षत्र भी था किंतु उस दिन रविवार था गुरुवार नहीं । यदि गुरु के स्थान पर रवि हो जाय तो सब ठीक है किंतु लिपिकार ने रवि को गुरु कैसे पढ़ लिया यह बतलाना कठिन है ।

२०४ जयलाल—जयलाल ने चार ग्रंथ लिखे हैं जो वर्तमान खोज में मिले हैं—( १ ) श्री कृष्ण जी की विनती ( २ ) शिवजी की विनती ( ३ ) श्रीरामनाम की महिमा और गर्भ-चिंतामणि । प्रथम तीन ग्रंथों में समय नहीं दिया है, किंतु चौथे में है । इसकी रचना सन् १८२० ई० में हुई थी । इससे कवि का विद्यमान-काल भी ज्ञात होता है ।

२०५ जयराम सारस्वत—जयराम सारस्वत ( गुसाईं ) ने लावनी और ख्याल में 'महिरावण लीला' लिखी है । हस्तलेख का समय संवत् १९१४ ( सन् १८५७ ) है । इससे पूर्व रचयिता अवश्य विद्यमान रहा होगा । लावनीबाजों के दो दल थे—( १ ) तुर्रा और

( २ ) कलगी। दोनों का अर्थ एक ही है। पहला पुल्लिंग है और दूसरा स्त्रीलिंग। तुर्रावाले पति पत्नी की जोड़ी लेते हैं और मातृपक्ष को पुत्रपक्ष से अत्यधिक अच्छा बताते हैं। लखनऊ आगरा और फिरोजाबाद मे तो उन लोगों में लावनी गाने का नियमित ताम्रचूड़-युद्ध होता है। कभी कभी तो दर्शकों के लिए यह अत्यधिक रोचक होता है। जयराम तुर्रा सम्प्रदाय के थे।

२०६ **जयसुख**—जयसुख नवोपलब्ध रचनाकार हैं। इनके दो ग्रथ—राधा-विलास और ज्ञानगीता, वर्तमान खोज में मिले है दोनों में राधाकृष्ण की लीलाओं का वर्णन है। हस्तलेख में कोई समय नहीं दिया है।

२०७ **जेठमल**—नागपुर के जेठमल ने 'नरसिंह मेहता की हुडी' लिखी है जिसकी तीन प्रतियाँ वर्तमान खोज में मिली है। ग्रथ की रचना सवत् १७१० ( सन् १६५३ ई० ) में हुई। इसका वर्णन खोज-विवरणिका सन् १९०१ सख्या ७७ में भी हो चुका है। इसमें नरसी मेहता की एक साधु को दी हुई हुडी भगवान् श्री कृष्ण द्वारा सकारे जाने का वर्णन है।

२०८ **झामराम**—झामराम ने रामायण पिंगल नामक ग्रथ लिखा है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ सख्या १९२ मे दिया जा चुका है। उपलब्ध हस्तलेखो में सबसे पुराना सवत् १९०१ ( सन् १८४४ ई० ) का है। खोज विवरणिका सन् १९२०-२२ और १९२३-२५ में इस विषय में जितना दिया हुआ है उससे अधिक इन हस्त-लेखों से नहीं जाना जा सकता।

२०९ **ज्ञानदास**—बाराबकी जिले में धेवा के ज्ञानदास अचलदास के शिष्य थे। इन्होंने पचरत्न और अनुभव ग्रथ नामक दो ग्रथ लिखे हैं। प्रथम की रचना सवत १९३३ ( सन् १८७३ ) में हुई है। उपलब्ध प्रति रचयिता की स्वहस्त लिखित है। दूसरी सवत् १९२७ ( सन् १८७० ) की कृति है।

२१० **ज्ञानी जी**—शब्द पारखी के रचयिता ज्ञानी जी कबीरपंथी प्रतीत होते हैं। इनका कथन है कि स्त्रीपरित्याग से इन्द्रिय-निग्रह होता है। ये पडित, भक्त, हिंदू, मुसलमान आदि की विशेषताएँ भी अपनी धारणानुसार बतलाते हैं। रचयिता और उसके विषय में इससे अधिक कुछ ज्ञात नहीं है।

२११ **जुगलदास**—यद्यपि खोज-विवरणिका सन् १९१२-१६ में जुगलदास के अन्य दो ग्रथो का विवरण दिया जा चुका है किंतु 'जुगलदास की बानी' का नहीं जो इस खोज में प्रथम बार मिली है। ये राधावल्लभ सम्प्रदाय के अनुयायी थे और सवत् १८२१ के लगभग विद्यमान थे। हस्तलेख का लिपिकाल संवत् १८७१ ( सन् १८१३ ई० ) है।

२१२ **जुगतराय**—जुगतराय ने 'तिलशतक' नामक एक ग्रथ लिखा है जो नवोपलब्ध कृति है। हस्तलेख का लिपिकाल सवत् १८९० ( सन् १८३३ ई० ) है। ग्रथ में १०० दोहों में तिल का वर्णन है और यह ग्रथ मुबारक के 'तिलशतक' से अच्छा जान पड़ता है।

२१३ **ज्योतिपराज**—ज्योतिपराज ने 'प्रश्न-विचार' नामक छोटी सी पुस्तक लिखी है।

२१४ कबीरदास—कबीरदास प्रसिद्ध रचनाकार हैं और इनके विवरण अनेक पूर्व खोज-विवरणिकाओं में दिए जा चुके हैं। वर्तमान खोज में इनकी निम्नलिखित रचनाएँ मिली हैं—( १ ) संतों की गारी, ( २ ) अक्षरावली ( ३ ) उग्रगीता, ( ४ ) ज्ञानस्वरोदय, ( ५ ) कबीर मांड्यो। इनमें से पहली और पाँचवीं सर्वप्रथम उपलब्ध हुई हैं। किसी भी उपलब्ध हस्तलेख में रचनाकाल नहीं दिया है। 'संतों की गारी' तो विवाहोपलक्ष में गाई जानेवाली गारी के रूप में लिखी हुई है किंतु उसका आध्यात्मिक अर्थ है। अक्षरावली में 'सत्-नाम' और 'सत-गुरु' अर्थात् 'शब्द' के प्राधान्य का महत्व प्रतिपादित किया गया है। 'उग्रगीता' में आध्यात्मिक विषयों पर धर्मदास और कबीरदास के बीच प्रश्नोत्तर है। ज्ञानस्वरोदय भी इसी विषय का ग्रंथ है। 'कबीर मांड्या' राजस्थानी की रचना प्रतीत होती है जो कबीरमाला के रूप में गुरु विनय, बुद्धि आदि की प्रशंसा में संकलित की गई है। इसका अंतिम दोहा है—

> कबीरमाला पहिरयाँ कुछ नहीं भगति न आई हाथ।
> माथाँ मूछ मुँडाय करि चला जगत के साथ॥

२१५ कालीदत्त नागर—उरई के ब्राह्मण कालीदत्त नागर ने दो ग्रंथ लिखे हैं—( १ ) रसिक विनोद और ( २ ) छविरत्न। पहला नायिकाभेद का ग्रंथ है जिसके तीन हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं और दूसरा नखशिख का है जिसमें नायिका के सिर से पैर तक समस्त अंगों का वर्णन बहुत अच्छे छंदों में किया गया है। 'प्रभा' नाम्नी उसकी टीका भी उसी से संलग्न है। रचनाकार और उसकी रचनाएँ सब नवोपलब्ध हैं। उनका रचनाकाल नहीं दिया है, किंतु रसिक विनोद के दो हस्तलेखों का लिपिकाल संवत् १९२१ ( सन् १८६४ ई० ) और संवत् १९३४ ( सन् १८७७ ई० ) दिया हुआ है। छविरत्न की प्रति संवत् १९५२ ( सन् १८९५ ) की है। इन संवतों से स्पष्ट है कि कालीदत्त सन् १८६४ के पहले के हैं। किंतु दीवान प्रतिपाल सिंह कृत बुंदेलखंड का इतिहास (देखिए भाग १, पृष्ठ २७५ ) में इनका समय संवत् १९५० ( सन् १८९३ ) बताया गया जो ठीक नहीं हो सकता। इन्हें उरई ( जालौन ) के ब्राह्मण बताते हुए दीवान जी ने इनके साथ 'हनुमत पताका' का कर्तृत्व भी जोड़ दिया है जो ठीक हो सकता है, किंतु उन्हें उन दोनों ग्रंथों का पता नहीं है जिनका उल्लेख ऊपर हुआ है।

२१६ कालिका सेठ—कालिका सेठ शाहजहाँपुरी ने रामविलास नामक एक ग्रंथ लिखा है जिसमें सीता स्वयंवर का स्थान वर्णित है। ग्रंथ की समाप्ति संवत् १९१० फागुन सुदी २ बुधवार तदनुसार १ मार्च सन् १८५४ ई० को हुई।

२१७ कालिकाचरन—कालिकाचरन कृत कृष्णक्रीड़ा के तीन हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं। उनमें रचनाकाल तो नहीं दिया है किंतु सबसे पुराना हस्तलेख संवत् १९२० ( सन् १८६३ ई० ) का है।

२१८ कमला—कमला या कमलाजन ने दस्तूर मालिका नामक पोथी लिखी है और इसका वर्णन खोज विवरणिका सन् १९०६-०८ ( संख्या ५६ ) में हो चुका है। ग्रंथ

का आरंभ रचनाकाल और विषय वर्णन से होता है। रचनाकाल बताया गया है—सावन कृष्ण १३ भानुवार सवत् १८४७ तदनुसार रविवार ( ८ अगस्त सन १७९० ई० ) रचना का उद्देश्य अक्षर से लेकर आय-व्यय का विवरण रखने तक का संपूर्ण ज्ञान कराना है। अनेक रचयिताओं ने इस विषय के ग्रथ लिखे हैं, जैसे फतहसिंह देखिए खोज विवरणिका १९०५ और १९२०-२२ ) रामसिंह ( खो० वि० १९०६-०८ ); बंसीधर-खो० वि० १९०९-११)। अन्य लेखकों ने रचना के नाम में थोड़ा परिवर्तन भी किया है, जैसे, दस्तूर सागर, दस्तूर चिंतामणि, दस्तूर-अमला आदि।

२१९ **कमलदास वैष्णव**—कमलदास वैष्णव ने सवत १८८० ( सन् १८२३ ) में ज्ञानमाला की रचना श्रीशुकदेव और राजा परीक्षित के सवाद रूप में की। इन्होंने खड़ी बोली गद्य का वैसा ही रूप प्रयुक्त किया है जैसा लल्लूलाल के प्रेमसागर में।

२२० **कमलाकर भट्ट**—रामकृष्ण के पुत्र कमलाकर भट्ट ने गोत्र-प्रवर-दर्पण नामक ग्रथ रचा है जिसमें ब्राह्मणों, क्षत्रियों और वैश्यों के गोत्र और प्रवर का वर्णन विवाहादि के निमित्त किया है। इसके दो हस्तलेख मिले हैं जिनमें प्राचीनतर सन १८७३ ई० का है। इसकी भाषा आधुनिक खड़ी बोली है। रचना गद्य में है।

२२१ **कनकसिंह**—कनकसिंह ने बभ्रुवाहन की कथा लिखी है जो नवोपलब्ध रचना है। ग्रथ अवधी में है।

२२२ **कन्हैयाबक्श पाल**—कन्हैयारत्नमंजरी नामक नायिकाभेद ग्रथ के रचयिता कन्हैयाबक्श पाल नवोपलब्ध रचनाकार हैं। रचयिता अपने को सूर्यवंशी क्षत्रिय बताता है और कुमायूँ से अपना वश जोड़ता है जहाँ से आकर उसका परिवार महुलीगढ़ में बस गया।

२२३ **कान्हरदास**—कान्हरदास ( बाबा ) ने भजन की छोटी सी पुस्तक पद रामायण लिखी है। ये आगरा के गोकुलपुरा में लल्लूजी लाल के निवास स्थान में ही रहते थे।

२२४ **कपूरचद**—कपूरचद उपनाम चंद दिल्ली निवासी ब्राह्मण थे और इन्होंने रामचरित्र नामक पोथी लिखी है। खोज-विवरणिका सन १९०३ संख्या ९९ में इनका वर्णन हो चुका है जहाँ इनका रचनाकाल इस प्रकार दिया है—

सत्रह सै संवत भूप विक्रम को गनिए। एक हजार पचा हजार सन हजार गनिए।
फेर वदी वैसाख चातुरन जाने ज्ञाता। साहिजहाँ पातिसाह दिल्ली अदल विज्ञाता।

यह पाठ अशुद्ध प्रतीत होता है। होना चाहिए था—'सत्रह सै सवत भूप विक्रम को गनिए। इक हजार पचास चार सन हिजरी गनिए। फेर वदी वैसाख चातुरन जाने ज्ञाता। शाहजहाँ-पतसाह दिल्ली अद्दल विज्ञाता।' इसका तात्पर्य हुआ विक्रम संवत् १७०० और हिजरी सन् १०५४ जब सम्राट् शाहजहाँ दिल्ली में राज्य करता था। कुंडलिया छद में दिया हुआ यह समय संप्रति प्राप्त हस्तलेख में दिए हुए इस दोहे से पुष्ट होता है—

सत्रह सै विक्रम को बरस्यो सन हजार पंचास ।
चार हजार (हिजरी) ताके गिन्यौ केरि बदी बैसाख ।

यह हुआ विक्रम संवत् १७०० और हिजरी सन् १०००+५०+४, महीना बैसाख कृष्ण पक्ष । हिजरी सन् १०५४ फरवरी २९ सन् १६४४ ई० को आरम्भ हुआ अर्थात् चैत्र शुक्ल २ विक्रम संवत् १७०० । किंतु ग्रंथ रचना चैत्र के बाद बैसाख शुक्ल में हुई ।

२२५ करनेस महापात्र—करनेस महापात्र ने कल्याण प्रकाश नामक जसवंत सिंह कृत भाषा भूषण की टीका राजा बलभद्रसिंह की संरक्षता में लिखी है । टीका की रचना संवत् १९१७ ( सन् १८६० ) में हुई । यह नवोपलब्ध रचना है ।

२२६ काशीदास—काशी दास ने ज्योतिष भाषा ग्रंथ लिखा है जो पहली बार मिला है । इसमें विवाहादि की लग्न वर्णित है । हस्तलेख संवत् १९८४ ( सन् १९२७ ई० ) का है ।

२२७ काशी गिरि बनारसी—काशी गिरि बनारसी ने लावनी (मराठी ख्याल) और गंगालहरी लिखी है जो नवोपलब्ध रचनाएँ हैं । एक में गंगा की स्तुति है और दूसरी में विभिन्न देवी देवताओं के स्तवन हैं । रचनाकाल अज्ञात है किंतु लावनी के हस्तलेख का समय संवत् १९२७ ( सन् १८७० ई० ) है और गंगालहरी का संवत् १९१४ ( सन् १८५७ ई० ) ।

२२८ काशीनाथ—काशीनाथ भट्टाचार्य शीघ्रबोध नामक ज्योतिष के संस्कृत ग्रंथ के मूल लेखक थे । किसी ज्योतिषी ने इसका हिंदी अनुवाद किया और अपना नाम छिपाकर मूल लेखक का ही नाम रहने दिया जिससे हिंदी अनुवादक के विषय में भ्रम उत्पन्न हो गया है । वर्तमान खोज में इस अनुवाद के चार हस्तलेख मिले हैं । चारों थोड़ा बहुत मिलते हैं किंतु सब का सम्यक् रूप से एक ही पाठ नहीं प्रतीत होता । कुछ लिपिकारों ने रचयिता का नाम काशीराम लिखा है जो संस्कृत के रचनाकार से हिंदी अनुवादक का विभिन्न व्यक्त कर भ्रम उत्पन्न करता है । किंतु पूर्वापर विचार करने से इसका निराकरण हो जाता है । हस्तलेखों का समय है—सन् १८१३ १८३० और १८५४ ई० ।

२२९ काशीनाथ—काशीनाथ ने भर्तृहरि चरित्र लिखा है, वर्तमान खोज में जिसके तीन हस्तलेख मिले हैं । ग्रंथ की रचना संवत् १८०५ सन् १७४८ ई०) में हुई थी । प्राचीनतम हस्तलेख संवत् १८७८ ( सन् १८२१ ई० ) का है ।

२३० केशवप्रसाद द्विवेदी—केशवप्रसाद द्विवेदी ने तीन ग्रंथ रचे हैं— ( १ ) ज्योतिष सार ( २ ) पथ्यापथ्य और ( ३ ) मयूर चित्रम् । इनमें से पहला और तीसरा ज्योतिष का ग्रंथ है दूसरा वैद्यक का । रचयिता आगरा कालिज में संस्कृत के अध्यापक थे । इन्होंने क्रमशः सन् १८६९ में मयूर चित्रम् की सन् १८७३ ई० में ज्योतिषसार की और सन् १८७५ ई० में पथ्यापथ्य की रचना की ।

२३१ केशव—केशव ने वैद्यक का ग्रंथ लिखा है । इनकी पुस्तक 'वैद्यक' में विभिन्न रसों एवं धातुओं के भस्मों को तैयार करने की विधियाँ बताई गई हैं ।

२३२ केशवदास ( कायस्थ )—गणेश-चौथ-कथा के कर्ता केशवदास का वर्णन खोज-विवरणिका सन् १९०६-०८ में हो चुका है। वर्तमान खोज में उपलब्ध हस्तलेख संवत १८४० ( सन् १७८३ ई० ) का है।

२३३ केशवदास मिश्र—ओड़छा के केशवदास सुप्रसिद्ध एवं महत्त्वशाली रचनाकार हैं। इनके ग्रंथ भूतपूर्व अनेक खोज-विवरणिकाओं में वर्णित हैं और सभी उपलब्धियों की विस्तृत तालिका मेरी खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या २०७ में दी हुई है। निम्नलिखित हस्तलेख वर्तमान खोज में उपलब्ध हुए हैं—

( १ ) विज्ञान-गीता के दो हस्तलेख—समय संवत १७०५ अर्थात सन् १६४८ ( रचनाकाल सन् १६१० ई० )।

( २ ) रसिक प्रिया के दो हस्तलेख—समय संवत् १७३७ अर्थात सन् १६८० ई० ( रचनाकाल सन् १५९१ ई० )।

( ३ ) कवि प्रिया के तीन हस्तलेख—समय संवत् १७३७ अर्थात १६८० ई० रचनाकाल ( सन् १६०१ ई० )।

( ४ ) रामचंद्रिका की एक प्रति ( रचनाकाल सन् १६०१ ई० )।

( ५ ) बारहमासा की एक प्रति।

अंतिम ग्रंथ पहली बार प्राप्त हुआ है और प्रथम तीन ग्रंथों के हस्तलेख अब तक सभी प्रतियों में प्राचीनतम हैं। केशवदास का समय लगभग १६०० ई० है।

२३४ खैराशाह—मेरठ के खैराशाह ने एक छोटी सी पुस्तिका 'बारहमासा' लिखी है जिसका उल्लेख खोज-विवरणिका सन् १९१२-१६ संख्या ९१ में हो चुका है। वर्तमान खोज में इसका एक हस्तलेख और मिला है।

२३५ खेमकरन द्विज—खेमकरन द्विज ने पक्षी चेतावनी या चिरई चेतन नामक एक पुस्तिका ३१ दोहों में लिखी है जिसके प्रत्येक दोहे में एक पक्षी का वर्णन है, साथ ही उसके दूसरे अर्थ से किसी नायिका के प्रवासी प्रिय के आगमन की प्रतीक्षा भी व्यंजित होती है। पुस्तिका में सोलह स्तंभों में सोलह पक्षियों के नाम की एक तालिका भी है, किंतु इसका उपयोग नहीं बताया गया है। निश्चय ही यह अपूर्ण है। इससे संलग्न और भी तालिकाएँ होनी चाहिए थीं जिनमें नामों का परिवर्तित क्रम इस प्रकार दिया होता कि यदि कोई प्रश्नकर्ता किसी पक्षी का नाम न बताकर केवल इतना ही बताए कि अमुक तालिका में अभीष्ट पक्षी का नाम बता दे। इन तालिकाओं में कुछ संख्याएँ इस ढंग से बैठाई रहती हैं कि उनके जोड़ से उस छंद का पता चल जाता है जिसमें अभीष्ट पक्षी का वर्णन होता है।

२३६ खेतसिंह—खेतसिंह ने वैद्यप्रिया नामक वैद्यक का एक ग्रंथ लिखा है जिसकी रचना संवत् १८८० ( सन् १८२३ ई० ) में हुई। इसके दो हस्तलेख मिले हैं जिसमें एक सन् १८४७ ई० का है और दूसरा १८३५ ई० का है।

२३७ खुमान या मान—खुमान उपनाम 'मान' वर्तमान खोज में प्राप्त निम्नलिखित चार ग्रंथों के रचयिता हैं—

( १ ) लक्ष्मणशतक, ( २ ) नरसिंह चरित्र, ( ३ ) हनुमान के नखशिख और (४) रामरासो। इनका वर्णन खोज-विवरणिका सन् १९२३ २५ संख्या २१० तथा अन्य विवरणिकाओं में भी हो चुका है। रामरासो की उपलब्धि पहली बार हुई है। इसमें तुलसीकृत रामायण के लंका-कांड की कथा वर्णित है। खुमान चरखारी राज्यांतर्गत सेरागाँव के निवासी थे और वहीं के राजा विक्रमशाह के आश्रित भी थे।

२३८ खुशाल दूबे—खुशाल दूबे दौसरिहा ने जातक माला और भवनसार नामक ज्योतिष के दो ग्रंथ रचे हैं। इन्होंने अपनी रचनाओं का समय नहीं दिया है, किंतु प्राचीनतम प्रति सन् १८४२ ई० की है। अतः ये उस वर्ष के पूर्व के अवश्य ही होंगे। संभवतः ये अठारहवीं शती के मध्य के भी हो सकते हैं। क्योंकि य उन्हीं प्रसिद्ध देव कवि की पाँचवीं पीढ़ी में थे जिनका जन्म सन् १६७३ ई० में हुआ था।

२३९ खुशालचंद काला—'सद्भाषितावली या सुभाषितावली की भाषा' के कर्त्ता खुशालचंद काला का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३–२५ में दिया जा चुका है। यह ग्रंथ इसी नाम के प्राकृत ग्रंथ का संवत् १७९४ सन् १७१७ ई० ) में प्रस्तुत किया हुआ अनुवाद है। हस्तलेख का समय १८६० = सन् १८०३ ई० है। रचयिता साँगानेर का निवासी था। यह कोई महत्त्वशाली रचनाकार नहीं, वरन् अनुवादक था।

२४० गयालीराम—ग्यालीराम मथुरा निवासी थे। वर्तमान खोज में इनकी 'नंदोत्सव लीला' की दो प्रतियाँ मिली हैं। ग्रंथ में कृष्णजन्मोत्सव की कथा वर्णित है। इसकी रचना संवत् १९२३ ( सन् १८६६ ई० ) में हुई।

२४१ किंकरप्रभु—किंकरप्रभु ने गोपी बलदेव की बारहमासी लिखी है जिसमें कृष्ण के चले जाने पर गोपियों का उलाहना तथा उनकी जीवन संबंधिनी अन्य घटनाओं का भी वर्णन है। हस्तलेख का समय संवत् १९१४ ( सन् १८५७ ई० ) है।

२४२ कीर्तिसेन—कीर्तिसेन राजनीति भाषा के रचयिता हैं जो वृद्ध चाणक्य विरचित उसी नाम के ग्रंथ का अनुवाद है। इस विषय में अन्य अनेक रचनाकारों को आदृत किया है जिन्होंने इससे अच्छे ही अनुवाद उपस्थित किए हैं।

२४३ कोविद—कोविद ने रमल विचार नामक ज्योतिष ग्रंथ लिखा है। ओरछा के किसी चंद्रमणि मिश्र की उपाधि भी कोविद थी जो सन् १७२० के लगभग विद्यमान थे, किंतु उनकी उपलब्ध रचनाएँ ज्योतिष से इतर विषयों की हैं। हस्तलेख का समय संवत् १९३३ ( सन् १८७६ ई० ) है।

२४४ कृपानिवास स्वामी—कृपानिवास स्वामी ने लगनपचीसी नामक ग्रंथ रचा है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२० २२ संख्या ८५ में दिया जा चुका है। ग्रंथ प्रधानतः भक्ति-विषयक है और हस्तलेख का समय संवत् १८९८ ( सन् १८४१ ई० ) है। रचयिता अयोध्या में रसिक संप्रदाय के महन्त थे।

२४५ **कृपाराम**—समय-बोध और भाषा भागवत एकादश स्कंध के रचयिता कृपाराम का वर्णन अनेक खोज-विवरणिकाओं में हो चुका है, देखिए खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या २२६। समयबोध का रचनाकाल संवत् १७७२ (सन् १७१५ ई०) है।

२४६ **कृष्ण-विहारी**—कृष्ण-विहारी कृत सर्वसंग्रह पहली बार मिला है। ग्रंथ में गीतों तथा सामुद्रिक पर स्फुट विचारों का संग्रह है। हस्तलेख में कोई समय नहीं दिया है।

२४७ **कृष्णदास पयहारी**—दानलीला के रचयिता कृष्णदास पयहारी का वर्णन खोज-विवरणिका सन् १९०३ और १९२३-२५ संख्या १९ में हो चुका है। वर्तमान खोज में उक्त ग्रंथ के पाँच हस्तलेख मिले हैं जिनमें से दो में ही सन-संवत् दिया है और प्राचीनतर प्रति का समय सन् १८५६ ई० है।

२४८ **कृष्णदत्त कवि**—कृष्ण कवि बिहारी-सतसई के प्रसिद्ध टीकाकार हैं। इन्होंने अर्थ स्पष्ट करने के उद्देश्य से उसके प्रत्येक दोहे पर सवैया बाँधी है, साथ ही विषय को सुबोध बनाने के लिए गद्य में भी लिखा है। कृष्ण कवि ओड़छा के निकट भंडर के निवासी थे। इनका वर्णन भूतपूर्व विवरणिकाओं में हो चुका है। वर्तमान खोज में इनकी इसी टीका के दो हस्तलेख प्राप्त हुए हैं जिनमें से एक का समय संवत् १८२४ ( सन् १७६७ ई० ) है।

२४९ **कृष्णमणि**—नवीन रचयिता कृष्णमणि अपने को भगवद्गीता के अनुवादक बताते हैं। इनकी रचना हरिवल्लभ की रचना से ज्यों की त्यों मिलती है। मैंने अपनी त्रैवार्षिक विवरणिका सन् १९१७-१९, पृष्ठ १४, अनुच्छेद ११ में इस नकल पर विचार किया है, तथापि इस विवरणिका में भी आनदराम और हरिवल्लभ के प्रकरणों में इस पर अपने विचार प्रकट किए हैं। वास्तव में किसी बालगोविंद वैष्णव ने ही आनंदराम की ही भाँति उनकी नकल की नकल कर ली है, ( देखिए संख्या ११३ बी )। निस्संदेह यह अंतिम नकल है जिसके कर्ता ने ठीक-ठीक संवत् लिखा है, अर्थात् शुक्रवार, २१ अगस्त १८१८ ई० और इस नैश्चिन्त्य के साथ और द्व्यर्थक शब्दावली में लिखा है कि यदि कभी पकड़ जायँ तो निकल भागने का रास्ता खुला रहे।

२५० **कुलपति मिश्र**—कुलपति मिश्र प्रसिद्ध रचनाकार हैं और इनका विवरण विगत अनेक विवरणिकाओं में दिया जा चुका है ( देखिए खोज विवरणिका १९२३—२५ संख्या २२८ )। वर्तमान खोज में इनके रस-रहस्य की तीन प्रतियाँ मिली हैं। यह अलंकार का ग्रंथ संस्कृत के मम्मटाचार्य कृत 'काव्य प्रकाश' के आधार पर निर्मित हुआ है। इन्होंने कहीं कहीं मतभेद होते हुए भी मम्मटाचार्य की आलोचना नहीं की है। ग्रंथ का रचनाकाल इस प्रकार दिया हुआ है—बनीस या बृहस्पतिवार कातिक बदी ११ संवत् १७२७ तदनुसार २७ सितंबर १६७० ई०। एक हस्तलेख में इनका उपनाम 'दास कवि' भी दिया हुआ है जो संभवत निम्नलिखित दोहे से व्यक्त होता है—

बसत आगरे आगरे गुनियन की जहँ रास।
विप्र मथुरिया मिश्र है हरि चरनन के दास॥

दैवयोग से मिश्र बंधुओं ने इन्हें दास कवि की श्रेणी का माना भी है। दास कवि ( सुप्रसिद्ध कवि भिखारीदास ) हिंदी के मान्य आलंकारिक थे, साथ ही सुमधुर कवि भी।

२५१ कुंदनप्रसाद—कुंदनप्रसाद ने तुलसीदास कृत रामायण की प्रशंसा में रामायण माहात्म्य लिखा है। यह नवोपलब्ध रचना है।

२५२ कुंजमन—कुंजमन या कुंजमणि का विवरण जिन्होंने पचासा और उषा चरित्र बारहखड़ी लिखे हैं, खोज-विवरणिका सन् १९०६–०८ और १९२०–२२ में दिया जा चुका है। पचासा में रचनाकाल इस प्रकार दिया है—

एक सहस पर आठ सै संवत सुभ तेतीस।
दुतिया सुदी बैसाख में कृपा करी जगदीस॥

तदनुसार २० अप्रैल सन् १७७६ ई०। उषा-चरित्र की समाप्ति सन् १७७९ में हुई थी। ( देखिए खोज-विवरणिका १९२०—२२ संख्या ९१ )।

२५३ कुँअरसेन कायस्थ—दिल्ली के कुँअरसेन कायस्थ ने दो ग्रंथ संगीतबाल चरित्र और संगीत गोवर्द्धन लीला लिखे हैं। दोनों में कृष्ण की बाल लीला गीतों में लिखी गई है। पहले की रचना १८३६ में और दूसरे की १८४० ई० में हुई। फारसी और अरबी की शब्दावली का बीच बीच में प्रयोग लेखक की कायस्थता व्यक्त कर देता है।

२५४ कुशलसिंह—बाराबंकी जिले के मथुरा निवासी कुशलसिंह गीता, अर्जुन-गीता या राम रत्नगीता नामक ग्रंथ के रचयिता हैं। इनका वर्णन विगत खोज-विवरणिका सन् १९२६–२८ संख्या २६१ में हो चुका है।

२५५ लछीमन—लछीमन या लछिमनदास ने दो ग्रंथ गोपीचंद भरथरी लीला और प्रह्लाद चरित्र लिखे हैं और प्रत्येक की दो प्रतियाँ वर्तमान खोज में मिली हैं। ये ग्रंथ सर्वप्रथम इसी बार उपलब्ध हुए हैं। दोनों ही रचनाएँ गाने के लिए प्रस्तुत की गई हैं। खोज-विवरणिका सन् १९१७–१९ संख्या १०३ में इसी नाम के एक और रचयिता का उल्लेख है जिन्होंने रामरत्नावली और हनुमान जी का तमाशा नामक ग्रंथ लिखे हैं। उन ग्रंथों का रचनाकाल वर्तमान खोज में उपलब्ध उपर्युक्त लछीमन कृत ग्रंथों के निर्माणकाल से मिलता है। *यदि लिपिकार ऐसे न रहे हों कि अवधी के स्थान पर कुछ राजस्थानी शब्दों* का प्रयोग कर दिया हो तो दोनों की रचनाशैली में भिन्नता है और यदि ऐसा ही है तो दोनों रचनाकार एक ही हैं। *दोनों ही उन्नीसवीं शती के मध्य में विद्यमान थे।*

२५६ लक्ष्मणसिंह राजा—लक्ष्मणसिंह राजा प्रसिद्ध कवि हुए हैं। इनके शाकुंतला अनुवाद का एक हस्तलेख वर्तमान खोज में मिला है। इसकी रचना १८६१ ई० में हुई थी किंतु बटेश्वर के किसी ज्ञानसिंह ने स्वपठनार्थ इसकी प्रतिलिपि रचना के पाँच वर्ष की थी। नौ वर्ष बाद यह यौरप में मुद्रित हुआ था और इंडियन सिविल सर्विस की परीक्षा के लिये पाठ्य ग्रंथ स्वीकृत हुआ था। राजा लक्ष्मणसिंह खड़ी बोली के आरंभिक रचनाकारों में गिने जाते हैं।

२५७ लक्ष्मीपति—लक्ष्मीपति ने श्रीकृष्णरत्नावली लिखी है जो नवोपलब्ध कृति है। इसमें गीतादर्शन वर्णित है तथा निश्चित रूप से इसकी रचना सन् १८३६ ई० में हुई थी। रचना के समय-वर्णन के ढंग से भ्रम उत्पन्न हो सकता है। काल सूचक छंद इस प्रकार है—

हर भूषन ८ हर बनन ५ बर, हर तल, ७ हर सिर १ रूप।
एते अंक मिलायके कीने साके भूप।
हर रिपु निधि हर नयन मुख (मल ?) मास पच्छ सनिवार।
लछन कृष्ण रत्नावली पोथी कियो तयार॥

इसमें संदेहास्पद ढंग से शक संवत् १७५८, शनिवार मलमास १० लिखा गया है। शक संवत् १७५८ में मलमास (अधिक मास) आषाढ़ में पड़ा था और इस मास के शुक्ल पक्ष की दशमी शनिवार को अर्थात् २३ जुलाई सन् १८३६ ई० को पड़ी थी।

२५८ लक्ष्मीप्रसाद तिवारी—वैद्यकसार के कर्ता लक्ष्मीप्रसाद तिवारी प्रतापगढ़ जिले में सरायराजा के निवासी थे। वे इस शताब्दी के आरंभ के लगभग परलोकवासी हो गए। इनके ग्रंथ में स्त्रियों एवं बच्चों के रोगों की चिकित्सा का वर्णन है।

२५९ लालकवि—हनुमान पंज के रचयिता लाल कवि का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२२-२५ संख्या २४४ में दिया जा चुका है। ये सुल्तानपुर जिले के निवासी थे।

२६० लालचंद जैन—लालचंद जैन ने जैन तीर्थंकरों की स्तुति में जयमाला नामक एक ग्रंथ लिखा है। इनका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९१७-१९ संख्या १०६ में दिया जा चुका है। ये अठारहवीं शती में विद्यमान थे।

२६१ लालचराम—भागवत पुराण दशम स्कंध के अनुवादक लालचराम का विवरण विगत कई खोज-विवरणिकाओं में दिया जा चुका है (देखिए खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या २३८)। इनकी उक्त रचना के दो हस्तलेख मिलते हैं और दोनों में भिन्न भिन्न रचना काल दिए हुए है। एक हस्तलेख में संवत् १५२५ (सन् १४६८ ई०, दिया हुआ है और दूसरे में संवत् १५८५ (सन् १५२८ ई०) किंतु किसी में विस्तार से तिथि का उल्लेख नहीं है जिससे वास्तविकता का निर्णय किया जा सके।

२६२ लालदास बरेली निवसी—बरेली निवासी लालदास ने अवध-विलास और भरत की बारहमासी नामक ग्रंथ क्रमशः सन् १६४३ और सन् १६३२ ई० में लिखे हैं। इनके कथनानुसार उस वर्ष अधिक मास और ग्रहण भादों और अगहन में पड़े थे। उस वर्ष वैशाख में अधिक मास अवश्य था और भादों में सूर्यग्रहण भी था किंतु अगहन में नहीं। लालदास का विवरण विगत अनेक विवरणिकाओं में दिया जा चुका है। (देखिए खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या २३९)।

२६३ लालदास वैश्य—आगरे के लालदास वैश्य ने इतिहास सार समुच्चय और मानसी तीर्थ माहात्म्य नामक ग्रंथ लिखे हैं। ये सत्रहवीं शती के तृतीय माह में विद्यमान

थे। प्रथम ग्रंथ जिसमें महाभारत की कथा वर्णित है खोज-विवरणिका सन् १९०१ और १९०२ में सूचित किया जा चुका है। दूसरा ग्रंथ भवापलक्ष्य कृति है। इसमें तीर्थयात्रा को निम्नकोटि का बताया गया है और हृदय शुद्धि का ही विशेष महत्व प्रतिपादित किया गया है।

२६४ ललन पिया—फर्रुखाबाद निवासी ललन पिया प्रसिद्ध संगीतज्ञ हुए हैं। इन्होंने दुमरी गीतों की रचना की है। इनका ग्रंथ इश्करंग या गानों की पुस्तक की रचना संवत् १९३० ( सन् १८७३ ई० ) में हुई है।

२६५ ललिताप्रसाद—आल्हा खंड रामायण के कर्ता ललिता प्रसाद कान्यकुब्ज ब्राह्मण थे और उन्नाव जिले में पादरी कस्बे के निवासी थे। इनके ग्रंथ का केवल एक अध्याय ही मिला है जिसमें समय का छंद इस प्रकार है—

> युग सर अंक मयंक सु संवत माधव मास शशी सुत वा ।।
> पूरण सुन्दर कांड भयो कवि नायक गायक के अनुसारा।

यह कुछ संदिग्धास्पद सा है क्योंकि युग का अर्थ 'दो' और 'चार' दोनों होता है। इस प्रकार संवत् होगा या तो १९५२ या १९५४। मास का नाम दिया हुआ है माधव या वैशाख। लिपिदोष से सुतवारा लिख गया है जो होना चाहिए बुधवारा। तिथि के लिए 'शशि' शब्द का व्यवहार किया गया है जिसका तात्पर्य है पूर्णिमा। यदि इसे ही ठीक मानें तो संवत् होगा १९५४ क्योंकि इसी वर्ष वैशाख पूर्णिमा रविवार १६ मई सन् १८९७ ई० को पड़ी थी। १९५२ में यह तिथि बुधवार को पड़ी थी और इस बात की कोई संभावना नहीं है कि लिपिकार ने 'बुधवारा' को 'सुतवारा' पढ़ लिया हो। रामायण आल्हा छंदों में लिखी हुई है जो ग्रामीणों के बीच बहुत प्रचलित है।

२६६ लल्लूजी लाल—आगरा के लल्लूजी लाल प्रसिद्ध रचनाकार हो चुके हैं जिनके तीन निम्नलिखित ग्रंथ वर्तमान खोज में मिले हैं—

( १ ) सभाविलास ( दो प्रतियाँ )

( २ ) राजनीति ( एक प्रति )

( ३ ) माधवविलास ( एक प्रति )

इनमें से कुछ ग्रंथ तो हिंदी-विद्यालयों में पाठ्य ग्रंथ की भाँति स्वीकृत थे। राजनीति की रचना सन् १८१२ ई० में हुई और माधवविलास की उसके दूसरे वर्ष।

२६७ लेखराज मिश्र—गिधौली के लेखराज मिश्र ने गंगा की स्तुति में गंगा भरण लिखा है। गंग शब्द के कौतुक से रचनाकार ने रचनाकाल का उल्लेख बड़े विलक्षण ढंग से किया है। छंद है—

> गंग नाम गंग मग निधि दीन्हें शशि गंग
> गंगा गति गनि अंक की संवत् लिखतु सुढंग
> मास पक्ष तिथि वार गुरु के उमंग कहि गंग
> गंगा गंगाभरण को जन्म भयो यह गंग।

इसके अनुसार समय संवत १६३५ वैशाख शुक्ल ७ गुरुवार तदनुसार ९ मई १८७८ ई० होता है। लेखराज चमत्कार-प्रिय रचनाकार थे जिन्होंने अनुप्रास के लिए भावों का हनन तक किया है। एक दोहे में तो इन्होंने एक ही अक्षर का प्रयोग आद्यन्त किया है। दोहा इस प्रकार है—

गगी गो गो गोग गे गुगी गो गो गुग।
गगा गगे गं गना गगा गगे गग।

२६८ लेखराजसिंह ठाकुर—लेखराजसिंह ठाकुर ने गद्य में पदार्थ तत्त्व दीपिका नामक एक ग्रंथ लिखा है जिसमें विविध प्रकारों के उपयोगी-विज्ञान, ऋतु-विज्ञान, रसायन-शास्त्र, धातुविद्या, वस्त्र-प्रक्षालन-विद्या, उद्यान विद्या, सजावन-कला, पाकशास्त्र, भूमि-माप-विधान, पर्यायवाचन, काव्यशास्त्र, धर्मशास्त्र, वेद आदि सभी विषय। रचयिता आधुनिक युगीन प्रतीत होते हैं, किंतु इन्होंने कोई सन-संवत् अपनी रचना में नहीं दिया है जिससे इनका समय निर्धारित किया जा सके। इन्होंने दैवयोग से इतना ही लिखा है कि मैं क्षुशाली गाँव का निवासी हूँ जिसका पुराना नाम करहरा था और आधुनिक नाम मेरे पितामह के नाम पर रखा गया है। यह स्थान आद गंगा के किनारे है।

२६९ लोचनसिंह—लोचनसिंह-ज्योतिषी ने जातक दर्शसार भाषा ग्रंथ लिखा है जो संस्कृत के ज्योतिष ग्रंथ का अनुवाद है। रचनाकाल है संवत् १९१० पौष कृष्ण कुज द्वादशी तदनुसार मंगलवार, २७ दिसंबर सन् १८५३ ई०।

२७० लोकसिंह बाबू—लोकसिंह बाबू ने बलवंत प्रकाश ग्रंथ लिखा है जिसमें प्रतापगढ़ जिले के बीसेन राजपूतों का पूरा इतिहास विस्तार से दिया है। ग्रंथ की रचना रामपुर के बलवतसिंह के आग्रह से हुई है जिन्होंने रचयिता को अपने पिता एवं पितामह के निकट संपर्क में रहने वाले तथा जानकार वृद्ध पुरुष समझकर यह कार्य सौंपा था। इस प्रकार यह ग्रंथ रचयिता ने पूर्ण वृद्धावस्था में लिखा था। यह ग्रंथ बहुत ही सुष्ठ और शक्ति-शाली शैली में लिखा गया है।

२७१ लोनेदास—स्वर्गारोहण के रचयिता लोने का विवरण खोज-विवरणिका १९२३-२५ संख्या २४९ में दिया जा चुका है। ग्रंथ में रामचंद्र के स्वर्गारोहण की कथा वर्णित है। वर्तमान खोज में उपलब्ध प्रति में कोई सन्-संवत् नहीं दिया है, किंतु खोज-विवरणिका १९२३-२५ में सन् १८३५ ई० दिया हुआ है।

२७२ मदनगोपालसिंह—मदनगोपाल सिंह उपनाम सलस ने विनयपत्रिका नामक ग्रंथ लिखा है जिसमें स्तुति एवं भक्ति विषयक रचनाएँ संगृहीत हैं। हस्तलेख का समय संवत् १८९६ ( सन् १८३९ ई० ) दिया हुआ है।

२७३ मदनपाल—मदन विनोद निघंटु ( औषधियों तथा गुणों का कोश ) के रचयिता मदनपाल का वर्णन खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ संख्या १७६ में हो चुका है। पुष्पिका में इनके नामोल्लेख के ढंग से यह निश्चित प्रकट होता है कि ये मूल संस्कृत ग्रंथ

के रचयिता थे। इस प्रकार हिंदी अनुवादक का नाम अज्ञात है। उपलब्ध चार हस्तलेखों में से एक तो सन् १९०९ ११ की प्रति से ज्यों का त्यों मिलता है। प्राचीनतम हस्तलेख का समय १८५५ ई० है।

२७४ माधव या माधो—माधव या माधो ने संवत् १९२६ ( सन् १८०९ ई०) में रेल वर्णन नामक एक छोटी सी पुस्तिका लिखी है जिसमें रेलगाड़ी का वर्णन बहुत ही रोचक एवं विनोदी ढंग से किया गया है।

२७५ माधवदास—कवच बत्तीसी के रचयिता माधवदास का विवरण खोज विवरणिका सन् १९०१ संख्या ७४ में दिया जा चुका है। मिश्रबंधु इन्हें मुहूर्त चिंतामणि का और नारायण लीला के कर्ता ( देखिये खोजविवरणिका सन् १९०९ ११ ) मानते हैं। माधवदास बागोर निवासी कायस्थ बताए गए हैं।

२७६ माधवजू—माधव जू ज्योतिषविषयक ग्रंथ सारस्वतसारमुक्तावलि के रचयिता हैं। इनकी रचना शैली से यह प्रकट होता है कि ये रीवावाले माधव ही हैं जिन्होंने महाराज विश्वनाथसिंह के आश्रय में संवत् १९०० के लगभग आदि रामायण रची थी। उस ग्रंथ में इन्होंने अपने को काशीराम का पुत्र और गंगाप्रसाद का पौत्र बताया है विचाराधीन हस्तलेख संवत् १९१६ या सन् १८५९ ई० का है। एक ढंग से इससे भी दोनों की एकता की पुष्टि ही होती है।

२७७ माधवानंद भारती—माधवानंद भारती रामकृष्ण भारती के शिष्य थे। वर्तमान खोज में इनके दो ग्रंथ मिले हैं—( १ ) कैलाश मार्ग ( स्कंदपुराण के ब्रह्मोत्तर खंड का अनुवाद ) और ( २ ) माधवी शंकर दिग्विजय। पहले का रचनाकाल इस प्रकार दिया है—

> इंदु अंक विंशति परमाला। आनंद बन यह चरित रसाला।
> फागुन सुदर पाख उजियारा। दशमी तिथि पुन्य शनिवारा॥

अर्थात् शनिवार फाल्गुन सुदी १० संवत् १९२९ तदनुसार १२ मार्च सन् १८०० ई०। हस्तलेख का समय संवत् १९२८ ( सन् १८७१ ई० )। दूसरे हस्तलेख में रचनाकाल नहीं दिया है, किंतु इसकी प्रतिलिपि उसी वर्ष हुई थी जिस वर्ष पहले हस्तलेख की हुई थी।

२७८ मधुसूदनदास—मधुसूदनदास का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९ १९११ संख्या १८१; सन् १९२०—२२ संख्या ९० और १९२३—२५ संख्या २५१ में दिया जा चुका है। इनके रामाश्वमेध की तीन प्रतियाँ वर्तमान खोज में उपलब्ध हुई हैं। ग्रंथ का रचनाकाल संवत् १८३९ ( सन् १०८२ ई० ) है। इस खोज में प्राप्त प्राचीनतम हस्तलेख सन् १८६७ ई० का है।

२७९ महादेव—महादेवने सामुद्रिक नामक ग्रंथ लिखा है। ग्रंथ में रचनाकाल नहीं दिया है किंतु लिपिकाल संवत् १९४० ( सन् १८८३ ) दिया है।

२८० **महादेव बनिया**—मैनपुरी के महादेव अयोध्यावासी बनिया ने ध्रुवलीला नामक गीतों का एक संग्रह लिखा है जिसमें भक्तध्रुव की कथा वर्णित है। ग्रंथ में रचनाकाल नहीं दिया है, किंतु इसकी प्रतिलिपि संवत् १९५० ( सन् १८९३ ई० ) में हुई थी।

२८१ **महादेव क्षत्रिय**—शाहजादापुर ( इलाहाबाद ) के महादेव क्षत्रिय ने नीति संदोह नामक ग्रंथ संवत् १९२४ ( सन् १८६७ ई० ) में लिखा। यह चारित्रिक शिक्षा विषयक ग्रंथ है और नवोपलब्ध कृति है।

२८२ **महाराजदास**—महाराजदास ने सुदामा चरित्र लिखा है जिसका रचना काल है—

संवत् चौनइस सै वोनइस। माघ मास कुज वार।
चरित्र सुदामा को रचेउ। पिय महराज विचार॥

अर्थात् संवत् १९१६ माघ मास में मंगलवार। इसमें तिथि नहीं दी है। यदि यह दिन पूर्णिमा का हो तो उस दिन ३ फरवरी सन् १८६३ ई० थी। इसका लिपिकाल है १८९७ ई०।

२८३ **महावीर**—महावीर ने सोने-लोहे का झगड़ा नामक पुस्तिका लिखी है जिसमें संवाद के रूप में दोनों का महत्त्व प्रतिपादित किया गया है। यह बाल-विनोद के लिये अच्छा विषय है। हस्तलेख का समय है १९३० ( सन १८७३ ई० )।

२८४ **महावीरप्रसाद कायस्थ**—गोरखपुर जिले में उनवल के महावीर प्रसाद कायस्थ ने कृष्ण गीतावली नामक एक संग्रह प्रस्तुत किया है जिसमें केवल तुलसीदास और सूरदास के पद संगृहीत हैं। वर्तमान खोज में इस ग्रंथ की तीन प्रतियाँ मिली हैं और तीनों में तीन भिन्न भिन्न रचनाकाल दिए हैं जिसमें कुछ अंशों तक लिपिकारों का ही दोष है। एक हस्तलेख का समयसूचक छंद किसी प्रकार परीक्षायोग्य है और इस प्रकार उसे ठीक मान सकते हैं। छंद है—

मास मधुप तिथि दशमी कृष्ण पक्ष रविवार।
संवत सैंतिस विक्रमी भै पुस्तक तैयार॥

गणना से यह तिथि ४ अप्रेल सन् १८८० ई० को पड़ती है।

२८५ **महेशदत्त**—बाराबंकी के धनौली निवासी महेशदत्त ने 'अठारह पुराण की नामावली और सांख्य तथा पच्चीस अवतारों के नाम' नामक एक छोटा सा परिपत्र तैयार किया है जिसमें प्रत्येक पुराण का नाम और उसकी छंद-संख्या तथा पच्चीस अवतारों के नाम उनके प्रसिद्ध चरित्रों के विवरण सहित वर्णित हैं।

२८६ **मक़सूद**—मकसूद ने अपने नाम पर ही मकसूद बारहमासा नामक एक बारह-मासा लिखा है। हस्तलेख का समय सन् १२९० हिजरी ( सन् १८७३ ई० ) है। इसकी भाषा फारसी मिश्रित हिंदी है जिसे उर्दू भी कहते हैं।

२८७ **मखदूमशाह दरियाबादी**—अमनशाह के पुत्र मखदूमशाह दरियाबादी ने हसजवाहर नामक एक प्रेमकाव्य लिखा है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०२

संख्या १११ में दिया जा चुका है। उसमें कासिमशाह को इस ग्रंथ का रचनाकार बताया गया है, किंतु उसके समर्थन में कोई उद्धरण प्रस्तुत नहीं किया गया है। ग्रंथ में राजा हंस का जवाहर नामी किसी स्त्री से प्रेम का ईश्वर विषयक रहस्यात्मक ( सूफी मत का ) वर्णन है।

२८८ मक्खनलाल शर्मा—झाँसी के मक्खनलाल शर्मा ने भागवत दशमस्कंध का भाषानुवाद 'सुखसागर' नाम से किया और अन्य ६ अध्यायों का अनुवाद 'गोकर्ण माहात्म्य' नाम से, जिसमें भक्ति और ज्ञान का वर्णन है। दोनों की रचना सन् १८४९ ई० में हुई थी।

२८९ मलिक मुहम्मद जायसी—मलिक मुहम्मद जायसी प्रसिद्ध रचनाकार हुए हैं जिनके दो ग्रंथ पद्मावत और अखरावट इस खोज में मिले हैं। पद्मावत का विवरण तो विगत अनेक खोज-विवरणिकाओं में दिया जा चुका है जिसका अवलोकन खोज-विवरणिका सन् १९२०–२२ संख्या १०९ और सन् १९२३–२५ संख्या २८४ के आधार पर किया जा सकता है। 'अखरावट' नवीन रचना अवश्य है जिसमें ईश्वर भक्ति का प्रतिपादन किया है। पद्मावत की रचना इस भवसागर के कष्ट से तर जाने के उद्देश्य से संवत् १५९७ (सन् १५४० ई० ) में की गई थी। दूसरे ग्रंथ का रचनाकाल नहीं दिया है। इसका हस्तलेख संवत् १८२७ ( सन् १७७० ई० ) में तैयार किया गया था।

२९० मलूकदास—मलूकदास तुलसीदास के समकालीन थे और इलाहाबाद के समीप कड़ा मानिकपुर के रहनेवाले थे। इनके ग्रंथ 'भगत बच्छल' का विवरण विगत खोज विवरणिका सन् १९०४ संख्या ८० और १९०९–११ संख्या १८५ ( ग ) में दिया जा चुका है। इस रचनाकार के विषय में जो कुछ ज्ञात हो सका है सब का संग्रह खोज-विवरणिका सन् १९१७–१९ संख्या १०९ में है।

२९१ मनरंगलाल पल्लीवाल—कन्नौज के मनरंगलाल पल्लीवाल जैन कवि थे। इन्होंने चौबीसी पाठ नामक ग्रंथ लिखा है। खोज विवरणिका सन् १९२३–२५ संख्या २६० में इसका विवरण दिया जा चुका है। वर्तमान खोज में तीर्थंकर नेमिनाथ का जीवनचरित्र विषयक नेमि चंद्रिका नामक इनका एक ग्रंथ मिला है। खोज-विवरणिका सन् १९२३–२५ में समय सूचक छंद के अनुसार रचना का समय मार्गसिर शुक्ल १० गुरुवार संवत् १८८० तदनुसार २५ नवंबर १८२३ है।

२९२ मंडन—मंडन की रसरत्नावली के चार हस्तलेख इस खोज में मिले हैं। रचनाकार का विवरण खोज-विवरण सन् १९२०–२२ संख्या १०३ और १९२३–२५ संख्या २६२ में दिया जा चुका है। इस खोज में सबसे प्राचीनतम हस्तलेख संवत् १७०० (सन् १६४३ ई०) का है। ग्रंथ नवरस विषयक है और इसी विषय के संस्कृत ग्रंथ का हिंदी रूप है।

२९३ मणिदेव भट्ट—मणिदेव भट्ट बंदीजन काशी के राजा उदितनारायण के आश्रित थे। इन्होंने अपने अन्य दो साथियों गोपीनाथ और गोकुलनाथ के साथ महाभारत

का हिंदी अनुवाद करना आरंभ किया। इस खोज में उस ग्रंथ के दो अध्याय आंशिक पर्व और दर्प विशोक पर्व ( देखिए ) खोज-विवरणिका सन् १९०४ संख्या ६५ ) मिले हैं। एक हस्तलेख का समय संवत् १९३२ ( सन् १८७५ ) है।

२९४ मंजु मिश्र—मंजु मिश्र ने गद्य में भगवत्गीता भाषाटीका नामक पुस्तक लिखी है जिसकी सन् १७५० ई० की एक प्रति इस खोज में मिली है। अनुवादक के विषय में इसके अतिरिक्त और कुछ ज्ञात नहीं है।

२९५ मन्नालाल—मन्नालाल आंध्रदेशीय ने वेदांतत्रयी नामक वेदांत दर्शन पर एक ग्रंथ लिखा है। हस्तलेख का समय सन् १८६८ ई० है।

२९६ मनोहरदास—मनोहरदास ने फूल चरित्र लिखा है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९–११ संख्या १९२ में हो चुका है। हस्तलेख में कोई समय नहीं दिया है।

२९७ मातादीन शुक्ल—प्रतापगढ़ जिले में अजगर के मातादीन शुक्ल का विवरण रस सारिणी और संग्रहावली के कर्ता के रूप में खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ संख्या ३५ ( परिशिष्ट २ ) और खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या २७४ में दिया जा चुका है। इन दोनों के साथ इस खोज में इनके तीन ग्रंथ और मिले हैं। वे हैं—

( १ ) रामायण का ला० ( रचना काल संवत् १८९९, सन् १८७१ ई० ) की दो प्रतियाँ।

( २ ) ज्ञान-दोहावली ( रचनाकाल संवत् १९०३, सन् १८४६ ई० ) की दो प्रतियाँ।

( ३ ) राम गीता अष्टक ( रचनाकाल संवत् १८९९, सन् १८४२ ई० ) की दो प्रतियाँ।

( ४ ) रस सारिणी ( रचनाकाल संवत् १९०३, सन् १८४६ ई० ) की दो प्रतियाँ।

( ५ ) नानार्थ नव संग्रहावली ( रचनाकाल १८९९, सन् १८४२ ई० ) की चार प्रतियाँ।

रस सारिणी में काल-सूचक दोहा निम्नलिखित है—

एक सहस नव सै त्रिजुत मिती मास सुदि ज्येष्ठ
तेरस तिथि रवि दिन रची रस सारिणी सुश्रेष्ठ

ईसाई सन् के अनुसार यह तिथि रविवार ७ जून सन् १८४६ ई० को पड़ी थी।

२९८ मथुरादास ब्राह्मण—मथुरादास ब्राह्मण ने वाल्मीकीय रामायण के लंकाकांड का भाषानुवाद सीधे संस्कृत से न करके कालीप्रसन्न कृत वाल्मीकीय रामायण के बँगला अनुवाद से किया है। हस्तलेख का समय संवत् १९४१ ( सन् १८८४ ई० ) है।

२९९ मथुरादास कायस्थ—मथुरादास कायस्थ ने वैद्यक्सार (सर्व) संग्रह सन् १८७० ई० में लिखा है। इसमें रोग और उनके उपचार का विचार किया गया है।

३०० मतिराम—कानपुर जिले में तिकवाँपुर के निवासी मतिराम सुप्रसिद्ध कवि हो गये हैं। इनका विवरण विगत अनेक खोज-विवरणिकाओं में दिया जा चुका है जिसका विस्तृत विचार खोज-विवरणिका सन् १९२०-२२ संख्या १०५ में किया गया है। वर्तमान खोज में इनके निम्नलिखित ग्रंथ मिले हैं—

( १ ) रसराज के सात हस्तलेख जिनमें प्राचीनतम संवत् १८०९ ( सन् १७५२ ) का है।

( २ ) ललितललाम की तीन प्रतियाँ जिनमें प्राचीनतम संवत् १८३४ (सन् १७७७ ई० ) की है।

( ३ ) मतिराम सतसई के दो हस्तलेख जिनमें से एक संवत् १८६२ (१८०५ ई०) का है।

ये सब ग्रंथ सन् १९२३-२५ ई० की खोज में मिल चुके हैं। ( देखिए संख्या २५९ )।

३०१ मेवेशाह—मेवेशाह कानपुर जिले में बिल्हौर के वैश्य थे। इनकी मृत्यु संवत् १९२४ ( सन् १८६७ ई० ) में अस्सी वर्ष की अवस्था में हुई। इन्होंने भक्ति विषयक रचनाएँ की हैं जिनका संग्रह 'मेवेशाह कृत कवित्त सवैया' के नाम से हुआ है। रचना काल एवं हस्तलेख का समय संवत् १९१० ( सन् १८५३ ई० ) है।

३०२ मेघराज—मेघराज जैन थे। ये पंजाब के जालंधर जिले में फगुवार में रहते थे। इन्होंने ज्योतिष पर मेघमाला नामक ग्रंथ संवत् १८१७ ( सन् १०६० ई० ) में लिखा। इनकी भाषा में पंजाबी और खड़ी-बोली दोनों का मिश्रण है। रचना में काव्यत्व नहीं है। इनकी पद्यरचना प्रायः दोषपूर्ण है। इनका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या २७८ में दिया जा चुका है।

३०३ मीराबाई—मीराबाई बहुत ही प्रसिद्ध भक्तिन हो गई हैं जिसका परिचय इनके गीतों से मिलता है। वर्तमान खोज में इनके गीतों का एक संग्रह मिला है जिसमें न तो संग्रहकर्ता का नामोल्लेख है और न समय ही दिया है। मीराबाई का समय १५१६ और १५७३ ई० के बीच है।

३०४ मीर पनाह अली—दिल्ली के मीरपनाह अली ने व्यंजनसार नामक ग्रंथ पाकशास्त्र का लिखा है। हस्तलेख का समय सन् १८८८ ई० है।

३०५ मोहन ( कवि )—मोहन हिंदी भाषा के शक्तिशाली लेखक थे। इन्होंने देवी देवताओं की स्तुतियाँ रची हैं। इनमें पाँच विभिन्न ग्रंथों के निम्नलिखित सात हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं—

( १ ) हनुमान कसीदा विनय के दो हस्तलेख।

( २ ) वासुदेव अष्टक का एक हस्तलेख।

( ३ ) राम अष्टक का "

( ४ ) नरसिंह अष्टक का एक हस्तलेख।
( ५ ) आदिशक्ति के कवित्त का „
( ६ ) हनुमानजी के कवित्त का „

इन सब में प्राचीनतम संवत् १८७६ ( सन् १८१९ ई० ) का है इन लेखों से रचनाकार के विषय में कुछ नहीं ज्ञात होता। इतना अवश्य ज्ञात होता है कि बहुत से मोहन कवियों में ये मोहन कवि मध्यभारत के चरखारी स्थान के रहने वाले थे।

३०६ **मोहनदास कायस्थ**—मोहनदास कायस्थ जो पवनविजय स्वरोदय के रचयिता हैं, हरदोई जिले में कुरसठ के रहनेवाले थे। इनके ग्रंथ का विवरण विगत खोज-विवरणिका सन् १९०६–०८ संख्या १०७ में दिया जा चुका है। रचयिता संवत् १६८७ ( सन् १६३० ई० ) के लगभग विद्यमान थे क्योंकि इसी वर्ष ग्रंथ समाप्त हुआ था। समय सूचक दोहा इस प्रकार है—

संवत सोरह से रची ऊपर अस्सी सात।
विष्णु मतै बीता बरण मारग सुदि तिथि सात॥

अर्थात वैष्णवों के अनुसार संवत् १६८७ मार्गशीर्ष शुक्ल ७। यदि दिन का नाम भी दिया होता तो निश्चयपूर्वक कहा जा सकता कि उस दिन बुधवार १ दिसंबर सन् १६३० ई० थी। उस दिन सूर्योदय के १। घंटे बाद सप्तमी समाप्त होकर अष्टमी लगी थी। मंगलवार को रिक्ता तिथि थी और सोमवार २९ नवंबर को षष्ठी थी। जो भी हो समय बिलकुल ठीक है।

३०७ **मोहनदास ( जन )**—मोहनदास या जनमोहन ने जो ओड़छा राजप्रासाद में मंदिर के पुजारी थे सनेह-लीला नामक पोथी लिखी है जिसके दो हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं। इस ग्रंथ का विवरण खोज विवरणिका सन् १९०६–०८ ई० संख्या २९७ में दिया जा चुका है।

३०८ **मोहनसूरत**—बारहमासा लेखकों में मोहनसूरत भी एक हैं जिन्होंने राधा जी का बारहमासा लिखा है जिसमें राधा को कृष्णवियोग में दुःखी दिखाया गया है। उसके साथ ही इन्होंने ललितासखी का बारहमासा भी जोड़ दिया है जिसमें राधा की सखी ललिता का भी वही कृत्य वर्णित है।

३०९ **मोतीलाल**—मोतीलाल ने गणेशपुराण लिखा है जिसके पाँच हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं। इनका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३–२५ संख्या २८२ में भी लिखा जा चुका है। प्राचीनतम हस्तलेख संवत् १८७५ ( सन् १८१८ ) का है।

३१० **मूलचंद**—मूलचंद ने जुगल-विहार लिखा है जो खोज में पहली बार उपलब्ध हुआ है। हस्तलेख का समय संवत् १९१४ ( सन् १८५७ ) है।

३११ **मुन्ना**—मुन्ना ने सनातन कल्पलतिका नामक पोथी संतति-निग्रह पर लिखी है। खोज में यह पहली बार मिली है।

३१२ मुरली—मुरली ने गुरु की स्तुति में गुरुमहिमा लिखी है। ये राधास्वामी संप्रदायानुयायी थे। हस्तलेख का समय संवत् १८२९ ( सन् १७७२ ई० ) है। यही रचना-काल भी प्रतीत होता है।

३१३ नागरीदास—नागरीदास की रास पंचाध्यायी इस खोज में मिली है। यह सुप्रसिद्ध कवि नंददास की इसी नामकी राधा-कृष्ण-केलि-विषयक रास पंचाध्यायी से थोड़ी बड़ी पुस्तक है। इनका यह ग्रंथ काशी नागरीप्रचारिणी सभा द्वारा नागरीप्रचारिणी ग्रंथमाला में प्रकाशित भी हो चुका है। इसके संपादक बाबू राधाकृष्णदास ने इसे इनकी मधुरतम रचना बताई है। किंतु नागरीदास के और ग्रंथ भी कुछ कम मधुर नहीं हैं। दुर्भाग्य से इनका रचनाकाल नहीं दिया है जिससे यह पता लगाना कठिन हो गया है कि ब्रजमंडल में बसनेवाले इसी नाम के चार या पाँच कृष्णभक्त नागरीदासों में से ये कौन थे। इनमें से सबसे पुराने तो बिहारिनदास के शिष्य थे जिनका विवरण खोज विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या २९१ में दिया जा चुका है। ये सोलहवीं शती के अंत में विद्यमान थे। दूसरे कृष्णगढ़ के महाराज थे जो विरक्त होकर वृंदावन में बस गए थे और अपना नाम नागरीदास रख लिया था। इनका समय लगभग १७२५ ई० है। तीसरे इनसे दस वर्ष बाद के बताये गए हैं और चौथे तीस वर्ष और बाद के। मेरे विचार से काव्यक्षेत्र में महाराज नागरीदास सर्वोत्कृष्ट थे और यह ग्रंथ उन्हीं का रचा है। इन्होंने प्रचुर परिमाण में रचना की है। मिश्र बंधुओं ने इनके रचे ७० ग्रंथों का उल्लेख किया है किंतु उनमें रास पंचाध्यायी का नाम नहीं है। वह सूची निश्चित रूप से अपूर्ण है। अतः नामाभाव सामान्य बात है। रचनाशैली और उपनाम नागर या नागरीदास जो हम लोगों से परिचित हो गए हैं और जिनका प्रयोग इस रचना में हुआ है इन्हीं के रचनाकार होने का समर्थन करते हैं।

३१४ नकुल—नकुल के सालिहोत्र का विवरण खोज विवरणिका सन् १९०९-११ में दिया जा चुका है। पाँचों पांडवों के नकुल के समय हिंदी का जन्म नहीं हुआ था। नकुल पशु-विद्या में निपुण प्रसिद्ध थे और संस्कृत में नकुल कृत अश्व-चिकित्सिक ग्रंथ भी है जिसका उल्लेख इस उपलब्ध ग्रंथ के अंत में है। अनुवादक ने अपना नाम छिपा लिया है।

३१५ नानक—सिख धर्म के प्रवर्तक गुरु नानक का विवरण विभिन्न खोज-विवरणिकाओं में दिया जा चुका है। देखिए खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या २९३। इस बार उनकी 'सुखमनी' की एक प्रति मिली है।

३१६ नंददास—नंददास प्रसिद्ध कवि हुए हैं इनका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०२, १९०६ १९०९, १९१७-२० और १९२३-२५ में दिया जा चुका है। इस बार इनके अनेकार्थनाममाला के आठ हस्तलेख और राजनीति की दो प्रतियाँ मिली हैं। राजनीति की एक प्रति का समय संवत् १९२३ ( सन् १८६६ ) है। अनेकार्थनाममाला का प्राचीनतम हस्तलेख संवत् १८११ ( सन् १७५४ ई० ) का है।

३१७ नंदकिशोर—नंदकिशोर लखनऊ निवासी ने सत्यनारायण की कथा नामक पुस्तक लिखी है जिसका रचनाकाल निम्नलिखित छंद में है—

वर्तमान खोज में मिले हैं। जिनमें से प्राचीनतम सन् १६७८ ई० का है। ग्रंथ की रचना संवत १६४६ ( सन् १५९२ ई० ) में हुई थी।

३३३ नज़ीर—अकबराबाद के नजीर ने रहस्यवादी गाथा की कथा हंस नामा रची है। वर्तमान खोज में इसके दो हस्तलेख मिले है। रचनाकाल है संवत् १९१८ ( सन १८६१ ई० )।

३३४ निधान कवि—निधान कवि ने अश्वसंबंधी पशु-विज्ञान पर सालिहोत्र ग्रंथ लिखा है जिसे इन्होंने नवीन अनुवाद कहा है और जिसका आरंभ इन्होंने बुधवार माधव शुक्ल ५ संवत् १८१२ तदनुसार १६ अप्रैल सन् १७५५ ई० को किया। उपर्युक्त ग्रंथ किसी सरदार सैयद अकबर अली के अनुरोध पर रचा गया था। इसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९१२-१६ संख्या १२४ और १९२३-१५ में दिया जा चुका है किंतु दोनों ही में समय सूचक पद्य का अर्थ गलत करने से रचनाकाल अशुद्ध हो गया है। लिखा है—'संवत् वसु[१८००] दस सै जहाँ उत्तर जानौ भानु[१२]।' इसका तात्पर्य १८१२ है, १८०० नहीं।

३३५ निधिरानी—उन्नाव जिले में पुरवा रणजीत के राजा गिरिजादक्श सिंह की पत्नी निधि रानी ने अपने गुरु और राम की स्तुति में राम मिलन नामक ग्रंथ लिखा है। हस्तलेख का समय संवत् १९४० ( सन् १८८३ ई० ) है।

३३६ निहालदास—निहालदास के श्री राधा कृष्ण हिंडोल, रासलीला और संग्रह सत्र नवोपलब्ध रचनाएँ हैं। इनका रचनाकाल नहीं दिया है। प्राचीनतम हस्तलेख सन् १८४१ ई० का है। रचनाकार के विषय में कुछ ज्ञात नहीं है।

३३७ नित्यानंद—नित्यानंद ने 'ग्रह-कर्म-विचार' नामक ज्योतिष का ग्रंथ लिखा है जो पहली बार मिला है। इसकी रचना संवत् १८८५ ( सन् १८२८ ई० ) में हुई। हस्त-लेख दो वर्ष बाद तैयार किया गया था।

३३८ पद्माकर भट्ट—पद्माकर भट्ट प्रसिद्ध कवि हुए हैं और इनका विवरण कतिपय खोज-विवरणिकाओं में दिया जा चुका है, किंतु विस्तार से खोज-विवरणिका सन् १९२०-२२ संख्या १२३ में दिया गया है जिसमें भूल से इनका मृत्यु-संवत १८३३ ई० के स्थान पर १८०३ ई० लिख गया है और इसकी पुनरुक्ति सन् १९२३-२५ की खोज विवरणिका में भी हो गई है। ये सन् १७५३ ई० में उत्पन्न होकर अस्सी वर्ष पर्यंत जीवित रहे और इन्हें जयपुर उदयपुर, ग्वालियर, सतारा, बुंदेलखंड की अनेक रियासतों आदि के दरबार देखने का सौभाग्य प्राप्त हुआ था, जहाँ इनका शानदार स्वागत हुआ था। ये बहुत ही शक्तिशाली कवि थे और सोलह वर्ष की ही अवस्था में अपनी जन्मभूमि सागर के मराठा दरबार से सम्मान प्राप्त कर चुके थे। इस खोज में प्राप्त ग्रंथों में जगद्विनोद जयपुराधीश जगतसिंहके लिए लिखा गया था और हिम्मत बहादुर विरुदावली हिम्मत बहादुर गोसाईं की प्रशंसा में जो अपने समय में बुंदेलखंड के राजनीतिक सरदार थे। तीसरा ग्रंथ 'गंगालहरी' गंगा की स्तुति में स्वपाप प्रक्षालनार्थ-लिखा गया है जो कोढ़ के रूप में इनके शरीर में प्रकट हो गया था।

३३९ पदुमनदास कायस्थ—पदुमनदास कायस्थ ने हितोपदेश का अनुवाद इसी नाम से हिंदी में सरदार सरदार वख्तसिंह की संरक्षता में किया है। यह नवोपलब्ध ग्रंथ है और इसकी रचना बुधवार १० मार्च सन् १६८० ई० को आरंभ हुई। अनुवाद पद्य में है और अच्छा है।

३४० पहलवानदास—पहलवानदास सत्नामी संप्रदाय के थे। इनका मूल स्थान सुलतानपुर जिले में था किंतु ये रायबरेली के शीशोपुर में जाकर बस गए थे। इनकी निम्नलिखित चार पुस्तकें मिली हैं—

(१) सुख ध्यान (२) विरहसागर, (३) अरिल्ल और (४) उपाख्यान विवेक। अंतिम ग्रंथ का विवरण पहले दिया जा चुका है (देखिए खोज-विवरणिका १९२३-२५ संख्या ३०८)। ये उन्नीसवीं शती के प्रथम चरण में विद्यमान थे।

३४१ परमानंददास—परमानंददास ने दानलीला या दधिलीला लिखी है। इसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ तथा अन्य विगत विवरणिकाओं में दिया जा चुका है।

३४२ परमानंद (स्वामी)—परमानंद (स्वामी) ने परमानंद-विलास या बहुरंगी सार में भक्ति-विषयक प्रचलित गीतों की रचना की है। इस ग्रंथ की दो प्रतियाँ मिली हैं एक संवत् १९१० की और दूसरी संवत् १९२६ की। रचनाकाल दिया है—

संवत शशि निधि वसु गगन शुद्ध वदी माघ मास।
बहुरंगी भजनावली परमानन्द प्रकास।।

यदि इसे अंकानां वामतो गतिः के नियम से पढ़ें तो विलक्षण संवत् आन पड़ेगा। यदि इसे दाहिने से बाएँ पढ़ें तो इसकी रचना कुछ कुछ मास ही पूर्व होगी जो असंभव है। क्योंकि संवत् १९१० (सन् १८५३ ई०) में तो इसकी प्रतिलिपि ही हुई थी। यह संभव है कि लिपिकार ने 'वसु' को अस्थानस्थ कर दिया है। यदि वसुनिधि हो तो संवत् होगा १८९०। किंतु साप्ताहिक दिवस का उल्लेख न होने से इसे गणना करके नहीं मिलाया जा सकता।

३४३ परसनदास पाँडे—अवधपुर या अयोध्या के निकट मगरसी परगना में पंडितपुर के निवासी परसनदास पाँडे ने सोनार-विद्या ग्रंथ लिखा है जिसका विषय इनके लिए अद्वितीय ही है। इन्होंने विभिन्न प्रकार के स्वर्ण रजत और उनके मेल, उनके परीक्षण एवं सोनारों की बोलियों का वर्णन किया है। इन्होंने उन लोगों को बहुत बड़ा शाप भी दिया है जो इनके ग्रंथ से दूसरों को ठगेंगे। इसका रचनाकाल निम्नलिखित है—

संवत् नभ सो नंद बिधु, माघ कृष्ण तिथि धाम।
दिन बुधवार विचारि कै, ग्रंथ जन्म अभिराम।।

अर्थात् संवत् १९२० माघ बदी १० बुधवार। 'सो' को 'दो' मानने से ठीक गणना होगी बुधवार ३ फरवरी १८६४ ई०।

३४४ **परसुराम**—परसुराम ने उपा चरित्र ( वाणासुर की कन्या का वृत्तांत ) लिखा है। इनका विवरण विगत खोज विवरणिकाओं सन् १९१२-१६ सख्या १२७ और १९२३-२५ सख्या ३११ में दिया जा चुका है। ये सन् १६३० के लगभग विद्यमान थे।

३४५ **परवतदास**– राम कलेवा रहस्य और सत रहस्य के कर्ता परवतदास का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२०-२२ संख्या १२५ और १९२३-२५ सख्या ३१२ में दिया जा चुका है। पहले में कुछ विस्तृत विवरण है। सत रहस्य के तीन हस्तलेख और राम कलेवा रहस्य या जनक राम सवाद के दो हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले है। इनमें से प्राचीनतम सवत् १७७० ई० का है।

३४६ **पतितदास स्वामी**—बैसवाड़ा में गिरिधरपुर के स्वामी पतितदास ने निम्नलिखित ग्रथ लिखे हैं—

| | |
|---|---|
| ( १ ) वैद्यक कल्प, औषधि एव झाड़फूँक विषयक ग्रथ | १ प्रति |
| ( २ ) कुडली फल या ज्योतिप ( रचनाकाल १८८० ई० ) | २ प्रति |
| ( ३ ) राजस्वत विधान | ३ प्रति |
| ( ४ ) देवी-स्तुति | १ प्रति |
| ( ५ ) गगा स्तुति ( रचनाकाल १८४० ई० ) | १ प्रति |
| ( ६ ) अस अंस ग्रहण गुण या नीति ( रचनाकाल १८७८ ई० ) | १ प्रति |
| ( ७ ) शिव-स्तुति | १ प्रति |
| ( ८ ) विश्वरूप-विनय | १ प्रति |
| ( ९ ) नदी, ओपधि-विपयक ( रचनाकाल १८७४ ई० ) | १ प्रति |
| (१०) दोहावली, भक्ति एव नीति-विपयक | १ प्रति |
| (११) यात्रा-गुण | १ प्रति |
| (१२) रमलादि फलित ज्योतिप-विपयक | १ प्रति |
| (१३) तत्रमत्र जत्रावली, झाड़फूँकविपयक | १ प्रति |

उपरिलिखित सवत् रचयिता का विद्यमान-काल सूचित करते हैं। इनका अतिम जीवन अयोध्या में बीता जहाँ इनके नाम से सबद्ध एक मदिर भी है।

३४७ **प्रगन**—प्रगन के भ्रमरगीत का विवरण खोज विवरणिका सन् १९२३-२५ सख्या ३१६ में दिया जा चुका है। इसके दो हस्तलेख वर्तमान खोज में भी मिले हैं। उनमें से एक का समय सवत् १८६५ ( सन् १८०८ ई० ) है।

३४८ **प्रानकिसन**—कश्मीरी ब्राह्मण प्रानकिसन ने मोहिनीचरित्र लिखा है जिसकी दो प्रतियाँ वर्तमान खोज में मिली हैं। इसमें जान आलम की कथा वर्णित है जो उर्दू से अनुवादित है। इसका रचनाकाल सवत् १९२१ ( सन् १८६४ ई० ) है।

३४९ **प्राणनाथ**—धामी सप्रदाय के प्रवर्तक प्राणनाथ का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ और १९२०-२२ में दिया जा चुका है। यद्यपि ये अच्छे रचयिता

नहीं थे, फिर भी इन्होंने विभिन्न भाषा मिश्रित मधुर सांप्रदायिक साहित्य प्रस्तुत किया है जिसमें हिंदी और अरबी का संयोग है। इनके लिखे निम्नलिखित ग्रंथ वर्तमान खोज में उपलब्ध हुए हैं— १ ) फरमान, ( २ ) तारतम्य ( ३ ) धनी जी की वाले की चौपाई, ( ४ ) अंकुर कल्स ( ५ ) तीनों स्वरूप की प्रथक ( ६ ) प्रकरण सगरस का ( ७ ) रमत रहस की ( ८ ) लीला नौतन पुरी। ये इनके अलग अलग पूर्ण स्वतंत्र ग्रंथ नहीं हैं, इनके प्रधान ग्रंथ 'कुलजम स्वरूप' के अंश हैं। इनका विचार सन् १९२३ २५, पृष्ठ ४ और उसके पहले की खोज-विवरणिकाओं में हो चुका है। खोज-विवरणिका १९२० २२ पृष्ठ २७ तथा उसके पहले की खोज-विवरणिका भी द्रष्टव्य। वर्तमान खोज में उपलब्ध हस्तलेखों में से एक को छोड़कर जिसमें संवत् १८५२ ( सन् १७९५ ई० ) दिया हुआ है, और किसी में सन्-संवत् नहीं दिया है।

३५० प्रताप जैन—प्रताप जैन कृत मोक्ष-मार्ग निरूपण ग्रंथ पहली बार मिला है। हस्तलेख का समय संवत् १८२८ ( सन् १७७१ ई० ) है। रचनाकार के विषय में कुछ भी ज्ञात नहीं है।

३५१ प्रताप साही—प्रतापसाही ने काव्य विलास नामक ग्रंथ लिखा है जिसके पाँच हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं। कवि का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०६ ०८ और १९०५ संख्या ४२ में दिया जा चुका है। ग्रंथ का निर्माण संवत् १८८६ ( सन् १८२९ ई० ) में हुआ था। प्राचीनतम हस्तलेख का समय सन् १८४४ ई० है।

३५२ प्रतापसिंह—जयपुराधीश महाराजा प्रतापसिंह ने अमृतसागर नामक वैद्यक का ग्रंथ सन् १७०१ ई० में लिखा है। इस ग्रंथ का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३ २५ संख्या ३२२ में दिया जा चुका है। इसके चार हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं जिनमें से प्राचीनतम संवत् १८४५ ( सन् १७८८ ई० ) का है।

३५३ प्रयागदास ( स्वामी )—प्रयागदास ने प्रयागविज्ञानविनय नामक ग्रंथ धार्मिक उपासना संबंधी लिखा है। ये ब्रह्मचारी थे और फैजाबाद के निकट रामपुर में एक कुटिया में रहते थ। अंत में ये प्रतापगढ़ जिले में सई नदी के तट पर चले गए थे। वे उन्नीसवीं शती में विद्यमान थे।

३५४ प्रयागदत्त पाठक—कानपुर जिले के बिरहौरा निवासी प्रयागदत्त पाठक ने काशिराज वंशावली में बनारस के राजाओं का यश वर्णन किया है। वर्तमान खोज में उपलब्ध हस्तलेख रचयिता की ही कलम से संवत् १९३० ( सन् १८७३ ई० ) का लिखा हुआ है। यही इसका रचनाकाल भी है।

३५५ प्रेमदास—प्रेमदास ने विमानित लीला लिखी है जिसका विवरण खोज विवरणिका सन् १९०९ ११ संख्या २२६ बी) में दिया जा चुका है। ये अग्रवाल वैश्य थे तथा रामानुजी संप्रदाय के अनुयायी थे। वे बुंदेलखंड के जयनगर में रहते थे। मिश्रबंधुओं ने ग्रंथ का रचनाकाल संवत् १८२७ ( सन् १७७० ई० ) माना है।

३५६ **प्रेमदास**—गोरखपुर जिले में बड़ागांव के प्रेमदास ने जैमिनी पुराण का हिंदी अनुवाद किया है जिसे उन्होंने हाजीपुर के धरणीधर पंडित से सुना था।

३५७ **प्रेमनिधि** प्रेमनिधि ने कुछ भक्ति विषयक छंद करुणा-पचीसी नाम से लिखा है। हस्तलेख का समय संवत् १८९१ ( सन् १८३९ ई० ) है।

३५८ **प्रेमसागर**—प्रेमसागर ने कुंवरी संग विहार बारहमासा लिखा है। हस्तलेख का समय संवत् १९१४ ( सन् १८५७ ई० ) है।

३५९ **पृथ्वीजस**—पृथ्वीजस ने शत पंचाशिका नामक ज्योतिष का ग्रंथ लिखा है। ये उसी सुप्रसिद्ध ज्योतिषाचार्य वराहमिहिर के विख्यात पुत्र हैं जिनकी मृत्यु सन् ५८७ ई० में हुई थी। वास्तविकता यह है कि वराहमिहिर के पुत्र ने जिनका शुद्ध नाम पृथुयश था, संस्कृत में शत पंचाशिका या होड़ा शत पंच नामक ग्रंथ लिखा था जिसका आधुनिक हिंदी में छंदानुवाद वर्तमान खोज में उपलब्ध यह ग्रंथ है। अनुवादक ने अपना नाम नहीं दिया है, किंतु वह ग्रंथ के लिपिकाल संवत् १९१८ ( सन् १८६१ ई० ) से बहुत दूर नहीं हटाया जा सकता। ग्रंथ में जन्मकुंडली तथा तत्संबंधी ज्योतिष गणित के अंकों को तैयार करने की विधि बताई गई है। यह ग्रंथ एक बार पहले भी सन् १९१७-१९ की खोज में मिल चुका है जिसकी विवरणिका में इनके दो हस्तलेखों का उल्लेख तृतीय परिशिष्ट में संख्या ८१ और ८२ पर हो चुका है। उसमें पृथुयश नाम शुद्ध दिया हुआ है।

३६० **पृथ्वीलाल**—पृथ्वीलाल ने स्वर्गीय वैद्य धन्वंतरि की स्तुति में धन्वंतरि स्तुति नामक ग्रंथ सन् १८६१ ई० में लिखा है। उसका समय सूचक छंद निम्नलिखित है—

सावन वदि एकादशी गुरु वासर सुखदाई।
संवत् उनइस सै बरस, अनइस ऊपर आई॥

तात्पर्य यह कि ग्रंथ गुरुवार, सावन वदी ११ संवत् १९१९ को संपूर्ण हुआ। संवत् १९१९ ( या विगत संवत् १९१८ ) में यह तिथि गुरुवार १ अगस्त सन् १८६१ ई० को थी उस दिन एकादशी सूर्योदय के ६ घंटा ५० मिनट बाद थी। रचयिता भदावर राज्य में भिंड का निवासी था। उसने लिखा है कि मैंने इसी नाम की संस्कृत की रचना का अनुवाद किया है।

३६१ **प्रियादास**—प्रियादास भक्तमाल की अपनी भक्तिरस बोधिनी टीका के लिए सुप्रसिद्ध हैं। वर्तमान खोज में उसकी दो प्रतियाँ प्राप्त हुई हैं। इसकी रचना संवत् १७६९ ( सन् १७१२ ) में हुई। एक हस्तलेख का समय संवत् १८६५ ( सन् १८०८ ई० ) है। रचयिता का विवरण खोज विवरणिका सन् १९२०-२२ संख्या १५५ और खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या ३२३ में दिया जा चुका है। रचना में क्षेपक भी बढ़ रहा था इसका प्रमाण यही है कि सन् १८५६ की प्रति में लैला मजनूं भी जोड़ दिए गए हैं। प्रियादास संग्रह नामक सन् १८५६ ई० का दूसरा हस्तलेख भी मिला है जिसमें कृष्णलीला तथा गीत हैं और कुछ गजलें भी हैं।

३६२ पूरन—पूरन ने वाणी-भूषण नामक एक अलंकार ग्रंथ लिखा है जिसके दो हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं।

३६३ पुरुषोत्तमदास—आगरा के पुरुषोत्तमदास ने जैमिनी-पुराण का हिंदी अनुवाद किया है। ये बहुत अच्छे रचनाकार प्रतीत होते हैं।

३६४ पुरुषोत्तम शुक्ल—पुरुषोत्तम शुक्ल ने भारतेंदु हरिश्चंद्र की आज्ञा से विभिन्न कवियों के छंदों का संग्रह संवत् १९२६ ( सन् १८६९ ) में किया है। हस्तलेख का समय संवत् १९३० ( सन् १८७२ ई० ) है।

३६५ राधाकृष्ण चौबे—राधाकृष्ण चौबे ने बिहारी सतसई की पद्यबद्ध टीका की है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०६-०८ संख्या ६६ में दिया जा चुका है। हस्तलेख का समय संवत् १८७० ( सन् १८५० ई० ) है।

३६६ राघव या राघवदास—राघव या राघवदास ने राघवचेतावनी प्रश्न नामक ग्रंथ लिखा है जिसमें कौड़ी फेंककर प्रश्नों का उत्तर वर्णित है। हस्तलेख का समय संवत् १८७४ ( सन् १८१७ ई० ) है।

३६७ रघुनाथ—रघुनाथ ने रस-मंजरी नामक नायिकाभेद का ग्रंथ लिखा है। वस्तुतः यह इसी नाम के संस्कृत ग्रंथ का अनुवाद है। इसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०६-०८ संख्या ११० में दिया जा चुका है। रघुनाथ गंग कवि के शिष्य थे और जहाँगीर के समकालीन थे। हस्तलेख संवत् १७४१ ( सन् १६८४ ई० ) का है।

३६८ रघुनाथ—सीतापुर जिले में सेंधौली के रघुनाथ ने कृष्ण ग्वालिनी का झगड़ा नामक छोटी सी पुस्तिका संवत् १८८४ ( सन् १८२७ ई० ) में लिखी है।

३६९ रघुनाथ बंदीजन—काशी के रघुनाथ बंदीजन का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२०-२२ संख्या १५८ और १९२३-२५ संख्या ३२६ में दिया जा चुका है। वर्तमान खोज में काव्य कलाधर और बालगोपाल चरित्र नामक इनकी दो पुस्तकें मिली हैं। अंतिम ग्रंथ इस खोज में ही मिला है। रचयिता अठारहवीं शती के मध्य में विद्यमान थे।

३७० रघुनाथदास जी—तुलसीबाद ( अयोध्या ) के रघुनाथदास जी राम सनेही ने 'मनमाथ को माहात्म्य' नामक ग्रंथ संवत् १९१४ ( सन् १८५७ ई० ) में लिखा है। इनका विवरण एक बार खोज विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या ३२८ में हरिनाम सुमिरिनी के रचयिता के रूप में दिया जा चुका है। वर्तमान खोज में उपलब्ध ग्रंथ इनकी नवोपलब्ध रचना है।

३७१ महाराज रघुराजसिंह—रीवा-नरेश रघुराज सिंह प्रसिद्ध रचनाकार थे। इनकी आनंदांबुनिधि और राम स्वयंवर नामक पुस्तकें वर्तमान खोज में मिली हैं। इनका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०१ और १९०३ में दिया जा चुका है। पहले ग्रंथ की रचना संवत् १९११ ( सन् १८५४ ई० ) में और दूसरे की संवत् १९३४ ( सन् १८७७ ई० ) में हुई थी।

**३७२ रघुनाथदास**—मानसदीपिका के रचयिता रघुनाथदास का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या ३२७ में दिया जा चुका है। यह ग्रंथ फिर मिला है और इसके साथ इनके दो और ग्रंथ विश्राम मानस और संकावली रामायण मिले हैं। सबका एक ही विषय है अर्थात् तुलसीदास कृत रामायण का स्पष्टीकरण। निस्संदेह रघुनाथ तुलसी कृत रामायण के मर्मज्ञ थे और काशीनरेश ने इन्हें इन टीकाओं को रचने के लिए इसलिए प्रोत्साहित किया था कि ये टीकाएँ अयोध्या के बाबा रामचरनदास लाहौर के संत-सिंह बक्सरा के राजा गोपालशरण सिंह और अपने गुरु विद्यारण्य तीर्थ के नाम पर रामायण परिचर्या के लेखक काशी के स्वामी जी महाराज की टीकाओं से भी उत्कृष्ट हों।

**३७३ रामकवि**—बलभद्र विलास के रचयिता रामकवि कान्यकुब्ज ब्राह्मण थे और मल्लनपुर के बलभद्रसिंह की संरक्षता में रहते थे। रचना का समय निम्नलिखित पद्य में दिया हुआ है—

राम रन्ध्र वसु चन्द्र लिपि सवत सहित विलास।
कातिक सुदि दिग तिथि विदित सुर गुरुवार प्रकास॥

अर्थात् संवत् १८९३ गुरुवार कार्त्तिक सुदी १० तदनुसार १७ नवंबर सन् १८३६ ई०। इस दिन नवमी सूर्योदय के ५ घंटे ४५ मिनट बाद समाप्त हो गई थी और दसमी लग गई थी।

**३७४ रामआसरे**—रामआसरे ने वैद्यकसार संग्रह नामक वैद्यक का ग्रंथ लिखा है। हस्तलेख का समय संवत् १९१० ( सन् १८५३ ई० ) है।

**३७५ रामचंद्र वसु**—रामचद्र वसु ने कादंबरी का गद्यानुवाद संवत् १९२४ ( सन् १८६७ ई० ) में किया। इसके चार हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं जिनमें से प्राचीनतम उपर्युक्त संवत् का ही है।

**३७६ रामचंद्र**—आगरा के रामचद्र ने उपदंश-चिकित्सा नामक ग्रंथ लैंगिक रोगों की चिकित्सा के लिए संवत् १९२७ ( सन् १८७० ई० ) में लिखा है।

**३७७ रामचंद्र**—राम-विनोद के कर्ता रामचद्र का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२०-२२, पृष्ठ १७ और खोज-विवरणिका १९२३-२५ संख्या ३३७ में दिया जा चुका है। ग्रंथ की रचना संवत् १७२० ( सन् १६६३ ई० ) में हुई। इस ग्रंथ की दो प्रतियाँ इस खोज में मिली हैं जिनमें एक गद्य में है और दूसरी पद्य में।

**३७८ रामचरनदास**—अयोध्या के रामचरनदास का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९-११, १९१७-१९ और १९२३-२५ में दिया जा चुका है। वर्तमान खोज में इनके निम्नलिखित ग्रंथ मिले हैं जिनमें काव्य श्रृंगार नामक ग्रंथ इनके ज्ञात ग्रंथों के अति-रिक्त है—( १ ) मत पचासिका, ( २ ) अष्टयाम सेवाविधि, ( ३ ) राम जानकी चरण चिह्न, ( ४ ) रामायण बालकांड की टीका, ( ५ ) दृष्टांत बोधिका और ( ६ ) काव्य श्रृंगार।

प्रथम तीन ग्रंथों में रचयिता का नाम रामचरन दिया है और शेष में अयोध्या के रामचरनदास। सत पंचासिका चित्रकूट में रची कही जाती है जिससे दो भिन्न रचयिताओं के होने का भ्रम होता है, किंतु पर्याप्त सामग्री के अभाव में संप्रति दोनों को स्पष्टतः अलग बताना अभी संभव नहीं। किसी मत के पक्ष या विपक्ष में जब तक कोई पुष्ट प्रमाण नहीं मिल जाता, तब तक यह विषय खटाई में ही पड़ा रहेगा।

३७९ रामचरन—औंवाने के रामचरन कृत कालज्ञान खोज विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या ३४० में मिलता है। हस्तलेख का समय संवत् १७६१ ( सन् १७०४ ई० ) है।

३८० रामदास—रामदास ने तीर्थ माहात्म्य लिखा है जिसमें प्रयाग, काशी, गया, बैजनाथ, रामेश्वर, अयोध्या, मथुरा आदि स्थानों की यात्रा करने के पुण्य का वर्णन है। हस्तलेख संवत् १८९१ ( सन् १८३४ ई० ) का है।

३८१ रामदास—रामदास ने गंगा-विवाह लिखा है। यह साधारण रचना है जिसका विशेष महत्व नहीं।

३८२ रामकृष्ण—रामकृष्ण ने रामलीला लिखी है जो रचना आरंभ करनेवालों के लिए अनुकूल विषय है। रचना उर्दू शैली में है और उसमें संस्कृत के तद्भव शब्दों के साथ फारसी के शब्द भी घुले मिले हैं।

३८३ रामानंद—रामरक्षा के कर्ता रामानंद का विवरण खोज विवरणिका सन् १९०० संख्या ७६ में दिया जा चुका है। हस्तलेख का समय संवत् १८८४ ( सन् १८२७ ई० ) है।

३८४ रामनाथ—रामनाथ ने यशोदा श्रीकृष्ण का झगड़ा और रामलीला का बारहमासा लिखा है। दोनों ग्रंथों का लिपिकार एक ही है तथापि उनका समय भी चैत्र सुदी ७ संवत् १९२७ ( सन् १८७० ई० ) है।

३८५ पंडित रामनाथ—जौनपुर के समीप बादशाहपुर के पंडित रामनाथ ने एक छोटी सी पुस्तिका कालियादमन नामक लिखी है जिसमें श्रीकृष्ण द्वारा यमुना में कालिया नाग को वश में करने की कथा वर्णित है। यह ग्रंथ पहली ही बार मिला है। शैली अत्यधिक मानुप्रासिक है। हस्तलेख में कोई सन्-संवत् नहीं दिया है।

३८६ रामनाथ प्रधान - रामनाथ प्रधान कृत राम कलेवा रहस्य का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२० २२ संख्या १५३ और खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या ३४६ में दिया जा चुका है। इसी ग्रंथ के दो हस्तलेख वर्तमान खोज में उपलब्ध हुए हैं। ग्रंथ की रचना संवत् १९०२ ( सन् १८४५ ई० ) हुई थी।

३८७ रामनाथ सहाय—अक्षमाल के रचयिता रामनाथ सहाय खोज में पहली ही बार मिले हैं। हस्तलेख में कोई सन्-संवत् नहीं दिया है और रचयिता के विषय में भी कुछ ज्ञात नहीं है।

**३८८ रामनेस या रमणविहारी**—रामनेस या रमणविहारी ने करुणाष्टक और राम मल्ल लीला नामक ग्रंथ लिखे हैं। प्रथम स्तुति विषयक ग्रंथ है और दूसरे में राम द्वारा किए जाने वाले शारीरिक व्यायाम का वर्णन है। तीन हस्तलेखों में से एक संवत् १९१४ ( सन् १८५७ ई० ) का है।

**३८९ रामप्रसाद कथिक**—विहार में वेतिया निवासी रामप्रसाद कथिक ने वेतियानरेश आनंदकिशोर के नाम पर आनंदरस नामक नायक-नायिका भेद का ग्रंथ रचा है जिसकी सबसे बड़ी विशेषता यह है कि इसमें नायक के भी उतने ही भेद किए गए हैं जितने नायिकाओं के होते हैं। इसे रचनाकार ने एक छंद में स्पष्ट भी किया है। छंद है—

सूर केसो मंडन विहारी कालिदास ब्रह्म चिन्तामणि मतिराम भूपन सु आनिये।
लीलाधर सेनापति निपट निवाज निधि नीलकंठ मिश्र सुखदेव देव मानिये।
आलम रहीम रसखान सुन्दरादिक अनेक सुकवि भये कहाँ लौ वखानिये।
इन भाषा हेतु जितनी नायिका करी हैं ते ते नायक हूँ होत इहाँ आदि होते जानिये।

रचयिता ने ग्रंथ समाप्ति पर समय का उल्लेख इस प्रकार किया है—

सवत् दिन मुनि नाग महि कातिक मास सुपंथ
शुक्ल अष्टमी वार रवि भो संपूरन ग्रंथ

तदनुसार रविवार १२ नववर सन् १८२० ई० हुआ यद्यपि उस दिन अष्टमी सूर्योदय के १९ घंटे बाद लगी थी। रचनाकाल ने अपना वर्णन एक पहेली के रूप में दिया है जिसमें १२८ खाने हैं और प्रति खाने में एक अक्षर है। इसे यदि विशिष्ट ढंग से पढ़ा जाय तो सुखदायक देवता की स्तुति का एक छद बन जाता है और यदि सामान्य रूप से एक अक्षर छोड़ कर पढ़ा जाय तो निम्नलिखित गद्य सामने आता है—

राम परसाद कथिक वरन महाउर, भाई
आशलदीन के, सुत मुरली करह, नाति
वेनी राम को, पनाति नौल राम कर,
परगना अगुली ताखा, नगर मवासुर

अर्थात् रामप्रसाद जाति के कथिक ( कथावाचक ) थे। इनका वर्ण महाउर था। ये आशलदीन के भाई, मुरली के पुत्र, वेनीराम के पौत्र और नौलराम के प्रपौत्र थे। ये निवासी थे परगना अगुरी ताखा में नगर मवासुर के। ठीक यही ढंग भिखारीदास का भी है। उन्होंने भी अपना विवरण ठीक ऐसे ही और इसी तरह की शब्दावली में दिया है। ( देखिए भिखारीदास का विवरण )।

**३९० रामप्रसाद**—वारहमासा और वभ्रुवाहन की कथा के रचयिता रामप्रसाद ने अपने विषय में कुछ नहीं लिखा है। किंतु ऐसा प्रतीत होता है कि ये जैमिनी पुराण के कर्ता बिलग्राम के रामप्रसाद भाट ही हैं। वभ्रुवाहन की कथा उस ग्रंथ का एक अंश मात्र है। इनका दूसरा ग्रंथ जुगल पद है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ सख्या २५४ ( बी ) में दिया जा चुका है। ये अठारहवीं शती के मध्य में विद्यमान थे।

३११ रामदास या रामराज—रामराव या रामराज अवध के सरदार या जमींदार (महीपाल या भूमिपाल) थे। ये संस्कृत के जानकार थे तथा हिंदी कवियों के संरक्षक थे। एक कवि ने इनके लिए काव्य प्रकाश का हिंदी अनुवाद काव्य प्रभाकर नाम से किया है। वास्तविक अनुवादक ने ध्यानपूर्वक अपना नाम व्यक्त नहीं किया है और उसे अपने संरक्षक के नाम से कर दिया है। ग्रंथ की रचना संवत् १८८० बसंत पंचमी गुरुवार तदनुसार ५ फरवरी सन् १८२४ ई० को आरंभ हुई। इसके प्राप्त दो हस्तलेखों में से एक की पुष्पिका विशेष आकर्षक है जिसमें लिखा है कि सपूर्ण ग्रंथ की एक प्रतिलिपि फतह पुर जिला महोली अममी के मिश्र कृष्ण शर्मा कवि ब्रह्मभट्ट ने महाराजाधिराज को समर्पित की। यह उल्लेख स्पष्टतः सीतापुर जिला मल्लापुर के राजा प्रकाशसिंह से संबंधित है जिनके यहाँ यह प्रति सुरक्षित है। यह ग्रंथ एक बार पहले और मिल चुका है लेकिन खोज विवरणिका सन् १९०६-०८ संख्या ३१५ जिसमें रचयिता का नाम रामराव दिया हुआ है।

३१२ रामराम—रामराम ने राम चरितावली या राम बारह खड़ी लिखा है। वर्तमान खोज में इसके दो हस्तलेख प्राप्त हुए हैं तथापि इसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२०-२२ संख्या १५६ में दिया जा चुका है।

३१३ रामराय—सैना भजन् के रचयिता रामराय का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०६-०८ संख्या ३१४ में दिया जा चुका है। इस खोज में प्राप्त तीन प्रतियों में से सबसे पुरानी प्रति संवत् २०१९ (सन् १९६२ ई०) की है।

३१४ रामसहाय कायस्थ—रामसहाय कायस्थ ने वृत्त तरंगिणी की रचना की है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०४ संख्या १४ में दिया जा चुका है। इसकी दो प्रतियाँ वर्तमान खोज में मिली हैं। दोनों का समय संवत् १९०० (सन् १८४३ ई०) है। रचनाकाल है संवत् १८७३ (सन् १८१६ ई०)।

३१५ रामसखे—मंगलाष्टक के कर्ता रामसखे का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९१७-१९ सं० १४८ में तथा बाद की दो त्रैवार्षिक विवरणिकाओं में दिया जा चुका है। रचयिता अठ्ठारहवीं सती के मध्य में विद्यमान था तथा महंत था है।

३१६ रामसिंह—ग्वालियर के समीप नरवर के राजा रामसिंह ने मनमोहन अग्नि विलास युगल-विलास तथा रस-सिरोमणि नामक ग्रंथ लिखे हैं जो वर्तमान खोज में उपलब्ध हुए हैं। रचनाकार का समय संवत् १०२० ई० है।

३१७ रणजीतसिंह महाराज—महाराज रणजीतसिंह ने धर्मांदर्श नामक ग्रंथ लिखा है जिसमें धार्मिक कृत्य एवं उनके माहात्म्य का वर्णन है।

३१८ राय रणकरण—राय रणकरण ने आनंद मंजरी नामक भगवती स्तवन का एक ग्रंथ लिखा है। इसकी प्राप्ति पहली ही बार हुई है। न तो इसके लेखक के ही विषय में कुछ ज्ञात है और न रचना के समय के ही विषय में। हस्तलेख का समय संवत् १८२८ (सन् १७७१ ई०) है।

३९९ **रंगीलाल**—आगरा के रंगीलाल ने तोता मैना की कहानी नामक ग्रंथ में एक छोटी सी कथा लिखी है जो पहली ही वार उपलब्ध हुई है। यह सुग्गा-सुग्गी का संवाद है जिसमें पुरुप ने सारा दोप मादा के सिर मढ़ा है और मादा ने पुरुप के। रचना खड़ी बोली की है। हस्तलेख का समय संवत् १९०७ ( सन् १८५० ई० ) है।

४०० **रंगीलाल** मथुरा के रंगीलाल ने वैद्यक जर्राही लिखी है जिसकी रचना संवत् १९२७ ( सन् १८७० ई० ) म हुई। यह भारतीय शल्य-विज्ञान विपयक सचित्र ग्रंथ है।

४०१ **रंगीलाल द्विज**—रंगीलाल द्विज ने वारहमासा निपट निदान ग्रंथ लिखा है जिसमें अल्प वयस्क लड़के से विवाह के दुष्परिणाम वर्णित हैं।

४०२ **रसनिधि**—रसनिधि ने श्रीकृष्ण स्तुति में १००० छंदों का रत्न हजारा नामक ग्रंथ रचा है। इसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०३ संख्या ९४ में भी दिया जा चुका है। रचनाकार सत्रहवीं शती का है।

४०३ **रसरूप**—रसरूप उपनाम सुकवि ने 'उपालभ शतक' नामक उद्धव गोपी-संवाद लिखा है। उपलब्ध हस्तलेख ठीक वही है जो खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ संख्या २६१ में उल्लिखित है और उसमें वही संवत् भी दिया है अर्थात् स० १८८९ ( सन् १८३२ ई० )। रचनाकार अच्छा लेखक है और संस्कृत तथा फारसी का उसे अच्छा ज्ञान है। उसने फारसी शब्दों का ऐसा स्पष्ट व्यवहार किया है कि जिससे रचना अरुचिकर न हो जाय।

४०४ **रसिकराम**—रसिकराम कृत सनेहलीला का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०६-०८ संख्या ३१० में दिया जा चुका है। वर्तमान खोज में उक्त ग्रंथ के दो हस्त-लेख मिले हैं जिनमें से एक संवत् १८२६ ( सन् १७६९ ई० ) का है और दूसरा संवत् १८७२ ( सन् १८१५ ई० ) का।

४०५ **रसिकरूप**—रसिकरूप ने मॉझ वत्तीसी नामक ग्रंथ रचा है जो नवोपलब्ध रचना है। इसमें श्रीकृष्ण के भक्ति विपयक गीत हैं। हस्तलेख में कोई सन् संवत् नहीं है।

४०६ **रतन कवि**—फतहप्रकाश नामक ग्रंथ के कर्ता रतन कवि का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०६-११ संख्या २६६ और खोज विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या ३६० में दिया जा चुका है। उपर्युक्त ग्रंथ पन्ना के फतहसिंह के नाम पर लिखा गया है। हस्तलेख का समय संवत् १९०६ ( सन् १८९९ ई० ) है।

४०७ **रविदत्त**—रोहतक जिले में वेरी के गौड़-ब्राह्मण रविनाथ ने सुखेण वैद्यक लिखा है जो सुपेण कृत संस्कृत ग्रंथ आयुर्वेद महोदधि का अनुवाद है। यह अनेक परंपरा-युक्त महत्त्वपूर्ण ग्रंथ है।

४०८ **रिपभदेव**—फलित ज्योतिप के ग्रंथ रमल ग्रंथ प्रश्नावली के कर्ता रिपभ देव पहली वार वर्तमान खोज में ही मिले हैं। रचयिता के विपय में और कुछ ज्ञात नहीं है। हस्तलेख का समय संवत् १९१२ ( सन् १८५५ ई० ) है।

४०९ रुद्रनाथ—बिसहीर के रुद्रनाथ उपनाम कुशली कवि ने बारहमासा लिखा है जिसमें पति वियोग में नायिका-विरह वर्णित है। इसका रचनाकाल दिया है संवत् १८७६ सावन बदी २ शुक्र तदनुसार ९ जुलाई सन् १८१९ ई०।

४१० रूपचंद्र—रूप चंद ने पचकल्याण नामक जैन धर्म का ग्रंथ लिखा है। रचनाकार के विषय में कुछ भी ज्ञात नहीं है। ये पहली बार वर्तमान खोज में ही मिले हैं।

४११ रायचन्द्र नागर—राय चंद्र नागर का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ संख्या २१९ में चित्रित मालिका के कर्ता के रूप में और खोज-विवरणिका सन् १९१७-१९ संख्या १६३ में गीत गोविंद टीका के रचयिता के रूप में दिया जा चुका है। वर्तमान खोज में दूसरी पोथी के तीन हस्तलेख मिले हैं जिनमें से एक का नाम गीत गोविंदादर्श है। सबसे पुराना हस्तलेख संवत् १९०१ ( सन् १८४४ ई० ) का है।

४१२ सबलसिंह—सबलसिंह चौहान महाभारत के प्रसिद्ध अनुवादक हैं। विगत अनेक खोज विवरणिकाओं में इनका विवरण दिया हुआ है जिनमें से अंतिम सन् १९२३-२५ की है जिसमें संख्या ४११ पर अन्य उल्लेख किये हुए हैं। सबलसिंह बहुत ही योग्य लेखक थे। इन्हीं से इनके ग्रंथों की प्रतिलिपियों की भारत में एक परंपरा हो चली। वर्तमान खोज में इनकी रचना के निम्नलिखित हस्तलेख मिले हैं—

| | रचनाकाल | लिपिकाल | संख्या |
|---|---|---|---|
| ( ए ) महाभारत कर्णपर्व | १६७७ ई० | १८६० ई० | ४ |
| ( बी ) शल्य पर्व | १६६७ ई० | १८६१<br>१८८७ | २ |
| ( सी ) उद्योगपर्व | " | १८०६<br>१८७८ | २ |
| ( डी ) विराट पर्व | " | १८६७<br>१८०९ | २ |
| ( ई ) शांति पर्व | " | १८७७ | १ |
| ( एफ ) वन | " | १८६७ | १ |
| ( जी ) भीष्म पर्व | १६६१ | १९३२ | ४ |
| ( एच ) सभा पर्व | १६७० | १८९५<br>१८८४ | २ |
| ( आई ) स्वर्गारोहण पर्व | १६७४ | १८७७ | २ |
| ( जे ) द्रोण पर्व | १६७० | १८५० | १ |
| ( के ) गदा पर्व | " | १८०० | १ |
| ( एल ) आश्रम वासिक | १६८४ | १८७७ | १ |
| ( एम ) आदि पर्व | " | १८०७ | १ |
| ( एन ) स्त्री पर्व | " | " | १ |

| | रचनाकाल | लिपिकाल | संख्या |
|---|---|---|---|
| ( ओ ) अश्वमेध पर्व | १६९४ | १८७७ | १ |
| ( पी ) महाप्रस्थान पर्व | ,, | १८७७ | १ |
| ( क्यू ) मूसल पर्व | १६७३ | १८७७ | १ |

प्राचीनतम हस्तलेख कर्णपर्व का है जिसका समय सन् १८६० ई० है।

४१३ **सबल स्याम**—सबल स्याम ने भागवत दशम स्कंध भाषा या हरिचरित्र लिखा है, जिसके दो हस्तलेख वर्तमान खोज में उपलब्ध हुए हैं। इसका रचनाकाल निम्न-लिखित छंद में दिया हुआ है—

सवत सत्रह सै सोरह दस, कवि दिन तिथि रजनीस वेद रस।
माघ पुनीत मकर गत भानू, असित पक्ष ऋतु शिशर समानू।

अर्थात् कवि दिन माघ वदी ११ संवत् १७२६ तदनुसार शुक्रवार ७ जनवरी १६७० ई०।

४१४ **सहदेव**—रामगढ़ के सहदेव ने एक छोटी सी पुस्तिका 'नंदगाँव बरसाने की होली' लिखी है। हस्तलेख में कोई सन् संवत् नहीं है।

४१५ **सहजराम**—प्रह्लाद चरित्र और हनुमान बाललीला के कर्ता सहजराम का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९१२-१६ और १९२३-२५ संख्या ३६७ में दिया जा चुका है। वर्तमान खोज में प्रह्लाद-चरित्र के दो और हनुमान बाललीला का एक हस्तलेख मिले हैं।

४१६ **सहजो बाई**—सहजोबाई ने भक्ति विषयक गीत लिखे हैं जो सहजोबाई की बानी के नाम से संगृहीत हैं। इनका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२०-२२ संख्या १७१ में दिया जा चुका है जिसमें विगत-खोज-विवरणिकाओं में दिए इनके विवरण का भी उल्लेख है। ये चरणदास की शिष्या थीं और ईसा की अठारहवीं शती के मध्य में विद्यमान थीं।

४१७ **शालिग्राम परमहंस**—सालिग्राम परमहंस ने सद्गुरु विनय नामक भक्तिविषयक ग्रंथ रणजीत पुरवा के जमींदार की विधवा निधिरानी के हृदय में भक्तिभावना जगाने के लिए रचा था। निधिरानी ने इन्हें अपना गुरु मान लिया था। रानी स्वयं कवि-यित्री थीं और उसने 'राममिलन' नामक ग्रंथ लिखा है जिसका विवरण इसी विववरणिका में ऊपर दिया जा चुका है। वह अठारहवीं में विद्यमान थीं और वही समय उसके गुरु का भी मानना शाहिए।

४१८ **सालिग्राम वैश्य**—मुरादाबाद के सालिग्राम वैश्य ने श्रीमद्भागवत के दशमस्कंध का अनुवाद किया है। भाषाभागवत दशमस्कंध के दो हस्तलेख मिले हैं, एक पूर्वार्द्ध है और दूसरा उत्तरार्द्ध। रचनाकाल अज्ञात है। हस्तलेखों का समय है १९५० ( सन् १८९३ ) और संवत् १९५१ ( सन् १८९४ ई० )।

४१९ **सामरदास**—मगरौदा के सामरदास का विवरण खोज-विवरणिका सन्

१९२३–२५ संख्या ३७० में दिया जा चुका है। इनकी रचनाओं के निम्नलिखित हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं—

( १ ) रामायण बालकांड की एक प्रति रचनाकाल सन् १८५१ ई०।

( २ ) रामायण किष्किंधाकांड की दो प्रतियाँ रचनाकाल १८६६ ई०।

( ३ ) रामायण सुंदरकांड की एक प्रति रचनाकाल १८६२ ई०।

( ४ ) लंकाकांड की दो प्रतियाँ, रचनाकाल सन् १८६२ ई०।

( ५ ) सुजस पताका की एक प्रति, रचनाकाल सन् १८९८ ई०।

( ६ ) भजनावली की एक प्रति।

केवल अंतिम को छोड़ और सब ग्रंथ मिल चुके हैं।

४२० सामर्थी मिश्र—सामर्थी मिश्र ने श्रीकृष्णलीला विषयक प्रेममंजरी ग्रंथ लिखा है जो नवोपलब्ध रचना है और उसमें सन संवत् नहीं दिया है।

४२१ समुनाथ त्रिपाठी—समुनाथ त्रिपाठी का विवरण खोज विवरणिका सन् १९२३–२५ संख्या ३०१ में दिया जा चुका है। वर्तमान खोज में इनके निम्नलिखित ग्रंथ मिले हैं—

( १ ) बैताल पचीसी की एक प्रति रचनाकाल सन् १०७२ ई०।

( २ ) मुहूर्त चिंतामणि या मंजरी या कल्पद्रुम की तीन प्रतियाँ, रचनाकाल सन् १७४१ ई०।

( ३ ) जातक चंद्रिका, रचनाकाल संख्या २ के पूर्व।

पहला ग्रंथ किसी रघुनाथ ब्राह्मण के लिए रचा गया था और शेष बक्सर के राजा अचलेस या अचलसिंह के लिए।

४२२ समर कवि—समर कवि ने किसी जैन महिला राजुल का बारहमासा लिखा है, जो पति से वियुक्त हो गई है। रचयिता भी जैन ही था। हस्तलेख या ग्रंथ की समाप्ति कुवार वदी ८ बुधवार संवत् १८२७ तदनुसार १२ सितंबर सन् १७७० ई० को हुई।

४२३ राजा समामसिंह—सिरमौर के राजा संमतसिंह ने संवत् १८६६ ( सन् १८०९ ई० ) में काव्यार्णव लिखा है। ग्रंथ में छंद तथा काव्यकला संबंधी अन्य विषयों का वर्णन है। इसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९–११ संख्या २७६ में दिया जा चुका है।

४२४ शंकराचार्य—परम दार्शनिक शंकराचार्य ने संस्कृत में दशावतार और नारायण स्तोत्र लिखा है। पहली का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९१२–१४ संख्या १६७ और खोज-विवरणिका सन् १९०६–०८ संख्या १६८ में दिया जा चुका है। दूसरा ग्रंथ पहली बार इसी खोज में मिला है। अनुवादक ने अपना नाम नहीं दिया है।

४२५ शंकरदत्त—प्रतापगढ़ के शंकरदत्त अध्यापक ने बीमर कृत भूगोल के आधार पर ज्योतिष तथा प्रकृति संबंधी भूगोल का ग्रंथ सिरोही राज के बाबू अजीतसिंह

के लिये लिखा है। रचयिता उसी राज्य के अतर्गत वीरज ग्राम का निवासी था। ग्रंथ की रचना संवत् १९२७ ( सन् १८७२ ) में हुई थी। यह ग्रथ ६० वर्ष पूर्व सरकारी पाठशालाओं में व्यवहृत होने वाली भाषा का नमूना है।

४२६ शंकर दीक्षित—वेदांत विषयक ग्रंथ माधुरी-विलास के कर्ता शंकर दीक्षित इटावा जिले में लखुना के कान्यकुब्ज ब्राह्मण थे। ये गोस्वामी उमरावपुरी के शिष्य थे। माधुरी-विलास की रचना संवत् १९३२ ( सन् १८७५ ई० ) में हुई थी। यह नवोपलब्ध रचना है।

४२७ संतदास—संतदास उपनाम शिवदास का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९–११ संख्या २८१ और खोज-विवरणिका सन् १९२३–२५ संख्या ३७५ में संतदास शब्दावली और संतदास की बानी के कर्ता के रूप में दिया जा चुका है। वर्तमान खोज में इनके तीन ग्रथ और प्रकाश में आए हैं—( १ ) काया विलास, ( २ ) विपर्यय को अंग और ( ३ ) स्वास विलास। ग्रथ में हिंदू विचारधारा के अनुसार शरीर-रचना, पुनर्जन्म, ज्ञान, चक्र आदि का वर्णन है। केवल संख्या ( २ ) में कवि सुंदरलाल कृत उसी नाम के ग्रथ के उलटवासियों की व्याख्या है। संतदास सन् १८३० के लगभग वर्तमान थे और कबीर के अनुयायी थे।

४२८ संतदास—संतदास ने गोपीकृष्ण की बारहखड़ी लिखी है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९१२–१६ संख्या १६९ में दिया जा चुका है। मिश्रबंधुओं का अनुमान है कि ये सत्रहवीं शती के प्रथम चरण में विद्यमान थे।

४२९ संतसिंह सिख—संतसिंह सिख ने तुलसीदास कृत रामायण के बालकांड और अयोध्याकांड की टीका की है जिसका विवरण खोज विवरणिका सन् १९०९–११ संख्या २८२ में दिया जा चुका है। हस्तलेख का समय सन् १८९४ और १८९५ ई० है।

४३० सरयूदास—सरयूदास कलचुरि क्षत्रिय अगदसिंह के पुत्र थे और राय बरेली जिले में शंकरगंज के निवासी थे। इन्होंने कवितावली और विरहसागर ग्रथ रचे हैं। इनमें से प्रथम तो पहली बार इसी खोज में मिला है; किंतु दूसरा सन् १९२३–२५ ई० की खोज में मिल चुका है। देखिए विवरण संख्या ३७७। रचयिता अठारहवीं शती में विद्यमान थे।

४३१ सरयूराम पंडित—सरयूराम पंडित ने जैमिनि पुराण ( महाभारत ) का अनुवाद सन् १७४८ ई० में प्रस्तुत किया। यह नवोपलब्ध रचना है।

४३२ सवितादत्त—हरदोई जिले में हरदोई निवासी सवितादत्त ने कृष्ण-विलास नामक नायिका-भेद का ग्रथ लिखा है। इसका नामकरण किसी राजा के पुत्र के नाम पर हुआ है। जिस दिन वे बाईस वर्ष के पूरे हुए उसी दिन कवि को इस ग्रंथ की रचना की आज्ञा दी, जिसका विस्तृत विवरण इस प्रकार दिया है—

जा दिन वैस कुमार की भई बरष बाइस।
साके विक्रम भूप के, सत्रह सै पैंतीस॥

भादों मास पुनीत अति, आते हरपति छोगु
कृष्ण जन्मतिथि अष्टमी सोमवार सिद्धि योगु ॥

अर्थात् संवत् १७३५ भादों बदी ८ सोमवार, किंतु गणना से यह ठीक नहीं उत रता। १७३५ में कृष्ण जन्माष्टमी बुधवार ( ३१ जुलाई १६७८ ई० ) को थी, सोमवार की नहीं। यदि पैंतीस के स्थान पर सैंतीस हो और वह चालू वर्ष हो, तो तिथि सोमवार ( १८ अगस्त १६७९ ई० ) को पड़ती है।

४३३ सेनापति—सेनापति सुप्रसिद्ध कवि हैं और इनका विवरण विगत अनेक खोज-विवरणिकाओं में दिया जा चुका है। देखिए खोज-विवरणिका १९२३-२५ संख्या ३७२ जिसमें सबका उल्लेख है। वर्तमान खोज में इनके कवित्त-रत्नाकर के दो हस्तलेख मिले हैं। ग्रंथ की रचना संवत् १७०६ ( सन् १६४९ ई० ) में हुई थी।

४३४ सेवादास—सेवादास ने सृष्टि पुराण लिखा है जिसका विवरण खोज-विवरणिका १९२३-२५ संख्या ३६१ में दिया जा चुका है। हस्तलेख का समय संवत् १७७१ ( सन् १७१४ ई० ) है। रचयिता रामपुरा में एक महंत था।

४३५ सेवकराम—सेवकराम ने स्तुतियों और गीतों का एक संग्रह तैयार किया है जिसका नाम रखा है संग्रहग्रंथ साका। संप्रति इतने प्रमाण नहीं मिले हैं कि इन्हें या तो जसवी के सेवकराम से मिला दिया जा सके जिनका विवरण सन् १९२३-२५ की खोज विवरणिका में संख्या ३८३ पर दिया हुआ है या अन्य विवरणिकाओं में उल्लिखित और सेवकराम से।

४३६ सेवासिंह ठाकुर—सीतापुर जिले में फतेहपुर के सेवासिंह ठाकुर ने नैपध चरित का अनुवाद नैपध ग्रंथ के नाम से किया है। इसमें नल-दमयंती की कथा वर्णित है। यह नवोपलब्ध रचना है। हस्तलेख का समय संवत् १९५२ ( सन् १८९५ ई० ) है।

४३७ सिघादास—इरगवा के सिधदास सत्यनामी संप्रदाय के थे और इनके गुरु का नाम दूलनदास था। इनका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या ३६६ में दिया हुआ है। वर्तमान खोज में इनके निम्नलिखित ग्रंथ मिले हैं—

( १ ) शब्दावली, ( २ ) विरह सरप ( ३ ) साखी और ( ४ ) कवित्त स्फुट। इनकी रचना सन् १७५३ में हुई थी और सब भक्ति-विषयक ग्रंथ हैं।

४३८ सीताराम—हसनपुरा के सीताराम ने माधव निदान का अनुवाद रिक कमाल चिकित्सा नाम से किया है। इस ग्रंथ की तीन प्रतियाँ वर्तमान खोज में मिली हैं जिनमें से एक का रचनाकाल इस प्रकार दिया है—

संवत् ठारह सै तिरपना सावन अधिक सुहायो।
कृष्ण पक्ष तिथि तेरसी चन्द्रवार शुभ आयो ॥

अर्थात् संवत् १८५३ सावन कृष्ण १३ चंद्रवार तदनुसार १ अगस्त सन् १७९६ ई०। दो प्रतियों में लिपिकार ने 'ठारह सै तिरपना' को 'ठारा सै सत्तर महीना' लिख दिया

है जिसमें छंदोभंग तो है ही, साथ ही गणना से भी यह अशुद्ध है क्योंकि संवत् १८७० में सावन वदी १३ शनिवार को थी, सोमवार को नहीं।

४३९ सीताराम शुक्ल—गोंडा (जिला हरदोई) के सीताराम शुक्ल ने अपने शृंगारी छंदों का संग्रह संवत् १९३० (सन् १८७३ ई०) में कवित्त संग्रह के नाम से किया है।

४४० सीताराम उपाध्याय—सीताराम उपाध्याय (सरयूपारी ब्राह्मण) ने 'काव्य कल्पतरु' या 'वंशावली तिलोई राज्य की' तिलोई के राजा शंकर सिंह की संरक्षता में रची। इसमें राजा की वंशावली वर्णित और इसकी रचना सन् १८७८ ई० में हुई। उपलब्ध हस्तलेख एक वर्ष बाद सन् १८७९ ई० का लिखा है।

४४१ सीताराम वैद्य—सीताराम वैद्य ने फारसी के तिब्बा सहाबा के आधार पर कवितरंग नामक ग्रंथ रचा है। इन्होंने ग्रंथ की रचना सोमवार मार्गशीर्ष संवत् १७६० (१५ नवंबर सन् १७०३ ई०) को आरंभ की और शुक्रवार मकर कृष्ण तृतीया संवत् १७६० (१४ जनवरी सन् १७०४) को समाप्त की। अर्थात ठीक दो महीने बाद। किंतु लिपिकारों ने प्रतिलिपि में ऐसी भयंकर भूलें की हैं कि ग्रंथारंभ का समय 'एकादश संवत् समय और साठ निःधार' हो गया है जिसका अर्थ होगा १० ६० ७० जो निरर्थक है। पहला शब्द 'एकादश' सत्रह सै' होना चाहिए अर्थात् १७०० + ६० = १७६० जो समाप्ति काल के पद्य से सिद्ध हो जाता है।

(गये जो विक्रम वीर विताय। सत्रह सै अरु साठि गिनाय॥)

ऐसे ही एक लिपिकार ने साठि' का 'आठि' करके ५२ वर्ष का अंतर कर दिया है। फिर भी यह तो बहुत ही आश्चर्यजनक है कि दो भिन्न भिन्न लिपिकारों ने 'सत्रह सै' को 'एकादश' कैसे पढ़ लिया जो निर्विवाद है।

४४२ सिवबक्श—शिवबक्श ने पवन परीक्षा नामक ग्रंथ में विभिन्न देवताओं की स्तुति लिखी है। इसकी रचना संवत् १८७५ (सन् १८१८ ई०) में हुई। ग्रंथ के अंत में रचयिता ६ कहावतों की समस्या पूर्ति में उलझ गया है।

४४३ शिवदत्त—शिवदत्त रामप्रसाद कृत ब्रह्मावर्त माहात्म्य या उत्पलारण्य माहात्म्य की तीन प्रतियाँ तथा ज्ञान की बारहमासी इस खोज में मिली हैं। पहला ग्रंथ संवत् १९२६ (सन् १८६९ ई०) में रचा गया और दूसरा संवत् १९३३ (सन् १८७७ ई० में। ये सामान्य कवि हैं और पहली बार इसी खोज में मिले हैं।

४४४ शिवदयाल—जलालाबाद (फर्रुखाबाद जिला) के शिव दयाल ने राधा जी की बारहमासी संवत् १९१५ (सन् १८५८ ई०) में रची। हस्तलेख का समय संवत् १९१८ (सन् १८६१ ई०) है।

४४५ शिवदीनदास—कंधरपुर (प्रतापगढ़ जिला) के शिवदीनदास ने गूढ़ार्थक श्रीकृष्ण लीला विषयक राधाकृष्ण विहार कुंजकल्पलतिका नामक ग्रंथ लिखा है। हस्तलेख का समय संवत १८९२ (सन् १८३५ ई०) है।

४४६ शिवलाल पंडित—शिवलाल पंडित ने अभिप्राय दीपक नामक ग्रंथ लिखा है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०४ संख्या ११२ में दिया जा चुका है। इस खोज में प्राप्त हस्तलेख का समय संवत् १९०२ ( सन् १८४५ ई० ) है।

४४७ शिवानंद स्वामी—शिवानंद स्वामी ने त्रिमूर्ति भारती या भगवत् स्तुति नामक छोटी सी पुस्तिका लिखी है।

४४८ शिवनारायण—गाजीपुर के शिवनारायण राजपूत ने संत उपदेश लिखा जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ संख्या ११ में दिया जा चुका है। इन्होंने प्रचुर मात्रा में रचना की है और पूरे एक दर्जन ग्रंथ रचे हैं जिनमें से एक इनके ही द्वारा अपने नाम पर स्थापित सम्प्रदाय के अधिकार में है। ये अठारहवीं शती के मध्य में विद्यमान थे।

४४९ शिवनाथ—शिवनाथ ने रस रंजन ग्रंथ लिखा है जिसकी पाँच प्रतियाँ वर्तमान खोज में पहली बार मिली हैं। यह नायिका भेद का ग्रंथ है। इसका रचना काल दिया है संवत् १८३६ या शक १७११ माघव सुदी १० चन्द्रवार तदनुसार ४ मई सन् १७७९ ई०।

४५० शिवप्रसाद कायस्थ—शिवप्रसाद कायस्थ ने छंदसार पिंगल नामक ग्रंथ लिखा है। हस्तलेख का समय संवत् १९१९ ( सन् १८६२ ई० ) है। ग्रंथ रचना सिंग बासा ( प्रतापगढ़ जिला ) के राजा महीपालसिंह की संरक्षता में हुई है।

४५१ शिवप्रसाद सिंह ठाकुर—गाजीपुर के शिवप्रसाद सिंह ठाकुर ने विभिन्न कवियों जैसे पुरुषोत्तम, नरहरि तोष और पद्माकर के छंदों का एक संग्रह प्रस्तुत किया है जिसका नाम है 'अनेक कवियों की कविताओं का संग्रह'।

४५२ शिवसिंह सेंगर—शिवसिंह सेंगर ने जिन्होंने सुप्रसिद्ध ग्रंथ 'शिवसिंह सरोज' लिखकर हिंदी साहित्य के प्रथम इतिहासकार होने का यश प्राप्त किया है, गोकरन माहात्म्य नामक एक पुस्तक लिखी है जिसकी दो प्रतियाँ वर्तमान खोज में मिली हैं। यह उपयुक्त इतिहास के ठीक एक वर्ष बाद संवत् १९३३ ( सन् १८७६ ई० ) में प्रस्तुत हुई। इस छोटे से ग्रंथ से यह स्पष्ट है कि इनमें उच्च कोटि की कवित्व शक्ति विद्यमान थी।

४५३ सियाराम—सियाराम ने 'जानकी-विजय' रचा है जिसकी तीन प्रतियाँ वर्तमान खोज में मिली हैं। इसका रचनाकाल है संवत् १८१३ चैत्र सुदी ९ तदनुसार गुरुवार १ अप्रैल सन् १७५६ ई०। इस रचनाकार का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ संख्या २७ में भी दिया जा चुका है।

४५४ श्रीधर गौड़—अजमेर के निकट पुष्कर के निवासी श्रीधर गौड़ ने निम्न लिखित तीन ग्रंथ रचे हैं—

( १ ) हनुमान विजय, रचनाकाल संवत् १९२१ ( सन् १८६४ ई० )।

( २ ) शिक्षा अक्षर बत्तीसी ( बालोपयोगी शिक्षा-संबंधी )।

( ३ ) सामुद्रिक ( हस्तरेखा-संबंधी ), रचनाकाल संवत १९२८ ( सन् १८७१ ई० )।

४५५ श्रीधर—शालिहोत्र के कर्ता श्रीधर का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९१२-१६ संख्या ११७ और १९२३-२५ संख्या ४०१ में दिया जा चुका है। ग्रंथ का रचना काल है संवत् १८९६ ( सन् १८३७ ई० )।

४५६ श्रीधर पंडित—श्रीधर पंडित ने 'छींक तथा सकुन विचार' नामक पोथी रची है। पुस्तक भड्डर की प्रसिद्ध कहावतों की नक्ल जान पड़ती है। श्रीधर ने भड्डर का नाम छिपाने का प्रयत्न नहीं किया है, फिर भी इसमें संदेह नहीं कि कुछ रचनाएँ इनकी भी है।

४५७ श्रीकृष्ण मिश्र—प्रश्नतंत्र मात्रा के कर्ता श्री कृष्ण मिश्र का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९१२-१६ में तिमिर दीपिका के कर्ता के रूप में दिया जा चुका है। दोनों ही ग्रंथ ज्योतिष के हैं। प्रश्नतंत्र वाराह मिहिरकृत जातक के आधार पर है।

४५८ श्रीलाल—श्रीलाल ने चाणक्य नीति दर्पण संवत् १९३० ( सन् १८७३ ई० ) में रचा है। यह गद्य में शुद्ध भाषा के ढंग से लिखा गया है।

४५९ श्रीपति मिश्र—कालपी के श्रीपति मिश्र ने काव्य सरोज की रचना सन् १७२० ई० में की है। इसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ संख्या ३०४ में दिया जा चुका है।

४६० सुभकरन—सुभकरन ने विहारी सतसई की टीका अपने आश्रयदाता अनवरखाँ के नाम पर 'अनवरचंद्रिका' नाम से संवत् १७७१ ( सन् १७१४ ई० ) में की है। इनका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या ४०६ तथा अन्य विगत विवरणिकाओं में दिया जा चुका है।

४६१ सुदामा—सुदामा ने बारह खड़ी और नैना भेष नामक ग्रंथ रचे हैं। वर्तमान खोज में पहले के चार और दूसरे के दो हस्तलेख मिले हैं। पहले ग्रंथ का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ में दिया जा चुका है। दूसरी नवोपलब्ध रचना है।

४६२ सुदर्शन वैद्य—हमीरपुर के सुदर्शन वैद्य ने भिषग-प्रिया नामक पोथी रची है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या ४०९ में दिया जा चुका है। ये कायस्थ थे और ओरछा के सुजानसिंह की संरक्षता में ग्रंथ रचना करते थे। समय-सूचक पद्य निम्नलिखित है—

संवत् सत्रह सै वरष, लगी साल उनतीस।<br>
ऋतु बसंत फागुन सुभग, कृष्ण पक्ष वृत ईस॥<br>
सनि दिन सुभग चतुर्दशी सिद्ध जोग तिथिवार।<br>
प्रथम पहर आरंभ यह ता दिन भयो विचार॥

तात्पर्य यह कि कवि को ग्रंथ-रचना का विचार संवत् १७२९ फागुन वदी १४ बसंत ऋतु शनिवार तदनुसार सन् १६७२ ई० में हुआ। अतः इसे ठीक समय समझना चाहिए।

४६३ सुदर्शन मिश्र—सुदर्शन मिश्र ने भुसुंडी माहात्म्य सन् १७२० ई० में रचा जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ संख्या ४०८ में दिया जा चुका है।

४६४ सुकवि—सुकवि ने रामाष्टक लिखा है जिसका कुछ भी महत्व नहीं है।

४६५ सुखदेव मिश्र—सुखदेव मिश्र प्रसिद्ध रचनाकार हुए हैं और इनका विवरण विभिन्न खोज-विवरणिकाओं में दिया जा चुका है। अंतिम विवरण खोज-विवरणिका १९२३-२५ संख्या ४१२ में दिया हुआ है। इस खोज में इनके निम्नलिखित ग्रंथ मिले हैं—

( १ ) फाजिलअली प्रकाश की दो प्रतियाँ, रचनाकाल संवत् १७३३ ( सन् १६७६ ई० )।

( २ ) वृत्त विचार पिंगल की एक प्रति, रचना काल संवत् १७२८ ( सन् १६७१ ई० )।

( ३ ) छंद विचार की दो प्रतियाँ, रचनाकाल संवत् १७२८ ( सन् १६७१ ई० )।

( ४ ) अध्यात्म प्रकाश की दो प्रतियाँ रचनाकाल संवत् १७५५ ( सन् १६९८ ई० )।

४६६ सुखानंद—भागर के सुखानंद ने गुलाब केवड़ा नामक छोटी सी पुस्तिका संवत् १९२७ ( सन् १८७० ई० ) में रची है। इसका विवरण पहली बार इसी खोज में दिया गया है।

४६७ सुखानंद—सुखानंद ने वैद्य जीवन नामक वैद्यक ग्रंथ संवत् १९१० ( सन् १८५३ ई० ) में रचा। हस्तलेख की प्रतिलिपि संवत् १९३० ( सन् १८७३ ई० ) में हुई।

४६८ सुखाराम—सुखाराम ने ज्योतिष का ग्रंथ पाराशरी का अनुवाद पाराशरी भाषा के नाम से किया है। ग्रंथ का रचनाकाल एवं लिपिकाल दोनों संवत् १९३७ ( सन् १८८० ई० ) है।

४६९ सुंदरदास—ग्वालियर के सुंदरदास ने सुंदर श्रृंगार की रचना की थी जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९१७-१९ संख्या १८७ और १९२० २२ संख्या १८८ में दिया जा चुका है। कुछ विवरणिकाओं में भ्रम से इन्हें सुंदरदास दादूपंथी मान लिया गया है। उदाहरणार्थ सुंदरदास दादूपंथी का ज्ञान समुद्र ग्रंथ सुंदरदास ग्वालियर वाले का मान लेने से खोज-विवरणिका सन् १९०९ ११ संख्या ३११ और बाद में खोज-विवरणिका सन् १९२० २२ में भ्रम हो गया है। अब तक इनका केवल एक ही ग्रंथ मिला है और वह सुंदर श्रृंगार है। वर्तमान खोज में प्राप्त भू-खंडित ग्रंथ अनुमान से ही इनका माना जाता है। इसकी पुष्टि की आवश्यकता है।

४७० सुंदरदास दादूपंथी—सुंदरदास दादूपंथी बहुत प्रसिद्ध कवि हुए हैं और विगत अनेक विवरणिकाओं में इनका विवरण दिया जा चुका है। उनके निम्नलिखित ग्रंथ वर्तमान खोज में मिले हैं—

( १ ) सर्वांगयोग की एक प्रति ।

( २ ) वेदांतसार की एक प्रति ।

( ३ ) सवैया की दो प्रतियाँ ।

( ४ ) सुंदर-विलास की एक प्रति ।

संख्या १ और २ के ग्रंथ विगत विवरणिकाओं में नहीं मिले हैं। संख्या ३ का विवरण खोज-विवरणिका १९०२ संख्या २५, १९१२-१६ संख्या १८८ और १९२३-२५ संख्या ४१५ और संख्या ४ का खोज-विवरणिका १९२३-२५ संख्या ४१५ में दिया जा चुका है ।

इनके अन्य ग्रंथ जो विभिन्न खोज-विवरणिकाओं में उल्लिखित हैं वे इस प्रकार हैं—

( ५ ) हरिबोल चिंतामणि ( खोज-विवरणिका १९०० संख्या ७७ ) ।

( ६ ) ज्ञान-समुद्र और सागर ( खोज-विवरणिका १९०३ संख्या ३४, खोज-विवरणिका १९०६-०८ संख्या ४२) ९-११ संख्या ३११ और १९२३-२५ संख्या ४१५ )

( ७ ) सुंदरदास की बानी ( खोज-विवरणिका १९०९-११ संख्या ३११ ) ।

( ८ ) विचारमाला ( खोज-विवरणिका १९०९-११ संख्या ३११ ) ।

( ९ ) विवेक-चिंतामणि ( खोज-विवरणिका १९०९-११ संख्या ३११ ) ।

( १० ) पचेंद्रिय निर्णय ( खोज-विवरणिका १९१२-१६ संख्या १८४ ) ।

( ११ ) अष्टक ( खोज-विवरणिका १९२३-२५ संख्या ४१५ ) ।

( १२ ) शब्दसार ( खोज-विवरणिका १९२३ २५ संख्या ४१५ ) ।

४७१ **सूरदास**—सूरदास इतने प्रसिद्ध हैं कि इनका परिचय देने की आवश्यकता नहीं है । इनके निम्नलिखित ग्रंथ इस खोज में मिले हैं—

( १ ) सूरसागर की दो प्रतियाँ ।

( २ ) नागलीला की एक प्रति ।

( ३ ) विसातिन लीला की एक प्रति ।

( ४ ) बारहमासासंग्रह की एक प्रति ।

( ५ ) राधाकृष्ण मंगल की दो प्रतियाँ ।

( ६ ) महादेव लीला की एक प्रति ।

( ७ ) राम का बारहमासा की तीन प्रतियां ।

( ८ ) बाँसुरी लीला की एक प्रति ।

( ९ ) बेनी माधव की बारहमासी की एक प्रति ।

( १० ) सूररत्न की एक प्रति ।

४७२ **सूरदास**—अर्जुन गीता के कर्ता सूरदास साधारण रचनाकार हैं । उपलब्ध हस्तलेख संवत् १९३९ ( सन् १८८२ ई० ) का है ।

४७३ **सूरजदास**—सूरजदास ने एकादशी माहात्म्य और रामजन्म नामक दो ग्रंथ लिखे हैं और दोनों का विवरण खोज-विवरणिका १९२३–२५ संख्या ४१७ में दिया जा चुका है ।

४७३ सूरति मिश्र—सूरति मिश्र का उल्लेख विभिन्न विवरणिकाओं में हो चुका है। इस खोज में इनके निम्नलिखित ग्रंथ मिले हैं—

( १ ) बैताल पचीसी की ४ प्रतियाँ।

( २ ) अमर चंद्रिका की २ प्रतियाँ।

( ३ ) जोरावर प्रकाश या रसिक प्रिया की टीका की १ प्रति।

( ४ ) रस रत्नाकर की एक प्रति।

( ५ ) रस ग्राहक चंद्रिका की एक प्रति।

इसका अंतिम विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३–२५ संख्या ४१९ में मिलेगा।

४७४ सुवंश कवि—सीतापुर जिले में बिसवाँ के सुवंश कवि प्रसिद्ध रचनाकार हुए हैं। ये ठाकुर उमराव सिंह तालुकदार के आश्रय में थे। वर्तमान खोज में इनके निम्नलिखित चार ग्रंथ मिले हैं—

( १ ) उमराव कोष की दो प्रतियाँ।

( २ ) रसतरंगिनी, रचनाकाल संवत् १८६१ ( सन् १८०४ ई० ) की एक प्रति।

( ३ ) रसमंजरी की एक प्रति।

( ४ ) पिंगल की दो प्रतियाँ।

इनका उल्लेख अनेक विवरणिकाओं में है, किंतु अंतिम संवत् १९२३–२५ संख्या ४२२ में है।

४७६ स्वरूपदास—स्वरूपदास उपनाम रसुम ने पांडव-यशेंदु-चंद्रिका संवत् १८९२ ( सन् १८३५ ) में रचा जैसा कि खोज-विवरणिका सन् १९२३–२५ संख्या ४२३ से स्पष्ट है।

४७७ तेजसिंह ठाकुर—तेजसिंह ठाकुर ने ज्ञान पंचादय नामक हस्तरेखा का ग्रंथ रचा है। ये पहली बार इसी खोज में मिले हैं। ये आगरा जिले में किरिया के रहनेवाले थे। ग्रंथ की रचना संवत् १९३० ( सन् १८७३ ई० ) में हुई थी। यह खड़ी बोली गद्य की रचना है।

४७८ ठाकुर कवि—ठाकुर कवि फतहपुर जिले में असनी के रहनेवाले थे। इन्होंने बिहारी सतसई की टीका अपने आश्रयदाता देवकीनंदन काशीवासी के नाम पर देवकीनंदन तिलक नाम से की है। ऐसा जान पड़ता है कि इन्होंने स्वरचित सतसैया नाम की कोई दूसरी टीका भी की है जिसका उल्लेख इन्होंने देवकीनंदन तिलक में किया है। देवकीनंदन तिलक का विवरण खोज-विवरणिका १९०४ संख्या १८ में दिया जा चुका है। ठाकुर अठारहवीं शती के मध्य के लगभग विद्यमान थे।

४७९ ठाकुरप्रसाद पंडित—तिब्ब रत्नाकर के कर्ता ठाकुर प्रसाद पंडित पहली बार इसी खोज में मिले हैं। इन्होंने किसी फारसी ग्रंथ से अनुवाद करके उक्त ग्रंथ प्रस्तुत किया है। हस्तलेख का समय संवत् १९४२ ( सन् १८८५ ई० ) है।

४८० थाना कवि या थानाराम—थाना कवि या थानाराम ने दलेल-प्रकाश नामक अलंकार विषयक ग्रंथ लिखा है। इसका रचनाकाल दिया हुआ है गुरुवार माघ सुदी

१० सवत् १८४८ तदनुसार २ फरवरी १७९२ ई० । अंत में भी समय सूचक छंद दिया हुआ है जो देखने से तो रचनाकाल मालूम पडता है, किंतु वस्तुत' वह लिपिकाल ही है। दोहा है—

रस श्रुति निधि शशि वर्ष अरु आश्विन कृष्ण सुमास।
दर्श कुजहि दिन पूर्ण भो सिंह दलेल प्रकास॥

अर्थात् आश्विन कृष्ण दर्श या अमावास्या सवत् १९४६ मंगलवार तदनुसार १४ सितंबर १८८९ ई०। उस दिन सूर्योदय के १ घटा १५ मिनट बाद चतुर्दशी समाप्ति हो गई थी और अमावस्या आरभ हुई थी। ग्रथ का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ सख्या ३१७ और १९२३-२५ संख्या ४२७ में भी दिया जा चुका है।

४८१ **तीथराज**—समर-विजय के कर्ता तीर्थराज का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२३-२५ सख्या ४२३ में दिया जा चुका है। उसमें इस ग्रंथ का नाम समर सूर दिया हुआ है। सन् १९०६-०८ की खोज-विवरणिका में सख्या ११५ पर इसी ग्रथ का नाम समर सार दिया हुआ है। इस ग्रथ में युद्ध आरभ करने के मुहूर्त का विचार है। इसकी रचना सवत् १८०७ ( सन् १७५० ई० ) में अलीपुर के राजा अचलसिंह के लिए हुई थी। वर्तमान खोज में इसकी चार प्रतियाँ मिली हैं। हस्तलेख का समय है संवत् १८२६ ( सन् १७६९ ई० )।

४८२ **टोडरमल जैन**—जयपुर के टोडरमल जैन ने आत्मानुशासन नामक ग्रथ सवत् १८१८ ( सन् १७८१ ई० ) में रचा। इनका उल्लेख खोज-विवरणिका १९०० सख्या १३४ और १९२३-२५ सख्या ४२६ में हो चुका है। ग्रथ ज्ञान-विषयक है।

४८३ **तोमरदास**—तोमरदास सत्नामी सम्प्रदायानुयायी और दूलनदास के शिष्य थे। इन्होंने एकाक्षरी या शब्दावली नामक ग्रथ राम की महत्ता के प्रतिपादन में लिखा है। ये सोमवशी क्षत्रिय थे। इनका जन्म रायबरेली जिले के टड्डीपुर नामक स्थान में हुआ था और ये सवत् १९१३ ( सन् १८५६ ई० ) में परलोकवासी हुए। इनके ग्रंथ का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९०९-११ सख्या ३१८ और सन् १९२०-२२ संख्या १९५ में दिया जा चुका है।

४८४ **तुलसीदास गोस्वामी**—हिंदी के सर्वोत्कृष्ट कवि तुलसीदास गोस्वामी का उल्लेख विगत सभी खोज विवरणिकाओं में हुआ है। वर्तमान खोज में इनके निम्नलिलिखित ग्रंथ मिले हैं—

( १ )

| | |
|---|---|
| १—रामायण की | २ प्रतियाँ। |
| २—बालकाड की | ३ ,, । |
| ३—अयोध्याकाड की | ५ ,, । |
| ४—अरण्यकाण्ड की | १ ,, । |
| ५—किष्किंधाकांड की | १ ,, । |

६–सुंदरकांड की १ प्रतियाँ।
७–लंकाकांड की १ „ ।
८–उत्तरकांड की १ ।
९–विनयपत्रिका की ५ „ ।
१०–कवितावली या कवित्त रामायण की १ „ ।
११–दोहावली या दोहावली रामायण या सतसई की ४ „ ।
१२–वैराग्य संदीपनी की १ प्रति।
१३–बरवै रामायण की १ „ ।
१४–राम सलाका या सगुनौती की ४ „ ।
१५–जानकी-मंगल या सीता स्वयंवर की १ ।
१६–कृष्ण गीतावली की १ „ ।
१७–बाहुक विनय या हनुमान बाहुक की ४ „ ।
१८–गीतावली की २ „ ।
१९–हनुमान-चालीसा की १ „ ।
२०–हनुमान साठिका, बंदी मोचन या बजरंगबाणकी ४ „ ।
२१–संकटमोचन की १ „ ।
२२–विनय दोहावली की २ „ ।
२३–धर्मराज की गीता की १ „ ।
२४–हनुमान-स्तोत्र की १ „ ।
२५–भरत मिलाप की १ „ ।

यह पूर्ण संदेहास्पद है कि संख्या १९ से २५ तक के ग्रंथ तुलसीदास कृत हैं या नहीं। जो कुछ भी हो अंतिम चार रचनाएँ तो इतनी हल्की हैं कि वे तुलसीदास की हो नहीं सकतीं। इसी नाम के अन्य व्यक्ति भी हुए हैं जिन्होंने कुछ ग्रंथ रचे हैं, किंतु पर्याप्त प्रमाण के अभाव से वास्तविक रचनाओं की परीक्षा संभव नहीं है।

४८५. तुलसीदास—सूर्यपुराण के कर्ता तुलसीदास रामायण के कर्ता तुलसीदास से भिन्न हैं। इस खोज में इसके आठ हस्तलेख मिले हैं जिनमें प्राचीनतम संवत् १८०० (सन् १७४३ ई०) का है।

४८६. उदयनाथ—सीतापुर जिले में रतौली के उदयनाथ ने सगुन विचार किया है जिसका उल्लेख खोज-विवरणिका सन् १९१७–१९ संख्या १९८ तथा १९२३-२५ संख्या ४२६ में है।

४८७. उदयराजदास—उदयराजदास ने भगवद्गीता का अनुवाद किया है। हस्तलेख का समय संवत् १७७१ (सन् १७१४ ई०) है। रचनाकार के विषय में और कुछ ज्ञात नहीं है।

४८८ **उमादत्त त्रिपाठी**—उमादत्त त्रिपाठी ने अध्यात्म रामायण का अनुवाद किया है।

४८९ **वहाब**—वहाब ने बारहमासा लिखा है जिसकी तीन प्रतियाँ मिली हैं। सबसे पुरानी प्रति सन् १८४८ ई० की है। इसकी भाषा फारसी अरबी मिश्रित खड़ी बोली है।

४९० **वल्लभ रसिक**—वल्लभ रसिक ने वल्लभरसिक बाइसी नामक शृंगार रस की पोथी लिखी है जिसका विवरण खोज-विवरणिका सन् १९१२-१६ संख्या १४ और १९१७-१९ संख्या १५६ में दिया जा चुका है। इनके अन्य ग्रंथ बानी या हिंडोर बारह बात सनेही-विनोद और प्रेम चंद्रिका हैं। इनका जन्म संवत १६८१ ( सन् १६२४ ई० ) में हुआ था।

४९१ **वसंत**—वसंत ने नरसी मेहता या नरसी मेहता की जीवनी लिखी है जो नवोपलब्ध रचना है। हस्तलेख का समय संवत् १८७३ ( सन् १८१६ ई० ) है।

४९२ **वसंतराज**—वसंतराज अलीगढ़ जिले में कोइला के निवासी थे। इनके दो ग्रंथ सकुन विचार और कार्तिक माहात्म्य के दो दो हस्तलेख वर्तमान खोज में मिले हैं। कार्तिक माहात्म्य की रचना संवत् १९२५ ( सन् १८६८ ई० ) में हुई। इसी को रचयिता का विद्यमान काल भी समझना चाहिए।

४९३ **वासुदेव स्वामी**—कानपुर जिले में कहिजरी के वासुदेव स्वामी इस खोज में नए रचनाकार ज्ञात हुए हैं। ये अपने अंतिम समय में संन्यासी हो गए थे और काशी में रहते थे। इन्होंने सन् १८७० ई० में विज्ञान - प्रकाश की रचना की है।

४९४ **वेंकटेश**—वेंकटेश स्वामी ने आत्म प्रकाश नामक वेदांत का ग्रंथ लिखा है जिसका उल्लेख खोज-विवरणिका सन् १९०६-०८ संख्या ३४१ में हो चुका है।

४९५ **विद्यारण्य स्वामी** - विद्यारण्य स्वामी ने युगल सुधा नामक ग्रंथ लिखा है जिसमें राम और कृष्ण के भक्तों का आपसी विरोध दूर करने का प्रयत्न किया गया है। इसकी रचना काशी के राजा के लिए संवत् १८९८ ( सन् १८४१ ई० ) में हुई।

४९६ **विक्रमाजीत विजय बहादुर**—विक्रमाजीत विजय बहादुर बुंदेलखंड की चरखारी रियासत के राजा थे। इनके आश्रय में अनेक कवि रहते थे। इन्होंने विक्रम सतसई नामक ग्रंथ रचा है जिसका एक हस्तलेख गद्य टीका सहित वर्तमान खोज में मिला है। ग्रंथ का उल्लेख खोज-विवरणिका सन् १९०५ संख्या ५६ और १९०६-०८ संख्या ११६ में हो चुका है। महाराज ने सन् १७८२ ई० से सन् १८२९ ई० तक राज्य किया था

४९७ **वीरभद्र**—वीरभद्र ने एक छोटी सी पुस्तिका उड्डीस लिखी है जिसमें मंत्रों तथा उद्देश्य पूर्ति के लिए अव्यवहार्य उपायों का वर्णन है। इसी नाम का लंका के राक्षस-राज रावण का भी एक तंत्र है जिसके आधार पर इस ग्रंथ की रचना हुई है।

४९८ **विष्णुदास**—विष्णुदास कृत रुक्मिणी मंगल की दो प्रतियाँ वर्तमान खोज में मिली हैं। इसका उल्लेख खोज-विवरणिका सन् १९१२-१६ संख्या १९३ में भी दिया जा चुका है। मिश्रबंधुओं ने इन्हें सन् १४३५ ई० में ग्वालियर के किले में रहनेवाला कवि बताया है।

४९९ विष्णुदास—सनेहलीला के कर्ता विष्णुदास का विवरण खोज-विवरणिका सन् १९२०–२२ संख्या २०४ में दिया जा चुका है।

५०० विष्णुदत्त—विष्णुदत्त ने बसंत विलास ग्रंथ अलंकार का लिखा है। इसका उल्लेख खोज-विवरणिका सन् १९१७–१९ संख्या २०३ में हो चुका है। ग्रंथ का रचनाकाल संवत् १८६५ ( सन् १८०८ ई० ) है। रचनाकार फतेहपुर जिले में असनी के रहनेवाले थे। ये नसरथपुर के राजा सरनामसिंह के आश्रित थे।

५०१ विष्णुगिरि गोस्वामी—विष्णुगिरि गोस्वामी के सुगमनिदान का उल्लेख खोज-विवरणिका सन् १९०२ संख्या १०६ में हो चुका है। इस खोज में इनका दूसरा ग्रंथ बृहत् चाणक्य नीति भाषा पहली ही बार उपलब्ध हुआ है। इसमें रचनाकाल का उल्लेख नहीं है। किंतु खोज विवरणिका सन् १९०२ संख्या १०६ में सुगम निदान का समय संवत् १८०१ ( सन् १७४४ ई० ) दिया हुआ है जिससे विष्णुगिरि का समय ज्ञात हो जाता है।

५०२ विश्वंभर—विश्वंभर ने स्वरोदय नामक योग विषयक ग्रंथ लिखा है जो नवोपलब्ध रचना है।

५०३ विश्वनाथसिंह महाराज—रीवानरेश महाराज विश्वनाथसिंह ने शांतशतक लिखा है जिसका विवरण खोज विवरणिका सन् १९०३ संख्या ५४, १९०९–११ संख्या ३२९ ( इसमें महाराज के रचे ग्रंथों की एक बड़ी सूची दी है ), १९२०–२२ संख्या २०२ और १९२३–२५ संख्या ४४२ में दिया जा चुका है। विश्वनाथसिंह का समय लगभग सन् १७७८ ई० है।

५०४ वृंद कवि—भाव पंचाशिका के कर्ता वृंद कवि का विवरण खोज विवरणिका सन् १९०९–११ संख्या ३३० और १९२३–२५ संख्या ४४६ में दिया जा चुका है। रचनाकाल है संवत् १७४५ ( सन् १६८७ ई० )।

५०५ वृंदावन—वृंदावन ने ज्योतिषसार नामक ज्योतिष का ग्रंथ लिखा है। हस्तलेख का समय संवत् १८७० ( सन् १८१३ ई० ) है।

५०६ व्यास—व्यास ने फलित ज्योतिष की एक पोथी 'सगुनौती' लिखी है। खोज-विवरणिका सन् १९२३–२५ संख्या ४४९ में वर्णित ज्योतिषपत्र के कर्ता व्यासदेव और ये एक ही जान पड़ते हैं। हस्तलेख का समय संवत् १८२७ ( सन् १७७० ई० ) है।

५०७ यदुनाथ शास्त्री—काशी के पंडित मथुरानाथ मालवीय के पुत्र यदुनाथ शास्त्री का विवरण खोज विवरणिका सन् १९०६–०८ संख्या १४४ में दिया जा चुका है। इन्होंने संवत् १८०१ ( सन् १७४४ ई० ) में सामुद्रिक नामक हस्तरेखा का एक ग्रंथ लिखा है।

५०८ युगलकिशोर मिश्र—युगलकिशोर मिश्र ने युगलाकृति नामक पोथी श्रीकृष्ण और राधिका के सौंदर्य पर रची है। यह नवोपलब्ध रचना है।

५०९ **ज़ाहरसिंह**—जाहरसिंह ने 'श्रीकृष्ण फाग' नामक पोथी लिखी है जिसमें श्रीकृष्ण की होली का वर्णन है। हस्तलेख का समय है संवत् १९३२ ( सन् १८७५ ई० )।

५१० **ज़ोरावर मल**—ज़ोरावरमल नागपुर के माथुर कायस्थ थे। इन्होंने शनिश्चर देव की कथा नामक पोथी लिखी है जो वर्तमान खोज में मिली है। इसका रचनाकाल है संवत् १८२४ ( सन् १७६७ ई० ), किंतु तिथि गणना से ठीक नहीं बटती। उसमें संवत् १९२६ भी दिया है जिससे वह तिथि ठीक उतरती है। इसकी भाषा राजस्थानी मिश्रित हिंदी है।

———

# द्वितीय परिशिष्ट

प्रथम परिशिष्ट में वर्णित रचनाकारों की कृतियों के उद्धरण

# द्वितीय परिशिष्ट

## रचनाकारों की कृतियों के उद्धरण

संख्या १ ए—कहेस मंजिनी या तोफतुल गुर्बा—रचयिता—अब्दुल मजीद ( दिल्ली ) कागज—देशी पत्र—६० आकार१२ × ६ इंचों में पंक्ति ( प्रतिपृष्ठ ) २१ परिमाण (अनुष्टुप) १६००० खंडित रूप—पुरानी, गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८१० ( सन् १७५३ ई० ) प्राप्तिस्थान—वैद्य, ग्राम—बोहारा इमदादी, डाकघर –बिसवाँ, जिला—सीतापुर ( अवध ) ।

आदि—श्रीगणेशायनमः—अथ कहेश मंजनी तोफतुल गुर्बा लिख्यते । अफलातून हकीम जालीनूस हकीम लोकमानहकीम, अरस्तू तालीस हकीम, सकराती हकीम, अब्दकीमन्द मिल के इलाज तूपण का समय पोथी से जो जो आजमाइस बीच आया सो एक जगह की के पोथी वैद्यक की बनाइ के नाम तोफतुल गुरबा फारसी मई हिन्दी मई कहेश मंजनी राषा । बरकत रसमाल की सी मी बह अहाम कबीर हक मेम उरूक अबदुल मजीद अनुसार लिखाय पोथी का की देर काफियत सो तमाम होतीस । पीछे इलाज सबन दुसाय का बनाई दिया कि दुखित के काम आवै और इलाज आँरति मरद का । मदर की कमरद जियादा होइ और गुम गरम होइ ।

अंत—तरकीब इलाज आँख का जिस भाँति होइ तिसका पैसा भर पात नीम के साये में सुखाई । एही बराबर सब लेइ । हरदी, मिरच मोथा बाय बिडंग, पैतरा सोठि हर्रा बहेरा, आवरा, सेधानोन, संघ मिसरी दारूहल्दी, बेल बिबिरा छूटि पीपरि सब दारू बराबर लेइकै कूटे छाने मिमास सुरमा के मिही करै बीच दूध मेढ़ी मिलोवै तब दूध को दारू पी जाय तब गोली मेकदार मिरच बांधे साये मी सुखावै जब सूखे तब आँखि दुखी दरद कर ती मेढ़ी के दूध मह घसि के आँखि मह अंजन करै तो आँखि दरद न करै दुखी दूर होय । जो किसी की आँखि में कमल होइ तौ कांजी सों घसि के लावै सात रोज कमल दूरि होय जो किसी की आँख में माड़ा होय तो जो औरति बेटी जनी होय उसके उसके दूध मों घसि के सात रोज अंजन करै माड़ा दूर होइ । जो आंख मैंह छाया छाया होय तो बासी पानी में घिसी के अंजन करै सात रोज तो छाया दूर होइ । जो आँखि मह रोसनी न होय तिमिरि होइ एक को दूर देखै तो पानी ताजे में घिसि कै अंजन करै सात रोज तिमिरि दूरि होय आँखि रोसन होय खूब । जो कोई खाना जियादा खावे दो पचा न होय एक गोली खाय दी मिलावी मे हजम होय भूख लगि सिताब जो किसी को सर्प काटा होय तो एक गोली खिलाइ देइ जहर दूर होय । जो किसी का सन्निपात होइ तो चौदह रोज गोली खिलावै ती सन्निपात दूर होय ॥

विषय—वैद्यक

विशेष ज्ञातव्य—इस ग्रंथ के संग्रहकर्ता अब्दुल मजीद हैं। पुस्तक बहुत अशुद्ध लिखी गई है। लिपिकाल १८३० वि० है।

संख्या १ बी—क्लेशभंजिनी या तोफतुल गुर्बा—रचयिता अब्दुल मजीद, दिल्ली। कागज देशी, पत्र ६०, आकार—१२″ × ६″, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) २४, परिमाण ( अनुष्टुप ) १६०० श्लोक। खंडित रूप-प्राचीन। लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८३६ = १७७९ ई० प्राप्तिस्थान—पं० गणपति जी द्विवेदी, ग्राम—नयागांव, डाकघर सादरपुर, जिला सीतापुर ( अवध )।

आदि—ॐ श्री गणेशायनमः ॥ कीवाकी इलाज कै दुषण को दूर करने का अफला तूण हकीम, जालीनूर हकीम। लोकमान हकीम। अरस्ता तालीम हकीम। मकराती हकीम। सब हकीमन्ह मिलि इलाज दुषण का सबन पोथी से जो जो अजमाइया ॥ इस बीच आया सो एक जगह कइ कइ पोथी वैदक बनाइ नाम पोथी तोफतुल गुरबा फारसी मह हिंदूइ कलेस भजनी रापा। बरकत उसनास की से मैं चंद अदान फकीर एक। मेन उरूफ अब्दुल मजीद अनुसार लिषण पोथी का की गैर आफियत मो तमाम होतीस पीछे इलाज सबन दूषण का बनाइ दिया कि दुखिन के काम आवें × × × × × × × × × × × × × तरकीब इलाज नामर्द का ले आवे नारों री बीसठो जबेह करिके उसके पेट में ग्रेर एक लरी सो सबै जो दारू गिरै न आध सेर मधु महँ डारि देइ की दूवा रहै सात रोज तब निकाल कै रखै तिस पीछे एक एक चीरा रोज गाय के घीव में पकाइ के खाइ करम से दुबारा मरद होइ बीस × × व से सबगे रोज एक ही तरह से पकाय खाय मरदी बहुत होय। जितना पोस्तक मिली उतनी लिखी करीम खाँ जिल्दसाज देहली सवत् १८३८ मिय मीर दरवाजा माह बैशाख दसमी रोज ॥

विषय—वैद्यक

संख्या २ ए—अमरावली—रचयिता—( स्वामी ) अचलदास, कागज देशी, पत्र ७४ आकार—८″ × ५″, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १२, परिमाण ( अनुष्टुप ) ५०० श्लोक। रूप—प्राचीन। लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९०८ = १८५१ ई० प्राप्तिस्थान—बाबा साहब दास गणेशमंदिर—मसानी देवी वाले, डाकघर सहादतगंज, जिला लखनऊ

आदि—श्री अपडानद साहेब की दया ॥ रिषि संत की दया ॥ सब देवन की दया ॥ अमरावली ग्रंथ लिख्यते जो चौपाई ॥ अमरपुरी सतन की वासा। तहवाँ शब्द राम परकासा ॥ जो आवे मन दृढ़ विस्वासा। मिलै राम पूरण परकासा ॥ आदि × × नामै की आसा। जब लग रहे घट भीतर स्वासा ॥ राम नाम रस चाखौ दासा। और न राखो दूसरि आसा ॥

अंत—दोहा—सुनिन्ह पारब्रह्म है जोति करै परकास। दास अचल सतगुरु मिले शब्दै करि विश्वास ॥ सन् बारा सै अट्ठावन मां ग्रंथ कीन परकास। दास अचल सत्तगुरु मिले पूरन ह्वै गइ आस ॥ संवत बनइस सै आठ मा ग्रंथ कीन यह भास। दास अचल सत्तगुरु मिले रहौ चरण के पास ॥ जोति जगमगी सीस पर निरखो सत सुजान ॥ दास अचल सतगुरु मिले करु नैनन पहिचान ॥ जहलग जग मां जीव है जोतिन ते निरधार। दास अचल सत्त-

गुरु मिले मैनम मध्य विचार ॥ अचल साहेब का ग्रंथ सम्पूरन । सतगुरु उपदेश नाम पर गास ॥ अगहन सुदी दूइज दिन सोमवार ॥

विषय—रामनाम महिमा ।

संख्या २ बी—अनुभव प्रकाश—रचयिता—( स्वामी ) अचलदास, सूधपुर मद रेस, कागज नया पत्र, ८, आकार—११ × ८″, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) १८, परिमाण (अनुष्टुप) १७० श्लोक । रूप—नवीन । लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—बाबा साहब गणेशमंदिर ममानी देवी वाले, डाकघर महाराजगंज, जिला लखनऊ ।

आदि—ग्रंथ अनुभवी प्रकाश लिख्यते ॥ सत गुरौवाच ॥ दोहा ॥

इस प्रकार अनहद बजैं सुनौं सिष्य दै कान ।
आवा गवन दुविधा मिटै पावै पद निर्वान ॥
जोति सरूपी नीरजन सो हृदै अस्थान ।
सोहं सोहं जो सत पावै अमर्मा ज्ञान ॥

निर्वाहाच—अब आई विश्राम हिरिद गुरुहर चरण का ध्यान । अवर कछु मानौं नहीं सत्य वचन परमान ॥ दास अचल के सीस पर तुम्हरी हा निशान । करि दाया आपन करौं कारा न माया मान ॥ इड़ा पींगला सुखमना त्रिकुटी मध्य मुकाम । तुम्हरी दाया तें पाइहीं भक्ति सहित तब नाम ॥ सतगुरौवाच ॥ यही परतु निज जानिले और नहीं कछु काम । जो कोई मानैं सर्व छह ब्रह्म सुख ध्यान । आदि सरस आमा सर्व मैनम मध्य समान । सा शामी का सुकम है सत्य करि परमान ॥ × × × ×

अंत—दोहा ॥ ग्रंथ अमर्मा प्रकाश यह पद गुनै चितलाय । सकल भर्म बिनसा मिटै सतगुरु दीन लखाय ॥ १ ॥ साहब अचल गुरु जोगिया आन जगत औतार । भक्ति मुक्ति जीवन की दई कीन्हेउ पतित उधार ॥ २ ॥ इति श्री ग्रंथ अमर्मा प्रकाश अचल साहेब को संपूर्ण ॥ शुभ मस्तु ॥ इति ॥

विषय—संवाद रूप में ईश्वर-महिमा और भक्ति निरूपण

संख्या १ सी—नाम सागर—रचयिता—( स्वामी ) अचलदास, कागज देशी मिल, पत्र १४६, आकार—१० × ७, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १८ परिमाण ( अनुष्टुप ) ११५० श्लोक रूप—प्राचीन । लिपि—नागरी रचनाकाल—सं० १६०१=१८४८ ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा साहबदास ( गणेश मंदिर ममानी देवी वाले ) डाकघर महाराजगंज, जिला लखनऊ ।

आदि—ॐ तत्सत् श्री तत्सत् ॥ श्री कर्मदा संत साहेब की दया ॥ ग्रंथ नाम सागर लिख्यते ॥ चौपाई ॥ दुई अच्छर का सुमिरन जानी । सम्भु सहित गनेश बखानी ॥ नाम महातम सुधा भवानी । अनहद शब्द करौं पहिचानी ॥ १ ॥ कहा शंभु अति निर्मल बानी । सबही निरदै कान भवानी ॥१॥ धेदै नै सुमन मनमानी । शुक्राचार्य भये महाज्ञानी । ४ । कहँ लगि महिमा नाम की गाई । जाको वेद बिमल गाहराई ॥ ५ ॥ × × ×

अत--दोहा—धरती औ आकास मां रहा शब्द भरपूर। कहै दास अचल सतगुरु मिले हय हिय शब्द हजूर ॥ जो देखा सो मति कहा सत्यनाम उपदेश। पठन श्रवन जो कोट करै रहै न दुख लवलेस ॥ चैत सुदी चतुर्दस संवत बनइस मैं पांच। ग्रथ अलप प्रकाश यह भयो पूर्ण मन राच ॥ इति ॥

विषय—नाम की महिमा तथा भक्तों की विस्तार पूर्वक कथा।

सख्या २ डी०—रामावली, रचयिता—(स्वामी) अचलदास, कागज—देशी, पत्र ६६ आकार—६ × ६ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १३, परिमाण ( अनुष्टुप ) ९३६ श्लोक, रूप—प्राचीन लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १९०६ = १८५२ ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा साहबदास जी गणेश मदिर मसानी देवी वाले,—डाकघर महादतगज, जिला लखनऊ ।

आदि—श्री अखडानद साहेब की दया ॥ रिसी मुनी संत की दया ॥ सब देवन की दया ॥ रामावली ग्रथ लिख्यते ॥ चौपाई ॥ बदो गुरु पितु मातु मनाई। बदों चांद सुरज हरषाई ॥ वन्दो रिषि मुनि सत मनाई ॥ वन्दौं धरनि अकास महाई ॥ वन्दौं अगिनि पवन मन लाई। वन्दौं जल रससीस नवाई ॥ वन्दो ब्रह्मा बिष्नु गुसांई। वन्दौं महादेव गुण गाई ॥

अत—दोहा—जो कछु रच्यो बनायो रघुपति दीन दयाल। दास अचल सत गुरु मिले सब्द सिरोमनि लाल ॥ अचल साहेब का ग्रथ सम्पूरण। सत्य महीना फागुन सुदी २ दिन एतवार ॥ साखी ॥ सन् बारा सै उनसठ ग्रथ भये सपूर ॥ दास अचल सत गुरु मिले सौदा पूरमपूर ॥ सवत् १९०९ है ग्रथ भये भरपूर। दास अचल सत् गुरु मिले हाजिर रहौं हजूर ॥ दस नारी बरनन करौं जानो ज्ञानी लोग। दास अचल सत गुरु मिले लागे न माया रोग ॥ समाप्त ॥

विषय—राम यश वर्णन। इसमें रामचद्र ने सतों की रक्षा के लिये जो जो कार्य किये हैं उन का वर्णन है। विशेषता यह है कि हर एक चौपाई में राम का याने रकार व मकार अक्षर में न कहीं आ गया है। यह भक्ति रस का ग्रथ है।

सख्या २ ई०—रत्नसागर, रचयिता –( स्वामी )अचलदास, सूर्यपुर बहरेल, कागज—नया, पत्र—२६, आकार—१३ × ८ इंच, पक्ति—( प्रति पृष्ठ ) २८, परिमाण ( अनुष्टुप ) ५२३ श्लोक, रूप – नवीन, लिपि—नागरी रचनाकाल—स० १९०६ = १८५२ ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा साहबदास गणेश मदिर मसानी देवी वाले—डाकघर—महादतगज जिला—लखनऊ।

आदि—श्री अखडानंद साहेब की दया। ऋपि मुनि सत की दया ॥ ग्रथ रतन सागर लिख्यते—झूलना ॥

काया मक्का मकान जाहूत बना आला जोति सो आप विराजत जी।
काजी मोलना दर्स दिदार करो तेरा साहेब हिया के माझ है जी ॥
घट भीतर बाहर ज्योति बरै हिय सब्द अखड आपार है जी।
अचल साहेब विचार कहै ले नाम भवसागर पार है जी ॥१॥

वहरेल, कागज देशी, पत्र ९०, आकार—१३' × ८", पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) ३२, परिमाण (अनुष्टुप ) १६८०, खंडित। रूप—प्राचीन, जीर्ण, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९०६ = १८४९ ई० प्राप्तिस्थान—बाबा साहबदास गणेश मंदिर मगानी देवी वाले, डाकघर सहादतगंज, जिला लखनऊ।

आदि—अथ शब्द बानी उचारणम् ॥ शब्दसागर ॥ दोहा ॥ श्री अखंडानंद साहेब विनै करौं कर जोरि। सहेब अचल अपना करौं बिसरैं ना सुधि मोरि ॥ १ ॥ श्री अगदा नंद साहेब तुमरे चरण पर ध्यान। सहेब अचल अपना करौं लगे न माया बान ॥ २ ॥ महा सुन्य ते शब्द भे शब्द हिते ॐकार। सहेब अचल सत्तगुरु मिले लखि पायो धद्धकार ॥ ३ ॥

अंत— बाजे बाजे अनहद धुनि विमल तान।

कोई सुनै सत जाकी लागी कान। परमातम पूरण धरौं ध्यान ॥ बाजे ॥
जाकी जोति बरै लखु घट समान। हिरदै उजयारी कोटि भान ॥ बाजे२ ॥
जम माया लाये आन तान। तोहि सूझत नाहीं सुन रे नदान ॥ बाजे२ ॥
लखि दास अचल छवि के मस्तान्। मोहि और न भावै आन ज्ञान ॥ बाजे२ ॥

सम्पूरण सत माघ सुदी १३ संवत् १९०६ ॥ समाप्त भई ॥

विषय—भक्ति निरूपण

संख्या ३ ए,—वैद्यक जोग संग्रह, रचयिता—आधार मिश्र, कागज देशी, पत्र १२८, आकार—१२ × ८इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १६, परिमाण ( अनुष्टुप ) २०४८ श्लोक, खंडित। रू०—प्राचीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८५६ = १७९९ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० श्रीकृष्ण लाल दूबे, ग्राम—बलगवाँ, डाकघर थानागांव, जिला सीतापुर, ( अवध )

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ वैद्यक जोग संग्रह लिख्यते ॥ जीर्ण ज्वर लक्षन ॥ उदर पीड़ा छर्दि होइ गरो जरै विरोचन हुकार ॥ मलज्वर ॥ कठ सूपै दाह अग होइ पीड़ा अंग भर्म सिर पीड़ा ॥ पित्त ज्वर लछन ॥ सिर पीड़ा भर्म मूर्छा अस्ति पीड़ा दाह रक्त मुप कटुक ॥ पेद ज्वर लक्षन ॥ देह पीड़ा निंद्रा आलस स्वेद जभ नेत्र पीड़ा ॥ वात ज्वर लक्षन ॥ सीत कप महा दाह तृपा चित्त भर्म विकलौं जीभ कटक फटी ॥

अंत—अथ कपूर सोधै ॥ गुऊ दुग्ध में डोला जत्र करिकै चुरवै ॥ सुद्ध होइ। अभ्रक मारन विधि ॥ कृष्ण अभ्रक अग्नि बीच लाल करै गो दुग्ध में बुझावै कूटि कै अर्क दुग्ध में घोटे चक्र करि अर्क पत्र लपेटे पर्त ४ गज पुट आच देइ' अर्क दुग्ध में घोटि घोटि गज पुट करै बारह बार फिरि वह जटा क्वाथ में घोटि घोटि आंच देइ बार ३ चंद्र देपि कै तव सिद्धि करै चमकै तौ फिरि मारै वट दुग्ध में वा क्वाथ फूं कि कै रस लाल कै सर्व काम करै ॥ इति वैद्यक जोग संग्रह आधार मिश्र कृत सपूर्ण समाप्त. लिखत वेनी वकस मुराऊ सैदापुर वाले संवत १८५६ चैत्र प्रतिपदा ॥

विषय—वैद्यक,

संख्या ३ बी—वैद्यक नाम जोग संग्रह, रचयिता—आधार मिश्र, कागज—देसी, पत्र—१०८, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १६, परिमाण ( अनुष्टुप ) १८२८ । रूप—प्राचीन लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८७० = १८१३ ई० प्राप्तिस्थान—पं० सिद्धिनाथ वैद्य ग्राम—कुसमगंज बावली, जिला—लखनऊ ( अवध )

आदि—श्री गनेसायनमः ॥ अथ वैद्यक नाम जोग संग्रह ग्रंथ लिख्यते ॥ अथ नाड़ी परीक्षा लिख्यते ॥ हाथ के अँगूठे की जड़ में जो नाड़ी चलती है सो जीव की साक्षी है वैद्य उसकी गति का ज्ञान करके सुख और दुख जान लेते हैं सोक सर्प की नाई दोसे वायु प्रधान नाड़ी चलती है ॥ कुलिंग कोल मेढ़क की गति कुदकती पित्त की नाड़ी चलती है, हंस कबूतर बतक मोर इनकी चाल कफ की नाड़ी चलती है संनपात की तीतर बटेर की चाल चलती है और दो दोष नाडिका की नाड़ी कहीं धीरे और कहीं सीघ्र चलती है और जो नाड़ी अपने स्थान को त्याग दती प्राण के हरनेवाली है ॥ जो नाड़ी दस पांच बेर चलके बंद हो हो के चले और अति ठंढी हो तौ रोगी न जिये ॥

अंत—पुनः पारद मारन विधि । अमकोला की नाजी सों घोरि कै घरीजै ताके बीच पारद धरं गज पुट आँच दीजै अमिली की मूर्छा तर ऊपर करि दीजै । अमिली न मिली तौ पीपरि को लीजै ऐसी दश भट्टी सो ३ दिवस प्रवै । जौमे दिम रस मिळारि रोगी छपि प्रवै ॥ ऐता दम दम कास पाई को मारे चारि प्रकार जूड़ी रस पहुचत में डारे ॥ इति श्री आधार मिश्र विरचिते वैद्यक नाम जोग संग्रह पंचमों विलासा सपूर्न समाप्त । लिपा ज्ञानी राम वैद्य चैत्र शुक्ला १ संवत १८७० वि० ॥

विषय—वैद्यक ।

संख्या ३ सी—वैद्यक जोग संग्रह, रचयिता—आधार मिश्र, कागज—देसी, पत्र—१०६, आकार—१२ × ५ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १६ परिमाण ( अनुष्टुप ) १९०६ खंडित । रूप—प्राचीन लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३२ वि० प्राप्ति स्थान—ठाकुर शिवरतनसिंह, ग्राम—रामपुर मथुरा, डाकघर—बसोरा जिला—सीतापुर ( अवध ) आदि—श्रीगनेसायनमः । श्रीमतेरामानुजायनमः ॥ अथ पोथी वैद्यक जोग संग्रह लिख्यते ॥ जीर्णज्वर लक्षण ॥ उदर पीड़ा छर्दि होइ गर जरै विरोधन हुँकार ॥ अथ मरु ज्वर लक्षण ॥ कंठ सोष दाह अंग अंग पीड़ा मर्म सिर पीड़ा ॥

अंत—अथ सीसा मारन नागरस नाम । माटी को कराही में सीसा को धरै चूल्हे पर चढ़ाइ तरे अच्छी आँच करै सुरकी सुरकी करमी सीसा ऊपर तै छोड़े ससे ससे खाक परै सीसा को मारै । रत्ती एक पान पर धरि नित प्रभात जो पाइ छुधा प्रबल बलवान सो २० प्रमेह मिटाइ ॥ इति जितनी पोथी पाई तितनी लिपी लिपाई ४॥) रुपया लिपी गया प्रमाद पाँडे समुभा स्थान संवत १९३२ वैसाष मासे कृष्ण पक्षे बुधवासरे ॥ शुभमस्तु । श्रीराम श्रीराम ।

विषय—वैद्यक ( रोग और उनकी औषधियाँ यंत्र मंत्र तंत्र सहित रसायन रस, धातु मारन विधि, सेवन विधि और उससे लाभ आदि )

संख्या ४ए—ध्यान मंजरी, रचयिता—अग्रदास, कागज—देसी पत्र—१२, आकार—१०

५×४, इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ट ) ७, परिमाण ( अनुष्टुप ) १०६, खडित, रूप - नवीन, पद्य—लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १८५१ = १७६४ ई०, प्राप्तिस्थान — पं० सुखदेव प्रसाद, ग्राम—पुरासेवकराम, डाकघर—लक्ष्मीकातगज, जिला—प्रतापगढ़ (अवध)

आदि—श्री गणेशायनम· ॥ अथ ध्यान मंजरी लिप्यते ॥

श्री सुमिरौं श्री रघुवीर धीर रघुवंश विभूषन ।
सरन गहे सुप रासि हरत अघ सागर दूषन ॥
सुन्दर राम उदार वानकर सारँग धारी ।
हिय धरि प्रभु को ध्यान विदुप जन आनँद कारी ॥

अंत—सुनौ आगम विधि अरथ कछुक जो मनहिं सुहायौ ।
यह मगलकारी ध्यान जथा मति वरन सुनायौ ॥
श्री गुरु सत अनुग्र हर हत अंसो गोपुर वासी ।
रसक जनन हित करन रहस यतहि प्रकासी ॥
ध्यान मजरी नाम सुनत मन मोद वढ़ावौ ।
श्री रघुवर को दास मुदित मन अग्रा सो गावौं ॥
यह लीला विनोद हृदै धरि चित लावै ।
परम सुभग वैकुठ पाइ बहुरे नहिं आवै ॥

इति श्री ध्मानमंजरी सपूरणम् सवत् १८५१

विषय— राम के समाजादि के वर्णन के साथ उनके ध्यान का वर्णन ।

सख्या ४ बी ध्यानमजरी, रचयिता—अग्रदास, कागज देशी, पत्र २६, आकार—६ × ३½ इच, पंक्ति (प्रति पृष्ट) ६, परिमाण ( अनुष्टुप ) ६०, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—प० रामावतार शर्मा, ग्राम—कृष्णदासपुर डाकघर परियावॉ, जिला प्रतापगढ़, ( अवध )

सूचना—आरंभ और अंत ४ ए के समान ही हैं । पुष्पिका इस प्रकार है—

इति श्री स्वामी अग्रदास कृतं रामध्यान मजरी संपूर्ण ।

सख्या ४ सी—ध्यान मजरी, रचयिता—अग्रदास, कागज सामान्य, पत्र ६, आकार—८×४ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ट ) ६, परिमाण ( अनुष्टुप ) ५४ । रूप—नवीन, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—मानिकलाल जवाहिरलाल चौकी नवीस, डाकघर चरखारी ।

सूचना—आदि—अत ४. ए के समान हैं । पुष्पिका इस प्रकार है—इति श्री अग्रदास कृत ध्यानमंजरी सपूर्ण सवत १९०८ की लिखी भई पोथी से उतारी वैसाख व० १३ संवत १९५३ में लिखी चौकी नवीस हीरालाल की जै जै श्री सीता राम पहुँचै जो कोउ वांचे सुनै ताको ।

सख्या ५ ए—अजबदास का झूलना, रचयिता—अजबदास, कागज देशी, पत्र १६, आकार—७½×४ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ट ) ९, परिमाण ( अनुष्टुप ) १०८, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १८७६ = १८१९ ई०, प्राप्तिस्थान—रामेश्वरप्रसाद, ग्राम—देवा = जिला प्रतापगढ़, ( अवध ) ।

आदि—दो०—गुरु समान कोउ वैद नहिं, राम नाम सम मूरि।
दास अजव परतीति से, होत व्याधि सव दूरि॥
दास अजव गुरु तो मिल्यो, शिष्य रह्यो वे होम।
मूरि न मुख रोगी धरै, काह वैद कर टोप॥

अंत—विदेसिया छाए केहि देश। टेक।
पिय परदेसी ह्वै गए, निशि दिन यही अँदेस।
अव आए पन तीसरो, सेत भये सिर केश॥
जाको विछुरन होत है, ताको कठिन कलेस।
विरहिनि होय सो जानिए, जाको पिय परदेस॥
पाती लिखि जावै नही, आवै नही सँदेस।
मैं वन २ हेरत फिरौं, करि योगिन को भेप॥
कोइ कहै वैकुंठ में, कोइ कहै सिर शेश।
दास अजव कैसी करै, विन साँचै उपदेश॥
विरह की मारि मरि जैये, नेह काहू सों नहि लैये। टेक।
नेह करै तेहि सँग रहै, मति कोइ होय अकेलि॥
विछुरन में वह हाल है, पावक लागी वेलि॥
नेह करै तवहूँ मरै, छोड़त छूटत प्रान।
औपधि लावै नहि लगै, ज्यों विप वारो वान॥ विरहकी०।

× × × ×

विपय—ज्ञान, भक्ति, वैराग्य, विरह, और, राम नाम की महिमा, निहग मार्ग की भक्ति।

संख्या ६ ए—शिक्षा वत्तीसी, रचयिता—अजीतसिंह, ( जैसलमेर ), कागज-देशी, पत्र ३, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १६, परिमाण ( अनुष्टुप ) ३६, पूर्ण, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९१८ = १८६१ ई०, लिपिकाल—सं० १९४० = १८८३ ई०, प्राप्तिस्थान—लाला रतनलाल, ग्राम—मोहारी, डाकघर सदारपुर, जिला सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः॥ अथ शिक्षा वत्तीसी प्रारंभ॥ दोहा॥ श्री वल्लभ विट्ठल प्रभू गिरधर गोविंद राय। वाल कृष्ण गोकुल रघू यदू श्याम घन साय॥ गढ़ जेसाणे पै तते रावल श्री रणजीत। यह शिक्षा वत्तीस का म्हेता करी अजीत॥ मन्त्री सेवन कीजिये नृप सेवन के काज। केवल नृप नहिं सेविये सेव्या हुए अकाज॥ पहिलो भय भगवान को भय दूजो भुव पाल। तीजो भय लोकीक को राख्यां विन मत चाल॥

अंत—क्षमा दया रख शील सत रख संतोप सुध प्रीति। ज्ञुरत फुरत अरु सुरत से सिध कारज सब होय। म्हेता अजीत को कियो निश्चय यह करि जोय॥ भूल चूक

सब समझ कै करि कमेज्ञ सुष सोभ। सुभ अजीत की बीनती सो मैं नहिं बहु बोध। प्रात उन्नीस अट्ठारवे आश्विन सुदि दसराव भयो समापत ग्रंथ ये करि अजीत सिंह चाव ॥ इति सिक्षा बत्तीस मेहता अजीतसिंह कृत संपुरणम् ॥ लिप्त गिरधर लाल संवत् १९४० वि०

विषय—नीति संबंधी उपदेश

संख्या ६ बी—सिक्षा बत्तीसी, रचयिता—अजीतसिंह, ( जैसलमेर ), कागज—मूंची पत्र ३, आकार—६×४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) २२, परिमाण ( अनुष्टुप ) ५० रूप—नवीन, पद्य। लिपि—नागरी रचनाकाल—सं० १९१८ = १८६१ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० रामनाथ शुक्ल, ग्राम—सगरावाँ डाकघर बीघरा, जिला—उन्नाव ( अवध )

सूचना—आदि अंत ६—ए के समान हैं। आरंभ में विशेषता इतनी ही है—श्री गणेसायनमः ॥ अथ सिक्षा बत्तीसी लिप्यते ॥

अंतिम वाक्य इस प्रकार है—"इति सिक्षा बत्तीसी मेहता अजीत कृत संपूर्ण समाप्त।

संख्या ६ सी—सिक्षा बत्तीसी, रचयिता—अजीतसिंह कागज—देसी, पत्र ३, आकार—८×६" इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) १२, परिमाण ( अनुष्टुप ) ५४, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९१८, प्राप्तिस्थान—पं० रामाधार मिश्र, ग्राम—नगर, डाकघर, मन्नीमपुर, जिला—खीरी ( अवध )।

सूचना—आदि अंत ६ ए, के समान ही है।

पुष्पिका इस प्रकार है—इति सिक्षा बत्तीसी अजीतसिंह कृत संपूर्ण समाप्तः ॥

संख्या ६ डी—शिक्षा बत्तीसी रचयिता—अजीतसिंह, कागज—नया पत्र—५, आकार—६×४½ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) ८ परिमाण (अनुष्टुप) ६०, पूर्ण। रूप—नवीन, पद्य। लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१८, प्राप्तिस्थान—पं० रमाकांत शुक्ल ग्राम—गरीबदास का पुरवा, डाकघर—गोड़वारा, जिला—प्रतापगढ़ (अवध )।

सूचना—आदि अन्त ६ ए के समान। पुष्पिका इस प्रकार है—इति श्री महता अजीतसिंह कृत सिक्षा बत्तीसी।

संख्या ६ ई—विद्या बत्तीसी, रचयिता—अजीतसिंह (जैसलमेर), कागज देशी, *पत्र—३, आकार—६×४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) २२, परिमाण (अनुष्टुप) ४१*, रूप—नवीन, लिपि-नागरी रचनाकाल-सं० १९१८ = १८६१ ई० लिपिकाल सं० १९२१ = १८६४ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० रामनाथ, ग्राम—सगरावाँ, डाकघर—बीघरा, जिला—उन्नाव (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ विद्या बत्तीसी लिप्यते ॥ दो० ॥ श्रीकृष्णहिं की सरण हैं सुधि बुधि दे ततकाल। विघन हरन सब सुष करन नमो नमो गोपाल ॥ गाढ़ो जैसल नगर को राजेश्वर रनजीत। यह विद्या बत्तीस को मेहता करी अजीत ॥ प्रातहिं उठि गुर ध्यान धरि प्रभु के चरण संभार सादर गणपति सुमिरि के कर विद्या उपचार ॥ अर्थों मे गुरु वाक्य सुभ मुष सों करो उचार ॥ फेरि हृदय धरि कर लिखौ

अक्षर नैन निहार ॥ पांच वर्ष मे आदि लैं करु विद्या अभ्यास। जब लग कारे श्वेत ह्वै छांड न विद्य आस ॥

अन्त—अरज करत जगजीत ए वहुत नमामै वोध। चूक भूल को जाच कर सुद्ध करौ कवि सोध ॥ उगनी सौ अठारवैं दीप माल शनि दिन्न। कियो सपूरण ग्रथ को पढ़ मन होय प्रसन्न है ॥ इति श्री अजीत मेहता कर विद्या वत्तीसी सपूर्ण समास लिखत कन्नू मल सवत् १९२१ वि० ॥

विषय—विद्या की महिमा का वर्णन ॥

सख्या ६ एफ—विधा वत्तीसी, रचयिता—अजीतसिह (जैसलमेर), कागज—देशी, पत्र—२, आकार—६ × ४ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ठ) ३२, परिमाण (अनुष्टुप) ५०, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १९१८ = १८६१ई०, लिपिकाल—स० १९२६ = १८६९ ई०, प्राप्तिस्थान—प० रामाधार मिश्र, ग्राम—नगर, डाकघर—लखीमपुर, जिला—खीरी (अवध)।

सूचना—६ ई के समान आदि अंत। पुष्पिका इस प्रकार है—इति श्री विद्या वत्तीस मेहता अजीत कृत सपूर्ण समाप्त ॥ लिखते पन्नालाल खत्री विस्वां वाले स्व पठनार्थ ॥ सवत् १९२६ वि०।

सख्या ६ जी—विद्या वत्तीसी, रचयिता—अजीतसिह, कागज—देशी, पत्र—२, आकार—६ × ४ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ ) ३२, परिमाण ( अनुष्टुप ) ३६, पूर्ण। रूप—जीर्णशीर्ण, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १९१८ = १८६१ ई०, लिपिकाल—स० १९४० = १८८३ ई०, प्राप्तिस्थान—लाला रतनलाल, ग्राम—मोहारी, डाकघर—सदारपुर, जिला—सीतापुर (अवध)।

सूचना—आदि अंत ६ ई के समान। पुष्पिका इस प्रकार है—इति श्री विद्या वत्तीसी म्हेता अजीत कृत सपूर्ण समाप्त। लिखत जीयालाल वैश्य सवत १९४०। शुभ मस्तु। राम राम राम ॥

सख्या ७ ए—अमर विनोद, रचयिता—अमरसिंह, कागज देशी, पत्र १७२, आकार—८ × ६ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ठ) २४, परिमाण ( अनुष्टुप ) ११७०, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १८७० = १८१३ ई०, प्राप्तिस्थान—शिवपाल सिंह, ग्राम—रामनगर, डाकघर राजेपुर, जिला उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्रीगणेशायनम. ॥ अथ अमर विनोद लिप्यते ॥ दो० ॥ परमानद पद वद कै श्री शाकभरिध्यान। गुरु गणेश अरू शारदा ईश्वर जगपति भान ॥ विविध शास्त्र को देखिकै सुगम करौं अधिकार। अमर विनोद जो ग्रथ ही सकल जीव सुप सार ॥ श्री धनवतर चरण जुग प्रणम धरौं आनद। शेप फूट इस ग्रथ कौ उपज्यो आनद कद ॥ इति ॥ निर्घंट मते द्रव्य गुण ॥ अथ जल अष्ट प्रकार विधि लिप्यते ॥ दो० ॥ वर्षा जल पुन नदी जल अंतरिक्ष पुनि कूप। ऊसर डाभ तड़ाग जल कहे आठ जल रूप ॥ अथ नदी जल

गुन । लघु रूपा गुन सोन जन अति पवित्र गुनि साइ । वस्त्र हरत कष का करत भारत भौहीं सोच ॥

अंत—द्वितीय वंध्या चिकित्सा ॥ कर्पौजी हाथी का मद वती कर जाम में राखे १ माजम टंक १ ढक त्रिफले का पानी रुई की वती भिगाय दिन १ भग मै धरे ४,५ में भमार की कली का पानी अलसी तेल गुलाब मम औषधी में पाती कर जान में रखी दिन ३।१ बच बानी जीरी कर्पौजो बाबची तिल का तेल बाती करके दिन १ जाम में राखे पश्चात संगम करी गर्भ रहै ससम दोष में पंच सिर्पे यत्र माहि मग मोर का पांग हलद महदी हरती दाड़ के रस की किमें घी का मध्य में नाम लिखै फिर कमर मै पांधे ससम दोष मिट गर्भ रहै इति श्री अमरसिंह विरचितायां अमर विनोद भाषायां ग्रंथ संपूर्ण समाप्तः लिख्या संवत् १८७० बवार विजयादशमी लषक मोतीलाल मालो ॥ श्री राम सीताराम श्री सारदायनम ॥

विषय—वैद्यक

संख्या ७ बी—अमर विनोद रचयिता—अमरसिंह, कागज—देसी, पत्र ११० आकार—८×६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) २४ परिमाण (अनुष्टुप) १४५१ रूप—प्राचीन लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १९०७=१८५० ई०, प्राप्तिस्थान—ठाकुर जोधसिंह ग्राम—सिठसिया डाकघर इमादनगर, जिला खीरी ( अवध ) ।

सूचना—आदि अंत ७ ए के समान है । पुष्पिका इस प्रकार है—

इति श्री अमरसिंह विरचिते अमर विनोदभाषायां पुरुष स्त्री वंध्या प्रयोग विधि उत्तर खंड प्रत्यक्ष सिद्धि प्रद नाम पष्ठोऽध्यायः समाप्तार्थ ग्रंथः शुभमस्तु शुभे लिखतं तिरबेद बाबराई संवत् १९०० पाती दर्शन ॥

संख्या ७ सी—अमरविनोद रचयिता—अमरसिंह कागज-देसी, पत्र ८८, आकार—८×६ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ) २४, परिमाण (अनुष्टुप) १५०० रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१९=१८६२ ई० प्राप्तिस्थान—पं० गणपति द्विवेदी, ग्राम—बघागाँव डाकघर—मछरहटा, जिला—सीतापुर ( अवध )।

सूचना—आदि अंत ७ ए के समान । पुष्पिका इस प्रकार है—

इति श्री अमरसिंह विरचित अमर विनोदे भाषायां पुरुष स्त्री वंध्या प्रयोग विधि उत्तर खंड प्रत्यक्ष सिद्धि प्रदे नाम षष्ठाध्याय समाप्तार्थ ग्रंथ शुभमस्तु शुभ संवत १९१९ मि० पाती—दर्शन. ॥

संख्या ८ ए—भक्त विरदावली रचयिता—अंबादास, कागज-देसी पत्र—८, आकार—६×४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) १२ परिमाण (अनुष्टुप) ५० रूप—प्राचीन लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १७८४=१७२७ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० दीनानाथ मिश्र, ग्राम—कनेपुर चौरासी, डाकघर—सफीपुर, जिला—उन्नाव (अवध) ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ भक्ति विरदावली लिख्यते ॥ तुम अती दीन सु धीजिय रघुनाथ यह जस लीजिये ॥ मोहि मन्द बदी दीजिये । जन बरवा बर लीजिय ।

तुम दीनबंधु दयाल हौं तिहू लोक के प्रतिपाल हौं ॥ तुम राधिकापति रमण हौं । परगाम चौदह भुवन हौं तुम ज्ञान गोकुलचंद हौ । हरि बश कंम निकट हौं । हम पतित पावन सुनत हैं । नित नाम निर्मल भजत हैं ।

अंत—भगत छंद सिरावली । गावैं सुनैं वरदावली । ते मुक्ति फल नर पावहीं । दुष पाप जल भव भाजहीं ॥ वैकुंठ उनको वास है सो कहत अम्मर दास है ॥ इति श्री अम्मरदास कृत भक्त विरुदावली सपूर्णम् । लिखा गगादास सेवक सावन शुक्ला सप्तमी संवत् १७८४ वि० जेनारायण की ॥ राम राम राम राम राम राम राम ॥

विषय—भगवत्स्तुति

संख्या ८ बी-भक्त विरुदावली, रचयिता—अंबरदास, कागज-देशी, पत्र ८, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) १२, परिमाण ( अनुष्टुप ) ५०, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १७९० = १७३३ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० रामरत्न शुक्ल, ग्राम—दरियाबाद, जिला—उन्नाव (अवध) ।

सूचना—आदि अंत ८ ए के समान है । पुष्पिका इस प्रकार है—

इति श्री अम्मरदास कृत भक्ति विरुदावली सपूर्णम् लिखत शिवशंकर माथुर नजीबाबादी कार्तिक सुदी ६ संवत् १७९० वि० ॥

संख्या ९—खवास खां की कथा, रचयिता—अमोलक कवि, कागज-देशी, पत्र ४०, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) २८, परिमाण ( अनुष्टुप ) १३००, रूप—प्राचीन जीर्ण, लिपि-नागरी, प्राप्तिस्थान—ठाकुर हनुमान सिंह, ग्राम—गोधनी, डाकघर जैतीपुर, जिला उन्नाव ( अवध ) ।

आदि—सपियो सपी खवास खा सब सतिअन पर तू सती । मुष अबल कहे पाले सोई वचन जहर सो धरपती ॥ सिर धड़ दियो समेत कियो हीयो जगदेव को ॥ चल्यो सुजस के हेत खा खवास सब आस तज ॥ र व न देप र वनि आ कोमल विध करे विआने ॥ वार वार वारने वरपत श्रुत श्रवन जवाने कमला वानू कुमला गई आपना दी आवली ॥

अंत—अहमद आयो कोपसों सुणयो शाह सलेम । दसत कराय या अवसो टेर कहा मुप मर वाह आसो जो कछु लिपा हुआ सु अहिमद राइ । पाग बाधिये सीस पर चारा हुआ खुदाय ॥ वखशी मिदाद पान तिन क्षिपान चुराय कै लै गयो कांधे । वुह चडते कावल दल भजत कोऊ टिक्त दोऊ दल साधे ॥ काम परा अब येही पछाना अकल परी छत्रय आधे ॥ इस सैदन उत शाह अंध लो अहमद पाग काह पर बाँधे ॥ जोड़ कटक भटकन के कव तीर तुफंगन बाँध लियो है । बाँह गही उतरि पोगड़ ते उन नाम साहव को याद कियो है मनै नरू सिंह लिपी जु लिलाट सुमेटन हार न कोई भयो है ॥ सपी खान खवास रंग गये गीही तूही मुझ्यो जाका बोल गयो है ॥

विषय—दिल्ली के बादशाह सलेम जो शेरशाह का पुत्र था । इनके यहां राजा जगदेव नौकर था । बादशाह की स्त्री ने जगदेव से अनुचित संबंध रखना चाहा परंतु

जगदेव ने इनकार किया। इससे बादशाह की मीने जगदेव को विरुद्ध समझकर बादशाह से चुगली करदी जिसके कारण राजा जगदेव सिंह भागकर आगरा के पास बयाना पहुँचा और वहां के नवाब खवास खाँ से मिला उन्होंने राजा जगदेव को अपनी शरण में आया जान कर जान बकसी और जब सलेम ने खाँ खवास नव्वाब से राजा जगदेव को मांगा तो नवाब ने इसे से इनकार किया जिसपर खाँ खवास और शाह सलेम दोनों का युद्ध हुआ। खाँ खवास हारा और मारा गया। इस कारण से खाँ खवास की मीने राजा जगदेव को अपना पुत्र समझ कर राज गद्दी पर बैठाया ॥

संख्या १० ए—कोक मंजरी, रचयिता—आनंद कवि, कागज-देशी, पत्र ६०, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) ३६ परिमाण (अनुष्टुप) १२०१, रूप—प्राचीन लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८२८ = १७७१ ई० लिपिकाल—सं० १८५९ = १७९१ ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० शिवरत्नसिंह ग्राम—रामपुर मथुरा, डाकघर बसोरा, जिला सीतापुर (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ कोक मंजरी लिख्यते दो० ॥ ललित सुमन धनु धारि निज तन छबि अमित अनंद। मधु रति संग जो रति रमन पै जै मदन अनंद ॥ बरनी काम अभिराम छबि बरनी भामिनि भोग। मकरंद कोक बुधि मथन करि। रच्यो सार सुप भोग ॥ मनुज रूप ह्वै अवतर्‌यो तीनि भांति को जोग। बरन उपावन हरि भजन औ भामिनि को भोग ॥ जगति भली भगवंत की भोग सो भामिनि भोग। यह संकट मे दुख हरन यह सुख करन प्रयोग। कहित बचन सब कबिन के सुरति करत सब कोय। त्रिग अंकित सब कामिनी भेद सबन में होइ।

अंत—छंद ॥ पढ़ि सकल काव्य करि करि विचार बरन्यो आनंद कवि कोकसार सर्गों जो हास्यरस सरति सर अवचे कुमो बहु छंद। पढ़त पढ़त रति रंग बढ़ विविधित हित आनंद। इति श्री कोक मंजरी आनंद कृत काम केलि वर्णनम् कोक मंजरी समाप्तम् संवत १८२८ वि रसिकन की सुप हेत है कोकसार बहु भांति। लिपत सुम्न् स्वरूप पाठक मिरौरा निवासी संवत १८५६ क्वार मासे कृष्ण पक्षे तिथौ दसम्यांम् दशमी ॥

विषय—पुरुष स्त्रियों के गुप्त स्थानों के रोग और उसकी औषधियां और अंगों का वर्णन इस पुस्तक में तीन खण्ड हैं पहले में जंत्र मंत्र दूसरे में औषधियां और तीसरे में सचित्र आसन वर्णित हैं।

संख्या १० बी—कोक मंजरी, रचयिता—आनंद कवि, कागज-साधारण, पत्र २६, आकार—$9\frac{1}{2}$ × ७ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) ७ परिमाण (अनुष्टुप) २२५, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी रचनाकाल—सं० १६६० = १६०३ ई० लिपिकाल—सं० १८५७ = १८०० ई०, प्राप्तिस्थान—पं० गयादीन मिश्र ग्राम—पंडित का पुरवा डाकघर—सामामगढ़ जिला प्रतापगढ़ (अवध)।

संख्या १० सी—कोकसार, रचयिता—आनंद कवि (कोटा हिसार), कागज देशी, पत्र ३०, आकार—८ × ५ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) १० परिमाण (अनुष्टुप) ५२५,

रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १८७० = १८१७ ई० प्राप्तिस्थान—प० नंदलाल शर्मा वैद्य, ग्राम—भैंकूलाल भवन, डाकघर अमीनाबाद, जिला लखनऊ।

संख्या १० डी—कोकसार, रचयिता—आनंद कवि, कागज-देशी, पत्र ६४, आकार—६⅞ × ५ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) १०, परिमाण (अनुष्टुप) ८२२, रूप—साधारण, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८९२ = १८३५ ई०, प्राप्तिस्थान—नैपालसिंह, ग्राम—भौली, डाकघर तालाबबख्शी, जिला लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ अथ कोक सार लिख्यते ॥ दोहा ॥ ललित सुवन धन अलि वचन तन छवि अभिनव कद। मधु रति सग जोरति रवन जै जै मदन अनद ॥१॥ वरनौं काम अभिराम छवि वरनौं भामिन भोग।

अंत—दोहा ॥ स्वर्ग जो द्वादस रति सर सब तेजु ते बहु छद।
पढ़त पढ़त रति रग नव विधि चित हित आनंद ॥ ४७ ॥ इति श्री कोकसार विरचितो आनद कवि कृते कामकेलि वर्णन कोक्सार समाप्त ॥ लिख्यते श्री चौहान वश श्रीमानसिंह भौली के तरफ पढे हैं।

विषय—स्त्री पुरुष के लक्षण व्याधि आदि के निदान तथा उनसे रक्षा पाने के उपाय व रति केलि आदि का वर्णन।

संख्या १० ई०—कोकसार, रचयिता—आनद कवि (हिसार), कागज देशी, पत्र ४२, आकार—८ × ५½ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) ९, परिमाण (अनुष्टुप) ५६७, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९२६ = १८६९ ई०, प्राप्तिस्थान—ओंकारनाथ पाडे, ग्राम—स्कूल चचेहरा, डाकघर कोयानौरिया, जिला प्रतापगढ़ (अवध)।

संख्या १० एफ—कोकसार या कोकमजरी, रचयिता—आनद कवि कायस्थ (कोटा हिसार), पत्र ७८, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) ९, परिमाण (अनुष्टुप) ७४६, रूप-प्राचीन फटी, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १६०८ या १५५१ ई०, लिपिकाल—सं० १९३२ = १८७५ ई०, प्राप्तिस्थान ठा० रनधीर सिंह जमींदार, ग्राम—मोखानीपुर, डाकघर, तालाब बक्सी, जिला लखनऊ।

आदि—श्री गणेशाये नम अथ कोक सास्त्र आनद कृत लिप्यते ॥ ललित सुमन धनु अलिपनिच तन छवि अतिनव कंद। मधु रितु हितु अति रति रवन जय जय मदन अनद ॥ वर्न काम अभिराम छवि वरनो भामिनि भोग। सकल कोक दधि मथन कै रच्यो सार सुख जोग ॥ २ ॥ भक्ति येक भगवत की भो भामिनि भोग। वह सकठ में सुप करन वह दुख हरन वियोग ॥३॥ मनुस रूप ह्वै अब तरयौ तीनि बात को जोग। द्रव्य उपावन हरि भजन और भामिनी भोग ॥ ४ ॥ कायथ कुल आनद कवि वासी कोट हसार। कोक कला इहि रुचि करन जिन यह कियो विचार ॥५॥ रितु वसत सवत सरस रचे जो बहु विधि छद। सोरह सै अरु आठ। कोक मंजरी यह करी धर्म कर्म कर पाठ ॥६॥ पंद पंचदश अति सरश रचे जो बहु विधि छंद। पढ़त चढ़त अति चोप चित वाढ़त अति आनंद ॥ ७ ॥ चतुर सुकवि पढित सरश जो जानै छवि छद। भूल्यो कहूँ सवारियो विननी करत अनद ॥ ८ ॥

ललित बचन सब कबिन के सुरत करत सब कोय । प्रग अंजन सब कामिनी भेद सबन मो होय ॥ ९ ॥ पिंगल बिन छंदहि रच अरु गीता बिन ज्ञान । कोक पढ़ें बिन रति करें ते नर पंच समान ॥ १० ॥

अंत—अब बंधेज पुष्ट बल स्तंभन की दवा ॥ वार्ता ॥ अफीम और × × × और लौंग सब चीज बराबरि ल्यावै और छोहारा की गुठुली निकारि × × × × × के भीतर जेतना अंबाइ तेतना भरै तब दूध १ सेर चढ़ावै । छोहारा × × × खावै छोहारा पाइ दूध पिवै बंधेज बहुत हो पुष्ट होय बल होय ॥ ४९ ॥ × × × चौपाई सिव बीरज और कूर मंगावै । मोथा चमियौं आनि पिसावै । × × पार्थी आनि । पुरी बांधि पानी महं डारि ॥ सारी सुप कु तजि जाइ । येह औष × × हू ॥ जोनि कुवाछ दुरम ॥ चौपाई मधुर तक नागर ले आवै ॥ त × × × × करा जोनि बाछ अति होई ॥ तबली तैल लगावै सोई × × × × चौपाई ॥ मोथा अरु इलायची आनि मच कपूर पुनि प × × दुवा कोई ॥ अति सुवासु निज तन में होई ॥ ५२ ॥ कोक सार × × × पुन्य सर्व शरीर काल विहार अर्थमो नाम पंचमुखी पता × × समाप्त मार्ग शीर्ष मासे कृष्ण पक्षे तिथा पं० संवत् १९१२ × × × × भौसी मौजे पानीपुर के ॥ जैसी × × लीपी मम दोषो न दीय × × × × × × × इम शुभ्य × × ×

विषय—नं० १०—ई में देखो।

संख्या—१० बी—कोकसार रचयिता—आनंद (कोटा हिसार), कागज-साधारण, पत्र ७१, आकार—७¾ × ६¾ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) १४, परिमाण (अनुष्टुप) ६४५, रूप—नवीन पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९५५ = १८९८ ई० प्राप्तिस्थान—पं० वासुदेवसहाय, ग्राम—कमास, डाकघर-मार्यागंज जिला-प्रतापगढ़।

संख्या—१० सी—कोकसार, रचयिता—आनंद, कागज-बदामी नया, पत्र १४ आकार—८ × ६½ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ) २०, परिमाण (अनुष्टुप) ४०७, रूप—नवीन पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९५८ = १९०१ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० कृष्ण बिहारी मिश्र मारैल हाउस, जिला-लखनऊ।

संख्या—१० डी—कोकसार, रचयिता—आनंद कवि, कागज देसी, पत्र १९, आकार—६ × ४ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ) ११ परिमाण (अनुष्टुप) ५९७, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८२८ प्राप्तिस्थान—आनंद भवन पुस्तकालय ग्राम—बिसवाँ जिला सीतापुर (अवध)।

संख्या—१० ई—कोकसार, रचयिता—आनंद कवि कागज-साधारण, पत्र १४, आकार—७¾ × ५ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ) ८, परिमाण (अनुष्टुप) ४०२, खंडित, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—पं० भगवती प्रसाद त्रिगुनायत, ग्राम—तरहटा, डाकघर पट्टी, जिला-प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ कोक सार ॥

ललित सुमन धनु अलि पनच, तन छवि अभिनव कंद।
( मधु रितु हितु अति रति रदन जय जय मदन अनंद ) ॥
वरणों काम अभिराम छवि, वरणों भामिन भोग।
सकल कोक दधि मथन करि, रच्यो सार सुख जोग ॥
भक्ति एक भगवत की, भोग सु भामिनि भोग।
वह सकट में सुख करन, यह दुख हरन वियोग ॥
मनुष्य रूप ह्वै अवतरैं, तीनि वात के जोग।
द्रव्य उपार्जन हरि भजन, अरु भामिन को भोग ॥

अंत—पिय ठाढ़े तिय कटि गहैं, लेइ अक भरि वाल।
तिय उठाय भुज पर धरैं, आसन कहौं मराल ॥ १४ ॥

कामिनि पभ लागि निजु ठाढ़ी।
कामी गहै अलिगन वाढ़ी ॥
लेइ उठाय भुजनि पर वाल।
कटि ताकी गहै यह आसन आय मृणाल ॥ १५ ॥
तिय पौढ़ि के जंघ उभय पकरैं।
कर उन्नत कत को सीस धरैं ॥
पिय पौढ़ि रहैं कुच केलि करैं।
सुख पल्लव आसन नाम धरै ॥ १६ ॥
विमल आसन ... ... ...
... . ... .

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० १३ तक ... प्रथय खंड।

मगला चरण, कोक की उपयोगिता, ग्रथ रचने की प्रतिज्ञा, पद्मिनी आदि स्त्रियों के लक्षण, उनके नाम तथा योनि प्रमाण।

( २ ) पृ० १६ से पृ० १७ तक—तृतीय तरंग।

समरति, सामान्य रति, उत्कृष्ट रति वर्णन।

( ३ ) पृ० १३ से पृ० १५ तक—द्वितीय खड।

पुरुष लक्षण उनके नाम तथा लिङ्ग-माप।

( ४ ) पृ० १८ से पृ० २४ तक—चतुर्थ और पंचम खड।

चहुँकला, मदन निवास वर्णन, द्रवणि विधि, अंग मर्दनादि विधि, प्रौढ़ा तथा वृद्धा के लक्षन।

( ५ ) पृ० २५ से ३५ तक—षष्टम, सप्तम और अष्टम खड।

भोजनादि वर्णन, व्यभिचारिणी लक्षण, विरक्ता, अनुरागवती तथा कामवती के लक्षण, कला वर्णन, स्त्रियों के गुण दोष।

( ६ ) पृष्ठ ११ से पृष्ठ १८ तक—नवम खंड।
जाति वर्णन स्त्री का प्रेम परिचय।
( ७ ) पृ० १९ से पृ० ४७ तक—दशम खंड।

औषधियाँ—पौष्टिक, मदन मोदक, कामेश्वर, कामेश्वर द्रवण की औषधि, ( पुरुष व स्त्री के लिए पृथक २ ) कठोर मर्दन, सद्योबन स्तम्भन, रति पौष्टिक, प्रमेह तथा प्रदर की औषधि, गर्भ निवारण तथा गर्भ रखने की औषधि। योनि वर्णन। आसन विधि—योग तथु आ० रति आ० इन्द्रासन, रासमा आसमा, विपरीत आसन कपि आसन, हित आसन, मृग आसन, परस्पर आसन, मालासन, मराल आसन, तथा सुख पद्धव आसन।

( ८ ) पृ० ६८ से पृ० तक सुख।

संख्या १० के—कोक विलास, रचयिता—आनंदचंद, कागज—देशी, पत्र—४०, आकार—८ इंच X ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १२, परिमाण ( अनुष्टुप ) ५२०, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—लाला सीताराम वैश्य, ग्राम—बिसवाँ, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—अंग कोमल विचित्र अति तन लच्छन अतिलीन। प्रगट दामिनी देह द्युति आनंद चंद बखानत बदन सदा अंग निर्मल रहै। आदर निमिष रहित अमल सुविमल धीर धैर्ये चहै॥ सयावल मी हँसि रहै सबही दिन मानु करै अति ती कहु स्यावै। सेत सरोज को मेहु धरै अरु उज्जल चीर सरीरहिं रावै। वारिज भ्रमर बस्यो गृह काम को नीरज नीरज बास विराजै॥ अथ चित्रनी वर्णन॥दो०॥ चित्र रूप सम चित्रनी अति विचित्र रस रीति। चित्त चावत सब काम तजि निरपि चित्र संगीत॥ नहिं भारी दुर्बल नहीं लघु दीरघ नहिं अंग॥ छंद॥ कमल कमल दल नयन मैन चंचल अति भारे। मधुर मधुर मुख बचन चाह कुंचित कच कारे। लघु दीरघ नहिं अंग सर्व तन गर्व जनावत। माया यंत बहु होत पुष्प परमल बहु भावत। ग्रीव कपोल उर पूँघट तुरीय गति गयंद आनंद गतिहि सीलवंत सुचिचित्र अति ( इसके आगे नहीं )।

अंत—मदनांकुश जिहि पुरुष को अति ही होइ विशाल। दृढ़ कठोर अति होत नहिं द्रवति सुरति उत्ताल। जाके सूक्ष्म अतिहि लघु नहिं तुसति दै नारि। अंत होइ व्यभचारिनी स्त्रीकी चतुर बिचारि। जाके सुभ्र कठोर अति लघु दीरघ नहिं होइ आसन उचित और नहिं जानत रसिक सु कोइ। मदनांकुश के सिर सुभर जात है जाको धाम। प्रथम समागम तीय की सरै न ताकों काम। करै जतन कामी बड़े जरत है जाको धाम। दवै वेग भग परसि तैं तृप्ति न मानै भाम॥ अथ बप दान॥ कांप जंघ उर उरज पंच अंग बप दान अधर कपोल बिच अरु तीलठ पेठ न जान। जतपनि काम कलोल की सुगढ़ु रसिक सब कोइ। न विलास तबही बनै तिय विचित्र जब होइ। रसि विधि। पूछ ईनि रति कीजिये दोई। जानत रसिक चतुर जो कोई। जो मदि करै पड बल तासु। ई बिन तियहिं न होइ हुलास॥ औषध समाप्त। कंद सुभ विधि सोंठि मुंडी मही बप पीपरि परिमान। सात रती मधु सीं भष करै सु किमर गान। मिर्च कुलिंजन सम कर दोई पुरुष होइ जा मापक

कोई । मधुर अमल कछु पाइ न मोई । पिक सम कंठ तासु कर होई । अद्रक भद्रक पीत रस वच वा वच मह्यीस घृत । जो चाहै कोक विजत्र माघ चतुर्दश कृष्ण दिन स्नातवरी करि राषै जल महँ वूंदै खाई । कंठ होइ सम किन्नर गाइहून किन्नर भाइ ॥

विषय—स्त्री पुरुषों के भेद लक्षण उनके गुप्त स्थानों के रोग व औषधियाँ, वशीकरन मंत्र व उनकी विधि वर्णन ॥

संख्या ११ ए०—श्री हनुमत यश, रचयिता—आनदीदीन, कागज—देशी, पत्र ७, आकार—१३३/४"×७", पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) ७, परिमाण ( अनुष्टुप ) ४९, रूप—प्राचीन। लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—पं० विष्णुदत्त उर्फ ( पुत्ती महाराज ) ग्राम—भाटली, डाकघर—तालाब वक्सी, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री जानकी वल्लभो जयति ॥ सोरठा ॥

॥ सो० ॥ श्री वाणी गण नाथ दिन मणि प्रणमों शिव शिवा ।
हनुमत के गुण गाय तामें कछु वरणन चहौं ॥१॥
॥ दोहा ॥ अहिपति व्यास वसिष्ट गुरु दैत्य पूज्य कवि आदि ।
गाधि तनय अरु घटज शुक लोमस मुनि सनकादि ॥२॥
वदि महान सुचारि दस जिन्ह वरने प्रभु गाथ ॥
निजु किंकर वपि करि कृपा मोंकह करहु सनाथ ॥३॥
स्वामी राम प्रसाद जस अवध प्रगट जग जान ।
तिनके दासके दास मे करुणा सिंधु वखान ॥४॥
मम गुर निजु करि जानियों तिनके पौत्र विसेषि ।
राम तापिनी अर्थ जिन्ह भाषा भनित सुवेस ॥५॥
पार्चो स्वामी मोहि पर कृपा करौ जन जानि ।
आनदी चरणन पर्यो देखि दयानिधि वानि ॥६॥
श्री हनुमत जस विसद शुभ वरनों तव वल पाइ ।
सिसु अनुगामी मोहि लषि करिये सिद्धि सहाय ॥७॥

अंत—मधुर वचन सुनि पूँछत भयऊ ।
को तुम मोहि परम सुष दयऊ ॥५॥
तवहि पवन सुत नाम वतावा ।
प्रभु किंकर कहि प्रेम दृढ़ावा ॥६॥
दीना नाथ दास निजु जानी ।
भेटे भरत हरष गहि पानी ॥७॥
हिय न समात प्रेम की भीरा ।
गद गद कंठ नैन वहैं नीरा ॥८॥
रघुपति प्रिय तव दरसन पाई ।
अति सुष भो सव दुषन × × ×

संख्या ७८ साई. जोग संदेह सागर, रचयिता—चरनदास ( देहरा, अलवर ), कागज—स्याली, पत्र—७, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) २८, परिमाण ( अनुष्टुप् ) १०२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८५८=१८०१ ई०, प्राप्ति स्थान—पं० देवतादीन मिश्र, ग्राम—सुलतानपुर, डाकघर—माण्डा, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ चरनदास जी कृत जोग संदेह सागर लिष्यते ॥ दो० । अर्थ बतावो पंडिता ज्ञानी गुनी महंत, जो तुम पूरे साध हौ भक्ता हरि के संत ॥ चरनदास पूछे यों अर्थ मेरी होय कही ॥ समझी तौ चरचा करौ नाहीं मौन गही ॥

अंत—कवित । ऐसी है समासो देह समझ कै विचार लेहू मूरष नर होय जो या बात मैं हसैगो । चीते को मारि मृग वध सिष सूँ पाय गयी बाघनी को मारि वो एक सिंघ को ग्रसैगो ॥ बिल्ली को मारि चूहे प्रेम को बगारो दियो दादुर हू पांच सर्प मारि कै बसैगो । कहै चरनदास ऐसे भेद से लगाई आस चिरिया के सीस ठौरी बाज कौ सर्सैगो ॥ दो० पग लागू सुपदेव के और बारने जाव । गुप्त भेद मोसी कही सर्व नांव भट ठांव ॥ सो तुमसो पूछत करौं हूँ परपन के दांव । या सागर संदेह को दीजै अर्थ बताय ॥ इति श्री महराज साहिब चरनदास कृत संदेह सागर संपूर्णम् माघ शुक्ल पंचमी संवत् १८५८ वि० ॥ श्री राम कृष्णायनमः ॥

विषय—पिण्ड ब्रह्माण्डैक्य आदि जो कुछ है उसका वर्णन ।।

संख्या ७८ बी. जोग संदेह सागर, रचयिता—चरनदास ( देहरा, अलवर ), कागज—देशी, पत्र—७, आकार—८ × ६ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) २८, परिमाण ( अनुष्टुप् ) १०५, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८५८ = १८०१ ई०, प्राप्तिस्थान—ठाकुर रामसिंह, ग्राम—रामपुर, डाकघर—मगरायर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि-अंत—पूर्ववत् । पुष्पिका इस प्रकार है :—

इति श्री महराज साहिब चरनदास कृत संदेह सागर संपूर्नम् श्री रामकृष्णायनमः माघ शुक्ल पंचमी संवत् १८५८ वि० ॥

संख्या ७८ सी. जोग संदेह सागर, रचयिता—चरनदास ( देहरा, अलवर ), कागज—देशी पत्र—८, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) २८, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ११०, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १८६२=१८०५ ई०, प्राप्तिस्थान—भगत रामदीन, ग्राम—रुस्तमपुर कलाँ, डाकघर—गुलजार पुर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि-अंत—पूर्ववत् । पुष्पिका इस प्रकार है:—

इति श्री महाराज साहिब चरनदास कृत संदेह सागर सपूर्नम् । श्रीराम कृष्णाय नमः ॥ पौष वदी तेरस संवत् १८६२ वि० राम राम राम सीता राम०

संख्या ७८ एस पंच उपनिषद् ब्रह्मवद वेद की भाषा रचयिता—चरनदास ( देहरा, अलवर ), कागज—स्याली, पत्र—२८, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )

२८, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ३६०, रूप—साधारण, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८८८ = १८३१ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री शिवबंश शुक्ल, ग्राम—नैतीपुर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ पच उपनिषद अथर्वण वेद की भाषा लिष्यते ॥ प्रथम हंस नाद लिष्यते ॥ वदन श्री सुपदेव कू उनको हिये में लाय। छिप्यो भेद प्रगट कियो परमारथ के दाय ॥ सहंस कृत भाषा करी तासों यह दिष्टांत। बोल पोल सबही कही समझें छूटे भ्रांत ॥ जू कुए में नीर ले बाहर दियो भराय। विना जतन कोई पियो तिरषावंत अधाय ॥ यों दीनी सुपदेव ने मैं जल काढ़नहार। प्यासा कोई न जाइ यो देऊँ वारवार ॥

अंत—जाति वरन कुल मन गया गया देह अभिमान। अपने मुष सू क्हा कहूँ जगही करैं बषान ॥ रहे गुरु सुपदेव जी मैं मैं गई नसाय। मैं तें तें मैं वही है नप सिष रहो समाय ॥ इति श्री चरनदास जी कृत पच उपनिषद अथर्वण वेद की भाषा संपूर्ण ॥ कार्तिक मासे शुक्ल पक्षे पचम्या भौम वासरे संवत् १८८८ विक्रमी शुभ्मस् ॥ श्री राम जी

विषय—पच उपनिषद अथर्वण वेद की भाषा। इसमें ज्ञान वर्णन किया है।

**संख्या ७८ एम.** षट रूप मुक्ति, रचयिता—चरनदासजी (डेहरा, अलवर), कागज—देशी, पत्र—१६, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) २८, परिमाण ( अनुष्टुप् ) २१०, रूप—साधारण, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८४८ = १७९१ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० बलदेव प्रसाद तिवारी, ग्राम—अटा, डाकघर—ककवन, जिला—कानपुर।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ अथ षट रूप मुक्ति श्री चरन दास जी कृत गुरु चेले की गोष्ट लिष्यते ॥ छप्पै ॥ बोध रूप सो पुरुष महा विज्ञान उजागर। अज्ञान तिमिर को दूरि करन ज्यों कोटि दिवाकर ॥ सेवि जनक विदेह देह जिन न्यारी कीनी। रहे राज के माहि सुरति कबहूं नहीं दीनी ॥ जिनके सिष सुकदेव हैं भगवत मत प्रगटत कियो। चरन दास परनाम करि तन मन धन वारन दियो ॥ १ ॥

अंत—॥ दो० । छहू मुक्त का भेद जो भिन्न भिन्न कहि दीन। जाकू ले हिरदे धरो छौंना सिष परवीन ॥ चरन दास वरनन करी षट मुक्ती ततसार। जैसी जाकी समझ हो तैसी ले वो धार ॥ इति श्री चरन दास जी कृत षट रूप मुक्त गुरु चेले की गोष्टी सम्पूर्ण समाप्त : लिषत देवगिरि गोसाई नैमिषार मध्ये संवत् १८४८ चैत्र शुक्ला ९ रामनवमी ॥ राम राम राम राम राम ॥

विषय—सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य और सायुज्य मुक्तियों का वर्णन।

**संख्या ७८ एन.** स्वरभेद, रचयिता—चरनदास ( डेहरा, अलवर ), कागज—देशी, पत्र—२६, आकार—९ × ५ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १८, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ३२०, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—नागरी सं० १८८६ = १८२६ ई०, प्राप्तिस्थान—मुंशी शिवधारी लाल, ग्राम—ससरेजापुर, डाकघर—बेनीगंज, जिला—हरदोई।

आदि—नमो नमो सुखदेव जी परिणाम करों अनंत तुम प्रसाद सुर भेद कौ चरन

दास बरनंत। पुरुषोत्तम परमात्मा पूरन बिस्वा बीस आदि पुरुष अविचल तुही। ताहि नवाऊं सीस।

अंत—धरती बच लगाइ करि दसी बाइ को पेग। मस्तक प्राम चढ़ाइ करि करी अमरपुर मोग—पाची मुद्रा साधि करि पांवें बढ को भेद। नारो मह चढ़ाइये पर चक्कर को छद—

विषय—स्वरोदय योग।

संख्या ७८ ओ. सरोदय, रचयिता—चरनदास ( डेहरा, अलवर ) कागज—देसी, पत्र—२६, आकार—८×४ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १४, परिमाण ( अनुष्टुप ) २७३, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८८६ = १८३२ ई० प्राप्तिस्थान—पं० कालिका प्रसाद दूबे, ग्राम—गोरिया रसूलपुर, डाकघर—मिश्रिख जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि-अंत—७८ एन के समान। पुष्पिका इस प्रकार है—

इति श्री चरनदास कृत सरोदय संपूरन समाप्तः मिती चैत बदी १३ संवत् १८८९ श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्री कृष्णायनमः॥

संख्या ७८ पी सरोधा, रचयिता—चरनदास, कागज—देसी, पत्र—१०, आकार—६३/४ × ४३/४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १२ परिमाण ( अनुष्टुप् ) १६०, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—ठाकुर बद्रीनाथ सिंह ग्राम—लरोही डाकघर—मोथाता, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—अथ चरनदास सरोधा लिष्यते॥ दोहा॥ नमो नमो सुपदेव पनमम करौं अनंत। गुरु प्रसाद सुर भेद कों, चरनदा बरनंत॥ परस्रोत्तम परमातमा, पूरन बिस्वा बीस। आदि पुरुष अविचल तुही, तोहि नवाऊं सीस॥

अंत—धरनि टरै गिरवर टरै। दुवर टरै सुमि मीत। अचल सरोधा ना टरै। मुरली सुत रन जीत॥ इति॥ चरनदास कृत सरोधा समाप्त॥ शुभम्॥

विषय—पृ० १ से पृ० २० तक—गुरु वंदना, स्वरोदय का महत्व नाड़ी विचार तथा स्वर भेद, नाड़ियों का निवास, स्वर से चालन क्रम, स्वर के हिसाब से पृच्छक के प्रश्नों के उत्तर, महीनादि के हिसाब से स्वासोंके फला फल, स्वरोंके संबंध से कार्य्य करने का विधान॥

( २ ) पृ० २१ से पृ० ४० तक—आसनादि संबंधी कुछ साधनाएँ, स्वरों के हिसाब से बालक बालिका होने का विचार, स्वासा संबंधी संयम, मुक्ति वर्णन, ज्ञानी तथा अज्ञानी का भेद। तत्वों का वर्णन। ब्रह्म का लक्षण, शरीरादि ज्ञान आत्म ज्ञान, अजपा जाप॥

संख्या ७८ क्यू. स्वरोदय, रचयिता—चरनदास ( डहरा अलवर ), कागज—देसी पत्र—१४, आकार—६×५ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) २०, परिमाण ( अनुष्टुप् ) २१०, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३० = १८७३ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० रामविलास, ग्राम—मदारनगर, डाकघर—बांगर जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ अथ स्वरोदय चरन दास कृत लिप्यते ॥ भापा गद्य ॥

तत्व जानने का पत्र

इस पत्र के देखने से बुद्धिमान मनुष्य एक एक तत्व की सहज ही पहचान सकें। उदाहरण

इस पत्र के तीसरे चौथे कोठे में देखो

| प्रथ्वी | जल | अग्नि | वाय | आकाश | तत्व का नाम | १ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| पीला | स्वेत | लाल | हरा | काला | तत्व का रग | २ |
| सामने नासिकासे १२ अगुष्ठ वाहर आता है | नीचे होके नासिका से १६ अंगुष्ठ वाहर आता है। | ऊँचा होके नासिका से ४ अगुष्ठ वाहर आता है ॥ | टेढ़ा होकर अंगुष्ठ आठ नासिका के वाहर आता है | नासिका के भीत्तर रहता है | तत्व की चाल का प्रमाण | ३ |
| मीठी वस्तु की चाह | सलोनी वस्तु पर | तीखी वस्तु को | खट्टे वस्तु को | वुरे स्वाद को चाहै | तत्व की चहना | ४ |
| कठिन | सीतला | तृप्त | चर | थिर | तत्व की प्रकृती | ५ |
| नाभ के ऊपर | मगज | पिता | नाभ | सिर में रहता है | तत्व का स्थान | ६ |
| मुख | लिंग | दोनो नेत्रों से | दोनो नासिका से | दोनो कान में | तत्व का दर-वाजा | ७ |
| भोजन | मैथुन | देखना | सूंघना | शब्द | तत्व का भोजन | ८ |
| रोम | पित्त | नीद | वात करना | दु ख | आकाश | एक एक तत्व में ५ तत्व हैं और उनकी प्रकृति न्यारी न्यारी है ९ |
| सास | विद अर्थात जल | अंगड़ाई | हिलना | सुख | वायु | |
| नस | लोहू | भूख | दौड़ना | लाज | तेज | |
| चाम | पसीना | प्यास | वढ़ना | लोभ | जल | |
| हाड़ | थूक | आलस | सिमटना | भय | प्रथ्वी | |

अत—कालज्ञान की रीति ॥ प्रथम दाहिने हाथ की मूठी वांध के मस्तक पै लगाय के पहुंचावे दृष्टि कर लिया करै छ' महिने पहिले मुट्ठी और हाथ न्यारे न्यारे दीखेंगे ॥ फेर दूसरे हाथ की मध्यमा को मोड़के अगुष्ट की । जड़ में लगाय के शेप रही अंगुलियों को धरती पर जमाय के एक एक को उठाय के फिर जहा की तहा स्थित करै २ पहर पहिले मृत्यु काल से अनामिका उठेगी तीसरे दाहिना स्वर मृत्यु काल से २ वर्ष के पहिले २ रात २ दिन

१ वर्ष पहिले ५ दिन ६ मास पहिले १५ दिन ३ मास पहिले २० दिन २ दिन १० दिन रात्रि बराबर चलता है और एक वर्ष पहिले आकाश तत्व ३ दिन रात्रि चलता है ॥ दोहा ॥ स्वासन स्वासन कृष्ण रट वृथा स्वास मति खोय । ना जानू या स्वांस को नहीं अंत कहू होय ॥ इति चरनदास कृत स्वरोधा समाप्तम् ॥

विषय—स्वर साधन विधि काल ज्ञान भक्ति के साधन, आदि स्वरोदा द्वारा वर्णन।

संख्या ७६. एकादश भागवत की भाषा, रचयिता—चतुरदास कागज—साधारण पत्र—२१४, आकार—७¾ × ४¾ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) ११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४००८, खंडित । रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १६९२ = १६३५, लिपिकाल—सं० १९२३ = १८६६ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० दुर्गाप्रसाद दुबे, ग्राम—रामनगर डाकघर—परियावाँ, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ एकादश भागवत की भाषा लिख्यते ॥ चौपाई ॥ संत दास सत गुरु के चरणां । तिन कों नहीं सुमिर करि सरना ॥ जाते उपजै ग्यान बिचारा । छूटै सर्म कर्म व्यवहारा ॥ १ ॥ बहुरि जगत जनमि नहिं आई । तिनकौ निजा नंद पद पाई ॥ तिनकी आज्ञा सिरद धरौं । लोक हितारथ भाषा करौं ॥ २ ॥

अंत—कबहूँ करे कामना कोई । पावे सकल सदे सो सोइ । ताते ज वे होय सकाम । अरु केवल मानो निहकाम ॥ ५८ ॥ तिन सबहिन कूं भाषा एह । भक्ति मुक्ति मुक्ति को गेह ॥ तातें नीकैं कीजै प्रीति । यह सकल संतन की रीति ॥ ५९ ॥

× × × ×

इति श्री भागवते महापुराणे एकादश स्कन्धे श्री शुक परीक्षत संवादे श्रीकृष्णदेव वैकुंठ गमनं नाम एकत्रिंशोध्याय । एकादस स्कंधे समाप्तोयम् । भाषा अंक दोहा चौपाइ २४१६ बतिसा श्लोक संख्या हजार ४२०० ॥ श्री दादू दयाल प्रेम गुप्ता सिष स्वामी गरीबदास की ताके चाले बाबा सुरत राम की ता सिष्य रामानुदास पाँगवाद गुलाम फते-राम भूल चूक माफ करैं ॥ मेरे दास ॥ श्री संवत् १९२३ शाके १७८८ यह पुस्तक लिखी रामदास पाँडे शहर जौनपुर साकिन ग्राम अस्थान हर दिपर शहरतें पश्चिम तरफ को कुटी है कोस भर के परिमाण में है ॥

संख्या ८० ए. ज्ञानदीप, रचयिता—चेतन चंद कागज—देशी, पत्र—११ आकार—८×५ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—४०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—७२०, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १६२८, लिपिकाल—सं० १८९० प्राप्तिस्थान—प० सिवरतन जी, ग्राम—सरजू का पुरवा, डाकघर—महमूदाबाद, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गनेशायनम ॥ अथ शालहोत्र आरम्भते ॥ मंगलाचरण ॥ दोहा ॥ नमो निरंजन देव गुरु भारतइ प्रहलाद । रोग हरण आनंद करण सुपदायक जग पिंड ॥ श्री महाराज धिराज गुरु सेंगर बंस भरम । गुन ग्राहक गुन ज्ञान के जगत विदित कुसलेस ॥ जाको नाम प्रताप को चाहत जगत उदोत । नर नारी सुन सुन है कुसल कुसल गाता गोत ॥

चित चातुर चप चातुरी सुप चातुर सुप देन । कवि कोविद वरनत रहत सुप सुप पावन चैन॥ वाजी सों राजी रहै ताजी सुभट समरत्थ । रन सूरे पूरे पुरुप लहहिं कामना अर्थ ॥ वाला पन ते शरन रहि मैं सुप पायो वृन्द । शालहोत्र मति देपि के वरनत चेतनचंद ॥ श्री कुश-लेश नरेश हित नित चित चाह लह्यो । अश्व विनोदी ग्रथ यह सार विचार कह्यो ॥

अत—( घोड़ों के चित्र मय उनके अवगुणो के ) ( १ ) साल दार घोड़े का सरूप जिस घोडे पर स्याह खत पडे हों उसको बुरा जानते हैं ( २ ) सुतर दत घोड़ा ( ३ ) पीपल घोडे वे दात के ( ४ ) गज दांत घोडे का रूप ( ५ ) स्याह तारू घोडे का स्वरूप यह अच्छा नहीं ( ६ ) फूलदार घोड़ा ( ७ ) सिकाल घोड़ा यह बुरा होता है ( ८ ) गामची के पेच में कचरी का निशान ( ९ ) कलि का स्वरूप ( १० ) कुत्ते की जीभ वाले का निशान ( ११ ) जो एक पैर की सफेदी दूसरे पैर की सफेदी का जवाव न रखती हो उसका एतवार नहीं है ॥ ( १२ ) अर्जुन घोडा बुरा है ( १३ ) रकाव की सांपिन का मुंह सवार की तरफ है ( १४ ) अश्व के मुह पर सब्जे का निशान ( १५ ) देवमीन ( १६ ) पैर की गोम ( १७ ) छत्रभग ( १८ ) जिस घोडे के हाथ में फूल है कमवख्त है ( १९ ) चपदस्त घोड़े को उस्ताद बुरा कहते हैं ॥ ( २० ) चंद सूर्य की भौंरी का निशान । आसू दार । अवलख भौंरी । गर्दन पर सिंग । सूकरी मुख । अगला पैर घोड़े का सफेद है इसको अर्जुन कहते हैं ॥ ( २१ ) शाखदार घोड़े की पहिचान ( २२ ) एक हड्डी का निशान ( २३ ) काना घोड़े का निशान ( २४ ) तीन कान वाले घोड़े का निशान ( २५ ) जरदे का सरूप ( २६ ) यह मुतलय कुम है ( २७ ) पदम घोड़े की सवा का स्वरूप उसकी ईरानी मुराल बुरा कहते है ( २८ ) तीन कान वाले घोड़े का निशान ( २९ ) यह असल रंग है ( ३० ) इस तसवीर में सिवाय एक देवमनि के सव नुकस हैं ( ३१ ) गावदुम घोड़े का निशान ( ३२ ) जिसके वायें पैर सफेद हो उसको मुतन्ना कुलय सार कहते है ॥

विषय—इस ग्रंथ में घोड़ों की जाति, रग, भेद तथा ब्राह्मण क्षत्रिय वर्णादि निर्णय तथा भौंरी आदि सर्व चिन्ह शुभाशुभ और रोगादि लक्षण और चिकित्सा उत्तमता के साथ वर्णित हैं ।

**संख्या ८० वी.** शाल होत्र, रचयिता—चेतनचंद, कागज—देशी, पत्र—४६, आकार—११ X ५½ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६५५, पूर्ण, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—ठाकुर वद्री सिंह जमींदार, ग्राम—खानीपुर, डाकघर—वक्सी तालाव, जिला—लखनऊ ।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ अथ शाल होत्र लिख्यते ॥ दोहा ॥ नमो निरंजन देव गुरू मारतड ब्रह्मण्ड ॥ रोग हरन आनद करन सुप दायक जपिंड ॥ १ ॥

अत—अथ गोली सौ गुदफ की ॥ सिंगरफ १ । पैर २ । सुमिलखार १ । हिंग २५ मिरच २। लौंग १२॥ सुहागा के फूल २। पान सौं १९६ अदरप के रस में गोली वावे मौताद जरी के वेरकी ॥ अथ औफुतर की ॥ लोट सज तोल २५। सोहागा फुले के २५। मनई के पोपरी जारिकै इह इलाज पै वै देइ पैसा दुइ भर तौ घुमर जाई ॥ इति ॥

विषय—विविध अश्वों की जाति लक्षण और चिकित्सा का वर्णन ॥

संख्या ८१ भक्ति विलास, रचयिता—हरीकदास, कागज—देशी पत्र—१७, आकार—१४ × ५ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१०१, खंडित, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—पं० सालिग्राम दीक्षित, ग्राम—जामू, डाकघर—संडीला, जिला—हरदोई ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ मूलं धम तरोर्विवेक जलधेः पूर्णेन्दु मानन्ददं । वैराग्यां बुज भास्करं ह्यघघनं ध्वान्तां पहं तापहं । मोहांभोधर पूग पाटन विधौ स्वसंभवं शंकरं । वंदे ब्रह्म कुलं कलंक समनं श्री रामभूपप्रियं । सान्द्रानन्द पयोद सौभग तनुं पीतांबरं सुन्दरं पाणौ बाण सरासनं कटि लसत्तूणीर भारं वरं । राजीवायतलोचनं धृत जटा जूटेन संशोभितं सीता लक्ष्मण संयुतं पथि गतं रामाभिरामं भजे । दो० प्रनम्य परम गुरुपद पदुम नारायन नर रूप । करहु कृपा मति देहु मोहि बरनौं चरित अनूप ॥ १ ॥ दोहा राम प्रनत पूरन सकल काम, धाम सुप सर्व । परम अगाध कर उदर बसहु तुमहु मम गर्व ॥ २ ॥ देहु कृपा करि सुमगमति जहि उपजै वर भाव । भक्तन के बरनौं चरित भाषा करौं बनाव । दो० । स्वर सदा हरि भक्ति रति गावत वेद पुरान । करउ कृपा विधि वस्तमा तब पद बचन प्रमान ॥ ४ ॥ सन्त सभा निज नाइ सिर रचौं भक्ति विलास पुन्य पुरातन की कथा हितु चितु सहित हुलास । ५ ॥

अंत—छ—जब विधि हरि भक्ति सत्य प्रजा करणे त्रिविधि ताप आपदा अशेष हारणी भव वारिधि पोत होत ह्व अनामयं । राज रोग भोग भाव वेद नृप भय राग उरग पक्षिराय सिंह गज भाई तृष्ण पंकज पार भानु तम वह । काम क्रोध लुंब लोभितुंब बल महा आदि सक्ति नाम हेतु भक्ति हरित हा । संक सोक संभ्रम गर्वादि गंजनी दंभदर्प दुष्ट भाव वेद भंजनी । समता सुचि सील सांति पाक पारिसी । ममता मद मोह मान कोभ पवन सी हिंसा अपकवि नाग शंभु सरसी । सीतल ससि सरद क्षेम भक्त उर लसी ज्ञानवर विवेक वर्ष धीरज करनी । कोप भय प्रमाद कलह आलस हरनी सदा सन्तोष वर विराग बर्बेनी योग वृद्धि—यहाँ से पृष्ठ खंडित हो गया—

विषय—प्रथम अध्याय—रामस्तुति, गुरुवन्दना भक्ति महिमा ॥ व्यासाश्रम पर नारद जी का आगमन और व्यास कोपपन्नीक देखकर उनके मन में मोह का उत्पन्न होना । व्यास का अपनी पूर्व कथा वर्णन करना । द्वितीय अध्याय— नारद को वैराग्य होना— भगवान के दर्शन के लिये व्याकुलता—आकाश वाणी द्वारा यह शब्द होना कि इस शरीर से दर्शन नहीं मिल सकता । ब्रह्मा से नारद की उत्पत्ति-सृष्टि सम्बन्धी प्रश्न करना और ब्रह्मा द्वारा यथोचित उत्तर पाना । तृतीय अध्याय ब्रह्मा का चारों मुखों से वेदोचारण । ॐकार से सृष्टि रचना का क्रम फैलना । नाना प्रकार के जीवों की उत्पत्ति के सम्बंध में नारद के साथ ब्रह्मा का सम्भाषण—चतुर्थ—ब्रह्मा द्वारा सम्पूर्ण स्थावर जंगम आदि जीवों की रचना—पंचम अध्याय—शिव पार्वती संवाद—भक्ति वैराग्य और ज्ञान के संबंध में शिव का पार्वती को उपदेश करना—ब्रह्म की सर्वत्र व्यापकता । जीव का शरीर के साथ

 

जन्म मरण परन्तु उसकी अनित्यता और अलेप रहने का उपदेश। षष्ठम अध्याय—शिव जी का पार्वती से नवधा भक्ति कहना इससे प्रेम की उत्पत्ति—प्रेम ही ज्ञान का कारण—और ज्ञान होने से समाधि तथा मोक्ष प्राप्त होना। भगवान का अनेकों रूपों में ध्यान। पार्वती और सत् पुरुषों के लक्षण, सप्तम अध्याय—शिव का पार्वती से राम नाम की महिमा वर्णन करना—सब नामों से इसकी उत्कृष्टता—अष्टम अध्याय—व्यास जी की स्त्रीके गर्भ में शुकदेव की स्थिति—उसका ईश्वर भजन में प्रेम, बालक की उत्पत्ति की अवधि बीत जाना परन्तु जन्म न होना—व्यास का ध्यान द्वारा विचार करना अत्यन्त सिद्ध तथा योगेश्वर पुत्र का अनुमान होना—स्त्री से सब वार्ता कह देना। पुत्रोत्पत्ति में विलम्ब। देवताओं का विष्णु के पास जाना और स्तुति करना—विष्णु का व्यासाश्रम में जाना और गर्भ स्थित बालक के बाहर न आने का कारण पूछना—उदरस्थित बालक का उत्तर—एकान्त में भजन करने की इच्छा-भगवान का उन्हें बाहर बुलाना—शुक की उत्पत्ति और वन के लिये पयान। ९—शुक का विद्याध्ययन-पाण्डवों की कथा, कृष्ण से वार्तालाप।

संख्या ८२. राजनीति ( हितोपदेश ), रचयिता—छविनाथ, कागज—देशी, पत्र—१४२, आकार—११ × ७ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १५, परिमाण ( अनुष्टुप् ) २४१३, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३७ = १८८० ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० चन्द्रीसिंह जमीन्दार, ग्राम—खातीपुर, डाकघर—बक्सी का तालाब, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ जो कारज को इच्छा मनु होई ॥ यहि विधि वचनु कहै गो सोई ॥ अरज न करत आपु अलसाई। ताकी सपति रहि न जाई ॥ एक चाक रथ गति नहि होई ॥ पुरिषारथ धन लहै न कोई ॥ पूरब जन्म कियो जो धर्मू। सोई भाग कहावै कर्मू ॥ ताते भाग चही अनुकूला। जतन करी पुरुषारथ मूला ॥ ज्यों माटी करता कर लेई। कीन्हों चहै सोई करि देई ॥ यह उपपान लोग सब गावै। जैसा करै सो तैसा पावै ॥दोहा॥ भाग भरोसो मन्द करि पुरुषारथ तजि शेष। जतन किये जो जानि लै तौ हृदै है निरदोष ॥१॥ पुरुषसिंह जो उद्यमी, लक्ष्मी ताकी चेरि। भाग्य भरोसे रहत जे कु पुरुष भाषौ टेरि ॥२॥

अंत—द्रविण वारण ताह वसुधरा सुख युत सतत कुरु नरं। दुर धराति तराति तवैरिणा—सुन यना नयनां चललाल त्रसम ॥

विषय—विष्णुशर्मा के हितोपदेश का भाषानुवाद।

संख्या ८३ ए. विजय मुक्तावली आदि पर्व, रचयिता—चत्रसिंह कायस्थ ( अटेर, भदावर ), कागज—देशी, पत्र—४६, आकार—१६ × ७½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १२, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ८२८, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—१७५७ = १७०० ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० चंद्रिका बक्स सिंह जमींदार, ग्राम - खानीपुर, डाकघर—तालाब बक्सी, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ दोहा ॥ वृज रक्षन भक्षन अनल रक्षन गोधन ग्वाल। भुजवर कर वर करज पर गिरिवर धरन गोपाल ॥ १ ॥ हरि दीपक मन सदन धरु कपट

कपाट उघारि। गसै सकल अघ कालिमा तब सो नृप विचारि ॥ २ ॥ घनाक्षरी छंद ॥ धूमि भूमि आये कोपि वासव पठाये घन धाये दिसि दिसि निसिवासर तरज पर। मेघ की मरोर पवमता की झकझोर ओर मीरद निपट धार बोलमो गरज पर। रापे सुरपालके कराल कोपते गोपाल सब हूँ दयाल गोपी ग्वाल की अरज पर। हर बर धाइ गिरि मूरूते उखाइ कर छाइ वृज रापो रापि करकी करज पर ॥ ३ ॥

अंत—दोहा ॥ रहत किते दिन तब भये ता कानन के धाम। पुत्र हिडंबी के भयो धरयो घटोत्कच नाम ॥ ४८ ॥ बीति किते दिन तब गये तब्यो विपिन बहु ठाठ। छाडि घटोत्कच ता बसी पहुचे एक चक गांठ ॥ ४९ ॥ रूपक धरि याके सबे रहे एक द्विज धाम। उद्दिम करि भोजन करै सब पंचव गुन ग्राम ॥ ५० ॥ इति श्री महा भारते पुराणे विजय मुक्ता वली कवि छत्र विरचिते घटोत्कच जन्म नाम दशमोध्यायः १० ॥ समाप्त ॥

विषय—इस पर्व में १० अध्याय हैं—( १ ) राजा शांतनु का गंगा से विवाह प्रण करना, आठ पुत्रों का गंगा में प्रवाह ९ वें भीष्म का रखना, गंगा का स्वर्गारोहण, पुनः मत्स्य गंधा से विवाह ( २ ) मत्स्योदरी से चित्र विचित्र नामक पुत्र का जन्म व्यास का आगमन अंत में धृतराष्ट्र और पांडु का जन्म। ( ३ ) राजा पांडु का वनवास ( ४ ) दुर्योधन अवतार वर्णन ( ५ ) दुर्योधन आदि और युधिष्ठिर भीम अर्जुन नकुल सहदेव आदि की जन्म कथा ( ६ ) भीमसेन कौरव संवाद ( ७ ) अर्जुन विजय वर्णन ( ८ ) भीम सेन विवाह वर्णन ( ९ ) ऐरावत आगमन ( १० ) सकुनी दुर्योधन संवाद, नकुल दुर्यो धन संवाद, भीम द्वारा हिडंब राक्षस का मरण एवं घटोत्कच की जन्म कथा।

संख्या ८१ डी. विजै मुक्तावली (गद्य, विराट पर्व महाभारत), रचयिता—छत्रसिंह ( अटेर भदावर ), कागज—देसी पीला पत्र—३१, आकार—११ × ७½ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १६, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ७९६, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७५७ = १७०० ई०, प्राप्तिस्थान—ठाकुर चंद्रिका बक्स सिंह जमींदार, ग्राम—जानीपुर, डाकघर—ताल्लुक बक्सी, जिला—लखनऊ।

आदि—अथ अब पर्व लिख्यत गीतिका छंद ॥ राज विन सबे युधिष्ठिर भूप तप बन को चले। अनुजन्हि संग लीन्हे हुते सूर सहे भले। मातु रापी विदुरके गृह हेतु बहु विधि जानिकै। रापी सुभद्रा पुत्र युत पुर द्वारिका गह आनिकै। द्रौपदी के पंच सुत नृप द्रुपद हिंग ले रापियो। पंच बंधव नृपत तनया सहित बन अभिलाषियो।

अंत—श्री कृष्ण उवाच ॥ युद्ध नहि तुमको नहि देत। उद्दिम कीन्ही भारत हेत ॥ पिता सुत मै कछु न दै हैं। जो रन जीते सो मुद्द कै हैं ॥ ४१ ॥ इति श्री महाभारत पुराणे विजै मुक्तावली कवि छत्र विर चितायां श्रीः कृष्ण दुर्योधन संवाद वर्णनो नाम षट् विंसतिमो अध्यायः २६ श्री सीताराम ॥ विराट पर्व समाप्तं ॥

संख्या ८१ सी. विजै मुक्तावली (भीष्म पर्व) कागज—देसी पत्र—८, आकार—११ × ७ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १४, परिमाण ( अनुष्टुप् ) १४० रूप—नवीन लिपि—नागरी, रचनाकाल—१७५७ = १७०० ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० चंद्रिका बक्स सिंह जमींदार, ग्राम—जानीपुर डाकघर—ताल्लुक बक्सी, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशाय नम ॥ अथ भीषम पर्व लिष्यते ॥ दोहा ॥ पाडु पुत्र कुर राज रन कोपि चढे रन दोइ, चर्म वर्म तन त्रान कसि वल कत भट सव कोइ ॥ १ ॥

अंत—दोहा ॥ लयो साहना को मार सिर द्रोणाचारज सीस । तिनहि के संग सवल दल चढे सकल अवनीस ॥२६॥ इति महा भारत पुराणे विजै मुक्तावली कवि छत्र विरचितायां भीषम समोहनो नाम त्रीन्समो अध्याय ॥ ३० ॥ भीषम पर्व समप्त शुभ मस्तु श्री सीताराम राधाकृष्ण ॥

**संख्या ८३ डी.** विजै मुक्तावली द्रोण पर्व, रचयिता—छत्रसिंह कायस्थ ( अटेर, भदावर ), कागज—देशी, पत्र—३२, आकार—१६ × ७¾ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—३२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६०२, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७५७ = १७०० ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० चद्रिका वक्ससिंह जमींदार, ग्राम—खानीपुर, डाकघर—तालाव वक्सी, जिला—लखनऊ ।

आदि—श्री गणेशाय नम. ॥ द्रोन पर्व लिष्यते ॥ सोरठा ॥ दल पति द्रोण वजाइ चढ्यौ कोपि रन रुद्रमो कटक समुद्रहि पाइ सोपत देखत क्रोध करी ॥ १ ॥ दोहा ॥

अत—दोहा ॥ धर्म पुत्र जै रन भई गहिरे वजे निसान । करोच भूपति करन तव दुर्जोधन जान ॥ ३२ ॥ इति श्री महा भारत पुराने विजै मुक्तावली कवि छत्र विरचिताया घरका द्रोण वध वरननो नाम सैंतीसमो अध्याय ॥ ३७ ॥ द्रोन पर्व समाप्त ॥ सीता राम राधाकृष्ण सीता राम राधाकृष्ण सीता राम राधा कृष्ण ॥

**संख्या ८३ ई** विजै मुक्तावली, गदापर्व, रचयिता—छत्र कवि (अंटेर, भदावर, ग्वालियर राज्य ), कागज—विदेशी, पत्र—१९, आकार—१० × ७ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१७८, खडित, रूप—प्राचीन जीर्ण शीर्ण, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १७५७ = १७००, लिपिकाल—स० १९३१ = १८७४ ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० वद्रीसिंह, ग्राम—खानीपुर, डाकघर—तालाव वक्सी, जिला—लखनऊ ।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ अथ गदा पर्व लिष्यते ॥ चौपाई ॥ राजा निपटि अकेला भयो ॥ मन्त्र जपन जल भीतर गयो ॥ जपन चारि वड़िका जो पावै । तौ अपनौ सव सैन जिआवै ॥ १ ॥ यह सुधि पाय पाडव धाये । जलमो भूपत हासोंप आये ॥ कहि न कहा डरि कुर पति गयो । सो नहि हमै सामुहे भयो । २ ।

अत—जीतो भारत कृष्ण मत तिनहि इक पाइ । एक क्षत्री महि भोगई छत्र जुधिष्ठिर राइ ॥ २८ ॥ भारथ सुनि भाषा करौ छत्र सुवुद्धिहि पाय । कहत सुनत पातक नसै । अंग दीरघ दुख जाइ ॥ २९ ॥ चारि वरन मन जो सुनै । तरुनी पुरुष जो कोय । प्रगटै हरि की भक्ति उर । मोचन दुख को होय ॥ ३० ॥ छ छ छ छ छ हर हर हर हर छ छ छ छ । इति श्री महा भारत पुराणे विजै मुक्तावली कवि छत्र विरचिते गदा पर्व वर्णन समाप्तो भवेत सुभम भूयात् कार्तिक मासे कृष्ण पछे चतुरथिया सम्वत् १९३१ साके १७९६ दोहा या पोथी मे जानिये । डोरी सुखमा अच्छ । दो सौ तेइस जानिये जग में अहै प्रतच्छ । जो याको पढ़िहैं कहै सिद्धि लोक को जाई । जगमों सम्पति लहइगो अत राम पुर आय ॥

सारम ॥ कातिक मास पुनीत । चन्द्र वासरो नीक है । तिथी चतुर्थी आई । तबहि समाप्त यो भई ॥ सिव सिव सिव लिखा मुक्त बली बली ॥

संख्या ८१ एफ. बिर्दैमुक्तावली ( गदापव ), रचयिता—कवि छत्रसिंह कायस्थ, कागज—देशी, पत्र—१२ पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१८०, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७५७ = १७०० ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० चंद्रिकाबक्स सिंह, ग्राम—सानीपुर, डाकघर—ताकाव बक्सी, जिला—लखनऊ ।

आदि-अंत—८१ ई के समान । पुष्पिका इस प्रकार है।—

इति श्री महाभारत पुराण बिर्दै मुक्तावली कवि छत्र विरचितायां राज जुधिष्ठिर राज्य बिर्दै बरनना नाम तेतालिसमो अध्याय ॥ ४३ ॥ लिखा मुक्तावली दवी फागुन मासे सुक्ल पछे भर्तीयायां गुर बासर समाप्त भई ॥ समत् १६११ ॥

संख्या ८१ जी बिजय मुक्तावली ( कर्ण पर्व ), रचयिता—छत्र कवि कागज—देसी, पत्र—६, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१३, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१०७, पूर्ण, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १०५७ = १७०० ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० चंद्रिका बक्स सिंह , ग्राम—सानीपुर, डाकघर—ताकाव बक्सी, जिला—लखनऊ ।

आदि—कर्ण पर्व लिष्यते ॥ सोरठा ॥ सेनपति कीन्हो कर्ण, दुर्योधन अपन समर । जग जस सब दुष ह्वर्ण पट दूसरसभे कथ्य तह ॥ दोहा ॥ चतर्यो कर्ण रणधीर तब कर कीन्हे धनुबान । सूरज गगनमें तासुकी पटतर नाही आन ॥ २ ॥

अंत—इति श्री महाभारत पुराण बिजय मुक्तावली कवि छत्र बिरचायां कर्ण बीर समोहनो नाम बतालीसमो अध्याय ॥ ३१ ॥ कर्ण पर्व समाप्त ॥

संख्या ८२ पद्य बिर्दै मुक्तावली (समापव), रचयिता—छत्र कवि ( अटेर, मद्दावर ) कागज—देसी पीला पत्र—१५, आकार—११ × ७ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १४, परिमाण ( अनुष्टुप् ) २८२ पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७५७ = १७ ० ई० प्राप्तिस्थान-ठा० चंद्रिका सिंह जमींदार, ग्राम—सानीपुर डाकघर—ताकाव बक्सी, जिला—लखनऊ ।

आदि-श्री गणेशायनमः ॥ अथ समापर्व लिष्यते ॥ दोहा ॥ धम धुरंधर तिहि छिनक धर्म सुवन सुव भूप । करी मयासुर असुर सों कीने धाम अनूप ॥

अंत—इति श्री महा भारते पुरान बिर्दै मुक्तावली कवि छत्र बिर चितायां । दुर्योधन जुधिष्ठिर जूप बरननो नाम सत दसमो अध्यायः ॥ १० ॥ समा पर्व समाप्त ॥

संख्या ८३ आई बिर्दै मुक्तावली ( सल्य पर्व ), रचयिता—छत्र कवि कायस्थ ( अटेर, मद्दावर ) कागज—देसी बादामी पत्र—३, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) ९, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ३० पूर्ण रूप—नवीन पद्य रचनाकाल—सं० १७५७ = १७०० ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० चंद्रिका बक्स सिंह जमींदार ग्राम—सानीपुर डाकघर—ताकाव बक्सी, जिला—लखनऊ ।

आदि—अथ सल्य पर्व लिष्यते ॥ दोहा ॥ सल्य सूर रथ अति रथी कर लीन्हो धनु बान । जीतो चाहत पाण्डु सुत माडत समर विधान ॥ १ ॥

अत—इति श्री महाभारत पुराणे विजै मुक्तावली कवि छत्र विरचितायां सुसर्मा सल्य वध वरननो नाम चालिसमो अध्याय. ॥४०॥ सल्य पर्व समाप्त ॥

**संख्या ८३ जे** विजैमुक्तावली ( उद्योग पर्व ), रचयिता—कवि छत्रसिंह कायस्थ ( अटेर, भदावर ), कागज—देशी ब्राउन, पत्र—८, आकार—१६ × ७ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १४, परिमाण ( अनुष्टुप् ) १४७, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १७५७ = १७०० ई०, प्राप्तिस्थान—डा० चंद्रिका बक्स सिंह, ग्राम—खानीपुर, डाकघर—तालाब बक्सी, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ अथ उद्विग पर्व लिख्यते ॥ सुन्दरी छंद ॥ बैठ सभा सुत धर्म महीपति बोलि लये तह कृष्ण महा गति, बधव चारि विराजत ता थल कौनु बषानि कहै तिनके बल।

अंत—इति श्री महाभारत पुराणे विजै मुक्तावली कवि छत्र विरचितायां श्री कृष्ण भगवता ग्यान उपदेश वर ननो नाम अष्टा विंसतिमो अध्याय ॥ २८ ॥ उद्योग पर्व समाप्त ॥ सीताराम राधा कृष्ण।

**संख्या ८३ के.** विजयमुक्तावली, रचयिता—छत्र कवि ( अटेर भदावर ), कागज—देशी, पत्र—२४०, आकार—१० × ६ इच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) २४, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ३६००, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—१७५७ = १७०० ई०, लिपिकाल—स० १८९५ = १८३८ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री स्वामी नारायणाश्रम, ग्राम—बछना, डाकघर—बिल्हौर, जिला—कानपुर।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ अथ विजय मुक्तावली लिख्यते ॥ दो० ॥ विघन हरन तुम हौ सदा गनपति होउ सहाइ ॥ विनती कर जोरे करौं दीजै ग्रंथ बनाइ ॥ जिन कीनो परपंच सब अपनी ईच्छा पाइ। ताको हौं बंदन करौं हाथ जोरि सिर नाइ। करना कर पोषत सदा सकल सृष्टि के प्रान, ऐसे ईश्वर को हिये रहै रैन दिन ध्यान ॥ मेरे मन में तुम बसो ऐसे क्यों कहिं जाइ। ताते यह मन आप सो लीजै क्यों न लगाइ ॥ जो गुरु गिरि गुरदेव की सुदर दया दरेर। गुग सक्ल पिंगल पढे पगु चढ़े गिरि मेर।

अत—छत्र विजय मुक्तावलि गाये ॥ दोहा ॥ फौज सुदर वीरा लसै भूपति सिंह कल्यान। पूरण कीनो छत्र कवि ग्रंथ सुतिहि अस्थान ॥ इति श्री महा भारत पुराणे विजय मुक्तावल्याम कवि छत्र विरचिताया राजा युधिष्ठिर राज वरणनो नाम त्रिचत्वारिंशोऽध्याय ॥ इति श्री विजय मुक्तावली सपूर्ण समाप्ता लिपत देवनारायण शर्मा सवत १८९५ चैत्र शुक्ल पूर्णिमा।

विषय—महाभारत की कथा।

**संख्या ८४.** प्रेमपियूष, रचयिता—देवीलाल, कागज—आधुनिक, पत्र—१०, आकार—८ × ५ इच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) ८, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ५०, खंडित, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं०१९४४, प्राप्तिस्थान—श्री उमाशंकर दुबे गाजीपुर।

आदि—श्री गणेशायनमः ।

कवित्त—पावस प्रबल आय धन्यो चहुँ ओरन तें निरखि बिमोगिन जन सजत सहारे हैं । मैरि मदि मदक में पावन चहूँधा धाम्यो झिल्ली गणमानो चोबदार सों पुकारे हैं । दादुर रत बूदें अरु बिज्जु चमकन लागीं केकी और कोयल पुकारत करारे हैं । धीरज धंधावे आक छबी कहे कौन जिन्हें पीतम पियारे मिले पावक पिचारे हैं ॥१॥

अंत—योवन चढ़े है युग अंकुर लढ़े हैं पुंगी फल सों बढ़े हैं नहीं भी कम्ब समान के। साम पै चढ़े हैं कारीगरन गढ़े हैं मीत मानस मढ़े हैं ऐसे मजब अमान के द्वार पै बढ़ हैं रामचेन्द्र तें बढ़े हैं नित मेरु पै पढ़े हैं अरे गजब गुमान के ऊपरी जड़े हैं मानी केरि के कर्ड हैं अलि आजन गढ़े हैं मद रस्यो ना जहान के ॥ चामु चिरानि सुधामम आगत प्यारे कर्यों हमैं कैन तुम्हारे नैनन नींद न आवें कुलेश के तार गर्नी जग नाय बिचारे आनन्द पूरण होत नहीं बिन बायक पीउ गवेलीके मारे कैन कर्ड तन ताप हरें मिटि वे कभी रामकली के निहारे ।

विषय—( १ ) इस ग्रंथ में नायक नायिका के प्रेम सम्बधी शृंगार रस के कवित्तों का वर्णन है । बालपति के पाने पर नायिकाओं की वर्षा आदि ऋतुओं में अधीरता ।

( २ ) बसन्त ऋतु की शोभा वर्णन ।

( ३ ) विरहिणी स्त्रियों के चित्त की दशा का वर्णन ।

( ४ ) नायक के प्रति नायिका का मान वर्णन ।

( ५ ) नायिका के अंगों का वर्णन ।

( ६ ) नायक का नायिका के प्रति प्रेम ।

संख्या ८८. दादू की बानी, रचयिता—दादू दयाल कागज—देशी, पत्र—८४ आकार—३ × १२½ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ –१०, परिमाण (अनुष्टुप्)—१८०, खंडित, रूप—प्राचीन पद्य, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८३४, प्राप्तिस्थान—श्री स्वामी ब्रह्मचारी C/o बाबू कालका प्रसाद बाजपेयी तहसील सिर्धौली, जिला—सीतापुर ।

आदि—सपनी आर्यां आर गति और न आर्वे कोइ । सुमिरि सुमिरि रस पीजिये दादू आनद होइ ॥ दादू सबही बेद पुरान पढि मेटि नाव निरधार । सब कुछ इनहीं माहि है क्या करिये विचार ॥

अंत—दादू जे साहिब लेखा लिया तौ सीस काटि सूली दिया । मिहर मया करि फिल किया तौ जीवे जीवे करि जीया ॥ इति बिनती कौ अंग संपूर्ण समाप्तम लिपतं रामजी लाल बाजपेयी स्थान मांठ संवत १८३४ वि० कार्तिक शुक्ल ६ । शुभमस्तु ॥

संख्या ८६ ए. अलंकार रत्नाकर, रचयिता—दलपतिराय ( अहमदाबाद ) कागज—देशी, पत्र—२६, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१४ परिमाण ( अनुष्टुप् )—१०१४ खंडित रूप—प्राचीन पद्य और गद्य लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७९१ , प्राप्तिस्थान—महाराजा श्री प्रभाष सिंह जी मु०—मस्कापुर जिला—सीतापुर ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ अलंकार रत्नाकर लिख्यते ॥ दोहा ॥ नवत सुरासुर मुकुट मद्धि प्रतिबिंबित अहिमाल । जिमे रत्न मय लीक मनि सो मो पद रक्षपाल ॥ अथ

देश दीप वर्णन ॥ उदयापुर सुर पुर मनो सुरपति श्री जगतेस ॥ जिनकी छाया छत्रि वसि कीन्हो ग्रथ अमेस ॥ कवित सकल महीपन के राजे सिरताज राज पर उपकार हरी भारी दुप द्वंद के। देव जगतेस धीर गुरुता गर्भार धरे भजन विपक्ष पक्ष दक्ष फौज फंद के ॥ प्रभुता प्रकाश अति रूप को नेवाग मोहे प्रगट प्रकाश मेटे जग द्वद वृंद के ॥ मेव से समुंदर से पारथ पुरंदर से रति पति सुदर समान सूर चद के ॥ दोहा जदपि नारि सुदरि सुघरि दिपति न भूपन हीन। त्यों न अलकृत विनु लसै कविता सरस प्रवीन ॥

अंत—उदित भयो शशि मानिनी मान मिटावन मानि। मेरी रिद्धि मृद्धि यह तेरी कृपा वपानि ॥ जहा कारन कारज के लिये कह्यो होइ तहां हेतु अलंकार जैसे चंद्रमा कारन मान मेटन कारज के लिये कह्यो। यथा कवित्त ॥ फैलि रहे चहुँ चोर चिकुर समूह घन वरपत सुमन सलिल विंदु भारी है ॥ टूटे मुकुताहल ते राजत वलाक वल भूपन सवद मोर घोर अनुकारी है।

अत—॥ छप्पै ॥ रसवत वहुरयो प्रेम वहुरि उर्ज्जास्वि ताहि लहि। समाहितहि पुनि जोरि वहु भावोदयही कहि। भाव संधि पुनि लेपि वहुरि कहि भाव सवलता। पुनि प्रतच्छ अनुमान और उपमान प्रवलता ॥ पुनि शब्दरु अर्था पत्ति कहि अनुपलब्धि संभव सहित। ऐते हू पच दश जानिये अलकार सव सुकवि चित। अपूर्ण।

विपय—कुवलयानद के आधार पर अलंकार वर्णन।

**संख्या ८६ वी.** भापा भूपण ( अलकार रत्नाकर ), रचयिता—दलपतराय-वंशीधर ( अहमदावाद ), कागज—देशी, पत्र—६६, आकार—६×१० इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५६४, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य और गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १६३४ = १८७७ ई०, प्राप्तिस्थान—मुंशी व्रजवहादुर लाल, प्रतापगढ़।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ दोहा ॥ नवत सुरासुर मुकुट महि प्रति विम्वित अलि-माल ॥ किए रत्तन सवनील मणि सो गणेश रछिपाल ॥ १ ॥ भापा भूपण अलंकृत कहुँ यक लक्षण हीन ॥ श्रमकरि ताहि सुधारियो दलपति राइ प्रवीन ॥ २ ॥ कहूँ कहूं पहिले धरे उदाहारन सरसाइ। कहूँ न एकरि कै धरे लक्षण लक्ष्य जताइ ॥ ३ ॥ अर्थ कुवलया नन्द को वांध्यौ दलपति राइ। वन्सी घर कवि पे कहूँ कवित्त वनाइ ॥ ४ ॥ भेद पाठ श्रीमाल कुल विप्र महाजन काइ ॥ वासी अमदावाद के वन्सी दलपति राइ ॥ ५ ॥ जैसे रीझि जवाहिरी लेत जवाहिर पेखि। त्यौं कवि जन सव रीझिहै अभुत श्रमहि देखि ॥ ६ ॥ दरवि लोभ कस को न किय नाहि विवखि उरमार। अपने चित्त विनोद को कीन्हो यहै प्रकार ॥ ७ ॥

अंत—॥ तिलक ॥ जहा कारज कारज रूप ठहरावै तहां ऊ हेतु ॥ जैसे कारज सिद्धि को कारन। तहां शाक्षात रिद्धि ठहराई ॥ कोऊ कोटिक सग्नेहे कौउ लाप हजार ॥ इति श्री मरा दल पति राय विरचिते अलकार रत्नाकरे ॥ अर्था लंकारे समाप्त ॥ एक अलकार के ॥ दूसरे अलकार की अवस्था न रहे ॥ अरु कोऊ को वाधन हो ॥ अपने अपने

और तुह उर पर सी ॥ जैसे तिल तन्दुल ॥ तहां मे भूमि १ मद क्षीर नीर सो मिश्री होइ ॥ ३ ॥ तहां मंडर ॥ ४ ॥ अंग अंगी भाव ॥ सम्बत् १९१० ॥ कार्तिक मासि शुक्ल पक्षे तिथौ द्वादस्याम् ॥ १२ ॥ श्री राम चंद्रा यनमः ॥

संख्या ८७ ज्ञान प्रश्नावली, रचयिता—दामोदर दास, कागज—देसी, पत्र—१०, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) ११, परिमाण (अनुष्टुप्) ७८०, रूप—प्राचीन, लिपिकाल—सं० १९१६ = १८५९ ई०, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—पं० कृपाशंकर वैद्य, ग्राम—मुक्तापुर, डाकघर—मिर्पौली, जिला—सीतापुर।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ ज्ञान प्रश्नावली लिख्यते ॥ दो० विघन हरन मंगल करन पूरन पुन्य प्रकाश । नाम लेत गणेश का सिद्धि काम हो जासु ॥ इसके जानने की यह रीति है जो पुरुष पंडित के निकट आवे उस पुरुष से निम्नांकित यंत्र पर किसी अंक पर उँगली रखावे और पंडित जी शिव जी का नाम लेकर प्रश्न का दर्प और उत्तर कहे ॥

अब हरएक अंक का फल प्रथक प्रथक लिखते हैं ॥ प्रथम अंक १ का ॥ हे प्रश्न करन वाले जो कार्य तूने अपने मन में विचारा है वह शीघ्र परमेश्वर सिद्धि करेगा और कुछ रुपया भी हाथ लगेगा रोजगार भी किसी के द्वारा लगेगा और मनोर्थ सब सिद्धि होगा अगर विश्वास न हो तो देख तुम्हारा मुख पर तिल है अगर सब सके तो भैरों जी की पूजा करो और शनिश्चर के दिन काले कुकुर को पड़ा खिलावो ॥

| ५ | ४ | ३ | २ | १ |
|---|---|---|---|---|
| ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
| १५ | १४ | १३ | १२ | ११ |
| १६ | १७ | १८ | १९ | १२ |

अंत—इति श्री प्रश्नावली दामोदर दास कृत संपूर्ण शुभ मस्तु लिखा शिव नारायण बाजपेई स्वपठनार्थ संवत् १९१६ चैत्र पूर्णमा ॥ शिव शिव शिव शिव शिव ।

विषय—स्वप्न, ज्योतिष, खोई गई वस्तु सामुद्रिक आदि के प्रश्न ॥

संख्या ८८ अखिरनामा, रचयिता—दरियासाहब, कागज—नवीन, पत्र—४, आकार—९३ = ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) १० परिमाण (अनुष्टुप्) ११५, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—कैथी, लिपिकाल—सं० १८६० = १८११ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री मुन्नूलाल पुस्तकालय मुरारपुर जिला—गया।

आदि—अथ अखिर नामा भाषल दरिया साहब । हंस उबारन कृपा को नाम ॥

अखिर अल्लाहमम को सरिताज । औलाद आमिर बाही काज ॥ औलाद मिसरी सागर है जार । यार बातें गुनहगार ॥ दस्त हैं साहब महबूब । औलाद मिसरी बना है खूब ॥ पाईद चंगी दायेह यार । बड़ी मांग खोही सों बेकीमती मिस्न कह माता । व वे खाक बहर का नाहीं ॥

अन—पृष्ठ—७

गैब गाफिलो पीर का नाम । औलम हुआ मिस्न नहिं जाम ॥ कफ् कलाम बहर है

जैसा । क़ाफ़ साफ़ है ये लाम ऐसा ॥ लाम सों काम ठौर है भाई । मीम महर वर बैठा पाई ॥ निरखु नाम निज जलकै सोय । वाह वाह परगट सब होय ॥ है हाजिर कहिए वे न्यून । लामे निअरे नहिं नमून ॥ अलफ इलाही मीर है भाई । हमजा जाहिर बैठा पाई ॥

× × × ×

अलिफ नामा सपूरन संमत ६० साल सन् १२५१ सारौ पर पूरन भई दस्तखत परताप सहाय ॥

विषय—पृ० १ से पृ० ७ तक—उर्दू के प्रत्येक अक्षर पर क्रमपूर्वक ईश्वर की सत्ता तथा कर्त्तादि विषयों पर कुछ तुकबन्दी ।

संख्या ८६ ए. गो० तुलसीदास का चरित्र, रचयिता—दासानुदास, कागज—देशी, पत्र—१३५, आकार—८ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) ३६, परिमाण ( अनुष्टुप् ) २४३०, पूर्ण, रूप—अति जीर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१९, प्राप्तिस्थान—पं० मूलचंद तिवारी, मु०—झाअर, डाकघर—बिसवां, जिला—सीतापुर ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशायनम. अथ गोसाई जी को चरित्र लिख्यते ॥ चौ० वरनौं जग वंदन गन नायक । गिरजा शंकर सुवन विनायक ॥ सिद्धि दायक दुष दोष नसायक । अच्युत गुन गायक सब लायक । बुद्धि भवन सुष सदन कृपानिधि । जानत रामनाम महिमा विधि ॥ अग जग जीव वदि सुष पावत । सुनि दासानिदास सुष पावत ॥ शंकर सहिज कृपाल भक्ति प्रद । औढर दानि पुराण वेद वद ॥ सुर नर असुर चराचर वंदित । सियाराम पद सरस अनदित ॥ स्वारथ सपदादि परमारथ । भक्त भाव हित जौन जथारथ ॥ मागत भाय कुभाय निहोरे । देन दयाल द्रवत पुनि थोरे ॥ रामहिं प्रिय सेवक सुपदाई । इनके भजे ते मति गति पाई ॥ हरि गीतिका पाऊं न गति किन पतित जन भोरेहु भजे त्रैलोचन ॥ नारी च टारी सो उधारी नृपति हन्या मोचन ॥ स्वानहि दियो धनराज जो सुय तस्करी कृत लोचन । पक्षी कपोत न प्रान किय विधि गीत आमिष शोचन ॥

अंत—दोहा ॥ लोहेन की न लोहार की गति नहि जाति विचारि । जो सिर धारै सीप कै ताही की यहि डार ॥ कवित्त ॥ जेई प्रपंची तेई पच करि मानियत जेई नर पोट तिन की वोट लीजियतु है ॥ जेई महा पापी तेई प्रतापी कीजियतु है ॥ चोरन वोलाइ शिरोपा देत राजा राउ साहन पकरि वंदी षाणे दीजियतु है ॥ असे हाल देषि कलिकलि के कराल ज्वाल रामजी तिहारो नाम लै लै जीजियतु ॥ सत सुर सरद वसंत सुर सापनि को कंतर निरंतर अनत ज्ञान गज को । भानुकुल मुकुट सुमाल मुनि मानिक को पाय वल काल प्रति पालक सुपथ को ॥ जातुधान न तम भान देवधान धन कान सुकवि रतन थान मान मथ को । मीन मन फद जग लोचन चकोर चद पुन्य तरु कद रामनद दशरथ्य को ॥ इति श्री गोसाई चरित्र दासानि दास विरचितया तुलशी चरित्र सपूर्णम ॥ श्री कुबेरेश्वर नाथ स्वामी सहाइ । लिषा माधौ गिरि विद्यार्थी स्थान मेवडी पाठनार्थ विशभर गिरि विद्यार्थी संवत १९१९ जेष्ठ मासे सोम वासरे ॥

विषय—गोसाईं तुलसीदास जी का जीवन चरित्र ।

संख्या ८८. वी श्री तुलसीदास चरित्र, रचयिता—दासानन्ददास, कागज—देसी, पत्र—८४, आकार—८×६ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१०८५, रूप—खण्डित, पद्य। लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—महाराजा श्री प्रकाश सिंह जी, महापुर, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः अथ तुलसी चरित्र लिख्यते ॥ चौ० ॥ बरनौं जग वंदन गणनायक। गिराशंकर भुवन विनायक ॥ सिधि दायक दुख दोष नसायक। अच्युत गुन गायक सब लायक ॥ बुधि भवन सुख सदन कृपा निधि। जानत राम नाम महिमा विधि ॥ जग जग सीस बंदि सुख पावत। मुनि दासानन्द दास जस गावत ॥ श्री सिताय नमः

अंत—छप्पै ॥ समाचार लहि जाग कृष्ण को कारण कीन्हो। विदा कियो सो विप्र मोक ही सुहृद प्रबीनो। कह्यो गोसाईं सुमिरि हिय रघुवर को प्यारो, गिरो सो तरु ते तुरत नाथ रघुनाथ उबारो। तब करुना कर विप्र ही पावन करि लियो लाइ हिय। अपनाई दास करी दीप मरि राम रूप दृ दरस दिय ॥ सोरठा ॥ प्रेम पंथ अति दूरि ऊंचो सातो स्वर्ग ते। चली एक मंसूर सूरी सीढ़ी लाइके ॥ दै हरि रस परि पूरि दरस गोसाईं यो कह्यो धन्य धन्य मनसूर नाम सत्य अपनो कियो। करि आदर सनमानि कीन्ह प्रसंसा विविध विधि। बहु प्रकार को ग्यान दै सिष्य तिन करि लिया ॥ इति ॥ ११०१५ ॥

विषय—तुलसीदास जी का जीवन चरित्र और कुछ राम भक्तों के उदाहरण।

संख्या ६० ए. गोपी विरह महात्म, रचयिता—दाताराम या दीना दास (चतुरनगर, इलाहाबाद ), कागज—देसी, पत्र—११ आकार—९×६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ —२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३५, पूर्ण, रूप—प्राचीन पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९४८ = १८९१ ई०, प्राप्तिस्थान—ठाकुर रामपाल सिंह, ग्राम—दातागंज डाकघर—बरताल, जिला—सीतापुर।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ गोपी विरह महात्म लिख्यते ॥ दो० ॥ अकल अनीह अनीह अज निराकार निरधार। मम गुरु बसत हृदय मम माया गुन गोपार ॥ रघु नंदन पद बंदि के बंदौं पवन कुमार। बंदौं देव गनेस हर अगम निगम श्रुति चार ॥ अगम सिंधु संसार यह महा घोर है धार। बोहित तुलसी नाम चढ़ि होत जात मैं पार ॥ मैं मतिमंद अंध मत कहं लगि कहौं बखान। धारे मई सब जानि हैं। सज्जन संत महान ॥

छंद हरिपद ॥ सब मैं सबते विनय करत हौं सुनौ सकल मन लाई। कछुक हाल मैं आपन बरनन सबहिं चरन सिरनाई ॥ रघुकुल वंश भये जन्म हमारो चतुर नगर है ग्रामा। आइक परगन सिकंदर प्रान के पिता बनाया धामा ॥ पिता हमारे सब विधि साधु बहुत सुकुल जेहि नामा। मैं मतिमंद महा अपराधी लोभ क्रोध बस कामा ॥ फिरौं सदा कपटी कूरन संग जानौं धर्म न दाया। कहं लगि अवगुन कहौं आपनो प्रगट मोहि जग माया ॥ अबने सतगुरु मयउ राम के छाड़ि छाड़ि सब कामा। तबते सब सुख निसिदिन आइके सदा रहत मम धामा ॥ तुलसी कृत यह मानिय रघुराम वेद शास्त्र मत गाये। ताका कछु मत संगति करिके राम नाम मन लावे ॥

अत—कवित्त ॥ जमदूत सुनि पाई जमराज से सुनाई एक अद्भुत कविताई बैजनाथ जू बनाई है । चुप रहे जमराई सोच उर मे बढ़ाई शीश नीचे को नवाई चित्र गुप्त को बुलाई है ॥ नर्क सूनो सब भाई अबौ एकहू न आई सब गोपी विरह गाई बैकुंठ को सिधाई है ॥ चित्र गुप्त मुसकाई भलो लेखनी छुड़ाई बैजनाथ की दोहाई लोक चौदहों में छाई है ॥ दो० । गोपी विरह महातम भाषेउ मति अनुसार । दाताराम विप्रवर रघुपति पद उर धार ॥

विषय—गोपी विरह जिसमें श्री कृष्ण जी का गोपियों को त्याग कुब्जा से प्रीति करने और गोपियों का श्री कृष्ण जी से प्रेम होने आदि का वर्णन है ।

संख्या ६० बी. कवित्त, रचयिता – दात्ताराम उर्फ दीना दास (चतुर नगर), कागज—देशी, पत्र—१२, आकार—९ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२५, परिमाण (अनुष्टुप्)—२३४, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९४८, प्राप्तिस्थान—प० श्रीकृष्ण, ग्राम—महिगल गंज, जिला - सीतापुर (अवध) ।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ दो० ॥ अकल अनीह अपद अज निराकार निरधार अस गुरु बसत हृदय मम माया गुण गोपार ॥ १ ॥ रघुनंदन पद बंदि के बंदौं पवन कुमार । बंदौं शेष गणेश हर अगम निगम श्रुति चार । २ ॥ अगम सिंधु संसार यह महा घोर है धार । बोहित तुलसी चरन चढ़ि होत जात मैं पार ॥ ४ ॥ मैं मति मंद अंध सठ कहँ लगि करौं बखान । थोरे महं सब जानि हैं सज्जन संत महान ॥

अंत—नैनन ते अब जोति गई अरु दांत बिना मुख बोलि न आवै ॥ जोबन के सब ठाठ गयो तन छीन मलीन भो शीष कपावै ॥ केस सफेद भये सिगरे अरु शब्द कही नहिं कान को भावै ॥ श्री राम कहैं अब अंत अई भय मौत नहीं हिय माहिं लिआवै ॥ इति श्री दाताराम शुक्ल कृत कविता समाप्त. ॥ संवत् १९४८ वि०

विषय—उपदेश

संख्या ६० सी मद चरित्र, रचयिता – दात्ताराम उपनाम दीनादास (चतुरनगर, इलाहाबाद), कागज—देशी, पत्र—१४, आकार—६ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—४०, परिमाण (अनुष्टुप्)—३५०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९४०, प्राप्तिस्थान—ठा० रामपाल सिंह, ग्राम—दात्तगाव, डाकघर—बड़ताल, जिला—सीतापुर ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ मद चरित्र लिख्यते ॥ दो० ॥ सिय रघुवीर चरण रज सुमिरौं आठौं जाम ॥ जाकी कृपा कटाक्ष ते नाश होत रिपुकाम ॥ सोइ रघुवीर कृपा निधि दीनन सदा सहाइ । काम क्रोध मद लोभ सब सुमिरत सकल नसाइ ॥ अब रघुवर पद सुमिरि के सुमिरौं पवन कुमार । शेष गणेश महेश विधि अगम निगम श्रुति पार ॥ श्री रघुवीर प्रताप ते कहब कछुक कलि धर्म । समुझें सज्जन संत जन कटुक वचन कहु नर्म ॥ सोरठा ॥ कलि के भये सुत चारि चहू आमिष मद जुआ ॥ धर्म कर्म सब मारि

करत अकंटक राज जग ॥ दोहा ॥ प्रथम पिनक्कड़ की कथा कहुँ सबहिं समुझाइ । सुरापान त्यागन करो नाहित धर्म नसाइ ॥

अंत—दीना जिनके मुख से निकसत सीताराम । तिनकर सदा गुलाम मैं सेवक आठो याम ॥ होरी ॥ कलियुग केसव फाग राग गावत हैं नारी ॥ टेक ॥ अतर गुलाब सुरा को कीन्हे बोतल की पिचकारी ॥ प्याउन के देखो चले हैं कटोरे तकि तकि सब मुख भारी भसम बेते भर नारी ॥ १ बसन अनुप रंगे रगन में है मरदुम के बारी । कीचक केर माजूम बनायो परसत भरि भरि थारी ॥ चाव है बदन पसारी ॥ २ ॥ आमिष काम बनाव पान मे अमित मसालन डारी । बस्ति समूह कौंग काची भरि बीरा रच्यो सम्हारी । दिये मिदचर अभिचारी ॥ ३ ॥ फाग होत हर गलियन गलियन देखहु नैन उघारी । कीच मच्यो अब आगो भीजित दीनादास भिखारी ॥ मैन से आंसुन डारी ॥ ४ ॥ इति श्री दीनादास कृत मद चरित्र संपूर्ण संवत १९१० वि० लिखा रामनरायन तिवारी चतुरनगर निवासी कातिक सुदि पंचमी ॥ राम राम राम ॥

विषय—आमिष, सुरा, शराब, चंडू आदि के सेवन से हानियों का वर्णन ।

संख्या ६० बी संग्रहीत कविता, रचयिता—रामराम या दीनादास (चतुरनगर, इलाहाबाद), कागज—देसी, पत्र—२९, आकार—९ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) २८, परिमाण (अनुष्टुप्) ६६०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १६४८ प्राप्तिस्थान—मुन्शी कालाराम, ग्राम—छकामाली, डाकघर—औरंगाबाद जिला—सीतापुर ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ संग्रहीत कविता लिख्यते ॥ भजन नर तन पाय कमाया क्यारे । कस्स दूस छाया तर आया तबहू कछु न पाया क्यारे ॥ गेह देह लखिकै तू भूला माया मैं भरमाया क्यारे । जो आया सो गया अकेला तू कैसे माया क्यारे । ना हरि भजा न साधुन सेवा जीवन व्यर्थ गंवाया क्यारे । गिरधर दास जो मोहन भूला मनुज नाम कहवाया क्यारे ॥ १ ॥ भजन ॥ हरि बिन कोई काम न आवो । रतन जटित कंचन कर खंभा चुनि चुनि महल उठायो । तासे काढ़ि बाहर करि दीन्हों छिनयक रहन न पायो । तिरिया कहे हमहूँ संग चलिहैं मूस मूस बहि जावो । चकत बैर बैठी मुख फेर कै पछी पगन पसायो । ई घर में सूखी नाहिं कायम ऐसी जिंदगी को तुलसी यह संसार को मोर्तिपादिंद भयो ॥ २ ॥

अंत—कजरी ॥ मुख मयंक अमंद चंद पै झलकैं घूंघरवारी रामा ॥ हरि हरि छोटे छूट मानो कारी नगिनियां रे हरी ॥ सोहे नाक नथुनियां लटकैं मोती की लटकनियां रामा । हरि हरि जियरा मारे कमर पतरी लचकनियां रे हरी ॥ मंद मंद मुसकनियां बांकी तिरछी है चितवनियां रामा । हरि हरि चलत चाल जैसे मतंग मतवालिनियां रे हरी ॥ गति गयंद गामिनियां छम छम बाजै पग पैजनियां रामा । हरि कुच नितंब के भार लंक लचकनियां रे हरी ॥ भौंहैं चढ़ी कमनियां डार जादू जग मोहनियां रामा । हरि श्री बद्री नारायन पर सूने पनिया रे हरी ॥ १ ॥ तरुणाई भोर नग्नो महि सारी रतियां । कहरी लरिका छैलवा सबी आंगना । सुहवा में झूमी झूमी कि के उनके अरवा कहरी जलियो ना कोई गरवा आंगना ॥ चितवनी मिरपावो समुझावो फिर जावो कहरी बीती विधि सुहाग रस पांगना ॥ ९ ॥

इति श्री संग्रहीत कविता संपूर्णम् मिति वैसाख सुदी पंचमी संवत १६४८ वि० ।

विषय—कजली, भजन, ठुमरी, रेखता, दोहा, छंद आदि कई कवियों के संग्रह हैं।

**संख्या ६१ ए.** कमलनेत्र, रचयिता—दत्तदास, कागज—देशी, पत्र—५, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १२, परिमाण ( अनुष्टुप् ) २७, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—पं० मन्नीलाल तिवारी गंगापुत्र, ग्राम—मिश्रिख, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—ॐ नमोनारायण ॥ अथ कमल नेत्र लिख्यते ॥ ॐ कमल नेतर कटे पीतांवर अधर मुरली गिरि धरं। मुकुट कुंडल कर लकुटिया। सांवरो राधावर ॥ फूल जमुना धेनु आगे सकल गोपीयन मन हरं। पीत वसतर गरुड़ वाहन चरन सुपनित सागरं ॥ करत केल कलोल निस दिन कुंज भवन उजागरं ॥ श्री अचर अमर अडोल निश्चल पुरषोत्तम अपरापरं ॥ दीनानाथ दयाल गिरिधर कंस हिरनाकुस हर।

अंत—श्री कृष्ण कलिमल हरन सबको जो भजै हरिचरन को। भगति अपने देह माधो भव सागर के तरन को ॥ जगनाथ जगदीस स्वामी श्री बद्रीनाथ विशंभर। द्वारिका के नाथ श्रीपति केशव प्रणमम्यहं ॥ श्री कृष्ण अष्ट पदी धरत रटै विश्नु लोक सगच्छति। श्रीगुरु रामानंद औतार स्वामी कवि दत्तदास समासम् ॥ इति श्री भगवान कमल नेत्र संपूर्णम्। शुभम् ॥

विषय—इसमें श्री कृष्ण भगवान के कमलनेत्र की अष्टपदी वर्णित है।

**संख्या ६१ बी** कमलनेत्र भगवान, रचयिता—दत्तदास, कागज—देशी, पत्र—५, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १२, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ३०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—वैद्य रामभूषण, ग्राम—कामतापुर, डाकघर—इटौंजा, जिला—लखनऊ ( अवध )।

आदि अंत—६१ ए के समान।

**संख्या ६१ सी.** रामाष्टक, रचयिता—दत्तदास, कागज—देशी, पत्र—४, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १२, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ३०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—वैद्य रामभूषण, ग्राम—कामतापुर, डाकघर—इटौंजा, जिला—लखनऊ ( अवध )।

आदि—ॐ श्री रामायनम ॥ ॐ श्री राम राम रघुनंदन राम राम ॥

श्री राम राम भरताग्रज राम राम ॥ श्री राम राम रण कर्कश राम राम ॥ श्री राम राम शरणंभव राम राम ॥ १ श्री राम राम सकलेश्वर राम राम ॥ श्री राम राम मनुजीश्वर राम राम ॥ श्रीराम राम धनुजीश्वर राम राम ॥ श्री राम राम शरणंभव राम राम ॥ २

अंत—श्री राम राम शरणं भव राम राम ॥ ७ ॥ श्री राम राम सुकवि प्रिय राम राम ॥ श्री राम राम सुमुनि प्रय राम राम ॥ श्री राम राम सुज प्रय राम राम ॥ श्री राम राम शरणंभव राम राम ॥ ८ ॥

रामाष्टकमिदं पुण्यप्रातः कालेयय. पठेत मुच्यते सर्व पापेभ्यो विश्नु लोक सगच्छति ॥ ९ ॥ इति श्री रामष्टकं संपूर्ण समासम ॥

संख्या ६९ ए. अजीर्ण मंजरी, रचयिता—दयाराम माथुर ( मथुरा ) कागज—देसी, पत्र—१८, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३००, पूर्ण, रूप—प्राचीन कागज, गद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२१ = १८६४ ई०, लिपिकाल—सं० १९४५ = १८८८, प्राप्तिस्थान—हाकिम रामदयाल, ग्राम—मुबारकपुर, डाकघर—रुद्रपुर, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री कृष्णायनमः ॥ श्री गणेशायनमः ॥ अथ अजीर्ण मंजरी प्रारंभः श्री धन्वंतरि भगवान को ग्रंथ की आदि में नमस्कार करते हैं जिन्होंने अमृत का पूर्ण कलश धरा है जो पीतांबर के धारण करने वाले सब सिद्धि और सुरेन्द्र के चरण कमल से मैत्र मणि की माला को धारण करने वाले हैं, आयुर्वेद विद्या के प्रगट करने वाले तथा स्मर्ण मात्र से ही रोगों को नाश करै है ॥ श्री वृन्दावन बिहारी राधिका रमण को नमस्कार करके दयाराम श्रेष्ठ है प्रयोजन जिसका ऐसी इस अजीर्ण मंजरी की रचना करै है ॥ सर्व रोगों का कारण अजीर्ण रोग कहा गया है क्योंकि जब अन्न का परिपाक यथार्थ नहीं होता तब तक अनेक ज्वरादि दुष्ट रोग इस मनुष्य को संतापित करते हैं इसी हेतु अजीर्ण रोग का पूर्वाचार्यों के संमत निदान को कहते हैं ॥

अंत—शुद्ध सींगिया विष १ भाग पारा १ भाग जायफल २ भाग सोहागा २ भाग पीपल ३ भाग सोंठ ६ भाग कौड़ी की भस्म ६ भाग लौंग ५ भाग इन सब को चूर्ण करै इसे महोदधि वटी कहते हैं यह अग्नि को बढ़ाती है ॥ इति अजीर्ण मंजरी संपूर्ण समाप्त ॥ लिख्यतं गंगाराम त्रिपाठी हरदोई मध्ये संवत १९४५ चैत्र बदी दसमी ॥

विषय—अजीर्ण रोग की उत्पत्ति, भेद लक्षण पाचन होने के दिवस, कुछ चुने हुए उपयोगी चूर्णों के बनाने की तरकीबों आदि का वर्णन ॥

संख्या ६९ बी. नाड़ी प्रकाश, रचयिता—दयाराम माथुर ( मथुरा ), कागज—देसी पत्र—१६ आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—८ परिमाण ( अनुष्टुप् )—२११, रूप—प्राचीन कागज, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९३७ = १८८० ई०, लिपिकाल—सं० १९४० = १८८३ ई०, प्राप्तिस्थान—हाकिम रामदयाल, ग्राम—मुबारकपुर, डाकघर—रुद्रपुर जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ श्री कुंज विहारिणे नमः ग्रंथ के आदि में और अंत में मंगलाचरण क्या करते हैं इसी से नमस्कारात्मक मंगल ग्रंथ कर्ता करता है धन्वंतरि मिश्र धन्वंतरि वैद्यों के राजा और ज्ञान के देने वाले गुरु को नमस्कार करता हूं ॥ और जो नाड़ी प्रकाश आदि ग्रंथ हैं तिनका मत इकट्ठा करके वैद्यों के बोध के हेतु य नाड़ी प्रकाश ग्रंथ दयाराम करके कहा जाता है ॥ नाड़ी के जाने बिगर जो वैद्य दवा करता है सो वैद्य धन और धर्म और जस को नहीं प्राप्त होता बहुत और थोड़े दोष बिगड़ने से पहिले नाड़ी की परीक्षा करै उस नाड़ी की अंत आदि और बखार के मध्य में अर्थात् आदि मध्य अंत में जिस रोग पर चले उसी रोग को जाने ॥

अंत—हे बहुगुणेसने तीस वर्ष से लेकर ५० वर्ष तक नाड़ी ७५ बार चलती है और

५० वर्ष के पीछे अस्सी वर्ष तक ६० वार १ मिंट में कपायमान होती है ये जो पछाडी कहि आये नाड़ी चलने की सख्या इससे कमती चलै तौ सरदी और ज्यादा चलै तौ पित्त की नाडी जाननी ॥ ( श्लोक ) ऋपि धनंजय नन्द शशांक भूतपरमिते विमु विक्रमवत्सरे इपशितेदशमी वुध वासरे धमनिका समगा तरल पूर्णताम ॥ ऋपि कहिये ७ धनंजय ३ नंद कहिये ९ शशाक भूत कहिये १ अर्थात १९३७ विक्रम सवत में और आश्विन शुक्ला दशमी वुधवार को धमनि प्रकाश ग्रथ पूर्ण हुआ। इति श्री नाड़ी प्रकाश सपूर्णम् शुभम् लिखतं राम नारायण सवत् १९४० वि०

विपय—नाड़ी का ज्ञान विधि पूर्वक विस्तार सहित वर्णन।

**संख्या ६२ सी.** नाड़ी प्रकाश, रचयिता—दत्तराम माथुर ( मथुरा ), कागज—देशी, पत्र—१९, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—४४, परिमाण ( अनुप्टुप् )—५५०, रूप—प्राचीन फटी, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९४६ = १८८९ ई०, प्राप्तिस्थान—प० शिवरत्नजी, ग्राम—भज्जू का पुरवा, डाकघर—महमूदाबाद, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ नाड़ी प्रकास लिप्यते ॥ मगला चरण मूल ॥ धन्वतरि वैद्य राजनत्वा ज्ञान प्रदं गुरुं नाडी प्रकाश ग्रंथस्य प्रकाश. क्रियते धुना ॥ टीका ॥ ग्रंथ के आदि में और ग्रथ के अत में मंगलाचरण किया करते हैं इसी मे नमस्कारात्मक मगल ग्रंथ कर्ता कर्त्ता है धनंवतरि मिति धन्वतरि वैद्यों के राजा और ज्ञान के देनेवाले गुरू को नमस्कार करिके मैं नाडी प्रकाश ग्रंथ को प्रकाश करता हूं ॥ और जो भाव प्रकाशादि ग्रंथ हैं तिनका मत देखिके वैद्यों के वोध के हेतु नाडी प्रकाश ग्रथ दत्तराम कहते हैं ॥ नाड़ी के जाने विना जो वैद्य दवा करता है सो वैद्य धन और धर्म और यश को नहीं प्राप्त होता ॥ वहुत और थोड़े दोप विगड़ने से पहिले नाड़ी की परीक्षा करें उस नाड़ी की अंत आदि और चकोर से मध्य में अर्थात आदि में मध्य अंत में जिस स्थान पर चले उसी रोग को जाने ॥

अंत—अथ संपिया जारण विधि लिप्यते ॥ अमर वेल लावे उमे हाड़ी में भर सोरा डाल चूल्हे पर चढ़ा नीचे आच जरावै जव अमर वेल गल जाय तव दो ईंट पजांवे की वड़ी वडी ले दोनों में रुपै से जादा गढ़ा खोदे फिर घिस लेय कि जिसमें दोनों ईंटें आपस में मिल जावें फिर विस हडिया को कि जिसमें अमर वेल है एक करछी से अमर वेल ले और दूसरे हाथ में चमिटी से शुद्ध सपिया की डली ले तोले १ की पकड़े रहे फिर जल्दी से उस अमर वेल को ईंट में डालकर सपिया की डली गाड देवे और दूसरी करछी भर कर उसके ऊपर डाल कर जल्दी से ईंट से ईंट को जोड़ कर पकड मिट्टी से कर घाम में सुपावैं फिर गज पुट की आच में फूक देवे तो निर्घूम सपिया मरै और तामें को गलाय उसमें एक रत्ती संपिया की भस्म डालै तो तामा सफेद होय और अनूपान से खाय तौ सेर ५ की भूप लगै और दस स्त्री भोगने की शक्ति होय और ज्वर से आदि ले सव रोग दूर होंय इति सपिया मारण विधि इति नाडी प्रकाश ग्रथ दत्तराम विरचितायां सम्पूर्ण समाप्तम् लिखतं हरिप्रसाद संवत १९४६ वि०

विषय—इस ग्रंथ में नाड़ी की चाल जीवन मरण रोगी परीक्षा आदि का वर्णन है।

संख्या ६७ डी रसराज नवरस दर्पण भाषाटीका, रचयिता—कृपाराम माथुर (कासी), कागज—देशी, पत्र—१४०, आकार ९¾ × ६¾ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१९, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२२०६, खंडित, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९१२ = १८५५ लिपिकाल—सं० १९४८ = १८९१ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० श्यामाचरण ज्योतिषी द्वारा आदित्यप्रसाद पांडे, ग्राम—अँजिहा डाकघर—हलिया, जिला—मिर्जापुर।

आदि—श्री गणपते नमः ॥ श्री निकुंज विहारिणे नमः ॥ अथ श्री नवरस दर्पण लिख्यते ॥

श्री राधिका पति पदाम्बुज रेणुरम्यं ॥ नत्वा गुरु स्वजनकं जननी तथैव ॥ श्री रस राज नवकस्य करोमि टीकां ॥ भाषार्थबोधकमिदं रस प्रमाणमस्या ॥

लम्बोदरं विघ्न विनाशनं च नत्वा सदा शैलसुतं गजास्यम् । यस्य प्रसादेन सुरा सम। स्वाधिकारेषु स्थिता भवन्ति सदैव ॥

अर्थ—जिसकी प्रसन्नता से सकल देवताओं के गण निज निज अधिकार पर सदैव स्थित रहते हैं ऐसे लम्बोदर विघ्न नाशक पार्वती पुत्र गजानन को नमस्कार कर ( अब इस ग्रंथ को प्रारंभ करते हैं ) ॥ १ ॥

अंत—इति श्री रसराज नवरस दर्पण भाषा टीका समाप्तं शुभं ॥ मिती श्रावण शुक्ल १२ सं० १९४८ विक्रमीय

विशेष—नग[९]रस[६] वसु[८] चन्द्र[१] वत्सरे विक्रमार्के नृपपति विसवत्सरे फाल्गुणे शुक्ल पक्षे कृत सिद्ध परिपूर्णे, पूर्णमा सुरार्चनु वासरे हितवर्गाय श्री रसराज होवां टिप्पणी लिखाद्य १२५॥ सीतारामस्य पुत्रेण कृपा देव्या सुतेन च परमसुखेन शिष्याय प्रथितं नवरस कम् ॥ १२६ ॥

ससि[१] युग[९] नग[१] चन्द्र[१] वैक्रमे ज्येष्ठ शुक्ले मद तिथि कवि वारे रसराज रहस्य टीका। सकल जन हितार्थं देश भाषा निबद्धा मधु रिपु शुभ पूर्ण्याद्रामसेवनूनम् ॥

संख्या ६८ दयाबाई की बानी, रचयिता—दयाबाई ( दहरा अलवर ), कागज—आधुनिक, पत्र—१९, आकार—८ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १६, परिमाण ( अनुष्टुप् ) २१०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९२७ = १८७० ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा मणीराम दास, ग्राम—भरगांव, डाकघर—इटौंजा जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ दयाबाई की बानी लिख्यते ॥ दोहा बंदो श्री सुकदेव जी सब विधि करो सहाय। हरो सकल जग आपदा प्रेम सुधा रस प्याय ॥ जै जै परमानंद प्रभु परम रूप अभिराम। अंतरजामी कृपानिधि दया करत परनाम ॥ बहा रूप सागर सुधा गहिरो अति गंभीर। लाभत लहर सदा उठै कहीं धरत मन धीर ॥

अंत—पीया गिरो समुद्र में डूबन लगो शरीर। किरपा करि दरसन दियो मेटी सब ही पीर ॥ सुगपन चौंकी मनमगी सब सुर ध्योत सुभाय हाते उठे कबीर केशवदासोदई उराय ॥ भेटी ब्रज रैदास कूं कीनो मुजा पसार ॥ हरि टीका दीनी नहीं अजरज बड़ा अपार ॥ नामी

मेहता हेतप्रभु माढ़ी आय दुकान । स्यामल सेठ कहाद्दया दीन चतु भगवान ॥ इति दयाबाई के पद सपूर्ण समाप्ताः लिखा शिव लाल वाजपेई बरेली मध्दे पौप वदी सप्तमी संवत १९२७ वि० ॥ जै राम राम राम राम राम

संख्या ६४. दयाविलास, रचयिता—दयाराम ( इलाहाबाद ), कागज—साधारण, पत्र—९१, आकार—$६\frac{3}{4} \times ५\frac{3}{4}$ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—५०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३७२०, खडित, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७७९ = १७२२ ई०, प्राप्ति-स्थान-प० रामदुलारे वैद्य, ग्राम—सरावाँ, डाकवर—हमीदपुर, जिला—सुलतानपुर ।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ अथ दया विलास लिख्यते ॥

दोहा ॥ राधापति पद सोम्य धरि, सीता पति पद दीठि । जिमि काली ऋपि धरणिको छलि वावन वलि पीठि ॥१॥ श्री पति पद उरमें वसो भृगुपति इमि त्रिपुरारि । मधु मर्दन ध्रुव अटल पद मगल मुदित मुरारि ॥ २ ॥ अष्ट सिद्धि पद गुण सहित, रमा मुदित विधि नाथ । शेप वेद शिव विदित जस, प्रणत कज पद माथ ॥ ३ ॥ गण नायक वाणी सदा, दियो देव मति सार । रचौ सुभापा सिन्धु मम, रतन जतन उपचार ॥ ४ ॥ सिद्ध करण वल चरण युग, रह्यौ सुपद लपटाय । रामदूत अनुकूल ते, जल निधि भुजा तराय ॥ ५ ॥ वैद्य के अज भनि दक्ष लखि, भानु तात फुनि इन्द्र । श्रोत्रादिक ऋपि अग्नि ( वेस ) को पृथक तत्र वहु वृंद ॥ ६ ॥

अत—पष्ठ—१८१

अथ गंधकस्य सोभन

हरि गीतिका छंद

छीर हाँदी माहिं धरि मुख वाँधि पट छिति गाडिये । घृत पलाली मान गधक विछाइ मुख पर छाँडिये ॥ झरत गधक आँच कि हँत वासि समर आखि हो । गुण हीत चचल राज शम गम त्रिपुट गदहर भाखि हो ॥

सुगमा-गंधक पाल ४ घृत पल २ किंवा रेंड़ी का तेल पल १ कूटि कै गधक मो सानै दूध के वासन के मुह मे मेही कपड़ी वाँधे तिस कपडे के ऊपर गधक विछाइ देइ गधक सो ऊचै द्वै अगुरी भै तीन तवाराखै तावा के ऊपर आँच के तेज सों गधक टेघरिकै गिरै ॥

विपय—वैद्यक ।

विशेप—ग्रथकार परिचय.—

नदिय व्याधि परसोत जस लक्षराम कुल दीप । दया विलास प्रकास तव इन्दु-वन्दनी सीप ॥

कविवास वर्णन.—हरिशकर छद

व वं व व वहत वारिधन अरुन सकल निजु भवन रटत निज भवनीगम समेत झं झं झ झंरसोत गतियोत अछे वट पल धुअसेत ॥ तं तं त तीर्थ राजत नारि घट कूल इन्द्र फणि गणि भणि जेत । फं फ फं फल चढ़त कुसुम दल धूप दीप छिम विधि पद लेत । तं तं तं

तीर्थराज तजि प्राग प्राग सत गुण पद चारी । ई द ई दया वाम कहैँ संभु गुण मावी अनुधारी ॥

संख्या ६५ ए. अष्टयाम, रचयिता—देवदत्त, कागज—साधारण, पत्र—१४, आकार—११३/४ × ५३/४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—९, परिमाण (अनुष्टुप्)—२८०, पूर्ण रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९११ = १८५६ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० रामाधीन मिश्र, ग्राम—नवाबाद, डाकघर—बाबूपुर, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ देव कृत अष्ट ग्राम लिप्यते ॥

कवित्त ॥ सराहे सुरासुर सिद्धि समाज लिये छवि लाज मरैं रतिमार । महासुख मंगल संग लसी बिलसी भव भार निवारन हार ॥ विराजे त्रिलोक को नाईं के लोचन सुदेव मनोहर रूप अपार । सदा सुखही वृषभानु सुता दिन दूलह श्री व्रज राज कुमार ॥ १ ॥

॥ दोहा ॥ दम्पति जीकी देव कवि, बरनत विविध विलास । आठ जाम चौंसठि घरी पूरण प्रेम प्रकास ॥ २ ॥

अंत—दो०—अव नपदेत न सुख तरुन, होत अधम रसलीन । कहु क्रोध कहु ईरषा, कहू अधिक आधीन ॥ १५ ॥ यथा वा चकई को भयी चित चैत चितौति चहूँ दिसि चाय सो नाची । ह्वै गई छीन कपाकर की छवि, जामिनि जोन्ह जनी जम जाची ॥ बोलत बैरी विहंगम देव सु संजोगिन के घर सम्पति साँची । लोहू पियो सु वियोगिन को सुलियो मुख लाल पिसाचिन प्राची ॥ १६ ॥ दोहा ॥ आठ पहर चौंसठि घरी, बरनि करे कवि देव । जागत वै अन भोग वै, करे भाग के सेव ॥ १७ ॥

इति श्री देवदत्त कवि विरचिते अष्ट जाम सकल दिन राति दम्पति चेष्टा वर्णन ॥ अष्टजाम समाप्त शुभमस्तु ॥ कुआर कृष्ण १० बुध सन् १२६१० ॥

प्यारी पिया पलँगी पर सूतें मनोज की बात कहा पै हुई हैं । प्यारे के हाथ लगी छतिया तहँ प्यारी कही कर जोरे दई हैं ॥ जाम सुजान सु काढ़ कहीं अब जागत ही मतिराम हु हैं हैं । पाय परे सुख बोलत नाहिन ताते कौ महराज हु हैं हैं ॥१॥ श्री रामाय नमोनमः ॥ शिवायनमः ॥

संख्या ६५ बी. देवमाया प्रपञ्च नाटक, रचयिता—देवकवि ( इटावा ), कागज—सफेद, पत्र—१३३, आकार—७३/४ × ७३/४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—८००, रूप—नवीन, लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १९८२ = १९२५ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० माताडीन द्विवेदी ग्राम—कुसुमरा, जिला—मैनपुरी ।

आदि—सिद्धि श्री गणेशायनमः ॥ श्री सरस्वत्यै नमः ॥ श्री गुरुभ्यो नमः ॥ कंचन रचित ओर कटिक कपाट मुक्त सीतल सघन देव सुम बगमी विकासु । अंतर मुका जाल विमल चमकभर गहीर छवि हीरनि खचित तट व्यास पासु ॥ ताके मधि वेदिका विराजै मणि मंडलीकी ताहूमें रतन गृह राजत महा प्रकासु । सीतर कुसुम सेज पौढ़े परिमल मिलि सीम्यों लोक संपतिमैं दंपति करै विलासु ॥ १ तासंदिरके द्वारकी मढ़ी माहवी माल । चतुर राइ आइकदि मिलि गावति बानी जाल ॥ चित हारि मोहनी चतुर सुबानि । हँसि जगे बैठे

ततकारी ॥ पूजत सुर मुनि जनेस। उलहत सुख सिद्धि कहत जय जय जै गणेश ॥ ५ एक रदन दुरद वदन। लवोदर दुरित कदन॥ सुदर वर गवरि नदन। सो भा सुभ सुद्ध सदन ॥

अत—इति श्री देव माया प्रपच वचके शुद्ध ज्ञानानंद मये नाइके षष्ठो अंकः समाप्तः लिखित दुवे छत्र पति सवत् १८२६ फाल्गुण कृष्ण २ सोम वासरे ॥ तदनंतरं लिपितं दुवे मातादीन देव कवि वशात्मज स्थान कुसमरा जिला मैन पुरी भाद्रपद शुक्ल पक्षे प्रति पदायां बृहस्पति सवत् १९८२ इति ॥ छप्पय—दुवे विहारी लाल भये निज कुल महं दीपक। तिनके भे कवि देव कविन में अनुपम रोचक ॥ पुरुषोत्तमके छत्र पती वावा कृत लेखक। भये खुशाली चंद पुत्र वुधि सेनहु जीतक ॥ तिनके राजा राम सुत पितु हमरे मति हमरे मति मान। तासुत माता दीन यह दास रावरो जान ॥ तिहिकर ये केशव राम सुत विप्र वंशका दास। दया दृष्टि की होइ अव पूरन होवै आस ॥ श्री ॥ श्री ॥

**संख्या ९५ सी.** जाति विलास, रचयिता—देवकवि, कागज—देशी, पत्र—११, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—६४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५०२, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री महाराजा प्रकाशसिंह जी मल्लापुर, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ जाति विलास लिप्यते ॥ सवैया ॥ पायन नूपुर मंजु वजै कटि किंकिनि की धुनि की मधुराई। सांवरे अंग लसै पट पीत हिये हुलसी वनमाल सुहाई ॥ माये किरीट वड़े दृग चंचल मद हंसी मुप चंद जुन्हाई। जै जग मदिर दीपक सुंदर श्री व्रज दूलह देव सहाई ॥ दोहा युक्ति सराही मुक्ति हित मुक्ति को धाम। युक्ति मुक्ति अरु भुक्ति को मूल सो कहियत काम ॥ विना काम ॥ विना काम पूरन भये लगै परम पद छुद्र। साने सिव्धा ससि मुपी पूरे काम समुद्र ॥ ताते त्रिभुवन सुर असुर नर वसु कीट पतंग। राक्षस यक्ष पिशाच अहि सुपी सवै तिय संग ॥ अथ कामिनी लक्षन दोहा ॥ कोटि कोटि विधि कामनी तिनके कोटिक भेव। तिनमें माया मानुपी वरनत है कवि देव ॥ सो नारी वहु नागरी पुर वासित ग्रामीन वन्य सन्य अरु पथिक तिय पट विधि कहत प्रवीन ॥ अथ नारी भेद लक्षन। देवल राउर राजपुर नागरि तीनि निवास। ताके लक्षभ भेद सव वरनत जाति विलास ॥

अत—केरव वधू यथा ॥ चपा के वरन तन चंदन वसायो वन चंद से वसन वसे चंदन के वारिहौ पग मृग मीन जल थल के अधीन होत गुजरत भौर पुज कुंजन विसारि है ॥ कौन करै सेव कहि देव ताहि देपत ही मोहि मन देवता करति मनुहारि है ॥ जोवन की जोतिन सो मोतिन के रली हार को किली कुरंग नैनी नारि सुकुमारि है। इति ॥

विषय—विभिन्न जाति की स्त्रियों का वर्णन।

**संख्या ९५ डी** काव्य रसायन, रचयिता—कवि देवदत्त, कागज—सिरामपुरी, पत्र—९८, आकार—१०½ × ९ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२२०५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३३ = १८७६ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री भज वहादुर लाल, प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः । अथ पोथी पिंगल लिख्यते । छंद कवित्त सुंदर बदन मनमथ मथन विनोदर । गजानन गिरिजा सुवन विहरत गोपति गोद १ ॥ देव चरित गुरु देव की महिमा कहि जग मों । अथ अजपर सीखेंहतजु विगत । सिकासी कौन । २ ॥ श्री गुरु देव कृपाल की कृपा सुबुद्धि समीप । तिमिर मिटे प्रगटे हृदयमंदिर अनुभव दीप ॥ ३ ॥ अंध जीव तनु कर्मवस पस्यो जाल संसार । रहतु मध्य भगवंत जसु नव्य काव्य सुख सार ॥ ४ ॥ रहत न घरघर धाम धन तरवर सरवर कूप । जस सरीर जगमे अमल नव्य काव्य रस रूप ॥ ५ ॥ धन्य जीव तिहि धर्म मधुरस मै सुखसधारी ॥ बसत जहूं जग वंद गति अलंकार गंभी ॥ ६ ॥ हरि जस रस की रसिकता सकल रसायनि सार । जहाँ न कर सुकवर्मता यह अनर्थ संसार ॥ ७ ॥

अंत—मधुभार यथा ॥ जब चंद स्वार सुरासिर विधि वेद बंध स्रुति छंद छंप मै सर्व सार इति भूमि भार बरनिक अथ गोप भेप ॥ ४२ ॥ वृत विषम सम अर्द्ध सम भांति भांति बहुगान प्राकृत संस्कृत भाषा सुंद रच ॥ ४३ ॥ तति भाषो विमयत सुण्यत छंद के बर्णो संक्षेप करि जगत प्रसिद्धि अनंद ॥ ४४ ॥ मेद मरकटी पताका मध्य औरी वृत्त कौतुक हित प्रस्तारहु विस्तारन है ग्रन्थ ॥ ४५ ॥ मानुष भाषा मुख्य रस भाव भावना छंद । अलंकार पैंचा गये कहत सुमत सानंद ॥ ४६ ॥ सत्य रसायन कवित को श्री राधा हरिसेव । जहां रसालंकार शुभ सच्यो रच्यो कवि देव ॥ ४७ ॥ भाषा प्राकृत संस्कृत देखि महाकवि पंथ । इन इच कवि रस रच्यो काव्य रसायन ग्रंथ ॥ ४८ ॥ श्री राधे वृज इव अब सुंदर नवकिशोर । दुरित हरौं चित के चिंति मैल सदै रसबोर । ४९ । इति श्री काव्य रसायने देवदत्त कवि विरचिते गद्य पद्य वृत्त जाति निरूपण एकादशो प्रकाशः ॥ संवत १९११ वैशाख मासे शुक्ल पक्षे नौम्या तिथौ मंगर वासरे लिख्यते श्री मुंसी अवध विहारी लाल मास्टर महमूदाबाद स्कूल जिले सीतापुर सूबे अवध निवासी श्री अवधपुरी भारतखंडे । ग्राम दिलौली जिले सुल्तानपुर ब्रह्मचारी सर्व मतचारी श्री नारायन दास द्विज दासः मूलाला ॥ शुभमस्तु ॥

विषय—काव्य निरूपण ।

संख्या ६५ ई मतिराम, रचयिता—दवकवि कागज—साधारण पत्र—४, आकार—११½ × ६¾ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—११०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री सुदर्शनसिंह रईस तालुकेदार ग्राम—दुवारहार, डाकघर—लक्ष्मीकांतगंज, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ प्रत्यंग वर्णन ॥ कवित्त—बोरे मानो सिंगार सिंधु से कछु छवि देत अपार है । है सरदार कुहू के कुमार के, मार के अंग महा सुकुमार है ॥ कैधौं मनमथ सिर फूल बनाते कि कस गुहे मखतूल के तार है । सुंदरता के सरोवर मैं शुभ सोहत प्यारी सेवार से बार है ॥ १ ॥ लकार—अंक सी जामे विराजि रही येह अंक परयो मृगधामि को विन्दु है ॥ बैनी के व्याज सुधा रस काज को आइ रही लिग जाके फनिन्दु है ॥ प्यारे के नयन चकोरन को हित सांति त्रिगंगुल ही को अरिन्दु है । नीकी लगी दूप भाल अली को लिलार नहीं यह आदि की इन्दु है ॥ २ ॥

अंत—॥ मैंहदी वर्णन ॥ नेरे ह्वै नीके कै नेकु निहारि भयो अँपियान को पूरन काम है। देपत ही वनि आवत है वरन्यो नहिं जात कछू छवि धाम है ॥ पैवे को रंग मनो मेहँदी कियो प्यारे के हाथ नहिं विसराम है। राते सरोजनि ऊपर आनि किधौं मोर के सूरज घाम है ॥ इति श्री नपशिप समाप्तम् शुभ मस्तु ॥

विपय—( १ ) पृ० १ से पृ० ४ तक—प्रत्यङ्ग वर्णन, ललाट वर्णन, भ्रू वर्णन, नासा वर्णन, श्रवण वर्णन, सिन्दूर विन्दु, नेत्र, अधर दल, चिवुक विन्दु, कपोल, कपोल-गाड, वैन, दन्त, एवम् समग्र मुख वर्णन।

( २ ) पृ० ४ से पृ० ८ तक—ग्रीवा, वाहु, हस्तौ, कर अङ्गुली, कुच, रोमावली, त्रिवली, नाभि, कटि, नितम्भ, ऊरू, पिडुरी, गुल्फ, चरण, चरण अङ्गुली, चरण, दीप्ति, सर्वस्व, एवं मैंहदी वर्णन।

**संख्या ६५ एफ.** प्रेम चद्रिका, रचयिता—देव कवि, कागज—देशी, पत्र—१५, आकार—१२ × ६ इञ्च, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—७५०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री महाराजा प्रकाश सिंह जी, मल्लापुर, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ प्रेम चंद्रिका लिप्यते ॥ सवैया ॥ आपिन आपि लगाये रहैं सुनिये धुनि कानन की सुपकारी। देव रही हिय में घर कै न रुकै निसुरै ॥ विसरै न विसारी ॥ फूल में वास ज्यों मूल सुवासु को है फल फूलि रही फुलवारी ॥ प्यारी उजियारी हिये भरि पूरि सु दूरिन जीवन मूरि हमारी ॥ १ ॥

अंत—कवित्त—देव दीन वधु दया सिंधु सिंधुरादि के सहाइ है अबंधु की मदंधता गुझाई है ॥ जो हिरण्यकस्यप विदारयो नरसिंह ह्वै ऊवरयो प्रहलाद सेना सत्रु की जुझाई है। रावन को राम है पठायो दिव्य धाम ह्वै के वावन पताल गति वलि को दिपाई है देव वसुदेव सुत ह्वै कै जिन कस मारयो सोई ब्रज दूलह निस्म वासर सहाई है। इति श्री महाराज कुमार श्री कुवर उदोत सिंह आनद हेतु देव दर्शिते प्रेम चद्रिकायां सौहार्द वात्सल्य भक्ति-भाव प्रेम कार्पन्य वरनन चतुर्थ प्रकाश समाप्त. ॥

विपय—साधारण प्रेम, पूर्वानुराग प्रेम, स्वकीया, परकीया, प्रेम विधि, सानुराग रस वर्णन, वात्सल्य भक्ति भाव प्रेम, आदि वर्णन।

**संख्या ६६.** राग संग्रह, रचयिता—देवकीनदन, कागज—देशी, पत्र—५०, आकार—१० × ६ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—७२०, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १९२७ = १८७० ई०, लिपिकाल—सं० १९३७ = १८८० ई०, प्राप्तिस्थान—वावा छब्बूदास, ग्राम—वादशाह नगर, डाकघर—लख-नऊ, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ राग संग्रह लिप्यते ॥ प्रारंभ. भजन ॥ नमस्कार तोहि जगदा धारा। तू निष्पक्ष न्याय कर्तारा ॥ अतरा ॥ विन सहाय ब्रह्मांड अनूपम। रचो आप निज शक्ति द्वारा ॥ विभु व्यापक ह्वै सवहिं निहारत, रापत सवहिं नियम अनु-

धारं ॥ १ ॥ जिन कर मग धारे प्रभलोक । जिनहिं प्रभु निरपत जग सारा प्रणत पिय सब की सुनै विनती । सर्व शक्ति मन तू निराधारा ॥ २ ॥ मगट प्रताप प्रकट सबही में, जाको जोति जिन नयन निहारा ॥ जल थल भूमि अकास चहूँ दिशि तू है प्रकाशक रवि ससि तारा ॥ ३ ॥ प्रकट नियम तेरो सब सिर धरि घूमत लोक नियम अनुसारा । तू है नित्य शुद्ध शुभ बुद्ध । पावन अघ हरन सुख सारा ॥ ४ ॥ निर्विकार निर्लेप निरुपम व्याप धारी सांचो रखवारा । भनि भनि प्रभु बेनी के स्वामी नमस्कार तुम्हें बारबारा ॥ ५ ॥

अंत—दादरा ॥ प्यारे जिन मोरी बांह गहौ ॥ मारग में सब लोग देखत हैं दूरी क्यों न रहौ । मन में तुमरे कौन बात है सोई क्यों न कहौ ॥ कहि हौं जाय आज अनुमति सों हमरी नाव रोकत हौ ॥ इतने पै नहिं मानत आनंद घन छरिका हो तुम हो ॥ इति श्री राग संग्रह बेनी कवि कृत सपूर्ण संवत् १९३७ वि०

विषय—नाना प्रकार के रागों का वर्णन ॥

संख्या ९७ जानकी बिंदु, रचयिता—देवस्वामी ( अयोध्या ), कागज—साधारण, पत्र २१, आकार—८¾ × ६½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२२, परिमाण ( अनुष्टुप )—१०००, खंडित । रूप—नवीन लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—ठाकुर हरिबक्स सिंह, ग्राम—कुम्हरिया, डाकघर—लालगंज अजहारीगंज, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध ) ।

आदि—श्रुति को मथित सार सो मिथिला प्रगट भई तेहि बसुधन में । सोई मैथिली झलकि रही है योगि जनन के ध्यानन में ॥ २ ॥ जीवनमुक्त विदेह दशा से जे विहरत प्यार वन में । तिनकी परम तत्व बेदेही जिन भूल्यु पद पादन में ॥ ३ ॥ जो जानुकी सोई वैदेही सोई मैथली जानन में । एक अनेक भाँति से गाई देव मुनी बसि कोकन में ॥ ४ ॥ १ ॥

अंत—विद्या मंत्र प्रकाशक, जानुकी बिन्दु मनोहर है । विद्या मंत्र सोई भो मिथिला नामें सोहर है ॥ सिद्धि पीठि यह याको सेवत नहिं कि पुनोहर है ॥ १ ॥ श्री जानुकी सोई तो अमकप वस्तु परोवर है । सखि मानी रामचन्द्र जू इनको सोहर है ॥ २ ॥ पद प्रतिमा तो रही सनातन तहँ भ्रम जोहर है । सीता राम मिलन हीं इनको पुख गयो जोहर है ॥ ३ ॥ मिथिला जा साधारन जानी तो मर छोहर है । देव कई मिथिला मुनिमन की पैमी मोहर है ॥ ४ ॥ श्री जानुकी बिन्दु सम्पूर्ण शुभ मस्तु ॥ भाष्कनि कृष्ण रवी शर्मा ॥

विषय—श्री सीताजी की जन्म विवाह आदि कथा, कवि का दैन्य, सीताराम की एकता ।

संख्या ९८. प्रेमरत्नाकर, रचयिता—रवीदास, कागज—साधारण, पत्र—१४, आकार—११½ × ४¾ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १०, परिमाण ( अनुष्टुप् ) १००, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७७६ = १६८६, लिपिकाल—सं० १८१५ = १७५८ ई०, प्राप्तिस्थान—लाला गयाधर प्रसाद, ग्राम—बूढ़ाडीह, डाकघर—परियावाँ, जिला—प्रतापगढ़ ।

आदि—वर्णन ॥ दोहा ॥ सोम बंस विख्यात मति । कियो जनमु गोपाल । ताही को अवतार फिरि, श्री कलि में गोपाल ॥ ४ ॥ ताके पुत्र प्रसिद्धि मति, नृपति हरिक्ष

दास । अरि अँधेरु जननेटि कैं । रवि लौं कियो प्रकास ॥ ५ ॥ सभुनि कौं सिर सारनौं । मित्रनि कौं सुप कंद । तिनके घर अवतार लिय । × विनै मुकुंद ॥ ६ ॥ तिनके घर सुत अवतारे । छत्रु धर्म को रूप । जुया जगत मैं जग परयो । जग्यो जगमनि भूप ॥ ७ ॥ लियो जंगमनि देवके । छत्रपाल अवतार । मोहतु जाहि सुमेर सौं । सोमवंस को मारु ॥ ८ ॥ × × × । तिनके घर में रीझि के लियो धर्म अवतारु ॥ ९ ॥

अंत—मिलैं तव मीत प्यारे कैसे तव होत न्यारे । कापै जांइ टारे वहा आनि वीच जौ परैं । वेतौ हैं अनीह टहाँ इहाँ और कौन । दोऊ एक है रहैं तिनको न मो करैं ॥ जैसे जद रूपनि कौं पहिले मिलावै । नाहिं दई जौ मिलावै वहे टई न्यारे सो करैं मिलै जो हां सुधि है सुधि है तो मिलि चोई नाहिं जौ हाँ सुधि नाहिं तौ हा न्यारे न्यारे को करैं ॥ × × × जुग जुग कीरति वढाइवे को राजन की सभा में पढावे को आछौ गुग गायो है । प्रेमिन को प्यारौ है कुप्यारौ है न काहू ही कौं जगत मजन सुनौं मवकौं सुहायो है ॥ सूरज के वंम राजा सगर सिगरे निमत्य जुग माहू सोमवम के सके सपूत भैया । रतन जूनें प्रेम रतना कर वनायो है ॥ ५६ ॥ ये ही प्रेम मानी तेरी नानी अति आदर सौं प्रभुजू के ऐ गुना नवाद कहिवो करौ । पाइ तौ चल्त रहौ प्रभुजू के मदिर कौं सुदर करनि जाइ पाइ गहिवो करौ ॥ सीस परनाम करौ वरही जगदो सुरकौं नैन रूप देपि कैं सनेह कहियौं करौ । येही प्रेम धर्म पाल जू के रतन पालजू को मदन गुपाल जू कृपाल रहिवो करौ । इति श्री भैया रतन पालजू विरचिते प्रेमरतना करे पंचमस्त रंग ॥ ५ ॥ दोहरा ॥ यह वानी अद्‌भुत लपौ प्रेम प्रीति सुप मोन । जावट प्रेम न सचरैं तिनकौ जीवन कौन ॥ १ ॥ संवत् १८५५ मासोत्तमेमासे शुक्ल पक्षे चतुर्थी ४ भृगु वासरे ॥

विपय—( १ ) पृ० १ से पृ० ९ तक—पृथम तरंग । नृप ( आश्रय दाता ) वंश वर्णन—नमूने के आदि भाग से आगे;

राजा धर्म पाल का वर्णन—गोत को गुवालु तुहीं दूसरो गुपाल तुही वैरि को कालु है । धर्म धनि रापाल तुही तो है वरापाल तुही आदि नरपाल तुही अरि उर साल है ॥ पल घर वात तुही साहिन की ढाल तुही छत्र पालावाल तुही न औं दिग पाल है । कृष्ण कुल लाल तुही विनै जगपाल तुहीं देवीदास । अैसो महाराजधर्म पाल है ॥ भैया

रतन पालजू वर्णन—विवि करि कारीगर नें सँवारयो सव गुननि को भारो मोल तोलकरि भारो है । हिये धरि राखि वेकौं लोचैं मृग लोचनी, नृपति राखें सीस ही पर सब कौं प्यारो है ॥ जाचक जौहरीन की परम तुजी है यह रनधन परप्यो है सवको सहारौ है । धर्म पाल सागर तें उपज्यो रतनु सपूत ताको जग माँझ भयो जस को उजास्यो है ॥= रतन पाल जू से दान इत्यादि का कथन । कवि के विप्र होने का कथन ॥ "देवी कौं तौ इन कीनी द्विज जानि आपनो सुभ गति मुकति दीनी दोऊ रतने सने" ।

राजधानी वर्णन—रजधानी जदुवंश की नगर करौरी राजु । जहां पंडित अरु कवि न कौ राजतु वडौ समाजु ॥ सितलाई जदुवंस की जा नगरी के माहिं । तुरकानी को तेजु तहाँ नेकहु व्यापत नाहिं ॥ यहो न कलिजुग व्यापि है । वापै जिय धरि हेतु । कीनौं मदन

गुपाल जू अपनी तहां निकेतु ॥ सब करौली देखिये इन्द्र पुरी के रूप । तहँ भैया रतनेस को सेवत बड़े बड़े भूप ॥

ग्रंथ निर्माण कारण—तहँ आयो 'देवी सुकवि' देत असीस उदार । रतन पाल भैया कह्यो हासों प्यार अपार ॥ एक दिना मेरें कह्यो साहिब सहित सनेहु । इनको प्रान प्रेम को 'रतनाकर' करि देहु ॥

ग्रंथ निर्माण काल—सत्रहसै ग्यारह चालीस निरधारि + असनि सुदि द्वादस कियो ग्रंथ विचारि विचारि ॥

( २ ) पृ० १० से पृ० १२ तक—द्वितीय तरंग ॥ प्रेम निरूपण । प्रेम का स्वरूप । प्रेम का रत्नाकर वर्णन । प्रेमसमुद्र के सरविता । प्रेम के पात्र । साधुओं का ईश्वर प्रति प्रेम वर्णन । प्रेमका मूल्य । सती का प्रेम पति से । सूर का प्रेम वीररस से । चातक का प्रेम स्वाति से ।

( ३ ) पृ० २१ से पृ० १७ तक—तृतीय तरंग । चकोर का प्रेम चन्द्रमासे । मीन का प्रेम जल से । भौंरे का प्रेम वासना से । हंस का प्रम मानसरोवर से । मर्कट का प्रेम मुट्ठी से । मकड़ी का प्रेम अपने बच्चों पर । हिरन का प्रेम नाद से ।

( ४ ) पृ० १७ से पृ० २९ तक—चतुर्थ तरंग । सुआ का प्रेम नलनी रहौंचा से । दादुर का प्रेम घन से । समुद्र का प्रेम बड़वाग्नि से । पपीहा का प्रेम स्वाति बूंद से । पय पानी का प्रेम । पय पानी का प्रेम । परेवा का प्रेम परेई से । जल तथा कमल का प्रेम ।

( ५ ) पृ० ३२ से पृ०—तक—पंचम तरंग । गंध तथा पवन का प्रेम । गाय तथा वत्स का प्रेम । पतंग तथा दीपक का प्रेम । गोपी तथा कृष्ण इत्यादि प्रेमियों का प्रमाण देकर प्रेम का महत्व दिखाना । आशीर्वाद । ग्रंथ समाप्ति ।

संख्या ११. पुकार पचीसी, रचयिता—देवीदास, कागज—देसी, पत्र—७, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६१, रूप—नवीन, लिपि—नागरी ।

आदि—अथ पुकार पचीसीलिख्यते ॥ छंद तैईसा ॥ श्री ब्रिजराज गरीब निवाज सुधारन काज सदा सुखदाई ॥ दीन दयाल बड़े प्रतिपाल दया गुण लाल सदा सरनाई ॥ दुरगति टारन पाप निवारन ही मधि तारन की अधिकाई ॥ बेरहि बेर पुकारत हौ जनकी बिनती सुनिये ब्रिजराई ॥ १ ॥ जन्म जरा मरनौ तिरदोष करो इन को प्रभु काक जताई ॥ दास विचारन की तबनाप सुन्यो इन वेद महासुधराई ॥ सो तिरदोष निवारन की तुम्हरे पगु सेवनु हौं चितलाई ॥ बेरहि बेर पुकारत ही जनकी बिनती सुनिये ब्रिजराई ॥ २ ॥ सो इक दो मन की दुख होइबो हारि रही मनमें समझाई ॥ यो चिरकाल कुहाल भयो अब सौं कहुं अंत परयो न दिखाई ॥ मो पर या जगमांहि कलेस परे दुख घोर सह्यो नहिं जाई ॥ बेरहि बेर ॥ ३ ॥

अंत—गुइन की रस रंगति में हम को कछु जानि परी न बिकाई ॥ सेवक साहिब की दुविधाव रहै प्रभु जू करिये सुमताई ॥ फेरि भनै सकरौं अरि की बसु जाहिर जानि परै जगताई ॥ बेरहि बेर० ॥ २६ ॥ या बिनती प्रभु के सरना गत को नर चित्त लगाइ करैगे ॥

जे जग में उपराज करें अघ। एक सभै भरमैं सुहरैंगे ॥ जे गति नीच निवारि सदा अवतार सुधी सुरलोक धरैंगे ॥ देवीय दास कहैं कृप मों पुनि जे भवसागर पार तरैंगे ॥२७॥ दोहा ॥ प्रभु तुम दीनानाथ हो मैं अनाथ दुःख कंद। सुनि सेवक की वीनती हरौ जगत दुःख फद ॥ इति श्री पुकार पचीसी सपूर्ण ॥ शुभम् शुभम्

विषय—जिनदेव की प्रार्थना के २५ छंद।

संख्या १००. लीला, रचयिता—देवीदास सत्नामी (देवीदास का पुरवा, बाराबंकी), कागज—सफेद मोटा, पत्र—४०, आकार—१३ × ८ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२५, रूप—साधारण, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९८३ = १९२६ ई०, प्राप्तिस्थान—मुंशी गुरुदीन कायस्थ, ग्राम—पूरेरानी, डाकघर—तिलोई, जिला—रायबरेली (अवध)।

आदि—साधो निर्गुन उपजा ज्ञान कहाँ गुन पाइए। निर्गुन शब्द अधार शुन्य दृढ आसन मारा। जहो नदिशा दुवार नाम दीपक तहँ वारा ॥ निर्वानी सो ज्ञान भा मनयहु मध्य भुलान। दै उपदेश कियो वश अपने तेहि का और बयान ॥ गैवी सुन्य समान पुरुष वह इच्छा चारी। को जानै को आहिं कहाँ ते श्रृष्टि सँवारी ॥ तीन लोक विस्तार भा अंश दीन छिटकाय। मरै न जींवै गैव पुरुष वह, नहि आवै नहि जाय ॥

अंत—मैं पापी अज्ञान जानि कै मन विसरावा। इत उत कर्म कमात दुःख मैं बहुतै पावा ॥ निरजन हार विसारि कै, कुशल कहाँ कब होय। चारिहु युगप परिसिद्ध देखिए नरक सो रह्यो समोय ॥ नरक निवारन सदा, सदा वे जनहित कारी। जब वे दाया करैं, तबै मैं कहौं विचारी ॥ और न मोहिं अधार कछु रहौं नाम की आस। देविदास के प्रभु जग जीवन, रहौं चरन के पास ॥ समाप्त

विषय—भक्ति, ज्ञान और वैराग्य आदि का वर्णन।

संख्या १०१. कौशल्याजी की वारहमासी, रचयिता—देवीसिंह, कागज—देशी, पत्र—२, आकार—६ × ४ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—२४, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१४, प्राप्तिस्थान—प गयादीन तिवारी, ग्राम—विलरिहा, डाकघर—थानगांव, जिला—सीतापुर (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः अथ कौशल्या जी की वारहमासी लिख्यते ॥ कार्तिक कूच प्रयाग से कीनो कौशल्या सोच करैं मन मेरे। राम लषन सिया वन कूं सिधारे दशरथ प्राण तजे घर मेरे ॥ दरशन देवो मेरे प्राण पियारे तुम विन कोई नहिं और हमारे ॥ १ ॥

अंत—रावण मारि राम घर आये आनद वधाई मो गृह मेरे ॥ दरशन देवो मेरे प्राण पियारे तुम विन कोई नहिं और हमारे ॥ १२ ॥ देवीसिंह सिया रघुवर को ध्यान धरैं घर वाहर मेरे। तुम विन स्वामी कोइ नहिं मेरा पांय धरौं अव मो सिर पैरे ॥ दरशन देवो मेरे प्राण पियारे तुम विन कोई न और हमारे ॥ इति कौशिल्या जी की वारामासी संपूर्णम ॥ लिषतं गयादीन तिवारी संवत १९१४ वि० वैसाख सुदी १ स्वपठनार्थ ॥ श्री रामजी सदा सहाय ॥ भरत जी महाराज की जै वोलो ॥ राम राम राम ॥

विषय—रामचन्द्र जी का वन गमन और कौशिल्या जी का उनकी जुदाई के कारण शोक करना।

संख्या १०७ सांगीत बदरे मुनीर, रचयिता—धनपत उर्फ धन्नूमल, कागज—देशी, पत्र—१२, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२०, परिमाण (अनुष्टुप्)—४५६, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी रचनाकाल—सं० १९२८ = १८७१ ई०, लिपिकाल—सं० १९३७ = १८८० ई० प्राप्तिस्थान—लाला सीताराम, संगीतशाला, ग्राम—दीनापुर, डाकघर—गोला गोकर्णनाथ, जिला—खीरी।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ सांगीत बदरे मुनीर शाहजाद परी का लिख्यते ॥ दो० । सुमिरन कर करतार का हर दम बारं बार । जोही जो चाहै करै । जो जग सुरजन हार ॥ चौ० ॥ जिसके आधीन सकल जग कहाय । जिसकी सरनागत से सुभगत पावै ॥ जिसकी बिन भक्ति किसू चैन ना पाया । ताकी सरनागत अब धन पत आया ॥ रंगाचार का दोहा ॥ बे नजीर के इश्क का हुआ असर कछु तार । परी हुई उस पर फिदा आय फसा जा भौंर ॥ कड़ा ॥ कुछ दिन बीत नहीं सुधी उनकी सो प्यारी । इश्क हुई में पड़ा हुए तासे अब ख्वारी । हुआ कुए में बंद सजा उन ऐसी पाई । न जबन निसा कर जोग जाय फिर उसको लाई । बे नजीर का पैदा होना और हलकारे का बादशाह को खबर देना ॥ दो० । हाथ जोड़ आदाब सू कहूं मुबारक बाद । शाहजादा पैदा हुआ कीजै दिल को शाद ॥ चौबोला ॥ कीजै खैरात मता या जो आवै । दीजे तुम दान जो काहू लेने आवै । जानी तुम शाह खुसी दिल है आला । कीजो तुम हुक्म बजै दर पर बाजा ॥

अंत—नजबन निसा का दोहा ॥ चैन आंख दू खोल कर व नजीर दू आय । टक टक तेरे पास है अपना हाल सुनाय ॥ कड़ा ॥ करो खुशी और चैन भूल गम दिल से सारा । चाहे थी सो हुआ देख घर आया प्यारा ॥ लाई एक गुलफाम साथ हमको मैं प्यारी । सो शहजादा जान परिस्ता जिसकी सारी ॥ बदर मुनीर का दोहा ॥ बे नजीर तुम ये कहां के गये दिल को छीन । तुम बिन मैं व्याकुल रही ऐसे जल बिन मीन ॥ चौ० ॥ तड़फूं दिन रैन मुझे नींद ना आवै । रोने के और सिवा कुछ ना भावै ॥ आंखों से खून मरे अश्क पस जारी । मरती हूं यार तरे गम की मारी ॥ बे नजीर का दोहा ॥ क्या कहूं बदर मुनीर मैं अपना तुम से हाल । जान हमारी बच गई ये कुदरत का ख्याल ॥ कड़ा ॥ ये कुदरत का ख्याल बची जो जान हमारी । रहा चाह में कैद रही पर चाह तुम्हारी ॥ ना खाना की सिवाय नहीं पानी दरसाया । सिवा तुम्हारे इश्क नहीं कुछ हमने पाया ॥ बदरे मुनीर का दोहा ॥ जानी जब से तुम गये रहती थी बे चैन ॥ रोय रोय मैंने यहां काटे दिन औ रैन ॥ चौ० ॥ काटे दिन रैन मैंने रो रो जानी । खाया ना अन्न तलक अन और पानी ॥ बिपता का हाल कहो हमसे प्यारे । जब से दिलदार हुए हम से न्यारे ॥ बे नजीर का दोहा । मैं बिपता क्या क्या कहूं मैंने ना कीनी बात । रहा कैद जिम रोज मे रोई था दिन रात । चौ० ॥ पहुंचा जब माह रूख परी ख्वाँ वाली । कीना है इश्क कहीं दूनी सुल्की ॥ जितना इकार किया जल ना मानी । तारीफ़न कैद जहां अन ना पानी ॥ दो० । रंगाचार का ॥ कहां लौं वर्णन कीजिये कहूं मैं छाड़ बेनजीर । शाहजादे के साथ में ब्याही बदर मुनीर ॥ कड़ा । बे नजीर के साथ गई ब्याही शाहजादी । फीरोजशाह हमराह हुई जोगन की शादी ॥ गया शहर गुलस्तान संग ले करके नारी । गम्जे भर भर सिर्फ बाप देखे महतारी ॥ इति

वुदरे मुनी सागीत सपूर्ण सवत् १९२८ धन्नूलाल कृत समाप्त लिखा गौरीशकर भट्ट संवत् १९३७ वि०

विषय—वुदरे मुनीर वे नजीर फीरोजशाह जोगन का सांगीत स्वाग में वर्णन।

**संख्या १०३ ए.** राम गुणोदय, रचयिता – धनीराम, कागज—देशी, पत्र—६०, आकार—१२ × ६ इच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—८१०, खंडित। रूप—नवीन, पद्य। लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १८६६ = १८०९ ई०, प्राप्तिस्थान—महाराजा श्री प्रकाश सिंह जी, मल्लापुर, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनम कवित्त ॥ जेहि सुमिरत सह जेही सिद्धि गाइयत आगम निगम मति सार है। शंकर परम प्रिय परम विशालवर वदन गयंद गति आगम अपार। कहै धनीराम जन प्रन प्रति पाल करैं सकल अमंगल विनाशक विहार हैं ॥ इथुरी गजानन चरन धितु रापि हो कहत वर भापि राम चरित प्रचार है ॥

अंत—प्रमानिका ॥ अनेक वेद वद ही पढ़े विरंचि छद ही। सुनारदादि गावहीं चतुर्भुजे रिझावहीं ॥ मधु मार छंद ॥ भूपति प्रनाम वहु भाति कीन्ह प्रभु कै कृपा ते वरदानि दीन ॥ एहि विधि स्वप्न महीप लपि जग्यो मुदित परभात। द्विज तापस परवीन सों विहसि कह्यो सव वात ॥ ब्राह्मणदोधक ॥ सोअत में दरसन जिन कीन्हो तो पर नाथ दया अति कीन्हो। रूप चतुर्भज तो कह दे है भूप तुम्है निज धाम पठै है ॥ अपूर्ण

विषय—नृप वंश वर्णन, रावण जन्म, राम जन्म, धर्म शिक्षा, शत्रुघ्न शिक्षा, वाजि मोचन शत्रुघ्न समुद्र मिलन वन कथा, चावन स्थान वर्णन, नीलगिरि वर्णन, रत्नग्रीव गमन, शालिग्राम माहात्म, रत्नग्रीव भिक्षु दर्शन आदि कथाएं।

**संख्या १०३ वी** तत्त्वार्थ प्रदीप, रचयिता—धनीराम, कागज—देशी, पत्र—८४, आकार—१० × ८इच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् ) २५२०, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १९६३, प्राप्तिस्थान—महाराज श्री प्रकाश सिंह जी, मल्लापुर, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशाय नम. ॥ जे राम चन्द्र गणपति को रूप ह्वै कै गणपति सेवि जे गणेश हैं। तिन्है फल कहे अभीष्ठ फल देत है। और दिन को नाथ कहे सूर्य ह्वै के दिनेस व्रतधर जे शौर है तिनको फल देत है औ सक्ति देवी को रूप ह्वै कै शक्ति व्रतधारी जे शाक्त हैं तिनको फल देत हैं और हर अनुसारी जे शेव हैं तिन्है हर महादेव को रूप धरि के फल देत हैं या प्रकार जहा कहे पच देवन में ताहू देव पर अथवा इन्द्रादि जा देव पर जाकी प्रीति है तहां ताही रीति सों तहा ताही देव को रूपधरी के फल देत है अथवा औ जहा जामें शास्त्रानुसार ईश्वर रूप करि प्रीति है स्त्री की पति पर शिष्य की गुरु पर पुत्र की पिता पर इत्यादि तहा ताही रीति कहे ताही को रूप धरिके अर्थ पति आदि को रूप धरि के फल देत हैं। श्री गणेशायनम ॥ गनपति रूप ह्वै कै गनपति सेविन को नाथ ह्वै कै दिन को दिनेस व्रत धर को। रूप ह्वै के सकति सकति व्रत धारिन को हर अनुसारिन संवारि रूप हर को। जाकी जहां प्रीति फल देत तहां ताही रीति जानकी प्रसाद नहिं लावत गहर को

नाम जाको पूरन करत मन काम वंदित परधाम नित राम रघुवर को ॥ न्यूनाधिक संका निवारन के लिये कहत हैं जानकी प्रसाद नहिं लावत गहर को अर्थ सब को फल देन में गहर विलंब नहीं करत अर्थ या प्रकार के भजन को फल देत हैं ताही प्रकार शैव आदिन को भी फल देत है ॥

अंत—दोहा । जिस मृग पावन जीव बहु करे मुक्त रघुराइ । कौतुक देखन रवि मनो गये गगन मधि आय । १०८ । मध्य दिवस इमि देषि प्रभु मृगया पेल बिहाइ । करि सरजू जल न्हान गृह आये श्री रघुराइ ॥ भुति छंद ॥ कबहूं मृगया कबहूं जल केलि करें । कबहूं गृह बागहिं चाय । कबहूं श्रुतिशास्त्र पुरान सुनै करि धर्म सभा कहुं न्याव बिचार । जिगरे अवनी मन मध्य सिंहासन बैठत हैं कबहूं धरि प्यार । तिहुं बंधु समेत सदा नित श्री रघुनायक की पुर भाँति बिहार । इति श्री जानकी प्रसाद विरचिते युक्ति रामायन प्रति द्वारा सर्ग ७ तिलक । जिसैति रवि गगन मध्य आयो अर्थ दुपहर भयो १०८, १०९ ॥ अब संक्षेप सो राम चंद्र को नित्यकृत्य कहि ग्रंथ समाप्त करत हैं कबहुं इति गृह बाग को वाद सुंदर करत हैं अर्थ गृह बाग में जाइ कै गृहबाग की सोभा करत है ॥ दोहा ॥ तत्वारथ प्रदीप दिय युक्ति रमायन जाइ जाइ ताको परयो अनेक विधि यहि पदार्थ दर्साये । सोरठा । तासो ठीक्र याहि युक्ति रामायनि पैठिये आदि अंत निवाहि सकल पदारथ पयिये ॥ इति श्री धनीराम विरचितस्य तत्वार्थ प्रदीपस्य समाप्तः संवत १९११ मध्यमि मासे कृष्ण पक्षे अमावस्यां ग्रंथ समाप्तः ।

विषय—रामचन्द्र जी का जीवन चरित्र ।

संख्या १०४ पार्श्वनाथ पुराण, रचयिता—धर्मदेव ( आगरा ), कागज—साधारण, पत्र—३०६, आकार—१२½ × ६½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) ११ परिमाण ( अनुष्टुप् )—२०५१, खंडित रूप—प्राचीन पद्य लिपि—नागरी रचनाकाल—सं० १७८९ = १७३२ ई०, लिपिकाल—सं० १८७५ = १०१८ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री जैनमंदिर, ग्राम—करारा, डाकघर—प्रतापगढ़, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )

आदि—श्री जिनाय नमः ॥ गुरु चरणाभ्यो नमः । श्री सरस्वत्यै नमः ॥ अथ पार्श्व नाम पुराण भाषा लिख्यते ॥ दोहरा ॥ मोह महातम दलनदिन, तप लक्ष्मी भरतार । वै पारस परमेस मुझ होउ सुमति दातार ॥ १ ॥ नामा मंडन कलप तरु, जपो जगत हित कार । मुनि जन जाकी भाम करि जावै सिव फल सार ॥ २ ॥

अंत—नमो देव अरहंत सकल तत्वारथ नामी । नमो सिद्धि भगवान ज्ञान मूरति अविनामी ॥ नमो साध सिर गंड दुविध परिग्रह परित्यागी । जपा जाम लिंग धार बन बसे विरागी ॥ यहीं जिनेस भारत परमेष्ठ सर्व सुख संपदा । पारस चरित्र तिहुं लोक में करी क्षेम मंगल सदा ॥ इतिश्री पार्श्वपुराण की महिमा अगम अपार । जग में चिंता मन सरस मन वांछित दातार ॥

× × × ×

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० १७ तक—संगाया चरण मरुभूति के भव का वर्णन । (२) पृ० १८ से पृ० २८ तक—गजस्वर्ग गमन विद्याधरभव विद्युत × × देव भव

देव भव वर्णन। ( ३ ) पृ० २८ से पृ० ५४ तक—चौदह रत्नो का वर्णन, सामान्य नरक दुख वर्णन, सागर प्रमान वर्णन, अक सख्या वर्णन, ( वजू नाभि अहमिन्द्रं सुत मिल्ल नारक दुख वर्णन ) ( ४ ) पृ० ५५ से पृ० ८८ तक – वारह भावना सूचन, वाईस परीसा के नाम, क्षुदा तृषादि परीसाओं के वर्णन। परीसह उदय विवरण, सामान्य स्वर्ग विवरण, स्वर्ग स्त्री वर्णन, ( आनन्दराय इन्द्रपद प्राप्ति वर्णन ) ( ५ ) पृ० ८९ से पृ० ११० तक—प्रभात वर्णन, देवांगना प्रश्न तथा माता का उत्तर वर्णन, गर्भ वर्णन। ( ६ ) पृ० १११ से पृ० १२८ तक—ऐरावत गज वर्णन, जिनेन्द्र जन्मोत्सव वर्णन। ( ७ ) पृ० १२८ से पृ० १४४ तक—भगद्वैराग्यो दत्त दीक्षा कल्याण का वर्णन। ( ८ ) पृ० १४४ से पृ० १६६ तक—समोसरण वर्णन, आठ प्रात-हार्य वर्णन, ( भगवान ज्ञान कल्याण वर्णन )।

( ९ ) पृ० १६६ से पृ० २१२ तक—गसाधर प्रश्न, सामान्य द्रव्य जात विशेप सप्त भंग निरूपण, जीव विपै सातो भग निरूपण, जीव निरूपण, प्रथम भेद, उपयोग वर्णन, कर्त्ता वर्णन, भोक्ता वर्णन, देह मात्र वर्णन, सात समुद घात वर्णन, वेदना समुद्धात, कपाट समुद्धात तथा अन्य समुद्धात वर्णन, संसारी वर्णन, एकेन्द्री से असेनी सेनी पंचेद्री पर जंत उत्कृष्ट विपै क्षेत्र वर्णन। जीव समास वर्णन, उत्पाद व्यय ध्रौव्य स्थापना, अमूर्ति वर्णन, ऊर्ध्व गमन वर्णन, धर्मद्रव्य वर्णन। अधर्म द्रव्य वर्णन। आकास द्रव्य वर्णन, काल द्रव्य, शिष्य गुरु प्रश्नोत्तर, आकाश प्रदेश, स्वरूप तथा शक्ति, श्रव तत्त्व वर्णन, संवर तत्त्व, निर्जरातत्त्व, मोपतत्त्व, दर्शन प्रतिमा वर्णन, वृत प्रतिमा वर्णन, अन्य प्रतिमाओं का वर्णन सात नर्क, द्वादशांग के पद, कवि लघुता वर्णन, ग्रथ रचना स्थान—

पूरन रचित विलोकि के भूधर वुद्धि समान।
भाषा वध प्रवध यह, कियो आगरे थान ॥

ग्रंथकार परिचय—वदौं जिनेस भापत धरम देय सर्व सुप सपदा ॥

निर्माण काल—सवत् सत्रहसे समै, और नवासी लीय।
सुदि आसाढ तिथि पचमी, ग्रथ समापत कीय ॥

लेखन काल—सरवान वसु शशि विक्रमार्क गत जान साके सालिवाहन मनेत्र मुनिचंदहै। ऋतु जो निदाघ शुचि मास अलिपछ शुभ तिथि भुज भान वार सुर गुरु अमद है। मेदनीय सिंह नाम कटरा प्रतापगढ़ जै सवाल श्रावक जो वसत सुछद है। चैन सुख अनुज जौहरी लाल हेत हम पारस पुरान लिख्यो धारि के अनंद है ॥

**संख्या १०५ प.** वृंदावन सतक, रचयिता—ध्रुव, कागज—साधारण, पत्र—२९, आकार—५ × ४ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—७, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१५२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—१६८६ = १६२९ ई०, लिपिकाल—स० १८५१ = १७९४ ई०, प्राप्तिस्थान—लाला गजाधर प्रसाद, ग्राम—कूराडीह, डाकघर—परियावॉ, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः। अथ श्री वृंदावन सत लिप्यते ॥ दोहा ॥ प्रथम नाम हरिवंश हित, रटि रसना दिन रैन। प्रीति रीति तव पाइयै। अरु वृंदावन ऐन ॥ १ ॥

चरन सरन हरि वंश की। जब लगि आपा नाहिं। नवल कुंज निज माधुरी। क्यों परसै मन माहिं ॥२॥ वृंदावन मत कथन कौं। कीनों मन उतसाह। नवल राधिका कृपा बिनु। कैसे होत निबाह ॥ ३ ॥

अंत—वृन्दावन मत जो कहै। सुनिहै नीकी भाँति। निम दिन तिहि उर जगमगै। वृन्दावन की कांति ॥ ५ ॥ वृंदावन कौं चिन्तवन यहै दीप उर बार। कोटि जन्म के तम अघहि काटि कर उजियार ॥ ६ ॥ बसि कै वृंदाविपिन में। इतनौं बडो सयान। जुगल चरन के भजन बिनु। निमिष न दीजै जान ॥ ७ ॥ महिमा वृंदाविपिन की। कहि न सकत मन माहि। जाके रसना हू सहस। तिनहूँ कहि थाकहि ॥ ८ ॥ पती मति मो पै कहां। सीमा निधि बन राज। दीजै द कछु कहत हौं। आव नहीं जिय लाज। ९ ॥ मति प्रमान चाहत कहौं। माऊ कहत सयान। सिंधु अगम जिहि पार न हैं। कैसे सीप समात ॥१०॥ आगम के अवरंध दिन। कीजी नाहि उपाय। वृंदावन रस कहत मैं। मति कबहु भरमाय ॥ ११ ॥

× × × ×

इति श्री वृंदावन मत संपूर्ण शुभमस्तु ॥ मिति मार्ग सुद ॥ २ ॥ रविदिन ॥ संवत् १८५१ ॥ शाक ॥ १९ ॥

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० २१ तक—मंगलाचरण। कवि दैन्य वर्णन। किशोरी जी का स्मरण। वृंदाविपिन की धूलि का वर्णन। वनादि की शोभा का कथन। सखी वृंदा की महिमा का वर्णन। सखी इत्यादि सहित वन शोभा का वर्णन। श्यामाजी के श्रेष्ठ के संबंध से वन की शोभा वृद्धि का वर्णन। ( २ ) पृ० २१ से पृ० ३२ तक—वृंदावन रस की अनुपमता का वर्णन। चतुराननादि का भी वृंदावन को देखकर चकित स्तम्भित हो जाना। भजन भाव के लिये वृंदाविपिन की भूमि के सर्व श्रेष्ठ उपयुक्त होने का वर्णन। सब स्थान छोड़ कर वृंदाविपिन सेवन का आदेश। ( ३ ) पृ० ३३ से पृ० ५८ तक—गुरु-स्मरण। यहाँ तक प्राण तक से भी वृंदावन में अधिक प्रीति करने का कथन, वृंदावन प्रेम की दृढ़ता, वृंदावन नाम रटन का महत्व। सब तीर्थों से वृंदावन का माहात्म्य अधिक बताने का कथन। वृंदावन के संबंध से ही सब पुराणादि में प्रेम तथा उसके बिना उन सब में अश्रद्धा का भाव। वृंदावन से माया का दूर ( विलग ) रहने का कथन वृन्दावन माहात्म्य वर्णन में कवि की असमर्थता का कथन तथा प्रस्तुत वर्णन में श्री युगल मूर्त्ति की कृपा का यही प्रमाण होने का वर्णन। वृंदावन शतक पढ़ने का फल वर्णन। ग्रंथ निर्माण काल—सोरह सै "ध्रुव" एकादि, पूर्ण्यो अगहन मास। यह प्रबन्ध पूरन भया, सुनत होत अघनास ॥

संख्या १०४ वी। वृंदावन शतक, रचयिता—ध्रुवदास ( वृंदावन ) कागज—साधारण, पत्र—२४, आकार—६ × ४½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १०, परिमाण (अनुष्टुप्) २५० खंडित रूप—प्राचीन पद्य लिपि—नागरी रचनाकाल—सं० १६८६ = १६२९ ई० प्राप्तिस्थान—महंत मंगलराम ग्राम—मंगलपुर डाकघर—पतियावाँ जिला—प्रतापगढ़।

संख्या १०६ अनुराग विलास, रचयिता—बा० दिग्विजय सिंह ( गुप्तगंज ) कागज—साधारण, पत्र—२५ आकार—० × २½ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १८ परिमाण

अंत—सोरठा—आपन अर्थ न जाय, अन मिल पद मनु सावरी । केवल सभु प्रसाद, नाम भव अवत करी ॥ सो यह कथा मह्मोत्तर संवा । स्कंद पुराण विदित जग लगा ॥ सिव इच्छा कीन्हेउ करि माया । दोहा छंद सोरठा रापा ॥ चौपाई छौमय अध्याया । विसद कथा बरन्यौ सिव भाया ॥ कीर्तन भजन जो श्रेठ नर करि है । सुखद भोग करि भव निधि तरि है ॥ सो भव तरं कछु संसय नाहीं । संभु प्रताप प्रगट यही माहीं ॥ भूपति विदुर मंजुला नारी । तिनहि दीन निज पद त्रिपुरारी ॥ भाषा प्राकृत कछु न विचारै । ईस सुजस लपि प्रेम ते धार ॥ काव्य अपडु लपि कै अपराधू । छमा करहिं जिनके मति साधू ॥ छंद—साधु सज्जन निरपि हरिहर सुजस निर्मल धारही । श्रवण कीर्तन प्रेम ते करि कोटि पल गन तारही ॥ भाषा रच्यो गुरु काम्यकुब्ज सो नाम दीनानाथ है । मनु राघु गौरी सभु पद मेह है नाथ अनाथ हूं ॥ इति श्री स्कंद पुराणे महोत्तर खंडे धर्मसोमा द्वाविंशोध्यायः ॥ २ ॥ संवत् १८८४ शाके १७४९ मिति कार्तिक सुदी दशम्याम् । चंद्रवासरान्वितायाम् ॥

संख्या १०८. ज्ञान विलास, रचयिता—कृपाधारी, कागज—देशी, पत्र—७५, आकार—८ × ६, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् ) १८००, खंडित । रूप—प्राचीन, पद्य लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८७४, प्राप्तिस्थान—पं० सुनासर दीन दीक्षित, ग्राम—सीकरी, डाकघर—तंबुरा, जिला सीतापुर ।

आदि:—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ ज्ञान विलास लिख्यते ॥ वंदना ॥ ( इसके आगे पृष्ठ से पृष्ठ चिपका है फटा है पढ़ना कठिन है )

अंत—तहां भयो बहु काल कृपा धारी को बसत । गौरी गणेसदयाल कृपा करी हरि कर सत ॥ परसराम तहं तप करें कामी कठिन कराल । उत्तम कुल जन दुगिन सुत ॥ गुरु विज्ञान विसाल ॥ काम धेनु तहं अमित प्रजा लोग सुत धार । करहिं मन मत सिवहु मों सत्य वचन व्योहार ॥ कुटी निकट सर वर सुभग सीतल जल सब काल । मान सरोवर सम मनहुं जेहि सर बसत मराल ॥ बरन बरन सरसिज सुभग विकसे,सुमन विसाल । पूजा संकर कर करहिं नर्द फूल लिंग माल ॥ सुता राइ जयपाल की कीन्ह हृदय में बास कथा कहौं मङ्गल की कृपा धारी दास । सोरठा ॥ ज्ञान विलास की थाह कीन्ह भवानी सिंह जू कवि बल बुद्धि है थाह । मजत राधिका रमन जू ॥ राज धरम रत धुर भया भवानी सिंह जी कथा प्रेम भरि पूर राचे रमन गोपाल की ॥ इति श्री कृपाधारी कृत ज्ञान विलास समाप्तः दो० ॥ अगहन तिथि त्रियोदसी भौमवार ( इसके आगे दोहा पूरा नहीं प्रथम सवत १८०४ लिखा है ) ।

विषय—सूर्य की स्तुति, देवी स्तुति, श्री कृष्ण राधिका की महिमा और भजन ।

संख्या १०६. शब्दावली, रचयिता—कृष्णदास धरमई (रायबरेली) कागज - मोटा सफेद, पत्र—११५, आकार—१० × ७½, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१५०० पूर्ण । रूप—सुंदर, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८२५ १८६७ ई० लिपिकाल—सं० १६१८=१८६१ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० त्रिभुवन त्रिपाठी, ग्राम—पूरे पराग पाँडे, डाकघर—तिलोई, जिला—रायबरेली ।

मस्तु सवत् १९४३ ॥ दोहा ॥ माघ मास को जानि जै, असित पक्ष शनिवार। पाइ त्रयोदशि लिपि कियो गयार्णव को पार ॥ १ ॥ दशपत दुर्गाप्रसाद कात्यय शाकीन ग्राम जूही ॥ श्री रामानुजाय नम. ॥ श्री हनुमताय नमः श्री राधा वल्लभो जयति श्री गोविन्दा-यनमो नम. श्री सरस्वतै नम. ।

विषय—पृ० २८५ तक २८ तरंगों में पुरुरवा से पाण्डव वशीय राजा चद्रकेतु तक का वर्णन फिर चौहान वश की उत्पत्ति ।

(विशेष—निवास स्थान.—तीरथ राज उदीचि पहँ, अवध पुरी हरिधाम, तासु मध्य में लसतु हैं, अरउर देस ललाम ॥ अरउर देश माँहि परगन प्रतापगढ़, तासु के पश्चिम एक उत्तिम सुठामु है । मजुल विलास लपि भूपानुज वास किय, नगर सुजापरि में मन्दिर ललामु है ॥ वावू दुनियाँ सिंह के सुन्दर कुमार चारि, वीर विक्रमी उदार ज्ञाननि को धामु है। लालजू कहत देश देशनि को गुनी आए, पाए सनमान दान भए सु अकामु है ॥ दो० ॥ श्री वावू दल जीत सिंह धर्म धुरीन महान । साधु द्विजन को दान दे अवरेन को सनमान ॥ दुर्गा वकस प्रवीन मति सुंदर शील निधान। क्षेत्र माहिं जय जस लह्यौ, करिकै युद्ध विधान ॥ कहत अयोध्या वकस जिहि, सवसौ लहरो तात । रूपवंत अति चतुरवर वहु गुण में विष्यात ॥ तृतिय भवानी वक्स जू वुद्धयार्णव सुपदाम । प्रगटेव शशि के वश में गुनमय रूप ललाम ग्रथ रचना का कारण व ग्रथकार परिचयः—ऐसो शुभ्र देश जहँ राजत महेश आपु नाम धुसमेश अरि देश हू को काल है । जुरत हमेश देश देश के नरेश आइ काटत कलेश निज देश प्रतिपालु है ॥ लाल हू वसत तेहि शकर के आस पास पावत सुवास मैं विलास सव थालु है । पाइ शुभ सासन हुलसि कह्यौ भूपानुज रवो कछु काव्य गुन पोहि जिमि मालु है ॥ सो—एक समै गुण प्रानि लाल भवानी वक्स जू। निज मन में अनु मानि मोसन कह अति हर्षि हिय ॥ दो० ॥ मम कुल वशावरी दीजै रुचिर वनाइ। ब्रह्मादिक ते आजु लौं क्रमते सकल मिलाइ ॥ ग्रथ निर्माण काल.—सवत नव९ शशि१ नव९ शशी१, भाव नाम अभिराम । पौष शुक्ल की त्रयोदशी, अरु भृगुवार ललाम ॥ नाम करणः—नाम धर्यो यहि ग्रथ को, सुनि जै अव क्षिति पाल। वशावरी विधान यह, विरचित दुर्गालाल । )

पृ० २८६ से पृ० २९६ तक—एकोन त्रिंशति तरग । भूरिवाह वश वर्णन, विविध राजाओं का विविध स्थान वसाना । लछिमन सिंह भूप का वश वर्णन ।

पृ० २९६ से पृ० ३०२ तक—त्रिंशति तरङ्ग । मलूक सिंह का वन्दी गृह प्रवेश, वादशाह की पुत्री का उनपर मोहित होकर अपना विवाह करा लेना । मलूक सिंह व जैतसिंह का वैर, मलूक सिंह का मारा जाना । जैतसिंह का गद्दी पाना, गौहर देव का राजासे ( अपने कथनानुसार ) वावू वनकर रहना । उनका छितरौन के वावू कहाना ।

पृ० ३०२ से पृ० ३१४ तक—एको त्रिंशति तरग । जैतसिंह के वश का विस्तार, गौहर देव वश परिचय । वशानुसार नगरों का कथन, प्रतापगढ का वसाया जाना । प्रतापसिंह व सुजान कुँवरि का व्याह । एक अनूपम सागर का वनाया जाना, उसके घाटादि का वर्णन, जयसिंह की उत्पत्ति ।

पृ० ११३ से पृ० १२२ तक—द्वा त्रिंशति तरङ्ग। जयसिंह का शाहजहाँ को सहायता देना और उससे सम्मानित होना। जयसिंह का वंस विस्तार।

पृ० १२२ से पृ० १३० तक—त्रि त्रिंशति तरंग। भूपकुल वर्णन, पृथ्वी पतिराज व औरंगजेब युद्ध। मंसूर का युद्ध और राजा का वीर गति प्राप्त होना।

पृ० १३० से पृ० १३८ तक—चतुर्त्रिंशति तरङ्ग। अवनढ़ के नवाब की चढ़ाई, प्रेम भाव सिंह आदि से युद्ध वर्णन। बहादुर सिंह नृपति का वर्णन। उनका वंश विस्तार। भूप कुल सम्पूर्ण।

पृ० १३८ से पृ० १४६ तक—पंच त्रिंशति तरङ्ग। बाबुओं के वंस का वर्णन।

पृ० १४६ से पृ० १५६ तक—षट त्रिंशति तरङ्ग। भूपानुज वंस वर्णन।

पृ० १५६ से पृ० १५८ तक—सप्त त्रिंशति तरङ्ग काल विक्रमादित्य वंश वर्णन। ग्रंथ समाप्ति।

पृ० १५८ से पृ० १७८ तक—अनुक्रमणिका।

संख्या १११ सा. नाम माला, रचयिता—दुर्गाकाल कायस्थ (जूही, प्रतापगढ़), कागज—साधारण, पत्र—१९, आकार ११ × ५½ पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—८, परिमाण (अनुष्टुप्)—१२६, खंडित। रूप—प्राचीन, पद्य लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री राधे बिहारी लाल, ग्राम—जूही, डाकघर—सांगीपुर, जिला—प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि—श्री गणेसाय नमः॥ अथ नाम-माला लिख्यते॥ दोहा॥ प्रथमहिं सुमिरौं शिव सुवन बहुरि सुमिरि सब देव। मोर मनोरथ सिद्धि कर, हनुमत रघुबर सेव॥ १॥ करि प्रनाम नारायणहि, कमलापति वृषिन महेश। व्यासादिक मुनि की क्रिया करहि कै करौ प्रवेस॥ २॥ सेष गिरा उर राखि कै निज गुरु पद को ध्याइ। नाम भेद भाषौं सकल बहु ग्रंथन ते ल्याइ॥ ३॥ श्री नारायण कौं सुमिरि बरणत हौं पहिचानि। एक ठौर करि देत हौं सकल नाम को आनि॥ ४॥ समुझि परै नहिं अर्थ कछु नाम भेद नहिं जानि। तिनके हित मैं रचत हौं नाम दाम की खानि॥ ५॥

विष्णुनाम

हृषीकेश बैकुण्ठ हरि कृष्ण विष्णु भगवन्त। वासुदेव वामन विमल परमातमा अनन्त॥ ६॥ केशव माधव दैत्य रिपु, दामोदर कंसारि। नारायण गरुड़ ध्वजो गिरिधर बहुरि मुरारि॥ ७॥ अच्युत जलसायी कहत मधुसूदन गोविन्द॥ चक्र पानि नर कान्त श्री कमला कन्त मुकुन्द॥ ८॥

× × × ×

अंत—॥ चतुदस रत्न॥ धेनु धन्वन्तरि विष सुरा, मदमी संख गयन्द। पारिजात रम्भा धनुष, अमी वाजि मनि चन्द॥ ११६॥ सुन्दर नाम॥ सुभग मनोहर सुमन अरु कंत रदन कम।

× × × ×

विपय—( १ ) पृ० १ से पृ० १० तकः—मगलाचरण, ग्रथ चतुष्टय, विष्णुनाम, गणेश नाम, स्वामि कार्तिक नाम, ब्रह्मा नाम, इन्द्र नाम, देवता नाम, सरस्वती नाम, सूर्य, चन्द्रमा, मङ्गल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनि, राहु-केतु, अमृत, विप, रमा, पवन, कुबेर, यम, वरुण, अग्नि, घर, सोना, रूपा, जलदी, बुद्धि, मुक्ति, उज्जल, कृष्ण, रक्त, शोभा, किरण, मेघ, बिजुली, जल, लहरि, समुद्र, गङ्गा, जमुना, नदी, सर, कूप, कचबन्ध, कमल, आकाश एवं भू नाम वर्णन। ( २ ) पृ० ११ से पृ० २० तक—पर्वत, पाषाण, वन, वृक्ष, पत्र, हस्ती, सिंह, मृगा, ऊंट, खर, भैंसा, वानर, श्रृगाल, शूकर, स्वान, बिलार, निटरा, कछुहा, मेघा, मूप, गरुड़, मोर, पपीहा, कोकिला, पक्षी, शुक, सारिक, काक-बक, वसन, काम, शरीर, शिर, कर्न, भृकुटी, आँख, ओष्ठ, बाहु, कुच, बार, चरण, पनही, प्रेम, बैर, अहङ्कार, धर्म, क्रोध, राजा, सेवक, जन्म, मानुप, मन, द्रव्य, मीन, शेश, सर्प, अनी, युद्ध, आयुध, वपतर, बान, तरकस, धनुप, तरवारि, चतुर, झूठ, पुनि, बहु, कठिन, कोमल, दाया, ओटर, भयानक, तथा अनादर के नाम। ( ३ ) पृ० २१ से पृ० ३० तक—अभिलाप, दिन, सध्या, निशा, तम, प्रात, सुप, लज्जा, स्त्री, पति, पत्नी, पुत्र, पुत्री, सखी, शत्रु, पाला, उतङ्ग, नीच, वीर, नवीन, पुराना, दैत्य, राक्षस, दिशा, द्वादश सूर्य, एकादश रुद्र, आठ वसु, सतोगुण, रजोगुण, तमोगुण, चौदह लोक, अष्टादश पुराण, नव-रस, पोडश श्रृंगार। द्वादश भूपण, चौरासी लक्षि योनि, सुत, आज्ञा, हृय, षटरस, षट रितु, वसन्त, षट शास्त्र, षट काव्य, नव व्याकरण, भ्रमर, उपवन, फूल, सीढ़ी, उसीसी, सेज्या, समय, नमस्कार, दर्पण, छुद्र घटिका, घूँघुर, टेढ़ा-बस ( मछली पकड़ने की ), वेद, जोगेश्वर, बलिभद्र, वेणु, नौनिधि, अष्ट सिद्धि, वसु दिग्गज, सात द्वीप, सात खड, द्वादश दोप, द्वादश व्रत, तथा चतुर्दश जरायुज नाम। ( ४ ) पृ० ३१ से पृ० ३८ तक—पच जाति स्थावर, मदिरा, अपराध, समूह, अति, सूक्ष्म, शब्द, धूरि, छल, नाव, रुधिर, मुगुध, हरदी, प्रेम, विवाह, लघु भ्राता, निकट, वज्र, पतिव्रता, वेश्या, वीथी, राह, अतर्ध्यान, दीरघ, विद्रुम, चन्दन, वृक्षराज, वरगद, आम्र, महुआ, वेल, अनार, केला, पाडर, किंशुक, तमाल, चपा, कदम्ब, नारियल, सुपारी, पीपरि, हरैं, दाप, सोठि, केशरि, वहेरा, केवाक्ष, जूही, राजवेलि, लवङ्ग, इलायची, ववरि ( अमर-वेलि ) मालती, चचल, चतुर्दश रत्न, एव सुन्दर नाम।

**संख्या ११२ प.** लिंग पुराण भाषा पूर्वार्द्ध, रचयिता—दुर्गा प्रसाद ( अलवर ), कागज—देशी, पत्र—४८०, आकार—१२ X ६ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ ) २७, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ८१६०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य और गद्य। लिपि—नागरी, रचनाकाल—१९३१ = १८७४ ई०, लिपिकाल—स० १९४० = १८८३ ई०, प्राप्तिस्थान—प० गव्वू लाल जी, ग्राम—झाऊलाला का पुल, जिला—लखनऊ ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः॥ अथ लिंग पुराण भाषा पूर्वार्द्ध लिष्यते प्रारंभ। दो०। विबुध मुकुट मणि दीपिका नी राजत दिन रैन। विघन हरैं हेरंब के चरण कमल सुपदैन ॥ १॥ भजौं नित्य गौरी गिरिश सकल सिद्धि के हेतु। भक्त मनोरथ कल्प तरु भव सागर के सेतु॥ २॥ ब्रह्म विष्णु शिव रूप से सृष्टि स्थिति संहार। करत ताहि जगदीश

को विनवौं वारंवार ॥ १ ॥ पंचानन अनुरागमहिं व्यासहि विष्णु समान। वार वार सिर नाय के बरनौं लिंग पुराण ॥ संवत् १८११ उनइस सौ इकतीसा कहीं कथा हरि पद धरि सीसा ॥ भाषा सुगम कहौं मैं गाई। कमियो कवि जन जानि दिठाई ॥ एक समय श्री नारद मुनि सैलेस संगमेश्वर हिरण्य गर्भा स्वर्लेन आदि मुक्त महा कल रुंद्र गोप्रतक पाशुपत विजेश्वर केदार गोमा मुकेश्वर चंद्रसेखर इसान त्रिविष्टप और शुक्रेश्वर आदि उत्तम उत्तम शिव क्षेत्रों में श्री महादेव जी का पूजन करते भये। और संसार का चमत्कार देखते नैमिषारण्य में पहुंचे। वहां सब शौनक आदि मुनि नारद जी को देख अति मुदित भये। और बड़ी प्रीति से आगत स्वागत कर उत्तम आसन पर बैठाय उनका सत्कार से पूजन करते भये ॥ नारद जी ने परम भक्ति से मुनियों से शिव जी का माहात्म सुनाने लगे ॥

अंत—हे मुनीश्वरो जो आपने पूछा सो हमने कथन किया अब एक मुक्ति उपाय और भी कहता हूं। जो पुरुष सुवर्ण की मेघका अर्थात बछड़ी एक सुवर्ण का लिंग कम पंपा लक्ष्मी क्षुर मयी भाजन कँची और जलपात्र ये सब उपकरण सोने चांदी तांबे के ही बनवाय अपने वित्त के अनुसार पाशुपत जोगी को देवे वह सब पापों से मुक्त हो अपने कुल सहित शिवलोक में निवास करता है इस दान से गृहस्थी संसार बन्धन से मुक्त होता है ॥ जोगियों को देने से शिवजी बहुत प्रसन्न होते हैं। इस कारण राज्य पुत्र धन घोड़े हाथी आदि वाहन अथवा सर्वस्व ही दान करै जो मोक्ष की इच्छा रखता होय तो इस अनित्य शरीर करके नित्य और संसार सागर से पार करने द्वारा दिव्य पाशुपत ज्ञान साधन करना उचित है ॥ हे मुनीश्वरो यह सब कथा शिवजी की हमने संक्षेप वर्णन करी इसको जो पढ़ै अथवा सुनै वह विष्णु लोक में निवास करै। अंत का शेष समाप्त ॥ इति श्री लिंग पुराण दुर्गा प्रसाद अकबर निवासी कृत संपूर्ण समाप्तः ॥ संवत् १९३० वि०

विषय—अनेक प्रकार की कथा मूर्ति प्रतिष्ठा और पूजा का फल पापों के प्रायश्चित्त, विष्णु के सब अवतारों की कथा और योग साधनादि अनेक विषयों का विस्तार से वर्णन ॥

संख्या ११२ बी. लिंग पुराण भाषा पूर्वार्द्ध, रचयिता—पं० दुर्गाप्रसाद (अकबर), कागज—आधुनिक पत्र—४३०, आकार—१० × ८ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १५, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ८९८०, पूर्ण, रूप—नवीन, गद्य, लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १९४६= १८८९ ई०, प्राप्तिस्थान—प० रामदुलारे लाल ग्राम—मदपुरवा, डाकघर—संवर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ लिंग पुराण भाषा पूर्वार्द्ध लिख्यते ॥ पहिला अध्याय ॥ दो० ॥ विबुध मुकुट मणिदीपिका नीराजित दिन रैन। विघन हरैं देरम्ब के चारन कमल सुख दैन ॥ भवी नित्त गौरी गिरिश सकल सिद्धि के हेतु। भक्त मनोरथ कल्प तरु भव सागर के सेतु ॥ ब्रह्म विष्णु शिवरूप मैं सृष्टि स्थिति संघार करत तादि जगदीश को विनवौं वार बार ॥

पुष्पिका—इति श्री पूर्वार्द्ध लिंग पुराण भापा प० दुर्गाप्रसाद अलवर निवासी कृत सपूर्ण समाप्तः लिखा रामनिवास सवत् १९४६ वि० ॥ श्री रामजी सदा सहाय करें ॥

विपय—लिंग पुराण भापा वर्णन ॥

**संख्या ११२ सी** लिंग पुराण भाषा उत्तरार्द्ध, रचयिता—दुर्गाप्रसाद ( अलवर ), कागज—देशी सफेद, पत्र—२१०, आकार—१२ × ६ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३४९०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य और गद्य। लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९३१ = १८७४, लिपिकाल—स० १९४६ = १८८९, प्राप्तिस्थान—श्री गव्वूलाल जी, मुहल्ला झाऊलाल का पुल, जिला—लखनऊ ( अवध ) ॥

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ लिंग पुराण भापा का उत्तरार्द्ध लिप्यते ॥ प्रारभ ॥ शौनक आदि रिप—पूछते हैं कि हे सूत जी श्री कृष्ण भगवान किस कर्म करके प्रसन्न होते हैं यह आप हमको कथा सुनावैं आप सब बातों में चतुर हो यह मुनियों का प्रश्न सुन सूत जी बोले कि हे मुनीश्वरो यही प्रश्न राजा अवरीप ने मार्कंडेय मुनि से किया था तब मार्कंडेय ने अवरीप को जो उत्तर दिया हम आपको सुनाते है राजा अवरीप पूछते हैं कि हे मार्कंडेय जी आप सव धर्मों के पारागामी हैं और पुराणों के रहस्य के जानने हारे हो इसलिये कृपाकर यह कहो कि नारायण के रचे दिव्य धर्मों में परमेश्वर के भक्तों के लिये कौन धर्म उत्तम है।

अत—यह सूत जी का वचन सुन प्रीति से पुलकायमान हो सव नैमिपारण्य के वासी मुनि शिव जी को प्रणाम कर कहते भये कि हे सूत जी इस पुराण के श्रवण से जो आनद हमको और तीर्थ यात्रा में प्रवृत्त नारद मुनि को भया है वही आनद शिव जी की कृपा से सपूर्ण जगत में होय। इस भांति सव मुनियों के वचन सुन नारद जी ने प्रेम से अपने हाथों करके सूत जी को स्पर्श किया और आशीर्वाद दिया कि हे सूत सदा सर्वदा शिव में तुहारी दृढ श्रद्धा वनी रहै ॥ और तुम्हारा कल्याण होय इतना कह नारद जी ने कहा कि हे शिव आपको हम वारवार पणाम कर आपके चरणों कौ हम दृढ भक्ति मागते हैं और यह भी चाहते हैं कि आपके प्रसाद से सव जगत में सदा मगल होते रहैं ॥ दो० ॥ रची रुचिर यह शिव कथा तजि मन को परमाद। भापा माहि विचारि कै वुध दुर्गा प्रसाद ॥ सवत् १९४६ वि० लिपतं रामस्वरूप वैश्य राजा खेड़ा निवासी ॥

विपय—अनेक प्रकार की कथा मूर्ति प्रतिष्ठा वा पूजा का फल पापों के प्रायश्चित्त श्री विष्णु के सव अवतार और जोग साधनादि अनेक विपयों का वर्णन ॥

**संख्या ११२ डी.** लिंग पुराण भापा उत्तरार्द्ध, रचयिता—पं० दुर्गाप्रसाद ( अलवर ), कागज—विदेशी, पत्र—१९६, आकार—१० × ८ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३५२८, पूर्ण, रूप—नवीन, गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९४८ = १८९१ ई०, प्राप्तिस्थान—प० रामदुलारे लाल, ग्राम—भटपुरवा, डाकघर—चयर, जिला—उन्नाव।

संख्या ११३ वैद्य विनोद, रचयिता—दुर्गाप्रसाद त्रिपाठी ( सकरौजा, मालवा ) कागज—देशी पत्र—१५८ आकार—८३ × ४३ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १२, परिमाण ( अनुष्टुप ) १००४, खंडित। रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—पं० जगन्नाथ प्रसाद, ग्राम—ममरेजापुर जिला—हरदोई।

आदि—श्री गणेशायनमः अथ वैद्य विनोद भाषायां लिख्यते। एक रदन करिवर बदन कुमति हरन बुधिधाम। गौरिनंद मगरु करन कीजै प्रथम प्रनाम। १॥ जिन प्राणन को देवता सब कह रहो समाइ। गुप्त प्रगट ता की कला पृथ्वी रूप लखाइ। ताके रूप प्रताप की उपत सीमा हीन। सहस सेस सारद कहैं पार न पावैं तीन। चरम कमल नप अग्र छवि कोटिन चंद्र लजाइ। तिमिर एक के ध्यान ते विघन समूह पराइ। विशद अर्थ सब छबि परे रहै न कछु संदेह। सो विचारि भाषा करौं यथा दीपते गेह। बानी देव मयी कठिन। वैद्यक शास्त्र अपार शब्द बोध को सीधि कै भाषा कहैं विचार। कश्यप वंश उजागर अति राघी कुल अभिराम प्रथम वास मपरोज में बहुरि मकाये धाम। दुर्गापद उपर करौ फिरि प्रसाद लिपि देउ। पांच अंक को नाम मम कृपा सहित लिप लेउ। न्याय तर्क व्याकरण में मम कुछ सबै प्रमान। ग्रंथकार उद्धृत भये विद्या बुधि निधान।

अंत—अथ स्नेहनी वर्तिः—भौरा हर बहेर के बीच मगायो तीन॥ एक मुगल त्रिप जानिये मासम ताहु तीन। मीर बंस तद देइ कै वर्ती घरी बनाइ। नेत्रभाव और मातरप्द लक अंजन कर मिटि जाय। इति नेत्रभाव हरी वर्तिः अथ रस क्रिया। सीसा सीसा स्वर्ण माछिर्मे समुद्र फेन तई लावौं। सैंधव और खपरा गेरू मनसिल लाल मिलावौं। मरिच लौंग संयुक्त कै पूरन विशद करौं। मधु धृत ते अंजन करौ दृग के रोग हरौं। सर्व रोग औं कमलम शुक्र दीप को नासी। मीस मुर्गी परसाद कहि दृग की ज्योति प्रकासी। लेपनी रस क्रिया। वट की क्षार मगाय कै और कपूर मिलावौं। पीपरि को संयुक्त कै दृग में अंजन लावौ। फूलो परी छ मास तै तुरतै तीन पराय। कुसुम रोग की उमता मीत बासु मिटि जाय पुष्प हरी रस क्रिया। सीसा सार मगाइकै मरिच एक यमि लेउ सहत पुष्ट अंजन करौ निद्रा अति हरि दृढ। अति निद्रायां।

विषय—प्रथम अध्याय ( १ ) ग्रंथकार की भूमिका, (२) पुण्यपुण्य विचार, ( ३ ) रस, गुण, वीर्य, प्रभाव कथन। द्वितीय अध्याय—मूत्र नप, नेत्र, जिह्वा, परीक्षा आदि। दूत लक्षण। तृतीय अध्याय—रोगी लक्षण—वैद्य लक्षण। चतुर्थ—दीपन पाचन आदि विधियों का वर्णन। पंचम—कल्प आदि तत्व ज्ञान का वर्णन। षष्टम—आहार पाक कुमार पोषण आदि। सप्तम—रोगों की गणना। अष्टम—रसादिकों की कल्पना। नवम—हिम कल्पना। दसम—घोर कल्पना।

संख्या ११४ ए. राधा विलास, रचयिता—द्वारकाप्रसाद ( हरदोई ), कागज—देशी, पत्र—४४, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १८, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ४९२, पूर्ण, रूप—साधारण पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९२८ = १८७१ ई०, प्राप्तिस्थान—रामदीन काछी, ग्राम—रूस्तमपुर कस्बे, डाकघर—गुरुजापुर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ अथ राधा विलास लिख्यते ॥ ख्याल गनेश जी का ॥ श्री गनेश महाराज मनाऊ तुमकू । चदन औ चावल फूल चढ़ाऊ तुमकू ॥ हाँ तो शकर के पूत भक्ति वरदायक । आगे तेरे अरजी करे खडा होय पायक ॥ दुखिया को सुखिया करो श्री गणनायक ॥ मेरी भी विपता हरो तुमही सब लायक ॥ मै प्रीति रीति की पूजा दिखाऊँ तुमकूं । चदन औ चावल फूल चढ़ाऊं तुमकू ॥ १ ॥ तुम एक दत्त औ चारि भुजाधारी हो ॥ गणपति गौरा के लाल सुख कारी हो ॥ जो धरे तुम्हारो ध्यान दुख टारी हो । तुम देवन के सिर ताज वडे भारी हो ॥ मै प्रथम सभा के बीच में गाऊं तुमकू चंदन और चावल फूल चढ़ाऊं तुमकूं ॥ २ ॥ देउ भक्ति ज्ञान अरदास दास करता है ॥ जो तेरी मिहर तो किसी से नहीं डरता है ॥ होय भक्ति तेरे चरनों में सीस धरता है । वो अमरलोक में सुख नित्य करता है ॥ मै धूप दीप नैवेद्य लगाऊं तुमकू । चंदन और चावल फूल चढ़ाऊ तुमकू । है भक्त द्वारका तेरा भक्त कहलावे । सारस्वत ब्राह्मन छन्द निराला गावे । जो पढ़े पढ़ावे अमरलोक फल पावे ॥ वह भवसागर की धार पार हो जावे ॥ हाँ वड़े भाग्य जो कहीं मैं पाऊं तुमकू । चदन औ चावल फूल चढ़ाऊ तुमकू ॥

अत—चौमासा रंगत वशीकरन । क्या उमड़ घुमड़ घन घोर जोर से वरसे । पीतम छाये परदेस जिया मोरा तरसे ॥ जव लगा मास आसाढ़ उमर वारी है ॥ जुगुनू चमकै चहुं ओर घटा कारी है ॥ हरदम नैनो से मेरे नीर जारी है । कव वादल वरसन की इतिजारी है ॥ मुझे वाली उमर में छोड़ गये पिया घर से पीतम छाये परदेश जिया मेरा तरसे ॥ १ ॥ क्यों कर महीना लगा आन के सावन । सौतिन को हसाया हमें लगा तरसावन ॥ कुविजा दासी का था वा विन दामन । हो गये खफ़ा वे वफ़ा हमसे मन भावन ॥ ना जानू कौन सी चूक पडी सुदर से । वालम छाये परदेस जिया मेरा तरसे ॥ २ ॥ मै गेरुआ वस्त्र रगाऊ मास भादों में । चहु ओर अंधेरी झुकी कीच कादों मे ॥ जव अंग भभूत रमाय जोग साधों मे । जगल और शहर सब ढूंढे वेनीमाधों में ॥ हो गई मिहर भगवान मिली गिरधर । वालम छाये परदेस जिया मेरा तरसे ॥ गुरु मनीराम महराज परम सुख पाते । महाराज द्वारका दास ख्याल कथ गाते ॥ है कुंवा पाकरी पास खास कर रहते । हरदोई की वाजार सदर में रहते ॥ हरदम हमको दरसन दो स्याम सुंदर से । पीतम छाये परदेस जिया मेरा तरसे ॥ इति श्री राधा विलास द्वारका दास कृत संपूर्ण समाप्तः वैसवारे के निवासी श्री राम पडित ने स्वपठनार्थ चैत्र सुदी दशमी सवत् १९२८ विक्रम वर्ष में लिखा ॥ जै भगवान । ॐ शंकरायनमः ॐ गरुड़ ध्वजायनमः ॥

विषय—गणेश जी, गगा जी, वैद्य लीला, गेंद लीला, नाग लीला, मालिन लीला, वशीकरन चंद्रखिलौना, विसातिन लीला, दधि लीला, मनहारिनि लीला, दान लीला, पनघट लीला, नाग लीला, पडित लीला, ख्याल आशकाना, चौमासा, वारहमासा, रावन मदोदरी, शंकर के ख्याल आदि ।

संख्या ११४ बी राधा विलास, रचयिता—द्वारकाप्रसाद ( हरदोई ), कागज—

देसी, पत्र—४०, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप )—४५०, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—ठाकुर ब्रजभूपाल सिंह, ग्राम—सिकराबाद, डाकघर—मुरादाबाद, ज़िला—उन्नाव ( अवध )।

संख्या ११४ सी राधा विलास, रचयिता—द्वारकाप्रसाद ( हरदोई ), कागज—देसी, पत्र—४०, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४५०, पूर्ण। रूप—साधारण, पद्य। लिपि—नागरी प्राप्तिस्थान—पं० शिवदुलारे, ग्राम—लखनपुर, डाकघर—मगरैर, ज़िला—उन्नाव ( अवध )।

संख्या ११५ ए तत्त्वज्ञान की बारा मासी रचयिता—द्वारका प्रसाद ( मुहम्मदपुर ), कागज—देसी, पत्र—८, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१८, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य। लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९३१ = १८७४ ई०, लिपिकाल—सं० १९३३ = १८७६ ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा मनोहरदास, ग्राम—ककरार, डाकघर—मवई, ज़िला—उन्नाव।

आदि—श्री गणेशायनमः अथ तत्व ज्ञान की बारा मासी लिख्यते ॥ चैत चिंता सोच बाढ़यो मोह माया बस रह्यो। सखि आस त्रिसुना में परयो त्रिय रात सुखमा में गयो॥ ईं काम बस कंदु कुंजन के फिरि अगिन के सेवक भयो। त्रिय गर्भ में रक्षा करी तेहि नाम पौढ़े ना कह्यो॥ मास बैसाख॥ बैसाख विषय बयारि में सखि भोग जग लगो भयो। *गुर ईस दीनदयाल अस को नाम अमृत रस दियो॥ अभिमान करते विष हरयो सुधि* चाह तन निर्मल भयो। गुरु शब्द टेक सुजान सिष को नाम अब हित सों लियो॥

अंत—मास फागुन॥ फागुन फाके रही सब न फाग गयो आप में सब आप ते संताप दूरि बसी अपने देस में॥ न रीति भांति न बैर न कुल न जाति पांति न जगत में। पथ रहे सब से अलग ह्वै मिलि रह अपने पीव में॥ निर्गुण सर्गुन सब कहत कोई बिरला करत विवेक हैं॥ मैं गुरुन के मत बूझि के यह कही बारह मास हैं॥ सो धन्य जो यह सुनि गहैं तेहि धन्य जननी तात हैं। अस द्वारका पांप पतित पावन फिर न आवत जात हैं॥

विषय—जीव को शिक्षा दी गई कि जब मनुष्य जन्म के लिये माता के उदर में आता है तो उदर में हर एक प्रकार का दुःख भोग कर भगवान से प्रार्थना करता है फिर जन्म लेकर उन बातों को भूल जाता है और भगवान के भजन का नहीं करता आदि वर्णन॥

संख्या ११५ बी तत्त्वज्ञान की बारामासी, रचयिता—द्वारकाप्रसाद उपनाम सुकदेव ( मुहम्मदपुर ) कागज—देसी, पत्र—१४, आकार—४×३ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४८, पूर्ण। रूप—नवीन पद्य। लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९३१ = १८७४, लिपिकाल—सं० १९५५ = १८९८ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० रामदुलारे पाठक, ग्राम—सरोसा, ज़िला—उन्नाव ( अवध )।

संख्या ११६ चौताल निवारयदि, रचयिता—द्विज गुरदत्त कागज—साधारण, पत्र—१०, आकार—१० × ७½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३९६, पूर्ण, रूप—प्राचीन पद्य। लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—पं० भगीरथप्रसाद, ग्राम—डरका डाकघर—कुंडौर, ज़िला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ चौताल चिंतामणि ॥ दोहा ॥ श्री सीता वो राम के गुरु पद धरि निज भाल । अव फाल्गुन की गवनई वरनत हौं चौताल ॥ जानि धरहिं जो कठ महँ चिंतामणि चौताल । होहिं प्रसन्नित जक्त मैं सोभा विपुल विसाल ॥ चौताल ॥ गज वदन सकल सुख सदन महेश पियारे । मोद निधान जहान जान जस जासु इन्दु उजियारे ॥ करि निज नयन चकोर निहारत सुरस कलनि भेप विसारे ॥ महेश० ॥ ब्रह्मादिक पूजत सिद्धि सराहत हृदय अपारे ॥ दधि अक्षत फल फूल दूब दल मोदक धर वारे ।' महे० ॥ आठ सिद्धि नव निधि के देत मंगल मय जक्त मझारे ॥ सुमिरि नाम नर सुरपुर पावत जस भनत अमंगल हारे ॥ महे० ३ ॥ ते सब भये जक्त मैं जाहिर जेहि करि कृपा निहारे । द्विज छुट्कुन कर जोरि मनावत गावत पद करहु सम्हारे ॥ महेश० ॥ ४ ॥

अंत—॥ उलारा ॥ वन भीतर मोहन दधि लूटे ॥ ग्वाल वाल सव संग रहत है निज ग्वालिन को संग छूटे ॥ वरवस पकड़ि लेत मग माहीं झक झोरन से लर टूटे ॥ × × × ॥ ठुमरी ॥ सँवलिया को कौने वन ढूंढन जाऊं ॥ गोकुल ढूंढ़ि वृंदावन ढूंढ़ा ढूंढ़ फिरी नँद गाऊ ॥ सांवलिया को सूरस्याम मोहि आनि मिलावो चरनन की वलि जाऊं ॥ ठुमरी ॥ मोरा चातुर श्याम सेहि मन अटका ॥ वतावो सखी कोई जादू लटका ॥ सुलतान पिया विन चैन न आवे मोरा मन रहतु है भटका भटका ॥

—॥ इति चौताल चिन्तामणि समाप्तम् ॥—

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० १२ तक—मंगला चरण, शिव तथा राम की महिमा, जगदम्बा की विनय, विनय के कुछ पद ( २ ) पृ० १३ से पृ० ३० तक—रामचन्द्र जी की विनय, राधाकृष्ण का फाग । राधा, कृष्ण, और गोपियों सम्बन्धी कुछ गीत राम तथा जनकपुर की स्त्रियों के सम्बन्ध के कुछ गीत । ( ३ ) पृ० ३१ से पृ० ६० तक—उपालम्भ, रति, परिहास, सौंदर्य, उपदेश, वियोग तथा संयोगादि संबधी गीत । अन्य सुरति दुःखिता नायिका के वचन । जनक को कौशिक द्वारा राम का परिचय कराया जाना । विभीषण द्वारा राम को समझाया जाना । नायिका का पतंग उड़ाना रंग खेलना कुछ प्रेम संबंधी गीत ।

**संख्या ११७.** मंगल आरती, रचयिता—द्यानतराय, कागज—साधारण, पत्र—५, आकार—६ × ६¾ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५०, पूर्ण रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री जैन मंदिर, कटरा मेदनी गंज, डाक-घर—प्रतापगढ़, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—अथ मंगल आरती राग भैरव में लिख्यते । श्री मंगल आरती कीजे भोर । विघन हरन सुख करन किरोर ॥ अरि हंत सिद्ध सूर उव झाइ । साधु नाम जपिये सुप-दाइ ॥ १ ॥ नेमि नाथ स्वामी गिर नार । वास पूज्य चंपा पुरधार ॥ पावा पुर महावीर मुनीश । गिरि कैलास नमो आदीश ॥

अंत—मंगल दान सील तप भाव । मंगल मुक्ति-वधू को चाव ॥ द्यानत मंगल आठौ जाम । मंगल महा भक्ति जिन स्वामी । मंगल आरति कीजे भोर । विघन हरन सुप करन करोर ॥ ८ ॥ इति मंगल आरती संपूर्ण शुभमस्तु ।

विषय—जिन देव की आरती ।

संख्या ११८. आल्हा खंड, रचयिता—संग्रहकर्ता सी. ई. इलियट ( फर्रुखाबाद ) कागज—देशी पत्र—३१०, आकार—१२×८ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—५१, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१५६७० खंडित । रूप—दीमक लगी हुई, पद्य और गद्य, लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १९१० प्राप्तिस्थान—लाला नारायन दास हलवाई, ग्राम—महेवा, डाकघर—खीरी लखीमपुर, जिला—खीरी ( अवध )

आदि—पृथ्वी राज का विवाह ‖ संवत् ११४८ वि० मालिक परिहार जरई वाले की बहिन अगमा का विवाह महाराजा पृथ्वीराज से हुआ था और संवत् ११६४ में महाराजा पृथ्वीराज की राजा जै चंद राठौर वंसी कनौज के महाराज की कन्या जो रानी से उत्पन्न हुई थी उस संजोगिनी नाम सुंदरी को अति युद्ध करते हुए दिल्ली को लाय के विवाहा उस समय में रतीभान के पुत्र लाखनिराजा तीनि वर्ष के थे राजा जयचंद की स्वयंबर अपनी बेटी संजोगिनि का किया था । उसमें सब राजाओं को बुलाया था और पृथ्वीराज को नहीं बुलाया था

अंत—ताहर बोले तब क्षत्रिय से तोपन बत्ती देउ लगाय । धुआं उड़ानी दोनो दल में सूरज रहे धुंधि में छाय । गोला ओला के सम बरसे गोली मघा बूंद झर लाय । एक कोस की गोला पहुंचे गोली २० खेत की जाय चारि घरी भरि गोला बरसो तोप लाल बरन हुइ जाय ‖ तोपें छांडि दई ज्वानन ने कर में कई सिरोही काढि । ढेड़ कदम को अरसा रहिगो सरसट चलन लगी तलवारि । चले सिरोही माला साही जो बूंदी की असल कटार । ऊमा गमके था एक भीतर करि करि गिरैं सुघर था ज्वान । बेला रानी के डपटनि में कोई कुंवर न आई पांच सत्र सिपाही ताहर वारे अपने डारि डारि हथियार भाग्या बहायो तब ताहर ने भी बेला से कही पुकारि सम्हारो भला रण खेतन में तुम्हारो काल रहो नगिचाय ‖

विषय—महोबे की पहली लड़ाई, संयोगिन का स्वयंबर, महोबे की दूसरी लड़ाई, मांडौ की लड़ाई, सिरसा की पहिली लड़ाई, नैनागढ़ की लड़ाई, पथरीगढ़ की लड़ाई, बौरीगढ़ की लड़ाई, नरवर गढ़ की लड़ाई, दिल्ली की लड़ाई, मल्ला का ब्याह, कमायूं की लड़ाई, मुलिगान का ब्याह, बुखारे की लड़ाई, पोपू का ब्याह बलख बुखारे की लड़ाई, इसक हरण, आल्हा निकासी पूड़ी कामरू देस बंगाला की लड़ाई गाजर की लड़ाई, सिरसा की दूसरी लड़ाई कीरत सागर भुजरियों की लड़ाई, आल्हा मनौआ, मढ़िया बिहारि की लड़ाई, बेला के गौने की लड़ाई, बेला के गौन की दूसरी लड़ाई बेला व ताहर की लड़ाई, चंदन बाग कटाने व चंदन खंड उगाइबे की लड़ाई, बेला के सती होन की लड़ाई, आदि लड़ाइयों का वर्णन ।

संख्या ११६ ए. आनंद बदनी, रचयिता—बाबा फकीरदास ( नरायनपुर ) बहराइच । कागज—देशी, पत्र—१२८, आकार—८×६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१९, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६६६, पूर्ण रूप—नवीन पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—

१२३५ फ० = १८२७ ई०, लिपिकाल—सं० १९२७ = १८७० ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा किशोरी दास, ग्राम—नरोत्तमपुर, डाकघर—चेहड़ा, जिला—बहराइच ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ प्रथम गुरू की बंदना तिमिर दृष्टि मिटि जाइ। साहेब सब घट भीतर नैनन में दरसाइ ॥ १ ॥ उकार मुल श्री भाल मुकुट मनि रवि ससि गुज विहार ॥ दास फकीर के हिरदै वसौ धुनि उपजै नाम तुम्हार ॥ २ ॥

अंत—नैन झलके जोगी अवल चढाव ॥ तन धन देखि जनि बौरावो करौ भजन अस पैहै न दाव ॥ आसन अधर पवन परभाव। आवत जात सोहे गम गाव ॥ उनि मुनि आगे अग्र अगोचर त्रिकुटी मा बैठि के ध्यान लगाव ॥ तन तकिया मन नाल बजावो पाच पचीस का घेरि लै आव। सुख मन सोधि समुझि घर आवो सूनी महल लै सेज बिछाव ॥ उनि मुनि अगर भई मोह छाही दास फकीर तह बैठि जुड़ाव ॥ इति श्री आनन्द वर्द्धनी ग्रंथ सब्द दास फकीर कृत सम्पूर्ण समाप्त लिखत रामदास सवत १९२७ वि० .

विषय—ईश्वर निराकार साकार जीव आत्मा राम नाम आदि पर शब्द वर्णन।

संख्या ११६ बी. बाबा फकीरदास की बानी, रचयिता—फकीरदास ( नरोत्तमपुर ), कागज—साधारण, पत्र—१२६, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) २०, परिमाण ( अनुष्टुप् ) २०००, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—१२३५ फ० = १८२७ ई०, लिपिकाल—सं० १९२७ = १८७० ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा रामगिरि महंत, ग्राम—केसौपुरा, डाकघर—तबौरा, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ बाबा फकीरदास की बानी लिख्यते ॥

अंत—गगन में झरि बरषे वह नूर। बिन घन बदा छटा बिन बादर दामिन दमकै दूर ॥ १ ॥ दे दृग अजन देखु निरंजन बाजत अनहद तूर ॥ २ ॥ दास फकीर संत दीठ सोई दूनौ दस हाल हुजूर ॥ ३ ॥ अटरिया छवि झलकै करतार। ससि पर सुर सर पर सीस है सोभा अगम अपार ॥ १ ॥ चांद सुरिज दिवस न रजनी बिन दीपक उजियार ॥२॥ सेस महेस विरंच विधि वरनै तेऊ न पावत पार ॥ ३ ॥ दास फकीर सत दीठ सोई दोनौ कुल उजियार ॥ ४ ॥ इति श्री दास फकीर की बानी सपूर्ण सन् १२३५ फसली लिखा जवाहर दास सवत् १९२७ वि० जो देखा सो लिखा ॥

विषय—ईश्वर भक्ति, साधु के लक्षण आदि वर्णन ॥

विशेष—११९ ए के समान ही इसका भी पाठ है।

संख्या ११६ सी. ज्ञान की गारी, रचयिता—बाबा फकीरदास ( नरोत्तमपुर ), कागज—देशी, पत्र—१०, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १८, परिमाण ( अनुष्टुप् ) १६०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—१२४० फ० = १८३२ ई०, लिपिकाल—सं० १९२७ = १८७० ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा किसोरी दास, ग्राम—नरोत्तमपुर, डाकघर—चेहड़ा, जिला—बहराइच ( अवध )।

आदि—श्री गुरु जी नम। श्री गणेशायनम. अथ ज्ञान की गारी लिख्यते ॥ सुनौ सुरति सोहागिल हो कि देखौं पिय केरी सेज बनी मोती झालरि झलकति हो कि बंद नेवार अनूप तनी ॥ २ ॥ बाजै सुरग बसुरिया हो कि ललित पिया केरी सेज बनी ॥ ३ ॥

बाजै आनंद नगरिया हो कि राग छतीसौं गाइ बनी ॥ ७ ॥ सई देखौ सखि साहेब हो कि भाति जोति झोलाझल बनी ॥ अई अमल तुम्हारा हो कि पायेउ समय सम्द घनी ॥ ६ ॥ दखो आगम तुव अटरिया हो कि बाजत अनहद नाद घनी मुल बेल सी पिअरिया हो कि सूनी महल सत रूप रनी ॥ ८ ॥ पहिरौं प्रेम चुनरवा हो कि बैनु काजर केरी रज बनी ॥ ६ ॥ मनीदास फकीर जन हो कि छै कै पिया कै सेज चुनी ॥ १० ॥

अंत—गारी। बिरहा अगिन तन लागि सकल मर्म भागि भागी हो॥ सुरति चली सत लोक सकल मब त्यागी हो॥ १ कठिन नैहर के लोग करै सब हाँसी हो। हम भन बिरह वियोग प्रेम रस पागी हो ॥ २ ॥ छांड़ीं कुल अकाल लोक परिवार हो। गुरु के बचन उर लाग सलकत गरे माल हो ॥ ३ ॥ कर्म उर्म की मधि किम धर्म साटा हो। अब देखौं गगन अटरिया जह पुरुष अकेला हो ॥ ४ ॥ जाके रूप न नाम हाड़ ना देही हो। पुहुप बास मन भँवर बासा मांहि हो ॥ ५ ॥ यहै रीति कुल धर्म सत जन भावइ हो। लागि बिरह सिकोर दी जानि छिपावन हो ॥ ६ ॥ छके नगर के लोग सौ जस्म मथाती हो। सत गुरू के उपदेस तो मन सपराती हो ॥ ७ ॥ छूटि गयउ व बहार एक रंग लागी हो। सब भरे है एक प्रन्नाम प्रेम रस माती हो ॥ ८ ॥ एहै रीति पिया मिलइ सत करि भावउ हो। हम भव कीन पुकार जगत सुनि आवइ हो ॥ ९ ॥ चारि कुगुन बचे हार सूठ नहिं भापा हो। सुनै कोइ हित हमार अंत नहिं पाया हो ॥ १० ॥ द्वादश बावा बचै अमै भनकार हो। गेर ही मधि पर सोहत पुरुष हमार हो ॥ ११ ॥ जो सखी होय हितमार तो पिय को मिलावउ हो। जरा मरन छुटि जाइ बहुरि नहिं आवइ हो ॥ १२ ॥ सरिता धार अनेक नीर सब एकइ हो। अम जो जानु सोहागिल पिया का भेंटइ हो ॥ १३ ॥ मर्च मई जा रूप भई सब एकइ हो। सुनु सखि होइ मयान चर्कै सत लाकइ हो ॥ १४ ॥ जैसे नीर और छीर मिलि नहीं वृझा हो। ऐसे पीतम सनेह सखी जेहि लागइ हो ॥ १५ ॥ अम जो होइ विराग प्रेम हिय जागी हो। माहत दास फकीर हरै बर मार्ग हो ॥ १६ ॥ इति ज्ञान की गारी समाप्त लिखतं रामदास संवत १९२७ वि० ॥

विषय—ज्ञान की गारी जो साधुओं व महात्माओं के गाने के योग्य वर्णन ॥

संख्या ११९ डी) गारी ज्ञान की, रचयिता—बाबा फकीरदास, कागज—देशी पत्र—८, आकार—१० × ८ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२४ परिमाण (अनुष्टुप्)—१३०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य। लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९७० क० = १८१३ ई० लिपिकाल—१९३० = १८७३ ई० प्राप्तिस्थान—बाबा राम गिरि महंत, ग्राम—बेमोपुर, डाकघर—तर्बोसा, जिला—सीतापुर (अवध)।

आदि-अंत—११९ सी के समान (केवल आरम्भ में 'श्री गुरु जी सहाय' नहीं है)।

संख्या ११९ ई होरी ज्ञान की, रचयिता—बाबा फकीर दास (बागम पुर), कागज—देशी, पत्र—२०, आकार—८ × ६ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—४५०, पूर्ण। रूप—प्राचीन पद्य। लिपि—नागरी, रचनाकाल—

१२३८ फ० = १८३० ई०, लिपिकाल—सं० १९२७ = १८७० ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा किसोरीदास, ग्राम—नरोत्तमपुर, डाकघर—बेहटा, जिला—बहराइच ( अवध )।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ शब्द होरी ॥ जोगिया तोरे कारन अब जोगिन भइउंरे। घर नही चैन दैन नहीं आगन दिल बिच दरद भई रे। पांच पचीस सगति परि गये पिया सुधि भूल गई रे ॥ १ ॥

अंत—होरी। पिया के सग खेलू री होरी। नैहर नारि पिया पर देसा केहि विधि फाग रचोरी ॥ काह करौं कछु बसि नहि मोरे सखी कैसे सिंगार करोरी ॥ १ ॥ कनक नादन पिय फाग रचो है छवि रग सुगंध बनोरी। त्यागु सखी कुल कानि लाज सब पिया घर धाइ चलोरी ॥ २ ॥ विविध प्रकार के वाजन वाजत बहु विधि राग घनोरी ॥ सुर नर मुनि जेहि ध्यान न पावैं शेप महेश खड़े कर जोरी ॥३॥ गाजत शब्द सार सोई साहेब तहा सखी धाई चढ़ोरी ॥ दास फकीर सरनि सत गुरु की चरनन सीस धरोरी ॥४॥ इति श्री ज्ञान की होरी समाप्त लिखत राम दास सवत १९२७ वि० श्री शकर की जै श्री गुरु जी की जै ॥

विषय—साधुओं व महात्माओं के गाने योग्य ज्ञान की होरी ॥

**संख्या ११६ एफ.** होरी ज्ञान की, रचयिता—फकीरदास ( नरोत्तमपुर ), कागज—देशी, पत्र—३२, आकार—६ = ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४०५, पूर्ण। रूप—प्राचीन, पद्य। लिपि—नागरी, रचनाकाल—१२३८ फ०=१८३० ई०, लिपिकाल—१९३० = १८७३ ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा रामगिरि महंत, ग्राम—केसौंपुर, डाकघर—तबौंरा, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ शक होरी के लिख्यते डर लागै पिया से कैसे मै खेलौं होरी ॥ ए नैहरवा में आनि भुलानिउ सुधि विसरी पिया तोरी। औगुन बहुत नहीं गुन एकौ रहेउ मैं विषय रग घोरी ॥ १ ॥ पाच पचीस संग होलिहरवा तिन सग निकर न पावउरी। कैसे रग पिया पर डारौं अलप धैस बुद्धि थोरी ॥ २ ॥ पिया मोरे ऊंचे अटा पर बैठे रहेउ मै नजरिया जोरी। पल छिन कल न परे विन देखे जगत जेठनिया की चोरी ॥ ३ ॥ अब की निहोर कोर भरि चितवत छूटे ना दृढ़ डोरी। दास फकीर दरस पिया फगुवा मागत हौं कर जोरी ॥ ४ ॥

अत—लागि वसंत सीस दिहेउ चरनन नाम सरनि मै पायोरी। कपटी कुटिल कर्म को हीना सीस चरन तर नायोरी। गे सब धोय कर्म केफंदा गुरु दरियाव नहायेउरी ॥१॥ इत उत झकनि सबै विसरायो एक डोरि हिय लावोरी। कुमति की होरी ज्ञान का लूका नाम कै आगि निज लावोरी ॥ २ ॥ हिया वैराग और नहिं दूजा प्रेम मृदग बजावोरी नाम रसनि हिय लागि हमारे दुविधा दूरि बहावोरी ॥ ३ ॥ भा भर्म दूरि कर्म काया के लोक लाज विसरावोरी दास फकीर दया सत गुरु की भक्ति अभै वर पावोरी ॥ ४ ॥ इति श्री होरी ज्ञान की सपूर्ण समाप्तः सवत १२३८ फसली लिखा जवाहर दास सवत १९३० वि० जो देखा सो लिखा ॥

विषय—ज्ञान की होली

संख्या ११६ डी. ज्ञान का बारह मासा, रचयिता—बाबा कबीरदास ( नरोत्तमपुर ), कागज—देशी, पत्र—१२, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२१०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—१२३८ फ० = १८३० ई०, लिपिकाल—सं० १९३० = १८७३ ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा किशोरीदास, ग्राम—नरोत्तमपुर, डाकघर—बेहड़ा, जिला—बहराइच ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः अथ ज्ञान का बारा मासा लिख्यते ॥ प्रथम दस दल उदय प्रथम चहुं दिसि धावहिं ॥ होत हरित कुमति कपर सब सु धर नर ना भावहीं ॥ १ ॥ महा शुगुति धीर तकि सत संगहि है जाये। आषाढ़ मासा छोडि ते नाम सांद है छाइये ॥ २ ॥ सावन आसन पदुम करि के भवन पर धुनि गावहि। कोटि परम मधम सुरस ऊपर मधुर धुनि गति पावही ॥ ३ ॥ मन पांचों तात आगे ताहि पर चलि दरसना। सुरति डोरी लेनु मनुवां नाम मूलत हिंडोलना ॥ ४ ॥

अंत—चलु दम सजन के गारी। तजु मोह माया ठग करी ॥ पीवह अमी मत ठेला ॥ छकि पगि होत मतवारा। छकि पगि मारग चार्ष ये सत मय प्रीति लगावे ॥ कह दास कबीर पुकारी गुरु चरन सरन बलिहारी ॥ इति श्री ज्ञान की बारह मासी कबीर दास कृत समाप्तः लिखितं राम दास स्व पठनार्थं ॥ संवत १०३० वि० श्री राम जी सदा सहाइ ॥

विषय—ज्ञान की बारह मासी

संख्या १२० हरि भक्ति सिद्धांत समुद्र या श्री कृष्ण मुनि विरदावली, रचयिता—बन सिंह या हितराम ( वृंदावन ) कागज—साधारण पत्र—११, आकार—११ × ६½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ —१२ परिमाण ( अनुष्टुप् )—२०५६, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७२२ = १६६५ ई०, लिपिकाल—सं० १८९६ = १८३९ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री छत्रपति सिंह रईस, कालाकांकर, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—श्री मतेरामानुजायनमः ॥ × × ×

श्री हरि भक्ति सिद्धांत समुद्र विषय ग्रंथ लिख्यत। श्री नमामि परमात्मा कृष्णचंद्र सुख कंद। जग कारण कल्याणमयं निज्यानंद सुछन्द ॥ १ ॥ सकल विघन हरता हरी मंगल करता सोइ। जग भरता धरता सदा सदा मति मन मंगल होइ ॥ २ ॥ कवित छप्पय—वामन आयत वसुदेव देवकी गर्भ भव। जनु घर सेवक सभा पाप किय दूरि भुजा जब ॥ पिर पर के सुख हरन महा सौभा सु मनित सुगर। मन पुर युवती वृंद निरखहि रूपछाये काम सुगर ॥ सांई सदाइ हम कहें सदा, हित चित करि निज मन धरन सकल लोक पंडित चरण, जयति कृष्ण अभरन सरन ॥

अंत—ईई जानि आयो सरन गुन गायो मैंदमति। मन्दो बुरा तउ रावरो। कीजै कृपा कृपाल ॥ जब लगि प्रभु श्री कृष्ण को रहे लोक के माहिं। तबलौं इह हितराम कृत ग्रंथ रहौ सब ठांहि ॥

× × × ×

इति श्री रामहित दास विरचिते श्री राधा वल्लभ चरण कमल प्रासये सुगमो पायो मोक्षाइरीयसी सब शास्त्र सार श्री कृष्ण श्रुति विरदावली ग्रंथ पूरनतावरन अष्टा-दश लपी । ज्येष्ठ कृष्ण चतुर्दश्या रविवार शुभ भवेत् संवत् १८९६ ॥

विषय—श्री कृष्ण की सर्वोपरिता, उनकी भक्ति, वैराग्य, मोक्ष, जीवात्म-तत्त्व, परम प्रेम, नवधा भक्ति, शरणागति, प्रेमाभक्ति, दंपति प्रेमोल्लास, युगल रूप की एकता, वृन्दा-वन माहात्म्य, अष्टसखी, राधावर, गोपियों और राधा की वदना ।

विशेष—( १८ ) पृ० १०९ से पृ० ११० तक—ग्रंथकार के गुरु कुल का वर्णन । उदया चल श्री व्यास उजागर, तहां प्रगटे हरिवंश विभाकर ॥ श्री हरिवंश सु हरि अव-तारू । प्रगट कियो जिन तत्त्व विचार ॥ अननि भजन जुत प्रेम वतायो । मत्र हिन को निस्तार दिखायो ॥ चौरासी पद कीने ऐसे । कहे न पुनि कहि है कोऊ जैसे ॥ जुगल किशोर मंत्र ते आही । और मत्र कोऊ ऊपम नाहीं ॥ स्मरण जाप करें केऊ जन । जुगल किशोर लहै वृन्दावन जिनकै प्रगटे श्री वन चंद । लीला विग्रह निग्य स्वछंद ॥ तिनके सुत भये श्री सुन्दर वर । करुणा निधि अगनित केहुँ गति धर श्री दामोदर सुत कहि तिनके । पार नहीं अगनित गुन जिनके जिन नर नर नातिन को लीनों । अभेदान सवहिन कहुँ दीनो ॥ परम क्रपाल विलास तासु सुत । निज इष्ट साक्षात्कार जुत ॥ अरु जितने गुन है वन माहीं । सारद पारहि पावत नाहीं ॥ अगनित गति दाता सुख दाता । तत्त्व ज्ञाता जग माहिं विख्याता ॥ तिनके गुन श्री हरि के गुन सम । अवर नाहि दूजो कोइ उपम । फते सिंह तिनको भयो अनुचर, मत्र दयो दीनों सिरपर कर ॥ अननि भक्ति दई राधा वर की । त्रास मिटाई जम के घर की ॥ करिके कृपा आपनो जानी । सरना लेत अनुग्रह मानों ॥ तासु कृपा ते भयो उजास । प्रगटत अनुभव वचन प्रगास ॥ श्री गुरु जस उचार वतायो । तातें मैं प्रभु को गुन गायो ॥ कीरत न भक्ति मुखि कलि माहीं । नाम उचारि जगत तरि जाही ॥ मो सौं कहो गाइ हरि के गुन । अरु नित प्रति संतन मुख तें सुन ॥ इह करि जग तरिहै अनयास । लहि है इष्टदेव को पास ॥ सोई वचन मैं लै धारौंहि । हरि गुन कथन भयेउ शिव जिय ॥ तिहि लगि मैं इह ग्रंथ वनायो । जो मत कृष्ण वताओ । इह विधि मैं निश्चय सुवखानी । जो गुरु ग्रंथ सत पर मानी ॥

× × × ×

( २० ) ग्रंथ कर्त्ता का वंश परिचयः—

अति पवित्र सूरज वंस । जिहि जग कीर्ति प्रसंस ॥ तहाँ अवतरे श्री राम । नर निरत लै जिहि नाम ॥ कछवाहि तिहि कुल जानि । धुर धर्म्म क्षत्री पमानि तिहि मध्य सेखौराव । अति सूर धर्म प्रभाव ॥

पृ० १२०—तिहि वंश श्री जगन्नाथ । पुनि रूप जिनकी गाय ॥ संतन कहे उच भक्त । जगु तें भये नहिं आसक्त ॥ तजि संसार जानि असार । व्रज मधि कीन्ह वास विचार ॥ जुगल उपास जिनकै रासि । इह लखि वसे वृंदावास ॥ सिष्ट सलावही जिहि संत । पुनि गुमना सके जुअनंत ॥ तिहि सुनि राम साहि नरेस । जस विख्यात अति देस ॥

मित दातार सूर सुजान। सब जस करत जासु बखान॥ धर्मात्म हरि गुन भक्त। पुनि श्री कृष्ण रामासक्त॥ तिनके फतेसिंह कुमार। जिस हिम एक भक्ति विचार॥ पुनि बुद्ध रच्यो ग्रंथ पवित्र। जामैं कृष्ण भक्ति चरित्र॥

पृष्ठ १२१—ग्रंथ निर्माण काल —

पुनर्वस सु नक्षत्र के, चतुरथ चरण सुठाम। फतेसिंह सु प्रसिद्ध जग, जन्म नाम हितराम॥ नयन[२] नयन[२] रिषि[७] बुद्धि[१] अब्द शुभ अति मंगल जब। पुनि पवित्र बैसाख सुकुल पक्ष तीज भये तब॥ तहाँ प्रगट भयो ग्रंथ कृपा श्री जदुवर की करि॥ पढ़ै सुनै हिय धरैं ताम कुल कोटिक उधरि॥

ग्रंथ के सदैव रहने की प्रार्थना।

संख्या १२१ अक्षरावली, रचयिता—गजाधर दास (मुहामठ, सुलतानपुर), कागज—सफेद, पत्र—४०, आकार—७½ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) १७, परिमाण (अनुष्टुप्) ४२१, पूर्ण, रूप—अच्छा, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८८६ = १८२९ ई० लिपिकाल—सं० १९८५ = १९२८ ई० प्राप्तिस्थान—पं० त्रिभुवन प्रसाद त्रिपाठी, ग्राम—पूरे परान पांडे डाकघर—तिलोई, जिला—रायबरेली (अवध)।

आदि—सवैया—आदि अंत की बात न कोई कहै, सब बीच की बात बताबते हैं। बिच आप किये भरि आप सबै, आदि अंत को भेद न जानते हैं॥ बहु भेष अनेक भए जग में, अपने अपने मत मानते हैं। कहै सत्य गजाधर सत्य मता, विरला कोउ संत पिछानते हैं॥ आयु २ के जायु अचेत भया, महा मोह की नींद मे सोवता है। यह जन्म पदारथ पाय नरा, काहे मूरख बादि ही च्योवता है॥ अस औसर फेर मिलैगा नही, काहे अमृत में विष बोवता है। कहै सत्य गजाधर नाम बिना, आदि अंतहु में सब रोवता है॥

*अंत—संवत अठारह सै छियासी मास जेठ विचारिया। ससि पक्ष तिथि नवमी सुभित शुभ बार बुध निहारिया॥ स्थान तीरथ राज विदित प्रयाग अति सुख कारिया। तहँ ग्रंथ सम्पूरण भयो अक्षरा बली विर धारिया॥ यह भेद अगम महा माया नाम विरतम धारिया। सब ग्रंथ पंथन की मता, अक्षरा बली महँ कारिया॥ त्रैलोक्य की उत्पत्ति यामें कहि दिया विस्तारिया। कहते गजाधर सत्यमत अक्षरा बली निर्धारिया॥*

विषय—योग की रीति से भजन करने की विधि।

संख्या १२२ श्री राधारमण जी के नित्य कीर्तन के पद, रचयिता—गोस्वामी गल्लू जी महाराज, कागज—देसी, पत्र—१४, आकार—१२ × ८ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—११, परिमाण (अनुष्टुप्)—८४०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३० = १८७३ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० रामभद्र पुजारी, ग्राम—झझा बझा, डाकघर—मजगवाँ, जिला—उन्नाव (अवध)।

आदि—श्री राधा रमणो जयति॥ अथ गोस्वामी श्री गल्लू जी महाराज कृत श्री राधा रमण जीके नित्य कीर्तन के पद लिख्यते॥ तत्र मंगला चरण के पद॥ जय जय महा प्रभु जगत वंदन श्री शची नंदन हरे। जय अद्वैत आनंद कंद नित्यानंद मन वांछित करे

॥ १ ॥ जय गौर राधा भाव भूषित श्याम धामल उर धरे ॥ जय पतित पावन दुग्ध नगावन दीन जन अंकन भरे। २। जय सकल ग्राता प्रेमदाता पुलक तन अश्रू झरे। जय कीर्तिनानंद सिंधु निम गन सगुन व्रज ते अवतरे ॥ ३ ॥ जय रूप सनातन जीव श्री गोपाल भट्ट रघु युग वरे। जय वाम चरणन पास सागे मजरी गुण अनुचरे ॥ ४ ॥ जय प्राण धन राधा रमण श्री गोपाल भट्ट जू के लाडिले। जय श्याम सुंदर अधर मुरली वजत तानन आडिले ॥ १ ॥

अंत—फूल डोल चैत्र कृष्ण ॥ १ ॥ श्री राधा रमण झूलत हैं डोल ॥ हेलो मोर परव परवा के रस मय जुगुल किशोर ॥ रूप अमल छाके वाके दोऊ भरि भरि लेत अकोर ॥ कोऊ गुलाल उडावै सहचारि गावैं तानि रस वोर। कोऊ चमर दुलावै सजनी निरखि निरखि तृन तोर ॥ गुण मजरी गुलावी वागो पहिरे छवि नहिं थोर ॥ अखतीज ॥ श्री राधा रमण लाल अखतीज ॥ पहिरे चदन वागो अंग में प्रिया प्रेम रस भीज। १। देत असीस सखी जन जोवत वोवत सुख के वीज ॥ सारग गावैं सुख उपजावैं पावैं सीतल चीज ॥ पलक पवन की करैं परस्पर दोऊ अग पसीज ॥ गुण मजरि जल जंव भरत हैं लेत सेवा सुख रीझ ॥ ३ ॥ इति श्री गोसाईं महाराज गल्ल जी कृत राधा रमण जी के वर्पोत्सव के पद समाप्तम् शुभ मस्तु ॥ असाढ शुक्ला १५ संवत् १९३० वि० जै राधा रमण जी की ॥

संख्या—१२३. वैद्य प्रकाश, रचयिता—गनेसदास, ( लवपुर, लाहौर ), कागज—देशी, पत्र—१६२, आकार—८ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—३८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२६००, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८७४ = १८१७ ई०, लिपिकाल—सं० १९१० = १८५३ ई०, प्राप्तिस्थान—लाला सीताराम वैश्य, ग्राम—सदारपुर, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ अथ वैद्य प्रकाश लिष्यते। पूजौं श्री नरसिंव रवि मम हृदय कमल प्रकास। देह रोगादि रोग छुटकावौ जम फास विघन हरन जग सुप करन एक दंत गज माथ शिव गौरी सुत को नमो सकल शभु गन नाथ ॥ चौ०। प्रथम संभु सुत चरन मनावौं विघ्न दूर कर जग सुप पावौं ॥ पूजौं वहुर सारदा देवी। जिनके चरन कमल नित सेवी ॥ असुन कुमार सेवो धनवंतर। वुध क्षापन कम भवंतर ॥ वेद प्रकास रचो एक ग्रंथ। सेवौं जगत महा सुभ पथ। लवपुर ते जोजन त्रय जान। कान्हा ग्राम नाम इक मान तामें कवी गणेश इक होइ। ब्राह्मन वैद्य कहैं सब कोइ। वागभट्टादि ग्रंथ जिहि देषि। सुश्रुत चरक आदि पुनि पेषि। भाषा सुगम ग्रंथ रच देवे। लोकन हेत जगत जस लेवैं ॥ अथ दूत परीच्छा वैद वुलावन जो घर आवैं। जाके देषि भेद सब पावैं ॥ होवै सुंदर वली प्रवीना। वोलै मीठ होइ आधीना ॥ वैद हजूर भेंट जो धरै। रोगी तौ नीका प्रभु करै ॥ इति दूत परीच्छा।

अंत—इति-संवत कथन—अष्टादश सैह वरप जय वीते विक्रम राज। चौहत्तर उपरंत पै भाषा एह समाज ॥ कृष्ण पक्ष सावनि वदि पड़वा वुधवार लिषो ग्रंथ लवपुर विषै कवि गनेश रिद धार। मद्र देश में पुरी लाहौर। नृप रनजीत सिंह तिहि ठौर। वल

सो जिम जीते सब देस। रच्यो ग्रंथ तिहि राम प्रवेस। रच्यो ग्रंथ तिहि लाहौर ते बार। कोस। कान्हा नाम ग्राम निर्दोष। जो लाहौर ते कुजपुर आइ। मारग में तिहि को सुप पाइ। इति श्री राम सहाइ सुत गनेस दास वीरचिते वैद्य प्रकास ग्रंथ नाम मीमे समुद्देस संवत १९१० फाल्गुन मासे कृष्ण पक्षे तिथौ पंचम्याम भृगुवासरे पुस्तक अवाहर लाल देव बकपुर ग्राम बासी लीपते प्रापमी अंबाला सुभ सोमसु जो पढ़ई अथवा चिकित्सा करइ सो फल पावै ॥ इति शुभम् ॥ राम राम राम सीताराम सीताराम ॥

विषय—वैद्यक

संख्या १२५ ए. परतत्व प्रकाश, रचयिता—गनेस जी ( आगरा ) कागज—देशी, पत्र—३०, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१७० रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९२८ = १८७१ ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा मनोहर दास, ग्राम—कक्कोरा डाकघर—सवाई, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ पर तत्व प्रकास लिक्यते ॥ ब्रह्मादिक सब देवता जिनको करत प्रणाम। सो शिव सुत मेरे करौं सबही मन के काम ॥ जाके गुण गण गनतहू सेष न पावत पार। सो सिव सुत पर ब्रह्म है सब देवन को सार ॥ संस्कृत शब्द अपार अति भाषा कहूं बनाइ। देहि सुमति कै जिव समुझि कै भव सागर तरि जाई ॥ जगन्नाथ जाको गुरु ताको नाम गनैश। रामचंद्र सुत परम अब सो प्रसिद्धि सब देस ॥ ताने भग मैं यह रच्यो भाषा मत क हेत ताहि प्रसिद्धि करौं कहे आसा जीव सचेत ॥ माथुर जाति सुबुद्धि अति सावक दास प्रसिद्धि ताके श्रय बेटा भये जाके अतिही रिद्धि ॥ ताको मध्यम पुत्र शुभ भय्या सब कोई नाम। सो गनेश पति के चरण शरण गयो सुख धाम ॥ जैसे ब्योहारी सकल जिस दिन निज ब्योहार मन लगाइ के करत है तिम तुम ब्रह्म विचार ॥ परम आत्मा ब्रह्म नित्र एक अखंड अपार। ताके बिन जाने कोउ नहीं होत भव पार ॥

अंत—ग्रंथ अलौकिक यह रच्यो पर को तत्व प्रकास ॥ पूरण कृपा जापै भई सो जानै हरिदास ॥ सूहे वाली जा गली नगर आगरे बीच। तहाँ बैठि के यह रच्यो सोध्यो कहि है मीच ॥ इति श्री परतत्व प्रकाश ग्रंथ गनेस कृत समाप्त। लिखा रामदयाल अगरवाल सिवपुर कवार वदी ७ मी संवत् १९२८ वि०

विषय—भागवत के छठे स्कंध का संक्षेप

संख्या १२५ बी. परतत्वप्रकाश, रचयिता—गनेस जी ( आगरा ) कागज—देशी, पत्र—३२, आकार—९ × ४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१२ परिमाण ( अनुष्टुप् )—१५०, खंडित। रूप—नवीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३० = १८७३ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० दीनानाथ मिश्र, ग्राम—फतेहपुर चौरासी, डाकघर—सफीपुर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि-अंत—१२४ ए के समान। पुष्पिका नहीं है।

संख्या १२५ ए. बुद्धि विलास, रचयिता—गनेसप्रसाद ( फर्रुखाबाद ), कागज—विदेशी पत्र—७२ आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—

१६०५, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य। लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९२८ = १८७१ ई०, प्राप्तिस्थान—प० गिरिजा शंकर, ग्राम—मोतीपुर, डाकघर—अलीगज, जिला—खीरी।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ बुद्धि विसाल लिप्यते ॥ प्रथम सुमिरि गणपति चरण कृत नवीन इतिहास। वार वार वानी मुमिरि वर्णों बुद्धि विलास ॥ १ ॥ आदि शक्ति महिमा अमित ध्यावत सुर तैंतीस शिव रानी जननी जगत करौ बुद्धि वकसीस। सोरठा। वाल्मीक रिषि व्यास सूरदास तुलसी सुजन। वदो केशवदास आदि सकल कवि सुमिरि मन। वदौ हितहरि वश गुरु पद कोमल कज सम। पुनि महिदेव प्रसंस करौ कृपा मन पर परम। कुडलिया ॥ राधा कृष्ण अनंत यश धरत सदा शिव ध्यान। ब्रह्मा सुर सनकादि मुनि भापत वेद पुरान ॥ भापत वेद पुरान युगुल वैंकुठ निवासी। तारे पतित अनेक नाम जिनको अवनासी ॥ कहैं गनेश प्रसाद मिटे सिगरी भव वाधा। कृष्ण कृष्ण दिन रैंन रटौ मन राधा राधा ॥ कवित ॥ शहर फरुर्खावाद काशी के समान शुभ वहत निकट सुरसरि सुपदाई है ॥ राज महंत संत वेद व्रत विस जप तप दान सनमान अधिकाई है ॥ मदिर महेश रिद्धि सिद्धि है हमेस गुण गाव गणेश लघुमति कविताई है ॥ भक्ति उपजावन वसत नर पावन वजार मन भावन विविध छवि छाई है ॥

अंत—॥ दो० । विटप कल्प जमुना निकट श्री वृन्दा वन धाम। निरपि निरपि दुति जुगुल मनोहर लजत कोटि रति काम चद्र जुग भामिनि सकल चकोर ॥ हिंडोला झूलत युगुल किशोर ॥ ३ सवन में सोहै वनवारी। अमित छवि श्री राधा प्यारी ॥ परस्पर सुख समाज भारी ॥ मुदित मन हैं सखिया सारी ॥दो० श्री हित प्रीतमलाल सुत पद पकज धरी ध्यान। गावैं दास गनेस देहु प्रभु जुगुल भक्ति वरदान। कृपा करि हेरो लोचन कोर ॥ हिंडोला झूलै युगुल किशोर ॥ इति श्री बुद्धि विलास गणेश प्रसाद कृत संपूर्ण संवत् १९२८ वि० श्रावण शुक्ल पंचमी।

विषय—गणेश वंदना। ख्याल गंगा जी का, आंखों का, कूंचे का, राम जन्म, कृष्ण जन्म, मंदोदरी का, चीर लीला, वारह मास्या, रावन मदोदरी, आदि राम वा कृष्ण आदि की लीला लावनी आदि में वर्णन ॥

**संख्या १०५ वी.** राग रत्नावली, रचयिता—गणेस प्रसाद ( फर्रुखावाद ), कागज—देशी, पत्र—९६, आकार—१० × ८ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१५०८, पूर्ण। रूप—साधारण, पद्य। लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९३६ = १८७९ ई०, प्राप्तिस्थान—प० गिरिजाशंकर, ग्राम—मोतीपुर, डाकघर—अलीगंज, जिला—खीरी।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ राग रत्ना वली लिप्यते ॥ मंगला चरन लावनी रंगत मोहनी ॥ विदित लवोदर जग वदन। भजो गणपति गिरिजा वंदन॥ सीस राजत मणि मुकुट विसाल। तिलक केसर को सोभित भाल ॥ कुटिल भृकुटी जुग नैन रसाल। लसत उर नव रतनन की माल। दो०। गज आनन कुंडल श्रवण अरुण अधर छवि अंग। एक दंत सोभा अनंत लखि लजत अनेक अनंग ॥ अंग राजत विभूत वंदन। भजो गणपति गिरिजा नदन ॥ कपोलन पर घूंघुर वारी। जुगुल अलकै झलकैं कारी ॥ फवन पीतावर की प्यारी।

मुदित मन धारि भुजाधारी ॥ तामेंई थेई गिरत निरत करत गन राज छम छम छम छम झन न ना ना ना ना धम चौरासी रहे बाज ॥ छगी सब संग साज चप कन ॥ नमो गणपति गिरिजा नंदन ॥ गदा धाम सोहे पानि त्रिसूल ॥ हरत दीनन के मिस दिन सूल ॥ सकल सुख दायक मंगल मूल करत भक्तन की अर्ज कबूल ॥

पुष्पिका—इति श्री राग रत्नावली संपूर्ण समाप्तः लिख्यतं रामदयाल पांडे फाल्गुन बदी ३ संवत १९६६ वि० ॥ श्री राम राम राम

विषय—भागवत दशम की कृष्ण अवतार आदि रसकेली आदि में भाषा का गाया

संख्या १२६ ए. गंग पचीसी, रचयिता—गंग कवि, कागज—देशी, पत्र—१०, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२१, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२००, पूर्ण । रूप—प्राचीन, पद्य । लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८२६ = १७६९ ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा शिवपुरी, मुहल्ला काश्मीरी, लखनऊ ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ गंग पचीसी गंग कवि कृत लिख्यते ॥ भूतनाथ भव भीत विदारण भव भुज गाधि पहारं । जय जूट गंगाधर रजन धरा धर विकसत गारं ॥ कलित कलाधर ककसता इक गल कलि कस्तुभ विहारं । सांभू सांभु सदा सिव संकर मधुर चारं चारं । १ । काशी नाम चरण शरणागत अभिमत दुख विदारं । शशि सेखर सिव सिवद सिवाकर सम दम दमन सुदारं ॥ भैरव भुजग विभूषित भूषित भुजला दिय भवदारं । भवानंद भतारण शंकर मधुरे चारचारं ॥ २ ॥ गंग पचीसी मैं कहीं गौरि गणेश ध्याइ । सिव विरंचि को सुमिरि के रघुनंदन चितु लाय ॥ भूषन बरनन मैं करी सब सुमिरो चितु लाइ । धर्म विराजै अंग मों सकल पाप कटि जाय ॥ अर्ज करी महाराज सों चरण पकरि सिर नाय । भव सागर मोहि पारकर अपनी नाव चढ़ाइ ॥ छंद । पायन पीत पाग पोस कसि किंकिनी हीरा जड़े । जामा दुसाला पीत ओढ़ी रंग कुंकुम के परे । दोउ हाथ पहुँची मुद्रिका भुज भग लगो सब जग मगे । एक हाथ माभिन विराजै माल मोतिन की गरे मोती कंठीरें प्रथ्व मूले सुहाई कपोलन के तरे । कास अबिर गुलाल सोभित श्याम सिर चीरा पर । सुर सिद्धि की यह संपदा है मधुर सब देखत भर । एक कर कलित को कर गहे एक कर राखे गरे । सेस छवि नहिं जात बरनत अमल कविजन हैं परे ॥ अब गंग साहेब सरन आये सात जन्म के पातक हरे ॥

अंत—दाय हमारे तुम्हारी कृपा ते दौलति है तुम्हरे घर की । वृषभान के भौन सो कौन कमी जो है तेरे मुखे बड़ी कोमली की । चाकर हौं बिन दाम लिये कहा चोरि हौं सगरी नगरी की ॥ तुम चारक नाटक कोटि करौ मुरली तौ परी गहने दुकरी की ॥ तुम बंसी हमारी हमैं दिखरावो तुम्हारे मैं भूषन हाथ मिलावौं ॥ अपने कर सो तुम थामे रही अपने मुख सों मैं नेक बजावौं जैसी बजी यहि बाग के बीच मो तड़ाग के तीर की तान सुनावौं । जैसी बजी ही कदंब की छाह मो वैसीही राधिका आजु नचावौं ॥ जानत हौ मंजुरी बसियो और मन चाह कै मोहि नचावौं । कोऊ बावरी है सगरे ब्रज मैं मृग पालन के घर दर फिरावौं ॥ तोरहु सखा कदंब के पात अबै दधि माखन हाथ पचावौं ॥ वृषभान की सौंह करौं सिर को पै बिना दुकरी मुरली न दिखावौं ॥ दो० । तन मन सो दाया करी

वेद्र मे कृष्ण मुरारि । राधे जू के झपट के बांह दई गल डारि ॥ राधे जू के कंठ मों बांधी अपने हाथ । तिहिं पाछे दुलरी मिली चलो हमारे साथ ॥ प्रभु पीतावर मे छोरि कैं राधे दोट कर लीन्ह । एक सपी सो मागि के प्रभु को मुर्ली दीन्ह ।. उन दुलरी पाई आपनी उन मुरली पाइ आप । कहत सुनत पातक हरे कटे अंग के पाप ॥ सुभं भुयात ॥ सवत् १८२६ वि० आपाढ़ मासे शुक्ल पक्षे चोयस्यां ॥

विषय—श्रीकृष्ण का राधा की दुलरी चुराना इस पर से राधा का श्रीकृष्ण की मुरली चुराना, दोनों का झगड़ा पश्चात् दोनों का चोरी की वस्तुएं लौटा देना ।

**संख्या १२६ बी.** गंग पचीसी, रचयिता—गंग कवि, कागज—देशी, पत्र—१०, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ट)—२४, परिमाण (अनुष्टुप्)—२१०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १८६८ = १८११ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री राय लाल जी, ग्राम—रसुआपुर, डाकघर—धौरहरा, जिला—सीतापुर ।

आदि—१२६ ए. के समान ही, केवल, प्रथम छंद (भूतनाथ · वारंवारं) नहीं है ।

अंत—इति श्री गंग पचीसी दुलरी मुरली का झगड़ा संपूर्ण समाप्त ॥ लिपा वेनी माधौ शुक्ल नेरी जिला सीतापुर तिथि सप्तमी श्रावण कृष्ण पक्ष सवत १८६८ वि० ॥

**संख्या १२६ सी** गग पचीसी, रचयिता—गंग कवि, कागज—देशी, पत्र—१०, आकार—६ × ४ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ट)—२२, परिमाण (अनुष्टुप्)—१४०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य । लिपि—नागरी, लिपिकाल—१८७४ = १८१७ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री शिव नोम सिंह, ग्राम—रामनगर, डाकघर—मल्लापुर, जिला—सीतापुर (अवध) ।

आदि—१२६ बी. के समान ।

अंत—इति श्री गंग पचीसी गंग कवि कृत संपूर्ण समाप्त. सुभंभूयात संवत् १८७४ आसाढ़ मासे शुक्ल पक्षे चौथ बुधवासरे ॥

**संख्या १२७ ए.** लगडी रंगत (लावनी), रचयिता—गंगादास साधू, कागज—देशी, पत्र—१, आकार—१० × ६ इञ्च, पंक्ति (प्रति पृष्ट)—३२, परिमाण (अनुष्टुप्)—२३, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९२४ = १८६७ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री राम अधार मिश्र, ग्राम—नगर, डाकघर—लखीमपुर, जिला—खीरी (अवध) ।

आदि—श्री गणेशायनम अथ लंगडी रंगत की लिप्यते ॥ राग लावनी ॥ नेह करो मति नारी से नारी में नप सिप कपट भरा । राजा भर्तरी जोग लेके जंगल का राह धरा ॥ टेक । सोम नाम इक ब्राह्मण था वो ऊजन नगरी का वासी । गेह त्यागि के गया वो वन को वन के सन्यासी । प्राणायाम चढ़ाय समाधी खैंच गया वो तौं खासी । देख तपस्या हो गये उस पे अविनासी ॥ नारद जी ने अमृत फल इक लाय के उसके हाथ धरा राजा भर्तरी जोग ले कै जंगल का राह धरा ॥ १ ॥ अमृत फल कूं देषि विप्र ने अपने मन में सोच किया । मेरे लायक नही है जाय भूत कूं भेट दिया ॥ सो फल लपि भर्तरी भूप का अंतर

से हुलसा सु दिया। उसी समय में अपनी प्राण पिया ढूं सुला लिया। इसकी तुम का आदु सुंदरी ये अमृत फक रस का भरा। राजा भर्तरी जोग लैके जंगल का राह धरा॥

अंत—जिसको मैं दिन रैन चाहीं उसके चित चर्वेदार बसा। चर्वेदार का चित चपल चातुर गणिका से फंसा। उस वेश्या बेवकूफ का दिल मेरी दोस्ती परमयाम बसा। मुझको तो अब आकर वैराग्य रूप अजगर ने डसा। धिक रानी वेश्या औं नर धिक काम मोह विकार परा-राजा भर्तरी जोग लैके जंगल का राह धरा॥ ऐसा कर विचार राजा ने असार सब संसार तजा जाकर बन में मजा तन मन से सीताराम भजा॥ श्री रामानुज संप्रदाय गुरु तुलसीदास चरणों की रजा साधु गंगादास ने इस लोक ऊपर प्याल सजा। जो कामिनि से बचे जगत में उसका अंतःकरण ठरा—राजा भर्तरी जोग लै कर जंगल का राह धरा॥ इति साधु गंगादास कृत संगाी रंगत लावनी सम्पूर्ण समाप्तः लिखा सिरोमणि लाल वैश्य विर्धाली निवासी संवत् १९२४ वि०॥

विषय—राजा भतरी के जोग लने का वर्णन

संख्या १२७ बी पद लावनी, छंद चौपाया रचयिता—गंगादास साधू कागज—देशी, पत्र—२ आकार—१०×६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१२, परिमाण (अनुष्टुप्)—४२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य। लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री राम अपार मिश्र, ग्राम—ग्रामनगर, डाकघर—कसीमपुर, जिला—खीरी।

आदि—श्री गणेशायनमः॥ अथ राग लावनी छंद चौपाया लिप्यते॥ जयति जयति जय जयति जयति जय जय जय रामानुज सुकृत पाई। जयति पति जय जय जग ईश्वर जय जग कारण करुणाई॥ टेक। श्री असमदेशिक गुरु श्री रामानुज निज जन पाई॥ जगत जननी पतिराजय तन करि कृत सुबोध कृत जग जाकम्। जिहि जिहि जुग विगमत सुधर्म जग होइ अधर्म रूप विकराकम्॥ तब तब प्रगट स्वधर्म नाशिजन धर्म उथापित तब काजम्॥ निज आश्रित तिहि दैत अभयपद दुष्ट समूहन कई काजम्॥ जयति जयति जय जयति जयति जय जय रामानुज सुकृत पाई १॥

अंत—मध्य भर्ग आनंद करन अति मंजुल सम कोमल चरणम्। परम मंत्र उपदेश करत भव भीत सु जन आवत धारणम्॥ श्रुति विचार आचार निरत अमचार मार ततक्षण हरणम्॥ श्री गुरु तुलसीदास पद आनन्द विजन पोषण भरणम्॥ भूरि भाग्य गुरु देव मिले श्री रामानुज मंगल करणम्॥ इति श्री राग लावनी छंद चौपाया साधू गंगादास कृत संपूर्ण समाप्तः॥

विषय—गुरु रामानुज की स्तुति

संख्या १२८. सत्यनारायण कथा, रचयिता—गंगाधर शास्त्री (आगरा) कागज—देशी, पत्र—१८, आकार—८×६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—६ परिमाण (अनुष्टुप्)—१६०, पूर्ण। रूप—प्राचीन, गद्य। लिपि—नागरी रचनाकाल—सं० १८५७ वि०, लिपिकाल—सं० १९२१ वि०, प्राप्तिस्थान—पं० सहजराम, ग्राम—सिप्पुर डाकघर—औरंगाबाद, जिला—सीतापुर।

आदि—श्री गणेशाय नमः॥ सत्य नारायण स्वामी तिनकी अस्तुति करत हूं॥ कैसे

है सत्य नारायण नवा भोज नेत्र नवीन कमल मे नेत्र जाके लक्ष्मी जी महित चार भुजा धारण किये सुंदर है शरीर जगत जो सन्सार ताकी रक्षा के करन हारे दैत्यन के नाश करता ऐसे जो सत्य नारायण तिनको नमस्कार करत हू ॥ श्री राम चद्र लक्ष्मण करके महित सीता करके युक्त करुणा सहित सात्विक है सुभाव जिनको ऐसे रामचंद्र वैदेही जो सीता तिनको पद्मावत ऐसो जो मुखारविंद ताके ऊपर भवर लुभाय रहे है ॥ ऐसे सीता जी सहित पौलस्त के सहार कर्त्ता ऐसे जो रामचंद्र तिनको नमस्कार करत हू ॥ वंदे नमस्कार करत हूं ॥ कैसे रामचंद्र के चरणारविंद कमल रूपी हे स्वदेवतान में श्रेष्ट है भक्तन पै कृपा करनहारे शत्रुघ्न भरत हनुमान इनकाके सेवित हैं रामचद्र ॥ ३ ॥

अंत—जो या रीति से सत्य नारायण की पूजा करेंगे सो या लोक में सुख भोग करेंगे जव मृत्यु होयगी तव मृत्यु लोक मे विष्णु लोक में जांयगे सर्वदा सुखी रहेंगे प्रभु भक्त के वस हैं सव घट वासी हैं प्रत्यक्ष हैं सत्यनारायण की पूजा कोई करो स्त्री व पुरुष सव को श्रेष्ट है सव कामना सिद्धि होयगी औ जो कथा सुनैगे तिनकी विष्णु रक्षा करेंगे और विष्णु को वहुत प्यारे होंयगे ॥ और सर्व देवतान के देव श्री सत्य नारायण की कृपा से सव वस्तु सुगम रही आवेगी और या कृत्य के वरावर कोई अैसा यत्न नही है या प्राणी को याने श्री सत्य नारायण प्रत्यक्ष फल देंगे ॥ इति श्री सत्यनारायण कथा भाषा समुच्चय पंचमो ध्याय समाप्त. लिखत नाथूराम शर्मा सवत् १९२२ वि चैत्र शुक्ल पंचम्याम ॥ राम राम राम राम राम ।

विषय—सत्यनारायण की कथा का संस्कृत से भाषा में अनुवाद ।

**संख्या १२९** कमरुद्दीन खा हुलास, रचयिता—गंजन, कागज—देशी, पत्र—५२ आकार—१२ × ८ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ट )—२८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१०६७, पूर्ण । रूप—नवीन, पद्य । लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७८५–१७२८ ई०, लिपिकाल—सं० १९४६ = १८८९ ई०, प्राप्तिस्थान—प० कृष्ण विहारी मिश्र, मु० नयागाँव, माडेल हाउस, लखनऊ ।

आदि—श्री गणेशाय नमः । छप्पै । करहि प्रथम मगलन वहुरि यहु बुद्धि प्रकासहि । जगत सुजश कहँ देहि नाम मुख लेत हुलसहि ॥ सिद्धि सिद्धि कहँ करहि ठरहि थोरेहि गुण निजुजन । मान देहि अति सुजन का न मानहि भूपति मन ॥ सकर सपूत सुख दाय कुँवहित्त असरन कहँ अनि सरन वह भाग राग गंजन सुकवि हितहि धरयो गनपति चरन ॥ १ ॥ जमुना वर्णन कुंडलिया ॥ जमुना वहैं गंभीर अति सुखद महा दुहु कूल । कमल मुखी तह न्हाति हैं नर नारी अनुकूल ॥ नरनारी अनुकूल फूलफल चारौ पावैं । प्रातहिं सजि श्रृंगार धाम ते तठ कह धावैं ॥ धावैं सव सहवास सची सुर पुरते कमुना । रिद्धि सिद्धि सुख लहे जहां ढरवे कहं जमुना ॥२॥ अथ नगर वर्णन कवित्त ॥ दिल्ली कोसो दरखु नगर वुकवेर हू के दिल्ली कैसो सुख न सुरेसै सुख दाई है ।

अत—अथ नायक के आइवे को सगुन लेइ यथा । कवित्त । अंगन छीन फिरैं अंगना कहू नेकु न भामिनै मौन सुहावै । गँजन जू चितवै चहुँधा पिय की अति ही सगुनै

चित करै ॥ हाव उद्यम के नोकरतियों पिय आवहिगे तिय काग उड़ावै । कंगन पीची छकर उड़ै मुर्तो पच्छिउ प्रेम निछावर पावै ॥ १६ ॥ अथ कवस छरी ॥ चौंसठि कला प्रवीन चौदही विद्या जानै । सुंदर सुघर उदार रुप सब के मन मानै । स्वामि काज अनुराग जसी अति तेज बढ़ी है ॥ रस निधान गुन धीर बड़ो जग माह बढ़ी है । सुनि सुजान मरदान मनि आजम उजीर सब जग कहइ । कमरुदी पान नवाब सों अष्ट सिद्धि गंजन कहइ ॥ १२७ ॥ इति श्री सुकवि गंजन विरचितायां कमरुदी पां हुलास संपूर्णम् ॥ दोहा ॥ रस[६] सुति[४] निधि[९] ससि[१] अप्द सुभि साधि सुदि भादौं मास । स्वहित लिख्यो गिरधर सु कमरुद्दी षान हुलास ॥ १ ॥ लिपि कृत युगुल किशोर मिश्रेण ।

*विषय—नाव भेद तथा रस भेद का विवरण तथा मुहम्मदशाह बादशाह के वजीर* कमरुद्दीन खाँ की प्रशंसा ।

संख्या १६० ए. विरह बरनन बारामासी, रचयिता—गजराम, कागज—साधारण, पत्र—१, आकार—६ × ४½ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१२ पूर्ण रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी प्राप्तिस्थान—पं० चंद्रिका प्रसाद भट्ट, ग्राम—सर्कासी, डाकघर—माइगांव, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध ) ।

*आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ विरह बरनन बारामासी प्रारम्भ ॥ कहाँ हूँ हरी* सियाराम लछमन हूँ । तैसे पाछाइ दियो कित बनहूँ ॥ पहला महीनारी अगा चैत्र का मासा ॥ केकई कहे सुनु राजा ॥ राम लछमन जी भेज दैवो बनवासा ॥ मांगो धारा बरस के पासा ॥ करैं राम जी भरत सत्रुघन कासा ॥ सब पूरे मन की आसा ॥

अंत—॥ दोहा । गजराम कहता गुनी, पीते तेरह मास । सीखै गावै औ सुनै, स्याने हावै बैकुंठें बास ॥ मैं वर ती जी भई तरसैं मन धन हूँ ।' १२ ॥ सै मैं ॥ इति श्री राम बनोवास विरह बर्नन बारामासी संपूर्णम् ॥

विषय—( १ ) पृ० १ से १२ तक—चैत्र से फाल्गुन तक—बारहो महीने की ऋतुओं के कष्ट के संबंध से कौशिल्या द्वारा राम के वियोग का वर्णन ।

संख्या १६० बी रामविरह बारामासी, रचयिता—गम्भूराम, कागज—देशी, पत्र—१, आकार—६ × ५ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११ परिमाण ( अनुष्टुप् )—४८, पूर्ण, रूप—नवीन पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री शिव सिंह सेंगर पुस्तकालय, *ग्राम—काँठा, जिला—उन्नाव।*

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ राम विरह बारामासी लिप्यते ॥ ( इसके बाद १६० ए के समान । )

अंत—इति श्री राम बनवास विरह बर्नन बारामासी संपूर्ण समाप्त ॥

संख्या १६१ रागमाला, रचयिता—गरति प्रभ, कागज—मोटा, पत्र—१, आकार—८ × ६ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१०४, पूर्ण, रूप—प्राचीन पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८५५ वि०, लिपिकाल—सं०

१८५५, वि०, प्राप्तिस्थान—लाला दिलसुखराय, ग्राम—महोली, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—अथ राग माला लिष्यते ।। श्री गणेशायनमः ।। दोहा ।। अथ भैरों राग का स्वरूप वर्णन ।। भैरों शिव छवि सिर जटा श्वेत वसन त्रिय नैन । मुंडन की माला गरे सिंह रूप सुख दैन ।। कवित ।। शिव मूरति भैरों को भाव धन्यो त्रिय नैन सुमुंड की माला गरे । पट स्वेत सबै तन में पहरें हिरदे भगवान को ध्यान धरें ।। तिरसूल विराजत है कर में सब भामिनी की मति लेत हरें ।। मुख छाव लगी युति दूनी भई चित चाहन में छवि जात छरें ।। दोहा ।। अथ भैरों की रागिनी भैरवी को स्वरूप ।। शिव पूजत कैलाश परि दोऊ करन में ताल । श्वेत चीर अंगिया अरुन रूप भैरवी बाल ।।

अंत—सारंग के सुर सों मिलै करो गौंड़ का ज्ञान । तामें पूरो पूरवी राग पूरिया जान ।। आमे जी ये राग हैं कहैं गरति जन गाय । भेद राग अरु रागनी ए सब दिये वताय ।। राग ६ रागनी २० राग रागनी ३६ ये मिलि के आमेजी राग रागनी ९६६ मियां तानसेन गाई सवत् १८५५ चैत्र वदि २ शुक्रवार इति ।।

विषय—राग रागनी वर्णन ।

**संख्या १३२.** गंगाष्टक, रचयिता—गरीबदास, कागज—देशी, पत्र—२, आकार—६ × ३ इंच, पूर्ण, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२८, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—१० विश्वनाथ, ग्राम—कैमहरा, डाकघर—लखीमपुर, जिला—खीरी ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ।। अथ गंगा अस्तुति लाला गरीबदास कृत लिष्यते ।। प्रथम नाम महात्म अष्टक ।। छंद । घनाक्षरी ।। देव द्रुम चिंता मनि आस जियते वहाउ याही इष्ट देव के सहित श्रद्धा सीस नाऊ ।। याही को भजन मन अन छाड़ि आन भाउ याही को सनेह सुधा चप |के चपक नाउ ।। रैन दिन रसना सों याही की रटन लाउ जो पै मूढ़ चाहति है सुष को सबै बनाउ ।। भव सिंधु तारिवे को नाहीं दूसरो उपाव । छूटि एक गंगा जगदंबा जू को नाम नाउ ।।१।।

अंत—गंगाजू के नाम के महात्म को अष्टक जो श्रद्धा जुत प्रेम भाउ पढ़ै और पढ़ाइहै ।। दीनता दुरासा दुर्मति ताकी ह्वै है दूरि ज्ञान सूर तेज मोह तम को नसाइ है ।। सिद्धि सुप सपदा सो सहज करैंगो भेट पाप ताप दहि दाप देह सो वहाइकै ।। कठिन कराल जम जालन फसेगो क्योहूं नाम के प्रसाद ते परम गति पाई है ।। इति नाम महात्म गंगा जी की अष्टक समास ।।

विषय—गंगा जी की महिमा ।

**संख्या १३३ ए.** काव्यामृत प्रवाह, रचयिता—गौरीशकर भट्ट (मसवानपुर), कागज—देशी, पत्र—२३४, आकार—६ × ४ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—२३४०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९५१ = १८९४ ई०, प्राप्तिस्थान—ठाकुर नरेससिंह, ग्राम—भज्जूपुरा, डाकघर—महमूदाबाद, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ।। अथ काव्यामृत प्रवाह लिष्यते ।। प्रथमांक श्री रघु

गाय नायक ॥ मंगल चरण ॥ दोहा ॥ एक रदन करिवर बदन विघन हरन सुख कंद । सिद्धि सदन मंगल करन जै जै गिरिजा नंद ॥ १ सवैया ॥ एक ही दंत अनंत लिये छबि चंद लिलार में धारन हारे ॥ गौरी के गोद विनोद करैं बहु भेद जसी के पसारन हारे ॥ मोदक कै हित कै नितही कलिकै के सुकाज संभारन हारे । होहु सहाय गजानन जू जे घने विघने के विदारन हारे ॥२॥

अंत—प्रेम विन्दु बिन जो हियो सो यों रसिक दुरूह । बिना मुहर को समय ज्यों दफ्तर का मंजूह ॥ प्रेम पियाला पी छके तेई हैं हुसियार । जे माया मद सों भरे ते बूड़े मझधार ॥ जहां सुजस तहं प्रीति है । प्रीति तहां सुख और ॥ जहां पुष्प तह बास है जहां बास तहं भौर ॥ चारि वेद को सार यह सुनि राखौ सब कोय । ढाई अक्षर प्रेम के पढ़ै सो पंडित होइ ॥ इति श्री काव्यामृत सम्पूरण समाप्त लिखतं रामऔतार भट्ट संवत १९५१ वि० ॥ सवैया । श्री रघुनंदन गोकुल चंद के मोद विनोद के भाव को लीन्हो । काव्य षटौ रितु जोग वियोगहु वीर रसौ को कछू भरि दीन्हो । बीन नवीन प्रवीन कबीन को और कवित्त हिये मह चीन्हो । आनंद सी हित सज्जन के काव्यामृत संग्रह शंकर कीन्हो ॥ दो० हरि जस रसिक सुजान हित लिख्यो ग्रंथ चित धारि होय शब्द जो दोष कुछ लीजौ सुमति संभारि ॥

विषय—अनेक कवियों की सरस रचनाओं का संग्रह

संख्या १३३ बी. सांगीत रत्नाकर, रचयिता—गौरी शंकर भट्ट ( मसवासपुर, कानपुर ) कागज—देशी, पत्र—१०६, आकार—९ × ४ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१०५१, पूर्ण, रूप—साधारण पद्य लिपि—नागरी रचनाकाल—सं० १९२८ = १८७१ ई०, लिपिकाल—सं० १९४० = १८८३ ई० प्राप्तिस्थान—पं० देवी प्रसाद शास्त्री, ग्राम—सकरिया, डाकघर—महोली, जिला—सीतापुर ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ सांगीत रत्नाकर लिख्यते प्रथम भाग ॥ १ ध्वनि प्रभाती ताल दुमताला ॥ ( समय प्रातः काल ) जय जय गनराज देव भवन सुख कारी । शंकर सुत सिद्धि सदन सुंदर गज राज बदन दीनबंधु एक रदन कोटि विघन हारी ॥ शोभित शशि भाल भाल राजत गज मुक्त माल दृढ़ दंड वक्र विशाल संतन हित कारी ॥ वंदत नित प्रति सुरेश गावत गुन गन महेश ध्यावत तव नाम शेष महा सुख कारी ॥ मोदक प्रिय मोद करन सुयश भरन विपति हरन तुव उदार चरन शरन शंकर बलिहारी ॥१॥

अंत—अब होत दीन दीनबंधु के पुकार मैं ॥ लीजै उबार नाथ परो दुख धार मैं । कीन्ही न बार बार मै भरी पुकार मैं । कीजै न देर देर कहौं बार बार मैं । दीजै ललित को दान दया दीक्षि छंद मैं ॥ कीन्हों न प्रेम क्षेम जानि रामचंद मैं ॥ कार्तिक बदी ३ संवत १९२८ वि० लिखा रामसुख अवस्थी संवत १९४० वि० ॥

राम राम राम राम राम राम राम ॥

विषय—हर दिन और हर समय के गाने योग्य राग रागिनी ।

संख्या १३४ ए. स्वप्न पचीसा, रचयिता—घनश्याम राय, कागज—देशी पत्र—१२, आकार—१० × ६ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२६ परिमाण ( अनुष्टुप् —६००,

पूर्ण, रूप—प्राचीन, गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९१० = १८५३ ई०, प्राप्ति-स्थान—प० सिवकंठ तिवारी, ग्राम—बरगदिया, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ स्वप्न परीक्षा घन श्याम राय कृत लिष्यते ॥ यह बृहस्पति जी ने स्वप्नाध्याय कहा उसके फल भाषा में शुभा शुभ वर्णन करता हूँ। जो सुपना रात्रि के पहिले पहर में देषै तौ उसका फल एक वर्ष में होय औ जो दूसरे पहर में देषै तौ उसका फल छ महीने में होय और तीसरें पहर में देषै तौ उसका फल तीन महीने में होय और जो चौथे पहर में देषै तो उसका फल एक मास में मिले ॥ और जो प्रातः काल सूर्योदय में देखै तौ उस दिन में फल होय इस प्रकार समय को विचार के शुभाशुभ फल को समझना चाहिये ॥

अंत—इति श्री बृहस्पत्यादि कृत स्वप्नाध्यायी की भाषा स्वप्न परीक्षा वनश्याम राय कृत सपूर्ण समाप्तः कार्तिक शुक्ल चौथ संवत १९१० लिषत अवध लाल ने ॥

विषय—( स्वप्न में देषी हुई चीजों के शुभाशुभ फल का वर्णन ) ॥

**संख्या १३४ बी.** स्वप्नार्थ चिंतामणि, रचयिता—वनस्याम दास, कागज—देशी, पत्र—३२, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—९, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२००, पूर्ण, रूप—प्राचीन, गद्य। लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १९२८ = १८७१ ई०, लिपिकाल—स० १९३० = १८७३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री राय लाल, ग्राम—रसुआपुर, डाकघर—धौरहरा, जिला—खीरी ( अवध )।

आदि—१३४ ए से अभिन्न।

अंत—इति रस्तु श्री इति श्री बृहस्पत्यादि कृत स्वप्नार्थ चितामणि भाषा वनश्याम दास कृत सपूर्णम् कार्तिक शुक्ला ४ संवत् १९३० वि०।

विषय—स्वप्न के शुभा शुभ फल का समय के सहित वर्णन ॥

**संख्या १३४ सी.** स्वप्नार्थ चिंतामणि, रचयिता—वनस्याम राय ( आगरा )। कागज—देशी, पत्र—३०, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३२०, पूर्ण। रूप—साधारण, गद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२८ = १८७१ ई०, लिपिकाल—स० १९३४ = १८७७ ई०, प्राप्तिस्थान—प० श्रीकृष्ण दूबे, ग्राम—शिवदत्तपुर, डाकघर—नरताल, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—१३४ ए के समान।

अंत—इति श्री बृहस्पत्यादिकृत स्वप्नार्थ भाषा कर्ता पंडित घनश्याम राय संवत १९२८ वि० ॥ चिंतामणि समाप्त शुभ ॥ कार्तिक शुक्ल भृगु वासरे संवत् १९३४ लिषतं आनंदी लालेन ॥ श्री श्री श्री ॥

**संख्या १३५** ज्योतिष की लावणी, रचयिता—घनश्याम व्यास, कागज—देशी, पत्र—१२, आकार—६ × ३ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—९०, पूर्ण। रूप—साधारण, पद्य। लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२७ = १८७० ई०, लिपिकाल—स० १९३९ × १८८२ ई०, प्राप्तिस्थान—प० सिवकंठ वाजपेयी, ग्राम—दुआरा, डाकघर—जयतिपुर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

कौ। चरन सरोज रस भरे ताकी भयो अलि आदि न पराग पाई ताही छिन काम को ॥ रामसुख सुन सुन भयों भृग ताही छिन रूप सिन्धु मीन करहे न काहु धाम को। पै उदार राय हौं मन्दि मीख माँगों दैहो रामचन्द्र चन्द्रमा चकोर मन राम को ॥ ३ ॥

अंत—सवैया ॥ राम के पाँइन को दल पाइ मैं वारधी सों मार के देस लयो। यद राम के पाँइन के बल ते कपि मंडल में कपि राज भयो ॥ जब राम के पाँइन में अबही चित चोप मिलाइके मैन दयो। तब हौं सब पूरन काम भये कवि राम हरी प्रिय जानि लयो ॥ १४१ ॥ सोरठा ॥ सिव बिरंचि सुर ईश वेद ब्रह्म सेवत चरन। देत बसिष्ठ असीस सभा सहित रघुवीर को ॥ १४२ ॥ छप्पय ॥ संवत् विक्रम भूपति सहस पट सत असति बर। चैत्र चाँदनी दूज छत्र जहाँगीर सुमन्द पर ॥ सुभ लच्छन लच्छन सुदेस कविराम" विचच्छन। कृष्ण दास तनकुल प्रकास जस दीपक रच्छन ॥ रघुपति चरित्र तिन यथा मति प्रगट कर्यो सुभलगन गन। देत्त मन्दि राम निरभय करहु जय रघुपति रघुबंस मनि ॥ इति श्री कविवर हृदय राम कवि विरचिते भाषा हनुमानाटके श्री रघुनाथ राज्याभिषेकोनाम चतुर्दशोङ्क ॥ शुभ संवत् १९४० विक्रमी लिपतं गनेसराम पाण्डेय ॥

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० २१ तक—प्रथम अंक। बाल कांड की संक्षिप्त कथा। मंगलाचरण, कथा की अति संक्षिप्त अनुक्रमणिका, राम का विश्वामित्र का यज्ञ पूर्ण कराना तथा ताड़िका वध, धनुष यज्ञ, सीता का विवाह, परशुराम संवाद।

( २ ) पृ० २२ से पृ० २९ तक—द्वितीय अंक। अयोध्या कांड की संक्षिप्त कथा, राम के राज्याभिषेक की तैय्यारी, केकई कोप, राम वन गमन। दशरथ प्राणत्याग।

( ३ ) पृ० ३० से पृ० ४३ तक—तृतीयाङ्क। भरत आगमन दशरथ दाह दाह, भरत का वन में राम से मिलना, राम-पाँवरी लेकर भरत का लौटना, पंचवटी वर्णन, सूपनखा की कथा रावण का सीता हरण का विचार करना, और मंदोदरी का समझाना रावण का न मानना, कपट मृग आगमन।

( ४ ) पृ० ४४ से पृ० ४७ तक—चतुर्थाङ्क। रावण का सीता जी के पास भिक्षा माँगने आना, सीता हरण।

( ५ ) पृ० ५० से पृ० ५८ तक—पंचमाङ्क। राम विलाप, जटायुरावण युद्ध, जटायु उद्धार राम की वियोग दशा, हनुमान मिलन सुग्रीव मैत्री, बालि वध सीता को रावण द्वारा समझाया जाना सीता-संताप।

( ६ ) पृ० ५९ से पृ० ८६ तक—षष्ठमाङ्क। सीता की खोज के लिये हनुमान का लङ्का जाना, मुदरी की प्राप्ति से सीता का संताप, त्रिजटा-संवाद, वाटिका विनाश, हनुमान का बाँधा जाना, लङ्का दहन हनुमान का लौटना और सीता का भेजा हुआ संदेश देना।

( ७ ) पृ० ८७ से पृ० ९१—सप्तमाङ्क। लङ्का पर चढ़ाई के लिये सेना समेत राम का प्रस्थान करना समुद्र पारन।

( ८ ) पृ० ९२ से पृ० ११० तक—अष्टम अंक। राम जी के दल का लङ्का में प्रवेश करना विभीषण रावण संवाद, विभीषण अपमान, रावण अंगद संवाद, अंगद का लौटकर राम को संवाद देना।

( ९ ) पृ० १११ से पृ० १२६ तक—नवमोङ्क । मन्दोदरी का रावण को समझाना और रावण का न मानना, मन्त्रियों के साथ रावण का मन्त्र-विचार ।

( १० ) पृ० ६४७ से पृ० १४२ तक—दशमोङ्क । रावण प्रपच वर्णन ।

( ११ ) पृ० १४३ से पृ० १५४ तक—एकादश अङ्क । दोनों दलों में युद्ध सम्बन्धी गर्वोक्तियाँ एवम् सामग्री का एकत्रित किया जाना, कुभकरण वध ।

( १२ ) पृ० १५४ से पृ० १६४ तक—द्वादशमोङ्क । रावण विषाद वर्णन, मेघनाद का धेर्य देना, मदोदरी का उपालम्भ, मेघनाद वध ।

( १३ ) पृ० १६४ से पृ० १८७ तक—त्रयोदश अङ्क । रावण सताप वर्णन, लक्ष्मण सहार, संजीवन वटी प्रयोग द्वारा लक्ष्मण जी का पुनर्जीवन ।

( १४ ) पृ० १८८ से पृ० २१० तक—चतुर्दश अङ्क । रावणवध, मंदोदरी विलाप सीता की अग्नि परीक्षा, राम का अवध को आगमन, भरत मिलाप, अयोध्या के उत्सवादि, ग्रथ निर्माग का काल ।

**संख्या १८१** प्रभाती, रचयिता—हुकुमराज, कागज—देशी, पत्र—१, आकार—९ × ५½ इच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२८, परिमाग ( अनुष्टुप् )—४२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री राममनोहर विचपुरिया, पुरानी वस्ती, कटनी मुरवारा, जिला—जवलपुर ।

आदि—॥ प्रभाती ॥ अकथ कहानी कहत हों, सुनो सत दे कान ॥ सत गुरु चरन प्रसाद तें, प्रगटयो दिन कर ग्यान ॥ १ ॥ ब्रह्मा नंद सत गुरु हैं सोई ॥ पर परा सुप दाता जोई ॥ अछर सूत्र सिपा ईनते परे ॥ पद परसोतम सेवन निज करे ॥ २ ॥ चिदानद हे गोत्र हमारा ॥ परम किसोरीई इंष्ट अपारा ॥ साधन परम धाम चित धारो ॥ सरव धाम ते जो अति भारो ॥ ३ ॥ सुप विलास गोकुल ब्रदावन ॥ अत वधु ते कहत सनातन ॥ जुगल सरुप जाय जीय रोचक ॥ भय जल ताप सकल विधि मोचन ॥ ४ ॥ विप्र ब्रह्म निज देवी ॥ निगम चार जाको नित सेवी ॥ गोकुल साला निज आला ॥ दिव्य ब्रह्म पुर परम विसाला ॥ ५ ॥

अत—जगमति मारग देपि के ॥ प्रगट भयो अवतार । तिन थे ए पधति मै ॥ भो भ्रम टारन हार ॥ ९ ॥ प्रगटे आचारज परम ॥ श्री देव चद जी नाम ॥ तिनथे पधति संप्रदा । परम हंस निज काम ॥ १० ॥ श्री प्रान नाथ तिन थें भए ॥ महामती परम उदार । प्रगट पमारथो तिन कीयो ॥ सो निज द्वार हमार ॥ ११ ॥ हुकुम राज तिन आपनो दिओ सकुडल सीस । पवति ब्रजं भूपन लही ॥ चरन कमल वगसीस ॥ १२ ॥

विषय—धामी सम्प्रदाय का मूल तत्व और उसके संस्थापन का अति सूक्ष्म वर्णन ॥

**संख्या १८२.** स्वप्न परीक्षा, रचयिता—हुलास राय वैद्य ( आगरा ), कागज—देशी, पत्र—३२, आकार—१० × ६ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—९०४, खडित । रूप—फटी, गद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२० = १८६३ ई०, लिपिकाल—स० १९२४ = १८६७ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री शिव नरेश सिंह, ग्राम—रामनगर, डाकवर—मल्लापुर, जिला—सीतापुर ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ स्वप्न परीक्षा लिख्यते ॥ रोगी को यह स्वप्ना आवे तो अच्छा नहीं । रोगी स्वप्ने में नंगा और सिर मुंडित लाल और काला वस्त्र पहिरे आदमी देखे तथा अपने को देखे और कमजल्द भूखा काला रोगी देखे तो असाध्य जानिये ॥ और भैंसा तथा ऊंट गधा पर सवार दक्षिण दिशा को जाता हुए तो रोगी अच्छा नहीं होय और ऊंच से नीचे गिर जल में डूब तथा अग्नि से जल जाय और सिंह मेढ़ी आदि मे खाया होय तथा दीपक बुझता देखे तथा तेल अथवा दारू पीता देखे और काहू को छला देवे अथवा पक्वान्न खाय कूप में पड़ ऐसा स्वप्न रोगी को होय तो असाध्य जानिये और इन स्वप्नों को जो कोई देखे तो दूसर से कहे नहीं और प्रभात उठि सम्मार्दिक स्नान ध्यान कर तो स्वप्न दोष दूर होय ॥

अंत—इस मंत्र को इतवार के दिन गोरोचन से भोजपत्र पर लिखे और जिसके बवासीर होय उसके कमर में बांधे तो चालीस दिन में बवासीर जाय। २६

| | | | |
|---|---|---|---|
| १४ | ११ | २ | ७ |
| ६ | ३ | १८ | १७ |
| ४० | १५ | ८ | १ |
| ४ | ५ | १६ | १९ |

अथ चार प्रकार के १५ के यंत्र की विधि ॥ जिस मनुष्य का जैसा मिजाज हो सो उसी प्रकार के यंत्र का सेवन करे और मेषादि बारह राशि चारि प्रकार के मिजाज पर बांटी गई हैं सो अपनी राशि मिला कर मिजाज पहिचाने ॥

१ खाकी

| | | | |
|---|---|---|---|
| ८ | १ | ६ | वृष |
| ३ | ५ | ७ | कन्या |
| ४ | ९ | २ | मकर |

२ बादी

| | | | |
|---|---|---|---|
| ८ | ३ | ४ | मिथुन |
| १ | ५ | ९ | तुला |
| ६ | ७ | २ | कुंभ |

३ आबी

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | ० | ६ | कर्क |
| ९ | ५ | १ | वृश्चिक |
| ४ | ३ | ८ | मीन |

४ आतशी

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४ | ९ | २ | धन |
| ३ | ५ | ० | मेष |
| ८ | १ | ६ | सिंह |

विषय—अध्याय ( १ ) स्वप्न के बुरे भले फल ( २ ) चिड़ियों का यात्रा समय बोलने से शकुन या अपशकुन ( ३ ) जंत्र मंत्र तथा स्वप्न के बुरे फलों की शांति के यत्न आदि ॥

**संख्या १८३ ए.** शालिहोत्र, रचयिता—हुलास कवि, कागज—देशी, पत्र—२६, आकार—११ × ५३/४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२८६, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९४८ = १८९१ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री बद्री सिंह जमींदार, ग्राम—खानीपुर, डाकघर—तालाब बक्शी, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ अथ भाषा शाल होत्र हुलास कृत लिप्यते ॥ सोरठा ॥ बंदौ गणपति पांय, विघ्न विनाशन शुभ करण। याको बुधि बल पाय ग्रन्थ विभव विस्तर करन ॥ ( चौ० १ ) कुंद इंदु सम देह उमा रमन करुना यतन। हरि हर विधि सतत दीन्हे मन ॥ स्वेताम्बर वीना कर राजै। कमलासन गति हंस विराजै ॥ दोहा ॥ बानी विनवौं प्रेमसे मातु मुदित मन तोहि। सालि होत्र भाषा रचौं होइ बुद्धि बल मोहि ॥ चौ० ॥ श्री अम्बा हुलास मुख बानी। त्रपुर सुन्दरी आदि भवानी ॥ प्रफुलित अरुण कमल तन जासू। अरुण किरिण सम आस्य प्रकासू ॥ अरुण बसन अभरण श्रृंगारा। अरुण सुमन सुन्दर उर हारा ॥

अंत—अथ पेशाबबंद की औषध ॥ तोता पानी करै सुजान। ताकी जतन सुनहु मन मान ॥ पूछि दइ उलटो करि लीजे। छिन यक ताते पानी भीजे ॥ भीजत जल होवै बेताब। तेहि छन टारै छुटै पेशाब ॥ अथ चुलिष्टरिस्त उपचारु ॥ बेरी को फल आनि कै मीजे फेन जो होइ। लावे फेन परिस्त में घोडा निर्मल होइ ॥ मेहुवा चूरण सेर भरि सज्जी आधी आनि। फेटि आगि परसो चुरै मीजे बल सो जानि ॥ चौ० खारी लोन औ परी मिलावै ॥ पीपर पात बड़ पात जरावै ॥ अजीर पात ताको रस लेइ। माप में वे सबे मिलाय ॥ सो बाजी कै अग लगावै ॥ चुलिप रिस्त नास को पावै ॥ मंदाग्नि उपचार ॥ दो० ॥ तीन तीन कटु दाखी हर्र हिंगु चोपार। चतुर पानि कै पिंडि दै; मदागिनि उपचार ॥ इति श्री सालि होत्र मते कवि हुलास कृत अश्व मदाग्नि उपचार व जहर वातादि औपध वरणनो नाम नवमो प्रकाश ॥ ९ ॥ शालिहोत्र ग्रंथ हुलास कृत समाप्त सुभ भूयात ॥ पौष मासे कृष्ण पक्षे तिथि उ द्वतीया यां गुरुवासरे सवत १९४८ वि० लिपत चद्रिका खानीपुर के लिखा निज हितार्थ ॥ शिव शिव कृष्ण कृष्ण ॥

विषय—इसमें ९ प्रकाश हैं जिन में अश्व चिकित्सा वा शुभा शुभ लक्षण आदि का वर्णन है ॥

**संख्या १८३ बी.** वैद्यविलास, रचयिता—हुलास पाठक, कागज—साधारण, पत्र—५८, आकार—८ × ४३/४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—८, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ९२८, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य और गद्य। लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १८७९=१८२२, प्राप्तिस्थान—श्री रमाकांत त्रिपाठी, ग्राम—बदा, डाकघर—गदवारा, जिला—प्रतापगढ़।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ चौपाई ॥ प्रथमहि गनपति चरन मनावो। जेहि प्रसाद

सुभि पद्म सुप पावो । सुभि वानी के चरन हृदय धरि । बैहि उर सुमति देहि माया करि ॥ सुभि मैन दुल्लम सुन बानी । त्रिपुर सुन्दरी आदि भवानी ॥ २क बसन उर हार विराजै । पग नूपुर किंकिन कटि माजै ॥ नयन अरुन कुंकुम कर मलवा । कुम कुम कलित सुचर्चित बलया ॥ आनन किरनि सम अम्ब प्रकासा । भृकुटी कुटिल मनोहर नासा ॥ पड़ग त्रिसूल चक्र को ढंडा । बान धनु अरु गदा प्रचंडा । औ मुसंडि कर मध्य सँवारे । समर जीति त्रिमद त्रिसिचर मार ॥ यह स्वरूप उर जो नर धार्मे सुप सोमा ढेरी करि जानै ॥

अंत—सौभाग्य सुंठी ॥ हररै अंगी कच्चरा सिंगी सतावरि ॥ पीपरि पिपरामूल ॥ अजाइन जीरा कृष्ण जोरा ॥ मोचरस गुड पल कै जरि ॥ गादर कै जरि ॥ चंदन देवदारु ॥ हरदी बंस लोचन । सौंफ नाग कमरि ॥ केसरि चिरौंजी बदाम । गरी छोहारा सालिम मिश्री मस्त की पूंती कपूर जटामासी ॥ असगंध मींग आयफर जावित्री ॥ सोगि ॥ २५ विट चीनी सीम पाव ॥ अभरक १ रांगा १ तांबा १ बाहा १ गाइके सुम कर चोवा करब सब ओषधि डारब ॥ इति सौभाग्य सुंठी पाक ॥

विषय—चिकित्सा ।

सख्या १८४ ए. अदहम नामा, रचयिता—इमाही बरम, कागज—साधारण पत्र—१२, आकार—१३ × ४३ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१३, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२३० पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—फारसी रचनाकाल—११८९ हि०, प्राप्तिस्थान—मुहम्मद सुलेमान अध्यापक इस्लामिया मकतब, ग्राम—याद्कगार, जिला—प्रतापगढ़ ।

आदि—अदहम नामा । बिसमिल्लाह उर्रहमाने रहीम । ये अल्लाह तोर नाम अलखदा । तू समरथ जग बाहा ॥ सुमिरौं नाम सदा रब तोरा । चौदह भुवन तोर अंजोरा ॥ हाइ व अदद जीव सुप्र मोरा । जरा विकृत करि सहू न तोरा । मृत्यु कोड बैहि मारग पसारा । आइ नाहैं कोइ भये तुम्हारा ॥ गुन गन मात बनु आइ सँवारा । कोइ चिराग सूर उँजियारा ॥ जल पर भूमि जो परस बिछाई । करै अराम जगत जहँ ताई ॥ अस रजाक जो भइ विधाता । सबका रिजक देइ दिन राता ॥ सम्भव भाँति उपायइँ, जानै मखलूक तमाम । नाम तुम्हार गफूर है, कहैं सौं करौं कलाम ॥

अंत—इमाहिम तब अस कहा, सीस उठाइ जो लीन । माइयो मोर दुआइ सौं, पुन तरनि बिठ दीन ॥ देखा लोग तमाशुम आए, अवध मौं धंस का देन काज ॥ इमाहिम रथ पर चढि लावा । धंस गुमसत है राह मिलावा ॥ एमा नेह करी सब कोई । कालिद जगत भलाई होई ॥ इमाहिम अम कसी पियारा । अदहम क कुछ कीन्ह उँजारा ॥

× × × ×

इस्तदी बरस गृहीत अधीना । अदहम कै कथा जुपा सिरस दीन्हा ॥ बाहा ॥ भयी आदू जमइन कहा राज समार । मा तमाम यदि ऊपर सबमें मोर जुहार ॥ तम्मत बिलगैर

विषय—(१) पृ० १ से पृ० ९ तक—मंगलाचरण प्रस्तावना, अदहम का बसरा शहर की शाहजादी पर आसक्त होना, उसकी नाराजी, बादशाह से बसरा-प्रार्थना । एक फकीर अदहम का शाप और शाहजादी की मृत्यु ॥ (२ पृ० ९ से पृ० १२ तक—

शाहजादी का समाधिस्थ होना, अदहम का उसे रात्रि में निकालना, एक काफिले के साथ वाले हकीम द्वारा उसको चेत होना और निकाह। (३) पृ० १२ से पृ० १६ तक—शाहजादी का गर्भाधान, पुत्रोत्पत्ति, बालक का लालन पालन और पठन पाठन। बादशाह का बालक के रूप पर प्रसन्न होकर उसे घर को ले जाना। शाहजादी आदि की भेंट। बादशाह का अदहम से क्षमा माँगना, और उसके पुत्र इब्राहीम को तख्त सौंपना। (४) पृ० १७ से पृ० २० तक—इब्राहीम का विवाह, उसका शिकार को जाना और गोरखर से उपदेश ग्रहण कर काबे को जाना, गडरिये की पोशाक ग्रहण करना, बोहित पर चढ़ना, हज्जाज के अमीर के साथ होना और भाँडों द्वारा पीटा जाना, इब्राहीम को गैब से शाप देने का कथन, उसका सबको वली करा देना। उन लोगों की क्षमा प्रार्थना। (५) पृ० २१ से पृ० २४ तक—इब्राहीम का हज करना और उसका कबूल होना। इब्राहीम के बालक का ३० वर्ष की आयु में अपने पिता को खोज कर उसके पास पहुँचना, उसको देखकर बालक पर प्रीति उत्पन्न होने के कारण खेद होना, दुई के इल्जाम से ग्लानि करके अपने अथवा पुत्र के प्राण हरण की प्रार्थना। पुत्र की मृत्यु। इब्राहीम का इबादत में लग जाना। ग्रंथ निर्माण काल—सन् बारह सौ नवासी हिजरी। अदहम की कथा कहा जो गुजरी॥ माह मुहर्रम सुन ले भाई। औ तारीख ग्यारह आई।

संख्या १८८ बी. हश्रनामा, रचयिता—इलाही बख्श, कागज—साधारण, पत्र—५१, आकार—९$\frac{3}{4}$ × ८$\frac{1}{2}$ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१३, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१०२५, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—फारसी, रचनाकाल—१२५७ हि०, स० १८९५ = १८३८ ई०, प्राप्तिस्थान—मुहम्मद सुलेमान इस्लामिया मकतब ( पाठशाला ), ग्राम—पाइकनगर, डाकघर—पाइकनगर, जिला—प्रतापगढ़।

आदि—हश्र नामा। बिस मिल्लाह उर्रहमाने रहीम। सुमिरौं आदि तोहि करतारा। बरनक तोरहि सबसे न्यारा॥ परघट गुप्त दीन दुनियाई। जो तैं चहसि करसि सब साई॥ गुन कै खेत सकल जग साजा॥ बरन बरन तहँ गुन उपराजा। कीन्हसि सहसन लाख करोड़ा। चौदह भुवन साज औ भोरा॥ यह सब कीन्ह मनुष के लाई। का बरनौं जस दीन्ह मिठाई॥ वह रब एक जगत उपराहीं। बरनन जोग और कोइ नाहीं॥ अस्तुति करत थके मन देवा। का मोर गात जो बरनौं सेवा। सकल जगत जहँ तक रहे। वहाँ भगत का मोहिं। बरन बरन जस तैं दिहा। तस का बरनौं तोहिं॥ एक से एक उत्तम तैं कीन्हा। सबसे उत्तम एक तहँ दीन्हा॥ जिहिसे भा उँजेर सब राहा। नाम मुहम्मद सल्ले अल्हा॥ इनके बारेउ बस दुलारे। तिरिया औ असहाब पियारे॥ कहौ दरूद इन सब पर भाई। परघट गुप्त जो भेद बताई। कयामत कर उन्ह कीन्ह बखाना, हशर हिसाब कहन सब जाना॥ जिहि विधि करनी तोल सब जाई। मुख्य शफाअत सब जस पाई। दोजख बहिश्त जहाँ लौं होई। अस खोलन जानस सब कोई॥ नेम धरम मग पाप की, नबी कहा समुझाय। जो जस करई जगत मों। सो तस हश्र माँ पाय॥

अंत—नबी के पथ देउ पगु। सदा रहौ भरपूर। कुफ्र शिरक रौअत। इनसे भागौ

दूर ॥ पढ़ा इस कहो अल्लाहा । कहीं मुहम्मद रसूलइलिल्हा ॥ सदा रहै रब तुमसे राजी । पाँच वक्त कर होहु नमाजी ॥ एक मास का रोजा राखो । बैठ जुकूत इत रस चाखो ॥ सत गुरु परम पुरुष के कीजै । ती पगु प्रेम-पंथ पर दीजै । बिना गुरु कोउ भेद न पाई । सत गुरु मिलै ती छूट कमाई ॥ आप गुपुत जस गुरु बताया । करै सो ध्यान अमरत सम पाया ॥ जोग सपाद का जानै जोगी । कै जानें कछु प्रेम बियोगी ॥ गुप्त भेद जो चाहो, सुमिरै सत गुरु पास । रब का नाम पियार है हैं लिये जागु हर साँस ॥

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० २५ तक—मंगला चरण, प्रस्तावना ग्रंथकार परिचय—जोगा पुरा सबहि जग जाना । देस देस महँ भेद बखाना ॥ इलाही पन्ना कथा यह सुना । सन्त भेद पद मन मों गुना ॥ कयामत के भेद व पहिचान, दोजख तथा बहिश्त के अधिकारी कयामत संबन्धी भविष्य, कयामत के पूर्व लक्षण, उसकी मध्यम एवम् अन्तिम अवस्था ।

( २ ) पृ० २६ से पृ० ६० तक—सूर का शब्द और उसका प्रभाव कयामत तजल्ली, परमात्मा का आदेश, इस्लाम धर्म की परिभाषा, ईश्वरीयन्याय, ईश्वरीय आज्ञा, काफिरों को दंड, दोजख की आग, दोजख के स्थान, कुर्मो तथा नदी आदि की विकरालता, नारकीय जीवन, काफिर तथा मोमिनों की स्थिति ।

( ३ ) पृ० ६१ से पृ० ९२ तक—ईश्वरी हिसाब का विधान । रोजा, नमाजादि धार्मिक कृतियों का वर्णन, धार्मिक दृढ़ता का लाभ, मोमिनों के लिये बहिश्त का विधान, नबी लोग और उनकी उम्मतें, बहिश्त का वर्णन, बहिश्त का ऐश्वर्य, बहिश्त भेद ।

( ४ ) पृ० ९२ से पृ० १०१ तक—मेराज का वर्णन रथायात का वर्णन, ग्रंथ का आधार—यह कथा जो फारसी । हिन्दी भाषा कीन्ह । इलाही पन्ना नूरक इक भयो जगत कर दीन्ह ॥ पंडितों से ग्रंथकार की विनय—और ग्रंथ निर्माणकाल—सन् बारह सौ सत्तावन हिजरी । इम कथा भई पूरन गिनती । मास शबान तारीख गियारह । रवि दुरादुल जुमा के बारा ॥ कथा श्रवण फल, मन को आश्वासन और उसको इस्लाम की प्रवृत्ति का उपदेश, गुरु महिमा ॥

संख्या १८४ सी. खुरशेद बेनजीर, रचयिता इलाही पन्ना ( इलाहीगंज ), कागज—साधारण, पत्र ११, आकार—१३¾ × ८¾ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—७२०, पूर्ण रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—फारसी, रचनाकाल—१२९४ हि० = १८७५ ई०, प्राप्तिस्थान—मुहम्मद सुलेमान, इस्लामिया मकतब ( पाठशाला ), ग्राम—पाइकनगर, जिला—प्रतापगढ़ ।

आदि—बिसमिल्लाह अर्रहमाने रहीम । खुरशेद बे नजीर । पहली सिफत कहौं रब तारा । मानुष जन्म कीन्ह तुम मीरा ॥ जसे पसु नहिं पंछी कीन्हा । औ मुँहि नबी मुरशद कीन्हीं ॥ जहँ सौं जगत सब होई । मिटत घोर तिमिर नकह न कोई ॥ अस गुनवंत ठह करतारा । कुन से चौदह तबक सँवारा ॥ पहले नबी मुहम्मद साजा । उनकी प्रीत से जग उपराजा ॥ जो न होत नबी उँजियारा । उम्मत बीच कीन्ह सरदारा ॥ नबी औ आल असहाब पर, सब कोउ पढ़ी दरूद । उनके ताबे हो रहो । रब कै जानो सरूर ॥ उमर चोर

औ बुधि नहि मोही। इहि कारन विधि विनवौं तोही॥ एक इरादा सो अहै हमारा। तू पूरन करदे करतारा॥

अंत—बेहद सिफत सना रब तोरा। किहौ इरादा सो पूरन मोरा॥ एक अरज रब सुनौ हमारा। वख्श गुनाह मोर तुम सारा॥ औ औलाद आल जो मोरे। चलै हुक्म पर सब केउ तोरे॥ जब यहि जगत सें करू पयाना। सावित राख्यो मोर इमाना॥ औ जब हशर के आवै वारा। तहँ मुँह किहो मोर उँजियारा॥ सब मुकास मे दै छुटकारा। पुल सुरात से कैदं पारा॥ वहिश्त मा मोका देहु मकाना। जहाँ नबी कै अहै ठिकाना॥ जीका नबी मुस्तफा कहोऊँ। उनकी खिदमत माँ रहयूँ॥ नाम मुहम्मद मुस्तफा। होइ जग मेंह उँजियार॥ सबै नबन मे तेहिका। बहुत करौ तुम प्यार॥ मैं निर गुन कछु गुन नहिं पामा। दौनौं जगत खालिक तोर आमा॥ मात पिता कुल एकै वारा। सावित कुसल राखु करतारा॥ जौं गुन ौगुन जगत महँ करऊँ। वख्श गुनाह जिहि से मैं तरऊँ॥ जब सुन्यौ हश्र के बाता। सुन के प्रान काँपै दिन राता॥ ऐ करतार मै का अब करऊं। जिहि से दोइनऊँ जग मैं तरऊं॥ × × × इलाहि गज बाजार महँ। किस्सा भरा तमाम। पढ़ै सुनै जो कोउऊ। तिहिका मोर सलाम॥

विषय—(१) पृ० १ से पृ० १५ तक—मंगला चरण, प्रस्तावना, ग्रंथ निर्माण का कारण·—अब्दुल रहमान जो कीन्ह सवाला। कहिन कि अब कछु कहो हवाला। यमन शहर के सुल्तान महमूद शाह एवम् रूपनगर के सम्राट् अमीनुद्दीन की अचानक भेंट, मैत्री, दोनों के पुत्र पुत्रियों के उत्पन्न होने पर सबध स्थिर होने की प्रतिज्ञा। दोनो की बेगमो को गर्भाधान होना, महमूदशाह के शाहजादा बेनजीर और अमीन उद्दीन के पुत्री का होना, दोनों का निजि संतति की सचित्र सूचना देना, अमीनुद्दीन की मृत्यु, वजीर का राज्य पाना, कुमारी का विवाह योग्य होना, हवशी राजकुमार का उसकी मंगनी मांगना, राजकुमार की शादी मन्त्री की पुत्री के साथ होना।

(२) पृ० १६ से पृ० ४३ तक— राज कुमारी को राज कुमार का चित्र दर्शन, दाई से सपूर्ण समाचार जान मोहित होना, शुतुर सवारों द्वारा राजकुमार को अपनी विरह व्यथा एवम् विवाह सबंध का समाचार देना, क्रमशः वजीर द्वारा ६० सवारों की गिरफ्तारी। दाई के लडके द्वारा राजकुमार को समाचार जाना, राजकुमार का प्रस्थान, राजकुमारी की विरह व्यवस्था, एक मेवा फरोश के यहा ठहरना, वेप बदलकर राज कुमार का राजकुमारी से मिलना, हवशी की बरात आना, दोनों स्त्री-पुरुप का भाग निकलना, वजीर का खेद और अपनी पुत्री के साथ विवाह करना। राज कुमार का बटमारों को परास्त कर बीवी के सहित एक नगर में पहुचना।

(३) पृ० ४४ से पृ० ६१ तक—तमोलिन के जादू में बेनजीर का फँसना, खुरशैद का बादशाह को प्रसन्न कर उसकी पुत्री को वरना, कोतवाल बन कर शाहजादे को छुड़ाकर चम्पावती से भेंट करना और सारा हाल बताकर बादशाह को समझाना, बारह मासी, विदा।

(४) पृ० ६१ से पृ० ७२ तक—नगर प्रवेश, उत्सव, खुरशैद व बेनजीर का

सिंगार । नख-सिख, नूरजहाँ की विनय विवाह की रात्रि, आनन्द उत्सव, राजकुमार का चम्पावती और वज़ीर-पुत्री को आश्वासन देना और भोग विलास में दिवस बिताना । ग्रंथ निर्माण काल—बारह सौ चौरानबे हिजरी सन् परमान । जो कुछ पाय सो लिखि दिया इकराही बख्स निदान ॥ ईश्वर विनय, ग्रंथ पूर्ति का मास—मास जिल कअद जान है माहीं । भी तारीख अठारह आई दिन सोमवार पूरन भया । भी पूरन मासी फागुन आया ॥

संख्या १८४ बी. रमज़ान नामा, रचयिता—इकाही बख्स, कागज़—साधारण, पत्र—८, आकार—९¾ × ५½ इंच, पंक्ति ( प्रतिपृष्ठ )—१६, परिमाण ( अनुष्टुप् ) १६०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य लिपि—फ़ारसी, प्राप्तिस्थान—मुहम्मद सुलेमान, अध्यापक इस्लामिया मकतब ( पाठशाला ), ग्राम—पाइकनगर, ज़िला—प्रतापगढ़ ।

आदि—सुमिरौं एक आदि करतारा । जिन जिय दीन्ह कीन्ह संसारा ॥ अब तौहीद कहौं रब तोरा । करै जो रैन औ दिवस अँजोरा ॥ कीन्हे धरती ऊपर मेरा । सौंक पंख जो कीन्ह बसेरा ॥ बयपन गैंगन आद परप भया । कीन्हे बिनु पूनी वे थंभा ॥ बयपन ऐसा कि दीख्त नाहीं । तबकी दीख होत कहुँ नाहीं ॥ सिफ्त तोहार कहौं कहँ ताईं । कुदरत तोर मई कहँ ताईं ॥ तिहि मह चाँद सुरज विधि साजा । सौ सब काठ जगत के काजा ॥ अब कछु सिफ्त नबी कै कीन्हो । प्यार जो खाक सीस विधि दीन्हा ॥ नबूत जिन पर ख़त्म है, नाम मुस्तफ़ा जान । जिहि को रब ही कदर कह, को करि सकइ बखान ॥ नबी के आठ असहाब पियारा । वे जग माँह इसलाम सवारा ॥ चार मीत विधि मै संग दीन्हा । तिनके सिफ्त नबी बहु कीन्हा ॥ अब मैं कहौं जो हाल हमारा । करौं बयान माह रमज़ाना ॥

अंत—मोहम्मद नबी रसूल के । जो माने फ़रमान । रब की होय पियार सो । जन्नत मिले मकान ॥ रबी करीम तुम बहुत दयाला । माँगहु तुमसे करहु [निहाला ॥ इकाही बख्स करै फ़रजौरे । छमी कह तुम कसुये मोरी ॥ तुहि निज कहै भरोसा तोरा । सब गुनाह अब बख्सो मोरा ॥ वृद्ध भयऊँ अब मौत तुलाना । साबित राख्यो मोर इमाना ॥ जब धचाव कौंपै जीऊ । तिही बचाय माहि रब पीऊ ॥ तुम राही सब के उपराहीं । तुमरे आस दीबो जग माहीं ॥ दोज़ख अगिन औ अंधेर घोरा । दोज़ख आगी है कठिन कठोरा ॥ तिहि से बचाव मोहिं अब । अरज़ सुनहुं रब मोर । भा तमाम यहि कमरा । है रब बहिश्त अँजोर ॥ तमामशुद ॥

विषय—(१) पृ० १ से पृ० ४ तक—मंगलाचरण, प्रस्तावना, रमज़ान का महत्व, जिबराईल द्वारा रमज़ान का बुलाया जाना और रोज़ादारों के लिये बहिश्त देने की आज्ञा । (२) पृ० ५ से पृ० ८ तक—रोज़ादारों का बहिश्त में जाना, नाना भाँति वस्त्राभूषण से सुसज्जित होना और बुर्राक पर चढ़कर बड़ी शान से बहिश्त को जाना । हूरों की प्राप्ति एवम् रमज़ान की वापसी । (३) पृ० ९ से पृ० १२ तक—रमज़ान के मकानों के सौन्दर्य का वर्णन, हूरों का सौन्दर्य वर्णन, भोग विलास, खुदा का दर्शन, रोज़ादारों की बेहोशी, चेत तथा विनय । (४) पृ० १२ से पृ० १६ तक—शरियत पर साबित क़दम रहने का

आदेश, ग्रंथ निर्माण काल'—सन् बारह सौ नब्बे हिजरी । करूँ बयान अब कुछ सुनरे । माह शवान जो लाग्यो आय । तब हजरत जो कहो गोहराय ।। रोजा रखने और पानी पिलाने और दावत देने का फल । ग्रंथकार की विनय और ग्रंथ समाप्ति ।

**संख्या १८४ ई०.** सदा फकीरी, रचयिता—इलाही बख्श (इलाहीगंज), कागज—साधारण, पत्र—२, आकार—९¾ × ८¾ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१३, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—फारसी, प्राप्तिस्थान—मुहम्मद सुलेमान, इस्लामिया मकतब ( पाठशाला ), ग्राम—पाइकनगर, जिला—प्रतापगढ़ ।

आदि—हर दम रब नाम का जपना । खुदा बिनको कोऊ नही अपना ॥ ये जिंदगी जान ले सपना । करो सिजदा तू पंचगाना ॥ हुक्म हक का बजालाओं । निही मे दूर तुम जाओ ॥ जो माया लोभ सब छूटै । तो दिल की रोशनी फूटे ॥ कि ये दिन बीत सब जैहैं । कयामत के जो दिन ऐहैं ॥ कहैं सब अंबिया नफसी । करें फरियाद ये रब से ॥ मुहम्मद मुस्तफा अफसर । शफी आसियाँ महशर ॥ जो जाहिर माल हो पास तेरे । जकूत उसमें से अदाकर भाई मेरे[४]

× × × ×

इलाही बख्श नादाना कहीं ऐ मन भूल मत जाना ॥

अंत—जो तू रब की रजा चाहे घनेरी । जहादो हज की अब कर तयारी ॥

× × × ×

गाँठ से दाम जात, अगों से काम जात । हिरदै से ज्ञान जात, तिरिया पर संग से । अपनी तो हानि होइ, बरगश्त ईमान खोइ । बैरी संसार होइ, ऐसे सरभग से ॥ साँचे से करिये प्रीति । जग में नहीं कोउ मीत । जन्म जात योंहीं बीत, बचाय चलो फद मे । कहत रमजान शेख ( उर्फ इलाही बख्श ), मन में विचार देख । जीना है सपन लेख चलिये सरनाय के ॥

× × × ×

विषय—कुछ उपदेश ।

**संख्या १८५** स्वरगा रोहनि पर्व ( महाभारत ), रचयिता—ईश्वरदास, कागज—देशी, पीला । पत्र—२२, आकार—१६ × ७¾ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४२४, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१४ = १८५७ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री ठा० चंद्रिका बक्श सिंह जमींदार, ग्राम—खानी पुर, डाकघर—तालाब बक्सी, जिला—लखनऊ ।

आदि—श्री गणेशायनमः । अथ स्वरगा रोहनि लिष्यते ॥ राम प्रसाद कहै कर जोरी । जनि कोउ जानै मति भ्रम मोरी । सुनहु कथा कछु कहौ बपानी, अमृत कथा मेरा बहु बानी ॥ मैं न पगा कछु गूढ पुराना । मति उपदेश राम देहिं ज्ञाना ॥ अछर सुधि कै आदि न जाना ॥ बल पौरुष का करहुं बपाना ॥ दोहा ॥ अक्षर तीनि बपानौ भारथ मन चित लाई । कहै सुनै जे सादर ताकर पातक जाई ॥ १ ॥

अंत—॥ चौ० ॥ कही कृष्ण राजहि समुझाई। रीति रास्ति सब मुजबु जाई ॥ सौरग पुरी यह भयो मेवासा। तेंतिस कोटि देवताइ वासा। सोरह रोहिनी कथा को गावै। होम जग बहुति फल पावै ॥ का नर सुनै सदा मनुलाई ताकर पाप तुरत क्षय जाई। जो नर सुनै चित धरि घ्याना जनु सो कीन्हेउ कंचन दाना ॥ जो नर सुनै सु चित मन लाई। जनु तेहि मेंदेउ बाट कन्हाइ। जो नर सुनै पढ़ै मन लाई। चलि बीमान बैकुंठहि जाई ॥ दोहा ॥ सोरग रोहिनी कथा यह व्यास लिपि राई। जनमेजय नृप पायउ ईश्वर राम कवि राई ॥ ४० ॥ इति श्री महा भारथे स्वरग रोहिनी कते भाषा बैकुंठ गमनो राजा श्री कृष्ण मिलपो सर्व माई मिलमा बैकुंठ वास पचमोध्याय ॥ ५ ॥ सोरग रोहिनी कथा समाप्त सुभ मस्तु। लिपा देवी फाल्गुन मासे शुक्ल पाछे तीथौ दसम्यौ श्री सम्वत् विक्रमादित्ये १९१४ साके साका वाहन १७७९ राम ॥

विषय—महाभारत के स्वर्गारोहण पर्व की कथा।

संख्या १८६ रामविलास रामायण, रचयिता—ईसुरी त्रिपाठी ( पीरनगर, सीतापुर ), कागज—देसी, पत्र—११०, आकार—१० × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४६२५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९११, प्राप्तिस्थान—महाराजा श्री प्रथमा सिंह, मल्लापुर जिला—सीतापुर।

आदि—श्री गनेसायनमः श्री सरस्वत्ये नमः। कवित्त ॥ मंगल सकल रिद्ध सिद्ध सुप सपजु विधा बुद्धि सुमिरि गनेस गौरी नंदनं ॥ सिंदुर वदन सुठि साहत तिलक भाल चंद्रभाल भाल नैन देत है अनंदनं ॥ एक दंत मुक्ता विभूषण परसु पानि धारि भुज अभय करत दास दुन्दनं ॥ सुंदर विसाल तन इसुरी समाद मन दया घन हरन विघन दुष दंद नी?

अंत—यह कथा श्री रघुनाथ की रिषि बाल्मीक जो गायऊ। व्यासादि मुनि बहु भाँति कहि सिव सिवा सा समुझायऊ ॥ तेहि बरनि भाषा छंद मे कस्यप कुलोद्भव द्विज भरे। इसुरी त्रिपाठी बसत मारावती सरि तट सुप भरे ॥ कलिमम पुर ते पंच जोजन परि नगर निवास है हई बरनि रामायन कलपु हर नाम राम विलास है ॥ रस[६] चंद्र[१] नव[९] ससि[१] अब्द मधु सुदि राम नौमी मानिकै इति मैनाते प्रगट करि अति लाल हित मित्र जानि कै ॥ दोहा ॥ रामायन भाषा बरनि इसुरी मति अनुरूप। रीझि देव मारिहि राम सिय तिय पद भक्ति अनूप ॥ इति श्री राम विलास रामायणे उमा महेश संवादे इसुरी द्विज भाषा कृते उत्तर चरित्रांतर गत रामा स्वर्गमे बैकुंठ वास वरनन समाप्तः ॥

विषय—सातों काण्ड रामायण की कथा

संख्या १८७ ए, दोहावली, रचयिता—जगजीवन दास ( कोटवा बाराबंकी ), कागज—आसामी मोटा पत्र—४८, आकार—११३/४ × १०३/४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२०५, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७८५ = १७२८ ई०, लिपिकाल—सं० १९४० = १८८३ ई०, प्राप्तिस्थान—महंत गुरु प्रसाद दास ग्राम—हरीगांव, डाकघर—गोसाईगंज, जिला—सुल्तानपुर ( अवध )।

आदि—दोहा० विश्वेसर पुरी गुरुसदी, तहां समाधि स्थान। मते मत्र उन दीन मोहिं, लागेउ अंतर ध्यान ॥ जग जीवन मन लोदा करु, सूरति खैंचु कमान। कर चितमों लागी रहै, निरखहु नाम निसान॥

अंत—जग जीवन दास ये दोउ कठिन, कासों कहौं सुनाय॥ वाद विवादहिं तज हु तुम। मन छोड़ चलहु अधीन। जगजिवन दास जग गुरु है। रहहु नाम ते लीन॥ औरहि ज्ञान सिखावहिं समुझत मन मँह नाहि। जग जीवनदास ते ग्यानी। भटकि के भर्म भुलाहिं॥ इत्यादि॥

विषय—उपदेश, भक्ति, ज्ञान, तथा वैराग्य संबन्धी दोहे।

**संख्या १८७ बी.** लीला, रचयिता—जगजीवन दास (कोटवा बाराबकी), कागज—मोटा सफेद, पत्र—९, आकार—१३ × ८ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२५, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—१८८३ = १८२६ ई०, प्राप्तिस्थान—मुंशी गुरुदीन जी, ग्राम—रानी का पुरवा, डाकघर—तिलोई, जिला—रायबरेली (अवध)।

आदि—साधो राम नाम जपु जानिकानि मन आनुना। लोक लाज दे त्यागि। त्यागिदे मन मरजादा॥ हानि लाभ नहि मानु। त्यागिदे वाद विवादा॥ (१) दीन लीन अन्तर रहो, सबै आसरा त्यागु। ज्यों चींटिहि गुर हित अहै, ऐसि युक्ति गहि लागु॥ मीन जलहि मा रहे जलहिते बहु सुख पावै। जल ते होत विछोह प्रान बहु तुरत गँवावै॥ ऐसो वह मिरगा अहै, ढुँढ़त कस्तुरी वास। पारप तजि तन मुरछयो, मोहे वास कि आस॥ (२)

अंत—लोक लोभ की कानितें पुत्री वे मारहिं। थिर नाही वे रहहिं कर्म ते सब हिं बिगारहिं॥ नर नारी करि कर्म अस, कुगति ताहि के होइ। राम कहैं नारदते, वृथा न मानहि कोइ॥ जो कोऊ अस करै। परहिं ते नर्क हिं माही। नाही वा निस्तार समुझु। अपने मन माही॥ जस पुत्री तस पुत्र है। दोऊ यक सम जान। दाया धर्म मुक्ति गति। अस कछु मन महँ आनु॥ जो २ मोरे भक्त विसारो तिन्हका नाहीं। धरहि कतहु वे देहै, रहौं मैं तिनही माहीं॥ जो जन भक्त मोर है, तिनते अन्तर नाहिं। जग जिवनदास भव सागर तजिकै, चरन भजन मन मांहि। इति।

विषय—भक्ति, ज्ञान और वैराग्य वर्णन।

**संख्या १८७ सी.** शब्द सागर, रचयिता—जगजीवनदास (कोटवा बाराबकी), कागज—देशी, पत्र—२३४, आकार—१३ × १० इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१८, परिमाण (अनुष्टुप्)—३६१५, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७८५ = १७२८ ई०, लिपिकाल—सं० १९४० = १८८३ ई०, प्राप्तिस्थान—महंत गुरु प्रसाद दास, ग्राम—हरीगांव, डाकघर—जगेसरगंज, जिला—सुलतानपुर (अवध)।

आदि—मनरहु आसन मारि मठी ते न डोलहु रे। राते माते रहहु प्रगट नहि खोल हुरे॥ निरखत परखत रहहु बहुत नहि बोलहु रे। रजनी दीन के वार सुमत कुजी ते खोल हुरे॥ तेहि उंजयारे बैठि निर्भय होय खेलहुरे। गुरु के चरण दे शीस आस सब त्यागहु

रे। जहाँ २ तुम रहो यहि वर माँगहूरे ॥ चौक बनी चौगान चक्रम की राजैरे ॥ रवि शशि छवि तेहि वारि हंस तेहि गाजै रे ॥

अंत—पियते रहु अंजाय सुमडु सखि भोरी। कहीं सौंचि समुझाय कहीं नहिं चोरी ॥ छोड़ लाज कुल कानि मांते नहिं छोरी। मैं सी देससि स्वामि सचेत हो गौरी। पाँच प्रपंचहि त्यागि वारि इन्द्र सब भर होरी ॥ करि पचीस वहु रंग लेकत हैं होरी। ये सब रसहि रसाय बाँधि के एक हि ओरी ॥ चढ़ि के गगन टकसाय भवन रहु ओरी। जगजिवन दास सत सैन सुति जुग २ तेहि केरी ॥ × × × इत्यादि।

विषय—भक्ति की महिमा, भजन की विधि, वैराग्य और ईश्वर के प्रेम आदि का वर्णन ॥

संख्या १८८. जुगुल किशोर की बारहमासी, रचयिता—जगनाथ, कागज—देसी, पत्र—२, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१४, प्राप्तिस्थान—पं० गयादीन तिवारी, ग्राम—बिकरिहा, डाकघर—पालगांव, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ जुगुल किशोर की बारहमासी लिख्यते ॥ आषाढ़ आशा करो जु पूरब को कृष्ण सैरी। कारी घटा घुमीड़ चली छाई पवन चलै सीरी ॥ बिजली चमकै हियरा करकै धीरज नहिं घरती बिना नीर जैसे मीन तड़पै दुखिया दुख भरती ॥ १ ॥ सावन समुझि परी मन मो आवैगी बलमा ॥ सारी कहाँ पिया घर आवैं रितु आई बरमा ॥ जीवन जोकि घरीं उन आगे अतर नहिं रखमा। मारी कहाँ पिया घर आये वे रस की बतियाँ ॥ २ ॥ भादौं गहर गंभीर पिया नहिं आये री माई। सूनी सेज तड़फि रही कामिनि बिरह बिथा छाई ॥ जल थल नीर भरणे नदियन मैं चातक मरैं प्यासे ॥ अपने सुख को लोग बहुत हैं कुटुंब सासु ससुर ॥ ३ ॥

अंत—जेठ मास में धूप परै है अति कठिन भारी। प्रेम मैं कोई गिरू चलना छांह करै गहरी ॥ १२ ॥ जगनाथ की बारामासी गावै जुगुल किसोरी ॥ लोरी सुमै परम पद पावै और कटै जम फाँसी ॥ १३ ॥ इति श्री जुगुल किशोर की बारामासी संपूर्णम् ॥ श्री सीताराम चंद्रायन मस्तु लिखतं गयादीन तिवारी संवत १९१४ वि० ॥ वैसाख सुद्ध १ ॥ श्री राम राम राम राम राम।

विषय—जुगुल किशोर की बारहमासी।

संख्या १८९ ए. गुरु की महिमा, रचयिता—जगनाथ, कागज—देसी, पत्र—५, आकार—६ × ४ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—८१, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७०८ = १६५१ ई०, लिपिकाल—सं० १८८० = १८२३ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० विष्णु स्वरूप शुक्ल, ग्राम—बसोरा, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री मते रामानुजाय नमः ॥ श्री मरवदे नमः ॥ दोहा ॥ अष्ट अंग सों दंडवत प्रथम कीन्ह परनाम। जगनाथ गुरु करि हैं सब विधि पूरन काम १ ॥ चौ० श्री गुरु देव चरन चित लायो। हृदय ध्यान धरि सीस नवायो। करि अस्तुति परिकमा कीजै। तन मन

धन समर्पन कीजै ॥ गुरु है ब्रह्मा सुर तैंतीसा । गुरु विन को जानै जग दीसा । गुरु है नेम धर्म सब केरा । गुरु हैं आवागवन निवेरा ॥ गुरु हैं ग्यान ध्यान मम स्वामी । गुरु हैं सब के अंतर जामी । गुरु विन सब सूझत है धंधा । गुरु विन जग भटकत जिमि अंधा ॥

अंत—ग्यारसि वा वारसि अमावस पून्यो । वटे पुन्य फल पावैं दून्यो । सात समुद्र करै मसि पानी । लेपनी भार अठारह आनी । कागद भूमि समस्त वनावैं । सकल पात वछन के लावैं । वरनै सेस सारदा माई । लिखै कोटि चतुरानन धाई गुरु महिमा को पार न पावै । जगन्नाथ जन कछु एक गावैं ॥ संवत सत्रह सै अरु आठैं ॥ माघ मास उजियारी आठैं । भरनी रवि अरु मगलवारा । गुरुचरित्र भाषा विस्तारा ॥ दोहा ॥ भूल होइ जो हरि जन मात्रा विदु विचारि । हाथ जोरि विनती करौं लीजौ सकल सुधारि ॥ स्वामी तुलसीदास के सेवक अति ही हीन । जगन्नाथ भाषा सरन गुरु चरित्र गुरु कीन ॥ जल तैं थल तैं रापि पोदी लो वधन पारि । मूरप हाथि न दीजिये कहै चरित्र पुकारि ॥ इति श्री गुरु की महिमा सपूरन शुभमस्तु । संवत १८८० भादौं मासे शुक्ल पक्षे धार मनिवार । ब्रह्मावर्त भगीरथ तटे पं० दयाराम जमाति मध्ये लिखित गगाराम वैष्णव ॥ श्री श्री श्री श्री श्री । सीताराम राम राम राम राम ।

विषय—गुरु की महिमा ।

**संख्या १८९ बी.** गुरु चरित्र, रचयिता—जगन्नाथ दास, कागज—साधारण, पत्र—१०, आकार—$८\frac{3}{4} \times ६\frac{1}{2}$ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—७, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ७०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १७०७ = १६५० ई०, प्राप्तिस्थान—प० गजाधर तिवारी, ग्राम—चांदा, डाकघर—गडवारा, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ ओं अष्टांग दडवत करि, प्रथम करि परनाम । जगन्नाथ गुरु सर्व विधि, करिहैं पूरण काम ॥ १ ॥ चौ० ॥ गुरुदेव चरन चित ल्यावो । हीय ध्यान धरि सीस नवावो । स्तुति कर प्रक्रमा दीजै । तन मन धन सब अरपन कीजै ॥ गुरु हैं ब्रह्मा सुर तेतीसा । गुरु विन को जाने जगदीसा । गुरु है नेम धर्म सब केरा । गुरु हैं आवागमन निवेरा ॥ गुरु विन सूझत है सब धन्धा । गुरु विन जग भटकत नर अन्धा । गुरु हैं तप तिथ वृत पूजा । गुरु विन अवोर नहिं हर दूजा ॥ गुरु को त्याग और गुन गाव । सो सूधो जमपुर को जाव ॥ गुरु मत्र को करैं त्यागा । निकस कोढ़ मरि जाय अभागा ॥

अंत—सकल भूमि तीर्थ करि आवे । सो फल गुरु चरित्र पढ़ि पावे ॥ ग्यारस वारस मावस पूण्यो । पाठ पुण्य फल पावैं दूनो ॥ वरणे सेस शारदा माई । लेपे कोटि चतुरानन धाई ॥ वर्णो इन्द्र मगल वारा । गुरु चरित्र भाषा विस्तारा ॥

× × × ×

गुरु महिमा को कहि जावै । जगन्नाथ किसके गुन गावे ॥ दोहा ॥ भुल्यो होय हरजन मात्रा विद विचार स्वामी तुलसी दास जी के सेवक जगन्नाथ दास अधीन ॥ भाषे सरन गुरु चरित्र गुरु कीन्ह ॥ जलते थल ते रापियो, ढीले वन्धन पार । मूरख हाथ न दीजिये, कहै चरित्र पुकार ॥ इति श्री गुरु महिमा गुरु चरित्र ॥ संपूर्ण ॥

**संख्या १९०.** वारहमासी, रचयिता—जगन्नाथ ( महाराजपुरा, कानपुर ), कागज—

बिहारी, पत्र—२, आकार—१० × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२१, परिमाण ( अनुष्टुप् )—९४, पूर्ण, रूप—नवीन पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३७=१८८० ई०, प्राप्तिस्थान—लाला भगवतराम, ग्राम—बमहरन, डाकघर—गुलजारपुर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ बारह मास लिष्यते ॥ अब न आनंद कंद रघुकुल चंद तिरहुत आइ हैं ॥ चैत्र ॥ चैत्र जनक बोलाय सुत को वचन सुचि जैसे कह्यो। है तात अनाथ सुभाय विनती राय दसरथ पद गह्यो ॥ पाय अनुसासन नृपति को सकल सुत मैं आवहू। मातु महरुल सपद भोजन बेगि आय करावहू ॥ नारि नर सुर राज कन्या राम सो सुख पाइहैं। अब न आनंद कंद रघुकुल चंद तिरहुत आइ हैं ॥ १

अंत—फागुन ॥ फागुन पुरै मन पर आस भरोस जो मेरो करै मिलत ताके पास हमरो काम तेहि पूरे सरैं ॥ करम कामिनि कीन विधि पर तोष तुम पूरी सबै। पास मोको आनिये अब मात्र मिथ पूरी करै। जगन्नाथ सुमीत प्रभु सो सब पदारथ पाइहैं। अब न आनंद कंद रघुकुल चंद तिरहुत आइ हैं ॥ १२ ॥ दो०। सब सपियन पर बीत करि बहु विधि धीरज दीन। जगन्नाथ जनवास को गौन राम तब कीन्ह ॥ इति श्री बारहमासी जगन्नाथ कृत संपूर्ण संवत् १९३७ वि० ॥ जै रामजी की ॥

विषय—श्री रामचंद्र जी का जनकपुर कलेवा करना और सरहज आदि के साथ हास्य विलास करके प्रसन्न होना। फिर मातु सुनैना के यहाँ पर चारों भाइयों का भोजन करना और प्रसन्न होना आदि वर्णन ॥

संख्या १६१ ए. श्रीकृष्ण जी का बारहमासी, रचयिता—जगन्नाथ, कागज—देसी, पत्र—२, आकार—९ × ७ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८१० = १७५३ ई०, प्राप्तिस्थान—गंगादीन मुराव, ग्राम—लक्ष्मणपुर, डाकघर—मिसिरिख, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ श्री कृष्ण जी की बारहमासी लिष्यते ॥ प्रथम महीना असाढ़ लाग्यो वर्षा रितु आई। प्रीतम हमरे स्याम सलोने पाती मिजवाई। कहाँ वे कैसे नहिं आये जैसे चतुर सुजान स्याम चेरी ने विरमाये ॥ डाल गये जादू की फाँसी ॥ श्री राधा गोपी त्याग करी पर दासी कुबिजा सी ॥ ११।

अंत—जेठ मास जब मिले कृष्ण जी राधा गोपी से। ब्रज बासिन आनंद भयो छूटे सब बाधा सों। कृष्ण की यह बारहमासी। जो सुनै बैकुंठ सिधारे छूटे जम फाँसी ॥ साँच यह मेरे मन आसी। श्री राधा गोपी त्यागि करी पर दासी कुबिजा सी ॥ इति श्री कृष्ण चंद्र की बारह मासी संपूर्ण समस्त ॥ लिषतं जानी राम बैश्य सिधपुर बरोद निवासी ॥ संवत् १८१० वि० पैसाख कृष्ण प्रयोदसी श्री रामानुजायनमः ॥ श्री राम राम राम राम राम ॥

विषय—श्री कृष्णचंद्र जी का कुबजा दासी से प्रेम करना और उनके पास चले जाना वहाँ राधिका जी का श्री कृष्ण चंद्र जी के विरह में ११ मास व्यतीत करना १२ वें

मास में श्री कृष्ण चद्र जी का आना और राधिका और गोपियों को वहुत आनन्द होना आदि वर्णन ॥

**संख्या १९१ वी** श्री कृष्णचद्र की वारहमासी, रचयिता—जगन्नाथ, कागज—देशी, पत्र—२, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ट )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३०, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—सेठ गोविंद राम भक्तराम मारवाड़ी, ग्राम—अमिलिहा, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः। अथ श्री कृष्ण जी की वारामासी लिष्यते ॥ प्रथम महीना असाढ़ लागा वर्षा रितु आई। पीतम हमरे स्याम सलोने पाती भिजवाई ॥ कहाँ वे कैसे नहिं आये ऐसे चतुर सुजान स्याम चेरी ने विलमाये ॥ टाल गये जादू की फांसी श्री राधा गोपी त्याग करी घरवारी कुविजासी ॥ सावन में मन भावन हमतौ दामन सों लागी। जब तौ हम सों प्रीति वढ़ी हरि अब काहे त्यागी ॥ सुनौ तुम ऊधौ मेरी सों लाज शरम कित गई प्रीति जब कीनी चेरी सों ॥ यही मोहिं आवत है हासी ॥

अंत—चैत चिता में जरौं वरौं मैं गिरती कुइया में। कहियो मदन गोपाल सग कुविजा को लै आमें ॥ कछू इन वातन को डरना। हम गोपी दरसन की प्यासी और नहीं करना ॥ खबर मेरी लीजै व्रज वासी ॥ श्री राधा गोपी ॥ लागत ही वैसाख साख सब ही के घर आई। ऊधौ जी ने जाय कृष्ण सों ऐसे समुझाई ॥ पैज तुम हक नाहक रोपी। हाड मास गलि गये वावरी ह्वै गई सब गोपी ॥ लेहिंगी कर वट हू कासी। श्री राधा गोपी ॥ जेष्ट मास में मिलै कृष्ण जव राधा गोपी सो व्रजवासिन आनद भयो सव छूटे वाधा से। कृष्ण की यह वारह मासी पढ़ै सुनै वैकुंठ सिधारै छूटै जम फासी सांच यह मेरे मन भासी ॥ श्री राधा गोपी त्यागि करी घर वारी कुविजा सी ॥ इति श्री कृष्ण चंद्र की वारह मासी संपूर्णम् ॥

विषय—राधा कृष्ण की वारह मासी में श्री कृष्ण जी का राधा को छोड़कर चला जाना फिर ऊधौ जी के हाथ संदेसा भेजना वर्णन ॥

**संख्या १९२ ए.** जगत विलास या रसिक प्रिया की टीका, रचयिता—जगतसिंह ( राजा साहेब गोंडा ), कागज—देशी, पत्र—२२४, आकार—८ × ६ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ट )—४०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५६००, खंडित। रूप—अति जीर्ण, पद्य और गद्य। लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८९६, प्राप्तिस्थान—श्री महाराजा प्रकाश सिंह, मह्लापुर, जिला—सीतापुर।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ अथ जगत विलास यानी रसिक प्रिया की टीका लिष्यते ॥ अरुण शिषा सित पद पदुम पद पद तलनप रूप। हरत पाप सब जगत के हरिपद प्राग अनूप ॥ १ ॥ मूल छप्पै ॥ एक रदन गज वदन सदन वुधि मदन कदन सुत। गौरि नंद आनद कंद जग वद चंद जुत। सुषदायक दायक सुकृत गण नायक नायक। पल घायक घायक दरिद सव लायक लायक ॥ गुन गन अनत भगवंत भव भक्ति वत भव भय हरन ॥ जैसे केसवदास निवास निधि लंवोदर असरन सरन ॥ टीका वार्तिक एक रदन गज वदन अथवा एकै रदन ही है और सव रद हैं। यहा पद श्लेष। अथवा दुरद नाम हाथी

को तामें एक रद माहीं भतव एक दन्त है ॥ गजबदन ॥ इह ऊपर श्लेष लक्षन दोहा ॥ प्रमाण सतसैया तिन के ॥ दोहा ॥ एक सब्द के अर्थ जहं भासत भाइ अनेक। पद श्लेष को कहत तिन हिय बुद्धि विवेक ॥ बुद्धि सदन कैसो है गंत बुद्धि को सदन है नाम घर है वा गज बदन बुद्धि को सदन वा घर है ॥ मदन कदन सुत ॥ मदन काम ताको कंदन नाम नास कर्ता सिव महादेव को सुत ॥

अंत—अथ भारती लक्षण मूल दोहा ॥ बरन जामें वीर रस अरु अद्भुत में हास कहिके सब सुभ अर्थ जहं सो भारती प्रकास ॥ टीका वीर, अद्भुत हास सों भारती जानो। अथ जथा मूल कवित्त ॥ कानन कनक पत्र चक चमकत चारु ध्वज झिल मिलि झलकत अति सुप दाइ। केसव छबी लो छत्र सीस फूल सारथी सो केसरि की आड अथ राथिम रची बनाइ। नीकेही नवीन लाल बीको नक मोती सोहै एक ही बिलोक नि गोपाल ही गये बिकाइ। लोचन बिसाल भाल जरित जराय भाल भामो चों मीन के रथ रथ मन मथ राइ। टीका ॥ कानन में से हैं कनक पत्र तेई चक कहे पहिया औ कानन में झिलमिली के है तेई ध्वजा नाम पताका है ते झलकत अत्यंत सुषदाई औ केसव कवि नाम औ सीस फूल जो है सोई छबीलो छत्र औ केसर की आड़ जो है सोई सारथी नाम बहलवान औ नक मोती जो है सोई नवीन है। तहां एक बिलोकनि में गोपाल ही बिकाय गये। औ लोचन बिसाल नाम सुंदर औ भाल में जरित जराऊ लाल सोभा मानों मीन के रथ पर मन मथ कहे काम सो चढ़ो है। बिलखबे मो हास सूचित औ चढ़ो सब्द वीर सूचित बरनन सो कवित में जानियों अद्भुत काम बरन सो प्रमान समुदर्य कीर्त्ती महावीर मार कादि भवि भामितं पुनि पच सायक कनक रुचिर कांति। वीरै सूचित ॥

विषय—रस वर्णन। केसव दास कृत रसिक प्रिया की टीका महाराज जगत सिंह ने की है।

संख्या १६२ वी साहित्य सुधा निधि, रचयिता—जगतसिंह ( गोरा ग्राम ), कागज—बादामी नवीन, पत्र—१०, आकार—१२ × ८ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—०११, पूर्ण रूप—नवीन, पद्य लिपि—नागरी, रचनाकाल— सं० १८५८ = १८०१ ई०, लिपिकाल—सं० १९१३ = १८८६ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० कृष्ण बिहारी मिश्र, माडेल हाउस, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गनेशायनमः ॥ छंद बरवै ॥ सिव सुत एक रदन अप छबि उदोत। तिरछौं मनों मेद ते सुर सरि पोत ॥ १ ॥ सीस मुकुट श्रुति कुंडल केसरि भाल ॥ पीत बसन तन मुरली कर उर माल ॥ २ ॥ जाते और न दूसर आदिहु अंत ॥ नेति नेति जेहि गावत निगम सिरंत ॥ ३ ॥ चरन कमल रज बंदौं अद्भुत भूरि ॥ जासु कृपा करि पावौं कवि मति भूरि ॥ ४ ॥ जै वृन्दावन पावन जै वृज कुंज ॥ जै जमुना जल बिकसित सरसिज पुंज ॥ ५ ॥ श्री गुरु चरन सरोरुह पुनि सिरनाय ॥ रचत भेद साहित्यक कवि मत पाय ॥ ६ ॥ श्री सरजू के उत्तर गोरा ग्राम ॥ तेहि पुर बसत कवि गनन भारी धाम ॥ ७ ॥ तिनमें एक अवर कवि अति मति मंद ॥ जगत सिंह सो बरनत बरवै छंद ॥ ८ ॥

अंत—या विधि दोष अगम है कहेउ उदार। तामें मुख्य जानिये सत रूप विचार ॥

विनु साहित्य सुधानिधि करौ कवित्त । हरौ ताहि कवि कोविद जे रस मित्त ॥ काव्य ग्रंथ अगिन नित मत करि एक ठौर । कहि साहित्य सुधानिधि कवि सिर मौर ॥ जो प्राचीनन काव्य मग किये उदार । ताते होन और कछु कियो विचार ॥ दग्धाक्षर गन दूषन छंदक रीति । मेरे छंद ग्रंथ ते जानो मीत ॥ नायकादि संचारी स्यायि भाव । रस मृगांकने जानो जानो सब कविराय ॥ भरत भोज अरु मम्मट श्री जय देव । विश्वनाथ गोविंद भट दीक्षित भेव ॥ भानु दत्त आदिक मत करि अनुमान । कियो प्रगट करि निपाट कवित्त विधान ॥ कहै छासै छंविसमयश्रुति वरवै वीनि । दस तरंग करि जानो ग्रंथ नवीन ॥ ० ॥ इति श्री मन्महाराज कुमार विसेन वंसाव तंस दिग्विजै सिंहात्मज जगत सिंह कवि कृते साहित्य सुधानिधि सकल दोष निरूपनो नाम सप्तमस्तरंग ७ श्री सम्वत् १८४२ आषाढ़ शुक्ल सप्तम्यां गुरुवासरे समाप्तं सुभंभूयात् ॥

**संख्या १६३.** धर्म सवाद, रचयिता—जनदयाल, कागज—साधारण, पत्र—३०, आकार—८½ × ७½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१३, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४०८, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८३३ = १७७६ ई०, प्राप्तिस्थान—मोहनदास, स्थान स्वामी पीतांवर दास, ग्राम—सोनामऊ, डाकघर—परियावां, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध ) ।

आदि—श्री गोपाल जी सहाय ॥ अथ धरम सवाद लिष्यते ॥ दोहा—श्रीराम कृश्न कृपा करैं, गुर संत होइ सहाय । कर जोरे करुना करैं, गनपति लेहि मनाय ॥ चौपाई—गुरु गोविंद की आज्ञा पाऊं । तो कथा पुरातन कहि समुझाऊँ ॥ राजा धरम हस्तनापुर गाऊं । उत्तम कथा मई तिहि ठाऊं ॥ द्वापर ये उतपति भई कथा । नग्र हस्तनापुर जानहु जथा ॥ गुरु कौं पूछै ग्यान की गली । जनमेजय सुराजा बली ॥ ब्रह्म स्वरूप तुम कन्यो गुसाईं । धरम जाति जुधिष्ठलराई ॥ एक आतमा देह वताई । कृपा वंत होइ कहि मुनिराई ॥

अंत—धर्म सवाद सुनै चितु लाय । मुचै पाप सत ही जिय थाय ॥ परलोक कीरति पावै सोई । मुकति होइ न समो कोई ॥ पिता पुत्र की सुनि कथा, मुदित होय सब कोय । जन दयाल सहजै मिलै, चारि पदारथ सोय ॥ धर्म सवाद सुनत ही, सव तीरथ फल होय ॥ धरम वढ़ै अरु पाप छय, हरि दरस दिपावत सोय ॥ इति श्री महाभारते धरम जुधिष्टर संवादे जग्य वरननो नाम चतुर्थोध्याय समापता ॥ श्री ॥ सवत् १८३३ ॥ पौष सुदी ४ सोमवारे ॥ पठनारथ श्री महाराज कुँवारि श्री वेटी विचित्र कुंवर जू देव ॥ लिषित पतित चरन दासेन गोहर नगर मध्ये । श्री रस्तु ॥ श्री ॥ कल्याणं ददातु ॥ श्री परमेसुर जी सदा सहाय रहै ॥ श्री ॥ श्री ॥

विषय—धर्म का चाण्डाल रूप धारण करके राजा युधिष्ठिर की परीक्षा लेना और उपदेश देना ।

**संख्या १६४ ए.** होली संग्रह, रचयिता—जन जगन्नाथ, कागज—देशी, पत्र—८, आकार—१६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२५६ ।

पूर्ण। रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७७२=१७१८ ई०, लिपिकाल—सं० १८८५=१८२८ ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० सूरत सिंह, ग्राम—सिधरा, डाकघर—महमूदाबाद, जिला—सीतापुर (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ होरी संग्रह लिख्यते ॥ दो०। प्रथम गजानन को सुमिरि सारद को सिर नाय। होरी की रचना करै जगन्नाथ जन गाय ॥ होरी १ पहिली ॥ आजु मोहन बंसी बजाई हो। बंसी सुनि सुधि सब ब्रज बाला आई प्रभु पहं धाई भई हैं बिहाल भूषन की सुधि नहीं कंगन पग में सजाई सुधि मन की बिसराई ॥ दधि के बहाने घर से निकरि कै प्रभु के निकट चलि आई। जमुना किनारे हरि बंसी बजावैं चीन मटुकिया गिराई। दही सब चीन लुटाई। हे जसोदा माई जाय्यो मोहन को ऐसो चतुर कन्हाई। मटुकी फोरि सकल दधि लूट्यो ऐसी धूम मचाई। सो कौतुक बरनि न जाई ॥ हे नंद नंदन हे मम मोहन लीला अधिक बनाई ॥ जन जगन्नाथ शरन मैं तिहारो चरनन पै ली जाई। करहु करुणा अनुराइ ॥ आजु मोहन बंसी बजाई हो ॥

अंत—बसिगी उर कुंवर कन्हाई हो ॥ जिन मथुरा में जन्म लियो है गोकुल माह सिधारी कंसासुर पुतना को पठयो दूध पियावन आई हन्यो छन में जदुराई ॥ श्रीधर विप्र बहुरि ब्रज आयो पंडित रूप बनाई। जीहा चीभ मरोरि मुरछि धर रोवत मथुरा आई। कंस से हाल सुनाई ॥ मारि अघासुर आदिक मोहन कुंज में लीला बनाई। राधा ललितादिक गोपिन से प्रीति बढ़ी रुचि पाई। चरित सब बरनि न जाई ॥ मथुरा में जाय कंस को मार्यो मातु पिता को छोड़ाई। कुंडिनपुर रुकमिनी को बियाहो सोभा बरनि नहिं जाई। पुरी द्वारिका को बसाई ॥ रहत सदा ब्रज में अनुरंजन लीला करत सदाई। जन जगन्नाथ पति नंद जसोदा जिन्है हरि चरित दिखाई। सोई चरनन बलि जाई। बसिगो उर कुंवर कन्हाई ॥ इति श्री जन जगन्नाथ कृत होरी संग्रह संपूर्ण समाप्तः लिखतं गुम्म् ब्राह्मण ज्वारे निवासी तिथि क्वार सरद पूनो संवत् १८८५ वि० श्री नारायण जी सदा सहाय। बोलो हनुमान बाबा की जै।

विषय—श्री कृष्ण और राधिका के प्रेम से पूर्ण होली वर्णन।

संख्या १६४ बी, मोहमर्द राजा की कथा, रचयिता—जन जगन्नाथ, कागज—देशी, पत्र—८, आकार—८×६ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१०, परिमाण (अनुष्टुप्)—७९२, पूर्ण रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७७१=१७१९ ई०, लिपिकाल—सं० १७९०=१७३३ ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० सूरत सिंह, ग्राम—सिधरा, डाकघर—महमूदाबाद, जिला—सीतापुर (अवध)।

आदि—श्री गणेशाय नमः अथ मोहमर्द राजा की कथा लिख्यते ॥ चौ० ॥ गुरु चरन बंदि बहु विधि संत। मुनी सापि त्यों गाऊं तंत ॥ जो सुनि मोह द्रोह न है व्यापै। गाइ निरबंध राम कौं जापै ॥ कहीं जु परम पुरान की साषी। जो श्री पति नारद सो भाषी।

अंत—श्री तुलसीदास जो धरयो सिर हाथ। यह मोह मरद कथा कही जन जगन्नाथ ॥ परम संत मत हम कह्यो विचारी। पुरातम कथा परम सुख कारी ॥ संवत सत्रह सै इकहत्तर। जन यह भाषी करि बहुत हरष ॥ कातिक बदी द्वादसी दिनै। सोमवार

यह गिनोतर गिनै ॥ इति श्री मोह मरद राजा की कथा संपूर्ण ॥ श्लोक ४२५ ॥ लिपतं गगा दयाल मिश्र शंकर पुर निवासी सवत १७६० कार्तिक वदी दीपमालिका को संपूर्ण हुई ॥ राम राम राम राम राम ॥

विषय—मोह त्यागी राजा का वृत्तात ( राजा की रानी और राजकुमार और राजकुमार की पत्नी दासदासी और सारी प्रजा सब मोह त्यागी थे )। इसकी परीक्षा के लिये नारद जी ने अपनी माया से राजकुमार को मृतक समान कर सबकी दशा देखी परन्तु किसी को भी शोक नहीं हुआ। यह देख नारद जी बहुत प्रसन्न हुए राज कुमार को जीवित कर दिया और राजा की बहुत प्रशंसा की॥

**संख्या १६५**, शिव स्तोत्र, कागज—देशी, पत्र—४, आकार—६ × ४ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—मुंशी शिवधारी लाल, ग्राम—ममरेजापुर, डाकघर—वेनीगंज, जिला—हरदोई।

आदि—श्री गणेशाय नमः असतोत्र। संकर देवहि जोरिकर हियो विनै करि वृद। जनक सुता पूजत शिवैं करियै मोहिं अनद। हे आनंद धर छविचंद धर गुण वृंद धर सिर गंगधर। भस्मागधर सुभरग धर अरधाग धर त्रिय सग धर दीन दान धर वरदान धर। दो०—दाता सिवशंकर विपेसुर गिरिजारमण। रापौ मेरी लाज तुम तजि जाचौं और केहि देवन के महराज हे राजधर सुप साज धर मणि मालधर दग ज्वाल धर छवि जालंधर रस शूल धर तन अवर धर वाघंमर धर कर सूलधर सुख मूलंधर अनूकूलं धर वरदे विसेसुर अव घण दाता रापु प्रण मोरी अव की वार। राम चंद्रवर मिलै मोहि देवन के सरदार ॥२॥ हे दारंधर अवतारं धर अव क्षरंधर कर डमरूधर विभूतिधरं जट जूटधर गल सेप धर वट भेपंधर।

अंत—हे दान धर विज्ञाणंधर जगमाणंधर ससिपडधर श्री पंढधर ब्रह्मांडणधर सुपलंछंधर कमलछंधर तन अक्ष गति सुसधर जनिवंक्षधर दीजे वर रघुवर मगल कर कवि नाथ के हरन दोप दुख रोग करौ धनुप लघुता प्रभु श्री रघुवर के जो ४ हे जोगं धर मत्रभोगधर कैलाशं धर मुदवा सधर मेना संधर विपग्रीवंधर सुपसीवधर धुर धर मंधर सुप करमधर गजचरमंधर मम सरमंधर सममडालकर ससि गग भस्मांग रग अरधग गोरी कुद इंदुतन अति अनद अरविंद न्यनसर डग्रत ढंग्रत कर डमरु डिंडिं मिलिं डिम डिम वजै। तीन लोक वरदान सदादासन मुप साजै कहत जान की जोरि कर मोहि वर रघुवर दीजिये थान सुपवि वृदावली रापि जगत जस लीजिये। इति श्री जानकी मंगल अमृतधुनी शिव अस तोत्र सपूरण।

विषय—महादेव का स्तोत्र।

**संख्या १६६ प.** भगवती विनय, रचयिता—जानकी प्रसाद, कागज—साधारण, पत्र—२८, आकार—६ × ५½ इच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४६२, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—ठा० कृष्णपाल सिंह 'वीर' कवि, ग्राम—तिवारीपुर, डाकघर—सागीपुर, जिला—प्रतापगढ ( अवध )।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ श्री देव्यास्तुति ॥ हरि गीत छन्द ॥ महत तेज प्रकास अभ्मे पूर्ण अंक बिचारि कै। जोग बिधि इन्द्रादि ध्यावै वेद हू तन धारि कै ॥ त्रिगुन रूप अनादि माया सर्व आदि सदा अवै। पूर्ण इन्दु सुधार बिन्दु अनन्त इन्दु प्रभा भवै ॥ १ ॥ श्रीसमन्त्र कीर्ति स्वरूप सुन्दर सर्व सौभाग्यहि किये। मैं सोचते मन मोचने मय कोत्त्य अब माता भवे ॥ दीर्घंबर परचड दड उदंड पक दक नासिका। प्रभा मण्डल मौर है कुच जब शील प्रकासिका ॥ २ ॥

अंत—॥ हरिगीत छंद ॥ शुभ अचल भक्ति विवेक विद्या ज्ञान बुधि सोई दीजिए। जेहि मिलहि दर्सन देवि तेरो पवित्र पद मित्र कीजिए ॥ हार अपनी को सदाहि अधीन दीन गमीजिए। हे जननि अनुलित कृपा करिकै तुरत सुधि अब लीजिए ॥ चौपाई ॥ विमल अभिषेके पूरण चम्पा। सर गुण सरिस बर बरनि सुकम्पा ॥ असरन सरन चरण चित लायो। दास जानुकी विनय सुनायो ॥ इति श्री भगवती विनय पचार बंसोपमव भवानी प्रसादात्मज श्री रामचन्द्र पादानुरागी जानकी प्रसाद कृत समाप्ता ॥ शुभ मस्तु ॥

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० ११ तक—देवी की स्तुति—अङ्गों की शोभा, शक्ति, धाम, अधादि के संबंध से, विविध नामों, अलंकारों, दास के प्रत्येक अङ्ग की रक्षा का रिणी के संबंध से।

( २ ) पृ० ११ से पृ० ४० तक—मार्गरक्षा, बगला मुखी, संपूर्णादि नामों के संबंध से स्तुति, छवि का वर्णन करते हुए देवी की स्तुति। नाम प्रभाव, भक्ति का वर स्तोत्र पाठ का फल, स्तोत्र की प्रशंसा तथा प्रभाव। महालक्ष्मी का स्तोत्र दुर्गा स्तोत्र।

( ३ ) पृ० ४१ से पृ० ५६ तक—उपास्य स्तुति, वेदपुराणादि संपूर्ण पदार्थों की सृष्टि दृष्टि से स्तुति। देवी के अनेक नामादि के संबंध से स्तुति।

संख्या १६६ सी रामनवरत्न, रचयिता—जानकीप्रसाद ( अमीरापुरा, बड़मार ), कागज—देशी, पत्र—७४, आकार—१२ × ८ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६०८, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९०८ = १८५१ ई०, लिपिकाल—सं० १९२१ = १८६४ ई० प्राप्तिस्थान—पं० उमाशंकर दूबे साहित्यान्वेषक।

आदि—श्री राम ॐ श्री गणेशायनमः। अथ श्रीराम नवरत्न विनय लिख्यते अथ गणेश एक रदन महा भय ओघ निवारण। विघ्न हरण सुपरासि पतित कोटिन्ह भव तारण ॥ कंठम्य कर शशिहार नमो रिधि सिधि बुधि दायक। महा नाद गज शीर्ष नमो तिहुँ लोक विनायक। अथ परशु पानि सिंदूर धर लम्बोदर अवहर करन। वरबुधि विवेक विद्या सहित देहु कृपा करि सुद करन ॥ १

अंत—शिवराग* कर ससि छन्द सुहाने। विनय पूर्वी मध्य बखाने। १२०। जाम झूलना छंद—कहे अष्ट सै छन्द इत्यादि सर्वे मी हू विधै मध्यसंती प्रतीता महा सिद्धि दा जानकी सिंह कर्यो विधै राम नवरत्न बिनती बिनीता। मई पूर्ण ज्यों पूर्णिमा चंद आनंदम जैति श्री राम निर्मेद गीता। तिथी कार्त्तिकी पूर्णिमा विक्रमादित्य बत्तीस सै अष्ट सम्वत्सुनीता ॥ १९०८ ॥ १२१ ॥ नाम निहालसिंह जगजाहिर। भ्राक सिंह तासु सुत माहिर ॥

तासु भवानी सुवन सुजाना । ताके मैं मति मंद अजाना । पत्री यह करि नेम पाठ करहि जे नर सुजन । लहैं सो हरि पद प्रेम सिद्धि मनोगति प्रभु कृपा ॥१२३॥ इति श्री रामनवरत्न विनया पवार वसोद्भव भवानी प्रसादात्मज श्री रामचन्द्र पादानुरागी जानकी प्रसाद कृत पूर्वी भाषाया नवम विनयः॥९॥ इति श्री ॥ राम नवरत्न विनय. समाप्त. शुभमस्तु श्रीरस्तु लिपित मिद पुस्तक जानकी प्रसाद निज हस्तेन माघ शुक्ल पंचम्यां भौमे सम्वत् १९२१ ॥

विषय—प्रथम विनय—इसमें अवधी भाषा में २५१ छन्दों के अन्तर्गत देवी देवताओं की वन्दनायें और स्तुतियाँ हैं। जैसे शंकर, पार्वती, गणेश, सरयू नदी आदि की। द्वितीय विनय—नाम की ओर चित्ताकर्षण करनेवाले ५१ छंद हैं। तृतीय विनय—इसमें राम नाम का माहात्म्य ५१ छंदों में वर्णन किया है। चतुर्थ विनय—भगवान कृष्णचन्द्र के विलासों का वर्णन १०१ छंदों में किया है। पचम विनय—१०१ छन्द चित्रों के रूप में राम तथा कृष्ण आदि के विनयों पर लिखे गये हैं। जैसे कमल दल चित्र, शंख चित्र, हस्ति चित्र। छल चित्र आदि। षष्ठ विनय—ब्रजभाषा में स्तुतिया। सप्तम विनय—५१ छदों में श्रीरामचन्द्र की स्तुति। अष्टम विनय—पजाबी ढग पर 'वाह गुरु' की वन्दना। नवम पूर्वीय भाषा में १२३ छंदों में रामभक्ति का वर्णन।

**संख्या १९६ सी.** श्री राम नौरत्न विनय, रचयिता—जानकी प्रसाद पवाँर (जमींदारपुरा), कागज—देशी, पत्र—१३२, आकार—११ × ६½ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१२, परिमाण (अनुस्टुप्)—२३७६, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९०८ = १८५१ ई०, प्राप्तिस्थान—मुं० चतुर विहारी लाल जिलेदार, ग्राम—सधवा चंढिका, डाकघर—अटी, जिला—प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि—अथ श्री रामनौरत्न विनय लिप्यते ॥ (इसके बाद १९६ वी के समान)

अंत—॥ सोरठा ॥ धन्य धन्य श्री राम, धन्य धन्य रघुपति हरे। पुरएहु मो मन काम, दुहुँ लोक प्रभु धन्य तू ॥ ११५ ॥ चौपाई ॥ प्रथम विनय रस अमृत सानी। अवध पुरी भाषा मृदु वानी ॥ इन्दु वान कर छंद पुनीता (२५१)। वरनि विनय भगवत सुभ गीता ११६ ॥ नाम चेतावनि विनय द्वितीया। छंद इंदु सर विच कथनीया (५१) नाम महातम विनय तृतीया। ससि सर छन्दनि विच वरनीया (५१) ॥ ११७ ॥ कृष्ण विलास चतुर्थ वपानी। यक सत एक छंद मृदु वानी (१०१) पच विनै चित्र विच भाप्यौ। यक सत एक छन्द रचि राप्यौ (१०१) ॥ ११८ ॥ यक सठि छंद सुधारस चापा ६१ षष्ठम विनै वर्णि वृज भाषा। सप्तम विनै इंदु सुर छंदहि (५१) वरनि सुनायो रघुकुल चदहि ॥ ११९ ॥ पुनि पंजावी विनै वपानी। एक सठ छंद वरनि मृदु वानी ॥६१॥ शिव द्दग कर ससि छन्द सुहाने। विनय पूरनी मध्य वपाने ॥ १२० ॥ वरन झूलना छद कहे अष्ट सै छंद। इक्यावने सर्व नौहूँ विनै मध्यगंती प्रतीता। महा सिद्धिदा जानकी सिंह वर्न्यौ विनै राम नौरत्न विन्ती विनीता ॥ भई पूर्ण ज्यौं पूर्णिमा चद आनंद मैं जैति श्री राम निर्भेद गीता। तिथौ कार्तिकी पूर्णिमा विक्रमा दित्त वत्तीस से अष्टसम्वत्पुनीता ॥ १२१ ॥

× × × ×

पत्री यह करि नेम, पाठ करहि जे भर सुजन। लहैं सो हरि पद प्रेम, सिद्धि मनो गत प्रभु कृपा ॥ १२१ ॥ ८२१ छंद या विन मध्य सब है ॥ इति श्री राम नव रत्न विनिर्यो पवार वंसोद्भवानी प्रसादात्मज श्री राम चन्द्र पादानुरागी जानकी प्रसाद कृत पूर्वी भाषायाँ प्रथम विनयः ॥ १ ॥

ग्रंथकार का निवास स्थान—राम कृपाते पदरत माते जिमींदार पुर जो हर्षे। दक्षिण गंगा डेढ़ कोस है परगन डलमऊ सो हर्षे ॥

ग्रंथकार परिचय—नाम मिहाल सिंह जग जाहिर, झाऊ सिंह तासु सुत माहिर। तासु भवानी सुवन सुजाना, ताके मैं मति मंद अजाना ॥

संख्या १६७ युक्ति रामायण, रचयिता—जानकी प्रसाद, कागज—साधारण, पत्र—१०३, आकार—८$\frac{3}{4}$ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१८१५, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी प्राप्तिस्थान—राजा अवधेश सिंह रईस ताल्लुकेदार, रमेश लाइब्रेरी, कालाकांकर, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ गन पति रूप है कै गनपति से विन को नाथ हूं कै दिन को विसेष मत धर को। रूप हूं कै सकति सकति मत धारिम को हरि अनुसारिम सँवारि रूप हर कौं ॥ जाकी जहाँ प्रीति फल तत तहाँ ताही रीति जानकी प्रसाद माहि तावत गहर को। नाम जाको पूरन करत मन काम वंदियत पर नाम नित राम रघुवर को ॥ १ ॥ बर्णत तिलक छंद—महादि दस गन छोड़ि सबै विचारे। सौंप्यौ सिर्प अकल दंडक मध्य भार ॥ तामें दियो मम सुरामच रीति जोई। सांडिल्य वंस प्रति प्रीति पर सोई ॥ दोहा—सकल देव मुनि संक महँ। सपि सीय हित लीन। तऊ कहैहीं भगत के, प्रभु प्रमान करि कौन ॥ गीति का छंद—जेहि वास तें रिपि संग को तप ठान पूरन भौं दियो जिनके को भव जन्म नाप अजन्म भूपति मे लिवो ॥ जहँ धारि के जति वेष नाथ हन्यो अराति करास हैं ॥ तिहि संग पैर पुरैं मही मोहि भूप श्रीन्द कृपाल है ॥

अंत—दोहा—मिस मृग पावन जीव बहु कने मुक्त रघुराइ। कौतुक देखन रवि मनौं गये गगन मधि आइ ॥ मध्य दिवस इमि देखि प्रभु मृगया पेख बिहाइ। करि सरजू जल न्हान गृह आए श्री रघुराइ ॥ चुनि छंद। कबहुँ मृगया जल केलि करैं कबहुँ गृह बागादि जाइ ॥ कबहुँ श्रुति शास्त्र पुरान सुनैं करि धर्म सभा कह न्याव विचार ॥ सिगरे अवधी जन मध्य सिंहासन बैठत है कबहुँ धरि भाव। सिई बंधु समेत लसैं नित श्री रघुनायक को पुर श्रीमि विहार ॥ इति श्री जानकी प्रसाद विरचित युक्ति रामायने सप्तम प्रतिहारा ॥ ७ ॥ श्री गणेशायनमः ॥

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० ५१ तक—प्रथम प्रतीहार—सब देवताओं का एक राम के रूप में आरोप, अयोध्या तथा राजा दशरथ का वैभव वर्णन। राम जन्म, बाल क्रीड़ा, विश्वामित्र-दशरथ संवाद रामतारिकादि हनन। राम विवाह वर्णन। ( २ ) पृष्ठ ५२ से ६६ तक—द्वितीय प्रतिहार—वर्षतादि वर्णन राम बन गमन राम का विविध स्थानों पर निवास करना ( ३ ) पृष्ठ ६७ से ७७ तृतीय प्रतिहार—अत्रि आश्रम

निवास, विराध-वध, सूर्पणखा का जाल, खरदूषण विनाश, सीता हरण, कबंध-वध, पपासर वास, सुग्रीव से मित्रता, ( ४ ) पृष्ठ ७५ से ८५—चतुर्थ प्रतिहार—बालि वध, शरद वर्णन, सीता का खोजा जाना। ( ५ ) पृष्ठ ८६ से १०७—पंचम प्रतिहार, हनुमान लंका गमन, लंका दहन, हनुमान कीर्ति, सीता सँदेश, रावण की सभा के सभा सदों के विजय संबधी विचार। विभीषण पर रावण का कोप ( ६ ) पृष्ठ १०८ से १६७—षष्ठम प्रतीहार युद्ध वर्णन, रामचंद्र कीर्ति वर्णन, रावणादि वध विभीषण राज तिलक ( ७ ) पृष्ठ १६८ से २०५—सप्तम प्रतीहार—राम अयोध्या गवन, अयोध्या का वर्णन, सभा का वर्णन, अन्य वर्णन, राम मृगया वर्णन। रघुनाथ जी की सभा की कीर्ति, ग्रंथ समाप्ति आदि वर्णन ॥

**संख्या १९८.** भजन विनोद, रचयिता—जानकी सहाय, कागज—देशी, पत्र—२५, आकार—७ × ५३/४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३१३, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८८३ = १८२६ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० उमाशंकर दूबे साहित्यान्वेषक, जिला—हरदोई।

आदि—श्री गणेशाय नमः अथ राग वसन्त। वन्दौं जदुपति आनन्द धाम जातें छूटत जगदंभ दाम। जदुवंस कुमुद सुपदानि इन्दु सेवत विधि शिव चरनार विन्द १ सोहन सरीर वर नीलकंज अगनित अनगसम दीप्ति पुंज। नयना विशाल सत अरुण कंज कोमल कृपालु सुपरासि पुंज। २। केसरि पुनीत तिल कावलीय सुरसत चित्र वर मोहनीय। सुचि मुकुट क्रीट कुंडल सुडोल। सत कोटि सूर छविलेत मोल। ३।

अंत—वीती वैसन तृष्णा वीती। लोभ गगरिया अजहूं रीती। देस विदेस फिरे वीन जारा पोटे रतन न पूंजी हारा। मन को सोचो भयो न कबहूं। नई सम्पदा सोचत अबहू। सूरपु मन को को समुझावै बूढ़ा तोता कहा पढ़ावै—

विषय—कृष्ण जी, राम, शिवजी के, रामनाम की महिमा, मुकुट, अलक नप, भाल, भृकुटी, नासिका आदि का वर्णन, ब्रह्म, जीव, ससारिक सुखों का भोग, ईश्वर का भजन, जीव की तृष्णा, माया आदि विषयक भजन व उपदेश।

**संख्या १९९ ए.** गनक आह्लादिका, रचयिता—जन रामहित, कागज—साधारण, पत्र—१६५, आकार—९३/४ × ६३/४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—९, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२४१३, खंडित, रूप—प्राचीन, पद्य और गद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८८६= १८२९ ई०, प्राप्तिस्थान—रामप्रसाद मुराव, ग्राम—पुरवा विश्रामदास, डाकघर—परियावां, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—॥ भाद्रपद ॥ २७ ॥ रेवती ॥ २८ ॥ इति नक्षत्र नामानि ॥ अथ नक्षत्र चरण विभाग लिष्यते ॥ चूचे चोला ॥ अश्वनी ॥ लली लेलो ॥ भरणी ॥ आई उपे ॥ कृतिका ॥ वोवा वीवू ॥ रोहिणी ॥ वें वो ककी ॥ मृगसिरा ॥ कू घ ङ छ ॥ आर्द्रा ॥ को को हही पुनर्वसु ॥ हू हे होडा ॥ पुष्य ॥ डीडू डे डो ॥ श्लेषा ॥ मामी मूमें ॥ मघा ॥ मोटा टीटो ॥ पूर्वा फाल्गुणी ॥ टे टो प पी ॥ उत्तरा फाल्गुनी ॥ पू ख ण ठ ॥ हस्त ॥ पे पो रा री चित्रा ॥ रूरे रोला ॥ स्वाँती ॥ ती तू ते तो ॥ विशाखा ॥ ना नी नू ने ॥ अनुराधा ॥ नो या यी

पू ॥ ज्येष्ठा ॥ बे जो मा मी ॥ मूल ॥ मूषा भल ॥ पूर्वाषाढ ॥ भे भा ज भी ॥ उत्तराषाढ़ जी खू खे खो ॥ श्रवण ॥

अंत—चन्द्रकला शुभ सर्म का विचार ॥ दोहा ॥ चन्द्र नषत तै दीजिये । चन्द्र कला पर जोय । अट्ठाइस जो नषत हैं । क्रमते गनिये सोय ॥१७॥ जन्म नषत का मनुज को । धरै मध्य सिरसूह । चारों दिसि जो लिखित है । सो सूधी जनि भूल ॥ १८ ॥ दोउ बगल विसूल के, शुभग नषत गत पाव । शुभ करम जनि नाम दे । गये कागिहै पाव ॥ १९ ॥ अवर ठौर जो नषत गत, कछू संदेह न होय । पंडित चाक विचारि कै इमि गावत है कोय ॥ २० ॥ इति श्री जनराम हित विरचितायाँ गणक आह्लादिकायाँ सामान्य विसेष सीधा धारादि अपर विचार सहित वर्णनो नाम नवमो विश्राम ॥ समाप्त ॥ संवत् ॥ १८८९ ॥ चैत्र सुदी ॥ ९ ॥

संख्या १९९ बी गनक आह्लादिका रचयिता—जन रामहित, कागज—देशी, पत्र—१७, आकार—११ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—११७५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य और गद्य । लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८८४, लिपिकाल—सं० १९१२, प्राप्तिस्थान—श्री चक्रधीन जी त्रिपाठी, ग्राम—मानपुर, तहसील बिसवाँ, जिला—सीतापुर ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ ज्योतिष पोथी गणक आह्लादिका जन राम हित कृतम् लिप्यते ॥ दोहा । जोतिष पति कुल कमल पद बदि सुमिरि द्विजराज रचत गनक आह्लादिका बालक बुद्धि के काज ॥

अंत—इति श्री राम जन हित विरचितायांम गनक आह्लादिकायाम् समाप्त सिसेस्वरी चार धारादि अपर विचार सहित वर्नना नाम नवमो विश्रामः संवत १९१२ मासा नाम जेष्ठ मासे कृष्ण पक्षे रवि वासर द्वादस्याम समस्त दिन गत चाकी ईंड समाप्त शुभमस्तु कल्यानमस्तु दसखत विसेस्वर त्रिपाठी के स्थान गाजीपुर गंगा तटे जस देषा तस लिखा मम दोष न दीजिये ॥

विषय—ज्योतिष ।

विशेष—१९९ ए. से अभिन्न ।

संख्या २०० ए. वैद्य रत्न, रचयिता—गो० जनार्दन भट्ट, कागज—देशी, पत्र—४२, आकार—७ × ९ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५११, पूर्ण पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८८९ = १८१९ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० उमाशंकर दुबे साहित्यान्वेषक, डाकघर—मँझीला, जिला – हरदोई ।

आदि—श्री गणेशाय नमः अथ वैद्यरत्न लिप्यते दो०—जारदादि सेवत जिन्हें पावत वस्तु प्रकास । सारद बिनु बरनी करौ हिये सारद बास । वैद्य करत आदरस करत बड़ो ग्रंथ अभिराम । तिनको यह छोटो करत वैदरतन यहि नाम । अथ नाड़ी परीक्षा—भूषे प्यासे सैन जुत तेल लगाये कोइ । वैवेषा पुनु ईही नाड़ी ज्ञान न होइ । हाथ अंगूठ निकट ही नाड़ी जीवन मूल । तासों पंडित वैद को जानत दुख सुख तूल ।

अंत—मास करक को देदि करि सैकि पाइ सौंठ नहित । मदिरा सु मँठ सगत्यी

अहित करु वगुली को मास चित । निवुया रस कपूर पीर पिचरी जुत त्यौंही । तेल साथ सु अफीम वंति वासी अति त्यौंही । सुचर सवस सो सिंध मासु वगुला को डारहू । घृत मधु वस जल तेल मिले सव चिव ते डारहु । घ्रत आदिक सो विप वहुरि मिलो दोय । इति श्री वैद्यरतन सम्पूर्णम् ॥ शुभमस्तु ॥ श्री राम ॥

विपय—प्रथम अध्याय—( १ ) नाडी परीक्षा, नाडी की स्थिति, भिन्न भिन्न दशाओं में उसकी भिन्न २ प्रकार की गतिया—जैसे सांप कबूतर, मेढ़क, लवा, इत्यादि के सदृश ( २ ) जिह्वा परीक्षा—वात प्रकोप में जिह्वा का दरकी हुई पीली या खरखरी होना, पित्त के कारण लाल व काली तथा कफ से पिच्छिल होती है—( ३ ) नेत्र परीक्षा—वात रोग में आख का रूखा, चंचल व धूमरा होना । इसी प्रकार पित्त व कफ में पीले और स्वेत रंग का होना ( ४ ) ज्वर के निदान व प्रकार तथा उनके निवारक लंघन आदि उपचारों तथा औपधियों का वर्णन । ज्वराकुश ताली शादि चूर्ण—वीर मद्र रस—तथा नारायण तैल आदि औपधियों के गुण तथा उनकी वनावट ।

द्वितीय अध्याय—संग्रहणी का निदान अतीसार से मन्दाग्नि और अग्नि के मन्द होने से अन्न का परिपक्व न होना जिससे संग्रहणी की उत्पत्ति । गंगाधर, नागरादि चूर्ण ॐ अजीर्ण रोग की उत्पति । हिंग्वाष्टक चूर्ण । विशूचिका रोग का कारण और उसकी निवारक औपधियां—कृमि रोग की उत्पति, हृदय रोग, कास रोग और अतीसार आदि दोपों से होती है । कास रोग ।

तृतीय अध्यायः—दोपों के कुमार्ग में जाने से उन्माद रोग का उत्पन्न होना—मृगी रोग का वर्णन—वच का चूर्ण प्रातःकाल खाने से अपस्मार रोग दूर हो जाता है । इसका पथ्य दूध और भात ।

चतुर्थ —वात व्याधि, हृद्रोग, गुल्मरोग, तथा प्लीहोदर आदि रोगों का वर्णन ।

पष्ट—मूत्र कृच्छ्र, अश्मरी, पथरी, आदि व्याधियां । त्रिफला का चूर्ण सहत के संग चाटने से प्रमेह रोग दूर होता है । व्रण इलीवद उपदंश मेदरोग आदि । स्त्रीरोग-- प्रदर, सूतिका, क्षीर वर्धन । रसों का वर्णन जैसे चन्द्रोदय । लक्ष्मी विलास आदि ।

**संख्या २०० वी.** वैद्यरत्न, रचयिता—जनार्दन भट्ट, कागज—साधारण, पत्र—५९, आकार—१०½ × ४½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१५ = १८५८ ई०, प्राप्तिस्थान—प० देवकीनंदन शुक्ल, ग्राम—रामपुर गधौली, डाकघर—सग्रामगढ़, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध ) ।

आदि—२०० ए के समान

अंत—अरिल्ल ॥ मासो १॥ टका ४॥ सुअक्ष ॥ १६ ॥ विलु चितु ल्याइजो । कइचा ॥४॥ प्रस्थ ॥ १६६४ ॥ अरु रास ॥ १६६४ सुगुनी ॥ ८८८४ वताइजो ॥ पारीतोल प्रमान ॥ ८८३८ ॥ सो यह विधि जानिजो । परि हाहाजी उतर उतर लेपी चतुर मन आनिजो ॥ १९४ ॥ इति श्री गोस्वामी जनार्दन भट्ट विरचितोयां भापा वैद्य रत्न नाम सप्तमो प्रकास ॥ ७ ॥ संपूर्ण सुभ मस्तु ॥ संवत् १९१५ ॥ की साल ॥ जस प्रति देपा तस लीपा ॥ मम दोपो न दीयते ॥

संख्या २०० सी. वैद्यरत्न, रचयिता—जनार्दन भट्ट, कागज—देशी, पत्र—६६, आकार—१४×५ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१८, परिमाण (अनुष्टुप्)—११८५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१२=१८५५ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० बद्रीप्रसाद ग्राम—नवीनगर डाकघर—सहरपुर, जिला—सीतापुर (अवध)।

आदि—२०० ए के समान

अंत—हाय अजीरन मरुत फल लाइ ॥ बिजनाई रूपे की पाइ अपद नहीं परस्पर जानों मुनि जन का यह बचन प्रमानों ॥ मात बार ताली करै सा भी फेर बुझाय। यह पानी पीये तर्क नीर अजीरन जाइ। जब साने क नीर को पर अजीरन होय। जाते तव सोवा सहत मुनि जन का मन जाइ। गुरुमु अजीरन पंड कहीं मुनि सुमिर्यो सब कोइ। भली भांति जानों सो यह बह नर दुष न होय ॥ इति अजीर्ण ॥ इति श्री गोस्वामी जनार्दन भट्ट विरचित भाषा वैद्य रत्न ग्रंथ सम्पूर्ण समाप्त। शुभम् भवति ॥ जैसी प्रति दृषी तैसी लिपी उतारि भूल चूक आन की लेवी आप संसार संवत १९१२ शाके १७७७ मध्यिमास प्रथम आषाढ मासे शुभे शुक्ल पक्षे तिथौ त्रियोदश्याम गुरुवासरे लिप्यते गैरो परित मिश्र।

संख्या २०१ ए. अपरोक्ष सिद्धांत, रचयिता—जसवंत सिंह, कागज—देशी, पत्र—६७, आकार—५×३ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१२, परिमाण (अनुष्टुप्)—८८१, खंडित। रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १०८४, प्राप्तिस्थान—श्री शिवनाथ, ग्राम—कैमहरा, डाकघर—लखीमपुर (अवध)।

आदि—(प्रथम पृष्ठ नहीं है) ॥ मिथ्या जानि प्रपंच भयो दुष दून। विषय सुषन में दुष बहु सुष अति न्यून ॥ घर कुटुंब महिं मेरे आवत काम। मोह न उनको नहीं जानि विराम ॥ विषय सुष ममता तै भीजे होय। यह सब झूठी लागत ममता मोहि ॥ अरिल ॥ सुकृ क्रिया पर माइ पुन्य के रहत जू ॥ दुषा मेरे दुष होइ फिरी नहिं दहत जू ॥ ममता हा दुष दष मोहि यह माग ही ॥ परि हों काके सरमें जाऊं कौन मोहि राष ही। चाई ॥ इन बातन दुःष उपजें अधिरज कौन। मरत नहीं मैं जरि में जावत हौन ॥ काम क्रोध अरु काम मोह ये जान। मद मछर न सबै है दुष की षान।

अंत—गुरु उपदसद सिष्य पुनि सत रज तम विस्तार। मीच ऊंच औं सम विषम यहैं भ्रम निरधार ॥ शब्द श्रवन उपमान अरु हैं अनुमान अपार देष होत प्रतिष्ट सो यहैं भ्रम निरधार ॥ सब धर्मी धर्मी सर्व मसही कुछ बा माह न्यारे हात अज्ञान ते तक न्यार नाहि। यह निश्चय करि आन सुव कहिये पाहि विवक। एक एक यह एक है एक एक यह एक ॥ कीन्हो जसवत सिंहा यह आतम तत्व विचार अरु अपरोक्ष सिद्धान्त यह धर्यो नाम निरधार या अपरोक्ष सिंधात का अर्थ पर मन माह छूटै सो संसार में फिर फिर आवै नाहि ॥ इति श्री महाराजा श्री जसवंत सिंहा जी विरचितो अपरोक्ष सिद्धान्त ग्रंथ समाप्त।

विषय—आत्मतत्त्व का विवेक।

संख्या २०१ बी. भाषा भूषण, रचयिता—महाराजा जसवंत सिंह राठौर, कागज—

देशी, पत्र—११, आकार—१० × ५ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ट)—४४, परिमाण (अनुष्टुप्)—२७५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १७८४, प्राप्तिस्थान—श्री व्रजभूपण जी, ग्राम—दानयालपुर, डाकघर—तंबोर, जिला—सीतापुर (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ अथ भापा भूपण लिप्यते ॥ विघ्न हरण तुम हौ सदा गणिपति होहु सहाइ। विनती कर जोरे करौं दीजै ग्रथ वनाइ ॥ जिहि कीन्हीं परपच सव अपनी इच्छा पाइ। ताको हौं वंदन करौं हाथ जोरि सिर नाइ ॥ करना कर पोपक सदा सकल सृष्टि के प्रान। ऐसे ईश्वर को हिये रहे रैनि दिन ध्यान ॥ मेरे मन में तुम वसौ अैसी क्यो कहि जाय। ताते यहु मन आप सो लीजै क्यौं न लगाय ॥ रागी मन घन स्याम सो भयो न गहिरो लाल। यह अचरज उज्जल भनी तज्यो मैंल तेहि काल ॥

अंत—सव्द अलकृत वहुत हैं अक्षर के सयोग अनुप्रास पट विधि कहे जे है भापा जोग। ताही नर के हेत यह कीन्हीं ग्रथ नवीन। जो पडित भापा निपुन कविता विपे प्रवीन ॥ लक्षन तिय अरु पुरुप के हाव भाव रस धाम अलंकार संजोग ते भापा भूपन नाम ॥ भापा भूपण ग्रथ को जो देपै चित लाइ। विविध अर्थ साहित्य रस समुझै सवै वनाय ॥ इति श्री मन्महाराजाधिराज राठौर वसावतंस जसवत सिंह कृतो विरचिताया भापा भूपण समाप्तः सवत १७८४ वि० लिपत गगादीन पडित मल्लापूर शुभमस्तु ॥

विपय—नायिका नायक भेद, शब्दालंकार, हावभाव रस आदि वर्णन।

**संख्या २०१ सी.** भापा भूपण, रचयिता—जसवत सिंह, कागज—देशी, पत्र—१५, आकार—७ × ५ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—२४, परिमाण (अनुष्टुप्)—२७०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९१७, प्राप्तिस्थान—श्री सिवरतन सिंह, ग्राम—गंगा पुरवा, डाकघर—औरंगावाद, जिला—सीतापुर (अवध)।

आदि—२०१ वी के समान।

अत—भापा भूपन ग्रथ को जो देपै चितु लाइ। विविध अर्थ साहित्य रस समुझै सवै वनाइ ॥ भापा भूपन के पढ़े भापा रहे न भूप। गुन प्रकास अैसो लहै जैसे पानी रूप ॥ इति श्री भापा भूपन अलंकार विपै समाप्त सुभमस्तु ॥ इति श्री मन्महाराज कुमार राठोर वंसावतंम जसवत सिंह विरचिते भापा भूपन अलंकार विपै समाप्त। अस्वन मासे शुक्ल पछे तिथौ सप्तमीयां रवि वासरे संवत् १९१७ वि० लिखत गंगादीन पांडे जैपुर निवासी श्री सीताराम जी सदा सहाइ करैं जै अंवेमाई ॥

**संख्या २०१ डी.** भापा भूपण, रचयिता—राजा जसवंत सिंह (जोधपुर), कागज—साधारण, पत्र—२३, आकार—९ × ५ इच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—६, परिमाण (अनुष्टुप्)—३३६, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९४१ = १८८४, प्राप्तिस्थान—श्री राधा कृष्ण शास्त्री, अध्यापक किठावर पाठशाला, ग्राम—पूरव गाव, जिला—प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि-अंत २०१ वी के समान

पुष्पिका इस प्रकार है—

इति श्री मन्महाराज श्री सिरमौर वंसावतंस श्री मन्नृपति जसवंत सिंह विरचिते भाषा भूषन शब्दालंकार संपूर्णम् नाम पष्ठमो प्रकाशः इदं पुस्तकं लिषायता बक्सराय कवेरि दम् शुभमस्तु म० १९२१ वि०

संख्या २०१ ई. भाषा भूषण, रचयिता—जसवंत सिंह ( जोधपुर ), कागज—देशी, पत्र—१२, आकार—१० × ५½ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२५६, खंडित। रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—१८९० = १८३३, प्राप्तिस्थान—बाबू जयमंगल राय बी० ए० एल० टी०, गाजीपुर सिटी।

आदि-अंत—२०१ वी के समान।

पुष्पिका इस प्रकार है—इति श्री मन्महाराजा जसवंत सिंह राठौर विरचितं भाषा भूषन संपूर्ण संवत १८९० श्रावण मासे कृष्ण दसम्यां भृगुवासरे द्वितीया प्रहरे का स्यामच १ १ १ १ ११

संख्या २०२ शृंगार शिरोमणि, रचयिता—राजा जसवंत सिंह कागज—देशी, पत्र—१०१, आकार—११½ × ८ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२१, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६००, पूर्ण रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १९४२ = १८८६ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री कृष्ण विहारी मिश्र, माडेल हाउस, लखनऊ।

आदि—श्री गणेशाय नमः अथ मंगलम चरण छंद मन हरण ॥ पंच तरु अमर प्रगट पचवटी सामें पंच प्रेत आसन पै राजत प्रकासिनी ॥ पंच बाण भूप पंच लक्षण पुराण रूप पंच सृष्टि अंत के प्रपंच पंच नासिनी ॥ पंचामृत पंचगव्य पंच कन्या पंच माता पंच प्राण रूप पंच पातक विनासिनी ॥ पच अंग मंत्र तंत्र पच अंग पंच वर्ण पंच वरण रूप पंच पंकज विलासिनी ॥ १ ॥ दोहा ॥ श्री गुरु चरण सरोज रज रंजित करि अंखियानि। दरसि दुरो गुनुरी प्रकृत धरो ग्रंथ यहि आनि ॥ २ ॥

अंत—॥ दोहा ॥ यहि विधि बरने हाव दश ग्रंथ रीति यथावंत ॥ पढत रसिक जन जानिकै पावत प्रमोद अनंत ॥ २१ ॥ इति श्री स्याम वंसावतंस श्री मन्महाराजाधिराज श्री राजा यसवंत सिंह विरचिते शृंगार शिरोमणौ विविधि भूषण भूषिते हाव वर्णन न्याम पष्टांग ॥ ६ ॥ समाप्तोयं ग्रंथः शुभमस्तु ॥ श्री संवत् १९४२ मिति ज्येष्ठ कृष्णे तिथौ प्रति पदायां बुधे ॥ लिपितमिदं पुस्तकं स्वार्थम् ॥ राम ॥ श्री शिवाय।

संख्या २०३ नासकेत पुराण भाषा, रचयिता—जयचंद ( दिल्ली ), कागज—साधारण, पत्र—१४, आकार—९½ × ६½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१०००, पूर्ण रूप—नवीन, पद्य लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १६३२=१५७५ ई०, लिपिकाल—सं० १८३३ = १७७६ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री भूपनाथ सिंह, ग्राम-उमरौरा, डाकघर—परियावां, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—सिधि श्री गणेसायनमः ॥ अथ श्री नासकेत कथा लिप्यते ॥ चौपाई ॥ पार ब्रह्म परमेसुर स्वामी। तुम घट घट हो अन्तर जामी ॥ परम आतमा परम निरंजन। परमानंद सकल दुष भंजन ॥ १ ॥ सब्द स्वाद सौ सर्प न कोई। सब मुझ तुमही सों पुनि

होई । स्याम न सेत पीत नहिं राता । कौन वर्न वरनियै विधाता ॥ २ ॥ सुजस वेद वंदीजन गावहिं । नेति नेति कै अंत न पावहिं ॥ चंद न सूरज पवन न पानी । अनहद बात जु वेद बखानी ॥ ३ ॥ उतपति करहि ताहि जस जाने । प्रलै करहि तिहि पाप न लागहि ॥ जो कीजे सुविचार तुम्हारा । तुम्हें न कोऊ वरजन हारा ॥ ४ ॥ निरजन हार चिंतमन धरी । यह सृष्टि रचना जब करी । ऐसी गति तुम ही करि आवै । वदौ ताहि जुकै ढिपरावै ॥ ५ ॥

अंत—त्रिया चरित्र बहुते रस होई । अति गुन कौ गाहक सब कोई ॥ जे धर्मिष्ट धर्म धन सचाहिं । दुष्ट पाप दूरतन बचहि ॥ यह महिमा तेई नर जाचहि । निहचै वेद पुरान जु वाँचहि ॥ जो फल गया बनारस न्हाएँ । जो फल अस्वमेध के धायें ॥ जो फल ग्रहन सकट करि मानौ । सो फलु यह पुरान सुनि जानौ ॥ इकचित सुनै देइ कछु दाना तिहि फल जनु गगा असनाना ॥ इति श्री नासकेत पुरान भाषा समापता ॥ ॥ श्रीः ॥ ॥ सवत १८३३ माघ कृष्णो चतुर्थ्यां ४ सोमवारे ॥

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० ६ तक—मंगलाचरण, ईश्वर के ऐश्वर्य का कथन, धर्म की महिमा, कवि परिचय —दीपचन्द काइथ भटनागर । तासु भयो जैचंद उजागर ॥ तिन पुरान सुन्यो सुर वानी । सबनि समझ हित भाषा ठानी ॥ नगर सिकद्रा मांझ बसेरो । रहिबौ दिल्ली सुनो निज मेरो ॥ ग्रथ निर्माण काल —सवत् सोरह सौ बत्तीसा । तबही कृपा करी जगदीसा ॥ गुरु बासर रेवती नषत गुनि । माघ मास सुकला सातै सुनि ॥

( २ ) पृ० ७ से पृ० ४४ तक—कथा प्रसंग वर्णन, जन्मेजय की प्रार्थना पर वैशम्पायन का कथा सुनाना, उद्यालक मुनि के तप का कथन, पिप्पलादि का उनके पास आकर सतानोत्पत्ति के लिये विवाह का प्रस्ताव करना, उद्यालक का ब्रह्मा के पास जाकर अपना अभीष्ट वर्णन करना, ब्रह्मा का विवाह से प्रथम ही उनके पुत्र उत्पन्न होने की कथा वर्णन करना । मुनि की शका और विधि द्वारा उसका निराकरण, मुनि का लौटकर पुनः तप निरत होना, स्त्री सयोग सुख स्मरण द्वारा उनका वीर्य स्खलित होना और उसका कमल पुष्प में रखकर सुरसरि में छोड़ा जाना, रघु की पुत्री का सखियों सहित सुरसरि के तीर स्नानार्थ जाना, सखियों का पुष्प देखकर पकड़ने का प्रयत्न करना तथा विफल होना, चंद्रावती का उसे पकडना औ सूंघना चन्द्रावती को गर्भ रहना और शनैः शनैः उसके अकुरों का प्रस्फुटित होना, सखियों द्वारा रानी राजा को इसका पता लगना, चद्रावती का निकाला जाना, एकऋषि का उसे आश्रित रखना, समय पर प्रसव पीड़ा से चन्द्रावती का पीड़ित होना, नाक से नासकेत की उत्पत्ति और मजूसे में रखकर उसका बहाया जाना, ऋषि ( उद्यालक ) द्वारा उसका पाला जाना, चन्द्रावती और नासकेत का मिलाप, राजा रघुद्वारा ऋषि की प्रार्थना पर चद्रावती तथा उद्यालक का विवाह ।

( ३ ) पृ० ४५ से पृ० १०५ तक:—पुत्र सहित दम्पति के सुख भोग का वर्णन, एक दिन उद्यालक का पुत्र को अग्निहोत्र की सामग्री शीघ्र लेकर लौटने की आज्ञा देना और पुत्र का जाना, एक सरोवर की शोभा देखकर स्नानादि से निवृत्त हो कर नासकेत का समाधिस्थ होना और षट मास व्यतीत होने पर लौटना, पिता का क्रुद्ध होकर पुत्र को

शाप देना और जमपुरी गमन का कथन करना, पुनः क्रोध शांति होने पर चिंतामग्न होना, पुत्र का पिता को समझाकर दिव्य मंत्र द्वारा जमपुरी जाना, धर्मराज के दर्शन तथा स्तुति, चित्रगुप्त के दर्शन तथा स्तुति जमपुरी का निरीक्षण करके लौटना, सब मुनियों का यह चरित्र जानने के लिये एकत्रित होना, नासकेत का पुण्यात्मा तथा परमात्मा के सुख दुखादि का कथन और जमपुरी की सम्पूर्ण स्थिति समझा कर वहाँ के प्रत्येक विभाग का विस्तृत वर्णन सुनाना नाना प्रकार के दानियों के फलादि का वर्णन स्वर्ग के विभागों का वर्णन, विष्णु इत्यादि के भक्तों के फलादि का वर्णन, उनके लक्षण इत्यादि का वर्णन।

( ४ ) पृ० १०१ से पृ० १२८ तक—जमपुरी के पंथादि की गाथा, दुर्गम पंथों को तै करने के लिये विविध पुण्य दानादि का कथन वैतरणी आदि नदियों का वर्णन। धर्म राज की सभा का वर्णन, अनेक ऋषियों सहित नारदादि का कथन, इन्द्रादि देवताओं का कथन, धर्मकीर्ति की कथा—राजा जनक की पतिव्रता स्त्री के तेज के न सह सकने के कारण यम का अंदर भागना, अनेक पापियों का दर्शन मात्र से तरना देखकर नारद को शंका होना, यम द्वारा उस शंका का निवारण नासकेत के यमपुर से अपने लौटने की कथा का वर्णन। कथा श्रवण कर सब मुनीश्वरों का अपने-अपने धाम को जाना। कवि का दैन्य वर्णन, कथा के श्रवणादि का फल।

संख्या २०३ ए. गर्भ चितामणि, रचयिता—जयकाल, कागज—देसी, पत्र—२, आकार—१×४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १९१४, प्राप्तिस्थान—श्री गयादीन तिवारी, ग्राम—चिकरिहा, डाकघर—थानगांव, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ गर्भचितामणि लिप्यते ॥ प्रारंभ कावली ॥ क्यों जन्म गंवावो रटो राम रघुराई। मानुष देह बारंबार सहज नहिं पाई ॥ नर नारी के संजोग गर्भ में आवो ॥ मल मूत्र मास को पिंड होय हेरावो ॥ पग ऊपर तक में शीस रहो लटकायो। दुख गर्भवास को रूप बहुत घबरायो ॥ पड़तै ही पिंड में जीव तनिक सुधि आई। मानुष देह बारंबार सहज नहिं पाई ॥ १ ॥

अंत—रहै जीव नरक में दुखी कहीं नहिं जावै ॥ करणी के भोगी भोग बहुत पछतावै ॥ फिर भुगत नरक को चौरासी में आवै ॥ देह देह में भटकै जीव कोटि दुख पावै ॥ यहि भांति दुर्दसा प्राणी की होइ जाई। मानुष देह बारंबार सहज नहिं पाई ॥ ११ ॥ हरि विमुखन की यह दसा होत दोजख में ॥ ये काल रचे नित राम नाम हरदम में ॥ गुरु पुरुषोत्तम कर याद गर्भ प्रण घट में। कट जाय आगमन फंद तैरा चटपट में ॥ है तारक मंत्र यही वेद श्रुति गाई। मानुष देह बारबार सहज नहिं पाई ॥ १२ ॥ इति गर्भचितामणि सम्पूर्णम् लिखितं गयादीन तिवारी स्वपठनार्थ संवत १९१४ दि० ॥

विषय—जीव के गर्भवास के दुख और जन्म के बाद कर्मों के अनुसार सुख दुख आदि तत्वज्ञान की बातें ॥

**संख्या २०४ बी.** गर्भ चिंतामणि, रचयिता—जयलाल, कागज—देशी, पत्र—४, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—१९१३ = १८५९ ई०, लिपिकाल—सं० १९४१ = १८८४ ई०, प्राप्तिस्थान—प० शिवकंठ तिवारी, ग्राम—चरगदिया, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—२०४ ए के समान।

अंत—दोहा—रस शशि ग्रह शशि जानिये सवत विक्रम राज। क्वार सुदी दशमी तिथै। पूरण कीन्हों राग ॥ लिखा शिवरतन सिंह उदवापुर निवासी सवत् १९४१ वि०। राम राम राम ॥

**संख्या २०४ सी.** शिव जी की विनती, रचयिता—जयलाल, कागज—देशी, पत्र—४, आकार—६ × ४ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—३२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९२४ = १८६७ ई०, प्राप्तिस्थान—लाला रामभरोसे, ग्राम—खदकी खेडा, डाकघर—चमयानी, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री शकराय नमः ॥ अथ शिव जी की विनती लिप्यते ॥ महादेव कासी के वासी। हेम कन्या पति अविनासी ॥ टेर ॥ जटा विच गग सीस राजे ॥ चद्रमा मस्तक पर छाजै ॥ व्याल गल मुंड माल राजै ॥ देख भय रूपकाल भाजै ॥ भस्म अभूपण अति घना भूत नाथ विकराल वृष वाहन वाघवर साजै लिये भेरु करताल ॥ वनो छवि गिरजा कैलासी ॥ महादेव कासी के वासी ॥ १ ॥

अंत—चढ़ै म्रिर कस्तूरी चदन ॥ दिगंवर वाघंवर अंगन ॥ करै सुर तैंतीसौ वदन ॥ धतूरा आक भोज व्यजन ॥ वमोला पदवी नवे हाथ जोड़ जेलाल ॥ पलक खोल प्रभु दर्शन दीजै कीजै मोहिं निहाल ॥ काट देउ जमपुर की फासी ॥ महादेव कासी के वासी ॥ इति श्री शिव विनती सपूर्ण समाप्त ॥ चैत्र कृप्न तृतीया को लिख पाइ दः राम भजन तिवारी सवत् १९२४ वि० जै राम जी की जै शकर की ॥

विपय—शंकर जी की स्तुति ॥

**संख्या २०४ डी.** श्री कृष्ण चद्र की विनती, रचयिता—जयलाल, कागज—देशी, पत्र—४, आकार—८ × ६ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—३२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—लाला रामभरोसे, ग्राम—खदकी खेडा, डाकघर—चमयानी, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री कृष्ण जी की वीनता लिप्यते ॥ श्री कृष्ण चंद महाराज वेप नट वर धारी। वशी वारे श्याम मुरारे लाज अव हाथ तेरे मथरा वारे ॥ टेक ॥ गिर वर लियो उठाय राख ली लाज विरज की मतवारे। सव मेघ विचारे। हार चले इंद्र लोक में पुकारे ॥ आदि पुरुप अवतार सांवरो इनसे ती हम सव हारे ॥ खाली कर डारे ॥ नीर जल वरस रह गई छारे ॥ जव इन्द्र गयो ववराई ॥ कहौ कीजै कौन उपाई। मैं करी वहुत लरकाई ॥

सब बात हाथ बिगराइ । पड़ें भव पाँव साथ छे परिवारे ॥ श्याम मुरार लाज अब हाथ तेरे मधुराधार ॥ १ ॥

अंत—सीस मुकुट पीतांबर बांधे । काना कुंडल कर बंसरी । जड़े कदंब तर सखा संग ग्वाल बाल नर्म हंसरी ॥ है अपार लीला जग सारी को गावै कवि मति थोरी ॥ है गुण पुरुषोत्तम दास जै लाल कहूँ याँ कर जोरो ॥ मैं हूं मतिमंद अभागी निसि दिन कुकर्म सों लागो ॥ अब करौ कृपा वर मांगी दा दुख पाप की आगी ॥ नास कर दुख दरिद्र सारे । श्याम मुरार ॥ लाज हाथ तेरे बंसी वारे ॥ इति श्री जयलाल कृत श्री कृष्ण चंद्र जी की विनती सपूर्ण समाप्त ॥

विषय—कविका अपनी लाज रखने के वास्ते श्री कृष्ण चंद्र जी से प्रार्थना

संख्या २०४ ई. श्री राम नाम की महिमा, रचयिता—जयलाल, कागज—देशी, पत्र—३२, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१४४०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९२८ = १८७१ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० रामकुमार लाल, ग्राम—मधुरवा, डाकघर—बघरा, जिला—उन्नाव, ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ ख्याल कृत लिख्यते ॥ श्री राम चंद्र जी को राज तिलक ॥ रंग रचनी केसर लावो रे ॥ टेर ॥ ल्यावा चंदन केसर ल्यावा कुंकुंम अरगज सुगंध मगावो ॥ ढोल नगारा बांसुरी बीन मृदंग बजावो ॥ नृत्य की युक्ति बनावो रे ॥ रंग रचनी अमर लावो रे ॥ १ ॥ राज मांहि बिमल के चौक पुरावो रे । केला कदंब के खंभ लगावो रे ॥

अंत—मैं कहा लग वर्णन करूं तेरी प्रभुताई । है नभ मंडल पाताल तेरा यश छाई ॥ हूं अधम नीच अज्ञान पूर्ण कुटिलाई ॥ सरण गत वत्सल जान बीनती गाई ॥ दोई हाथ जोर मैं नाम तेरा जप गावै ॥ कर जाव कमल चंद्र फेरी जन्म नहिं पावै ॥ १ ॥ इति राम नाम की महिमा ॥ इति श्री जयलाल कृत संपूर्ण संवत् १९२८ वि० ॥

विषय—रामचंद्र जी का राजतिलक, राम नाम की महिमा, श्री कृष्ण जी की विनती और शिव जी की विनती आदि ॥

संख्या २०५. मनिहारिन लीला, रचयिता—मुन्नी जयराम मालती, कागज—देशी, पत्र—१, आकार—६ × ४ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१८, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १९१४ = १८५७ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री गयादीन तिवारी, ग्राम—बिसरिहा, डाकघर—पारगांव, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ मनि हारिन लीला लिख्यते ॥ मालती ॥ श्री कृष्ण चंद जी के मंदिर पर भये मनिहारिन का। आप हरी जहं गये तहां पर बहुत हुंद मनमारिन का ॥ टेर ॥ पहर जनाना भेष हरी ने रचि रचि के श्रृंगार करा। हंसली और हमेल गरे बिच झलकन झलकन पनाहरा। रंग गुजराती सजा घांघरा औढन दखिनी चीर गरो । रवि शशि आदि बदन की सोभा ऐसा हरी ने रूप धरा ॥ कुचा

वनाय के आटी चोली और कुरता फुल क्यारन का आय हरी जह गये तहां पर वहुत झुंड ब्रजनारिन का ॥ १ ॥ श्री कृष्ण जी फिरैं पूछते कोई चुरिया पहिनोगे खरी। काली पीली जरद जंगाली सुरख सोसन्या और हरी ॥ एक सखी यू वढ़कर वोली अरी आव तू मणिहारी। चुरिया मोती चूर कटा वद ल्याई तो पहिना ज्यारी ॥

अत—अनेक छल वल किये कृष्ण ने सव सखिया छल ने खातर। कहा लग कोई सिफत करेंगे तुकन्नगिरि कहते चातुर । लछिमन ब्राह्मण धर्मा कहते देखो सायर मत होय चग पर आतर। जसू लाल के चग के ऊपर निरत करें पद पायातुर ॥ कहै गुणी जय राम भारती तुर्रा तारन का ॥ आप हरी जहा गये तहां पर वहुत झुंड ब्रजनारिन का ॥ ४ ॥ इति मणि हारिन लीला समाप्त ॥ लिपत गया दीन तिवारी स्वपठनार्थ संवत १९१४ चैत शुक्ल १ ॥

विपय—श्री कृष्ण जी का मनिहारिन का रूप रखकर ब्रज युवतियों में आनद करना।

**संख्या २०६ ए.** ज्ञान गीता, रचयिता—जयसुख, कागज—देशी, पत्र—३२, आकार—१० × ५ इच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—१४, परिमाण (अनुष्टुप्)—६००, खंडित। रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—शिवदयाल, ग्राम—भीपमपुर, डाकघर—सफीपुर, जिला—उन्नाव (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ अथ ज्ञान गीता लिख्यते ॥ गणेशस्तुति ॥ विनय विनायक को करौं विघन विनाशन हेत। हरि दुप जन को राखि सुख गज मुप सव सुप देत ॥ १ ॥ छप्पय ॥ देहु ज्ञान धरि ध्यान रहौं चितु देह गजानन। एक दत वलवत्त हेत विघनन के कानन ॥ भाल चंद सुप कद शैल तनया के नदन। वंदन आरत जानि काटु भव भय के फदन ॥ सव पीन अवन को छीन कर सदा दीन करुना करन ॥ वर लंवोदर सुमिरत चरन कहि जै सुप सकट हरन ॥ २ ॥

अत—कहुं वैठि वट की छाह। ब्रज वधुन की धरि वाह ॥ कहि दान मेरो देहु। यह चहत मैं नहिं नेहु ॥ उन दान के कहि कौन। दुप रहौ लालन मौन ॥ यह वात सुनि हंसि देत। मन सवन के हरि लेत ॥ कहु गोपिन सौं फाग। विच गलिन खेलन लाग ॥ उत अविर कुवरि किसोर। तकि वदन मारैं झोरि ॥ (अपूर्ण)

विपय—श्री गणेश वंदना, गोपिका विरह, गोपियों का कृष्ण लीला वर्णन, कृष्ण से ऊधो का सवाद और ऊधो का ध्यान में कृष्ण चरित्र देखना आदि वर्णन ॥

**संख्या २०६ वी** राधा विलास, रचयिता—जयसुख, कागज—देशी, पत्र—२८, आकार—१० × ५ इच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—५२०, खंडित। रूप—प्राचीन, गद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री शिवदयाल, ग्राम—भीपमपुर, डाकघर—सफीपुर, जिला—उन्नाव (अवध)।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ राधा विलास लिख्यते छप्पय ॥ भक्ति शक्ति के तनय मोहिं दीजै गुन गाऊ ॥ ललित पदन को रचौं पदन तेरे सिर नाऊं ॥ जय जय जसु जग मगै विनय जै सुख की दीजै ॥ दूपन दरनि विदारन भूपण पूपन कीजे ॥ भरि उदर

१२२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७१०, लिपिकाल—सं० १८४८, प्राप्तिस्थान—श्री शिवरतन सिंह जी, ग्राम—रामपुर मथुरा, डाकघर—बसौरा, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—२०७ ए. के समान।

अंत—इति श्री नरसी मेहता की हुंडी संपूर्ण समाप्तं ॥ लिषत नारायण दास बैरागी। सवत १८४८ शुक्ल जेष्ट दसहरा ॥

**संख्या २०७ सी** नरसी मेहता की हुंडी, रचयिता—जेठमल ( नागपुर ), कागज—साधारण, पत्र—११, आकार—६ × ४३/४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१२२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—१७१० = १६५३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री रमाकांत शुक्ल, ग्राम—पुरवा गरीबदास, डाकघर—गढ़वारा, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—२०७ ए. के समान।

अंत—इति श्री नरसी की हुंडी सम्पूर्ण शुभम् ॥

**संख्या २०८ ए.** रामायण पिंगल, रचयिता—आसराम, कागज—देशी, पत्र—२८, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१००५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९०१ = १८४४ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री शिवदत्त वाजपेयी, ग्राम—मोहनलालगंज, डाकघर—मोहनलालगंज, जिला—लखनऊ ( अवध )।

आदि—श्री गणेशाय नमः जय जय रघुपति चंद्रकी चरित चंद्रका पूरि। हरि कलिमल आतप सदा करैं मोह तम दूरि ॥ १ ॥ बंदौं श्री रघुवीर के पद पंकज मकरंद। मुनिवर वृंद मिलिंद जहं सदा वसैं सानंद ॥ २ ॥ अहिपति रूपी राम के चरण सरोज मनाइ छंदो भेद अभेद हौं भाषा चाहत गाइ ॥ भाषा प्राकृत संस्कृत छंदो ग्रंथ अनेक। क्रमते हरि जस पूर हौं मनि हौं सोई एक ॥ ताते सज्जन संसदिहिं पठन पठावन जोग। रघुपति चरित पियूषते पूरे हरैं अयोग ॥ महाराज रघुराज के सासन सुंदर पाइ। अब पिंगल के भेद हौं न्यारे न्यारे गाइ ॥

अंत—अथ गद्यस्योदाहरण ॥ श्री मदने ब्रह्मांड मंडल मडण धुम न्या पंड प्रताप पटल दुर्वो अपंडन दसकंधर दौर्द उडने महा दक्ष स्वक्ष ब्रह्म चारिणम प्रस्यक्षे स्वरावतार संसार सारा पहारिणम महावीराधि वीर धीर धुरंधर धवल ध्वज धवली कृत जगच्चरित्रों देनां जंना नंदन जग ढढन चंदन रघुनंदन वत्सज्जनानंद कारित्र मस्तु स्यम् इति श्री मन्नासराम कृत गद्य पद्य संपूर्णम् ॥ १ ॥ लिपत शिव विहारी शुक्ल आश्विन सुदी तेरसि संवत १९०१ वि० ॥

विषय—अनेक छंदों का वर्णन और रामायण की कथा लेकर उनके उदाहरण।

**संख्या २०८ बी.** पिंगल, रचयिता—आसराम, कागज—देशी, पत्र—२७, आकार—१४ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२६, परिमाण (अनुष्टुप्)—८४०, पूर्ण, रूप—साधारण,

पत्र, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३६ = १८७९ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० शिवचंद्र बाजपेयी, ग्राम—बुधारा, डाकघर—जगतिपुर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—२०८ ए. के समान।

अंत—इति श्री मत् काम राम विरचिते पिंगल गद्य-पद्य सपूर्णम्।

विषय—पिंगल वर्णन॥

संख्या २०९ ए. ज्ञानमत ग्रंथ या एकादश पुराण, रचयिता—स्वामी ज्ञानदासजी (बाराबंकी), कागज—मूंथा, पत्र—५६४, आकार—८३/४ × ६३/४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१४३१० रूप—प्राचीन पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२७ = १८७० ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा साहेबदास, ग्राम—गनेश मंदिर ममावी देवी, डाकघर—महाराजगंज, जिला—लखनऊ।

आदि—दोहा॥ आतम भेद सुनाइये सुनहु गुरू मति धीर। तत्व ज्ञान परगट करो कौनो सकल सरीर॥ पाँच पचीस एकसार है कहा आतम भेद। तेहि कर भेद सुनाइए सो पद कहौं निवेद॥ चौपाई॥ नानी बचन कहा कर जोरी। बिश्वनाथ सुनु बिनती मोरी॥ ७१॥ कैसा जोग कहौं तुम्हारा। केहि बिधि जोग करौं निरधारा॥ ७२॥ कहि बिधि जोग समुझि हम पाईं। कहहु सकल गुरु पद समुझाई॥ काया पर के भेद बताओ। मिन्न भेद गुन कहि समझाओ॥ ७४॥

अंत—चौपाई॥ मधुरी बचन कही यक बाता। सुन मम अमर जोग मत भाता॥ १३२२॥ यहि बिधि भेद कहा समुझाई। मम मत भेद सुनौ चितलाई॥ १३२३॥ दोहा॥ एक लाख तैंतीस सहस तीन सै तैंतीस जोग। सूय ग्रहन कल जुग परै सुनो बैरागी लोग॥ ४७७॥ गरा सैं बंबास गत भये जब सै कलजुग लाग। सूर्य ग्रहन मा जानिये सुनो जोग बैराग॥ ४७८॥ एक लाख बत्तिस सहस एक सै चौरासी पर जाय। तब कलऊ जुग पुजिये तोहि कहा समुझाय॥ ४७९॥ सूर्य जोग कलऊ प्रमाण १३३३३३—१—तेहिमा बसूक खर्च ११४९—२—तेहि मा बाकी रहे १३२१८०—३—दोहा। चंद्र ग्रहन कर जोग है चारि लाख परमान। कलऊ जुग कर भेद यह बैरागी पहिचान॥ ४८०॥ तीन हजार चारि सै छैतालिस मै जोग। चंद्र ग्रहन सो जानिए सुनौ बैरागी लोग॥ ४८१॥ तीनि लाख छानब सहस तीनि सै छैतीस परै जोग तब कलऊ जुग पुजिये सुनौ बैरागी लोग॥ ४८२॥ चन्द्र जोग कलऊ प्रमाण ४००००—१—तेहिमा बसूक खर्च॥ ३४४७॥ तहिमा बाकी रहे ३९६५×५३ = ३ ~ अपूर्ण

विषय—इसमें गुरु शिष्य के ५० संवाद हैं। जिसमें आगमभेद, पंच तत्व का स्वाद

संख्या २०९ बी पंचरतन ग्रंथ, रचयिता—स्वामी ज्ञानदास, कागज—देसी, पत्र—६५, आकार—१० × ५ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—९ परिमाण ( अनुष्टुप् ) —२८२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९३३ = १८७६ ई०, लिपि काल—सं० १९३३ = १८७६ ई० प्राप्तिस्थान—बाबा साहेबदास, ग्राम—गनेशमंदिर ममावी देवी जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनमः॥ श्री गुरु अचल जगदानंद साहेब की दाया। सत गुरु

नारायन अचल अपड जोगी विदेह वाला अमर निमानं ॥ चरनार विनदारी समुक्ति पावतौ ज्ञान जोगंग ॥ दोहा ॥ पच रतन यह ग्रंथ है जोग अपंड विचार। अचल ब्रह्म सोइ आदि है वोई सवके करतार ॥ चौपाई ॥ चारिउ जुग कै कहौं वपानी। सत जुग त्रेता द्वापर जानी ॥ १ ॥ कल जुग पुरुप निरतर खेला। चारिउ जुग मां पुरुप अकेला ॥ २ ॥ चोई पुरस देह घरि आये। जुगन जुगन हंसा समुझाये ॥ ३ ॥ गुरु दयाल भयो आपे आपा। मेटेऊ सकल दोप सतापा ॥ ४ ॥ अचल अखंड मिले अविनासी। कहैं लागि निरगुन इतिहासी ॥ ५ ॥ सुनु ज्ञानी यह जोग हमारा। अमर पुरुप भेटो करतारा ॥ ६ ॥ सुन भवन में पुरुस विदेही। विना तत्तु के परखो देही ॥ ७ ॥ सावल रूप येक है ज्ञानी। दोसर शुक्र वरन पहिचानी ॥ ८ ॥ सावल वनपुर है एका। सुकल वरन के कला अनेका ॥ ९ ॥

अंत—सत गुरु कवच को विचार। वेडापेइ लगावहु पार ॥ ८७ ॥ साहेव है तुम्हरे हाय। सुमिरो चरन पर धरिमाय ॥ ८८ ॥ सोरठ। इति श्री रामचद दूत महा हनिवत कवच सुमिरैं जेनरा. अमित तेज वलहोइ हनिवत भक्ति सुधारिये विप्री सेतरा ॥ ८९ ॥ दोहा ॥ जे नर पाठ करे नित सकल सपति दायकं। सर्व देव वसि होय वाके महा जोगी वसी कर ॥ ९० ॥ साहेव अचल विदेह पथ आपड चलाइ गुरु ज्योतिह मिले ज्ञान दास सुधारि भज गुरु चरनपकज उर धरे ॥ ९१ ॥ पच रतन यह ग्रथ है भये आय भरपूर। ज्ञान दास सुनि हि मिले जोति वरी भरपूर ॥ ९२ ॥ जोति वरी भरपूर परम पद के पार पद सोइ विदेह सरूप जेहि परगे सो अमर पद ॥ ९३ ॥ निरंजन के पार सार सव्द जेहि लखि परैं। वई दसौ अवतार आदि जोति अनर्भा वरैं ॥ ९४ ॥ अचल अखंड सपार चारिउ जुग पूरन रहै। रई सवके करतार ज्ञानदास धारा वहै ॥ ९५ ॥ इति श्री पचरतन हनिवत कवच पाठ सपूरने समापते सुभमस्तु मिती पूस सुदी १३ सन् १२८३ संवत् १९३२ × × ×

विपय—इस पचरत्न ग्रथ में ५ देवों के कवच हैं—सतगुरु कवच १ से ११ तक श्री गणेश कवच ११ से ३३ तक, दुर्गा कवच ३४ मे ४४ तक, भैरों वली कवच ४५ से ५३ तक और हनुमानजी का कवच ५३ से ६५ तक।

**संख्या २१०** शव्द पारखी, रचयिता—ज्ञानीजी, कागज—साधारण, पत्र—५, आकार—५¾ × ४¾ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—१२, परिमाण (अनुष्टुप्)—६०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—गजाधर प्रसाद, ग्राम—कूरडीह, डाक-घर—परियावाँ, जिला—प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि—अथ शव्द पारखी ज्ञानजू की लिख्यते ॥ अदेप देपे शव्द विचारैं। आप तरैं औरन कू तारैं ॥ पपा पपी की पपन झालै। लोक वेद सें उलटा चालै ॥ आतम तत का करै विचारा। कहै ग्यानी सो गुरू हमारा ॥ १ ॥ अजन माही निरजन धावै। अतर गत मैले मन लावै ॥ सत गुरु सव्दैं लागा रहै। काम क्रोध में देह न दहै ॥ आशा तृष्णा सूर है न्यारा। कहै ग्यानी सो गुरू हमारा ॥ ३ ॥ वहाँ चेला का सग निवारैं। सांचा साहेव हिरदे धारैं। आपा उरधव ध्यान सव पोवै। शव्द देष्य घट अंतर जोवै ॥ देपै नहीं धन्या आकारा। कहै ग्यानी सो गुरु हमारा ॥ ३ ॥ एकाएकी अरु वहु संगी। सदा उदासी

राग। वरणि सकै को तिनके भाग ॥ गोप चोप चित धरत चोप। मो कछु आवत कहिन मोप ॥ गावत गारी हरपि अंग मृग मद केशरि छिरीक रंग लूटत सुप छूटत गुलाल। बाजत डफ मृदंग ताल। वीन वासुरी रव रसाल। हो हो होरी कहत ग्वाल ॥ छविलि छटा सी आवै धाइ। घन मूरति तन लपटि जाइ ॥ आंपि आंजि मरजाद नापि। अधर मधुर रस रूप चापि ॥ ब्रह्मादिक कहै धन्य धन्य को गोपिन सम कहिये अन्य। ब्रह्म सनातन सहित प्रेम। जुगुल कियो वसविनहिं नेम ॥ ४९ ॥

विपय—श्री कृष्ण जी की लीला और महिमा वर्णन

**संख्या २१२.** तिल शतक, रचयिता—जुगुत राय, कागज—देशी, पत्र—११, आकार—६ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुप्टुप्)—१४०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८९० = १८३३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री विक्रम सिंह, ग्राम—रायपुरा सासन, डाकघर—तौरा, जिला—उन्नाव (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ तिलक शतक जुगुत राय कृत लिप्यते ॥ दो०। गोरे मुप पर तिल लसै ताहि करौं परनाम मानौं ससि लै हाँय मै राप्यो शालिग राम ॥ छत्र तरौना लट चिवर चिवुक सिंहासन साज ॥ तिय कपोल छवि पेत लपि ते पाच अकुर टठै पियतन मैं केहि हेत ॥ नष हेत दुति रमनी चिवुक सुतिल छवि हेत ॥ मुप वोट तिल चावली नैन ववाई देत ॥ मुप तिल लिप्यो बनाइ विधि ताहि न जानै कोइ। एकै अक्षर प्रेम को पढै सो पडित होय ॥ काजर कजरौटिन मै लीजे दृगनि लगाइ ॥ यह तिल काजर चिवुक मै वाह लगै दग आइ ॥

अंत—छुटै रोग मन को भयो करि थाके सब सूरि। मोती जरयो मृगाक तिल तासो द्वै है दूरि ॥ तिय को मुप सुदर वन्यो देपत लागै सेल ॥ अव औपद को चाहिये वाही तिल को तेल ॥ ज्यो ज्यों तिल को वरनिये त्यों अक्षर परमान। मनो जोर ते प्रगट ही हीरन हू की खान ॥ ज्यों तिल को वरनन करत वढै अर्थ अपार। इहा मेह ज्यों ऊनयो वरसै अमृत धार ॥ चिवुक सिंघासन पर लसे तिल धौं सालिग राम। वानी पुरायां जालि मैं कहौ लाहि परमान ॥ इति श्री कवि जुगुत राय कृत तिल शतक सपूर्ण समाप्त लिपत राम विलास पुत्र श्याम विलास वैश्य निवासी अपूरा पुरा जिला इटावा सवत् १८९० वि० चैत्र शुक्ला नवमी ॥ इति श्री राम राम राम राम राम ॥

विपय—तिल पर १०२ दोहे वर्णित हैं ॥

**संख्या २१३.** प्रश्न विचार, रचयिता—ज्योतिपराज, कागज—साधारण, पत्र—५, आकार—६ × ६ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—१४, परिमाण (अनुप्टुप्)—६६, पूर्ण, रूप—नवीन, गद्य। लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री राम स्वरूप मिश्र, ग्राम—अर्जुनपुर, डाकघर—अतू, जिला—प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि—अथ ॥ श्री गणेशायनमः ॥ मेप मीन लग्न में स्त्री प्रसूता होय तो पास दुई स्त्री कहना और कुभ वृप में होय तो चार स्त्री कहना तथा कर्क धन में होय तो पांच स्त्री कहना तथा मकर मिथुन तुला कन्या वृश्चीक सिह लग्न में होय तो तीन स्त्री जानना ॥

अंत—तिथि वार नक्षत्र युक्त करिये । रवि की पति छै गणना करिये ॥ धारि मास मेद पुनवासी रिपु तीनि वर्ष मिलि के धरिये ॥ दुइ सूनि वर्ष बस सात वर्ष विधि बीच परै तबहूं करिये ॥ कवि ज्योतिषराज विचारि कही विधि अङ्क टरै फल ना टरिये ॥

विषय—ज्योतिष ( लग्न से फल कथन ) ।

संख्या २१४ ए. अक्षरावलि, रचयिता—कबीरदास, कागज—साधारण, पत्र—७७, आकार—५¾ × ३¾ इञ्च, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—७, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४११, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८७५ = १८१८, प्राप्तिस्थान—श्री देवकीनन्दन शुक्ल, ग्राम—रामपुर गधौली डाकघर—संग्रामगढ़, जिला—प्रतापगढ़ ।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ श्री राम जीव सहाय ॥ श्री ग्रंथ अक्षरावलि लिख्यते ॥ दोहा ॥ सत्य नाम निज सार है, सत गुरु के उपदेस । सुमिरें संत सत भावते, छूटै मुक्ति संदेस ॥ सोरठा ॥ त्याग कुमति गति परिहरो नाम सनेही होय । हंस होवे सत गुरु मिले, कुल का कर्म सब धोय ॥ चौपाई ॥ सात लोक की अकथ कहानी । सोइ निज सत गुरु सहि दानी ॥ रूप बरन नाहिं देखा । तीन के अंतर सुनहु सलेखा ॥ नाहिं तहाँ पाँच तत्व की माया । नहीं तहाँ तीन पुरुष निरमाया ॥ नहीं प्रकृति पवि सो होइ । जरा मरन जाके नहिं कोइ ॥ दस इन्द्री नाहीं पद कर्मा । वरन भेद नाहीं कुल धर्मा ॥

अंत—॥ साखी ॥ बिनु अक्षर सब झूठ हैं नहिं अक्षर माह समाये । अक्षर भेद जो पावये सो हंसा ना रंग होय ॥ सोरठा ॥ कहे कबीर गुरु नाहीं संत वचन प्रतीति कर । गहु हंस राज की बाह जिहि जग सौं जक टरै ॥ इति श्री अक्षरावलि ग्रंथ पूर्ण ॥ श्री शुभ वाणि ॥ जो देखा सो लिखा मम दोस न दीयते ॥ संवत् १८७५ साके में लिखा संत ज ( मों ) से बिनती मोरी टूटल अक्षर लेब सम जोरी ॥

विषय—नाम और सतगुरु की महिमा ।

( १ ) पृ० १ से पृ० १६ तक—प्रस्तावना, नाम सनेही होने का उपदेश, सत्य लोक निरूपण, सत गुरु महिमा, सत नाम महत्व, 'अक्षरावली' निर्माण कारण, मूल अक्षर, निज अंग-चीन्हने वाले का फल, अजपा जाप वर्णन समाधि खंडन, मन एकीकरण की महिमा, 'नाम' जपने का उपदेश और उसका फल, ब्रह्म चीन्हने का विधान, अक्षर का महत्व प्राणायामादि क्रियाओं का बिना युक्ति के व्यर्थ होने का कथन, योग की परिभाषा, सतगुरु के उपदेशों पर चलने का फल, सतनाम में समाने की विधि ।

( २ ) पृ० १७ से पृ० ७५ तक—पारखी का अंग शब्द के सार के जाने बिना मनुष्य के भ्रम में पड़े रहने का कथन, भवसागर की अगमता और उससे पार होने की विधि, पुराणादि की केवल कल्पनामात्र होने के कारण निस्सारता और नाम का सार, काल जाल का विस्तार तथा उससे छूटने का विधान मन की चंचलता तथा मूल नाम का विवेक-ज्ञान दृष्टि तथा निजरूप के ज्ञान का परिचय, प्रवीण संत की पहिचान, मुक्ति संदेश, पंच तत्व तथा गुणादि का वर्णन, विविध रूप की भक्ति में बारम्बार रूप रखकर भ्रमने का कथन तथा नाम से मुक्ति पाने का कथन ।

( ३ ) पृ० ७५ से पृ० ९४ तक—सत नाम की व्याख्या, कथा ट की निष्फलता तथा अकथ कथा ( सत गुरु द्वारा कही ) का महत्त्व, मूल मत्र ग्रहण करने वाले अधिकारी का वर्णन, सत गुरु से उपदेश ग्रहण करने वाले शिष्य के ही मूल तत्त्व जानने का विधान, आत्म राम जानने का विधान, जब तक ध्यान विदेह न आवे तब तक जीव के भटकने का विधान, दुविधा के मिटने तथा केवल एक सत नाम की महत्ता का वर्णन, अमरावति का सार, फल। अक्षर ज्ञान का महत्त्व। गुरु, सतो के वचनों में प्रतीति करने का उपदेश।

**संख्या २१४ बी** ज्ञान सरोदै, रचयिता—कबीरदास ( बनारस ), कागज—देशी प्राचीन, पत्र—५२, आकार—७ × ५½ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२६८, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१२=१८५५ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री कृपानारायण शुक्ल, ग्राम—मुशीगज कटरा, डाकघर—मलीहाबाद, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशाय नम ॥ सत्य नाम सव गुरु की वीर की दया ॥ ते लिष्यते ग्रंथ ज्ञान स्वरोदे ॥ सापीः धर्मदास विनती करै सत गुरु दीन दयाल। ज्ञान स्वरोदै भाषिये हमको करहु निहाल ॥ सत गुरो वाच ॥ अपोचम ॥ प्रआत्तम पूरन विस्वावीम। आदि पुर्स अविचल तोहि नवावों शीस ॥ क्षरवो हग सो कहत हैं अक्षर सोहग जानु। निह अंक्षर स्वामा रहित ताही को मन आनु ॥

अत—सापी ॥ भेद स्वरोदै वहुत हैं सुक्षम कहीं वुझाइ तेहि का समुझि विचारि ले अपने मन चितुलाइ ॥ सापी ॥ धीर टरै गिरवर टरै धूह टरै सुनु मीत। ग्यान स्वरोदै ना टरै कहै कवीर जगजीत ॥ सापी ॥ रामानद गुरु की दया सवै दया सो जानि। सत गुरु सति कवीर है कह्यो सरोदै ग्यान ॥ सापी ॥ जोग जुगति ढिग थंकि करि वृह्म ग्यान ढिग होइ। अजपा तत्त विचारि कै सत्त गुरु पशु तिस मोइ ॥ इति गृथ ग्यान सरोदै समाप्त सवत १९१२ वै० शु० १ मे लिपित देवीदीन दुवे मलिहावाद महंत रामदीन के विद्यार्थी।

विषय—कवीरी ज्ञान ( स्वोदय )।

**संख्या २१४ सी** कवीर जी की साइयो, रचयिता—कवीरदास, कागज—देशी, पत्र—६०, आकार—३ × १½ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३००, खंडित। रूप—जीर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८३४ वि०, प्राप्तिस्थान—श्री स्वामी ब्रह्मचारी जी द्वारा वावू लालता प्रसाद खजाची, तहसील-सिधौली, जिला—सीतापुर।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ अथ कवीर जी को कृत साइयो ॥ प्रथम गुरुदेव को अंग ॥ कवीर सत गुरु सवान को सगा सोधी सवीनदाति। हरि जी सवान को हितू हरि जन सवी न जाति ॥ कवीर वलिहारी गुरु आपसौं घों हाडी कै वार। जिन मानिप तें देवता करत न लागी वार ॥ कवीर सत गुरु की महिमा अनत अनत किया उपगार। लोचन अनंत उघाड़िया अनंत दिपावण हार ॥ कवीर राम नाम कौ रटत रे देवे को कुछु नाहिं। क्या ले गुरू संतोपि ये हौस रही मन माहिं

अंत—माला पहिन्यां हरि मिलै तो अरहट के गलि देख ॥ कबीर माला पहिन्यां कुछ नहीं रुल्या मुवा इहि भारि । बाहरि ढोल्यां ही गल भीतर भरी भंगारि ॥ कबीर माला पहिन्या कुछ नहीं काती मन के साथ । जब लगि हरि प्रगटै नहीं तब क्या पतरा हाथ ॥ कबीर माला पहिन्यां कछु नहीं गोपि हिरदा की धोइ हरि चरणो चित राखिये तौ अमरा पुर होइ ॥ कबीर माला पहिन्यां कुछ नहीं भगति न आई हाथ । माथो मूंछ मुंडाय करि चला जगत के साथि ॥ कबीर साईं सें ती सब चलि औरो सों सुधि भाइ । भावे लंबे केस करि भावै घुरड़ि मुड़ाइ ।

विषय—सच्चे गुरु की महिमा, भजन की महिमा, नाम महिमा, चितावनी आदि ।

संख्या २१४ डी संतों की गारी, रचयिता—कबीरदास ( बनारस ) कागज—साधारण, पत्र—३, आकार—८ × ६½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—७२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य लिपि—नागरी प्राप्तिस्थान—श्री सत्य नारायण त्रिपाठी, ग्राम—जौरा, डाकघर—गोंडवारा, जिला—प्रतापगढ़ ।

आदि—गारी राम चमत्कत कर चित चाची तुम्हारी, उनहू के चम समाचार जब चित चेत करो चित चेतु करु मूर्ख गवाँर टेक ॥ टेक ॥ मिर दुमिया है कुफ् तुम्हारी, पोथिया बोझ जमिहार ॥ १ ॥ मान कुँवर मम्मडनि तुम्हारी जिन रखे चढि बैराग ॥ २ ॥ काम क्रोध दूनो ननद ननदिन्हा, सोवति पाँव पसार ॥ ३ ॥ चोरि घर के पति कैसे रहतु हैं गारि के भारि किनार ॥ ४ ॥ साहेब कबीर पूर्ति गारी गावें सन्तो चेतु विचार ॥ ५ ॥ १ ॥

अंत—जोरा जोर जनावै ए माया परपंचनियाँ ॥ १ ॥ द्वै रूप बनावै एक कंचन एक कामिनियाँ ॥ २ ॥ एक जाये विलमावै एक संत दै मारनियाँ ॥ ३ ॥ ताको करिये कैसा सन्तो करहु विचारनियाँ ॥ ४ ॥ गहु सत गुरु सरण आपुके करहु पुकारनियाँ ॥ ५ ॥ समर्थ मुनि कीजै, घर बन माया जागनियाँ ॥ ६ ॥ समर्थ चढि आपे जीव का किये है उधारनियाँ ॥ ७ ॥ गुरु ज्ञान बैंचाये काम क्रोध एक मारनियाँ ॥ ८ ॥ एन कोई न बंचे संत लोग सम्हारनियाँ ॥ ९ ॥ पद दे होम बासी, कर देहीं निस्तारनियाँ ॥ १० ॥ सत कहैं कबीर गुरु चरित्र मतवाला आगमनियाँ ॥ ११ ॥

गारी समाप्त विषय—गाली कबीर दास रचित ( ज्यौंनार, सारी भंवरी होने का वर्णन, समधी को गाली आदि ) ।

संख्या २१८ ई ठग गीता, रचयिता—कबीर दास ( बनारस ) कागज—देशी पीला पत्र—१७, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—११०४ खंडित, रूप—प्राचीन पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—पं० कृपानारायण शुक्ल, ग्राम—मुरलीगंज कटरा, डाकघर—सफीदाबाद, जिला—फैजाबाद ।

आदि—सत सुकित आद अदली अजर अचित पुरुष मुनिन्द्र करुना मै कबीर सुर्त जोग संतायन धनी धर्म दास मुक्त मनी राम सुन्दर सन्त नाम हुकुमत नाम प्रमोध गुरु बाला परि नाम कमल नाम अमोल नाम सुर्त सनेही नाम हक नाम साहब की दाया आदि

गुरु वस व्यालिम की दाया सो लिप्यते । श्री गर्य उग्र गीता सापी । करै दूरि अज्ञान को अंजन ज्ञानी जो देई, बलिहारी जो गुरु की हम उवारि जो लेई, सापी उग्र गीता निजु सार है । सुक्रित दिये लपाये करै दूरि अज्ञानता अंजल ज्ञान ,समाये मोरठा । अजन सार है ज्ञान रहै मंही अज्ञानता तेहि गुरु की वलिहारी मोर सदा प्रणाम है ।

अंत—दुदिस्टिल गये धर्म अस्थाना । धर्म पुत्र धर्म ठिकाना ॥ भीम जाई पवन समाई । पवन पुत्र जो कहिए भाई ॥ अर्जुन इद्र पुत्र जो कहिया । इन्द्र लोक मा वासा करिया ॥ नकुल सहदेव दोनों भाई । असुनि कुमार पुत्र हिय लाई ॥ ऐसे सर्ग लोक किय वासा । पुन्य छूट भौ सागर स्वासा ॥ धर्म दासौं वचन ॥ धर्म दास कहैं सुनो गुसांई । पांडो मित्र कृष्ण के आई ॥ गीता भगवत वेद पुराना । दरस प्रभु के निकट समाना ॥ ताकर आवा गमन न होई । सुर नर मुनि सब भाषै लोई ॥ साध संत सब मिलि कोई गावैं । जो कोई हरि दर मन पावे ॥ ताकी मोछ मुक्त होइ भाई । जुरा मरन का बीज नसाई ॥

× × × ×

विषय—कबीर और धर्म दास के आत्मिक विषय पर प्रश्नोत्तर ।

**संख्या २१५ ए.** छविरत्नम्, रचयिता—कालीदत्त 'छवि नागर' ( टरई ), कागज—देशी, पत्र—३०, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२४०, पूर्ण, रूप—जीर्ण, पद्य और गद्य । लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९५२ = १८९५ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री चंद्रशेखर दूबे, ग्राम—बहननेवा, डाकघर—बिसवाँ, जिला—सीतापुर ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ छवि रत्नम् प्रभा नाम टीका सहित लिप्यते ॥ दोहा ॥ छकत जहां गोपीन के भ्रमर विलोचन गुंज । विलसत रहैं मुकुंद की हसन कुंद की कुंज ॥ टीका ॥ मुकुद जो कृष्ण है तिनकी कुंद की कुज के समान जो हसन है सो वह सदा शोभित रहै । जो हंसन में गोपिन के नेत्र रूपी भौंरा गुंजार करके छकते हैं ( यहां प्रियतम की मुसक्यान गोपिन के मनोर्थ सिद्धि की सूचक है यातें छकवो कहौ ) आशीमंगल उपमालंकार ॥ वेणी लक्षण ॥ दोहा ॥ पावस रैन अचन्दिनी मसि मलिन्दनी माल । रवि नंदिनी फनिंदनी वेनी वरन विशाल ॥ वर्षा रितु की अचन्दिनी कही चादनी रहित रात्रि, मसि कहे स्याही मलिंदनी भवरी रविनंदनी जमुना फणिन्दनी नागिन ये सुदर वेणी के वरण के उपमान है ॥ मालोपमाऽलंकार ।

अंत—सर्वांग मूर्ति लक्षण ॥ दीप शिपा चंपक लता स्वर्ण सलाका सार रति रंभा रामा रमा सौदामा उनहार ॥ सौदामा = विजुली, उदाहरण = आज छकी छवि रूप के लखहु छवीले लाल छातन पर छमकत फिरत कनक छरीली वाल ॥ आज हे लाल तुम्हारे रूप में छकी छवीली सोने की छडी सी छतो पर छमकती है ॥ उपमालकार ॥ कवि काली छवि रतन में निज मति के अनुरूप । वरण कहे वनितान के नप सिप अग सरूप ॥ कालीदत्त कवि ने यथा मति नायकों का अग वर्णन किया ॥ इति श्री सा काली दत्त कवि नागर

अद्भुत भांति सु संमृति नासै ॥ पद्य विवेक हिए सरसी मह मित्र विचार प्रकाश प्रकासी ॥ दोहा ॥ प्रथम भूमिका अंकुरै दूजी होति प्रकास। फलै तीसरी भूमिका फल अद्भुत अविनास ॥ मापत है उद्योत जर हेतु नसै अकुलाइ। लोक बिलोकै स्वप्नवत् भूमि चतुर्थी पाइ ॥ मिथ्या जाग्रत सा लखै चौथी स्वप्न समान। जानि सुपुप्तक पाँचई भूमि विभाग प्रमान ॥ छूटि जाति है आप ते ग्रंथि सबै अनयास ॥ सुपद सप्तमी भूमिका निश्चल चित्त विकास ॥ चित्र दीप ज्यों ज्योतिवतु पूरन परम प्रकास ॥ अंतर बाहिर हीन है पूरन बाहिर अंत सुपद सप्तमी भूमिका सदा होति अति सत ॥ अंत सम्पो बहि शून्यो शून्य कुंभइ बाबरे। अतः पूर्णावहि पूर्णो पूर्ण कुंभइ बारावि ॥ दो० ॥ पाइ सप्तमी भूमिका मुक्ति होति सवि देह। देव रूप स्वछंद जग रहत विपिन अरु गेह ॥ इनको दैवी करि कृपा कही देव के नाम। जिनको करि उचार पुनि पढ पल करत प्रनामु ॥ ( इसके आगे के पृष्ठ नहीं हैं )।

विषय—विज्ञान गीता का भाषा पद्य में वर्णन ॥

संख्या २५३ आई. विज्ञानगीता, रचयिता—केसवदास (ओरछा), कागज—देसी, पत्र—१८०, आकार—८×६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२४, परिमाण (अनुष्टुप्)—१८२०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १६६७=१६१० ई०, लिपिकाल—सं० १९०१=१८४४ ई० प्राप्तिस्थान—श्री शंकर प्रसाद अवस्थी, ग्राम—कोरता, डाकघर—कोथा जिला—सीतापुर।

आदि—२५१ एच के समान।

अंत—चिदानंद सम्यापो विज्ञान गीतायां परिहार सूक्ता ध्यात्र अहंकार राम नाम समाप्तं संवत १९०१ कुवार सुदी बृहस्पति ११ ॥

संख्या २५४ ए. बारहमासा, रचयिता—हीरा शाह, कागज—देसी, पत्र—११, आकार—६×४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—११, परिमाण (अनुष्टुप्)—१५०, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९२७=१८७० ई०, प्राप्तिस्थान—श्री रामनरेशसिंह, ग्राम—तारापति का मिआरा, डाकघर—भकिया मुहर्रा, जिला—खीरी।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ हीरा शाह का बारह मासा लिख्यते दो०। आसाढ़ में बिनती करै हीरा शाह आधीन। तुम बिन व्याकुल मैन हैं जस तिन जैसे मीन ॥ आसाढ़ में सोहै परी सब ग्वाब देखि कालिमी। अबर मे बिजली खिंचें दुप देत दोनों दामिनी ॥ हर बख्त मन उड बोल कोयल पी बिना मैना झुरै। कमली भया चहूं ओर छाई। पतन पुरवाई ॥ अति घटी बन मोर बोले सुस गुरु सुन के बचन हियरा डरै को सार रूमे हूक की उनकी बकावें सिर पड़ें। तेरी जुदाई स पिया अब मान मेरे गर गये ॥

अंत—जड़ कहे तुमै होयगा दरशन अगले मास। बड़ रहो मुख चैन संमत का होय उदास ॥ अब यह मुझको चैन आया भरिम को भी दूर किपो तसव दीदार की उनकी की आसा पूजियो देग कर था के परम को काज सद् स्यो जीव के। मैन बरपा हो गये

वाले जो दिव लेगी वके दुग्व दरद मेरा मिट गया मिलते ही उस दिलदार के दौलत मुझे अम्मी मिली सव मिल गई घर वार के। खैरा कहै सव साह के हम कदम की खाक हू। गुन तो मेरे मे हैं नहीं और मेरे लाख है॥ दो० ॥ जो समझै दिल पाक कर पाक जात हो जाय। आगुन तुम में जो पिया रहीं सग लपटाय॥ इति वारामास्मह खैरा साह समाप्त शुभं सवत १९२७ वि०।

विषय—विरहिनी का वारह मासों का वर्णन।

**संख्या २३४ वी.** वारहमासा, रचयिता—खैरा साह, कागज—साधारण, पत्र—८, आकार—१० × ६½ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—१७५, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री शिवसहाय खत्री, ग्राम—नवावगंज, डाकघर—परियावा, जिला—प्रतापगढ़।

**संख्या २३५.** पत्ती चेतावनी, रचयिता—खेमकरण द्विज, कागज—साधारण, पत्र—४, आकार—६ × ४½ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१२, परिमाण (अनुष्टुप्)—५४, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री यदुनाथ सिंह, ग्राम—महेरी, डाकघर—कटरा मेदनीगज, जिला—प्रतापगढ़।

आदि—वाग पचचा १६

| नीलकंठ | सरहस | मामा | चिल्होरि |
|---|---|---|---|
| कपोत | मैना | पनिहरा | पेंडुक |
| चोचा | तीतरा | जोरा | कोइल |
| हंस | खंजन | हारिल | खेमकरनी |

दोहा। आए मास असाढ़ सखि। स्याम गए परदेस। पिअ पिअ रटत पपीहरा। को लै आव सदेस॥ १॥ सावन आए हे सखी, स्याम घटा चहुँवोर। दादुर सव्द सुनावही, नहिं आए पिअ मोर॥ २॥ भादौं रइनि भयावनी, नहि भावै मुहि सेज। पिअरोइआ पिअ विनु भई, विहरत नाहिं करेज॥ ३॥

अत—कमल कली सू कंचुकी। चंपादल सी गात। खंजन ऐसौ नयन जुग। पिय विनु निकसा जात॥ २७॥ पिअ मोहि सेज वोलावही। विनति करौं कर जोरि। केहि विधि माखो हे सखी। जैसे झपट चिल्होर॥ २८॥ सव सखि गृह गृह सुख करहि, जाको गृह है नाह। वै क्रीड़ा वहु विधि करत, जस पनिहारन जल माँह॥ २९॥ सगुन विचारहु हे सखी, गावहु मगल चारु॥ वहु विधि जोरा पहिरि कै, तव पिय ऐहैं आजु॥ ३०॥ कहत खेमकर द्विज समुझि, पेम करनि विश्राम। नृपति सभा मह चित्त दै। चिरई चेतन नाम॥ ३१॥ इति पोथी पक्षी चेतावनी सपूर्णम्॥

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० ८ तक—पक्षियों के श्लेष तथा नाम व ऋतु आदि संबंधी इक्तीस दोहों का संग्रह।

संख्या २३६ ए. वैद्य प्रिया, रचयिता—खेतसिंह, कागज—देशी, पत्र—१७०, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२८२५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८८० = १८२३ ई०, लिपिकाल—सं० १८९२ = १८३५ ई० प्राप्तिस्थान—श्री रामभूषण वैद्य, ग्राम—कमलापुर, डाकघर—हुसैनगंज, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनमः। अथ वैद्य प्रिया लिख्यते ॥ श्री गिरजा सुत सदन गनपति बुद्धि गंभीर। सुभ दरसन भय भर हरै आनंद होत सरीर ॥ बंदहु सारद मातु पद जो कल मति दातार। तासु सुमिरन करतही। बाढ़ै बुद्धि अपार ॥ जय रुक्मिनी अस्तुति प्रगट सकल गुन ईस कमल नयन घन स्याम प्रभु। द्रुपदारज जगदीस। सुमिरहि सुरन अमल के ॥ श्री रुक्मिनी कमला रमा सिंधु सुता जिन धर्म। बंदहु सुप दायक सदा सकल सिंधु सुप कर्म ॥

अंत—गुरु की कृपा कटाक्ष ते कह्यो ग्रंथ गुन धाम। तिनि त्रिगुरु के चरन की बार बार प्रनाम ॥ महका छिमा करि आदरहिं ग्रंथ सकल अभिराम ॥ बहुना चातुरता कही बुद्धि कछु नहिं जोइ ग्रंथनि ते औषधि धरी कहा अधिकता मोरि ॥ ताते मैं बिनती सुमी चूक भूल सब पोद ॥ ममता बाबा कर्मना सेवक स्वामी मोहिं ॥ पर निंदा पर ईरषा परदुष सदा सहाहि ॥ तिनसौं बहु बिनती करौं दाप सो हर्दै समाइ ॥ देव कोटि तैतीस पुनि जिन सब रचे सो पथ। तिनको उर धरी ध्यान रचि वैद्य प्रिया यह ग्रंथ ॥ इति श्री वैद्य प्रिया ग्रंथ पंडित पेत सिंघ विरचितायां संपूर्ण समाप्त ॥ लिषतं सिव सेवक मिश्र देवपुरा वाले कार्तिक दीपावली विक्रम सवत १८९२ वि० ॥

विषय—वैद्यक।

संख्या २३६ बी. वैद्य प्रिया, रचयिता—खेतसिंह, कागज—देशी, पत्र—१७६, आकार—१० × ९ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—३०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८८० = १८२३ ई०, लिपिकाल—सं० १९०४ = १८४७ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री रामरत्न बाजपेयी, ग्राम—सैरापार, जिला—सीतापुर।

आदि—२३६ ए के समान।

अंत—इति श्री वैद्य प्रिया ग्रंथ श्री पंडित पेतसिंह कृत संपूर्ण सुभ कुआर सुदी १२ संवत १९०४ वि० पुस्तक जैसी दषी तैसी लिषी द० सुन्दू लाल जेसवार गोपावदर्शा श्री परमेसुर सदा सहाय जी ॥

विषय—वैद्यक वर्णन।

संख्या २३७ ए. हृदयसम चरित्र शतक, रचयिता—माधकवि ( गढ़गौव, चरखारी राज्य ), कागज—बादामी, पत्र—४०, आकार—८ × ७ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—९, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२४० पूर्ण, रूप—अच्छा, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं०

१९५२ = १८९५ ई०, प्राप्तिस्थान—प्रधान जवाहरलाल पेशकार, चरखारी दरबार, डाकघर—चरखारी।

आदि—दो० श्री गोविंदाचार्ज अज श्री मद्राम कुमार। रमा राम रामानुजहि वंदौ पवन कुमार १ श्री वागी सुर पद पदम मनमों परसि पवित्र। मेघनाद के जुद्ध को बरनो लखन चरित्र। २। श्री रामानुज मनुज नहि धरनी धारन धीर। वदौं जन दुग्ग अक्षमन लक्ष लक्ष्मन वीर ३

अंत—जय लक्ष्मन रनधीर वीर वीराधि वीर वर। जय उदड भुजदड चद को दड दड धर। जय अमंद अनद कंद खज फद निकदन। कृत वृंदा रक वृंद चरन अरविंदन वंदन। जय जय समर्थ दसरथ्थ सुत हथ्थ मथ्थ दस मथ्थ सुत। जन वान जान कविमान सिर धरहु पान वर दान जुत॥ १२८। इति श्री कवि मानसिंह विरचित श्री लछमन चरित्र सतक संपूर्ण। सुभ मस्तु। सवत १८७८ के लिखी भई पोथी से उतारी संवत १९५२ में पठनार्थ श्री रामानुज दासाना। श्री मते रामानुजाय नमः चौकी नवीस हीरालाल की जै जै श्री। रा० लक्ष्मन जी की जो वाचै सुनै ताकौं॥

विषय—तुलसी कृत रामायण की कथा के अधार पर मेघनाद और लक्ष्मण जी के युद्ध का वर्णन।

**संख्या २३७ बी.** लक्ष्मण सतक, रचयिता—खुमान या मानकवि (चरखारी), कागज—साधारण, पत्र—२६, आकार—१०½ × ५ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ट)—९, परिमाण (अनुष्टुप्)—४७५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९४४ = १८८७ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री गुरुबक्ससिंह रईस, ग्राम—कुठरिया, डाकघर—लवानाभवानीगज, जिला प्रतापगढ़।

आदि—श्री गणेशायनमः॥ अथ लक्ष्मण सतक लिख्यते॥

॥ दोहा॥ राम रमा रामानुजहि, प्रणवौं पवन कुमार। श्री गुरु गणपति चरण भजि, श्री मद् शम्भु उदार॥ १॥ श्री वागेश्वरी पद पदुम, प्रणवौं परम पवित्र। मेघनाद के युद्ध में, वरणौं लषन चरित्र॥ २॥ श्री रामानुज मनुज नहि, धरनी धारन धीर। वन्दौं जनदुख अच्छमन, लच्छ लच्छमन वीर॥ ३॥

कवित्त—प्यारो सीताराम को उज्यारो रघुवश हूं को अनियारो जय पैज महारुरो रनको॥ रवि कुल मंडन प्रचंड वल वड वीरचड भुज दंडन सौं खडन खलन को॥ समाधान रच्छक अपच्छ पच्छ लछीमन अच्छमन लच्छिमन कृच्छ दीन जनकों॥ सिंहन को सर्भ गर्भ वंतन को गर्भ गंज अर्भ अवधेश को सगर्भ शत्रु हनको॥ ४॥

अत—जम लछिमन रनधीर वीर वीरधि वीरवर। जय उदंड भुज दंड चंड को दंड दंड धर॥ जय अमद आनंद कद पल फद निकदन। कृत वृन्दारक वृन्द चरन अरविन्दन वन्दन॥ जय जय समत्थ दशरत्थ सुत हत्थ मत्थ दशमत्थ सुत। जन वानि जानि समधान सिर धरहु पानि वरदान युत॥

इति श्री चरपारी नगर बुँदेल पंड वासी पुमान कवि वदीजन कृत रामामंडल पर्थ शिवा शिव सँवादे लक्षिमन शतकं समाप्तं॥ सवत् १९४४॥

विषय—मेघनाद से लक्ष्मण का युद्ध शक्ति लगना, फिर सुषेण वैद्य का आना, हनुमान जी का संजीवनी लाना, लक्ष्मण का स्वस्थ होना, मेघनाद-वध।

संख्या २३७ सी नरसिंह चरित्र, रचयिता—मान कवि ( चरखारी ), कागज—साधारण, पत्र—४४, आकार—८ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२६४५, पूर्ण रूप—अच्छा, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८३८ = १७८१, लिपिकाल—सं० १९५४ = १८९७ ई०, प्राप्तिस्थान—प्रधान जवाहर लाल, पेसकार चरखारी दरबार, डाकघर—चरखारी।

आदि—दोहा—जै जै श्री प्रहलाद प्रभु जै पावन पन सिंह जै हिरना कुल दुख मचन जै जै श्री नरसिंह। छंद मधभ सुखद। जै जै वीर श्री नरसिंह। पाहत प्रनत जन प्रनसिंह॥ जै जै ज्वाल माल लुभंत। भृकुटी विकट दर मटकंत। २। जै जै हिरन कस्यप काल धर धर कपत काल कराल॥ जै जै तुरत संग्हा कार। तीक्षन नखन उदर विदार॥ ३॥ जै जै दीन जन प्रतपाल। जिन सठ जठर फारी हाल जै जै दहन दनु सुत भूप। जै भय हरन नाहर रुप॥ ४॥ छंद चौपइया॥ भय हरन नर हर रूप की विरदावली वर भाषिये। जेहि रटत संकट कटत सट वर मिलत जे अभिलाषिये॥ दुख हरत दारिद दहत उलहत भक्ति लहत सुभायकी। रिपु तपत पातक कपत जग जन जपत नर हर नाम की॥ ५॥ छंद सवैया॥ जग जपत नर हर नाम की पावी सकल मन काम की। जग जलधि लहि विश्राम की॥ पहुँचे परम पद धाम की॥

अंत—पाही प्रभुम श्री प्रहिलाद। निसदिन रहित हर्ष विषाद। जारिप ध्यसचित नहिं चाहि। कीने नाथ कुकुम निवाह॥ ११॥ यह श्री नरसिंह चरित्र संगल परम पुन्य पवित्र। भाषै दीन कवि मान। देहै मति मित्र भगवान॥ १०॥ नाहर चरित चाह अतीत। बाँचत सुनत मंगल होत। सुमिरत सकल मय भजि जात। सुख सरसात दुख हर जात॥ ११॥ प्रति दिन करै पाठ तमाम। ताके सिद्ध सब मन काम। मिलसत रोग कष्टविषाद, प्रगट हि नरसिंह प्रसाद॥ १२॥ सुदि वैसाख चौदस मास। व्रत ध्यान ध्यान नियम॥ कर उपवास बाइस पाठ नर हर देहिं सिद्धि व्याठ॥ १३॥ दोहा॥ संवत वसु गुण वसु ससुर वंग लियम पवित्र। नाहर चौदस को भयो श्री नरसिंह चरित्र ( १८३१ )। इति श्री मन्नारायण दास मान कविरचित नृसिंह चरित्र समाप्त संवत १९११ वैसाख सुदि १० को लिखी प्रति से उतारी गई संवत १९५४ में॥

विषय—१ हिरण कस्यपु का राज्य वर्णन, २ शिक्षा कांड, ३ ज्ञान कांड, ४ परीक्षा कांड, ५ रक्षा कांड, ६ पद कांड ७ स्तुति कांड।

संख्या २३७ डी रामरासो, रचयिता—सुमान ( मान कवि जरा गाँव, चरखारी ), कागज—बादामी पत्र—१३१, आकार—१३½ × ४½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६१७ पूर्ण, रूप—अच्छा, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८६५ = १८०८ ई०, लिपिकाल—सं० १९७६ = १९१९ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री हरिपाल सिंह जैवार, ग्राम—धनुषधारी मंदिर के निकट, चरखारी राज्य।

आदि—श्री गणेशायनमः श्री राजा कृष्णाम्यां नमः अथ श्री राम रासो मान कवि

कृत लिप्यते ॥ दोहा ॥ वदौ सीताराम के चरण कमल अभिराम । तिनकौ सुमिरन करत ही होत सिद्ध सब काम ॥ १ ॥ छप्पै मूक होंय वाचाल पगु गिरि गहन उलंघै । जब तुम होहु दयाल परम आनद पर संघै ॥ एक रूप अव्यक्त व्यक्त संसार विहारी । निर्गुन सर्गुन रूप भूप रंकन मँह धारी । अद्वैत अमल आतम पुरष सुसुप भये संसार सुख । ससार लीन आपुन विषे करत करत तब पुरुष रुख ॥ २ ॥

अत—दोहा ॥ ब्रह्मादिक ध्यावत सदा रघुकुल कमल दिनेस । पारीछत महराज की रच्छा करें हमेस ॥ ५७८ ॥ पारीछत महराज कें राम भक्ति वसु जाम । हुक्म पाय रघुवर चरित वरनौं सीताराम ॥ ५७९ ॥ कविता सत कवि मान की सारद सुद्ध निवास । ता विच सीताराम कृति ज्यों तार का प्रकास ॥ ५८० ॥ वर्ष अठारह सै अधिक पैंसठ भादौं मास सुकल पच्छ तेरस गुरौ रघुवर चरित प्रकास ॥ ८१ ॥ इति श्री मान वंशावतंश प्रजा जन मन रजन श्री मन महाराजाधिराज श्री महाराजा रामचन्द्र जू देव वहादुर कौ राम राय सौ श्री मान कवि कृत संपूरन समास । मासोत्तमे मासे सुमे कातिक मासे सुकल पच्छे गुरु वासरे तिथौ ७ संवत १९७६ ता० ३० अकतूवर सन १९१९ ई० : मुकाम महराजनगर चरखारी ॥ भूपति मणि जाहिर जगत गंगा सिंह नरेस : तिन कर राधा कृष्ण जू रच्छा करें हमेस ॥ श्री गगा सिंह नरेस के चरण कमल उर धार लिखो राम कौ राय सौ दरयाव सिंह ने कार ॥

विषय—तुलसी कृत रामायण के अनुसार लका काण्ड का अंगद वाद से राम जी के अयोध्या पहुँचने तक का वर्णन ।

**संख्या २३७ ई.** हनुमान जू को नख सिख, रचयिता—मानकवि ( खड़ागाँव, चरखारी दरवार ), कागज—वादामी, पत्र—१७, आकार—८×४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१०५, रूप—अच्छा, पद्य, लिपि—नागरी, लिपि-काल—सं० १९५२ = १८९५ ई०, प्राप्तिस्थान—प्रधान जवाहर लाल पेशकार, चरखारी दरवार, डाकघर—चरखारी ।

आदि—अथ श्री हनुमान जू कौ, सिख नख लिप्यते । कवित्त दरस महेस कौ गनेस को अलम समा सुलभ सुरेस कौन पेस है धनेस कौ पूज दार पाल वर पाइ प्रजापाल दिग पाल लोकपाल पावै महल प्रवेस कौ । वेर वेर कौन दीन अरज सुनावे तहाँ यातें विनय वान हौं नरेस अवधेस कौ मान कवि सेस के कलेस कटिवे कौ होइ हुकम हटीले हनुमत पै हमेस कौ मंडन उमड तन मंड खर खंडन कौ ॥ दौर देट दाहनौ उठायो मर हान है—चोटी चट काकी वारा चुटकी चपेट महिरावनै दपेट पग दावै वलवान है भनै कविमान लसै विकट लगूर वांय चरन सौं कुट चापी मार का महान है ॥ साकनी डरत डरै डाकनी डर महंक हाँकनी हरन काकनी कौ हनुमान है ॥

अंत—वाचै डेढ़ मासा सोक संकट विनासा तपै तप कौ तमासा वासा मंगल अनत कौ । विभव विकासा मन वांछित प्रकासा दसौ आसा सुख सयत विलासा कर संत कौ । महावीर मांसा वृज वीरा औ वतासा करै वियति को त्रासा तन त्रासा अरि अंत कौ । सिख नख खासा रिद्ध सिद्ध कौ निवासा यह दास आस पूरक पचासा, हनुमंत कौ । इति

हनूमान जू कौ सिख नख सम्पूर्न शुभमस्तु संवत् १६५२ शुक्ल १० रवि वासरे लिप्यतं चौबे नवीन लाल हीरा लाल को वाँचै ताको मै मैं श्री श्री हनुमान जू की पढ़ ।——।॥

विषय—आरंभ में तीन छंदों में महावीर जी के सर्वाङ्ग का वर्णन और चौथे छंद से अन्त तक सिख नख वर्णन ॥

संख्या २३८ ए. जातक माला, रचयिता—गुलाल कवि कागज—साधारण, पत्र—८, आकार—१३ x ५१ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५१०, खंडित, रूप—प्राचीन पद्य लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री वासुदेव सहाय, ग्राम—क्रमास, डाकघर—मार्तीगंज, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध ) ।

आदि—अथ जातक माला लिप्यते ॥ दोहा ॥ मेष सीस वृष मुष बसै, मिथुन बाहु भुज दंड। कर्क हृदय केहरि उदर, कटि ममता युग पंड ॥ १ ॥ तुला भरित मह जानिए, वृश्चिक गुह्य पयानु। उर में धन (का) वास है औ चित कर (त) वखानु ॥ २ ॥ बसत सदा पिंडुरी मकर, कुंभ तिली मुष पाय। सदा अंग में पूर्ह वसें भाषत पंडित राय ॥ ३ ॥ जहा सो क्रूर ग्रह परै, व्यथा करी तेहि ठौर। उत्तम सुपद शरीर कौं, भाषत कवि सिर मौर ॥ ४ ॥

अंत—अथ श्री जानिबो, तन अंक सीस के बीच मैं, जिते परैं ग्रह आइ। तितनी श्री जानिये, भाषत पंडित राइ ॥ सतए ते अंक नग्नकौं, परैं जिते ग्रह आइ। ते श्री बाहिर परहि, भाषत है मुनि राइ ॥ अथ दीपक कौ भेद जानिबो, चौथे दसये ग्यारहें, ससि होवे शनि साथ। सात दीप के जानिये, कहे जपिन के नाथ ॥ परे आइ ससि थिर लगन, दीपक जानी ताप। कर्म दिन कर होइ तौ, दीपक हावहि आप ॥ लग्न बीति जैती गई तैती धरिये चित्त। तेतनी बाती जानिये, जरी दीप के नित्त ॥ ० अथ या ...

विषय—ज्योतिष ( जातक )

संख्या २३८ बी भवनसार संग्रह, रचयिता—गुलाल ( देवसरिहा ), कागज—देशी, पत्र—३२, आकार—८ x ६ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२१, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५१०, पूर्ण, रूप—प्राचीन पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९०० = १८४३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री गंगाविष्णु ज्योतिषी, ग्राम—मैंयर, जिला—उन्नाव।

आदि—श्री गणेशायनमः अथ भवनसार संग्रह गुलाल कवि कृत लिप्यते ॥ दो० ॥ विघन हरन तुमहो सदा गनपति दीन दयाल ॥ करौ प्रगट मम बुद्धि को करिकै चित्त विशाल ॥ देव धर्म मुनि भई बसी देवमर है सुभ धाम। तहँते द्विज सरिहा हुवे रवि की प्रभा समान ॥ कश्यप सुत अरु अत्रि हैं गंगप्रहिं तीनि बखान। आदि अनेक अनेक सब सबै एक समान ॥ तिनते जगमें पूत्र कवि भये देवक रूप ॥ जिनको दरसन भगवती दीन्हो सरस स्वरूप ॥ तिनके पुरुषोत्तम भये तिनते छत्तर सास। सरस सुकीति उदार बहु जग में सुयस विलास्य कवि गुलाल तिनके तनय रचत ग्रंथ की रीति। पढ़ौ सबै करि करि कृपा सुयश बढ़ै नित प्रीति ॥ या पग में जन मुख्य हैं पावत जन्म अनेक होत बारदी बार हैं मुख दुख करत अनन्त ॥ मुख्य संस्कृत जोतिषिन बरन कहे बहु भाँति। तिनके देखि प्रबंध मैं भाषा करत सुभांति ॥ जाहि समुझ सब देहिंगे मित्र मति के अनुसार। देखि कुंडली लग्न की भाव

कहौ संसार ॥ प्रथम लग्न ज्ञान माह ॥ रवि के उदय जवै भव आवै । आंगुर तीनि शंकु सो लावै ॥ छाया सकै देह मिलाइ । चतुष्पष्टि मै भाग हराइ ॥ लब्ध घरी में सो पल भानै कवि खुशाल यह रीति वपानै ॥ घड़ी उदय की होय जो सोई अर्ध करंत, सूर्य ऋक्षते ज्ञान करि लग्न गुनी भापत ॥

अंत—अथ केतु फलम् । तन में केतु विथा तन कारे । वाम और की चिंता धरै ॥ धन को केतु धनै को नासै । सत्य वचन मुपते नहि भापै । करै विरोध सवै जन भारी । होय सुग्रही अति सुप कारी ॥ तिसरे आइ भवन जो परै । भैइया शत्रु नाश तन करै ॥ धन ऐश्वर्य सदा सो सोई । मन में चिंता व्यापै लोई ॥ चौथे केतु मातु पितु नासै । उच्च होय तौ सुपही को भापै । पचम केतु वुद्धि को नासै । पुत्र अलाम वात को भासै ॥ सष्टम केतु विराजै सवही । मातुल भान भग कर जवहीं ॥ पशु वा रिपु को सदा न जानै । शरीर सदा नाम यं व्याधि भानै ॥ शिखी सात ये लाभदा मार्ग चिंता कलित्रादि पीड़ा कहै वारि भिन्ता ॥ अष्टम केतु विराजै जाके । गुदा पीड़ शिर रोगे ताके ॥ वाहन द्रव्य हरै सुप नासै । कवि खुशाल यह रीतहिं भापै ॥ धर्म भवन में केतु विराजै । सुत श्री भाग्य उदै तम छाजै ॥ देह रोग तप दान ते हास्य वहुत उपजाइ । कवि खुशाल यह सरस मत कह्यो ग्रंथ में आइ ॥ दसयें भवन पिता को नासै ॥ अंग कष्ट वहु रोगै भासै ॥ वाहन दुखिय सुता होइ ताके । कहैं खुशाल सुनौ हित वाके ॥ एकादश मे लाभ अधिक विद्या को पावै । होइ उदर में पीर सतति दुभर्ग ज्यावै । भवन वारहे केतु तन पीर गभीर कराय । राज्य तुल्य जस कोल है कवि खुशाल यह गाइ ॥ कवि खुसाल के पुत्र द्वै अंगद वुद्धी लाल तिनमें अगद के तनय अति सुप वुद्धि विशाल । लिख्यो ग्रंथ जातक सही निज वुधि के अनुसार पढ़ै पढ़ावें ग्रथ के ह्वै है ज्ञान अपार ॥ इति श्री भवन सार सग्रह कवि खुशाल विरचिते सपूर्ण समाप्त . सवत १९०० वि० ।

विपय—ज्योतिप-वर्णन ॥

**संख्या ३३८ सी** भवनसार सग्रह, रचयिता—खुशाल ( देवसरिया ), कागज—देशी, पत्र—३२, आकार—६ × १० इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२४, परिमाण (अनुष्टुप्)—५७६, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९१० = १८५३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री शिवदीन जोशी, ग्राम—पतरासा, डाकघर—कैरावाद, जिला – सीतापुर ( अवध ) ।

**संख्या २३८ डी.** भवनसार सग्रह, रचयिता—खुसाल दूवे ( देवसर ), कागज—विदेशी, पत्र—७६, आकार—८ × ४½ इच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—८, परिमाण (अनुष्टुप् )—४७५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९३२=१८७५ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री वद्रीसिंह जमींदार, ग्राम—खानीपुर, डाकघर—तालाव वक्सी, जिला—लखनऊ ।

**संख्या २३९.** सुभाषितावली ग्रंथ की भाषा, रचयिता—खुसाल, कागज—साधारण, पत्र—८०, आकार—८½ × ६½ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१३, परिमाण ( अनुष्टुप् ) —१३००, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १७९४ = १७३७ ई०,

लिपिकाल—सं० १८६० = १८०३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री जैन मंदिर, ग्राम—कटरा मेदिनी गंज, डाकघर—प्रतापगढ़, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—अथ श्री सुभाषितावली ग्रंथ की भाषा लिष्यते ॥

॥ चौपाई ॥ श्री सर्वग्यन सुमिरित लाय। गुरु सुमिरूं सिर ग्रंथ सुभाय ॥ जिन बानी ध्याऊं चिरकाल, सदा सहाई मति गत लाल ॥ १ ॥ ग्रंथ सुभाषित जिन बरण्यौ। ताकी अरथ कछु इक वर्णौ ॥ जिन पर हित कारण गुण षानि। भाषू भाषा सुणहुं सुजान ॥ सीष एक सद गुरु की मान। मुनि रोषा निज चित मझार ॥ मनुषि, जनमसुष कारण पाय। एती क्रिया करहु मन लाय ॥ धर्म धरो गुरु सिव करतार। पाप तजौ जो भिंद्य अपार ॥ सम्यक सुष दाता मति भ्रात। तजि मिथ्या जो कुगति प्रमात ॥

अंत—आदि जिनेंद्र सु आदि करे जिन कर्म विदारि सुग्यान उपाया ॥ मूल भवस्त काल विष प्रभु तपि सवि हमसैम लिसाया। अंतर महत सबै हमनै मन लाया ॥ अंतर सहत सबै सिव भेद सुमिंद्र महा जिनि आतम भाया ॥ ये परमाम भावत ही नित धीवम धोव गुण समुदाया ॥

चौपाई—ग्रंथ सुभाषित यह अति सार। सुणतमि करै भव है अधिकार। भव वैराग भाव उपजात याते पाई पढ़हु विष्यात ॥

× × × ×

इति श्री सुभाषितावली ग्रंथ की चौपाई सुलाल चंद काका कृत संपूर्ण लिष्यतं सुख चंद जैसवाल बेचू सुत मवासी हीनक ठौर भाइ ब्रह्मनजपुर में आदर्शपुस्तके दृष्टवानोपुरी लिखितमयादे शुभं भ शुभं भमवोपोल होवते शुभं भवतु—मिती कातिक सुदि २ सं० १८६० ॥

विषय—( १ ) पृ० १ से ५१ तक—मंगलाचरण। पाप त्याग कथा, सम्यक कथा। सम्यक मत, ग्यानमत। चरित्र कथन। कुस्त्रीजन की अवस्था, स्त्री त्याग कथन, नारी रूप विचार, काम त्याग गुरु सेवा अधिकार, निर ग्रंथ गुरु सेवा, तप जिह्वा बस करने का उप देश, द्वेष त्याग रागभाव त्याग क्रोध त्याग, मान त्याग माया त्याग, लोभ त्याग, संतोष का आदेश, आराधना कथा की समर्थक अहिंसा धर्म की कथा। तथा सत्यासत्य कल्पना, अदत्तादान त्याग।

( २ ) पृ० ५४ से पृ० १२० तक—शील व्याख्यान, परिग्रह त्याग, जयकुमार की कथा, वैराग्य कथन, गुण संगति कथा, सत्संग महिमा, जिन पूजा, दान पात्र पात्र पात्रदान महिमा, कुपात्र दान त्याग जिन पूजा अरचा तथा दान कथन, इव गुरु शास्त्र अधिकार, भावना की प्रशंसा, रात्रि भोजन निन्दा, मद त्याग, वैराग्य भाव, संसार-सागर कथन, वैराग्य महत्व, शरीरका निषेध, मान त्याग धैर्य ग्रहण, शोक त्याग, स्नान त्याग शरीर सफल होने के उपकरण।

( ३ ) पृ० १२० से १६० तक—निर्माल्य त्याग, त्रिविध मत पालन, आशा त्याग, कुटुम्ब त्याग, कुटुम्ब स्वरूप, कर्म त्याग, बार भावनाओं का वर्णन, पंच नमस्कार महामंत्र, महामंत्र प्रशंसा, धर्मोपदेश, एकत्वानु कथन ( धर्म शरण ) एकत्व चिंतन, अनित्य भावना,

विवेक मुख्या, मद्य त्याग, वेश्या त्याग, सप्त व्यसन त्याग, योग्य आचार, मुक्ति सुख महिमा, वीत राग का स्वरूप, ग्रंथ के पठन पाठन का फल।

निर्माणकाल—सत्रह सौ चौरावने, श्रावण मास मझार। सुदि चौदसि पूरण भयो, इह श्रुति अति सुपकार ॥

ग्रंथ निर्माण कारण—सवल सिंध पाडा तणौ, नंदन राजाराज। तिन उपदेसे मैं रच्यो, श्रुत खुश्याल अभिराम ॥

**संख्या २४० ए.** नदोत्सव लीला, रचयिता—ख्यालीदास ( मथुरा ), कागज—देशी, पत्र—४, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१३, परिमाण (अनुष्टुप्)—२६, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२३ = १८६६ ई०, लिपिकाल—सं० १९३२ = १८७५ ई०, प्राप्तिस्थान—रतनसिंह, ग्राम—भरथा, डाकघर—विसवां, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ दोहा ॥ श्री पति चरण मनाय के गणपति कौ धर ध्यान ॥ हृदय धार गुरु के चरण तव कीजे गुण गान ॥ झूलना ॥ भादौं तिथि आठैं वार लियो कृष्ण ने औतार वरसे नन्नी फुआर वड़ी आई है खुस्याली की ॥ ब्रह्मा की मति खोई वेद वावे था वहा वोई गये पहर दार सोई गीत लखी न प्रति पाल की। आजे वुद्धि देवी की विचारी वसुदेव करो त्यारी गोकुल पहुँचादो गिरधारी जान वच जायगी गोपाल की। वृन्दावन चढ सपी भजते गोविंद हुए नद के आनद वोलो जै कन्हैया लाल की ॥ १ ॥

अंत—झूलना ॥ करता निर्त काना ताता थेई थेई थिरके ताल सपियां करैं घात हैरे। थिरके ताल करताल अरु खंजरी ही थिरक रही सारंगी साथ हैरे। करनिन निंन करतान गाता झलक रह्या नारंग सा गात हैरे ॥ रचा रास कान्हा कहै दास ख्याली आज चंद आनद की रात हैरे ॥ इति श्री नद उच्छव लीला संपूर्ण मथुरा निवासी ख्याली दास कृत समाप्तः संवत १९३२ वि० ॥

विषय—श्री कृष्ण जी का जन्मोत्सव।

**संख्या २४० वी.** नद उच्छव लीला, रचयिता—ख्यालीदास, कागज—देशी, पत्र—८, आकार—६ × ४ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—१३, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५०, पूर्ण, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२३ = १८६६ ई०, लिपिकाल—सं० १९३५ = १८७८ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री गंगासिंह, ग्राम—मझगाँवा, डाकघर—ओयल, जिला—खीरी ( अवध )।

**संख्या २४१.** गोपी बलदाऊ की बारामासी, रचयिता—किंकर प्रभू, कागज—देशी, पत्र—२, आकार—६ × ४ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२४, पूर्ण, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९१४, प्राप्तिस्थान—श्री गयादीन तिवारी, ग्राम—विलरिहा, डाकघर—थानगाँव, जिला—सीतापुर ( अवध ) ॥

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ गोपी वलदाऊ की वारामासी लिप्यते ॥ जो वलवीर गये जव ते हरि आप न आये न पाती पठाई। छल वल कीन्हो हरि वहुतक हमसों

बाद बसे हैं समुद्र तट माहीं ॥ जप तप नेम कियो हरि सों हम नाम हमाप हरी बर पाये ॥ १ ॥ फागुन फाग खेलै हरि हमसों कीन्ही प्रीति कुबिजा मन मानी ॥ मामा कंस मधुपुरी मों सिधार दुहन को प्रभु मारि गिराई ॥ २ ॥ चैत रुक्मनी पत्र लिख भेजो दैवत पत्र कुंडिन पुर जाई ॥ रुक्मिनी प्रिय अति लगी हरि कूं प्रेम प्रीति कछु कही न जाई ॥ ३ ॥ मनि के कारन मे बैसाख मों जामवत सो कीनी लड़ाई ॥ जामवंती भेंट करी हरि के तब सब संकोच दीन मिटाई ॥ ४ ॥

अंत—अगहन तिलक अनिरुद्ध को दीन्हो सौंप आप अपनी प्रभुताई। राज पाट सब ही सुख दीनो आनंद मंगल हर्ष बधाई ॥ ११ ॥ पूस हरी हम सों कहि भेंटे कुरुक्षेत्र को ग्रहण दमाई ॥ बार बार मन हर्ष भयो अति किंकर प्रभु गुन करत बड़ाई ॥ १२ ॥ इति किंकर प्रभु कृते गोपी बलदाऊ की बारामासी सपूर्ण ॥ श्री कृष्णायनमः ॥ श्री राम जी श्री सीताराम जी ॥ लिखतं सिकरिहा निवासी गयादीन त्रिपाठी संवत १९१७ वि० बैसाख सुदी ३ ॥

विषय—गोपी बलदाऊ जी की बारामासी।

संख्या २४२ राजनीति भाषा, रचयिता—कीर्तिसेन, कागज—देशी, पत्र—४४, आकार—८×६ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२९०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८७० = १८१३ ई०, प्राप्ति स्थान—वैद्य रामभूषण, ग्राम—कामतापुर, डाकघर—हरैया, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ राज नीति शास्त्र भाषा लिख्यते ॥ ओं नमवत हैं श्री विष्णु को जा त्रिलोकी को राई ॥ ब्रह्मा और सरस्वती गरापथ हाज सहाई ॥ दोहरा ॥ बहुत सास्त्र चाणाक की सुंदर बचन निकार ॥ राज नीति सम्मूह को बर्णन करो विचार ॥

अंत—वंदन ब्राह्मण चतु विवेक। भय पड़त क्षमे एक जात। ताते प्रान हरि जब हरिबात ॥ दोहा ॥ सास्त्र सकल विचार कै मध काढ़ी यह सार ॥ नारायण भजिये सदा करिये पर उपकार ॥ गुरु गोविंद के सभा मैं सेन कवि सुजान ॥ चाणक्य भाषा की कीर्ति सैन कवि नाम ॥ इति श्री ब्रह्म चाणिक्य राज नीति शास्त्रे भाषायां षोडशोध्याय संपूर्ण समाप्तम् शुभम् ॥ संवत १८७० चैत्र प्रति पदा कृष्ण पक्ष ॥

विषय—राजनीति चाणक्य कृत की भाषा वर्णन ॥

संख्या ४३ रमल विचार, रचयिता—कोविद, कागज—देशी, पत्र—१९१, आकार—१०×६ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१५३६, पूर्ण, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३३ = १८७६ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री गंगा विष्णु ज्योतिषी, ग्राम—अभर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ रमल विचार कोविद कृत लिख्यते ॥ दो० ॥ लंबोदर गज मुख सुमिरि भाल चंद्र एक दंत ॥ ता चरणन हिरदै धरूं मंगल होय अनंत ॥

जा कीनो ब्रह्माड़ ही अपनी इच्छा पाइ। ताके सुमिरन करता ही भव संकट कटि जाइ ॥ आदि रूप जग शक्ति है सकल सृष्टि को भार। ताहि ध्यान उर धरत ही उतरत भव के पार।

अंत--॥ चौ० ॥ जामें सकल हवाल बताओ, जो ये रूप प्रकृति जतलावो। इसी क्रिया से पुनि पुनि कीजै ॥ पंद्रह दिन गिनकर कहि दीजै ॥ सुद्ध जायच्छा तामे होई। यों वी महत कवो मत लोई ॥ ८ अष्टम घर सों देखे दूसरे में चर होय। आठयें में थिर होय तो करज से छुट जायगा सम और चर दूसरे में थिर होय तो चौथे में चर होय तो नहीं छुटेगा ॥ जो यो पूछे मैं करज दू मुझको नफा होगा या नहीं तव दूसरे आठवें को जरब करे सकल निकाले जो सुभ स्थिर होय तो लाभ होयगा जो स्थिर असुभ होय तो जमा जायगी जो स्थिर होय तो थोड़ा मिलै द्वि स्वभाव होय तो द्विविधा कहिये ॥ यंत्र ॐ नमो भगवती कुष्माण्डनी सर्व निमित्त प्रकाशनी एहिस्वर वर दे हिल हिल मात गिनि ॥ तथ्यं ब्रूहि ब्रूहि स्वाहा ॥ इति श्री रमल विचार वो विद कृत सपूर्ण समाप्त लिषते जयराम दास पाड़े गौरी करन मध्ये कार्तिके दीपमालिका सवत १९३३ वि० ॥

विषय--ज्योतिष रमल ॥

संख्या २४४ लगन पचीसी, रचयिता--स्वामी कृपा निवास, कागज--साधारण, पत्र--२०, आकार--८$\frac{1}{2}$ × ५$\frac{1}{2}$ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)--११, परिमाण (अनुष्टुप्)--२२०, पूर्ण, रूप--नवीन, पद्य, लिपि--नागरी, लिपिकाल--सं० १८९८ = १८४१ ई०, प्राप्तिस्थान--रामप्रसाद मुराद, ग्राम--पुरवा विश्रामदास, डाकघर--परियावां, जिला--प्रतापगढ़, (अवध)।

आदि--श्री सीताराम ॥ अथ श्री लगन पचीसी लिष्यते रागधनाश्री मूल ताल ॥ लगन की चोट विन मन गिरत न ऊंचो कोट ॥ मरद गरध है दरद लगै स्त्रू परवस गर पर पोट ॥१॥ मन मयंद मानो विषम दिरा कोउ हाथ न आवे ॥ ताको लगन महा अकुश लै प्रीतम पाय नवावें ॥ बांधि वोकरी मृग--लौं ऊछरै सिंघ सवल नहिं डरि है ॥ लगनि वीन की भनक सुनै कहौ विन मारे मन मारि है ॥ फनिप रूप लौं जहर भरयो मन गहै कौन भय कीरी ॥ लगन मत्र वल प्रवल निवल है सेवत परगो पितारी ॥ ज्यौं फिरत जग ठग मन पग लौ कोउ न सकै विरमाय ॥ लगन वाज की झपट परै जव छूटन को अकुलाय ॥ नारि अमानी सील सयानी राषी भवन दुराय ॥ लगन कूटनी सौं वतरावति मन पर हाथ विताय ॥ मान वड़ाई भये कुल स्यानय तवलौं मन में मीर ॥ कृपा निवास लगन रावव की जव लगि व्यापी न पीर ॥ १ ॥

अत--राम लग्यौं जाको और न लागै ॥ नव ग्रह भूत प्रेत दिव दानव ऊत पित्र जम किंकर भागै ॥ कर्म काल कुल क्लेस कुमारग काम क्रोध कोइ आवै न आगे ॥ चोर चुगल चिंता छल जादू जत्र मत्र जग कवहुँ न जागै ॥ दगा दोष दुवदि दूत दुष दाग दरिद्र दूरतैं त्यागै ॥ ठग ठाकुर कांकरि कटु कंटक संक पंक पर अंक न पागै ॥ लाज लोभ लालच अप लक्षण पाप पीर पाषंड न दागै ॥ अनिल अनल जल थल पे के चर गोचर पर चर विघन विरागै ॥ जाग्रत सुन्य मनोरथ मनोरथ मादक माया मोह की मुरि गदवागै ॥ कृपा

निवास कहै मोहि म्यग्यौं आनकी बर पाग्यौं अनुरागि ॥ ३० ॥ इति श्री लगन पचीसी श्री महाराजाधिराज महाराज स्वामी जी श्री कृपा निवास जी कृत संपूर्णम् ॥ शुभ मस्तु ॥ संवत १९९८ मिती सावन बदी ४ लिखितं चरनदास पाँड़े गौड़ ब्राह्मण प्रयाग जी में।

विषय—(१) पृ० १ से पृ० ११ तक—लगन की महिमा और उसकी महत्ता का वर्णन। लगन के निर्वाह में किसी प्रकार के बचाव आदि की पर्वाह न करना। उसका पूर्णतया निर्वाह करना। लगन युक्त सौंदर्यादि की सदैव अपेक्षा करते रहना और प्रीतम के दोषों का परिहार करना। (२) पृ० १२ से पृ० २० तक—लगन का प्रभाव, लगन की पीड़ा तथा तल्लीनता का वर्णन। विरह वर्णन। प्रीतम के सम्मेलन में संसार का त्याग। प्रेमोपदेश। पालंड विनाश, राम की लगन में अन्य भूत-प्रेतादि की लगन के विनाश का वर्णन। कवि द्वारा राम से उनकी लगन का वरदान माँगना।

संख्या २४५ ए. भाषा भागवत एकादश स्कंध, रचयिता—कृपाराम, कागज—देशी पत्र—१२१ आकार—८ × ७ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१८ परिमाण (अनुष्टुप्)—२७५४ रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८७१ = १८१९ ई०, प्राप्तिस्थान—आनंदभवन पुस्तकालय, डाकघर—बिसवाँ, जिला—सीतापुर (अवध)।

आदि—श्री मते रामानुजायनमः। बंदौं श्री रघुबीर कृपासिंधु मंगल सुपद प्रनतपा (आगे दीमक खा गई है) चौ० ॥ कलिमल हरन करन सब कीना विप्र लिये मुनि सकल प्रवीना विश्वामित्र असित भृगुस्वामी दुरवासा कस्यप समभामी ॥ नारद कण्वो अंगिरा साधू। वामदेव मत अत्रि अगाधू ॥ और वसिष्ठ आदि मुनि जेते। विदा भये पूजित ह्वै ते ते पिंडारक यक तीरथ राजू। तहाँ गये मुनि सहित समाजू ॥ पेखन पदुम सार तहँ आये। गनपति वनिता भेष बनाये ॥ अति विनीति सब चरनन लागीं। पूछहिं प्रश्न ये अनुरागी। यह अबला पूछै द्विज राजू ॥ गर्भवती लागि यहि काजू। निकट प्रसूति भई यहि केरे। कहा होय सो कहहु निबेरे ॥ तुम अमोघ दरसी भू देवा। कहिय कृपा करि यहि कर भेवा ॥ सुनि मुनि कपट युक्त सब बानी। क्रोध सहित बोले नृप स्वामी ॥ मूसल जनहिं मंद मति बानी ॥ जदु कुल नास सकल यहि मानी ॥ सुनत सप् कंपति भय बाढ़ा ॥ उदर पोलि देख्यो ततकाला ॥ मूसल देखि लगे पछिताना। कहा कियो हम करम अयाना ॥

अंत—एसे कृष्ण कृपालु प्रभु सब पद पूरण काम। सोइ मम श्री गुर मैं प्रगट बास कृष्ण अस नाम ॥ तिहिं पद पंकज परसि रज विरज कृपा उर आनि ॥ सोइ प्रेरक हिय महु सजन भाषा सुभग बखानि ॥ श्री शुक कही परीक्षितहिं व्यास कही शुक पास। समुझि परै नहि संसकृत मोमन अधिक हुलास ॥ कठिन अर्थ भागवत गूढ़ा। अल्प बुद्धि मैं अति मैं मूढ़ा ॥ तदपि निज बुधि के अनुसारा भाषा रची न बहु विस्तारा ॥ सज्जन सुनख बहु अजे पाती ॥ विनय करौं मैं दुग कर जोरी ॥ हरि गुन कहत प्रेम हिय पूरी। अल्प बुधी उपजै सुख भूरी। पहिलें मैं यह कीन नामाइ। आगें यहिं मैं कछु कविताई ॥ यदि महं होइ भूल कछु कोई। लेव सुधारि सजन सब सोई ॥ पुनि मम कृत भाषहु बनि जाही। बरन अन्यादि कास की आही ॥ हरि गुन सहित सुभग सोइ भाषा। सुनि पुरान कारण अस राषा। यह गुन

मैं नहि अमत अलापू ॥ कहत सुनत नाहिं रह सतापू ॥ अशुची मोहि मंद मति जानहु ॥ तौ यह वरण अशुचि जानि मानहु ॥ ज्यों मालीस्र सुमन मंगावा । अशुचि न होइ नेति अस गावा ॥ सो प्रभु चरण चढ़ै जेहि भांती । तिमि मम कृत यह सजन सोहाती ॥ पुनि पुनि कहौं नाइ पद सीसा । सत सभा सद सब मम ईसा ॥

विषय—भागवत के एकादश स्कंध की कथा अथवा मूसल की कथा ।

संख्या २४५ बी. समयबोध, रचयिता—कृपाराम, कागज—देशी प्राचीन, पत्र—३२, आकार—९½ × ४½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—९, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२९६, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं०१७७२ = १७१५ ई०, प्राप्तिस्थान—बाबू जयमंगलराय बी० ए० एल० टी०, गाजीपुर सिटी ।

आदि—श्री गणेशायनम अथ समय बोध लिष्यते ॥ दोहा सिद्धि शुद्धि रिधि को देत है एक देत बिधु भाल । प्रथम गनाधिप को सुकवि करिबदन किर पाल ॥ १ ॥ छं । श्री स्वाई जयसिंह नाव जौ इति पुर किलो । दान कृपान विधान साधि सब विधि जस लीनो ॥ जाकी प्रवल प्रताप मनि पुर मान रहेते । सीस नवावत आनि नृपति भुव मंडल जेते । तिन कृपाल ह्वै हेत करि राख्यो दिग दै मान । कृपाराम कवि सहनागर विप्र निदान ॥ २ ॥ दोहा । वरषा अनवरषा सबै दुर भल और सुकाल । होत वोध यातें कह्यो समै वोध किरपाल ॥३॥

अंत—उदै होन रवि चाँकनो धूम बरन जब होय जल बरषे दिन पांच लग कही ग्रथ मति सोट ॥ ९६ ॥ कायल वरन वरषे पीत वरन जल पूर ॥ चित दै देखहु गन कर ऐसे ससि स्वर ॥ अंथ विद्युत लक्षण ॥ सवैया ॥ ज्योतदिसा दिसि पूरव करै वरषा वरनी सुनि मानो । उत्तर की जल होय अपार जुघोर तजो घन वीच प्रमानो । वाय थलावत वात विषे घरू पछिम की जलदा उर ग्रनि । नैरित्त की जल हीन मही करि दछिन गाहि न प्रानि वखानी ॥ ९८ ॥ दोहा ॥ मेघ विविध वरनें मुनिन काहू लह्यो न पार । कीनो ग्रंथ कृपाल कवि अपनी बुद्धि अनुसार ॥ इति श्री कवि कृपाराम कृत समयबोध समाप्तम ॥ शुभम् ॥ लिपिरिम कृतनदस्य स्वार्थ परार्थच ॥

विषय—नायिका के मुख से नायक प्रति बादल और वायु तथा विजली की चमक आदि में बारहो महीने पक्ष और तिथि तथा समय को लेकर वर्षा और उससे होने वाले समय का भला बुरा परिणाम आदि वर्णन ॥

संख्या २४६. सर्व संग्रह, रचयिता—कृष्णविहारी ( बदरका, उन्नाव ), कागज—देशी, पत्र—५, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—३०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६३, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३६, प्राप्तिस्थान—श्री रामअधारमिश्र, ग्राम—नगर, डाकघर—लखीमपुर, जिला—खीरी ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ पुरुषोपकारार्थं पद्यबुद्धि ॥ जयकरी छंद ॥ सिंह, बकुल, कुक्कुट अरु काग । स्वान गीदंभी की बुद्धि विभाग ॥ क्रमशः गुण इनके लै लेहु । गुण ग्राही अवगुण तजि देहु । यक गुण है उत्तम बनराज । सब विधि सारत आपन काज ॥ प्रवल शत्रु पर सान्त धावा । काज जोग पर विलंबन लावा । बकुला मे उत्तम गुण एक । सीखहु सज्जन तजि अविवेक ॥ सब इन्द्रिन कर संजम करो । देश काल बल हृदय धरो । बकुल समान

बाज को सायो । मीन सिकम ग्रित चुप्पी सोथो ॥ कुक्कुर चारि बात सिरताज कथित समय आगत रण गाज ॥ बैठुन भाग देत सुष पावै । आप आक्रमलि करि करि लावै ॥ काग से सीखहु गुग पच । छिपकर मैथुन संग्रह रच ॥ सावधान निसि बासर रहै । पर बिश्वास कुणक नहिं चहै ॥ कुक्कुर पट गुन माहिं प्रधान । स्वल्पहु मिलि संतुष्ट रहाहिं ॥ गाढ़ो निद्रा झटपट जागत । मुत्र पुरीष मलिन मुख त्यागत ॥ तीनि बात गर्दभ से लेहु अति श्रम परमी बोझ समेहु । शति उष्ण पर ध्यहि न रापत । अति संतुष्ट विचर बन राजत ॥ दो० ॥ कृष्ण बिहारी सुकुल कह ये गुन २० प्रधान । जो नर निश्चय उर धरे सो विजयी जगजान ॥इति॥

अंत—सामुद्रिक लक्षण कथनं ॥ श्री गणेशायनमः ॥ अथ सामुद्रिक लक्षण लिख्यते ॥दोहा॥ हस्त पहुँच अंतर विषे मीन मेष जो देष ॥ सो प्रानी ग्रामी धनी पुत्रवंत शुभ वेष ॥ तुला ग्राम अरु वज्र जो कर मध्ये दरसहिं सुषी होय वाणिज्य मै पावें संसय नाहिं ॥ २ ॥ पद्म चापकर वाजकर अष्ट अष्ट कोण दरसाय नरनारी सुष पावहीं जीवन सफल कराय ॥३॥ संख चक्र ध्वज नासिका जो कर मध्ये होय । सो पंडित आयुहु अवसि धनीवंत सी होहि ॥४॥ कर मध्यी त्रिमुख जो परै भाग्यवश आय । राज्य चिन्ह यह प्रगट है निश्चय राज्य कराय ॥ ५ ॥ अंकुश कुंडल चक्र जो पानि मध्य परिजाय निश्चय भोगी राज्य सुष वचन अन्यथा जाय ॥ ६ ॥ गिरि कंकड नर मुंड सम पानि पानि मध्य परसाय ॥ राज्य मंत्रि कर चिन्ह है निश्चय सुख सर साय सूर्य चंद्र गज अश्व गुरु कला नेत्र भय कोन । पकहु लक्षण कर परै सुषी होय नर तौन ॥ ८ ॥ दोवै छंद ॥ चक्र एक बाचाल द्वितीय गुणवंत कहावै । तीन चक्र व्यापार माहिं लक्ष्मी नर पावै । चार चक्र निर्धनी पंच सर्वांग विलासा । छठ्ठा चक्र रस काम सत बहु सुष की आसा ॥ अष्ट चक्र तनु रोग नवम नृपतों कर लावै । परें चक्र दस हस्त सिद्ध पदवी सी पावै । कृष्ण बिहारी शुकुल कह्यो सिख मै जो गाया ॥ नरका पहिचान हाथ नारि बायाँ बतलाया ॥ ( हार चौरस लीला ) कहु राधा क्यहि हार चोरासी ब्रज युवती सबही मैं जानति घर घर कै लै नाम बतायो । श्यामा कामी, रसिका चतुरा, नवलाप्रसाद नारि । सुषमा शीला अबध अनंदा वृन्दा जमुना सारि ॥ कमला, तारा, विमला, चन्द्रा, चंद्रावलि सुकुमारि अमला, अचला, कुंजा मुग्धा, हीरा नीला, प्यारि ॥ सुमला बहुला चंपा छुहिला लाला, भामा, माम । प्रेमा रामा हंसा रसा रंगा हरपा नाम ॥ हुमिका रंभा कृष्णा श्यामा मैना गैना रस रसा कुसुदा मोहन करुणा ललिता कौमाल्य ॥ इतनेन मे कहु कौने लोभेउ ताको नाम बताव । कृष्ण बिहारी चार तुम्हारे मैं जानति सब ठांव ॥ इति ॥ लिपर्त सर्व संग्रह कृष्ण बिहारी कृत मनोहर बाजपेई सवत १९१६ वि० ॥

विषय—चौमासा, विरहिणी विलाप सामुद्रिक, हार चौरस आदि वर्णन ।

संख्या २४७ ए. दानलीला, रचयिता—कृष्णदास, कागज—साधारण, पत्र—१४, आकार—६ × ४½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१७, परिमाण ( अनुष्टुप् )—८६, पूर्ण, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—१९११ ए० = १८५१ ई० प्राप्तिस्थान—पं० श्री वासुदेव पाँडेय, ग्राम—कमास, डाकघर—मार्दीगंज, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ पोथी दान लीला ॥ दोहा ॥ श्री गुरु गनपति पद

सुमिर । कहौं कथा मन लाइ । श्री कृष्ण लीला रुचिर । परमानंद गुन गाइ ॥ चौपाई ॥ प्रभु पूरन ब्रह्म अपंडा । जाके रोम कोटि ब्रह्मंडा ॥ जब सगुन ब्रह्म कहाए । मथुरा ते वृन्दावन आए ॥ जहँ देव लोक सब जेते । सब गोप गुवालिन तेते ॥ देवकी सुत नाम धराये । बसु देवहि रूप देषाए ॥ तब गोकुल इछा कीन्ही । बसु देवहि आज्ञा दीन्हीं ॥ तिन्ह नन्द भवन पहुचाए । तहं नंद के लाल कहाए ॥ छंद ॥ जन्म लीन्ह बसुदेव के ग्रह नद के लाल भये । छपन कोटि जदुबंस माया जूथ गोपी ग्वाल के ॥ श्री कृष्ण के संग बहुत बालक गौ चरावन गये । हरषि गावहिं दान लीला सुनहु सज्जन कान दे ॥

अंत—॥ छन्द ॥ जन्म हमारो सुफल कीजै हरषि हरि चरनन्ह परें । कुल की लाज गँवाइ अपने जन्म जन्म सेवा करैं ॥ रहे मोहन संग हिलि मिलि दीप मनि मानिक वरें । कृष्न राधा जूथ ग्वालिनि कुंजवन सोभा करें ॥ जहुं रास मंडल प्रभु ठाना । कर गंध धूप लै आना ॥ तहं राधा पान खिआवें । पुनि आरति मंगल गावें ॥ गान गीता नृतक मृदुवानी । रस कौतुक करें बिधानी ॥ कोउ ताल मृदंग बजावें । कोउ साथे चौंर दुलावें ॥ तेहि मध्य किसोर किसोरी । दोउ कृष्न राधिका जोरी ॥ कीन्ह घंट बजाइ आरति जोति वंद सब करें । गिरिजा इन्द्र प्रसाद पावें जन्म जन्म के दुष टरें ॥ जो नर गावहिं दान लीला सुनहि जो चितलावही । होहि तीरथ करने को फल विसु लोक सिधावहीं ॥ इति श्री पोथी दान लीला कृष्ण क्रीड़ा संपूरन शुभमस्तु लिषा मिती बैसाष सुदी १३ सन १२६२ साल फसिली ।

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० १४ तक—यमुनातट के समीपस्थ वन से गमन करने वाली गोपिकाओं से कृष्ण तथा उनके साथियों द्वारा दान का मांगा जाना । गोप वधुओं का प्रेम गर्भित चर्चा द्वारा कंस नृप का भय दिखाना, तथा कृष्ण को दान वाली अनीति से रोकने का प्रयत्न करना । कृष्ण के द्वारा उनके प्रस्ताव का विरोध और अपना महत्त्व दिखाना । ब्रज वनिताओं का आत्म समर्पण तथा कृष्ण की स्तुति करना ।

**संख्या २३७ बी.** दानलीला, रचयिता—कृष्ण दास, कागज—देशी, पत्र—१६, आकार—६ X ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—८०, पूर्ण, रूप—जीर्ण शीर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३० = १८७३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री शिवबिहारी दूबे, ग्राम—गाजामऊ, डाकघर—रानीपुर, जिला—उन्नाव ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ दान लीला लिष्यते । दो० । चलो सषी तहाँ जाइये जहां वसत ब्रज राज । गोरस बेंचत हरि मिलें एक पथ दो काज ॥ चौ० ॥ प्रभू पूरन ब्रह्म अषंडा । जाके रोम कोटि ब्रह्मण्डा ॥ जब स्वर गुण ब्रह्म कहाये । मथुरा से बृंदावन आये ॥ जहां देवलोक मुनि जेते । तहं गोपी ग्वाल न तेते ॥ देवकी सुत नाम धरायो । वसुदेव हीं रूप दिखायो ॥ जिन गोकुल इच्छा कीनी । वसुदेव ही आज्ञा दीनी ॥ जहं नंद भवन पहुंचाये । तहं नंद के लाल कहाए ॥ छन्द ॥ जन्म लियो वसुदेव के गृह नंद के लाल भये छप्पन कोटि जदुवंश माया यूथ गोपी ग्वाल के ॥ श्री कृष्ण के संग बहुत बालक गौ चरावन बन गये । हरषि गावहिं दान लीला सुनहु सज्जन कान दे ॥

अंत—॥ चौ० ॥ जहँ राम मंडल प्रभु ठाना। सब गोपिन के मन माना। कोई धौंध धूप लै के आवै। कोइ नैवेद्य की सुगुति बतावै ॥ कोई ताल मृदंग बजावै कोई धुनि आरति मंगल गावै। किन मीत नृत्य मनुभावी रास मंडल रूप बनावी ॥ जहँ राधे किसोर किसोरी। ढाल कृष्ण राधिका जोरी ॥ जंह राधे की पाव लखावै। कोई माथे चँवर ढुरावै ॥ छंद ॥ जहाँ राजेंद्रप्रसाद पावै जग्म जन्म क दुख करै। राम स्याम अपार जग में हेत नाम भवसागर तरे। जो नर गाव दान लीला सुनै और सुनावही। बिष्णु लोक में धाम पावै कोटि जाप फल पावही ॥ इति दान लिला सम्वत १९२० वी० शंकर की की है—॥

विषय—श्री कृष्ण जी का ग्वालिन से बाट रोक कर दान लेना

संख्या २४७ सी दानलीला, रचयिता—कृष्णदास कागज—नैपाली पीला, पत्र—४, आकार—९×६ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६०, पूर्ण रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री कृपा नारायण ठाकुर, ग्राम—मुंशीगंज कस्बा, डाकघर—मलीहाबाद, जिला—लखनऊ।

आदि-अंत—२४० बी के समान।

संख्या २४७ डी दानलीला, रचयिता—कृष्णदास कागज—साधारण पत्र—४, आकार—१०×४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—९, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२४ पूर्ण, रूप—प्राचीन लिपि—नागरी प्राप्तिस्थान—नागरी प्रचारिणी सभा, काशी।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ दान लीला ॥ चौपाई प्रभु पूरण ब्रह्म अनंता याके रूप कोट ब्रह्म संग सब सुर गुन ब्रह्म कहाये मथुरा अवतार आये १ जहाँ तब बाल मुनी कैसे सब गोपी गवाल तेते देवकी सुत नाम धराये बसुदेव ही रूप धराये २ प्रभु गोकुल कृष्ण कीनी बसुदेव ही अवधा कीनी जब नन्द भवन पहुँचाये बाबा नंद के बालक भये कृष्ण कोट जदुबंस माया गुन गोपी गवाल के श्री कहन संग बहुत बालक गवु चरावन बन गये हरप गावै दान लीला सुनी सकल काम दे।

अंत—छंदः हरष पंद बजाय आरती सखी सब जोत बरंत करै कृष्ण दास प्रसाद पावै जनम जन के दुःख हरै। ज्यो गावै दान लीला सुनै चित लगाय कै राम नाम अपार जग में भव के भी सागर तिरै १५ इति श्री पोखारी किसन दास विरचिता दान लीला सम्पूर्ण ॥ १ ॥

विषय—कृष्ण जन्म, उनका गोकुल आना गायचारण, गोपियों से दधि का दान मांगना। गोपियों का कंस की धमकी देना, कृष्ण की निर्भयता दिखलाते हुए अपनी शक्ति का परिचय देना और गोपियों का उनका ईश्वर रूप में पूजन करना।

संख्या २४७ ई दानलीला, रचयिता—कृष्णदास, कागज—साधारण, पत्र—१०, आकार ५½×४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—८०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—महंत मोहनदास द्वारा बाबा पीतांबर दास, ग्राम—सीतामऊ, डाकघर—परियावां, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

**संख्या २४८ ए.** विहारी सतसई सटीक, रचयिता—कृष्णदत्त, कागज—देशी, पत्र—१९६, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४८०२, पूर्ण, रूप—जीर्ण शीर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८२४ = १७६७ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री नारायण सिंह, ग्राम—हुसेनपुर, तहसील—विसवां, डाकघर—पैंतेपुर, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ विहारी सतसई सटीक कृष्णदत्त कृत लिष्यते ॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६ ॥ दो० ॥ मेरी भव वाधा हरौ राधा नागरि सोइ। जातन की झाई परे श्याम हरित द्युति होइ। यह मगला चरन है तहां ग्रथ कर्ता कवि श्री राधिका जी की अस्तुति करता है राधा और हू है याते जा तन की झांई परे श्याम हरित द्युति होइ। या पद ते वृपभान सुता की प्रतीति भई। सवैया ॥ जाकी प्रभा अवलोकत ही तिहू लोक की सुदरता गहि वारी। कृष्ण कहैं सरिसीरुहु नैन को नाम महामुद मगलकारी। जातन की झलकैं झलकैं हरिता द्युति श्याम की होत निहारी। श्री वृप भानु कुमारि कृपा कै सुराधा हरौ भव वाधा हमारी ॥

अंत—लीला जुगुल किशोर की रस को होय निकेतु। राजा आया मल्ल को ता कविता सौं हेतु। माथुर विप्र ककोर कुल कह्यो कृष्ण कवि नाव। सेवक हौं सव कविन को वसत मधुपुरी गांव ॥ राजा मल कवि कृष्ण परि ठन्यो कृपा के ढार। भांति भांति विपदा हरी दीनी लछि अपार। एक दिना कवि सो नृपति कही कही को जात। दोहा दोहा प्रति कहौ कवित वुद्धि अवदात ॥ पहिले हू मेरे यहै हिय मैं हुतो विचार करौं नायका भेद को ग्रंथ सुवुधि अनुसार ॥ जे नीके पूरव कविन सरस ग्रथ सुपदाय। तिनहिं छाड मेरे कवित को पढ़िहैं मन लाय। जानि यहै अपने हिये कियो न ग्रंथ प्रकास। नृप को आयसु पाइ कै हिय मैं भयो हुलास ॥ करैं सात सौं दोहरा सुकवि विहारी दास। सव कोऊ तिनको पढ़ै गुनै सुनै सविलास वड़ो भरोसो जानि मै गह्यो आसरो आय। याते इन दोहान संग दीनो कवित लगाय। उक्ति युक्ति दोहान की अक्षर जोरि नवीन करै सात सै कवित मैं पढ़ै सु कवि परवीन ॥ मै अति ही ढीठ्यो करी कवि कुल सरल सुभाय। भूल चूक कछु होय सो लीजो समुझि वनाय ॥ इति श्री सतसई टीका कृष्णदत्त विरचिते संपूर्ण समाप्त. शुभम लिपतं शिवदास व्राह्मण मथुरा निवासी संवत १८२४ फाल्गुन कृष्ण ११ दशी ॥ श्री राम राम राम राम राम।

विपय—विहारी लाल की सतसई की टीका व्याख्या सहित कवित्त, सवैया, आदि में की गई है ॥

**संख्या २४८ वी.** सतसई टीका, रचयिता—कृष्ण कवि, कागज—देशी, पत्र—१३५, आकार—८ × ५ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—४८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४४५५, पूर्ण या खडित। रूप—गलित, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री प्रकाशसिंह जी महाराजा, ग्राम—मल्लापुर, डाकघर—मल्लापुर, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—२४८ ए के समान।

पुष्पिका नहीं है।

संख्या २४९. भगवद्गीता भाषा, रचयिता—कृष्ण भनि, कागज—देशी, पत्र—४१०, आकार—७ × ६¾ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—८००, पूर्ण रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८७१ = १८१४ ई०, लिपिकाल—सं० १८७५ = १८१८ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री गणेशबिहारी मिश्र गोपालगंज, लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ धृतराष्ट्र उवाच ॥ दोहा—धर्म क्षेत्र कुरु क्षेत्र में मिले युद्ध के साज, संजय मो सुत पांडवन कीन कैस काज ॥ १ ॥

अंत—अर्जुन मसती हूँ कहै सजय व्यक्तिस तीन। एक कहो दो जदि मिलि एक धृतराष्ट्र प्रवीन ॥ इति भगवद्गीता महात्म समाप्त संपूर्ण ॥ गीता की महिमा कोउ कहि न सकै जग माहि। कृष्ण कृपा सूं पाइये कृष्ण कृष्ण भनि गाइ ॥ शुभ संवत्सरे श्री नृपति विक्रमादित्य राज्ये १८७५ शाके सालि वाहनस्य १७४० ॥ मासोत्तमे मासे माघ पद पंचम्यां भृगु वासरे शुभ मस्तु ॥ लेखक पाठक चिरायु रस्तु ॥ धर्म दृढ़ाय ॥ श्री कृष्णार्पण मस्तु ॥ गुरु विप्र प्रसादात ॥ श्री कृष्णायनमः ॥ श्री सीता रामाय नमो नमः ॥ इति

विषय—भगवद्गीता का भाषानुवाद।

संख्या २५० ए. रस रहस्य, रचयिता—कुलपति मिश्र ( आगरा ), कागज—बादामी बसी, पत्र—९५, आकार—१२ × ८ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२७, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१९२४ पूर्ण, रूप—नवीन पद्य लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७२७ = १६७० ई०, लिपिकाल—सं० १९४४ = १८८७ ई, प्राप्तिस्थान—श्री कृष्ण बिहारी मिश्र, मालेस हाउस लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ रसरहस्य लिख्यते ॥ कवित्त ॥ पैसेई कुंज बने छवि पुंज रहे अलि गुंजत यों सुख कीजै ॥ नैन विशाल यहै बन माल विलोकत रूप सुधा भरि पीजै ॥ आमिनि वाम की कौन गनै बग आतन जानि मैं ज्यों छिन छीजै ॥ आनंद यों उमग्योई रहै पिय मोहन को मुख देखिबो कीजै ॥ १ ॥ दोहा ॥ कुमति निसा छिन की जरनि मंडन प्रीतम धाम। सुमिरत फूलैं कवि कमल बरन पति घनस्याम ॥ २ ॥

अंत—दोष बिते भूषनतु के न्यारे कहेहि न जाहि ॥ जे दूषन परिहै कहे उनही मौहि समाहि ॥ २८ ॥ बसत आगरे नगर मैं गुन रूप सील विलास। विप्र मथुरिया मिश्र है हरि चरनन कौ दास ॥ २९ ॥ अमू मिश्र तिन बंश मैं परस राम जिमि राम। तिनके सुत कुलपति कियो रस रहस्य सुख धाम ॥ ३० जिते साज हैं कवित के मम्मट कहे बखानि। ते सब भाषा में कहे रस रहस्य मैं आनि ॥ ३१ ॥ सवत सत्रह सै बरस बीते सत्ता ईस। कातिक बदी एकादसी वार बरनि बारीस ॥ ३१२ ॥ इति श्री मिश्र कुलपति—विरचिते रस रहस्य अर्थालंकार निरूपर्ण नाम अष्टमो वृत्तांतः ८ शुभं संवत १९४४ कार्तिक शुद्ध-दसम्यां बुधे ॥

विषय—प्रथम गणेश आदि की वंदना के पश्चात् काव्य लक्षण उत्तम काव्य भेद, इत लक्षण विभावानुभाव, अनुभावानुकारि, संचारी भावों की कारिका, रौद्र रस तहाँ

विभाव अद्भुत रस तहां विभाव, सांत रस तहा विभाव, राजरवि भाव, रमा भास भावा भास लक्षण, अलकार वर्णन, भाव को अंग व्यंग करिके प्रकट, सुन्दर लक्षण प्रकट, न्यून पक्ष लक्षन, शब्दार्थ प्रभद लक्षन, धर्म लुप्ता, धर्म वाचक लमुञ्चा। द्वितीय अध्याय में शब्दार्थ निर्णय।

तृतीय अध्याय में ध्वनि, रस और रसाभास आदि का वर्णन। चतुर्थ अध्याय में व्यग। पंचम अध्याय में दोप कहे गये हैं। छठे में गुणों का वर्णन। सातवें शब्दालंकारों का आठवें में अर्थालंकारों का वर्णन है।

---

**संख्या २५० बी** रस रहस्य, रचयिता—कुलपति मिश्र ( आगरा ), कागज—देशी, पत्र—१५०, आकार—११३/४ × ८ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२९२५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७२७ = १६७० ई०, लिपिकाल—स० १९५२ = १८९५ ई०, प्राप्तिस्थान—महाराजा लाइब्रेरी प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि-अंत—२५० ए के समान।

पुष्पिका इस प्रकार है—

इति श्री दास कवि विरचिते रस रहस्य अर्था लकार निरूपनं नाम अष्टमो वृतात समाप्त शुभ मस्तु संवत १९५२ जेठ सुदी ४ भौमवार ॥

**संख्या २५० सी.** रस रहस्य, रचयिता—कुलपति मिश्र ( आगरा ), कागज—साधारण, पत्र—७५, आकार—१२३/४ × ६३/४ इच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१९, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२४९५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७२७ = १६७० ई०, प्राप्तिस्थान—श्री महादेव प्रसाद पाडे, हाई स्कूल अध्यापक, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि-अंत—२५० ए के समान।

पुष्पिका इस प्रकार है :—

इति श्री मिश्र कुलपति विरचिते रस रहस्य अर्थालङ्कार निरूपण नाम् अष्टमांवृत्तान्त सम्पूर्णम्। समाप्तो ऽय ग्रथ शुभमस्तु।

**संख्या २५१.** रामायण महात्म्य, रचयिता—कुंदनप्रसाद, कागज—देशी प्राचीन, पत्र—३२, आकार—११ × ६ इच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३३०, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९१३ = १८५६ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री कृपानारायण शुक्ल, ग्राम—मुंशीगंज कटरा, डाकघर—मलीहाबाद, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ सरस्वत्यै देव्यै नम ॥ श्री गुरु चरनण कमलेभ्यो नमः अथ रामायण महात्म्य लिप्यते ॥ दोहा गणपति गुरुगोविन्द गो गिरिजा गिरिजा नाथ ॥ सुमिर आन पद कमल पुनि पुनि नावहु माथ ॥ १ ॥ दोहा ॥ रामायण महात्म्य को पूरण करता जान ॥ ताते विन वहु फारती मानस कायक वानि ॥ २ ॥ सोरठा ऐसी सुमति न लेस

दीजो ॥ मिलत सजन के वट घुटे । कितनी करौं सुमार । ब्रह्मा विष्णु महेश कहि । भोजन करौं कुमार ॥१॥ इति पातरि छुटावन संपूर्णं समाप्तं ॥ सवत् १६१५ ॥ वैशाप वदि मावस्या, मंगलवार लिखितं मिश्र छेदीलाल ॥ पठनार्थं इमतं लाल ब्राह्मण सुभं ॥

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० २२ तक—पत्तल छुटावन—म० सु, राम तथा लक्ष्मण के जनकपुर आगमन समय से धनुष भंग, जयमाल धारण । बरात आगमन, धारौठी । विवाह तथा भांवरि पर्यंत विषयों का साधारण वर्णन । ज्योंनार के समय स्त्रियों द्वारा बांधे गये पकवानादि को छुड़ाकर स्त्रियों के वस्त्राभूषणादि को बांधकर बरातियों को भोजन करने की आज्ञा देना ।

पृष्ठ १ में पुस्तक निर्माणकाल :—एक सहस पर आठ सै । संवत सुभ तेतीस । दुतिया सुदी वैशाप में । कृपा करी जगदीस ॥

**संख्या २५२ बी.** ऊषा चरित्र बारह खरी, कागज—साधारण, पत्र—१८, आकार—८३/४ × ५३/४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२००, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—लाला गजाधर प्रसाद, ग्राम—कूराडीह, डाकघर—परियावाँ, जिला—प्रतापगढ़ ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ ऊषा चरित्र बारह परी ॥ कुज जन की लिष्यते ॥ कके ॥ कृष्ण कुवर गोविंद मनाऊं । सकर गवर गजानन धाऊं ॥ नव दुर्गा धौलागढ़ रानी । देहु मातु मोहि निर्मल वानी ॥ सव तीरथ मुनि सहस्र अठासी । वदौं नाथ-शिद्ध चौरासी ॥ ब्राह्मादिक सनकादिक धाऊ । सेस सहस मुष कूं सिर नाऊ ॥ सिंध सुता जगदीस के । वेद चरण चितलाय । कठ वर्सो जन कुज के । सुप निधि सारद माय ॥१॥

अंत—छत्रपती रथ सों रथवारे । पायक मों पाय करन मडे ॥ श्रोणित नदी वही अतिभारी । मच्छ कच्छ गज सुडि प्रचारी ॥ भूत प्रेत गनलाय पिसाचा । भैरव संग सदा सिव नाचा ॥ भूत प्रेत जोनिन इतरावें । भरि भरि उदर ईस गुण गावें ॥ मुड मलेकर ताल वजावें । जवुक गिद्ध विद्ध गुण गावे ॥ रन वाजे वाजे चहुं ओरा । गरजें सूर चिंघारे घोरा ॥ ढिमिगि ढिमिगि धरनी कपै सेस सहस मुष हरिहर जपै ॥ भयो कुलाहल सव्द जहँ । भिरत वान सूंवान । मानों दामिन गरजिकैं । गिरति धरनि पर आन ॥

विषय—ऊषा और अनिरुद्ध के प्रेम और विवाह की कथा ।

**संख्या २५३ ए.** सांगीत बालचरित्र, रचयिता—कुवरसेन ( दिल्ली ), कागज—देशी, पत्र—१४०, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१७५६, पूर्ण, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८९६ = १८३९ ई०, लिपिकाल—सं० १९०२ = १८४५ ई०, प्राप्तिस्थान—लाला सीताराम, संगीतशाला, ग्राम—दीनापुर, डाकघर—गोला गोकरननाथ, जिला—खीरी ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ सांगीत बाल चरित्र कृष्ण जन्म दशम स्कंध भागवत का लिष्यते ॥ सदा भवानी दाहिनी गौरीपुत्र गणेस, पांच देव रिच्छा करैं ब्रह्मा विशुन महेश ॥ गुरु को सीस नवाय के अपनी मत अनुसार । लीलाकरूं मैं श्याम की पूरण ब्रह्म औतार ॥ पानी में औ पवन में चद्र सूर्ज में जोता जग मग सव संसार में । तेरा रूप

अनूप ॥ जो याको चित स पढ़े हरि से कावे ध्यान । वापर कृपा करेंगे श्री कृष्ण भगवान ॥ श्याम सरूप मगक करन सिर पर सोहै ताज । दाता सकल जहान के श्री कृष्ण महाराज ॥ प्रभु जी श्री कृष्ण भगवान आप संसार के दाता । तुमी गरीब निवाज निवाऊं तुमको माथा ॥ प्रभु जी हाथ । तुम्हारे लाज तुम्ही को जोड़ हाथा ॥ तुम सबके सिर ताज और सब के पितु माता ।

अंत—इसी तरह जाते वहाँ बनका श्री घनश्याम प्रात समै सब धेनु कै और आते नित श्याम ॥ गाय था कोई बालपन मिल पाये आरम्भ । रहे बंस बसका सदा दया करैं श्री श्याम ॥ करैं परीक्षित अर्ज यों सुमिये दीन दयाल । ब्रज जनता के मन बसे कृष्ण चंद गोपाल ॥ स्वामी श्री कृष्ण चंद गाराल प्रीति जो श्याम से भाई । कहकें से मेंह मेह प्रीति मारतारम भाई ॥ स्वामी जी नहीं कुंवे का मोह प्रीति संसार हटाइ । हैगी महीं मुराद मिले हमें कुंवर कन्हाई ॥ कृपा करके मुझमे कहो अपनी तरह बड हाथ । मैं सेवक हूं आपका सुमिये दीन दयाल ॥ जवाब ॥ कहां रहा करजंद फिर कहां रही फिर नारि । मन आकर बस गया जब प्यारा दिलदार ॥ इति श्री सांगीत बाल चरित्र कृष्ण चंद्र भगवान संपूर्णम् संवत उन्नीस सौं उनसठ फागुन कृष्ण दुईज अति सुंदर ग्रंथ कियो संपूरण नाम कृष्ण चंद्र ने पूरी आस ॥

विषय—कृष्ण जन्म ( गीतों में )

संख्या २५३ बी. सांगीत गोवरधन लीला, रचयिता—कुंवर सेन कायस्थ ( दिल्ली ), कागज—देशी, पत्र—४०, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६२३, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८९४ = १८३७ ई०, लिपिकाल—सं० १९३१ = १८७४ ई०, प्राप्तिस्थान—लाला सीताराम, संगीतशाला ग्राम—सीतापुर, डाकघर—गोलागोकरननाथ, जिला—खीरी ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ गोवरधन लीला लिख्यते ॥ दो ॥ करैं श्री शुकदेव जी सुलिये प्रजा पाल । मीठी श्री बरषा करैं मसे । दीनदयाल ॥ प्यारे जी ऐसे दीनदयाल मास कातिक का आया । हुआ मगन संसार जहान गुलजार बनाया ॥ राजा जी श्री नंद महाराज ध्यान उनको यह आया ॥ सब ही ब्रज के लोग यही मन मांहि समाया ॥ अरज करैं हम ब्रजमें सब ही हुए तैयार । बैठे बृजवासी सब ही सभा करी गुलजार ॥ प्यारे जी सभा बनी गुलजार सब ही असबाब मँगाये । कृष्णचंद महराज लोग आदर से बिठाये ॥

अंत—प्रभु जी कृष्ण चन्द्र महाराज करी इन्द्रासन की त्यारी । ताज धर सिर पर ताज करी हस्ती पै सवारी । प्यारे जी कामधेनु के संग और साड़ी सिर धारी । भाई जमुना की लहर आई आ बाढ़ बहारी ॥ आवागमन से छूटे वही हो भव सागर पार ॥ चरण कँवल का कुवर आसरा रखे नंद कुमार ॥ इति श्री सांगीत गोवर्धन लीला कुंवर सेन कृत संपूर्ण समाप्तः संवत १८९४ वि० लिखा दुर्गाराम पंडित भवानीगंज संवत १९३१ कातिक शुक्ला १२ मंगलवार शुभम् ॥

विषय—गोवर्धन पूजा जो राजा इंद्र के लिये होती थी सो पूजा श्री कृष्ण चन्द्र जी

द्वारा बंद कर देने पर इन्द्र का कुपित होकर ब्रज पर अखंड मेह का बरसाना श्री कृष्ण जी का वृज की रक्षा करना इन्द्र का मान मर्दन होना भगवान श्री कृष्ण जी का इन्द्र आदि की स्तुति करना आदि वर्णन।

संख्या २५४ ए. गीता, रचयिता—कुसलसिंह, कागज—साधारण, पत्र—४९, आकार—९३/४ × ६१/२ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१९, परिमाण (अनुष्टुप्)—९३१, पूर्ण, रूप—जीर्णशीर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९२२ = १८६५ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री गयादीन सिंह, ग्राम—नौहर हुसैनपुर, डाकघर—रम्हा, जिला—प्रतापगढ़।

आदि—श्री गनेस जी सहाये ॥ श्री रामजी सहाये ॥ श्री पोथी गीता लिष्यते ॥ श्री × × × ॥ चौपाई ॥ श्री गुर बिभु के चरन मनावौं। जेहि प्रसाद गोविंद गुन गावौं ॥ श्री कृष्ण अरजुन रस बानी। गुरु प्रसाद कहौं कछु जानी ॥ एक समै श्री जादौं राई। अर्जुन साथ भए इक ठाई ॥ धूप दीप लै आरत कीन्हा। चरनोदक लै माथे दीन्हा ॥ हाथ जोरि अर्जुन भौ ठाढ़ा ॥ प्रेम भगत हिरदे में बाढ़ा ॥ दोहा ॥ नंदलाल के चरन जिव, पावत पद निरवान। सकल उठै बल लाएउ, सुनौ जो चतुर सुजान ॥ अरजुन कहे दुवो कर जोरी, परब्रह्म सुन विनती मोरी ॥ संसै एक अहै प्रभु मोरे। कहत हौं दोनो कर जोरे ॥ श्री कृष्ण बोले बिहँसाई। अरजुन कहौं कहौं समुझाई ॥ दोहा ॥ राम नाम गीता कहै, अरजुन की उनसार। सकल सिष्ट सुनु चित्त दै, मुकति होइ संसार ॥

अंत—साधु चरन मनहिं मौ राषा। प्रगट होए मन बहुत न भाषा ॥ तबहीं तन मन भए उदासा। साधु चरन करौं मैं आसा ॥ एहि जो राषै सब चित लाई। तब दया सब कीन्ह गोसाई ॥ जब कछु ज्ञान हृदै मह आवा। अर्जुन गीता ते मन भावा ॥ एहि विधि गुरु दया तब कीएउ। सबै छुटि निरमल तन भएऊ ॥ दोहा ॥ गुर देआल मो कहँ, छूटि गये सब प्रान। राम नाम चित पावै, और न हिआ मैं आन ॥

इति श्री पोथी गीता संपूरनम् ॥ समाप्तं ॥ शुभ मस्तु ॥ सिद्धिरस्तु ॥ संवत् १९२२ ॥ मिती चैत्र सुदी ॥ ११ ॥ गुरुवार ॥ हस्ताक्षर लल्लूराम पंडित ॥ श्री मथुरा जी मध्ये बलदेवजी के मंदिर के पीछे बैठक दुकान ॥ श्री रामजी ॥

विषय—(१) पृ० १ से १५ तक—मंगलाचरण, मानव योनि की सर्व श्रेष्ठता, उत्तरोत्तर उसका श्रेणि विभाग, तपस्या के काठिन्य का वर्णन, राम नाम माहात्म्य, भक्त माहात्म्य मोहन नाम की व्याख्या, भक्ति भाव वर्णन। भक्त के कष्ट से प्रभु का परिताप।

(२) पृ० १५ से २६ तक—गुरु करने आदि का विचार, गुरु से प्राप्त नाम की महिमा।

(३) पृ० २६ से ४४ तक—पाप विचार (हत्या तथा ऋणादि वर्णन) पापों के फल, धर्मात्माओं का जीवन, प्राणी के चण्डाल होने का कारण, दान फल वर्णन।

(४) पृ० ४५ से ५६ तक—भजन के लिये आसन विधान, जप विधान, माला विधान, भोजन में छुआछूत का विचार, भोग लगाने का विधान, जापक भक्त का महत्त्व, नाम का प्रधानत्व, पाप पुण्य का भेद।

( ५ ) पृ० ५१ से ६६ तक—पंचाक्ष, ज्ञान ध्यान प्राप्ति का उपाय, भगवान के मन पर अधिकार रखने वाले भक्तों का वर्णन, पवन विचार।

( ६ ) पृ० ६६ से ९८ तक—व्यास जन्म की कथा, महाभारत-पुराण का व्यौरा, संकटों के नाश होने का उपाय, गज-ग्राह आख्यान अन्य भक्तों के संकटों के दूर होने का वर्णन, पुनः नाम की महिमा अर्जुन की विनय, ग्रंथ की उत्पत्ति का कथन व नाम वर्तमान भाषा, ग्रंथ का रचयिता—"किन्ह ए भाषा कुसल सींघ नामा। श्री गुरुदेव श्री सीता रामा॥"

संख्या २५४ बी अर्जुनगीता, रचयिता—कुसलसिंह, कागज—साधारण, पत्र—३०, आकार—१३¾ × ६½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—९, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१०८०, पूर्ण, रूप—जीर्ण शीर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री रामवराम, अध्यापक प्राइमरी स्कूल, ग्राम—भाममऊ, डाकघर—गड़वारा जिला—प्रतापगढ़।

आदि—श्री गणेशायनमः॥ अथ श्री अर्जुनगीता प्रारम्भः॥

हे यादव गोपी रमण नीरज वरन तनु स्याम। अर्जुनगीता रचत हौं। करिके तुमहिं प्रणाम॥ १॥ विघ्न हरन सब सुख करण, गणपति प्रथम मनाय। छन्द बन्द गीता कहउँ भाषा महँ सुप दाय॥ २॥ मोक्ष हेतु है साप कहँ, गीता करौं विचार। अकथनीय है ईस जस। कहौं बुद्धि अनुमार॥ ३॥ गुरु के पद पंकज निधाइ। तिनहीं को धरि ध्यान। सर्व विश्व पावन करन। भाषौं गीता ज्ञान॥ ४॥

अंत—श्री गोविंद औ पार्थ मिलि, परम गूढ़ यह कीन्ह। तिनके चरण कमल चित कुसल सिंह चित दीन्ह॥ श्री मुख गीता अमृत बानी। गुरु प्रसाद भाषा रस सानी॥ बुद्धि ज्ञान गुरु हमको दीन्हा। उत्तम ग्रंथ देपि के कीन्हा॥ नाम भेद हम गुरु ते पावा। कृपा कीन्ह ज्ञान माहिं आवा॥ दूसरे कीन्ह साधु की सेवा। तिनकी कृपा पायउँ मेवा॥ देखउ बूझि जो हृदये माही। राम नाम ते आन न आही॥ अपर माया मिथ्या जाना। पुनि पाये संकर कर ध्याना॥ देखेउँ जग छोड़ थिर नाहीं। मिथ्या करि जानेउँ चित माहीं॥

× × × ×

गुरु दयाल भो मोहिं पर। छूटि गयौ सब भर्म। राम नाम चित लायेउँ। अवर न कीन्हेउँ कर्म॥ सब पोथे मा मिलि सकै। ना छोड़ पायें बास। पाये अर्जुन भक्त जे। छूटी और की आस॥

इति श्री कुसलसिंह विरचित अर्जुन गीता समाप्ता॥

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० ८ तक—मंगलाचरण, अर्जुन का प्रश्न सबसे बड़ा कौन है?—भगवान का उत्तर मेरा नाम जपने वाला, नाम की महत्ता का कथन।

( २ ) पृ० ९ से पृ० १४ तक—भक्त के गुणों का वर्णन। भक्तों की महत्ता और उनमें परमात्मा के सामीप्य का वर्णन, गुरु की महिमा, भक्तिभाव का वर्णन, गुरु बनने का विधान, गुरु की स्तुति, पापों का वर्णन और उनसे मुक्त होने का उपाय।

( ३ ) पृ० १५ से पृ० ५१ तक—दंड विधान, पाप पुण्य उत्पत्ति, प्राणी के पंचाक्ष

होने का वर्णन, दान विधान, ध्यान करने के आसनादि का विधान, वंशनाश होने के कारण, पंचरत्न का वर्णन, पवन-गवन, आदि कुछ योग संबंधी प्रयोग, व्यास की उत्पत्ति का वर्णन।

( ४ ) पृ० ५७ से पृ० ८० तक--व्यासकृत अष्टादश पुराणों के नामादि का कथन, संकटों से भक्तों की रक्षा का विधान और गज ग्राह की कथा का सूक्ष्म वर्णन, अन्य भक्तों के संकट मुक्त होने का वर्णन, अन्य कर्म धर्मों का विवेचन, ग्रंथ के पठन-पाठन और श्रवण-मनन का फल।

**संख्या २५५ ए.** गोपीचदलीला, रचयिता—लछिमन दास, कागज—देशी, पत्र—३६, आकार—९ × ६ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—२५, परिमाण, (अनुष्टुप्)—६००, रूप—प्राचीन, दुर्बोध, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९०५ = १८४८ ई०, लिपिकाल—सं० १९१५ = १८५८ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री रामभरोसे, ग्राम—केवलपुर, जिला—खीरी।

आदि—दो० ॥ हुकुम हमारा मानिये तुम कू होत अवेर। लावो कुवर वुलाय के सो न्याव करेंगे फेर ॥ प्यारे जी न्याव करेंगे फेर अरज एक सुनो हमारी। भोजन भये तयार भरी सोरन की झारी ॥ प्यारे जी क्यों ठाढे दल गीर। करो क्या सोच विचारी वो मेरे भरतार नारि मैं उनकी प्यारी ॥ दो० ॥ हम नौकर सरकार के दई नौकरी खाय ल्याउ कैसे वुलाय के सो राजा वहुत रिसाय ॥ रानी जी राजा वहुत रिसाय वैठि जहं न्याव चुकावै ॥ लेकर चावुक हाथ मारि मेरी खाल उड़ावै ॥ रानी जी तुम हो राज कुवारि हुकुम तेरा री वजाऊं। चार घड़ी गम खाउ वोल राजा को लाऊं ॥

अंत—दो० ॥ गुरु जालंधर सुमिरि के गये मढ़ी के पास लछिमन की आधीनता पूरन हो गई आस ॥ प्रभु जी पूरन हो गई आस मिले जव सत गुण खासे ॥ सुनो सभा चितलाय रहे ना भूखे प्यासे ॥ माता धन्य सरस्वती माय सोई हिरदे परगासे। लछिमन है आधीन मिट गये संकट सासे ॥ इति श्री गोपी चद लीला संपूर्ण शुभम् सवत १९०५ वि० कृष्णएकादस्याम श्रावण मासे लिपत शंभूदयाल वाजपेई सवत् १९१५ वि० ॥

विषय—गोपीचंद की कथा ॥

**संख्या २५५ बी.** गोपीचंद भरतरी, रचयिता—लछिमन दास, कागज—देशी, पत्र—३२, आकार—८ × ६ इच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—२४, परिमाण (अनुष्टुप्)—६४०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९०५ = १८४८ ई०, लिपिकाल—सं० १९३१ = १८७४ ई०, प्राप्तिस्थान—लाला सीताराम, संगीत शाला, ग्राम—दीनापुर, डाकघर—गोलागोकरन नाथ, जिला—खीरी।

आदि—श्री गणेशायनम् ॥ अथ गोपीचन्द भरतरी लिप्यते ॥ शुभ घड़ी वर्णन करू धर देवी का ध्यान। गोपीचंद लीला कथू सुधारा नगर सुथान ॥ चौवोला ॥ प्यारे जी धारा नगर सुथान भये गोपिचन्द राजा। तपे धर्म के राज करत हैं सव के काजा ॥ प्यारे जी हस्ती हस्ती घूमे द्वार वजे तेरे नौवत वाजा। लछिमन हैं आधीन प्रभू मेरी राखा

लाबा ॥ जबाब रानी का ममयसिंह कपोती मन से ॥ रतन कुमर रानी कहै सुनो अमयसिंह बात । तुम जावा दरबार में जी राजा जिवावो साथ ॥ प्यारे जी राजा जिवावो साथ कहै कामनी रंग भीनी । राम रसोई त्यार आज है मैंने कीनी ॥ प्यारे जी आना तुरंद जकेर आज तुम सू कह दीनी । रिवै आवे परसाद रैन मोहि भई विहीनी ॥

अंत—॥ चौबोला ॥ देस देस रमते फिरैं सात द्वीप नव खंड । फिर कर पीछे देस स्मौं तो भगिन भई परचण्ड ॥ बाई जी भगिन भई प्रचण्ड महल की जरत अटारी । राजा बहुत रिसाय भई सब कंचन कारी ॥ प्रभू जी बहन दे फेरी पीट किये पैसे कल भारी । रोवत छोरी बहन मिही होऊ सुरत प्यारी ॥ दोहा ॥ गुरू जालंधर को सुमिरी के गये मढी के पास । लछिमन की माबीनता तो पूरण हो गई आस ॥ चौबोला ॥ प्रभू जी पूरण हो गई आस मिले अब सतगुरू वासे । और सबु सबी चित आम रहे ना भूखे पिप्यासे ॥ माता जी जम्प सरस्वती माथ साई हिरदे पर गाजे । लछिमन है आधीन मिटे सब संकट सांमे ॥ इति ॥ लछिमन दास कृत राजा गोपिचन्द भारती लीला संपूर्ण समाप्तम् स० १६०५ वि० लिखतं देवी राम पंडित मवानी गंज सम्वत १९११ कार्तिक शुक्ला १५ मंगलवार शुभ ॥

विषय—राजा गोपीचन्द की लीला वर्णन ॥

संख्या २५५ सी. प्रह्लाद चरित्र, रचयिता—लछिमन, कागज—देसी, पत्र—४८, आकार—९ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२१२, पूर्ण या खंडित । रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १६०० = १८४३ ई०, लिपिकाल—सं० १९१२ = १८५८ ई०, प्राप्तिस्थान—प० गंगा गनेश, ग्राम—सुर्जापुर, डाकघर—मोयल, जिला—खीरी ।

आदि—कुम्हारी वाक्य प्रह्लाद से ॥ पैदा कर पालन करी करी जगत व्योहार अलख पुरुष कोई ना कहैं वाकी जोत अपार ॥ प्यारे जी वाकी जोत अपार रची जिन जग में माया । पानी से नर देह रची जिन कंचन काया ॥ प्यारे जी सब घट रहे विराज पार जिनका नहिं पाया कोइ राम नाम रट गया ने सेष को लाया ॥ प्रह्लाद वचन कुम्हारी से ॥ क्यों छोड़ै झक मारती कहूं वचन समझाय भगत बचाये ना बचै तुरत भस्म हो जाय ॥ कुम्हरी री तुरत भस्म हो जाय बचैंगे नाहिं बचाये तोड़ चढ़ै अपराध जीवते जगत बहावै ॥ कुम्हरी री क्या हमकी सुमिपाद नाम बचे कहलाये । ये बचन के नाहिं काठ के मिट्टहिं जाये ॥ कुम्हरी का वचन प्रह्लाद से ॥

अंत—प्रभु जी राज दिये प्रह्लाद तपस्या भारी कीनी ॥ लक्ष्मी पर दिये हाथ उनोंने अस्तुति कीनी ॥ अस्तुति करिके देवता सब गये निज निज स्थान । प्रह्लाद लीला पूरी भई हरि भये अंतर ध्यान ॥ प्रभु जी हरि भये अंतर ध्यान रूप नरसिंह लिया के सभी भवी सुन लेय कही मैं लीला गाके ॥ प्रभु जी कहै लछिमन कर जोर नवो हर सीस मवा के जम की कट जाय त्रास बसो बैकुण्ठ में जाके ॥ इति श्री प्रह्लाद लीला संपूर्णम् शुभमस्तु संवत् १९०० कृष्ण चतुर्दसी माघ मासे लिखत रामूरपाल बाजपेई संवत् १९१५ वि० ।

विपय—प्रहलाद जी की ईश्वर भक्ति ॥

**संख्या २५५ डी.** प्रहलाद सागीत, रचयिता—लछिमन दास, कागज—देशी, पत्र—५०, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ट )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१००२, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य । लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९०० = १८४३, लिपिकाल—सं० १९२९ = १८७२ ई०, प्राप्तिस्थान—लाला सीताराम, संगीतशाला, ग्राम —दीनापुर, डाकघर—गोला गोकरन नाथ, जिला—खीरी ।

आदि-अंत—२५५ सी के समान ।

पुष्पिका इस प्रकार है—इति श्री प्रहलाद लीला संपूर्ण समप्त' लिखा भैरोंसिंह विसेन १९२९ वि० ।

**संख्या २५६.** शकुंतला नाटक, रचयिता—लक्ष्मण सिंह (आगरा), कागज—देशी, पत्र—१३५, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ट )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६९४, पूर्ण, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९१८ वि०, लिपिकाल—सं० १९२३ = १८६६ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री ज्ञानसिंह, ग्राम—चरगाँव, डाकघर—नैती, जिला—खीरी ।

आदि—श्री गणेशायनमः अथ शकुतला नाटक लिष्यते ॥ प्रस्तावना ॥ रंगभूमि में ब्राह्मण आशीर्वाद देता हुआ आता है ॥ छप्पय ॥ १ ॥ आदि सृष्टि इकनाम नाम इक विधि हुत वाहन । बहुरि नाम जजमान जोटि द्वै काल बतावन । एक सर्व व्यापीक श्रवन गुन जात पुकारा । भूत प्रकृति फिर एक जनति अग जग संसारा ॥ गनिए जु जीव आधार पुनि अष्ट मूर्ति इनते कहत । संकर सहाय तुम्हारी करैं नित प्रति तिनहीं में रहत ॥ अर्थ ॥ जिसको करता ने सृष्टि की आदि में रचा अर्थात जल और जो विधिपूर्वक दिये हुए हव्य को लेता है अर्थात अग्नि और जो जज्ञ करता है अर्थात होत्री और दोनो जोति जिनसे समय विधान होता है अर्थात् चंद और सूर्ज और वह विश्वव्यापी जिसका गुण शब्द है अर्थात वह आकाश और वह जिसकी प्रकृति बीज की वृद्धि है अर्थात पृथ्वी और वह जो जीव का आधार है अर्थात् पवन इन आठ मूर्तियों मेसे जो ईस प्रत्यक्ष है अर्थात् महादेव जी सोई तुम्हारी रक्षा करैं ॥

अंत—शिखरनी—प्रजा काजे राजा नृत सुकृत पै उद्यत रहैं । बड़े बड़े सानी हित सहित पूजें सरसुती । उमा स्वामी शंभू जगत पति नीलोहित प्रभू । छुटावै मोह को विपति अति आवागवन सों । कश्यप तथास्तु सब बाहर जाते हैं । १९९ का अर्थ राजा लोग अपनी प्रजा के सुख निमित्त अच्छे काम करे वेद पाठी ब्राह्मण सुरसुती की सेवा करते रहैं और नील लोहित रंग महादेवजी मुझे आवागमन की पीड़ा से छुटावै ॥ इति श्री अभिज्ञान शकुतला नाटक राजा लक्ष्मणसिंह कृत सपूर्ण समाप्त । लिपतं ठा० ज्ञानसिंह वटेश्वरं निवासी निज पाठनार्थ सवत १९२३ वि० ॥

विपय—शकुन्तला और राजा दुष्यन्त का आख्यान ।

**संख्या २५७.** श्रीकृष्ण रत्नावली, रचयिता—लक्ष्मीपति, कागज—देशी, पत्र—१३३, आकार—९ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ट )—१७, परिमाण ( अनुष्टुप )—१५९६,

पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—शक् १७४८ ( सं० १८९१ ), लिपिकाल—सं० १८९०, प्राप्तिस्थान—श्री शिवदीन बाजपेयी ग्राम—औरंगाबाद, डाकघर—औरंगाबाद, जिला—सीतापुर।

*आदि—श्री गणेशायनमः* ॥ अथ श्री कृष्ण रत्नावली लिख्यते ॥ श्री गुरु चरण सरोज रज पर धरौं सीस कर जोरि ॥ कृपा सिंधु गुरु ऐसि है लक्ष्मी पति के वारि ॥ करम जहाँ भाषा विमल हरि अर्जुन संवाद। कृष्ण रत्नावलि नाम धरि केवल गुरु परसाद ॥ चौ० ॥ बर्णौ व्यास देव कपि चरणा। विमल विवेक दुख मल हरणा ॥ जाके चरण कमल जगपावन। गीता अर्थ सुधास सुभावन ॥ नाना चरित केसर कलि सोपन। हरि गुन कथा विविध संचायन ॥ सज्जन मद् पद गुंजत पासा। दिन दिन पावत परम हुलासा ॥ ऐसे भारत कमल प्रकासा। पुन्य करन जग पाप विनासा ॥ बसुदेव सुत सौं देवी अपारा। जो चाहत मुक्ति को भारा ॥ देवकी हृदय आनंद के करता। बर्णौ कृष्ण जगत गुरु भरता दो० ॥ *मूक वेद पढ़िबो करै पंगु सिखर चढ़ि जाय। जाके कृपा ते होत है अधम ताहि सिरनाइ ॥*

अंत—दोहा ॥ जहाँ कृष्ण जोगेस्वर। जहाँ पारथ धनु धीर। तहाँ विजय श्री संपती मम मति यह सुनु बीर ॥ संजय कहा सकल कहा समुझाई। धृतराष्ट्र से कथा सुनाई ॥ ईश्वर परम पुरुष मन सेवू ॥ करता कारण कारज हेतु ॥ नेति नेति कहि श्रुति जेहि गावै। माधादिक जेहि अंत न पावै। उतपति पालन मरन अमेयी ॥ जरा मरन सबसे ज्यो न्यारा। अर्जुन कैसो बड़ो पियारा ॥ रथ हाकहि प्रभु आपहिं जाके। को जीतै कहु जग मैं ताके ॥ निज मुख से जो गीता गाई। भक्ति आदि करि जोगु सुनाई ॥ कर्म अकर्म विकर्म विचारी। ग्याम अग्याम न विग्याम विचारी ॥ दो० ॥ दीन बंधु निज बदन से *गीता गाय सुनाय ॥ जो जानै जग जोग यह ग्रंथ मुक्ति हुइ जाय ॥ इति श्री गीता कही* हरि अर्जुन से गाय। अष्टादस अध्याय विमल परमारथहिं लगाय ॥ हर भूषण हर बदन बर हर तक हर सिर रूप। ऐसे अंक मिलाय के बीते साके भूप ॥ हर रिपु तिथि हर मयन सुभ मास पख सनिवार। ललन कृष्ण रत्नावली पोथी कियो विचार ॥ नाग नाग सुर चंद्रमा ऐते अंक चौपाई। भूत भूत पर वे बिंदै दोहा मान अमाई ॥ दोहा २२५, चौ० १७८८ ज्यापैकत्र २०४१ ॥ लिपतं स्याम लाल संवत् १८९० मिती माह सुक्ल पूर्णिमा शुक्रवार सन् ११४० साल माह २८ ॥ समाप्त ॥ श्री राम राम राम ॥

विषय—दोहा भाषा चौपाई में गीता वर्णन।

संख्या २४८. *वैद्यक सार, रचयिता—लक्ष्मीप्रसाद तिवारी ( सरायराजा, प्रताप गढ़ )* कागज—साधारण, पत्र—२४, आकार—८ × ६½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१९४४ पूर्ण, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री रामौतार, अध्यापक प्राइमरी स्कूल ग्राम—आममऊ, डाकघर—गौरबारा, जिला—प्रतापगढ़।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ वैद्यक सार लिख्यते ॥ सुदरसन चूरन ॥ अवरा ॥ हरा ॥ बहेरा ॥ हरदी ॥ दारु हरदी ॥ भटकटइया ॥ कचूर सोंठी बची ॥ मिरिच ॥ पीपरि ॥ पीपरामूल ॥ मुर्वा ॥ गुरुचि ॥ जवासा ॥ कुटकी ॥ पीतपापरा ॥

 

नागरमोथ ॥ वनपस्ता ॥ सुगन्ध वाला ॥ नीम के छाली ॥ पुहकर मूल ॥ जेठी मधु ॥ कुंभ्रा के छाल ॥ जवाइनि ॥ इनर जवा ॥ भारगी ॥ सहजन का विआ ॥ फीटकीरी ( फिटकिरी ? ) फुलर के ॥ वच ॥ तज ॥ कमल का विआ ॥ सग ॥ चदन सपेद ॥ अतीस ॥ वरि आरी कै जरि ॥ सगिन ॥ पिथीवन ॥ वावभिरग तगर ॥ चीत ॥ देवदारु ॥ चाव ॥ तेजपात ॥ परवर का पता ॥ विलरा कद ॥ लगोंग ॥ वसलोचन ॥ कमल का फूल ॥ असगंध ॥ जावित्री ॥ तालीस का पता ॥ चिरायता सव दवा कर आधा होइ चाही ॥ इति सुदरसन चूरन सपूरन ॥ यह सुदरसन चूरन सव जर कै नास कै है या जैसे; सुदरसन चक्र राक्षस की नास करत है ।

अंत—सांप काटे की दवा और मंत्र ॥ नौसादर तीन मासा जल में घोल कर पिला देवे यदि रोगी अचेत हो गया हो तो छुरी आदि से दांत उभाडकर पिलावे और नौसादर व चूना सुवावैं तो होश होगा मगर सिर पर पानी वरावरि डारं और सोने न देवैं ॥ मंत्र ॥ उत्तर दिशि कारी वादरी तेहि मध्य टाढ कालपुरुष एक हाथ चक्र एक हाथ गदा चक्र मारो शत खड जाई गदा मारे सातों पाताल जाइ ॐ हर हर निर्विष शिवाज्ञा ॥ नीव की टेरी से वारवार सिर से पैर तक फेरैं और काटे हुए स्थान पर फूकता जाइ तो विष दूरि होई ॥ इति ॥

विषय—वैद्यक।

**संख्या २५६.** हनुमान पैज, रचयिता - लाल कवि, कागज—साधारण, पत्र—१३, आकार—८$\frac{3}{4}$ × ५$\frac{3}{4}$ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१३, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३२५, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९४० = १८८३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री कुंवर वहादुर, ग्राम—पढरिया, डाकघर—पट्टी, जिला—प्रतापगढ़ ।

आदि—॥ दोहा ॥ प्रथम भानु कवि लाल भनु, धरि गुरु पद पंकज पक । वरनौं हनुमत पैज वल, जात वीर गढ़ लंक ॥ १ ॥ छंद ॥ चरन चढ उदित उदंड करियत प्रचंड भुज दंड चंड खल खंड खड आखंड दढ धर सुन्ड मुन्ड घटनं भुसड सुरसत कंत आनत सतवर संवर्त वोहि कवि लाल भनु अष्ट सिद्धि वरदायकं हनुमंत पैज वरना चहौं देहु वुद्धि गण नायक ॥ १ ॥

अंत—चलत वीर वरवंक हक लंका पर दीन्यो। गिन्यौ गर्भ सव केर गवन उत्तर दिशि कीन्ह्यो ॥ नभ मारग घटकात सिंधु पारहिं कपि आयो। गरजि उठे गभीर सव्द सव कपिन सुनायो ॥ कवि लाल अंजनी के सुत, कूदि पर्यौ कपि फौज में । मिल्यो भालु सा मृगन, चल्यौ राम जहँ मौज में ॥ = इति = हनुमान पैज सपूर्ण (सवत १९४० वि०) ।

विषय—हनुमानजी का लंका दहन और सीता का सदेश लाना ।

**संख्या २६०.** जयमाल, रचयिता—लालचद, कागज—साधारण, पत्र—५, आकार—६ × ५ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप )—८०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री जैन मंदिर, ग्राम—कटरा मेदिनी-गंज, डाकवर—प्रतापगढ़, जिला—प्रतापगढ़ ।

आदि—श्रीमत् श्री जिन राज जन्म समये इन्द्राद्यचतुर्भुता । इत्या न्हन विराज माव ममया पूजा निजा दापयम् ॥ इन्द्राणी परिवार नृत्य सहिता दर्शा गम्य नृत्यता । नाना गीता विनोद मंगल विधी पूजा कमेरी कृता ॥

छन्द ॥ जन्म जिन राज को जबहि निज जानियो । इन्द्र गुरमेन्द्र सुर सकल भनु मानियो ॥ देव देवांगना चलिय जय कारती । सचिय सुर पति सहित करत जिन आरती ॥१॥

अंत—मध्य जन लोग जिन हो दौ करी । आगल करम क सकल पातक हरै ॥ भक्ति जिन देव की पार उतारती । सचिव सुरपति सहित करत जिन आरती ॥ जिनवर पद पूजा माव पूर्वे कृतामी । स्वपद निज जतो सी माव पूर्णेन्द्र बंधो । जिनवर वर आसा । माननीयः समर्थः ॥ सजपनु जिन चम्पो । लाल चंदः विनोदी ॥

विषय—श्री जिन देव जी की आरती ॥

---

संख्या २६१ ए. भागवत महापुराण, रचयिता—लालचराम, कागज—देशी, पत्र—५८, आकार—९ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१२०० रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १५८४, प्राप्तिस्थान—आनंदभवन पुस्तकालय, डाकघर—बिसवाँ, जिला—सीतापुर ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ ये नमो भगवते वासुदेवाय ॥ प्रथमहिं चरन मनावों ताके सर्व लोक बोदर बस जाके । गनपति के मैं चरन मनावों ॥ सर कथा गोपाल गुन गावों ॥ प्रथम पितामह सृष्टि उपाइ । गुन प्रसाद गुन आय गोसाइ । संकर सुर देवन लीन्हा भस्म चढ़ा सिंगार लीन्हा । जटा मुकुट सिव सदा उदासी । गुन प्रसाद पायेउ अविनासी ॥ उतपति प्रलय आदि ते होई ॥ गहइ संघारे मेरी सोई ॥

अंत—अंबरन्ह अति सिंगार बनाए । पटिन्ह अति मेंसीले लगाए ॥ कहि न जाइ नर जोति अपारा । अंगुरिन्ह जड़े भए मुदतारा । नूपुर सबाद भनु झनकारा सोवत मदन जगावन हारा ॥ कटि कि रही कटि ऊपर चंवारी । मनक मनि जनु डोलै चंवारी ॥ बिबि तीरि दीन्ह बिधि मोरी । अति गंभीर नाभि सुठि मोरी ॥ मीनै पयोधर सुगंध सुहाई । कनक कलस जनु मेत बोढ़ाई ॥ कनक धम जनु भुजा निवार । जनु बिसकुमी चित्र संवारे ॥ रचि रचि चित्र विचित्र बनायो लाइ विभूति देंम तर जाए ॥ दो० अगम पंथ चलि आइस । अंग विभूति लगाइ । जोग जुगति कै पाइल पाइ अजाद बराइ ॥ सो सुप देनि सखी सिद्ध-नारी ॥ कमल नयन को अपह कहानी ॥ गोपिन देह दसा बिसराई । अस जक हीन मीन की नाई । कृष्ण सकल घट अंतरजामी । संतत बिकट मीर तर सामी ॥ जुवती ध्यान ध्यान मन लाए । भगति करत प्रभु दरस दिखाए ॥ तब हरि सुन्दर बदन दिपावा । जनम करम प्रभु दोष नसावा । भगति करति जग जीवन पाए । भगति करति प्रभु जुवति बिम्हाए । दो० ॥ भगति भावरम चापत करि के ध्यावि नमाइ । श्री हरि कथा सजीवनि पीयहु संत मन लाइ । इति श्री हरि चरित्रे दसम स्कंधे श्री भगवते महापुराने रहस क्रीड़ा पालनो नाम एकतीसवो अध्याय । शेष अपूर्ण ( आगे के पृष्ठ नहीं । )

विपय—भागवत की भापा छदो में अभिप्राय केवल श्री कृष्णजी की लीला और क्रीड़ाओं का वर्णन।

**सख्या २६१ बी.** भागवत भापा दशम स्कघ. रचयिता—लालचराम ( रायबरेली ), कागज—देशी, पत्र—१४१, आकार—१० × ६ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ट )—४०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४५५०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १५२७ = १४७० ई०, लिपिकाल—सं० १८५८ = १८०१ ई०, प्राप्तिस्थान—महाराजा प्रकाशसिंह जी, मल्लापुर, जिला—सीतापुर।

आदि—श्री गणेशायनमः श्री सरस्वती नम श्री गुरु चरनभ्यो नमः श्री महा गनाधिपतऐ नमः ॥ श्री हनू चरनभ्यो नम. ॥ दोहा ॥ प्रथम गनेस जलज पद नाह सीस कर जोरि। घटे वढे प्रति ते नही मंत्राक्षर दे जोरि। गन नायक गनेस प्रभु तुम सर्वज्ञ सुजान हरि चरित्र लालच कथा कृपा करहु कल्यान ॥ ब्रह्मा विष्णु महेश अव गनेसादि सुर सर्व कथा समापित होइ जेहि जानि दीन कृपा कर्न। चौ० ॥ वदौ ब्रह्मा विष्णु महेशा। वहु प्रकार ते देउ उपदेसा। तीनि लोक तुम तीनिउ सव कह। होहु प्रसन्न आजु तुम हम कह ॥ दो० ॥

अंत—॥ दो० ॥ जन लालच वलि जाऊं प्रभु सोधि भागवत सार। वेद पुरान न जानी माया गुण विस्तार ॥ इति श्री हरि चरित्रे दसमस्कंधे महा पुराने श्री भागवते द्विज पुत्र प्रसादो नाम नव्वे मों अध्याय समाप्त शुभ मस्तु संवत १८५८ के साल में माघ वदि नौमी वुध कह पुस्तक लिपी महाराज दुर्गा सिंह। श्री महाराज कुमार श्री वाघू दिनकर साहितासुत श्री महाराज कुमार लाल गोपाल सिंह।

विपय—श्री भागवत दशम स्कध की भापा।

**सख्या २६२ ए.** अवघ विलास, रचयिता—लालदास, कागज—देशी, पत्र—१२८, आकार—१२ × ६ इच, पंक्ति ( प्रति पृष्ट )—३२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४३५२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १७०० = १६४३, लिपिकाल—स० १९३४ = १८७७ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री रामदुलारे मिश्र, ग्राम—गणेशपुर, डाकघर—मिश्रिख, जिला—सीतापुर।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ अवध विलास कथा लिष्यते ॥ सोरठा ॥ वन्दौ हरि अवतार भक्त काज ने वपु धरेउ। दूरि किये भूं भार असुर मारि सुर सुप दये ॥ दो० ॥ पगु चरन गूगे वचन नैन अंध लहै लाल। वंध्या सुत वधिरे श्रवण जो हरि होहिं दयाल ॥ २ ॥ स्वेत वसन धर चन्द्र सम मुप प्रसन्न भुज चारि। विघन हरन मगल करन लाल विश्नु उर धारि ॥ लाल भक्ति भगवत की कृपा कछू जो होइ। सज्जन मन रंजन कथा कहौं सुनै सव कोइ ॥ ४ ॥

अंत—॥ दोहा ॥ वन तरु गिरि सर वास करि सिय लछिमन सग साज। वालि मारि हति रावनहिं राम करत हैं राज ॥ वन लका की वात को जानत सव ससार। याते लाल कहे नहीं असुरन के सघार ॥ इति श्री अवध विलासे वुद्धि प्रकासे पाप विनासे सव गुन रासे भक्त हुलासे कृर्त लाल दासे राम वन चित्रकूट गमनो विंशति विश्राम संवत

१६६४ मार्ग शीर्ष पंचम्यां चंद्रवासरे अयोध्या नगरी मध्ये लिपतं बिहारी लाल हुये ॥ शुभं शुभम् ॥

विषय—श्री राम चन्द्र जी के वंश का वृत्तान्त अयोध्या नगरी का वर्णन, राम चन्द्र जी के जन्म का कारण, नारद जी का रावण को सूचना देना कि राम जन्म हुआ और तुम्हारा वध वे ही करेंगे आदि वर्णन।

संख्या २४२ सी भरत जी की बारहमासी, रचयिता—अक्षरदास, कागज—देसी, पत्र—२, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२१, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य और गद्य। लिपि नागरी, रचनाकाल—सं० १६६०=१८३३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री राम अधार मिश्र, ग्राम—ब्राह्मनगर, डाकघर—अलीमपुर, जिला—खीरी।

आदि—श्री गणेशायनमः अथ भरत जी की बारह मासी लिष्यते ॥ चैत्र पिछले पाप राम नवमी को जन्म लियो। अवध पुरी सुप धाम सपिन मिलि मंगल धारि कियो। खबरि जब दशरथ ने पाई। दिय दान गज बाजि गाइ दिज धारे की ध्याई॥ सभा सब प्रफुलित है धाई। कर्मं लेखना मिटे नहीं कोई लाषन चतुराई॥ १॥ लागत ही वैसाप केकयी खबरि करि डारी। भूप जीवन धिक्कार भई जब तुलसी महतारी। सुष तैने नगर को दीनो लीलि छोड़ के राम राज को बनबासी कीनो। कूरमति कैसी बनि आई। कर्म लेप नहिं मिटे करो कोई लापन चतुराई॥ २॥

अंत—माह महीना मानि राम ने सुष पायो मन में। जनक जनकपुर को पहु-चायो। भरत अयोध्या में। षड़ाऊं गद्दी धरि दीनी। रामचन्द्र ने कठिन तपस्या भरतहू ने कीनी। बड़ाई चाही में पाई। कर्म लेखना मिटे नहीं कोइ लापन चतुराई॥ ११॥ फागुन फेर हरी सीता जब रावण बस कीनो रावण मारो राम राज्य जु विभीषण को दीनो। आदि अवध पुरी आये शिव सनकादिक आदि ब्रह्मादिक दरशन को धाये। राम ने गादी ठहराई॥ कर्म लेखना टरे करा कोइ लापन चतुराई॥ १२॥ सम्मे माछ कीर की भारी आगहन गहन पञ्यो। बांम बरसी के काल राम ने राम नाम उचरयो भरत की यह बारह मासी। गावै सुने परम पद पावै कटै जम की फांसी। वेद मिलि ऐसेही गाई। कर्म लेखना मिटै कराये ई लापन चतुराई॥ १३॥ इति श्री भरत जी को बारामासी सम्पूर्ण समाप्त॥ राम राम राम राम राम

विषय—रामचन्द्र जी के जन्म से बनवास तक का वर्णन।

संख्या २४३ ए. इतिहास सार समुच्चय, रचयिता—कास्ट राम बैस्य ( असतल, आगरा ), कागज—देसी, पत्र—३६, आकार—६ × ६ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२१, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३९०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य लिपि—नागरी, रचनाकाल—१६४३=१५८६ ई०, लिपिकाल—सं० १७२३=१६६६ ई०, प्राप्तिस्थान—ठाकुर रामदयाल, ग्राम—मंदा पुरवा, डाकघर—मेरी, जिला—सीतापुर।

आदि—श्री पर्म गुरुभ्यो नमः ॥ दो० ॥ करत प्रीति हरि भगत सों करुना सिंधु कृपाल ॥ धर्म सिरोमनि दुष्ट मुनि ताहि धरे उर काल ॥ मीम्पो बाच ॥ राजपाल हाव

सुनियो वात। अवहूं तन छांडत हौं प्रान ॥ अति रहस्य भारत आगार। सांती पर्व मध्य सो सार ॥ धर्म महत मन बुधि महेड। सब इतिहास सार सुनि लेइ ॥ सावधान ह्वै समझौ वीर ॥ सो तुम कथा कही गभीर ॥

अंत—वैसंपायनोवाच ॥ व्यास वचन यों पर उपगार ॥ ज्यों पत्यो जम मथ समार ॥ कहै इतिहास जनमेजय राय। सुनत पाप सकल छय जाय ॥ जो नर सुनै कथा इतिहास। होय सकल अकर्म को नास ॥ सब भगवत की कृपा मनाऊं। वार वार गुरु को सिर नाऊं। लाला दास कहै कर जोरि। सुनि कवि गुनी होहिं जिन पोरि ॥ अस्तल नग्र आगरो गांव ऊधौ दास पिता को नाव जात वानियो लालदास। भाषा करि वरन्यो इतिहास ॥ दोहा ॥ लाल सरस इतिहास को व्यास वचन धरि सीस। धर्म वढ़े अरु ज्ञान जस सुनत कथा वत्तीस ॥ सो फल सुनै अठारा पुरान। जो फल गोदावरी गंगा स्नान। जो फल होय केदार प्रसंत। सो फल इतिहास कथा सुनत ॥ सब फल प्राप्ति होइ सुनि कथा। भगति विना नर जीवन व्रथा ॥ अश्वमेध जग्य तीर्थ सनान। सोफल सुनत इतिहास पुरान ॥ इति श्री महाभार्थे इतिहास सार समुच्चय वर्त्तीस मो अध्याय ३२ लिषतं साहव राम पठनार्थी माता स्वामी लछमन दास की लिपि सवत् १७२३ वि० ॥ राम राम राम राम राम ॥

विषय—आदि—महाभारत का सार वर्णन ॥

**संख्या २६३ वी.** मानसी तीर्थ महातम, रचयिता—लालदास वैश्य ( अस्तलनगर, आगरा ), कागज—देशी, पत्र—६, आकार—६ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—८६, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—१८४० = १७८३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री त्रिभुवन सिंह, ग्राम—साहपुर, डाकघर—नेरी, जिला—सीतापुर।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ राम सत्ति ॥ अथ मानसी तीर्थ महातम लिप्यते ॥ जुधिष्टिर उवाच ॥ केहि विधि सर्व तीर्थ फल पाउ। क्यों श्रम रहत धर्म मनु आन तुम सू सुनि सव तीर्थ फल लहूं। मनसा तीर्थ मोसो कहौ ॥ भीष्म उवाच ॥ राजा सुनो हो पुरातम कथा। रूमाचक कही जनक सों जथा ॥ रूमाच सर्व तीर्थ जव नहायो। ऐसे कृत जव जनक के आयो ॥ पूजा करी वहुत मनुहारी। वोले मीठे वचन विचारी ॥ जव यह जनक चलाई वातें ॥ जो कछु मोहि वतावो तातें ॥ तुम स्वामी जानत सव भेवा। मनसा तीर्थ सो कहिये देवा ॥ चाहौं सुनौं अव यह धर्म। मोसो कह्यो महा मुनि मर्म ॥

अत—॥ श्लोक ॥ शूद्रा भगवन भगताविपादो सुपचस्तथा प्रछति जाति तामामि संजाति अधमांगति ॥ सतोषी वैशणव जो होई। विष्णु रूप करि पूजै सोई ॥ तीर्थ और भूमि घर जेते। धर्म सहस्र जो पूजे तेते ॥ तौ लगि तीर्थ फलै न राजा। निरफल वेद क्रिया तप साजा ॥ निर्मल मन प्रसन्न नहीं होई। तौ लगि व्रथा श्रम करै कोई ॥ सुनि यह कथा सुध मन होई ॥ बुधि निहचै प्रीति सौं सोई। मन तीर्थ कहा वषानी। तै छवीस कथा लै जानि ॥ इति श्री मनसा तीर्थ कथा सपूर्ण समाप्ति. सवत् १८४० वि० क्वांर सुदी दशमी ॥

विषय—किसी तीर्थ के जाने से कुछ नहीं है अपने शरीर और इन्द्रियों को वश में ही रखना तीर्थ यात्रा करना है ॥

संख्या—२६४ हरकरंग, रचयिता—सजनपिया ( फर्रुखाबाद ), कागज—देसी, पत्र—२०, आकार—८×६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३००, पूर्ण, रूप—नवीन पद्य, लिपि—नागरी रचनाकाल—सं० १९१० = १८०१ ई०, लिपि काल—सं० १९४० = १८८३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री शिवनारायण, ग्राम—बड़ैया, डाकघर—बिसवाँ, जिला—सीतापुर ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ मंगल चरन लिख्यते ॥ दो० ॥ आदि देव आदिहि सुमिरि गनपति परमपुनीत । विघन अघन सूचन हरन मंगल करन सप्रीति ॥ श्री सारदा सुमिरत तुम्हें बंद चरन सिर नाय कंठ विराजहु सजन के हित चित रस उपजाय ॥ चौ० ॥ जै जै जै महेश मन ध्यावौं । गौरी कमल चरन चित लावौं ॥ जै सुरपति गणेश गनधा । पवन पुत्र हनुमंत अजेसा ॥ दो० ॥ बंदौं हरि राधा चरण कुमति हरण फल चाह । अर्थ काम धर्म मोक्ष गति जन मन सुखदाताह ॥

अंत—दादरा ओरे का रागनी खम्माच ॥ चलत मग डार गयो सखी टोना ॥ अंतरा ॥ पलक झलक दिखराय लियो मन निठुर नंद को छोना ॥ १ ॥ चित सों टरत न पल छिन सजनी सुंदर स्याम सलोना ॥ २ ॥ मृदु मुसिकाय सुनायो सजन पिया अब जिय खास रहो ना ॥ दादरा आरे का रा० ख० ॥ सजन दुख दीन्ह लगाकर नैन चैन हर स्याम अंतरा ॥ नई प्रतीत प्रीत कर पर वन मधमाहिं जियरा कीन्ह ॥ १ ॥ मैं नहिं जानत थो यह विष भरी भूल सुधा हित पीन्ह ॥ २ ॥ सजन पिया निठुराय की बतियाँ हर बिधहायो चीन्ह ॥ दादरा ओरे का रा० खम्माच ॥ कलक यह कैसे जाय जिय को रे ॥ कगत सखी मीठो न मीठो मीठो रे ॥ अंतरा ॥ पिया निरदई न मोहिं बुलावत छप जोवन उमग रहारे ॥ १ ॥ छतियन छय रग रस रूपसत मध बिन पिय जियरा जारे ॥ २ ॥ रसिक भये चंचल दृग चितवन मनहु मरंग मपोरे ॥ ३ ॥ उनमत सूखी सिखिया सखी सारी सारी रतियो जागे ॥ ४ ॥ विरहानल पल छिन कल रत न मन- मथ पैर पारे ॥ ५ ॥ व्याकुल व्याहई पैसन घर सेय न खोरी लवरति ॥ ६ । गगन परी बदनाई निगोरे ल गया मगुन समचारे ॥ ७ ॥ दई की मार परै बदना पर जिन यह स्याम सोचारे ॥ सजन पिया अब कैसे मिलब सुख पर यम मान संभारे ॥ इति सजन पिया कृत संपूर्ण समाप्त ॥ मिती माघ शुक्ल १२ चंद्रवार संवत् १९४० वि० ॥

विषय—सजनपिया के अनुसार विविध प्रकार के गीत ।

संख्या २६५ प्रश्नरामोद (रामायण), रचयिता—कल्लिता प्रसाद कागज—देसी, पत्र—३८, आकार—९×६½ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५५०, पूर्ण रूप—प्राचीन पद्य लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९४७=१८९० ई० प्राप्तिस्थान—श्री महाबहादुर लाल, डाकघर—प्रतापगढ़ ।

आदि—श्री गणेशायनमः । रामायण सुंदर कांड अस्तां गाइ । श्लोक सिद्धि पाति

मनोरथाः स्मरण तो यस्या शु विघ्नालयम् योग क्षेम मवाप्य सौख्य निवहैः संप्रोषितः स्वालयम् ॥ श्री मद्राम चरित्र वोध विषये सम्प्रार्थ ये द मुदा । श्रीमन्तं प्रणतार्तिहं गणपतिं सर्वादिपूज्यं सदा ॥ १ ॥ वन्दे प्रचद्द खल ता''' तदेव यूथ ग्रामार्तिहं परमनन्तं गाध वीयम् ॥ दैत्याधिपस्य हृदयेऽर्पित तीक्ष्णवाणं रामं लक्ष्मणप्रियान्वितमिष्ट सिद्ध्यै ॥२॥

अंत—सुनि के वातें रघुनन्दन का वोले लषण जोरि दोउ हाथ ॥ करौ तयारी अव लंका की रण मा हनी वेगि दसमाथ । यहै मत्र कपि पति मन भायो अंगद जामवंत हनुमान ॥ सव मिलि वोले रघुनन्दन ते अव नहीं करो देर भगवान ॥ सुनि के वानी मनमानी यह वोले रघुवर वचन उदार । हुकुम लगावो कपि राजा अव सविया होय फौज तय्यार ॥ साय नवावौं रघुनन्दन को ग्रातै करौं कांण्ड को अन्त । राम रमा मिलि दर्शन देवो इच्छा यही मोर भगवत ॥ सवैया । युग शर अक मयेक सु सम्वत माधव मास शशी सुतवारा । हरण सुन्दर काद भयो ऋषि नायक के अनुसारा ॥ कौतुक वादु कुमार अपार कियो गढ़ लक में जौन पसारा । तौनहि गान कियो ललिते कवि घाटि हृदय औधेश कुमारा । चतुर्थस्त्न तरगः ४ ॥ समाप्त ।

विषय—सुंदर काड रामायण की कथा चार तरगों में आल्हा छन्द में वर्णन क गई है ।

संख्या २६६ ए. माधव विलास, रचयिता—लल्लू जी लाल कवि ( आगरा ), कागज—देशी, पत्र—७६, आकार—८ × ६ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—११४०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १६१६ = १८५६ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री लालताप्रसाद दूबे, ग्राम—जादवपुर, डाकघर—मिश्रिख, जिला—सीतापुर ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ माधव विलास लल्लू जी लाल कवि कृत लिख्यते ॥ तालध्वज नाम नगर तामें चार वरण ब्राह्मण क्षत्री वैश्य शूद्र और छत्तीस जात रहें । रजपूत जाट गूजर गौर अहीर तेली तमोली धोवी नाई कोरी चमार चूहरे खटिक कुंजरे लुहार ठठेरे कसेरे चुरहेरे लखेरे सुनार छीपी सूजी धीमर खाती कुनवी वढ़ई कहार धुनिये धानुक काछी कुम्हार भटिआरे वरियारे वारी माली अरु मल्लाह आप अपने धर्म कर्ममे अति सावधान वरन कोऊ कोऊ उनमें चौदह विद्या विधान हो तहां विक्रम नाम राजा सो कुलवान अति रूप निधान महाजन सवगुण खान राजनीति में निपुण प्रजा पालक यशस्वी, तेजस्वी हरिभक्त गौ ब्राह्मण को हितकारी औ सव शास्त्र को जानन हारो हो ॥ वाको दारा वलिनाम महासुंदरी अरु प्रतिव्रता ही ॥ सवैया ॥ कुदन को रंग फीकौं लगैं झलकै अति अंगन चारु गुराई । आखिन में अलसान चितौन में मजु विलासन की सरसाई । को विन मोल विकात नहीं मतिराम हसे मुसकान मिठाई । ज्यो ज्यों निहारिये नीरे ह्वै नैनन त्यों त्यों खरी निखरी सी निकाई ॥ राजा रानी में कैसी प्रीति कि जैसी शिव पार्वती में है । एक दिन वह राजा भोरि उठि दिसा जाय हाथ मटियाय दंतधावन में निश्चित होय कंचन की चौकी पर वैठि सुगध उवटन लगाय निरमल नीर सो मलमल

न्हाय अंग अंगोछि सुथरो गुजराती पीतांबर काछि उपरैना ओढ़ि रत्न जटित खड़ाऊं प्रथम गौ दरशन करि आसन पै बैठ्यो ॥

अथ—माधव अब तुलसी की माला पहिरि अंग में गंगा की पंक लगाय अंजुलि जल में हाथ कर जोड़ गंगा सों कहनि लग्यो कि हे मा जान्हवी पतित पावनी मन वांछित फल देनी बैकुंठ नसैनी ही तेरे प्रवाह में प्राण त्यागतु हौं अरु मन वच कर्म करि बार बार यही वर मांगत हौं कि या जन्म में सुलोचना को पाऊं और तेरे तट सर्वदा वास पाऊं और इतनी बात याके मुख सों कढ़ी त्यो एकबारे ने संसार पर बैठे चौकी देत है कि कोऊ सागर में डूबन न पावै ते वाको हाथो हाथ पकरि कै वीर वर के सन्मुख ले गये वाको देखि वीर वर ने पूछो कि तुम को ही कहां ते आये कहा तिहारो नाम है अरु काहू और देश हो ये तुम मोसे सत्य कहो माधव बोल्यो की महाराज की ताल ध्वज नाम नगर तहां को विक्रम नाम राजा ताको हौं पुत्र हौं अरु मेरो नाम है माधौ इतनो कहि वाने चंद्रकला की बात ते लै गंगासागर की अंत लौ की सब अवस्था ठीक ठीक ज्यों की त्यों जो वापै बीती ही त्योंरि समेत रोम रोम कह सुनाई ॥ पुनि कह्यो धर्मावतार मैं या दुख सों प्राण त्यागतु हौं कि या जनम में न पाइ तो अगले जनम वाको पाऊंगो याकी आदि अंत की सब अवस्था सुनि वीरवरि हंसि के बोल्यो कि जो तुम मरिवे चाहत हो तो आज यहां वसि रात्रि जागरण करौ अरु काल्हि जो तिहारो मन माने सो करियो ऐसे कहिके एक सेवक वाकी सेवा में राखि आप राजमंदिर में गयो अरु नारी सब न्हाय धोय अंजन मंजन करि सब वस्त्र पहिर सोलह सिंगार द्वादस आभूषण साजि ॥ दो० ॥ बनि ठनि सजी सुलोचना ज्यों लक्ष्मी को रूप औ सखी पठाई सुघर एक जायन माधव भूप ॥ माधव को बुलायवे सखी वहां ले गई। जहां सुलोचना सिंगार किये बैठी ही। देखत ही दोनो परस्पर प्रसन्न भये पायके सुख दोऊन के गये ॥ चौ० ॥ गंधर्व विवाह तहां तिन कर्यो। अपने मन को सब दुख हर्यो ॥ दोऊन ने अपनी अपनी विपत जो जो वियोग में उठाई सो सब कह सुनाई। और रात्रि सुख संजोग में भोग करि बिताई ॥ भोर भए दोऊन ने मिल राजा सुमेन से आय भेद सब जनायो उन सुनि अति सुख पायो अरु कन्या दोऊ विधि पूर्वक माधौ को दान करि दई पुनि आधो अपनो राज माधौ को दायेज में दियो अरु ताके साथ एक मंदिर महा सुंदर उनके रहिवे कोहू। माधव सुलोचना और धमन्ती को ले वहां आय रह्यो अरु राज काज धर्म नीति सों करन लाग्यो एक दिन वा सेवक को बुलवाय सब सभा के लोगनि सों इतनो कहि कि संसार में मेरो सत्रु कृतघ्नी महापापी विश्वासघाती ऐसो दूसरो नहीं है यह कहि भीत में चुनवाय दियो अरु विद्याधर को अपने निकट बुलाय अति शिष्टाचार करि बहुतेक धन दै वाके देश को बिदा कियो अरु आप धर्म विवेक सहित राज करन लग्यो। ताके देश में राजा राजप्रजा सुखी या ग्रंथ को जो श्रवण करि घी सुनैगो सो संसार में कबहूं न ठगाय है ॥ अरु गृहस्थाश्रम में अति सुख पाय है ॥ इति श्री कविराज विरचिते श्री माधव विलास संपूर्ण संवत् १९१९ वि० मिती माघ शुक्ला चौथ ४ ॥ लिपर्त वल्देव वैश्य धूसर।

विषय—माधव और सुलोचना की कथा ॥

**संख्या २६६ बी.** राजनीति (मित्रलाभ), रचयिता—लल्लूजी लाल कवि, कागज—देशी प्राचीन, पत्र—५०, आकार—११३/४ × ७ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५५०, पूर्ण, रूप-प्राचीन, गद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८६९ = १८१२ ई०, प्राप्तिस्थान—राज पुस्तकालय, प्रतापगढ़ राज्य, डाकघर—प्रतापगढ़ ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ राज सुख सुख दाता जगत दुख दाहक गणईश । पूरन अभिलाषा करी शंभु सुत जगदीश काहू समय श्री नारायण पंडित ने नीति शास्त्र निते कथा निको संग्रह करि संस्कृत मे एक ग्रंथ बनाया वाको नाम हितो उपदेश भाख्यो संवत ॥१८६९॥ मे श्री लल्लू जी लाल कवि ब्राह्मन गुजराती सहस्र अवदीच आगरे वारे ने वाको आस्रय लै ब्रज भाषा करि नाम राजनीति राख्यों ॥ दोहा ॥ पंडित है ते जानि है कथा प्रसंग प्रवीन। मूरख मन मो मानि है लाल कहा यह कौन ॥ ब्रज भाषा भाषत सकल सुरबानी सम तूल । ताहि बषानत सकल कवि जानि महा रस मूल । या राज नीतिक पढ़े सुने ते मनुष्य ब्रज भाषा में निपुन होइ । अरु जितके संसार के व्यौहार की बातें है तिन माहीं प्रवीन ॥

अंत—सों रहे उनके मनोरथ पूरे भये ॥ इतनी कथा कहि विष्णु शर्मा बोल्यो महाराज कुमार सुनो या कथा के सुने ते सज्जन ते मित्रता होइ मन में संतोष आवे घर माहि लक्ष्मी बाढ़े राजा राज नीति सो चलै । प्रजा की रक्षा करै । यह मित्र लाभ प्रथम कथा कही या में जाकी रुचि होइ सो कबहूं ठगायो न जाय सदा निर्मल बुद्धि ते संसार के सब काज साधै वक्ता स्रोता को श्री महादेव जू कल्यान करै ॥ इति श्री मित्र लाभो नाम प्रथम कथा संग्रह सपूर्ण ॥ राज नीति प्रथमहि कथा मित्र लाभ है नाम ॥ याको पढ़ि है जौन जन सो ह्वै है बुद्धि धाम । श्री राधा कृष्नाय नमः उगपन दुर्गालाल को श्री बाबू भवानी बक्स सिंह जी हेतवे मुकाम करीडागंज अंत्रवेदी श्री रामश्री हनुमान जू साहे करै ॥ ६६ ॥

विषय—हितोपदेश को मित्रलाभ का ब्रजभाषानुवाद वंदना ग्रंथ निर्माण संवत। ग्रंथ कर्त्ता नाम जाति स्थान वर्णन नाम पुस्तक ।

**संख्या २६६ सी.** सभा विलास, रचयिता—लल्लू जी लालकवि ( आगरा ), कागज—देशी, पत्र—१५७, आकार—९ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण (अनुष्टुप्)—९८१, पूर्ण, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८७० = १८१३ ई०, लिपिकाल—सं० १८७३ = १८१६ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० रामस्वरूप शुक्ल, ग्राम—सुमानपुर, वर्तमान निवास सरैयाँ, डाकघर—बिसवाँ, जिला—सीतापुर ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ सभा विलास लिष्यते ॥ सोरठा विघन हरन गन राज मूषक वाहण गज वदन । गनपति चरन मनाय तबै काज कछु कीजिये । आन न भावत स्वाद भ्रमि पर्यो गह्यो सुम बिंद । कृष्ण चरन अरविंद को पियत सदा मकरंद ॥ ममता भ्रम ताके मिटै उपजै समता ज्ञान । रमैं जु रमता रामसो जमता गहे न मान ॥ साध सक्यो न तू साध सग सुलैं न सक्यो ससाध विषै विषाद उपाधि तज हरि पल आध अराध ॥ निगम रूप गीता ने कह्यो धर्म पुनीता नाम ॥ बीत्यो जन्म जुजात है भजले सीताराम ॥ मन की मिटै मलीनता होय लीनता साथ । नीकी यहै प्रवीनता भजिये दीनानाथ ॥

जमारि है ॥ डारि कहै दुर को लेप राज लपौ जल जालन फारनि हारि है ॥ पापन पारि है दासन तारि है गगा को वारि है सो सुप कारि है ॥

अत—एकाक्षर चित्र यथा दोहा ॥ गगी गी गो गोग गे गुगी गो गो गुंग । गंगा गंगे गंग गा गगा गगे गग ॥ स्मृति । दोसहु तोहि औ कोसहु तोहि औ रोसहु तोहि सो कै भन तातो ॥ गावहु तोहि औ ध्यावहु तोहि औ पावहुं तोहि सो मैं सुप साता ॥ सोई विचारि छमौ लेपराज की चूक सबै अबै जन्हु की जाता ॥ पूत कपूत लपे जन कोटिन पैन लपी सुनि कहूं कुमाता ॥ दो० ॥ गंगे शानन गग मग निधि दीन्हे शशि गग । गंगा गति गनि अंक की संवत लिपहु सुढग ॥ मास पक्ष तिथि वार गुरु कै उमगि कहिं गग । गगा गगा भरण को जन्म भयो एक सग ॥ इति श्री गंगा भरण समाप्तम् श्रावण कृष्ण दसम्यांम सोमवासर' सवत १९३९ वि० ।

विपय—गगा जी की महिमा का वर्णन ।

सख्या २६८ पदार्थतत्त्व दीपिका, रचयिता—लेखराजसिंह, कागज—देशी, पत्र—२९०, आकार—५½ × ४¾ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—१३, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१८८४, रूप—प्राचीन, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री चतुर्भुज, ग्राम—भोजापुर, डाकघर—गडवारा, जिला—प्रतापगढ़ ।

आदि—श्री गणेश जी सहाय ॥ पूजि गनेस मनाऊं महेस, निर पति गोपाल गरुढ़ धाऊँ ॥ होउ सहाय सरसुती माय, मद्दा सुत अमृत वाना वनाऊँ ॥ दुख न दूरि कै सुखन पूरि पुरातन भूपण भापा वनाऊँ । वेद अकाश मही पर जेतिक तेतिक कीमत कै मत ल्याऊँ ॥ गुरु को गनेस को शीश नवै रसन पर सारधा तोय वसाइय । साध की संगति भगति मिलै परवाह न ल्याइय ॥ हरि दाऊ चर्ण वसैं हिरदै निज वासर जानुकी नाथ लडि ल्याइय । लेख राज सिंह जपै प्रभु नाम को चित्त चलै तौ कवित्त सुनाइय ॥

× × × ×

लिखा हुआ वरसों रहै । जो रख जाने कोइ । लेखन हारा वावरा । गल गल मिट्टी होइ ।

अंत—चाँवलो में वरावर घी लग जावे उसकी तरकीव अच्छे पुराने चावल धो साफ कर वटलोई में घी डाल चावलों को अकारे कर दूसरे त्यार अधान में डाल पकावे जव पक जावे यानी पसाने की हाजति न रहै इस अंदाज के पानी में पकावै वादिहू चहारम मावा अर्थात् खोया देकर घी मज़कूरेवाला देकर मिला दे घी जजूव हो जावेगा। अगर वाकी रहै तौ थोड़ा सा मावा और मिला दो इसी तरकीव् से दाल वगैरह में जज्व हो सक्ता है ॥ दूसरी रीति ( १९४ स० ) दो राशों के योग और अतर का वर्ग योग और जोग जानकर राशें लेने के दो रीतें ध्यान करो ( ज० १९४ ) योग और अन्तर के वर्ग........ .. .. ॥

विपय—( १ ) पृ० १ से पृ० १२ तक—मगलाचरण, ग्रंथ का नाम तथा ग्रथकार का वश परिचयः—

आउ गगा तट तीर है, लेखराज निजु धाम । शिव वरदानी नगर है, नगर खुशहाली गाम ॥ करहरा को नगरा हतो, वसहिं वहुत सुख वास । रोटी कपड़ा सव सुखी, निस दिन

मोप विलास ॥ कदम कुन्ज जहँ बहुत हैं, बाल गंगा तट तीर। कन्हैया गाम अनूप है, सो मोर देव बल बीर ॥

× × × ×

देवराज सिंह को सुत भइ जानो, ठाकुर सत्रासुख को सुत पहिचानो, ठाकुर सुखराम सिंह के नाती पहिचानो, अत्रि गोत्र चन्द्र है बंसी। समरा बैठक तोतिम की जानो जादव कुल की करो न हानी ॥ पीतांवरी सुआ पहिचानो। सिरदा गौलुरी नदी विशेषी। राजवाली बूढ़ी बड़े सुर ग्राम प्रबीनी ॥ सुख वास मथुरा पुरी द्वारका, मजनाथ से जदकुल प्रति पासिका ॥

( २ ) पृ० १२ से पृ० १०६ तक—कार्य कारण नियम और परीक्षा संसार के कार्यों की नियमानुकूलता, तारागण नाम, तारों की गणना, तारों में न्यूनाधिक प्रकाश का प्रमाण, तारों की स्थिरता सूर्य का वर्णन, बड़े बड़े ग्रहों के नाम व्यास तथा उनकी सूर्य से दूरी, चंद्रमा का वर्णन, ज़मीन की गोलाई का प्रमाण ऋतु परिवर्तन, रात दिन होने का प्रमाण, ग्रहण, चंद्रमा के घटने बढ़ने का कारण भौतिक पदार्थ और परमाणु । पदार्थ भेद, स्थित स्थापक शक्ति। भौतिक पदार्थों के गुण, आकर्षण शक्ति, द्रव पदार्थों के गुण, हवा के गुण, पम्प, बैरोमीटर, वायु मापक यंत्र, शब्द, नाद शब्द की चाल, प्रति ध्वनि व गूंज। गर्मी व गर्मी का प्रभाव उष्णमापक यंत्र बनाने की तरकीब, प्रकाश, प्रति बिम्ब, इन्द्रधनुष, बिजली चुम्बक बनाना, तत्व, रसायनिक संयोग, अधातु रूप तत्व, धातु रूप तत्वों के आमाति।

( ३ ) पृ० २०७ से पृ० २५८ तक—सोना चाँदी आदि धातुएँ, पानी के सूखने का वर्णन हवाके चलने का कारण हवा के भेद, आँधी तथा तूफ़ान के चिन्ह, भाफ तथा ओसादि वर्णन, बादलों का वर्णन ओलों का वर्णन, वर्षा के न्यूनाधिक का कारण, भूडोल, आग, चाँदी आदि का पानी बनाने की तरकीब भय धातुओं का पानी और नमक बनाना आदि, तेज़ाब, पौडाम बनाने और पकाने की रीति बारूद पानी साफ करने की तरकीब, लोहे के मोरचा न करने का हाल पारे का कटोरा बनाना, दियासलाई आदि की तरकीब, सोना कालिस करने की तरकीब, रांगे की कलई रंग साजी, गिलास, हाँडी, फानूस पर बेल बूटा बनाने की तरकीब मुबहरी रोगन, रेशमी कपड़े को साफ करना, मोमजामा बनाना। अन्य रोगन, रंग बनाना, स्याही बनाना, दरख्त में मालिस कल फूल आने की तरकीब, पास दुशाले की स्याही दूर करने की तरकीब कागज़ के भीतर अक्षर छिपना कागज़ के उड़ाने का कायदा, सींग मोड़ने की तरकीब, चाकू व तलवार पर इबारत लिखना पत्थर के ऊपर लिखना, मोती की स्याही दूर करना, मोती बनाना, पारा को कच्चा हड्डी का उड़ाना, ( पृ० २५८ से पृ० २९० तक ) अनेक बोतलबन्दी, आभूषण, श्रृंगार, दिग्पाल, अवतार द्वीप भेद तथा ऋतु दूर का निमक का कटोरा या गिलास बनाना, बांसुरी में घी डालना, पैमाइश सम्बन्धी नियम ( पृ० २९१ से सुत है )

संख्या २६६ ए. आभरणालंकार माला, रचयिता—लोकमसिंह ( नगरराज अजित मल ), कागज़—पुराना देशी, पत्र—१६ आकार—११ × ७½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—

२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५४६, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९१० = १८५३ ई०, लिपिकाल—सं० १९३० = १८७३ ई०, प्राप्तिस्थान—राजपुस्तकालय, प्रतापगढ़ राज्य, प्रतापगढ़।

आदि—अथ जातकालंकार भापा दोहा आदि चौपाइ में लिख्यते ॥ दोहा ॥ वंदो चरण सरोज युग श्री गुरू गणपति नाथ ॥ हरि हर विधि गिरिजा गिरा जोरि हाथ नय माथ ॥ १ ॥ सीत सुभग स्वभाव सुभ द्विज कुल श्री रघुलाल जिनके सेवक अधिक प्रिय लोचन सिंह विसाल ॥ २ ॥ तिनके शुभ अस्थान प्रभु नगर राज मल दीन। सुप समाज को विद कवी गुण गण गणिक प्रवीन ॥ ३ ॥ श्री गुरू अनुसासन करी कृपा दृष्टि सुख केतु। भापा जातक कीजिये सकल जगत के हेतु ॥ ४ ॥

अंत—गिनो सु पारा सर मत ते लही ॥ १ ॥ अल्पायु दिन नाथ शत्रोर्लग्नाधिपे यदि। समत्वे मध्यमायु स्यात् मित्रे पूर्णायुरादिशेत् ॥ इति श्री भापा जातका लंकार सपूर्णम् ॥ शुभ भूयात् ॥ लिखित मिदम् पण्डित शंकरदत्त चतुर्थ अध्यापक पाठशाला सरकारी मुकाम जिला प्रतावगढ़ श्रीयुक्त क्षत्री कुल भूपण सत्य वादी सदगुण गाहक बुद्धि लागा दीन दयाल प्रसन्न चित्त श्री बाबू अजीत सिंह प्रसन्नार्थ उक्त पण्डित प्रेम युत लिखा ॥ फागुन सुदी २ गुरूवार सवत १९३० तथा १८ तारीख माह फरवरी सन १८७४ ई० दोहा ॥ तीरथ राज सेयवत दिशि दश योजन हैं ग्राम राज तिलोई मे वसूं विराज मौजा नाम ॥ १ ॥ अव प्रतावगढ़ वास है रहन अनद हमेश ॥ सीता पति रक्षा करैं हरैं कलेश गणेश ॥ २ ॥

विषय—ज्योतिप।

**संख्या २६६ बी.** भापा जातकालंकार, रचयिता—लोचनसिंह ज्योतिपी, कागज—देशी, पत्र—४२, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२१, परिमाण (अनुष्टुप्)—५२६, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९१० = १८५३ ई०, लिपिकाल—१९३२ = १८७५ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री लालताप्रसाद दूबे, ग्राम—जदवापुर, डाकघर—मिश्रिख, जिला—सीतापुर।

आदि-अंत—२६९ ए के समान।

पुष्पिका इस प्रकार है:—इति श्री भापा जातकालंकार समाप्तम् शुभम् लिपतं जानकीराम ब्राह्मण चैत्र नवमी कृष्ण पक्ष संवत् १९३२ वि० ॥

**संख्या २६६ सी.** जातकालंकार भापा, रचयिता—लोचनसिंह, कागज—देशी, पत्र—१७, आकार—१० × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—४८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५१०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९१०=१८५३ ई०, लिपिकाल—सं० १९४० = १८८३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री शिवदयाल, ग्राम—कफारा, डाकघर—ईसानगर, जिला—खीरी।

आदि—२६९ ए के समान।

अंत—अथ विंशोतरी दशा लगाने की विधि ॥ छप्पै ॥ कृतिका सूर्य पट वर्षारोहिणी

पीत वृष जानो। मृग मगछ कहि सात राहु सिव बखानो। त्रिति गुरु षोडश वर्ष पुष्प गनि कहि उनईस। सर्व बुद्धि की दसा बर्ष सत्रह बुध ईस। मघा केत बर्ष सात की पूर्वा भृगु बिंशति कही। क्रम करि बिचार लोचन गिनो सुघराधार मत ते कही॥ इति श्री आतमकर्णधार भाषा समाप्त॥ संवत १९४० वि० लिपतं गंगादीन मिश्र॥

संख्या २७० बलवंत प्रकाश, रचयिता—लोकसिंह, कागज—देशी, पत्र—११, आकार—९×५½ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—०, परिमाण (अनुष्टुप्)—१५८, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री रामप्रसाद मुराऊ, ग्राम—पूरा बिश्राम दास, डाकघर—परियावाँ, जिला—प्रतापगढ़।

आदि—श्री रामचन्द्रायनमः॥ अथ श्री बलवंत प्रकास कथा लिप्यते॥ सुमिरि हृदै श्री राम पद, श्री जानकी समेत। कहत बिबिध इतिहास बलवंत सिंह के हेत॥ १॥ प्रगट भयो बलवंत नृप, राम पुराधिप राव। ज्ञान धरम शुभ नीति भव, सब बिधि पुन्य प्रभाव॥ २॥ लोकसिंह ते प्रश्न किय, तिन बिचारि मित्र बूझ। कहे तिहार ठाकुरो, सकल मनोरथ सिद्ध॥ ३॥ पिता पितामह संग तुम, सुने अनेक विधान। गुनि सिद्ध कछु हमसे कहो, नीति भक्ति युत ज्ञान॥ ४॥ संत संग महिमा अमित, कहे सकल बहु गाय। ताहू की कछु भेद गुनि, हमते कहो बुझाय॥ ५॥

अंत—॥ कवित्त॥ ऐसा राय स्याम सिंह जाकी तप तेज भार लागत ही कते अरि बिपिन सुपाने है। केते सुनि घीसा की धुकारनि पहारनि को ईस है मित्र बारनि को दिन ही पराने हैं॥ केते घोरि बाने बचे ईर्षा करि पखाने केते छाँडि के घमंड आय पाँय लपटाने हैं। भाने के नहीं हैं नहीं जिय कै पराने ताहि चढ़ि बीर पतानि में पन्मानि से भाने हैं॥ छप्पै—स्याम सिंह नर नाह बीर धारन की बहमति। मित्र मित्र पर भरि तदनि छपि भरत मसान बहमति कतहि बदृजन फेर कतहि लगत भहिं पग्गाहिं। कहि कण्ठत तिन्ह इच्छ भरत रसभा सप पग्गाहिं॥ धीमियम सोरहु जमोर जेहि तजिय गय सब अहरनि। कव सजिय मज्जिय तुरत रिप सजिय पक गिरि कंदरनि॥ ७४॥ दोहा॥ पंच पुत्र श्री स्याम के, जिमि पंडव अवतार। मित्र बालापन ते किया, नीति सधर्म बिचार॥ तिन्ह सब में जेठे भया, श्री संग्राम··· ॥

विषय—मंगलाचरण, कवि दैन्य प्रकाश राम गुण, तुलसी दास की वंदना। बलवंत के कुल का नाम तथा निवास, उनके रामपुर आने का कारण, उनके राज साज तथा गुणों का कथन। उनकी वीरता तथा दानादि का कथन, बिसेन वंश की उत्पत्ति, राय "होम" का प्रयाग आगमन और उनकी माता का उन्हें अपने घर लाने तथा राजा मानिक चंद को उन्हें अपना दाहित्र समझ मानिक पुर का राज्य देना और होम द्वारा उस राज का प्रसार। होम का वंश विस्तार। "भगी" द्वारा नैनपन और 'पेमकरण' द्वारा हिरवा राज्यों का स्थापित होना। आसकरण पुत्र "रामप्रताप" द्वारा रामपुर राज्य की स्थापना, इसी वंश में राय हरिवंश का होना और उनका वंश बिस्तार। ... सिंह का प्रभाव वर्णन, स्याम सिंह का प्रभाव वर्णन।

संख्या २७१ स्वर्गरोहिणी, रचयिता—सोमेश्वरदास, कागज—आधुनिक, पत्र—१०,

आकार—८ × ४ इञ्च, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२३६, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री बद्री प्रसाद जमींदार, ग्राम—मानीपुर, डाकघर—तालाब बक्शी, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ दोहा ॥ जाके रूप न रेष कछु अमल अनादि अनंत। सो करुणा मैं रूप धरी करि चरित्र भगवंत ॥ छप्पै ॥ पुरुष परम प्रसिद्ध सिद्ध मुनि कहै जासु गुन। धरत ध्यान योगीस ईस उर वसत गुप्त धन ॥ महिमा कहत पुराण वेद नारद फणीस भनि। पारन पावत कहै जासु गुन गन गनेश गनि ॥ अंश अति उदार पर ब्रह्म जेहि लागि जतन योगी करहि। सोई सहज रूप मम उर वसै जासु ध्यान शंकर धरहिं ॥ २ ॥ पारवत्युवाच ॥ झूलना ॥ नाथ श्री रघुनाथ को अब गौन कहौ बुझाइ ॥ जा भांति से गे औधि लै निज लोक श्री रघुराइ ॥ जानि पावन प्रश्न उत्तम प्रिया की रुचि देषि। कहन लागे कथा पावन शैल नाथ विशेषि ॥ ३ ॥

अंत—सोरठा ॥ चले वेगि रघुराइ भरत सत्रुघ्न सियसुत, भरतहि प्रभू समझाइ दीन्ह राज तप लोक को ॥ १०० ॥ रहो सत्रुहन भाइ तिन्है प्रबोधि कृपा यतन। महालोक सुष दाइ राज करौ तहँ हर्ष हिय ॥ १०१ ॥ दोहा गये आपु वैकुंठ कंह सिया सहित सुष पाइ। देषि देव सब आइ कै विनती करत बनाइ ॥ १०२ ॥ मलिनी छन्द ॥ जै रघुवर सीता शक्ति निर्लेपकारि। त्रिगुण रहित गीता वेद वरनै परारि ॥ सुर पुर सुषदाइ चिन मृयान रूपं। सुमिरति मुनि राइ सर्वदा देष भूप ॥ १०३ ॥ दोहा ॥ करि विनती सब देवता सुमन वर्षि सुष पाइ। वसे लोक निज हर्षि कै दुंदुभि मुदित वजाइ ॥ १०४ दंडक छंद ॥ रघपति चरित सुनत हुलस ताहिय। पुलक पुनि पुनि सुषद नयन जल। विनयत शिवहि हर्ष जग मातु हिय प्रभु कर स्वर्ग गयन वरनेहु फल। सुनत अमित सुष लहहि जगत नर रघुपति पदरति वढ़व नवल दल ॥ लोने निरपन प्रभु चरण सरन तव धव दवि वहत मुलेहु निज कर वल ॥ १०५ ॥ दोहा ॥ स्वरगा रोहिणी की कथा पढ़ै सुनै चित लाइ। पावै भक्ति अनपावनी अत देव पुर जाई ॥ १०६ ॥ इति श्री लोने दास विरचिते श्री रामचन्द्र स्वर्गा रोहनि गयन कथा वरनौ नाम समाप्त शुभ मस्तु ॥ राम। सीताराम ॥ सीता राम। सीता राम ॥

विषय—इस पुस्तक में शिव उमा का सवाद है—रामचन्द्र को अकंटक राज्य करते देख स्वर्ग से देवों ने काल को राम के पास भेजा। काल विप्र का रूप धारण कर राम के समीप पहुँचा रामचन्द्र ने उससे यह कह कर वापस जाने की आज्ञा दी कि तुम्हे अभी दस सहस्र वर्ष ( संवत् ) तक और इस लोक में रहना है। यह जानकर पुर वासी प्रसन्न हुये। एक दिन रामचन्द्र जी ने गुरु वशिष्ट जी से गुरू ज्ञान की दीक्षा की। समय बीतने के पश्चात् काल पुन: आता है तब श्री रामचन्द्र भाई के समेत स्वर्गा रोहण करते हैं इसका इसमें सब विस्तार से वर्णन ॥

संख्या २७७. विनय पत्रिका, रचयिता—मदनगोपाल सिंह, कागज—देशी, पत्र—१२५, आकार—८ × ५½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१५, परिमाण ( अनु-

ष्टुप्)—२५८, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८९६=१८३९ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० उमाशंकर दूबे सैदपुर जिला—गाजीपुर।

आदि—अथ राग मलार चउथे ताल का लिख्यते। आली पथ सुमति रहिकारी। अनुज सहित रघुनाथ गये बन संग ली जनक दुलारी। कोकिल कुंजत दादुर बोलत रात भई अंध्यारी। दामिनि दमक समक झकझोरे मेरा भरि पथ भारी। कहु तरु तर कहुं सैल कुटी बसि पावें प्रभु दुख भारी। सिंह मदन गोपाल के कर्मो अस क्यों चित बिचारी। अथ राग पर्ज ताल तति लिख्यते। प्रथम विष्णु पदप मनावें। सारद के गुन गान मन बसिये स्तुति करि चरित राम के गावें॥ गुरु पद पंकज रज दृग अंजन करि कवि असल पदारथ पावें। बिना सुमिरन जिम इनके पद त्यहीं ते अधिक विमूढ़ कहावें। विष्णु सारदा गुरु सम तीनो विघन हरन सुर जेठ कहावें। सिंह मदन गोपाल मांगते बुद्धि विपुल धन सिधि सुम पावें।

अंत—अथ चतुर मासा दूसरे ताल का लिख्यते। स्याम सलोने बिन असाढ़ में सखि कल नाहिं परती घन सुमड़ गर्जत नभ चपला चमक चमक जाती। पवन चलै पुरवाई सु सुंसननन सुननन झिंगुर करैं। मदन मदन में छाय रहो है क्यों करि धीर धरैं मोहन बोहन मन में बिहरत कैसी करौं प्यारी आनि मिला वा बृजनन्दन को रसिक सुजन भारी। सावण रिमिक झिमिक जल बरसे कोकिल कुहुक करैं। मनहुँ अली चलि मदन किसोरहिं स्याम के पैर परैं। निठुर स्याम क्यों करि हूये अब तलफत हौं आली। श्रावन मास रंगीले को घर आवें बन माली। यह मन काज करो मन धरि करि मैं तुम पर वारी आनि मिलावो बृजनन्दन को रसिक सुजन भारी। भादव रैनि भया घन अँधेरा लौकाती कारी। बरसत मेघ प्रचण्ड करौं क्या नाहिं घर गिरिधारी चातक मोर घोर करि दादुर अरु पक्षी बिचरैं। विरह बियोगिन जोगिन उनबिन नयन न नीर भरैं।

विषय—१—राग मलार में श्री रामचन्द्र का जनक नन्दिनी के साथ बन यात्रा और बन के दुखों का वर्णन। २—राग पर्ज में विष्णु गुरुपद, राम हनुमान आदि की वंदना। ३—ठुमरी पर्ज में राम, विष्णु कृष्ण आदि देवों की स्तुति। ४—राग बिहाग में निर्गुण पद, जीव का माया बंधन, भजन की महिमा शरीर की क्षण भंगुरता आदि का वर्णन। ५—राग जय जावन्ती में कृष्ण राम आदि अवतारों के शारीरिक शोभा का वर्णन। उनकी लीलाओं का कथन करते हुए भजन के लिये उपदेश। ६—राग भैरवी में श्री गंगा जी की महिमा और उनकी भव हारक शक्ति का वर्णन। ७—गणेश विनय और श्री कृष्ण का कालीदह चरित्र। ८—राग राम कली में कलियुगी व्यवहारों का वर्णन। ९—वर्षा ऋतु के महीनों का वर्णन करते हुए किसी प्रेमिका का कृष्ण के प्रति अपना वियोग प्रकट करना।

संख्या २७३ ए. मदनविनोद निघंटु, रचयिता—मदनपाल, कागज—देशी, पत्र—१८०, आकार—१०×६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२१, परिमाण (अनुष्टुप्)—५११०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१२=१८५५ ई०, प्राप्तिस्थान—ठाकुर जोगनाथ, ग्राम—कुसहरी, डाकघर—मोहान, जिला—उन्नाव (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ मदन विनोद निघंट भाषा लिप्यते ॥ अथ निघट भाषा प्रारंभ ॥ प्रथम हड़ के नाम शिवा और हरीतकी और पथ्या चेतकी, विजया जया, प्रथ्या, प्रमथा, अमोघा, कायस्था, प्रणदा, अमृता, जीवनया, हेमवती, पूतना, वृतना, अभया, जवस्था नदनी, श्रेयसी रोहिणी यह २१ नाम हड के हैं हड़ में ५ गुण हैं। मीठा और कसेला, खट्टा कडवा तेज रूखी है गर्म है दीपनी है वुद्धी की वढ़ाने वाली है और पचने के समय मीठी हैं। रसायनी हैं वुद्धि की दाता है और आयुर्दा को वढ़ाती है। वल को वढ़ाती है हलकी है दमा खासी प्रमेह ववासीर और कुष्ठ और जठर रोग और कृमी को दूर करती हैं सग्रहणी कब्ज विषम ज्वर गोला पेट के अफोर को खोती है। फोड़े छीर्द हुचकी और पाज हौल दिल कमल वाय शूल ताप तिल्ली मीठे और खट्टे स्वाद से तो वाय को दूर करती है। और कसेले स्वाद से पित्त को हरती है और कड़वे और तेज से कफ को हरती है हड़ मे यह तासीर है इतने रोगों को हरती है।

अंत--प्राण दाता छ. वस्तुओं का वर्णन ॥ ताजा मास नया नाज छोटी स्त्री, दूध पिवना, घी खाना, गरम पानी से नहाना, शिताव ये छ॰ वस्तुओं से प्राण पालन होता है ॥ प्राण हरता छः वस्तुओ का वर्णन ॥ सड़ा मास, वूढ़ी स्त्री, वालार्क दही, प्रभात का मैथुन, भूखा सोना, ये छः वस्तु शिताव प्राण को हरती है ॥ छ॰ वस्तुओं के आठ गुने गुण अन्न से अठगुना वल पिसान में पिसान से अठगुना दुग्ध में दुग्ध से अठगुना मास मास अठगुना घी में घीसे अठगुना तेल मलने में हैं लघन कफ को चरवी को आम को ज्वर को हरे हैं ॥ हलका है पाचन है दीपन है वाय को पैदा करता है शूल को अतिसार को जीते है ॥ परन्तु वालक को गर्भिणी स्त्री को दूवले मनुष्य को शोक में काम में भय में क्रोध में राह से थके को पुराने ज्वर वाले को इतने को मने है ॥ पूर्वी वायु के गुण ॥ पूर्व की वायु भारी है मीठी है चिकनी पित्त को लोहू को वढ़ावे है रोग पैदा करती है विष को कुष्ठ को जखम को फोड़े वाली को वुरी है। विदाही है शीत को कफ को शोक वाले को गुण करती है ॥ इति श्री मदन विनोद भाषा मदन पाल कृत संपूर्ण समाप्त लिखत ज्ञानी राम पसारी क्वार वदी ७ संवत १९१२ वि० ॥

विषय—१००० से अधिक वस्तुओं के अनेक नाम और उनके गुण वर्णन ॥ तथा प्रत्येक ऋतुओं के सेवन वा न सेवन करने योग्य वस्तुओ के नाम ॥ तथा प्राण दाता, प्राण हरता वस्तुओं के नाम आदि वर्णन ॥

**संख्या २७३ बी.** मदनविनोद निघट, रचयिता—मदनपाल, कागज—देशी, पत्र—१८०, आकार—१० × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२१, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२११०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९२२ = १८६५ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० शिवदुलारे, ग्राम—लखनपुर, डाकघर—मगरैर, जिला—उन्नाव (अवध)।

आदि-अंत—२७३ ए के समान।

पुष्पिका इस प्रकार है:—

इति श्री मदन विनोद भाषा निघट सपूर्ण समाप्त. लिखत देवनारायण मिश्र वैद्य चैत्र पूर्णिम्यां सवत १९२२ विक्रमी ॥

संख्या २७३ सी. मदनविनोद निघंट भाषा, रचयिता—मदनपाल, कागज—देसी, पत्र—१६४, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—११२४, पूर्ण, रूप—प्राचीन, गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९२६ = १८६९ ई०, प्राप्तिस्थान—सेठ गोविंदराम भगतराम मारवाड़ी, ग्राम—असिकिरा, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि अंत—२७१ ए के समान ।

पुष्पिका इस प्रकार है:—

इति श्री मदन विनोद भाषा निघंट मदनपाल कृत संपूर्ण समाप्त। लिखत बैसी-माखी मासी संवत चैत्र बदी अष्टमी सं० १९२६ वि० ।

संख्या २७३ डी. निघंट भाषा, रचयिता—मदनपाल, कागज—देसी, पत्र—२१८, आकार—११ × ८ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२७२२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९११ = १८०४ ई०, प्राप्तिस्थान—महाराजा लाइब्रेरी, प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि-अंत—२७१ ए के समान ।

संख्या २७४. रेल वर्णन, रचयिता—माधो कवि, कागज—देसी, पत्र—१०, आकार—६ × ३ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—११, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९३६ = १८७९ ई०, लिपिकाल—सं० १९३७ = १८८० ई०, प्राप्तिस्थान—पं० उमाशंकर दूबे, अन्वेषक हरदोई ।

आदि—अथ श्री गणेसायनमः ॥ राम ॥ धन मो महराति भौ सवाल हाहाकार करि पात पाठ पानी कुवा धसो असमान है । चौंड़ पाहार देश देखम सो मेर हो पैसी कह रात मानो अर्जुन को बान है । माधी कवि कहै नेक पाइके बपान करौं छापन मन धाचि लैल बानत बहान है ॥ धाम है सुबान बात दूसरी न आन मारी रेल मेरी जान तो कुबेर को विमान है । गजराजि की सवारी सौंप तुरंग सवारी रथ मैं फल सावारी हू लुग सुलल सवारी है । बाग गाड़ी की सवारी बेग बभी की सवारी तामदाम की सवारी सो अर्धौं मन मानी है । माधव कहत ब्रह्मा कौं वर्णन करौ एती सब सवारी देस देसन बपानी है । कलिकाल की सवारी मित्र माया की बनाई विना जानकी सवारी देखि रुपी रेल असवारी है ॥

अंत—प्रभु की सवारी औं सवारी पू प्यारी होत जाके पुर पारस पहारन गरद है । मन्द मन्द चलत गयन्द मतवाले भारे एक के सवारे अति चोर के मरद है । कहै कवि माधौदास भुप को भुपद पाल रथ जासो न निहाल होत मन दरद है । और की सवारी असवारी सबै न्यारी २ रेल की सवारी तै सवारी सबै रद है । इति रेल वर्णन समाप्तं शुभमस्तु ॥

विषय—रेल का वर्णन ।

संख्या २७५ ए. कल्याणपचीसी, रचयिता—माधोदासजी, कागज—देसी, पत्र—६, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१२७,

पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३२, प्राप्तिस्थान—ठा० शिवसिंहजी, ग्राम—विक्रमपुर, डाकघर—ओयल, जिला—खीरी ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ करुण वत्तीसी लिप्यते ॥ कवित्त ॥ गिरि को उठाय व्रज गोप को वचाय लियो अनल ते उवान्यो पुनि वालक मजरी को। गज की अरज सुनि ग्रह ते छुड़ाय लीनो राख्यो व्रत नेम धर्म पांडव की नारी को। राख्यो गज घटा तर वालक विहगम को राख्यो प्रन भारत में भीपम ब्रह्मचारी को। त्रिविध ताप हारी निज संतन सुपकारी मोहिं तो भरोसो भारी अैसे गिरधारी को ॥ १ ॥

अत—करत अपराध भारे साझ तर कारैं निति अति ही कठोर मति वौर कौन काम हौं ॥ आतुर अधीर ताते धीरज धरत नाहि ऊच नीच वोलि गति वक्रं आठौ जाम हौं ॥ अरचान जानौ कछू चरचा न वूझत हो कछू होत प्रात से न लेत हरि नाम हौं ॥ सव तकसीर वलवीर मेरी माफ़ करौ कहै माधौदास प्रभु तोरही गुलाम हौ ॥ दो० ॥ या करुणा वत्तीसि को पढै सुनै नर नारि ताके सव दुप द्वद को मेटै कृष्ण मुरारि ॥ इति माधौदास कृत करुणा वत्तीसी संपूरणम् ॥ लिखी हजारी लाल कायस्त पटवारी वेले गांव वाले ने अपने पाठनार्थ संवत् १९३२ वि० श्रावण मासे शुक्ल पक्षे द्वितीया ॥ ३

विषय—कवि ने ३२ कवित्तों में श्रीकृष्णजी की विनय की है।

**संख्या २७५ वी** करुणावत्तीसी, रचयिता—माधो दास, पत्र—१३, आकार—६ × ४½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१५०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—रमाकात शुक्ल, ग्राम—पुरवा गरीव दास, डाकघर—गडवारा, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि-अत—२७५ ए के समान।

**संख्या २७६.** सारस्वत सार मधुकर कलानिधि, रचयिता—माधवजू, कागज—देशी, पत्र—५४, आकार—९ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१०५३; पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१६ = १८५९ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० कृष्णविहारी मिश्र ( नयागाँव )—माडल हाउस, लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ सारस्वतसार मधुकर कला निधि. लिप्यते ॥ सवैया ॥ वानी जुहौ जगरानी सही पद पकज रावरे जो नर ध्यावे ॥ ते नर उपम यूप पियूप सनी मृदुकादि कला वरसावैं ॥ मान भरैं गुन ज्ञान भरैं पुहिमी मधु वानन कौं ते रिझावै ॥ कीरति चंद्रिका चद्र समान सभान मैं तेइ कविंद कहावैं ॥ कवित्त ॥ अरथ अमोल मनि सुवरन अलंकार ग्रथनि को राजही के गुननि गह्यो करै ॥ मानि सन मानि दान दुजनि सुदामा किय एक मनि लछि लपि सदा उलह्यो करै ॥ सरस सिंगार कलप द्रुमकनिवनि राजै छवि छाजै छत्र चौर निलह्यो करै ॥ साधु वधु कृपा सिंधु सत्य संधु माधव जू रावरे कौसरे सुति सेइ वौ चह्यो करैं ॥ २ ॥

अंत—भूमि भरतार माधवेस असदार होत विरचि विचारनि चकित चत्र चक्र सक्र भौ ॥ मनहु कविंद ते गती छन प्रताप तेज असनि समान सवि वैरिन पर वक्र भौ ॥ रुधिरि दिस निरज धुध रिस वित रथ विय के गगन पथ सिंधु सौनक्रभौ ॥ कुंडली ह्वै वैठयौ

कुंडली सर्वो सहस सीस मनि छिम गीम सों सकल भी सीं चकली ॥ २१ ॥ कुकमार मनिहार विरचैं सिगार देत मयो भूमिभारन को औरे फन सेस की ॥ सासुति विपि हरिहर सुरगावन कै सुराम के सावन के सुपर्सी हमेस की ॥ बायगो चकोर हस कसुक की मंस मिटयो फर्सी अवर्कस सी सुजस माधवेस की । मिरि गिरिजा क गेह गैये गीत मंगल के देपि दूजी बूत उछ्यो गनेस की ॥ २३ ॥ दोहा ॥ ये वर्णे है रस कवित्त अपनी बुद्धि अनुसार ॥ सोधि कीजियो छमा करि माधवेस अवतार ॥ २४ ॥ इति श्री सारस्वत सारे मधुकर कल्प मिथि संपूरणम् समाप्त ॥ शुभमस्तु ॥ संवत् १८३६ ॥

विषय—कविता के नवों रसों का वर्णन और नायकनायिका भेद ।

संख्या २७७ ए. कैलाशमार्ग ( स्कंद पुराण का प्रश्नोत्तर खंड ), रचयिता—माधवानंद भारती, कागज—देशी, पत्र—२६, आकार—१२ × ८ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२८८०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचना काल—सं० १९२१ = १८६९ ई०, लिपिकाल—सं० १९२८ = १८७१ ई०, प्राप्तिस्थान—रामगोपाल वैश्य ग्राम—चौहट्टा डाकघर—महमूदाबाद, जिला—सीतापुर ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ श्री गौरी शंकरायनमः श्री गुरु चरणायनमः । श्री राम चन्द्रायनमः । श्री सरस्वती नमः ॥ अथ कैलास मार्ग अर्थात् स्कंद पुराण का प्रश्नोत्तर खंड जिसको श्री स्वामी राम कृष्ण भारती सिष्य माधवानंद भारती ने दोहा चौपाई छद रीति से काशी जी में भाषा किया संवत १९२१ में शीतलाप्रसाद सराफ् ने लिखा ॥ श्लोक । भक्त्या सतां विघ्नहरं गणेशमुमात्मजं देवपतिं दिनेशं कृपार्क देववरं रमेशं मंदे सुखरूपम् तत् महेशः ॥ सोरठा ॥ बिनवौं गिरिजानंद मगलायतन गज बदन गुन मय आनंद कंद सिद्धि सदन कल्याण पद । बिश्व रूप भगवान सत चित आनंद ज्ञान मय । वेद अमेत प्रमाण गिरा गोचर ध्याबहूं ॥

अंत—सो० ॥ यह सब चरित उदार जे गावहिं अरु जे सुनहिं । तिनको मोद अपार उभय लोक महं सब कृपा ॥ शंकर सुजस अनूप गायो माधव भारती । रहै सदा सुप रूप पढ़ै सुनै जे नारि नर ॥ इति श्री मत्परमहंस परिव्राजकाचार्य श्री ५ स्वामी राम कृष्ण भारती सिष्य माधवानंद भारती प्रदर्शिते कैलाशमार्गे कथा श्रावण विधि निरूपण पंचोद्गुर विंशतितमो विश्रामः समाप्त शुभमस्तु माघ मासे शुक्ल पक्षे षष्ठो बुधि लिपितं संवत् १९२८ वि० शीतलप्रसाद वैश्य बहादुर निवासी । जैसी प्रति देषी हती तैसी लिपी विचार । भूल चूक होवै जहां कीजो सुजन सम्हारि ॥ जै राम सिव शिव सिव

विषय—अध्याय ( १ ) शिवपंचाक्षरी मंत्र महात्म और मथुरा के राजा की कथा ( २ ) शिवरात्रि व गोकरण क्षेत्र की महिमा तथा अयोध्या के राजा का इतिहास ( ३ ) शिवरात्री व्रत व गोकरण यात्रा से चांडाली का मोक्ष ( ४ ) प्रति मास उभय पक्ष चतुर्दशी के दिन शिवपूजन का महात्म ( ५ ) शनि प्रदोष में शिवपूजन की महिमा ( ६ ) प्रदोष काल पूजा महात्म ( ७ ) शिव पूजा प्रकार तथा द्विज पुत्र राजकुमार के मनोरथ सिद्धि की गाथा ( ८ ) सोमवार व्रत रानी सीमंतनी की कथा ( ९ ) रानी सीमंतनी व द्विज पुत्र

के प्रभाव से स्त्री हो जाने का चरित्र ( १० ) भद्रायकुमार का जन्म मरण व उसको ऋषभ देव से प्राणदान प्राप्त ( ११ ) भद्रायु को ऋषभ देव ने सदाचार का उपदेश किया ( १२ ) शिव कवच ( १३ ) भद्रायु की विजय व व्याह की गाथा ( १४ ) भद्रायु की धर्म परीक्षा और शंकर गौरी का दर्शन व वरदान देना ( १५ ) विभूति महिमा वामदेव जोगी तथा ब्रह्म राक्षस की कथा ( १६ ) कालाग्निनाथ व सनकादिक संवाद ( १७ ) सर्व कार्य सिद्धिप्रदा श्रद्धा है इस अर्थ में चंद्रनाम शवर का इतिहास ( १८ ) अंध मुनि व शारदा का संवाद उमामहेश्वर व्रत विधि ( १९ ) व्रत प्रभाव से शारदा को सुप तथा पुत्र लाभ होना । ( २० ) रुद्राक्ष महात्म काश्मीर नृपति नयवानदनी गणिका की कथा ( २१ ) रुद्राध्याय महिमा तथा राजा पुत्र के मृत्यु से छूटने की कथा ( २२ ) कथा श्रवण की विधि विहुला ब्राह्मणी की अति रुचिर गाथा ॥ उपरोक्त २२ अध्यायों में ग्रंथ समाप्तः ॥

**संख्या २७७ वी.** शंकर दिग्विजय, रचयिता—माधवानंद भारती ( काशी निवासी ), कागज—देशी, पत्र—१७५, आकार—१० × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—४०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५२५०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपि-काल—सं० १९२७, प्राप्तिस्थान—संकटा प्रसाद अवस्थी, ग्राम—कोटरा, तहसील बिसवाँ, डाकघर—कोटरा, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ अथ अमाधवी शंकर दिग्विजिय लिष्यते ॥ श्री गुरु परमानंदं दक्षिणमूर्ति रुपिण ज्ञानानंदप्रद शांत कृपासिंधुमहं भजे १॥ श्री रघुपति पर्य्याय-मुदार कृष्ण नाम सहित गुण सार भारतीतिप्रथित सुप द्वार नौमि गुरु संसृतिभय हारं ॥ सत्यं ज्ञानमततमादिविधुरं नित्यं विभुं निष्कलं शांतानंद पयोधि मक्रियं जे श्रद्धं तुरीयं समं पस्या नंदल येन सर्व मनिश प्रातरि धात्रादिकं यो वाग्बुद्धि भिरप्यगम्य नितरां ध्याये मतं सर्वग ॥ चौ० ॥ मगल मूरति सिद्ध विधायक विनवहु प्रथमहिं श्री गणनायक ॥ श्री गिरिजा गज जननि भवानी चरनि वंदि विनवौं सुप खानी ॥ वन्दौं दिनकर जासु प्रकासा । सव जग कर तम करै विनासा ॥ ब्रह्मादिक सव देव मनाई । ऋषि मुनि कवि लोगन सिरनाई ॥

अंत—छंद ॥ श्रुति सेस सारद जासु जम महिमा अपार वपानहीं । अति अतुल तासु प्रभाव केहि विधि छुद्र नर पहिचानहीं । सो परम पावनि शंभु कीरति सुनहिगे जे गाइ है ते चंद्रभाल प्रसाद ते मन काम सव विधि पाइ है ॥ सो० । जो पायो है मोर यह मैं माधव भारती । तैसो लहै प्रमोद संभु कृपा से लोग सव ॥ इति श्री मत्परमहंस परि-व्राजिकाचार्य श्री ७ स्वामी रामकृष्ण भारती शिष्य माधवा नंद भारती विरचिते श्री शंकर दिग्विजिय समाप्त. ॥ शुभ मस्त ॥ संवत १९२७ वि० ॥

विषय—शंकर प्रादुर्भाव, ब्रह्मादिक देवता औतार, शंकर के आठ वर्ष अवस्था से पहिले के चरित्र, शंकर का संन्यास ग्रहण, ब्रह्म विद्या संस्थापन, श्री व्यास समागम, श्री शंकर मंडन शास्त्रार्थ सरस्वती है साक्षी जिसमें ऐसे सर्वज्ञ भाव का चिंतवन, योग द्वारा शंकर का राज शरीर में प्रवेश, भैरव नाम कपाली की पराजय, हस्त मलक तोटकाचार्य, दोनो का शंकर का शिष्य होना, वार्तिक पर्यंत ब्रह्म विद्या का पहुचाना पद्म पाद की तीर्थ

यात्रा का निरूपण, श्री शंकराचार्य के दिग्विजय का कौतुक, श्री शंकर का शारदा पीठ वास वर्णन, सारांश स्वामी शंकराचार्य का जीवन चरित्र।

संख्या २७८ ए. रामाश्वमेध, रचयिता—मधुसूदन दास, कागज—देसी पुराना, पत्र—८९६, आकार—११ × ९ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१०, परिमाण (अनुष्टुप्)—६१८०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९२४ = १८६७ ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० बद्रीसिंह जमींदार, ग्राम—भाउखी लालीपुर, डाकघर—तालाब बक्सी, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनमः श्री मते रामानुजायनमः श्री रघुनाथायनमः ॥ दोहा ॥ बंदि प्रथम गुरु पद सुजसु सिय सिर धर सुख पाय। त्रिविधि ताप तम दलन बहु दिन कर सरस सुभाय ॥ निज देसिक गुरु कंज पद बंदन करहुँ सप्रीति। बिनु प्रयास जिन की कृपा महा मोह दल जीति ॥ २ ॥ प्रनवि सकल गुरु पद कमल पुनि अति राम कृपाल। जिनके पद वन्दन करत मिटत सकल भव जाल ॥ ३ ॥ बंदि परांकुस चरण जुग सुर तरु सरस सुभाय। सुमिरहु यामुनि पद कमल, सरणागत सुखदाय ॥ ४ ॥ राम मिस पद प्रन विकरि कमल नयन पद कज। नाथ मुनि सही बंदि पुनि सठ गजन भव भज ॥ ५ ॥ सकल गणनि सिर मौरु श्री विश्वक्सेन कृपाल। जिनके सुमिरन के करें मिटहि महा भव जाल ॥ ६ ॥

अंत—छन्द ॥ उर धाय परमानन्द पुनि कर जोरि बहु बिनती करी प्रभु कीन्ह कृपा अपार मोपर राम कीरति बिस्तरी ॥ अब व्यापत पाप उदार करुणा सिंधु महि जन जानिये। भयो धन्य बनाय सकल प्रकार मन अनुमानिये ॥ दोहा ॥ पुलकि गात हरि भाँति बहि, कीन्हो चरण प्रनाम ॥ हरषे व्यास उदार तब पर्म कृपा के धाम ॥ मैं जड़ मनु मध्यम तम मंतत कुमति निधान। बरन्यो राम प्रसाद यह ग्रंथ सुमति अनुमान ॥ सोरठा ॥ छिमहु सन्त समुदाय, कीन्ह दिठाई विपुल मैं। कीजो कृपा बनाय अनुग जानि निज चित्त सिरधि ॥ इति श्री पद्म पुराणे पाताल खंडे शेषा वात्स्यायन सम्बोद मधु सूदन दास कृते श्री रामाश्वमेधयो नाम अष्टमोऽध्याय ९८ संवत १९२४ माघ मासे शुक्ल पक्षे तिथि एका दस्यां मीम वासरे पुस्तक लिखा देबी मकाम ताल के भौखी मौजे लालीपुर ॥ सीता राम पार्वती शिव ॥

विषय राम का अश्वमेध यज्ञ।

संख्या २७८ बी. रामाश्वमेध, रचयिता—मधुसूदनदास (इष्टिकापुरी, इटावा), कागज—देसी कागज पर, पत्र—७१०, आकार—१४ × ७ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—११, परिमाण (अनुष्टुप्) ६०१४, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८३९=१७८२ ई०, लिपिकाल—सं० १९३५ = १८७८ ई०, प्राप्तिस्थान—विष्णुदत्त उर्फ पुत्ती महराज, ग्राम—भउखी, डाकघर—तालाब बक्सी, जिला—लखनऊ।

आदि-अंत—२७८ ए. के समान।

पुष्पिका इस प्रकार है:—

इति श्री पद्म पुराणे पाताल खंडे शेस वात्सायन संवाद मधु सूदन दास कृते श्री

रामा स्वमेधयो नामष्ट षष्टितमोऽध्याय: ( ६८ ) सवत् १९३५ श्रावण मासे शुक्ल पक्षे तिथौ एका दस्यां गुरु वासरे लिः आनदीदीन पडित ॥

संख्या २७८ सी. रामाश्वमेध, रचयिता—मधुसूदन, कागज—देशी कागज पर, पत्र—६४८, आकार—१० × ७ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ट )—२१, परिमाण ( अनुष्टुप् )—८५०५, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८३९ = १७८२ ई०, लिपिकाल—सं० १९६८ = १९११ ई०, प्राप्तिस्थान—रामचद्र छीपी द्वारा भगीरथप्रसाद दीक्षित मदें वटेश्वर, जिला—आगरा ।

संख्या २७९. सामुद्रिक, रचयिता—महादेव, कागज—देशी, पत्र—८६, आकार—८ × ४ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ट )—१५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१०३२, पूर्ण, गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९४० = १८८३ ई०, प्राप्तिस्थान—प० रामप्रसाद दूबे, ग्राम—भरोसेपुर, डाकघर—चमरौली, जिला—उन्नाव (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ अथ सामुद्रिक महादेव कृत लिष्यते जो चरण सदा नही पसीजते जिनका तलवा वहुत कोमल रग कमल के भीतरी भाग के तरह का उगलिया एक दूसरे मे जोड़ी हुई नप सुदर तथा तावे के रंग के समान एँड़ी सुंदर जो चरण सदा गर्म जिनकी नसे निकसी नहीं है गाठें दवी और जो चरण कूर्म की पीठि की भाति ऊचे हैं उनके ऐसे जिसके चरण होते है सो पुरुष राजा होता है जिनके चरणों के नप सूप की नाई रूषे और मटिया जिनके चरण टेढ़े ऊंची नसवाले और सूखे जिनकी अंगूठी एक दूसरे से अलग अलग हों वह मनुष्य दरिद्र होता है ।

अत—जिस नारी के दोनो चरण स्नेहयुक्त सुदर उन्नत तावे के रग के नषों मे युक्त हैं और मत्स्य अंकुस पद्म चक्र हर आदि चिन्हों के सहित हैं वह स्त्री शुभ कारिणी होती है ॥ जिस स्त्री के पैरा के तरवा कोमल और पसीजते हैं जिनकी जाव रोमा से हीन है × × × सम वक्ष भोग वान; और निम्न वक्ष जन निर्धन होता है महादेव रचित इस सामुद्रिक शास्त्र को पढ़ने सुनने व गृह में रखने से मनुष्यो को शोक नहीं रहता ॥ इति श्री महादेव कृत सामुद्रिक संपूर्ण समाप्त. लिखते रामचरनराम संवत विक्रमी १९४० चैत्र शुक्ला नवमी राम राम राम राम ॥

विषय—सामुद्रिक वर्णन ॥

संख्या २८० ध्रुवलीला, रचयिता—महादेव ( मैनपुरी ), कागज – देशी, पत्र — ४०, आकार—८ × ६ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ट )—१६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३६०, पूर्ण, रूप—बहुत निकृष्ट, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल – सं० १९५० = १८९३ ई०, प्राप्तिस्थान—प० रामभद्र पुजारी, ग्राम – कला वगहा, डाकघर—मौरावाँ, जिला—उन्नाव ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ अथ ध्रुव लीला लिख्यते ॥ दोहा ॥ श्री गणपति को सुमिरि के वदौं पवन कुमार वल बुधि विद्या देहु मोहिं हरौ कलेश विकार ॥ ध्रुव लीला प्रवरु करू भक्तन को सुख सार । लज्जा मेरी राखि ये हे प्रभु कृश्न मुरार ॥ बुद्धि हीन

मति मंद मैं तुम करता संसार। मम ऊपर किरपा करौ संतन के रखवार ॥ तुम प्रभु दीन दयाल हो मेरी ओर निहार महादेव पावै दुरस लीला गाय तुम्हार ॥

अंत—सर्व लोगों का अस्तुति करना ॥ धन्य करता धन्य स्वामी धन्य प्रभु ध्रुव राय को। धन्य जाकी प्रेम भक्ति धन्य त्रिभुवन राय को ॥ धन्य प्रभु मोंहि दरस दीन्हों भक्त के बस आपके। धन्य ध्रुव की मात को है धन्य अस सुत पाव के ॥ धन्य हम सब नम बासी धन्य प्रभु दरशन भयो धन्य है महादेव को जिन धन्य कहि यह पद कह्यो। विष्णु भगवान का ध्रुव जी को आशीर्वाद देकर अंतर ध्यान हो जाना देवताओं का फूल बरसाना ॥ दो० ॥ पुष्पन की वर्षा करी देवन बैठ विमान। जै जै शब्द उचारि कै करें अप्सरा गान ॥ इस पुस्तक के पढ़त ही उपजत हृदे उपजत हृदे ग्यान। लीला। सहित विलोकहीं मकल की मुख खान ॥ महादेव परसाद ने बहुत कियो परिश्रम। ध्रुव लीला के कहत ही छूट जात सब भ्रम ॥ इति श्री ध्रुव लीला समाप्तम मिति श्रावण सुदी १५ संवत १९५० वि० ॥

विषय—ध्रुव जी की कथा जन्म से लेकर भगवान श्री कृष्ण चंद्र तक के दर्शन तक का वर्णन ॥

संख्या २८१ नीति संदोह, रचयिता—महादेव (सहिजादपुर इलाहाबाद), कागज—देशी, पत्र—६७, आकार—६ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—६४० पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२४ = १८६७ ई० लिपिकाल—सं० १९३७ = १८८० ई०, प्राप्तिस्थान—पं० बसती प्रसाद, ग्राम—गौसाईं खेड़ा, डाकघर—समथामी, जिला—उन्नाव।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ नीति सदोह लिख्यते ॥ दो० ॥ लंबोदर दामोदर हिं बंदौं सुर संदोह। बलि असुर गुरू गुरु बिदुर रचौं नीति संदोह। है फल करम अधीन बुधि करम अनुसारि। तौमि सुजन जन कछु करैं काज अकाज बिचारि ॥ जतन करै तौ धन मिलै पै देव अधीन न होय। कारज सिद्धि न जतन करि तौ तेहि दोष न कोइ जतन करैं कारज सरै क्रिये मनोरथ नाहिं। कबहुं न सावत सिंह के मुख में मृगा समाहिं ॥

अंत—परागुण तम कहुं छलत ही सुजन सराहत ताहिं। बालक बोल बिलोकि ज्यों मात पिता हरषाहिं ॥ १ ॥ बरत सबै निज बात मैं यथा नद नदी गंग। सुरजन नहीं पर बाद ज्यों ससि उसि सिंधु तरंग ॥ २ ॥ सुजन सुकवि मुसक्याइ हैं सम जन कहि हरषाइ दुर्जन हसिय ब्याइ के मम कृत सबहिं हंसाइ ॥ ३ ॥ महादेव मति मंद है रच्यो नीति संदोह ॥ नहिं अचरज जो पै कियो कृपा कृष्ण संदोह ॥ ४ ॥ उत्तम उत्तम नीति जिन मम कृत कीन्हहु मीड। छगी मिठाई खाइ के ज्यों कराइ मख बीक ॥ ५ ॥ महादेव बहु ग्रंथ की बीन बीन के भाव। दोहा छंदन में धरयो कछु निज बुध्दि प्रभाव ॥ ६ ॥ प्रीति सहित चित में रखै चितै नीति सदाइ। मति सुधरै सुख सौं भरै हरै बिपति संदोह ॥ ७ ॥ उनइस के चौबीस मे साम मास भादोइ ॥ बदी द्वादसी में भयो पूरण नीति सदोह ॥ ८ ॥ सोरह कोस प्रयाग है पश्चिम गंगा तीर। बसत ग्राम सहिजाद पुर महादेव न धीर धीर ॥ इति श्री मत कृष्ण कृपा पात्र बाजी बलोद भव मदन गोपालात्मज महादेव कृत नीति सदोह संपूर्ण समाप्तः ॥ लिखतं। राम विश्वास जाविन शुक्ल कुदुम संवत १९३७ वि० शुभं ॥

विषय—नीति के दोहे। छंद, आदि और हर एक प्रकार के मनुष्यों के लक्षण और राजा लक्षण, मन्त्री, सेनापति, सूर, महारथी, अति रथी, रथी, कायर, कामदार, भंडारी, सभासद, दानाध्यक्ष, उपरोहित, दूत, सेवक, सारथी, नास्तिक, ब्राह्मण, क्षत्री, शूद्र, ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्था, सन्यासी, त्रिदंडी, कायक कर्म, वाचक कर्म, मानसकर्म, धर्म, अधर्म, ईश्वर, जीव, माल, सात्विक, राजस, तामस, मुक्त, परम, हंस, जोगी, भोगी, भाई, स्त्री, पुत्र, सुपूत, पूत, कपूत, कुसूत, सूत, मित्र, पच, साधु, सज्जन, दुर्जन, सठ, धूर्त, और पंडित इत्यादि के लक्षण।

संख्या २८२. सुदामा चरित्र, रचयिता—महाराज दास, कागज—देशी, पत्र—२६, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६३, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य। लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १६१६ = १८६२ ई०, लिपिकाल—सं० १९५४ = १८९७ ई०, प्राप्तिस्थान—जगती लाल मुकरीमनगर के, ग्राम—जोगीटोला, डाकघर—हसन गंज पार, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ सुदामा चरित्र ॥ दोहा ॥ विघन विदारन विरदवर वारन वदन विकास। वर देवहु वाढ़ै विशद वाणी बुद्धि विलास ॥ चौपाई ॥ सादर सारद वदन करिकै। चरण रैन निज माथे धरिकै ॥ गनपति जननी शंभु प्रिय वामा। करिये मातु मम पूरण कामा ॥ दोहा ॥ गनपति चरन मनाइ कै विनै द्वारिकाधीस ॥ जेहि सुमिरति सिधि बुधि मिलत नासत विघन कलेस ॥ कवित्त घनाक्षरी ॥ सुदर सुवर स्याम नील अरविन्द वत वदन प्रकास चरु चन्द्र साल जात है। लोचन विसाल कीधौं कज खज मीन जल कुरग विहाल लखि चाल भूलि जात है ॥ सान सनमान भरे पूरन प्रमान भुज वल के निधान सुचि सोभा सर सात है। दीन पै दयाल सोई सहज कृपाल प्रभु दास महराज प्रेम हाट न विकात है ॥ दोहा ॥ पति सुनो हमारी बात द्वारिका जाओ ॥ सुख करो स्याम सों मिलो दरिद्र मिटाओ ॥

अत—श्रिमे मान महराज की महराज की दीन बंधु श्री राम। निसुदिन हृदै बसौ कौ सदा सुभ काम ॥ सोरठा ॥ पत्री यह करि नेम, पाठ करै जे नर सुजन। लहैं सो हरि पद प्रेम, सिद्धि सने गति प्रभु कृपा ॥ दीजै दीन दयाल मोहि बड़ो दीन जान। चरन कमल को आसरो सत्त सगत को दान ॥ इति श्री सुदामा चरित्र महाराज दास कृत समाप्तम् ॥ संवत् ॥ १९५४ ॥ मीती भादो सुदी ७ ॥

विषय—सुदामा जी का चरित्र।

संख्या २८३. सोने लोहे का झगड़ा, रचयिता—महावीर, कागज—देशी, पत्र—८, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४५, पूर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३० = १८७३ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० देवतादीन मिश्र, ग्राम—सुलतानपुर, डाकघर—थाना, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ सोने लोहे का झगडा लिष्यते दोहा चरचा सोने लोहे का अति सुंदर सुखदाय। नोंका झोंका दुहुन की सो वरनत कविराय ॥ शैर ॥ सोना पुनि कहैं लोह चाकर मेरा। हमसो परिवार कुटुंव वसत घनेरा। समुझत हम दान

पुनि वेद भक्ति में। हमही सबमान करत जग में ॥ राजा अरु साहु चाह करैं हमारी। घरै कीम ठौर दीप सुंदर वारीं ॥ चाह सब जग में करैं हमारी चेरी छेरी सुन जरे कोइ ताकत चेरी ॥ जवाब लोहे का ॥ लोहा पुनि कहे सुमरे सोने। मोहि देखि तोहि फिरत गाफम कोने ॥ तोहि पहिरि मारि परै पांव सैज पै। मोहि बांधि सूर बीर चलें खेत पै ॥ तुमसे हमने सुहाप बहुतक लीन्हा अपना कर छोड़ बरका औरन को दीन्हा। सूबा उमराव पांय कीन्हे मेरी। सो तू किया चहे समतर मेरी ॥

अंत—गरुड़ चढ़ि कृष्ण आये किया निर्बारा। सोना लोह दोऊ अंग हमारा ॥ महावीर घरि तपसी दोऊ। जाके घर देव लोह सोना दोऊ ॥ कहे वेद चार बात बीच के सोना अरु लोहा दोऊ सिरेतीन के ॥ इति श्री सोना लोहे का झगड़ा महावीर कृत संपूर्ण समाप्त संवत १९३० मि० लिपा शिव कंठ बाजपेई मुकरिस पासीं सफीपुर श्री गंगा जी की जय। ॥

विषय—सोने और लोहे की अपनी अपनी बड़ाई करना ॥

संख्या २८४ ए. श्री कृष्ण गीतावली, रचयिता—संग्रहकर्त्ता महावीरप्रसाद (बाँस गाँव गोरखपुर) कागज—आधुनिक, पत्र—११२, आकार—११ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२०, परिमाण (अनुष्टुप्)—१४४० पूर्ण, रूप—पुस्तक के समान, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३७ = १८८० ई० प्राप्तिस्थान—राजा अमरसिंह, ग्राम—महरिपा, डाकघर—बिसवाँ, जिला—सीतापुर (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ श्री कृष्ण गीतावली लिष्यते ॥ दो० ॥ गणपति जी के चरण धरीसीस चित लाइ। विनै करौं करि जोरि कै सारद होहु सहाय ॥ भक्ति पदारथ मोहिं मिलै कृपासिंधु ब्रज राज। सदा बसौ उर बिरज मणि कृष्ण चंद महराज ॥ अथ वंदना विनय भजनावली प्रारंभ। गणपति विघन विनाशन हारे। मंगल करन अमंगल नासक सुप के सदन उमा के बारे। एक दंत गज मुप लंबोदर सेंदुर तिलक नैन रतनारे होहु मगन मनोज वहन सुत आन बीच के नाशन हारे। आकर ध्यानधरत सुर नर मुनि छोड्हु वेद विदित संसारे। मन इच्छा तुम जानत ही प्रभु तावे सेवौं चरन तिहारे। तुलसिदास आनंद जब होय राम सिया उर बसत हमारे ॥ १ ॥

अंत—॥ दो० ॥ गणपति जी की कृपा से भयऊ सुग्रंथ समाप्त। भजन भाव की रीति सों सुप सो अद्भुत प्राप्त ॥ जो मन निश्चय ठीक दै करै भजन नित नेम। ताके हरि हिरदै बसै लागै ब्रज सम प्रेम ॥ जो माया से रहित है कामों से बलवान। सो प्राणी के बस रहैं सदा कृष्ण भगवान ॥ मास मधुप तिथि दशमी कृष्ण पक्ष रविवार संवत सैंतिस विक्रमी मैं पुस्तक तैयार ॥ हे वासुदेव कुमार मोसम पतित न और कोइ। अंत काल निस्तार तुम्हरी कृपा करउते ॥ इति श्री कृष्ण गीतावली समाप्त ॥

विषय—कुछ कवियों के भजन संग्रह किये गये हैं ॥

संख्या २८४ बी श्री कृष्ण गीतावली, रचयिता—महावीरप्रसाद (बाँसगाँव गोरखपुर), कागज—नवीन पत्र—११०, आकार—१० × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२४, परिमाण (अनुष्टुप्)—१८२०, पूर्ण, पद्य, लिपि-नागरी, रचनाकाल-सं० १९३७ = १८८०

ई०, लिपिकाल—सं० १९३९ = १८८२ ई०, प्राप्तिस्थान—प० शिवदुलारे वाजपेयी, ग्राम—भीपमपुर, डाकघर—नोमगाँव, जिला—खीरी ( अवध )।

संख्या २८४ सी. श्री विष्णुगीतावली, रचयिता—महावीरप्रसाद ( बांसगाँव अवधपुरी ), कागज—देशी, पत्र—१८८, आकार—१० × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२००२, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९३७ = १८८० ई०, लिपिकाल—सं० १९४० = १८८३ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० कुंदनलाल, ग्राम—सफीपुर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री निश्चय मन टीक है करै भजन चितलाय। लहै ज्ञान सुख संपदा पाप पहाड़ विलाय ॥ गुणावाद गोविंद को काटत भव जंजाल। जासी कृपा अनंत ते नहिं व्यापत कलि काल ॥ जो विप पी तजि ज्ञान वल करत भजन में भंग। सो जमपुर दुख पाइ हैं जैसे कीट पतंग ॥ सब साधन से मूल धन भजन भक्ति भगवान। अंतकाल हरिपुर लहै पावे पद निर्वांन ॥ महावीर मति हीन अति सुत हौं देविदयाल। सदा वसौ उर में मेरे रघुवर दीन दयाल ॥ वांस गांव एक नगर है। अवधपुरी परधान। गोरखपुर के निकट हीं जन्म भूमि अस्थान ॥ महाराज राज तहसील में हौं स्याह नवीस। छमौ ढिठाई मोरि अति कृपा करौ जगदीस ॥ विष्णु गीतावलि नाम धरि ग्रंथ कियो परचार। रघुवर पार लगाइयौ अपनी ओर निहार ॥ रागी वागी रतन पारषी नाड़ी और निवाय। इन पहुचन के गुर नहीं पै उपजै अंग सुभाव ॥ संवत उनइस से पैतीसा। करौ ग्रंथ परकास पुनीता ॥ माघ मास एकादसि जानो शुक्ल पक्ष मन में परिमानो ॥ पढ़िहैं सज्जन चतुर सुजाना। सुनिहैं हर्षित चित दै काना ॥

अंत—नमो नमो महा तत्व अहंकार कारनी नमो नमो वायु तेज नीर नभ विहारनी॥ नमो भूमि धारनी नमो जगत कारनी ॥ नमो नमो त्रिरकालनी नमो याम यामनी ॥ नमो नमो चांद्रमा। प्रचंड रूप चंद्रिका ॥ नमो नमो जालिपा। नमो स्वरूप कालिका ॥ नमो नमो लक्ष्मी। त्रैलोक्य याम वृद्धीन रामी ॥ नमो नमो नम हरो कष्ट रक्षणी ॥ दो० ॥ राम नाम सुमिरन करो। तब होइ है निस्तार। नाहिं तौ परि हो कूप में जाय अति अंधियार जग में जाके मुपन ते धोके निकसत राम। ताके पग की पानही मेरे तन की चाम ॥ इति विष्णु गीतावली समाप्तम् लिखत राम स्वामी वैरागी संवत १९४० पोप मकर शुकल पक्ष ५।

विषय—रामचन्द्र जी की स्तुति और अन्य शिक्षा प्रद भजन

संख्या २८५, अठारह पुराण और पचीस अवतारों के नाम, रचयिता—महेशदत्त, कागज—देशी, पत्र—३, आकार—६ × ३ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२४, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९३९ = १८८२ ई०, प्राप्तिस्थान—प० रामविलास, ग्राम—मदारनगर, डाकघर—बंथर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ अठारह पुराण और संख्या लिष्यते ॥ घनाक्षरी ॥ ब्रह्म है अयुत पद्म पच्पन त्रिविंश विष्णु चतुर्विंश शिव पंच विंश नारदीप है ॥ अष्टादश भाग-

बत न्यारी वैवर्त ब्रह्मलिंग पुष्पकरसरू अयुत बावनीय है ॥ द्वादस ब्रह्मांड चतुर्दिस बाराह स्कंद् एक सै एकासी सहस बावनीय है ॥ १ ॥

पंच सत चौदह सहस है भविष्य भनि पंच दस सहस औ चारि सत मानिये ॥ इनके एकत्र किये पद्य स्वच्छ लक्ष चारि होत हैं विचारि निरधारि जिय आनिये ॥ सुनत सुनावत औ गावत बतावत के हरि लोक पावत कहावंतन जानिये ॥ वन समान समुहाय के महेसप्रसाद कहत सुभाय मन भाय तौ बखानिये ॥ इति अठारह पुराणों की नामावली संख्या समाप्त ।

अंत—विष्णु के २५ अवतारों के नाम औं चरित्र लिख्यते ॥ घनाक्षरी । वामन बाराह यज्ञ कपिल कुमार पृथुरूप वक्र रिषभ नरसिंघ हंस ठानिये ॥ मत्स्य कूर्म हरि हय बुध व्यास कृष्ण बुद्ध मोहनी परशुराम रामचन्द्र मानिये ॥ कलकी नारायण धन्वंतरि औं ध्रुव पूते पंच बिस गाये पै असंख्या कृति जानिये ॥ गाय बिन गुन पार आगम गनेस सेष प्रजमेस औ महेस क्यों महेश मानिये ॥ बलि आछी वामन नरसिंघ प्रहलाद पाछी हरि गज साखी राम पाखी लंक नाहु को ॥ मत्स्य वेद उधारी और कूर्म पृष्ठ गिरिधारी कृष्ण कंस हारी मोह नारी मारी राहु को ॥ बुद्ध दया कारी बराह महिधारी कपिल ज्ञान संचारी राम मारी सहस बाहु को ॥ कल्की म्लेच्छ हारी व्यास वेद विस्तारी रिषभ धर्महिं पसारी प्रभु भूमि नारी बाहु को ॥ २ ॥ दत्तात्रेय वेदोच्चारी हंस भक्ति जोग धारी प्रथम मारी बस ध्रुव उच्च लोक धारी हैं ॥ नारायण तपकारी कुमार आत्म तत्त्व धारी यज्ञ लोक मारी पृथु जोग विस्तारी हैं ॥ लोक रोग हारी वैद्य राज उपकारी सब भक्तों कीं पुकारी बलिहारी हैं ॥ तुष्ट अपकारी हितकारी निजदास के महेस अपहारी औं अमल कार्य कारी हैं ॥ विष्णु के २५ अवतारों के नाम चरित्र संपूर्ण ॥ दसखत मायाराम ब्राह्मण शिवपुर निवासी भाद्रपद कृष्ण अष्टमी संवत १९११ वि० राम राम राम राम राम ॥

संख्या २८८ मकसूद बारहमासा, रचयिता—मकसूद, कागज—देसी, पत्र—१०, आकार—८×४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२७, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२१०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९१० वि० = १८७२ ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० रामनरेश सिंह, ग्राम—तारापत का मेवाड़ा, डाकघर—बहलिया बुजुर्ग, जिला—खीरी ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ सुना का नाम अहद बोलता हूं । कुछक अपनी कथा का बोलता हूं ॥ कई बता क्या मैं उसकी खिमरि आई । उसी की दो बातें मैं है सुनाई ॥ किए गुलमाल मै मन नूर पैदा । किया अरशो समावे नूर पैदा ॥ किए रोशन फलक ऊपर सितारे । किये चौदह तबक यक यक निआर ॥ किए रूप उसी ऊपर समंदर अठारह गढ़ि दरिया जिसके अंदर ॥ किए बाग जहां मैं मुल्क गुलजार । भहर बसतो मोचारा निम कंचार ॥

अंत—गरज हुई उसके दिल को बारहमासी । दू कर मकसूद आखिर कहानी ॥ पर अब न रो वो आई वो सुनावे । यही मिन्नत है मेरा मुस्तफा से ॥ फिर दिल वालक में उसके मौज से मिले बिछड़े इकट्ठी सब के मैसे ॥ इति श्री मकसूद का बारा मासा

समाप्तः लिखा सन् १२९० हिजरी लाला प्रभूदयाल कायस्थ ॥ जैसीताराम जैसीताराम जैसीताराम ॥

विषय—विरहिनी का बारहमासा।

संख्या २८७. हंस जवाहर, रचयिता—मखदूम शाह (दरियाबाद), कागज—देशी कागज पर, पत्र—११६, आकार—९ × ५३/४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—१८५६, खंडित, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—कैथी, रचनाकाल—सं० ११४६ हि० = १७३६ ई०, प्राप्तिस्थान—हबीबुल्ला, ग्राम—रमहावाजार, डाकघर—खास, जिला—प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि—धरती मेरु टोट विधि साजा। ताके बीज मस्ल उपराजा॥ सिरजा विष अंमृत भुइ माँहीं। सिरजिट दूध जो दुइ नोट खाहीं॥ सिरजे ऊप अनेक मिठाई। सिरजे फूल सुवास वसाई॥ वनपद कीन्ह औ मेरु पहारी। कहुँ उजार कहुँ फुलवारी॥ पप पतग बहुत विधि कीन्हा। भोग विलास सबै सुख दीन्हा॥ सवजा सिंघ हस्ति औ चिउटी। सवका भोग आपु विधि बाँटी॥ एग मारि पुनि एक जिआवा। वोही कर भरम जानि को पाया॥ जो चाहै सो विधि करैं। अहै सो आपु अकास। गगन फिरैं भुइ थिर रहै। से अस अचरज धाम॥

अंत—हुलसी नारि निरषि पिउ, हिये न हरप समाइ। अग अंग भयो हुलास, सव दुप गये पराइ॥ लपि पिउ नारि गई घर माहीं। हिये हुलास भे सुप मा छाही॥ आइ वरात जो पहुची वारा। लागे होन द्वारा के चारा॥ नप तन वरन नपी परगासी। मानौ कली × × ॥ अछत कर कचन वरसावै। मगलचार लोग सव गावै॥ मोहीं देपि सपी वर लोना। रहिगई निरपि ठगी जनु टोना॥

× × × ×

विषय—

पृष्ठ १ लुप्त।

(१) पृ० २ से पृ० ८ तक—ईश्वर के सृष्टि कर्त्ता होने एवम् सर्वशक्ति मान होने का वर्णन। (२) पृ० ९ से पृ० ३० तक—हज़रत रसूली की तारीफ़, पीर अशरफ़ एवम् मुहम्मद शाह सुल्तान की बड़ाई। ग्रंथकार का परिचय—

लखनऊ अवध केर मझारा। दरियावाद नगर उजियारा॥ जहा मखदूम केर अस्थाना। मोहम्मद अवजल जगत वखाना॥ इन मखदूम नाम जिहि दीन्हा। तेहिते नगर अचल विधि कीन्हा॥

× × × ×

अमनशाह पिता कर नाऊँ। दरियावाद माँझ तिन ठाऊं॥ प्रस्तावना, पंडितों के विनय, ग्रंथ निर्माण काल—सन् ग्यारह सौ बनचास जौ आए। तव यह कथा प्रेम करि गाये। वलख बुखारे के नृप का निस्सन्तान होकर घूमना और एक साधु से आशीर्वाद पाकर आना।

(३) पृ० ३१ से पृ० ६५ तक—हंस के जन्म का वर्णन, उत्सव, बाल्यकाल, तथा सौख्य वर्णन, सुलतान का देहावसान, हस का वन्दी होना तथा वहाँ से मुक्त होकर

इतस्ततः वनादि में स्वतंत्रतापूर्वक भ्रमण करना। (४) पृ० ६६ से पृ० ७९ तक—मुलाकात खंड। वन में हस्ती से मुलाकात और उसका आत्मसमर्पण दिखाना। चीन के सुलतान से मुलाकात और उसका हंस को राजपाट देना, (५) पृ० ८० से पृ० ८४ तक—हंस का स्वप्न, एक स्त्री के दर्शन उससे प्रेम और विरह व्यथा। (६) पृ० ८५ से पृ० ९० तक—चीन में उस स्त्री के होने का वर्णन, उसके रूप गुणादि का वर्णन। (७) पृ० ९१ से पृ० १०० तक—फुलवारी खंड, सखियों सहित कुमारी का उल्लास, सौंदर्य, जलक्रीड़ा एवम् शृंगार वर्णन। (८) पृ० १०१ से पृ० १०७ तक—कुमारी का बाग निवास और वरशाप। (९) पृ० १०८ से पृ० ११६ तक—मँगनी का वर्णन। (१०) पृ० ११७ से पृ० १२१ तक—सुमुख एवम् फूलमती वर्णन, शुक-संवाद। (११) पृ० १२२ से पृ० १५८ तक—शृंगार खंड वर्णन। शुक द्वारा राज कुमारी का नख सिख वर्णन। (१२) पृ० १५९ से पृ० १७० तक—वियोग वर्णन। (१३) पृ० १७० से पृ० १७५ तक—सुबोध के बंदी होने का वर्णन। (१४) पृ० १७६ से पृ० १८५ तक—स्वप्नखंड वर्णन। (१५) पृ० १८६ से पृ० १९० तक—कामखंड वर्णन। (१६) पृ० १९१ से पृ० २०४ तक—हंस गमन एवम् वियोग वर्णन। (१७) पृ० २०५ से पृ० २१२ तक—विवाह खंड वर्णन। बरात एवम् उत्सव राजकुमारी की उत्कंठा एवम् उल्लास, (१८) पृ० २१३ से पृ०——× तक सुख ॥

संख्या ३८८ ए. भागवत दशमस्कंध, रचयिता—मक्खनलाल खत्री (बनारस) कागज—देसी, पत्र—४१९, आकार—१४ × ८ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२४, परिमाण (अनुष्टुप)—१४००८ पूर्ण, रूप—प्राचीन पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९०३ = १८४६ ई०, लिपिकाल—सं० १९११ = १८५४ ई० प्राप्तिस्थान—पं० रामनाथ शुक्ल, ग्राम—सिकंदर, डाकघर—सिधौली, जिला—सीतापुर (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ दशमस्कंध भाषा भागवत मक्खन लाल कृत लिख्यते ॥ श्री कृष्णावतार की लीला व कथा ॥ दो० ॥ जन्म मरण से रहित हैं नारायण करतार। हरि भक्त के हेत सो लेत भूमि अवतार ॥ जब पृथ्वी पर होत हैं अधिक पाप विस्तार। तबहीं प्रभु मैं धरत हैं एक रूप अवतार ॥ जब द्वापर के अंत में कंस कियो अप राज। साधु ऋषीश्वर दुख भया ह्वैगए बड़े समाज ॥ जग्य होम की हानि करि परजा को दुख दीन। ऐसा पाप विचार कर भूमि भई आधीन ॥ जब सब देवन जाइ कै कीन्हीं बहुत पुकार। तब धरि मनुज रूप को दूरि कियो महिभार। पहिला अध्याय ॥ राजा परीक्षित का शुकदेवजी से श्री कृष्णावतार की कथा पूछना ॥ राजा परीक्षित ने हाथ जोड़कर सुकदेव स्वामी से विनती की कि हे महाराज आपने कथा सूर्यवंसी व चंद्रवंसी पिछले राजा व ऋषीश्वरों की जो श्याग परमपद के तप व ध्यान में जन्म अपना बिताकर बैकुंठ में गए हैं वही वह कथा व श्री नारायण जी की महिमा सुनकर मेरे मन का बोध हुआ अब कथा जदुवंसियों की जिस कुल में श्री कृष्ण जी महाराज त्रिलोकीनाथ ने अवतार लेकर अनेक लीला संसार में वास्ते सुख होने मनुष्य के सुख रूप हरि भक्तों के की थी। सुना चाहता हूं ॥

अंत—दोहा ॥ अठ्ठानवम आदि व अथ नारिन के साथ। ऐसी विधि क्रीड़ा करी

माखन प्रभु जदुनाथ ॥ श्यामसुन्दर की संतान इतनी पढ़ी थी कि तीन करोड़ अट्ठतालीस हजार तीन सौ ब्राह्मण उन लडको को विद्या पढ़ाने के लिये रहते थे इसलिये यदुवंशियो की गिन्ती नहीं हो सक्ती देखो जो श्यामसुंदर अपने वंश की रक्षा वास्ते नित्य असंख्य द्रव्यव गौ ब्राह्मणों को दान दिया करते थें वही त्रिभुवन पति इतना प्रेम रखने पर भी दुर्वासा रिषिश्वर के शाप के सव जदुवंशियों का नाश कराके वैकुंठ में चले गये ॥ श्री कृष्ण जी के वंश में केवल व्रज नाम अनिरुद्ध का वेटा जीता वचा था सो मथुरा व इंद्रप्रस्थ का राजा भया उसके कुल में शतवाहु व सत्य सेन आदिक सव राजा वड़े प्रतापी व हरि भक्त व धर्मात्मा हुए थे इतनी कथा सुना कर सुकदेव जी ने कहा हे परीक्षित जो मनुष्य दशमस्कध की कथा सच्चे मन व प्रीति से कहता व सुनता है उसको वड़ा भाग्यवान समझना चाहिये वह मनुष्य ससार में मनोकामना पाकर अन्त समय मुक्त होता है ॥ इति दशमस्कंध भाषा भागवत संपूर्ण समाप्तः लिषत शिवधार मिश्र सवत् १६११ क्वार वदी ८ अष्टमी इति शुभम् ।

विषय—श्री कृष्ण जी के अवतार से लेकर सव लीलाओं का वर्णन ।

**संख्या २८८ वी.** भाषा भागवत दशम स्कंध, रचयिता—मक्खनलाल पजावी ( वनारस ), कागज—देशी, पत्र—८७६, आकार—१४ × ८ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—३४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२७०००, पूर्ण, रूप—प्राचीन दीमक लगी, गद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९०३ = १८४६ ई०, लिपिकाल—स० १९११=१८५४ ई०, प्राप्तिस्थान—प० विष्णुभरोस मिश्र, ग्राम – जयपालपुर, डाकघर—गगागज, जिला—सीतापुर ( अवध ) ।

पुष्पिका:—इति श्री भागवत पुराण भाषा संपूर्ण समाप्त' काशी वासी मक्खनलाल कृत श्री कृष्णायनमः लिषत गौरीशकर निज पाठनार्थ सवत १९११ वि० चैत्र वदी १० को पूर्ण ॥

विषय—संस्कृत भागवत का हिन्दी अनुवाद ।

**संख्या २८८ सी.** गोकर्ण महात्म, रचयिता—मक्खनलाल ( वनारस ), कागज—देशी, पत्र—१६, आकार—१४ × ८ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—३४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५१०. पूर्ण, गद्य । लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १९०३ = १८४६ ई०, लिपिकाल—स० १९१० = १८५३ ई०, प्राप्तिस्थान—प० रामनाथ शुक्ल, ग्राम—खेदवा, डाकघर—मिहोली, जिला—सीतापुर ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ गोकर्ण महात्म लिष्यते ॥ पहिला अध्याय ॥ भक्ति व ज्ञान, वैराग्य की कथा ॥ शौनकादि अट्ठासी हजार रिषीश्वरों ने वीच अस्थान नैमिशारण्य तीर्थ के सूत पौराणिक शिस्य वेद व्यास जी से कहा कि तुम कोई कथा व लीला परमेश्वर की अैसी वर्णन करो जिसमें भक्ति व ज्ञान वैराग्य अधिक हो ॥ इस घोर कलयुग मे ग्यान ससारी आदमियों का राक्षस के समान हो गया है इस लिये कोई सुष से न रहकर सव किसी को अैसा क्रोध व मोह व लोभ उत्पन्न हुआ है कि आठो पहर उसी दुख में व्याकुल रहते हैं कि कोई अैसा चरित्र भगवान का वर्णन कीजिये कि कलयुग वासियो को

हरि चरणों में भक्ति व प्रीति उत्पन्न होकर सुख मिले यह बात सुनकर सूत जी बोले तुम लोगो ने बहुत अच्छी बात कलयुग वासियों के उद्धार करने वास्ते पूछी जो काल रूपी सांप के मुंह में पड़े हैं सो वह कथा श्री मद् भागवत है जो शुकदेव जी महाराज ने राजा परीक्षित से कही थी जिस समय राजा को शृंगी रिषि के श्राप देने के उपरान्त रिषीश्वर व मुनीश्वरों की सभा में शुकदेव जी ने गंगा किनारे आनकर कथा श्री मद् भागवत सुनाना शुरू किया ॥

अंत—जिस समय सुकदेव जी श्रोता लोगों से यह बात कर रहे थे उसी समय वैकुन्ठनाथ ब्रह्मा व वरुण व कुबेर देवता महादेवादिक भक्तों को साथ लिये सप्ताह यज्ञ में आये उनको देखकर जितने लोग सभा में उस समय बैठे थे सबों ने उठ कर दंडवत व जय जयकार किया। और नारद मुनि मारे हर्ष के नाचने और गाने और प्रहलाद जी करताल व उद्धव जी भक्त मंजीरा और राजा इंद्र मृदंग बजाने लगे। उस समय नारायण श्री त्रिलोकी नाथ ने सब किसी को अपने प्रेम में लीन देखकर उनसे कहा जिसके मन में जो इच्छा हो सो वरदान मांगो। तब नारदादिक हाथ जोड़ कर बोले आप के दर्शन हमको प्राप्त हुए इससे अधिक कौन वस्तु है जो मांगे अपने चरणों की भक्ति हम लोगों को दीजिये। श्याम सुंदर यही वरदान सबको देकर वहां से अंतर ध्यान हो गये और सप्ताह यज्ञ दूसरा संपूर्ण हुआ इतनी कथा सुनकर शौनकादिक अट्ठासी हजार रिषीश्वरों ने सूत जी से पूंछा कि शुकदेव महाराज ने यह कथा राजा परीक्षित को कब सुनाई व गोकर्ण व सनत कुमार जी ने कब कही थी। इसका हाल बतलाइये। सूत पौराणिक ने कहा जब श्री कृष्ण जी महाराज द्वारका पुरी से वैकुंठ को पधारे उसके तीस सौ वर्ष उपरान्त भादों महीना नवमी के दिन शुकदेव महाराज ने यह कथा राजा परीक्षित को सुनाना आरंभ किया और सात दिन में वह पारायण संपूर्ण हुआ इसके दो सौ वर्ष पीछे गोकर्ण ने सप्ताह कथा कही थी उसके तीन सौ छः वर्ष बीते सनत कुमार जी ने नारद को सुनाया सो कथा हमने तुमसे वर्णन किया। यह अमृत रूपी कथा आदर व प्रेम करके जो सुने व पढ़े उनको सब फल मिलते हैं इति श्री गोकर्ण महात्म संपूर्ण समाप्त लिखा शिवचार मिश्र स्वपाठमार्थ संवत १९१० जेठ बदी प्रतिपदायाम।

विषय—भागवत के ६ अध्यायों का उल्था किया गया है। भक्ति ज्ञान, वैराग्य, व नारद जी को भक्ति का बोध, नारद जी का भक्ति के लिये किसी साधु का ढूंढ़ना, सनत कुमार का श्री मद् भागवत सुनाना और सुनने वालों को श्री कृष्ण जी के दर्शन, आत्म देव ब्राह्मण का इतिहास जिसकी स्त्री बड़ी कर्कशा थी व वेश्या के फांसी लगाने से धुंधकारी का मरना व उसका सप्ताह सुनकर मुक्ति होना, सनत कुमार से नारद जी का सप्ताह की पूजा विधि पूछना आदि वर्णन।

संख्या ८८ ए. भ्रमरगीत, रचयिता—मलिक मुहम्मद, कागज—देशी, पत्र—१२, आकार—९×७ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—२११, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १७७० = १८२७ ई०, प्राप्तिस्थान—आनंद भवन पुस्तकालय बिसवाँ, जिला—सीतापुर (अवध)।

हृदय ने जानी ॥ अंमर की अमार लगाये । भगत हेतु प्रभु द्वरे आये ॥ भीष्म द्रोन बहुत पछताने । पट्टी छोडि कृष्न के बाना । सो तौ तीनि लोक मँह जाना ॥

× × × ×

अंत—जाति पाँति पूछै मति कोइ । हरि का भजे से हरिका होइ ॥ जाति पाँति पूछै जन सोइ । नाहक गरब करै नर मोइ ॥ देव कुरी लीपत हाथ खिआना । तब लै कुरमा मारिसी राना ॥ देव पित्र पूजै मति कोय । मंसै भूत होत है सोय ॥ सूरदास को दरसन दीन्हा । दरस दिखाय सो बैसे कीन्हा ॥ रूप भगत की ऐसी पियासा । नगर सहित बैकुंठहिं मिला ॥ परमेसुर कहँ भगति पिआरी । जो कुल करै सोई अधिकारी ॥ जबते सरन राम के आए । दास मलूको तब सुख पाए ॥

मलूका पापी पेट का, सपनेहु जानत नाहिं । भगति लिखी कोइ अवर कौ, धोखे दीन्ही ( मोहि ) राम ॥ चलने चलने सब कहै, मेरे मन मैं और साहब से परचे नहीं, जइहौ कवने ठौर ॥ × × × भगत बछल सपुरन सुभ. ॥ मस्तुः ॥ श्री सवतः १८८७ माघ वदी त्रीयदसीको सोमापती ॥ दिन मंगरवारः ॥

विषय—पृ० १ से पृ० १६ तक - नारद, सनक सनंदन, व्यास, पाँडव, द्रौपदी, ध्रुव, प्रह्लाद, अवरीप, मोरध्वज, तुलसी, नाभा, मीरा, आदि भक्तों के प्रसिद्ध चरित्रों के सबंध के प्रमाण सहित भगवान की वत्सलता का वर्णन ।

संख्या २६१. नेमचद्रिका, रचयिता—मनरंग (अतर्वेद का), कागज—देशी कागज पर, पत्र—२४, आकार—१० × ६३/४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६३०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८८७ = १८३० ई०, प्राप्तिस्थान—श्री जैन मदिर ( कटरा का ), डाकघर—प्रतापगढ़, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध ) ।

आदि—ॐ नम. सिद्ध ॥ अथ नेम चन्द्रिका लिख्यते ॥ प्रथम नमउ जिन चंद पद, नमत होत आनंद । शिव सुखदायक सकल हित, करत हरत जग फंद ॥ तत्व लपावन तसु गिरा, प्रगटी भव हितकार । प्रनमो ताहि अनन्त सुख, देउ सुमति सुप सार । पुनि गणेश क्रम जुगत जलज, रज लीजै दग आंजि । अलप लपावत जुगति बहु, मिथ्या तिमिरहि भाजि ॥ मगल करता त्रिन कहु, होत न कारज सिद्धि । ताते इनको प्रणामि कर, कहौं कछू हित वृद्धि ॥ सोरठा—सुनहुं भव्यक जन एक, कहौं कथा जो जग विदित ।

अंत—सुनत मिटत भव टेंक, होत सकल कल्यान ध्रुव ॥ पुत्र होय धन होय होय कित्ति अवनि पर । चक्र वर्त्ति पद होय इंद्र पद होय भवातर ॥ होय शरीर अतेग्य होय निरवधि तजि । अति प्रिय वनिता होय होय पडितधिपणा सजि ॥ इन आदि अनेकन संपदा होय सत्य मन रंग तसु । जे पढै पढावें सुनहि नित नेम नाथ जिन राज जसु ॥ १८ ॥ सोरठा ॥ नेम चद जिन राज, मित्र सहित कस मम सुपित । अहो गरीब नेवाज, त्राहि त्राहि मम दीन पर ॥ १९ ॥

× × × ×

इति श्री नम चंद्रिका संपूर्णम् ।

विषय—नेमिनाथ के जन्म से लेकर विवाहादि समेत उनके कैवल्य ज्ञान का वर्णन ।

संख्या २१२ ए. रस रत्नावली, रचयिता—मंडन कवि, कागज—देशी, पत्र—१८ आकार—१०×६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२६०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १७०० = १६४३ ई०, प्राप्तिस्थान—बाबा शिवपुरी, ग्राम—काश्मीरी मुहल्ला, डाकघर—लखनऊ, जिला—लखनऊ ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ रस रत्नावली लिख्यते ॥ दो० ॥ गुरु गोपाल के सीप कै गरे सुमिरनी नाइ । कवि मंडन गाई गहे रसिक राइ के पाइ ॥ १ ॥ कर कर मथ्यो रसालनी कवि मंडन द्विज राज । काढी रस रतनावली भाषा कवि के काज ॥ २ ॥ कवि जम जानी चाहिये ते रस कवित को सार । कवि मंडन यह जानि कै रच्यो ग्रंथ विस्तार ॥ ३ ॥ विषई जोगन कै सदु उपजै हरि सों प्रीति कवि मंडन यह जानि कै बरनत है रस रीति ॥ ४ ॥

अंत—अथ दोहा ॥ श्रमस्वता जानियो कमकादिकम न भाउ । सचारी सब आदि दै मैप रस यह कहि गाउ ॥ बाहिर कहूं जनि जाउ सुजानु जिवाइ कला इत आउ ॥ मोहन जानि कहूं अपने घर मसम कौ तुम हो गाउ ॥ गहि केहि सपी सखिन कहि मडन दुपै सुनी जबहीं जनि काउ माई री भानु बढ बढे मुंदिन मुंदरि मुरन भाये हाउ ॥ अथ रस रत्नावली मंडन कवि कृत संपूर्ण समाप्त लिख्या गुमानसिंह ब्राह्मण कुसोलिया स्थान सूपा मध्ये माघ कृष्ण ७ संवत १७०० वि० जैसा देखा तैसा लिखा ॥

विषय—कवियों के नवरस ।

संख्या २१२ बी. रस रत्नावली, रचयिता—मंडन कवि, कागज—देशी, पत्र—२८, आकार—६×४ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—४२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३००, पूर्ण, रूप—प्राचीन, फटी, पद्य, लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १८०२, प्राप्तिस्थान—पं० रघुवीर चरण मिश्र, डाकघर—बिहार जिला—मनपुर ।

आदि—दक्षिण ॥ दो० ॥ दक्षिण नायक जानिये राखै सब की कानि ॥ सीख सुभायनि करि सकै काहू सों रस मानि ॥ उदाहरण ॥ ग्वालिन गोप सुदै बहुरी जमुना मैं उतारत ही रस काई । मंडन ज्यानि चढी सिगरी सु भई मन मोहन कै मन भाई ॥ अपने अपने घर कौतकि चार सर्प चित चाहि कै देत दुहाई ॥ लै मंदलाल दिठोरनि के मिस औपर साथ सलाम कमाई ॥ सत्र दशा ॥ मडन जानी प्रगट ही सठ नाइक की रीति । बहु नाइक है जार है कहूं कपट कहूं प्रीति ॥ उदाहरण ॥ हित सौं हमसों मिल सौहंकै मितरयै मिलवो इतरावन ही ॥ सुकिते दिन बीति गये कवि मंडन बातन ही बहरावत ही ॥ अब क्यों अपराध बिना हमके तिनके अंसुवा दहरावत ही ॥ रंगि लाल भये कर लासन के पग भामिनि के महपत ही ॥ अथ दूतिन के भेद ॥ दूती तीन प्रकार की उत्तिम मध्यम जोर । मंडन तिन के बचन सों कहै तिन के ठौर ॥ उत्तम दूती ॥ उत्तम दूती

आदि ही सबन लेति अपनाइ । अन सिपई बातें कहे अपनी जुगति बनाइ ॥ उदाहर्न ॥ आपै देपिबे को रस रिस ही अनावें तोहि आपुही मनावै यह मोहन की वानि है ॥ वार वार अहै झूठी बातनि झुकै है आनि तव तव वावरी तू गेर्ता हठ ठानि है ॥ मडन ललाको कछु हासी पेल जानति न मेरो कह्यो मानति न अंतहू तौ मानिहै ॥ आपु को झुकावै ताहि आपहू झुकैवै यै तौ सयानय की वातन में हानि है ॥

अत—निरवेद ते सांत रस को ॥ आइ सम थैते देम देमनि जवाहरन हैं। भय को उदाहरन ॥ पी गये दवारि भारी गोकुल दुपारी देपि ब्रांभन भिपारी देपि भीतर ते आये हैं ॥ मंडन रसिक राइ पारथ महाइ भये सेवक वमीठ सपा सारथी कहाए हैं राज के समाज माझ महाराज राखी लाज द्रोपदी पुकार काज द्वारिका ते आये हैं ॥ मेरे जान आपुने के आगे ही रहत हरि आंगुरी सी गहि प्रहलाद जू बताये हैं ॥ सुप्रीति को ॥ वारौ ये वेर गवारिनि के मुप तेई पै पात जिन्है कछु होनो ॥ मंडन लाल कहा इनको ललचावत हौ अपनो तन लोनो ॥ मेवा जु चाहौ तो लेहु वलाइ ल्यौं दान्यो जु दाप विकात है कौलौ ॥ सो अपने कौ दै दै हौ करौ जिहि पोचनि हरा औ जड़ावती सोनो ॥ इति श्री मन्मडन महा कवि विरचिता यां रस रत्नावल्यां भाव विभाव सयोग वियोग वरननं नाम चतुर प्रवध इति रस रत्नावली संपूरनम् समाप्त । शुभ सुभ ॥ लिपतं गौरी शंकर सवत १८०२ वि० ॥ दोहरा ॥ आदिहै अतरदहे मद्धि रहे यह वात । तुव दासन विनु रहतु है तुव दरसन ते जात ॥

विपय—नायक, नायक दूती भेद हाव माव विभाव संजोग वियोग आदि का वर्णन।

**संख्या २९२ सी.** रस रत्नावली, रचयिता—मडन कवि ( जैतपुर ), कागज—देशी, पत्र—१८, आकार—१० × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—४०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—७४०, पूर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १८०७ = १७५० ई०, प्राप्तिस्थान—श्री रामभरोसे सिंह, ग्राम—सुलतानपुर, डाकघर—राजेपुर, जिला—उन्नाव।

पुष्पिका—इति श्री रस रत्नावली काव्य मडन कवि कृत संपूर्ण समाप्त लिप्यते वेनी माधौ मिश्र पटकापुर निवासी चैत्र वदी ६ मी संवत १८०७ वि०

**संख्या २९२ डी.** रस रत्नावली, रचयिता—मंडन कवि, कागज—देशी, पत्र—१८, आकार—८ × ६ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—४६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१३४०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८४६ = १७८९, लिपिकाल—सं० १९२४ = १८६७, प्राप्तिस्थान—श्री विश्राम सिंह, ग्राम—धरानगरी, डाकघर—चौरहरा, जिला—सीतापुर।

**संख्या २९३ ए.** औषिक पर्व ( महाभारत ), रचयिता—मणिदेव भट्ट ( वनारस ), पत्र—२८, आकार—१६ × ५ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, पूर्ण, रूप—प्राचीन कमजोर, पद्य। लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९३२ = १८७५ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री वद्री सिंह, जमींदार, ग्राम—खानीपुर, डाकघर—तालाव वक्सी, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ ॐ ॥ हरि तत्सतसिवो जयेति ॥ अथ औपिक पर्व

लिख्यते ॥ दोहा ॥ नमस्कार नारायणहि करि नरोत्तमहि नामि ॥ कहि गिरा व्यासहि रचत भारत भाषा सोमि भूरुह भूधर भू भरण भूस्वामी भगवान । तेहि भारतहि भज भजत पद भाषा मर्त महान । जेहि रघुवर प्रभु के चरित बहु सत कहि अनंद । तासु सुमिरि भारत रचत भाषा विरचि सुछंद ॥ पारथ के स्वारथ भये सारथि परम अनूप । तैसे रचि रचि देहि यह भारत भाषा रूप ॥ सोरठा ॥ बंदौं कपि वर वीर राम रमा प्रिय पार कहि । मंगल मूरति धीर भारत रचत ध्वज इयवर ॥ सुमिरिह छनिम × × उदधि जलपति सभी की । भारत समुद्र प्रवाह भाषा करि चाहत रच्यो ॥ वैशम्पायनो वाच ॥

अंत—राम कृपा अनुपम मति होवति । राम कृपा कुमतिहि भय रोपति ॥ राम कृपा तन राग न आवत । राम कृपा बहु मोह बढ़ावत ॥ राम कृपा मद सुबधि सुस्वामी । राम कृपा पातकनि प्रग भारी । राम मक्ति हूँ बरपन हारी ॥ × × × ॥ दोहा ॥ राम कृपा सत सग्य को प्रेम निबाहत आम ॥ राम कृपाते सुजन के न्यून होत नहि नाम ॥ राम कृपाते मयन द्रुत कर्म योग व्यवहार राम कृपा ते मिस्टत उच उत्तम सुपद उदार ॥ स्वस्ति श्री काशिराज महाराज धिराज श्री उदित नारायण स्वाज्ञार्य गम्भिना श्री वैदिक काशी वासी रघुनाथ कवि स्वरात्मज गोकुल नाथ स्वात्मज गोपीनाथ स्य सिप्येन मनि देवेन कविता विरचिते भाषायां महाभारते दर्पणे ऐषिक पर्व अथमो अध्याय समाप्त शुभ भूयात ॥ कार्तिक मासे कृष्ण पक्षे सप्तम्यां इदं पुस्तक लिप्यते यद्यी संवत १९१२ सके १७९७ सन १२८१ फ०

विषय—महाभारत ऐषिक पर्व ( विशोक पर्व ) वर्णन ॥

संख्या २६३ वी एप विशोक पर्व, रचयिता—मणिदेव भट्ट बंदीजन ( बनारस ), कागज—आधुनिक, पत्र—१५, आकार—१२ × ५ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—९, परिमाण ( अनुष्टुप )—१९५, पूर्ण, रूप—प्राचीन कमजोर पत्र, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री बहीसिंह जमींदार, ग्राम—रानीपुर, डाकघर—डाकाव बरसी जिला—सारनाथ ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ दोहा ॥ नमस्कार नारायणहि करि नरोत्तम हि नामि । कहि गिरा व्यासहि रचत भारत भाष सोमि ॥ भूरुह भूधर भूभरण भूस्वामी भगवान तेहि भारतहि भजि जप यह भाषा मार्त महान जेहि रघु वर प्रभु के चरित बहुसत कहि अनंद । तासु सुमिरि भारत रचत भाषा विरचि सुछंद ॥ पारथ के स्वारथ भये सारथि परम अनूप ते भारत रच देहि यह भारत भाषा रूप ॥ सोरठा । बन्दौं कपि वर वीर राम परम प्रिय पारपद मंगल मूरति धीर भारत रचत ध्वज स्यवर ॥ सुमिरि उच्छल नि अप्प उदधि उल्लंघन गमय की । भारत मधुर प्रमच्छ भाषा करि चाहत तरन्चः ॥ जनमेजय उवाच ॥ जय करी छंद ॥ मुनि दुर्योधन का वध भेद ॥ किये कहा नृप राज मनेह ।

अंत—व्यास के एड बचन मुनि नृप कहे करी अनुमान । जापका मत मयुक्ति भय सदय क ताक अमाम ॥ धरि धरी कै समुझि विधि गति करत पारज मान पूर्व कृत कृत कर्म को फल भयो और न आम ॥ दोहा ॥ भूपति के ये बचन सुनि व्यास मुनीस महान । कहि नृप सों मिन आगमन गे हृ अन्तर्ध्यान ॥ स्वस्ति श्री काशी राज महाराज धिराज

मजनारी है ॥ इति श्री प्रियदास कृत ग्रंथ संपूर्ण समाप्तः लिखा राम रावन बसंत रितु संवत १९११ वि० चैत्र शुक्ल नवमी ॥

विषय—रास लीला, छन्द, दान लीला उराहना, रैसता चंपक लता, गृह गमन, पंडित लीला, वैद्यक गोपी, गजक, नरवर, हिंडोला, फूल विनन, सांझी आदि लीलाओं का वर्णन ॥

संख्या २६२ ए. बाणी भूषण, रचयिता—दूलह, कागज—आधुनिक, पत्र—७२, आकार—८ × ६ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१४००, रूप—नवीन, लिपि—नागरी प्राप्तिस्थान—श्री शिवकंठ बाजपेयी, ग्राम—कुमार, डाकघर—जैतीपुर, जिला—उन्नाव ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ बाणी भूषण लिख्यते ॥ काव्यालंकार की व्याख्या। कवित्त ॥ छन्द जाके चरन बरन स्वच्छ दुतियत पानिप लरम चमकत स्याम चीर है । उक्ति जुक्ति बसन नवीन बहु रंग के राजत गिरामी खरी लिपट मसीर है ॥ गुनन बलित शुभ अधुनि सरस भाव भूषण अखिल जाको सकल शरीर है ॥ कवि चित्र कारन को मानत जनम जाने कविता कवीत की बयाकी तसवीर है ॥ भावकार अक्षण अलंकार शब्द अर्थ = समर्थ, भूषण और कृ = करना से बना है अर्थ उसके आभूषण के हैं। काव्यालंकार के दो भेद हैं शब्दा लंकार, अर्था लंकार ॥ शब्दा लकार के दो भेद हैं अनुप्रास, यमक ॥ अनुप्रास के पांच भेद हैं ॥

अंत—दृष्टांतालंकार ॥ जब किसी वर्णित विषय को स्पष्ट करने के लिये । दृष्टांत व उदाहरण दें । इस प्रकार से कि दृष्टांत विषय यथा वर्णित विषय का प्रति बिंब स्वरूप हो और दोनों विषयों में धर्म की भिन्नता हो तब दृष्टांतालंकार होता है उदाहरण ॥ विद्वानों की मण्डली में मूर्ख शोभा नहीं पाता जैसे हंसों के बीच में बगुला ॥ यथा उभय बीच सिय सोहति कैसी । ब्रह्म जीव बिच माया जैसी । यहां केवल भाव प्रति बिंबित किया है । उपमा या धर्मैक्यता से अभिप्राय नहीं है ॥ अपूर्ण ॥

विषय—काव्यालंकार की व्याख्या, साहित्य वर्णन ॥

संख्या २६२ बी बाणी भूषण, रचयिता—दूलह कागज—साधारण, पत्र—१६, आकार—११ × ८ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५००, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री रघुवर दयाल मिश्र द्वारा श्री भगीरथ प्रसाद दीक्षित, डाकघर—हुसवा ।

संख्या २६३ जैमिनी पुराण, रचयिता—पुरुषोत्तम दास ( दादर ), कागज—देसी, पत्र—२९७, आकार—१५ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—७८००, पूर्ण रूप—अत्यंत जीर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १७८२ = १७२५ ई०, लिपिकाल—सं० १८५८ = १८०१ ई०, प्राप्तिस्थान—श्रीकृष्ण बिहारी मिश्र, माडलहाउस, लखनऊ ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ जैमिनि लिख्यते ॥ दोहा ॥ गज नायक गिरि पति गवरि सुमरि करौं कर जोरि । हरि गुरु गन बानी कहु विमल करहु बुधि

मारि ॥ १ ॥ चौ० प्रथमहिं प्रनवौं पुरुप पुराना । आदि मध्य दुर्गम अवसाना ॥ निर्गुण सगुन जानि नहिं जाई । भूप नरेप जासु कछु भाई ॥ ब्रह्मादिक ज्यहि पोजत रहहीं । सुमति पुरांण जासु गुण कहहीं ॥ महा प्रलय मह रहे निदाना । जाकर अंतण कहु न जाना ॥

अंत—चौ० जयमिनि कथा जाहि मन भावा । सो जनु धरा प्रद छिण लावा ॥ तव राजा जयमिनि ते वोला । नाथ कृपा तव भयों अडोला ॥ सुनि मुनि जन्म सफल भा मोरा । जवहिं दरस मुनि पायों तोरा ॥ जयमिनि जन्मे जैसे कहे । गजपुर राम युधिष्ठिर रहे ॥ पाचौ पांडव कुंति समेता । सेय चरण हरि के अति हेता ॥ विद्या पर पुर सो तम दासा । राम भक्ति कै उपजी आसा ॥ जो कोई सुनै राम गुण ग्रामा । तिन कह करौ दंड परनामा ॥ सुकृती जो संस्कृत वपानै । भापा करै जो काऊ जानै ॥ जय मुनि कथा संस्कृत रही । सो भापा पुर सोतम कही ॥ मै अव निज गुरु के परसादा । राम नाम कर पायो स्वादा ॥ चरण कमल प्रसाद मैं पाऊ । हरि गुण छांडि औरि नहिं गाऊं ॥ दो० ॥ पुर सोतम जण भिक्षुक टाला श्री भगवान । जन्म जन्म हरि सेवक यह वरदान न आन ॥ १ ॥ इति श्री महाभारते अस्वमेध के पर्वनि राजा जग्य संपूर्ण वरणंन नाम पट पाचसमोऽध्यायः ४६ इति श्री जय मुनि कथा समाप्तम् सवत् १८५२ चैत्र मासे कृश्न चतुर्थी चद्र वासरे लेप-नींथीं पितवर भाट अस्थान विरनाउ ॥

**संख्या ३६४** सुंदरी तिलक, रचयिता—पुरुपोत्तम शुक्ल (काशी), कागज—देशी, पत्र—५८, आकार—८ × ६ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)— २२, परिमाण (अनुष्टुप्)—९१७, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १९२६ वि०, लिपि-काल—स० १९३० वि०, प्राप्तिस्थान—श्री ओंकारनाथ टडन, तालुकेदार, डाकघर—सीतापुर ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ श्री आनद कद नद नद नायनम सवैया ॥ छहरै सिर पै छवि मोर पपा उनकी नथ के मुकता लहरैं ॥ फहरै पियरो पट वेनी इतै उनकी चुनरी के झवा झहरैं ॥ रस रंग भिरे अभिरे हैं तमाल दोऊ रस प्याल चहैं लहरैं ॥ नित ऐसे सनेह सों राधिका स्याम हमारे हिये में सदा ठहरैं ॥ १ ॥ सराहैं सुरा सुर सिद्धि समाज जिन्है लखि लाजत है रति मारमहा । मुद मगल सग लसै विलसै भव भार निवारन वार विराजै ॥ त्रिलोक निकाई के ओक सुदेव मनो भवरूप अपार । सदा दुलही वृपभान सुता दिन दूलह श्री ब्रजराज कुमार ॥

अत—मानुप होहुं तौ वहीं रसखान वसौं मिलि गोकुल गोप गुवारन । जो पसु होहुं तौ कहा वस मेरो चरौं नित नद की धेनु मझारन । पाहन होंहुं तौ वही गिरि को जो कियो ब्रज छत्र पुरदर धारन । जो खग हों तौ वसेरो करौ वही कालिंदी कूल कदंव के डारन ॥ इति श्री राधा कृष्णायनमः संग्रहीत पुरुपोत्तम शुक्ल सवत १९२६ वि० ॥

विपय—वहुत से कवियों की कविताओं का सग्रह ।

**संख्या ३६५.** सतसैया टीका, रचयिता—राधाकृष्ण, कागज—देशी, पत्र—२०८, आकार—१० × ४ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—३७४९,

मंडित, रूप—जीर्ण शीर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८७७ वि०, प्राप्ति स्थान—श्री शंकर प्रसाद जी अवस्थी, ग्राम—ओदरा, जिला—सीतापुर ।

[ आरंभ के ८ पृष्ठ नहीं हैं ]

आदि—दोहा ॥ सोवति लखि मन मानु धरि ढिग सोयो प्यो आइ । रही सुपन की मिलनि मिलि पिय हिय सो लिपटाइ । टीका । यह नायका प्रौढ़ा मानवती है सोई है । नाइक ढिग आइ सोयो सो सपने की मिलनी को मिसु करि लपटाइ गई । नायकहू राख्यो सो सखी सखी कहति है ॥ कवित्त ॥ मानु किये तिय माने न क्योंहूं आली रही बहु भांति मनाइकै ॥ सोइ गई रिस ही चित में धरि सोइ गयो ढिग मोहन आइकै । प्रेमहू में सरसायो रसे कहवे न बने जो रही छवि छाइकै आलसयु सपने के सुभाय रही पिय के हिय सों लपटाइकै ।

अंत—दोहा ॥ सबै हंसत करतार दै नागर ताके नाउँ ॥ गयो गरब गुन रूप को बसे गंवैके गाउं ॥ टीका ॥ यह अन्योक्ति परस्ताविक कवि की उक्ति ॥ कवित्त ॥ जो समुझे रस रीति के भेदहि अंजु सुने रस रीति उचारे ॥ ग्राम की अंजु करे चरचा जह मूर तके हित सों पसु पारे । नागर ताई को नाउ सुने सब दै करतार हँसी किलकारी ॥ भूरि गुमान गहे गुन रूप को बासु भयो सब गांव गंवारे ॥ ७०० ॥ दोहा ॥ कुसल कुराज प्रजानि को क्यों न करै दुख द्वंद । अधिक अंधेरो जग करति मिलि मावस रवि चंद ॥ ( इसका कवित्त नहीं है ) ॥ संपूर्ण है इति श्री सतसैया बिहारी कृत दोहा का राधा कृष्ण कवि कृत टीका समाप्तः मिती कार्तिक कृष्ण चतुर्दसी संवत १८७७ लिखत राम बकस तिवारी ॥

विषय—बिहारी सतसई के दोहों पर टीका कवित्तों में है ॥

संख्या ३६६ राघवचेतावनी प्रश्न, रचयिता—राघव, कागज—देशी, पत्र—१२ आकार—५×४ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२१० पूर्ण रूप—प्राचीन, गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८७४ = १८१७ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री रामपाल सिंह, ग्राम—मधुआ खेड़, डाकघर—महमूदाबाद, जिला—सीतापुर ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ राघव चेतावनी प्रश्न लिख्यते ॥ श्री गुरु इष्ट देव सुमिरि के इस दैया भूमि मो कहै तीन परीक्षा मो ले दैया चित परै तौन आचार्य पंगति परीक्षा सत्य मिलैगी शुभ श्री शिवायनमः ॥

| चित चिंता की परीक्षा | उधार दवे की परीक्षा |
| --- | --- |
| ( १ ) बड राज को पूछे | ( १ ) अत्रि रिषि को पूंछे |
| ( २ ) नर नाहन का पूछे | ( २ ) अगस्त रिषि को पूंछे |
| ( ३ ) भगीरथ का पूछे | ( ३ ) प्रहलाद को पूछे |
| ( ४ ) स्वाम कार्तिक को पूछे | ( ४ ) बलिराज को पूछे |
| ( ५ ) राजा सगर को पूछे | ( ५ ) श्री भगवान को पूछे |
| ( ६ ) नर मोचन को पूछा | ( ६ ) मरीच का पूछे |
| ( ७ ) चित्रांगद का पूछे | ( ७ ) चमिन्द्र को पूछे |

कह कहीं ठैया । जेहनि गेहनि गोरस चोरी को राति करैं उतपात कन्हैया ॥ ७२ ॥ जो कोट लौंदगी सीख्यौ चहै ओ तिपै नंद नंदन सो मन भायो मानत है बरज्यौ नहिं काहू को आप करैं सब काम अटायो ॥ पाति है मानी कहा जसुदा रघुनाथ की सौं हमैं साच सुनायो । कल्ल परों की तो बात कहा चली आजु ही गोरस लूटि कै ल्यायो ॥ ७३ ।

अत—मेरे लिये इन गेह को गाँव को मान्यो नहीं सह्यौ बैर घनेरो । मेरे मनोरथ के सिध को रघुनाथ उपाइ कियौं बहुतेरो ॥ औरट आगें कहालौं कहौं पर पृतिक अक्ष प्रतक्ष हो हेरो । गोदि भर्यौ अपने अँग को अँग में तिनके अंग को रँग फेरयौ ॥दोहा॥ भक्ति भाव गोपीन को, ऊधो को समुझाइ । बसो धाम मथुरा कियो, नंद नंदन सुष पाइ ॥ इति श्री कासी वासी रघुनाथ दास कृत बाल गोपाल चरित्र संपूर्ण सुभ मस्तु ॥ संवत् १८४१ ॥ ज्ये० शु० १५ गुरौ लेपनी ये कास्यों मध्ये चौबे बाल कृष्ण जो काहू पटै सुनै ताको नमस्कार असीस ॥

विषय—श्री कृष्ण की बाल्यावस्थाकी लीलाएँ ।

**संख्या ३६६ बी.** काव्यकलाधर, रचयिता—रघुनाथ बंदीजन (बनारस), कागज—देशी, पत्र—९२, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—३८, परिमाण (अनुष्टुप्)—२६८५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८०२ = १७४५ ई०, लिपिकाल—१९१० = १८५३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री गंगाचरण भट्ट, ग्राम—परसहटा, डाकघर—मैंगलगंज, जिला—सीतापुर ।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ काव्य कलाधर रघुनाथ बंदीजन कृत लिख्यते ॥ दो० ॥ विघन हरन दुरमति दरन करन सकल कल्यान । शिव सुत श्री गणनाथ को सब सुषदायक ध्यान ॥ सुफल होत मन कामना मिटत विघन के दुद गुन सरसत बरषत हरष सुमिरत लाल मुकुद ॥ २ ॥ कवित्त ॥ अर्थ धर्म काम मोक्ष कहैं कवि रघुनाथ चारिहू पदारथ सहज ही में लहिये । रिद्धि सिद्धि बुद्धि की बिरिद्ध होत दिन दिन विद्या और बल वेद साजे तो चहिये । संपति बढ़त जग कीरति पढ़त भुप पानिप चढ़त चारु मोद महा गहिये । नरिन के सुत की बिसाती है न कछू जहा गुरु के चरन की सरन जाय रहिये ॥

अंत—सोदाहत लछन ॥ सकुच हिये गुर लोग की । दरसन चाहे चित्त ॥ प्रीति भाँति संग बरनिये भाव सो मोटा इत्त ॥ चेरी ह्वै तेरी रहौंगी सदा अरु तो संग खोज के ऊपर लेषौं ॥ तेरी कही मैं करूगी सदा अरु तापर का रहिये अवरेषौं ॥ जातु रह्यो न सुन्यो जबसों रघुनाथ हो पच के ग्रामन मेषौं ॥ ताते उपाय कछू करिये हरि मेरी गली हरि आवैं मै देषौं ॥ इति श्री कवि रघुनाथ बंदीजन काशी वाशी विरचिते काव्य कलाधरे विभाव अनुभाव संचारी अस्थाई नवोरस बरनन नाम पच दशमो मयूष लिपतं रामवली पाठक दीनदार नगर संवत् १९१० चैत्र शुक्ल नौमी ॥ श्री राम जी सदा सहाय ॥

विषय—नायक नायिका भेद ।

**संख्या ३६६ सी.** काव्य कलाधर, रचयिता—रघुनाथ बंदीजन (काशी), कागज—देशी, पत्र—९०, आकार—१० × ६ इंच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—४०, परिमाण (अनुष्टुप्)—२७००, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं०

१८०२ वि० लिपिकाल—सं० १९१६ वि०, प्राप्तिस्थान—श्री त्रिभुवन नाथ जी अवस्थी, ग्राम—मौरेरा, ज़िला—सीतापुर।

आदि अंत २६६ वी के समान।

पुष्पिका इस प्रकार है:—इति श्री कवि रघुनाथ बंदीजन काशी वासी विरचिते काव्य कलाधर विभाव अनुभाव संचारी स्थाई भेदा रस वर्णन समाप्तं लिपतं रामनाथ तिवारी संवत् १९१६कार सुदी १० बुधवासरे।

संख्या २६६ डी काव्य कलाधर, रचयिता—रघुनाथ बंदीजन (काशी), कागज—देशी, पत्र—६२, आकार—१२ × ८, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) —४४, परिमाण (अनुष्टुप्)—२८०६, पूर्ण, रूप—प्राचीन पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८०२ वि०, लिपिकाल—सं० १९११ वि०, प्राप्तिस्थान—श्री मोहरसिंह, ग्राम—मजडू पुर डाकघर—महमूदाबाद, ज़िला—सीतापुर।

आदि-अंत—२६९ बी के समान।

पुष्पिका—इति श्री कवि रघुनाथ बंदीजन काशीवासी विरचिते काव्य कलाधरे विभाव अनुभाव संचारी अस्थाई भवो रस बरननम् नाम पंचदशमो मयूपः॥ संवत १९११ लिपतं देवी दीन कायस्त मरौरा निवासी॥

संख्या २७० ए मानस दीपिका, रचयिता—रघुनाथ दास (अयोध्या), कागज—देशी, पत्र—५२, आकार—१२ × ६ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२०, परिमाण (अनुष्टुप्)—१३००, पूर्ण रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि-नागरी, लिपिकाल—सं० १९३० = १८७३, प्राप्तिस्थान—श्री जयराम सिंह, ग्राम—महमूदाबाद, तहसील बिसवाँ, ज़िला—सीतापुर।

आदि—श्री गणेशायनमः॥ अथ मानस दीपिका लिष्यते॥ मानस दीपिका॥ श्री गणेशायनमः॥ दो०॥ गजपति सिव पति गौरि पति गौरि प्रभा पति पाय॥ वंदौ वंदन जगत के चंदन लौं सुखदाय॥ दुरित दोष दूषन दलन जासु नाम भव सेतु। ताहि सुमिरि टीका रचित काशिराज गुरु हेतु॥ १॥ या सभा में विचार भयो पंडित अरु कविन सों श्री गोसाईं जी राम कृत रामायण ग्रंथ बहुत विख्यात है अरु याको तिलक बहुत महात्मों ने किया है॥ बाबा राम चरन दास अयोध्या निवासी। संत सिंह जी कार्डार ॥ राजा गोपाल सरन सिंह बकार अरु स्वामी जी महाराज वर्तमान काशी के निज गुरु श्री विद्यारण्य तीर्थ स्वामी जी के नाम से रामायण परिचर्या बनाया सो अति संक्षेप मे सब को ज्ञान नहीं होत ताकी भाषा विस्तार किमो जाय अरु प्रथम उपोद्घात मैं रामायण का ह्रै प्रकार को संदेह वर्णन कियो चाहिये एक सत्यता में दूसरो प्रसंग के भेद मों एक सत्यता पूर्वक बुध मों जाय अरु स्मृति श्रुति ग्रंथांतर का प्रमान न लिख्यो जाय हेतु लिखा ग्रंथ को सब कोऊ देखिगा यातें श्री गोसाईं जी के ग्रंथन को प्रमान दियो जाय।

अंत—याको बंध—ब्रह्म पास मंत्रन अरु पाता हरै पाप कहे बेद पुराना।
त्रिष्टुम ५४—भव भव विभव पराभव कारिणि।

अत—वार्ता छठे प्रकाश में कोष अंग करके विषम पदन को मुख्य अर्थ उद्धार कियो सप्तम प्रकाश में विश्राम अंग करके नाटक रीति भाव प्रधान से रामायण जू कथा भाग ते सगुण प्रति पादक औ अंतर आसय तें परमारथ पक्ष मत्यत्व प्रति पादक यह निरूपण कियौ औ प्रसग के भेद में देवतन को अभेद जनाय के अनत शक्ति प्रभु में सब अविरुद्ध जानो चाहिये और कलयुग व्यवस्था इत्यादि सम दरसायो और प्रथम लिख आये तो मुख्य अर्थ है सो यही अक्षरन सों ज्ञात है और जो शका करत है यह जो सप्तम अंग लिख आये याते प्रगट बोध होइगो। येतहु में जो शका करै तहा प्रमाण ॥ चौ० ॥ एतहु पर जो करै शकामोहिते अधिक ते जड़ मति रंका ॥ इति ॥ दो०॥ करि प्रसंग के अंग ते हरि यश हेतु जनाय। यथा ॥ भानु समता लिपैं खद्योतो गति जाय ॥ रामायण सरसिज सरिस चहियतु भानु प्रकाश। यह प्रसंग खद्योत इव किमि करि सकत विकाश ॥ रामायण के अर्थ को को समर्थ मतिवत यथा सिंधु पग चोच भरि ताही लहत नहिं अत ॥ को तुलसी भाषा कवन कौन वेद को सार। कौन कोष तिहि तिलक को चाही करत गवार ॥ मत्सर मद माया मदन मारे मान मरोर। रामायण जाने कहा परधन पर तिय चोर ॥ कवि कोविद रघुवर भगत मागन मान सुजान। की सन सिंधु गंभीरता मदिर गिरि पहिचान। मानस पारावार को पार तार को जान। मदिर गिर बूड़त जहा मम मति की परमान अष्टादश पठ सहिता या मल तंत्र विचार धर्म नीति श्रुति सागरहिं तुलसी कृत विस्तार ॥ इति श्री रघुनाथ दास कृत मानस दीपका टीकाया विश्राम अंग सप्तम ७ प्रकासः सवत १६३० कार्तिक शुक्ला एकादशी शनिवासर ॥

विषय—शरीर को रामायण और शरीर से सबध रखने वाले काम क्रोध मोह लाभ अहकार ज्ञान वैराग्य मन आदि राम रावण कुभकर्ण मेघनाद आदि मानकर रामायण का नाटक वर्णन किया है ॥

**संख्या ३७० डी.** भक्तमाल महात्म, रचयिता—रघुनाथदास जी रामस्नेह (तुलसीवाडा अयोध्या), कागज—आधुनिक, पत्र—८, आकार—१२ × ८ इच, पक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—१७६, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल-लिपिकाल—सं० १९१४=१८५७ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री प्रभुदयाल अवस्थी, ग्राम—मुंशीगज, डाकघर—मलीहाबाद, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशाय नम. ॥ अथ श्री भक्ति माल को महात्म लिख्यते ॥ दोहा ॥ श्री श्री पति निज मुष कहे भक्तन के गुन गाई। दुर्वासा प्रति जगक्त में रह्यो सुजसु सोइ छाइ ॥ १ ॥ मै जन के आधीन हौं सुनु दुर वासा वात। साधुन उर माहि। मोविन अपरन जानते हमहू तिन विन नाहिं ॥ ३ ॥ येक सत महिमा अधिक को कहि पावै पार। ऊव नाभ भला रची ताहि सुनहु उरधारि ॥ ४ ॥ चौपाई ॥ माला भक्तन की सुखदाई। रचीनारायन दास सो हाई ॥ लागी स्यामहि बहुत पियारी। गोविन्ददास कंठ निजुधारी ॥ भक्ति माल जो सुनै सुनावै। सो रघुनदन का अति भावै ॥ अच्युत कुल जाकी मति रागी। भक्त सुकृत सो होत विभागी ॥ भक्ति माल जो पोथी पावै। ताकी सकल अविद्या जावै तेहिपर एक सुनहू इतिहासा, द्वीज यक रहै नर्वदा पासा ॥

अंत—दो० वकता जो मुष ते कहै श्रोता माने सोई। तव पावै रस कथा को नाहित

सुप नहि होइ ॥ १ ॥ हरि हर जन गुनगा सुने जो जन नर तनु पाइ । ते नर पसु समान हैं वृथा धरी नर काइ ॥ १ ॥ हरि हर जन गुन कहत में विघन के जो कोइ । कहे संत रघुनाथ तेहि हुइै न्याकंधर होइ ॥ १ ॥ बाल बिरध नर नारि जो सुनै कथा मनु लाइ । इहां रहै आनन्द मैं सोहम जमपुर जाइ ॥ १ ॥ श्री गुरु वंशी दास के चरण कमल धरि माथ । भक्त महात्म की करी चौपाई रघुनाथ ॥ दोहा ॥ भक्ति भाव का ॥ हरि प्रापति की आस तौं हरि जन के गुन गाइ । मातह सुहृद सूखे बीज ज्यों जन्म जन्म पछिताइ ॥ १ ॥ भक्ति दास संग्रह करै कथन भजन मनमोद । प्रभु को प्यारो पुत्र ज्यों बैठे प्रभु की गोद ॥ १ ॥ इति श्री भक्त माल महात्म संपूर्ण ॥ संवत ॥ १९१३ ॥ लिख्यते रघुनाथ दास रामसनेही जो बांचै सुनै ता को सीता राम ॥ श्री सीता राम ॥ राम राम ॥ राम ॥

विषय—नाभादास कृत भक्तमाल महात्म वर्णन प्रथम पुस्तक का महात्म पृष्ठ १ एक द्विज सुमर प्रभ का इतिहास जो नर्मदा जी के तट पर रहता था उसका वर्णन है । यह विप्र द्वारिका से वापस आकर मथुरा में रहा । वहां अग्रदास नाभा जी रहते थे । उसस्थान पर गोविन्द दास माला करते थे वहां पर उस ब्राह्मण ने उनसे भक्त माल पढ़ा बड़ोपर अपने स्थान को चला मार्ग में एक भील ने उससे मार कर पोथी छीन ली । पोथी के प्रताप से उसे ज्ञान हुआ तब छोड़ि व भाभी वह भील दुःखी होकर भक्तमाल वाणी के उपदेशानुसार उस मृत ब्राह्मण की खोज को आकर और उससे भक्त माल सुना कर जीवित करता है इस प्रकार इसमें भक्त माल की महिमा ( महात्म्य ) आदि का वर्णन है ।

संख्या २७१ ए. आनंदाम्बुनिधि, रचयिता—राजा रघुराज सिंह ( रीवाँ ) कागज—साधारण, पत्र—१९९, आकार—११ × ६½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४११८४, पूर्ण रूप—जीर्ण शीर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, रचना काल—सं० १९११ = १८५४ ई०, लिपिकाल—सं० १९१८ = १८६१ ई०, प्राप्तिस्थान—राजा अवधेश सिंह रईस तालुकेदार ( रमेश पुस्तकालय ), डाकघर—कालाकांकर, जिला—प्रतापगढ़ ।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ सिद्धि श्री महाराजाधिराज श्री महाराजा श्री राजा बहादुर श्री कृष्ण चंद्र कृपा पात्राधिकारी रघुराजसिंह जू देव कृत आनंदाम्बु निधि लिख्यते ॥ सोरठा ॥ जय हरि पद भर विंद मकरन्द आनन्द कर । भ्रमत सुजस मकरंद, कुमति कृतता ताप हर ॥ १० ॥ छंद—श्री नव मंगल कमल पद मन कमल जगत के । सीयो स्वाद विधि संभु पंच मुनि लोप भुवन के ॥ भ्रमत पाल भव सिंधु पोत सेवहि सुर मुनि गावैं । जाकी सेवा छांडि मनुज मुक्ति न पावैं ॥ कुकि कुमति अमरान सरन भक्ति मान सुर मद रत । अनाम छरन आनद हरन पंडी श्री यदुबर चरन ॥ दोहा—तजि सुर दुर्लभ संपदा पितु मातन धरि सीस । जिन कीन्हों बन को गमन जयति राम जगदीस ॥

मध्य—भागवत दशम स्कंध, पूर्वार्द्ध, पृष्ठ १०४ व १०५ नीचे का बनाय सीस रोक भरि स्वांग किया सुनिये अधर बिंब कंरम भरो दै गात । बैन जलधार बहि उर लगि आय हात कुंकुम को पंक करि तन ताप ने सुभात ॥ जली विरह ज्वाल उठी नील मन भस्म पसरी अवनि पग नख दुख अधिकात । भाभो कही नहीं माई मग ह ममाय आपे प्यारे

को विहाय नाहिं अनत चलत जात ॥ १ ॥ सुधारस साने सदा वचन बखाने जिन तिनके बदन सुनि निकसी कटुक बानि । करतीं विचार प्रान प्यारो नंद को कुमार जाही के लिये ही हाय छोड़ि दीनी कुल कानि । रघुराज सो तो मन सखिन समाज मध्य धन की न लाज कीन्हीं उर निठुराई आनि । तिनके तकत ताते तरनि तनूजा नीर त्यागिहैं तुरहि तन तीखन तपहिं तानि ॥ २ ॥ दोहा—भीजि दृगन गदगद गरो पुनि कछु उर धरि धीर । गोप सुता अनुराग भरि बोली गिरा गभीर ॥ गोप्य उक्ति. कवित्त सवैया कोमल अबुज आननसों अस बैन कठोर पुलै यहि कालन । छोड़ि सबै कुल कानि गहे हम रावरे के पद कंज रसा-लन ॥ स्वामि हूँ सेवक की रूख राखत तू कस त्यागत नंद के लालन । बेनु बजाय बोलाय छली अब देत दगा सिगरी ब्रज बालन ॥ ३ ॥

अंत—द्वादश स्कंध, पृष्ठ ८६ पितु बिसुनाथ चरन सुख गाथा । बरनहु हाथ जोरि धरि माथा ॥ जिनके चरनन रही सदाहीं । मही महीप मुकुट मनि छाहीं ॥ कवि कोविद कल्प-पद्रुम जोई । सज्जन सरसिज सविता सोई ॥ धरनी में ध्रुव धर्म अधारा । नीति निपुन धर्मज्ञ उदारा ॥ ज्ञान विज्ञान वार निधि सांचो । रघुवर चरन कमल रति राँचो ॥ दानन दारि दवन को पावक । विरचक उक्ति जुक्ति सर नावक ॥ हंस सरिस पालक परिवारा । अधरम उरग हेत धुनि धारा ॥ सुहृद कुमुद-गन ससि सुख दायन । सरित द्वैत मन सैल सुहावन ॥ रघुपति रस रतनन को आकर । जन अज्ञान तम हरन दिवाकर ॥ सुभगत जल चर जल विधि भारी । दातन तरु कानन सुख कारी ॥ सूर पुरुष गिरि मध्य सुमेरा । सील विहँग को थान बसेरा ॥ कीर्ति चन्द्रिका चारु चद्रमा । दुर्त विघातक करन भद्रमा ॥ एक मुख मैं किमि कहि सकौं । पितु बिसनाथ प्रभाउ । जासु कृपा ते सोहु सम, रच्यो ग्रंथ भरि चाउ ॥ सुद्ध असुद्ध भयो जो होई । सुमति सुधारि लेहु सब कोई ॥

× × × ×

जय रघुपति जदुपति जयति, रघुनंद जदुराज । सो मन आपने बस करहु, विनै करत रघुराज ॥ इति सिद्धि श्री मन्महाराजाधिराज श्री बाँधवेश विस्वनाथ सिंहात्मज सिद्धि श्री मन्महाराजाधिराज राजा बहादुर श्री कृष्ण चन्द्र कृपा पात्राधिकारी रघुराज सिंह कृते आनन्दाम्बुनिधौ द्वादस अस्कंधे त्रयोदसस्तरंग. ॥ १३ ॥ समाप्त । सुभमस्तु ॥

विषय—भागवत के बारहों स्कंधों की कथा जिसमें बीच बीच में हरिवंश, महा-भारत आदि के भी आख्यान जोड़े गए हैं । यह १९९८ पृष्ठों का विशाल ग्रंथ है ।

मंगलाचरण, कृष्णरामादि स्तुति, संत वंदना, कुछ संतों की कथा राम प्रपन्न का रीवाँ नगर आगमन, रामानुज का रीवाँ नगर आगमन तथा रघुराज को दीक्षा देना । "रीवाँ नगर नरेस प्रभु, नाम जासु बिसनाथ । सो चाहत दरसन करन, चलि तहँ करिय सनाथ ॥ सुनि रघुवर प्रपन्न के बैना, आयसु दियो नाथ मुद बैना ॥ नृपति नगर गमनहुँ मैं नाहीं, पै नृप प्रेम सोच मन माहीं ॥ रीवाँ नगर विसेषि सिधैहों, भक्त भूप को दरसन देहों ॥ अस कहि कर दाया मम नाथा, आय सबन दीन्हों मुद गाथा घर हरि मदर लछिमन बागा बसे तहा श्रुत हरि अनुरागा ॥ पित गम जाइ दरस तहँ लीन्हे, मम हित विनय वचन कहि

दीन्हे प्रभु प्रसन्न है यह सुभबानी । तुव सुत कहँ यहि मत मत ग्रामी ॥ विधि पूर्वक पक्ष ज्ञित करिहौं । है हरिमेव मोद उर भरिहौं ॥ संवत् अष्टादश सते अष्टानवहि को साल । कातिक सित एकादशी दिय मोहिं मंत्र रसाल ॥

ग्रंथकार के गुरु प्रयाण का समय —रुद्र पद ससि संवतै माधव मास अमुंठ । अक्षय तृतीया को गये, श्रीहरि गुरु वैकुंठ ॥

ग्रंथकार वंश परिचय :—ग्यारह सै तुरित मे ब्रह्म ते मम बंस । सो विस्तृत बंसा वली मैं कवि कियो प्रसंस ॥ मैं संक्षेप कहि कहत हो प्रत मंगल हेत । जिनके पुण्य प्रताप से पायो मोद निकेत ॥ बीरध्वज व्याघ्र करन सोहाग देव संगराम सिंह भा विश्वास दव जानिये सोमक बनीक देव बलदेव दल कैंद्र मलकन्न कुमार बरियार मानिये ॥ सिंह देव अँगोदेव नरहरि भैद दव त्यौ साकि बाहन थिर सिंह देव गानिये । बीरभान रामसिंह वीर छन्द्र विक्रम जू अमर अनूप भावसिंह को बखानिये ॥ दोहा—भावसिंह महाराजके अनुरुधसिंह सुजान । श्री अनुरुध महाराज के श्री अवधूत महान ॥ महाराज अवधूत के श्री अजीत बल धाम । श्री अजीत महाराज के श्री जयसिंह सुजान ॥ भइराजो जेहिधर्म को भयसीं पुजा महान । जेहि गनमत गोविंद पुर गंग लियो भगवान ॥ महाराज जयसिंह के धर्म ज्ञान जग धाम । महाराज नृप मुकुट मनि विश्वनाथ अद्धमान ॥

× × × ×

ग्रंथ कर्ता के पिता के ग्रंथों की सूची :—राम सुजस पावन मन भाये । पै ते सुन्दर ग्रंथ बनाये ॥ विनै माल आनंद रामायन । गीतावली नाटकी पावन ॥ कृष्णावली सुभारग टीका । सांत सतक कृष्णाष्टिक नीका ॥ श्री रघुनंदन गीत सुभासा । ताथ प्रकासहु ब्यंग प्रकासा ॥ ग्रंथ विश्व भोजनहु प्रकासा । वैदिक विश्वनाथ परकासा ॥ धर्म शास्त्र अरु बीजक तिलकै, राजनीति हूँ विरच्या भलकै ॥ हनुमत पैंतीसी रच्यो और विचार सुधार । धनु विद्या आराम विधि सालग्रोत्र सुपन्सार ॥ नारद परम प्रबोध विधि ये ते भाषा ग्रंथ । विरचि बनाये पहुमि पर के सिगर सत पंथ ॥ ये ते ग्रंथ संसकृत जानो । प्रथम सर्व सिद्धांत बखानो ॥ राधावल्लभ भाष्य सुहाई, रामाष्टिक विरच्यो सुपदाई ॥ अति सुंदर संगीत रघुनंदन नाटकहु आनँद रघुनंदन ॥ रामायन अरुपात्म हितलेकै, तिलक वाल्मीकी किय भल कै ॥ तिलक भागवत को अति भारी, विरच्यो बरनत जिन्ह बिहारी ॥

× × × ×

"सोलहस ठै पेंतालीस संवत् कातिक मास ।" महाभागवत जनक मम जो मम जनक सुजान । जिनक चरन प्रताप बल ग्रंथहि कह्यो बखानि ॥

---

ग्रंथ के निर्माण में सहायता देनेव लो की कृतज्ञता प्रगट करना और उनके नामादि का निर्देश :—दक्षिन आदवादि के बासी । अति सुसील सुंदर मति रासी ॥ जिनका नाम अनंता चारी । तिनके पुत्र नृसिंह चारी ॥ रंगाचारज पुत्र हैं तिनके । सील सुभाव अनूपम जिनके न्याय वेदान्त व्याकरण आदिक । मक्स साख व्याता मरजादिक ॥ अति पंडावतार

परकाला। तिनके पुत्र सुबुद्धि विशाला॥ करि दाया रीवा पगु धारे। भये सहायक आय हमारे॥ मोहनार्ज के शिष्य महाना। रामचन्द्र पादार्ज सुजाना॥ तासु शिष्य श्री अवध निवासा। नाम तासु रामानुज दासा॥ दो० :—रतन सिंहासन के विमल, सोई महंत परवीन। रामायन अरु भागवत, मोहि पढ़ाय जो दीन॥ वेदान्त शास्त्र के ज्ञाता। शील सुभाउ प्रभाउ विख्याता॥ तेऊ कृपा करि भये सहायक। मोको अति आनंद के दायक॥ जिंदा राम नाम जिन केरो। सकल प्रधान प्रधान निवेरो॥ ठाकुर सम पुत्र भो तिनको। रामनाथ नंदन भो जिनको॥ राम भक्ति सुभ बुद्धि उदारा। करत सकल रस काव्य अपारा॥ मेरे पितु को तीजो मंत्री। विद्यमान है धर्म निजत्री॥

लेखक परिचय :—है ताको नंदन हनुमाना। सोई लिख्यो यह ग्रंथ महाना॥

ग्रंथ निर्माण काल :—संवत औनइस से ग्यारह को साला। पूस मास गुरुवार विसाला॥ कृष्ण पक्ष दसमी सुखदाई। धन की जय सक्रांतिहु आई॥ आनंदाम्बु निधिहि सुभ ग्रंथा। जो सतत संतन मत पथा॥ तब यह ग्रंथ समापति भयऊ। मन वाँछित पूरन है गयऊ॥

ग्रंथ निर्माण का स्थान :—भयो समाप्त ग्रंथ बड़ भागा। बैठे सुभथल लछिमन बागा॥

ग्रंथ वर्द्धन कथन :—हरि वंसहु अरु भारत आदी। औरहु बहु पुरान मरजादी॥ गर्भ संहिता अग्दिक केरी। कथा रची जो जो मति मेरी॥ कहुँ कहुँ तेहि संबंध विचारी। सुनहु सुमति यह विनय हमारी॥ मैं अति करिके मनहि ढिठाई। जो कछु बन्यो सो दीयो बनाई॥ बस अस मन में अहै भरोसू। हरि जस गन कोउ करी न रोसू॥ ग्रंथ पढ़ने वालों को अनुवादक का प्रणाम कथन।

—इति—

**संख्या ३७१ बी.** रामस्वयंवर, रचयिता—रघुराज सिंह, कागज—आधुनिक, पत्र—४८०, आकार—१० × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—४२, परिमाण (अनुष्टुप्)—१४४००, पूर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९३४ = १८७७ ई०, लिपिकाल—सं० १९५० = १८९३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री शिवदयाल, ग्राम—रफारा, डाकघर—ईसानगर, जिला—खीरी।

आदि—श्री॥ अथ राम स्वयंवर लिख्यते॥ श्री गणेशायनम॥ दोहा॥ परते पर कारणहुँ कर कारण पुरुष प्रधान। पर विभूति पर विभव प्रभु जय यदु पति भगवान॥ जग सिरजत पालन हरत जाकी भृकुटि विलास। वसत अचंचल जेहि रमा जय जय रमा निवास॥ सुर गण नर गण मुनिनगण हरत विघन गण जोय। एक रदन शुभ सदन जय मदन कदन सुत सोय॥ कवित्त॥ तेरई भरोस भरो भव में न भीति भाऊं भाषि भाषि भूरि भाव रसना न हारती॥ भेद त्यों अभेद हाव भावहू कुभाव केते भावक सुबुद्धि यथा मति निरधारती॥ तेरिये भलाई ते कविताई भाई माई मति पाई कौन जापै ना निहारती॥ हारती न हिम्मत पसारती सु किम्मति संभारती सुसम्मति जे वदे तोहि भारती॥ सोरठा॥

इह दत शुकदेव व्यास सुवन वैराग्य बपु। जे जन कृत तुव सेवतिनहि परागत भव न भव ॥ प्राचेतस बाल्मीक जगत सुकवि रवि आदि कवि, जगत काव्य जेहि लोक चतुरानन ते आदु लौं ॥ जय जय तुलसीदास रामायण जिन निर्मयो। जासु प्रभाव प्रकाश रसिक होत वांछित जपत ॥ कृष्ण चरित रस पूर मनो सुर कलि सूर कवि। जासु भनित रस मूर होत दूरि मुनि क्रूरता।

अंत—भयो राम मद् गर्भ अति चंचल बुधि कुसंग ॥ जो कछु होत भलो कबहुं सो प्रभाव सत संग ॥ चौ० ॥ मोहिं सम आनि परत जग माहीं। राम सरिस कृपाल कोउ नाहीं। मोहि सम अघी अपावन भुपते। राम स्वयंवर विरच्यो नृप ते सज्जन सुमति सुसील सुजाना छमहु मोर अपराध महाना ॥ कहीं सत्य करि राम दोहाई। रच्यो ग्रंथ केवल रघुराई। आनंद से बुधि ग्रंथ सोहावन। मी नृप रच्यो पतित के पावन। रसिका बली सु भक्ति विलासा औरहु ग्रंथ सुधर्म विलासा। संभु सतक जगदीश सतक वर सुभग सतक रघुपति धुनयाकर ॥ सुंदर सतक सतक धुनि गंगा। भीक्षा चलपति सतक प्रसंगा ॥ चित्रकूट महिमा अति भारी। त्यों रुकमिनि परिणय मन हारी ॥ पद्मावली रघुराज विलासा विनय पत्रिका विनय प्रकासा ॥ रुचिर राज रंजन सुर वानी। लघु बड़ अष्टक जौन बखानी ॥ जानहु नहिं मम रचित सुग्रामा निर्मोल्यो यदुवंस प्रधाना ॥ दो० ॥ पतित दीन मोहि जानि। अति पावन पतित कृपाल। मो रसना ते नाथ ही निरमे ग्रंथ रसाल ॥ सोरठा ॥ जय जय जय यदुनाथ सांचे नाथ अनाथ के। मोहि करि दियो सनाथ राखि माथ मई हाथ निज ॥ दो० ॥ राम स्वयंवर ग्रंथ को जो बांचै मति धाम। परसि चरण तिनको करत अब रघुराज प्रनाम ॥ इति श्री महाराजाधिराज श्री महाराजा बहादुर रघुराज सिंह जू देव कृत राम स्वयंवर समाप्त संवत १९५० वि० श्रावण कृष्ण पञ्चम्याम् ॥ श्री श्री श्री श्री श्री ॥

विषय—"रामस्वयंवर", अंत में कवि ने उन उन ग्रंथों के नाम लिखे हैं जिनकी सहायता से ग्रंथ रचा है।

संख्या ३७२ ए. विश्राममानस, रचयिता—रघुनाथदास ( अयोध्या ), कागज—देशी, पत्र—७, आकार—६ × ४ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१९६, पूर्ण, रूप—नवीन, गद्य और पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—१९३० वि., प्राप्तिस्थान—पं० राम चरण जी, ग्राम—मुहरापुर, डाकघर—महमूदाबाद, जिला—सीतापुर।

आदि—श्री गणेशाय नमः अथ मानस विश्राम लिख्यते ॥ विश्राम नाम धरयो ताको हेतु। दोहा। विषय ताप आकरा महं मन मरका जिमि चंग। यहि भू उपर विचार मग प्रेरक कर थिर अंग ॥ अथ रामायण के परमार्थ पक्ष की विचार ॥ दोहा ॥ रामायण द्रुम मोक्षफल गायत्री गड बीज राम सुरक्षा अंकुरित अंदमूल द्रुमबीज वेद अंग पर पुरुष श्री दशरथ तन बढ़ धारा। वाल्मीकजे वेद मा रामायण अवतार। कुंभज मुनि निज संहिता माहीं कह्यो अनूप। रामायण अरु वेद की भिन्न न जाना रूप। षट्मासा बरग्रंथ मैं कीन्हों बड़ विस्तार। वाल्मीक तुलसी भये कुलिस बीज निस्तार। वेद मूल द्रुम से चली कथा भूमि के द्वार। भवन ज्ञान तरंगिणी बाब अमल सुषमार ॥ वार्ता ॥ यानें गूढ़

अंत—प्रथम काल एकै रह्यो वहु विधि किमि ह्वै जाइ। जुग सूछम स्थूल सुत मुत एकै दरसाइ॥ आयगत अकन देखो एकै नवीन गिन जाइ दशा फिरि शून्य परेपो, डोल यन्त्र इति वेद जुग कालहि अतर खोल पितामह एक में कवहु जुगंतर। श्री स्वामी जी कपट ब्रह्मी प्रभु चार जुगुन के सतजुग ब्रह्मा चहु मुप चारो वेद रहे। त्रेता द्वापर विश्नु जीव आनंद लहे॥ रुद्र आइ कलि ह्वै कै चौदह भुवन दहे। जीव लहा विश्राम जहा अस भाव अहे॥ मुपते विनु साधन जे निर्मल ज्ञान चहै सो कलि के दोषन को नित मन लार गहै। गुण में कलि को रूप लोक विपरीति कहै। देव दया विन कैसे वेऊ गुणहि गहै। अव कलजुग आवा घट घट पातक छावा। कलि को प्रथम चरण जिन जानों द्वापर अघ कोहै चरण वपानों॥ प्रथमहि को तिसरो करि मानों चौथो दड पजावा झूठ पपड अकर्म अदाया। पाप चरण को चौवल खाया। चरण धर्म को एक वचाया। साई वीज वनावा। ज्ञान जोग जिव लेह पराने धरम करम के रूप हेराने॥ कलिके उर साधन कह राने। नामै पार लगावा॥ नाम प्रताप क्षेत जाग। जाके उर कलि को तम भागा॥ वादत देव चर्ण अनुराग॥ जासो यश श्रुति गावा। वहुत जन्म इत्यादि लिख आये जीव के जन्म नाही होत और चारि अवस्था में जन्म रूप भेद पाया जात है। लक्ष योनि जन्म परमित कियो सो संस्कार को काल को धर्मन को मुष्य जानवो साम आयो। दो०। मान युक्त मानस सुपद शका रहित उदार। वोध रहत निज मोह वस शका करत उदार। मानस मान अनेक युत मानी मनगम औहि मन साहस संकावली छमव साधु महि माहि। इति सप्त कांड शब्दावली सक्षेप सवत १९१० लिखत जै नायण मिश्र राजवाट वनारस जेष्ट दशहरा। शुभम्

विषय—रामायण के वहुत से पदों में जो शंका उत्पन्न हो जाती है उसका समाधान किया है।

**संख्या ३७३** वलभद्र प्रकाश, रचयिता—रामकवि ( जगदीशपुर ), कागज—देशी, पत्र—४०, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—४२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—९००, पूर्ण, रूप—गलित, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८९३ = १८३६ ई०, लिपिकाल—सं० १८९९ वि०, प्राप्तिस्थान—महाराजा प्रकाश सिंह जी, मल्लापुर, जिला—सीतापुर।

आदि—श्री गणेशायनम॥ अथ सर्व सग्रह लिष्यते॥ दोहा॥ कारन सव सुप दास के वारन वदन तुम्हार। विनती मन वहु ग्रंथ रचि करियो सुमति विहार॥ आयसु श्री वलिभद्र करि मल्लापुर आधीश। रैकवार कुलकलस सो नित राजत विस्वावीस॥ सर्व सग्रह सस्कृत भाषा भाषत राम छमि अपराध हमार यह कवि कोविद अभिराम॥ इतै वरनि प्रभु वश पुनि वहुरि राम कवि वंश। सर्वे संग्रह ग्रथ पुनि करहि मनीष प्रसंस॥ सकल वश वरनन कियो रैक वार को राम। श्री दल जीत प्रकास में जानत मति अभिराम॥ छमि अपराध हमार यह कवि कोविद अभिराम। रैकवार कुल कलस ह्वै राउ जो वर्त्तो सिंह भैरव हैं पानि छानि वहु धरा धरम की रीह तासु सुवन दल जीत भौ जग में अरि दल जीति। पृथ्वी को प्रति पाल करि जानत सव मै रीति॥ तासु सुवन वलिभद्र भौ वलिभद्रै अवतार गुण गण आलंकृत सकल जगत विदित सरदार॥ कवित्तु॥

सतोकमय पद ॥ तबहि कमठ मुनि जात कीस कुमि जात न जर पुर। तबहि राम गह भारि कमन बस होत न भर भर तबहिं रहे पग कोरि कोरि नहि बसत सुवन वन। तबहीं भरि सब कोरि कोरि भरि अनु मु कम कम ॥ तबहि समुन्न बल उठवत कमठ सूर तर कई भस्यो महा राव बलिभद्र न तब जब रिन करि दुप बर कस्यो ॥

अंत—तेहि के चार्य पास का अमृ कोक परकासु चल नाम पर्वत जान भागवत मत परवान। जो होत सूर्य प्रकास सो कोक कहि कवि बास। अलोक कहत सुजान रवि तेज रहि ससमान ॥ तेहि के मध्य बती पे इतसाह उच गनीस तिलमोह चाकत जान। भागवत मत परवान ॥ तिहि भाषि के नीह जाति सूर्यादि के की कांति पर अंत ध्रुव लौं जान लई जान किरनि न मान। सुसुमेर के चहुं ओर। सातेइ बारह कोटि जोजन सु कहि कवि कोटि तिलमोह चाकल जान। तेहि वेह ऊपर मान। चहुं दिसन मांह बखान। दिगु दिगाज कह जान यक रिप मसामस इंद पुष्कर द्वितीय अनंत पुनि चंद तीजे जान। बालिम चौथ बखान। अपराजिता कहि और। भागवत मत सिर मौर ॥ लोका चलै परवतहि के ऊपर हिम इस नाहि। तिहिके चार्य पास। भगवान विष्णु विलास ॥ है वया सहित सुजान सब लोक रहा मान ॥ दो० ॥ लोका लोक सु चलहिं पर बसहुं सब बुधिवान। जाताम्बरनि विशुद्ध गति है यहि सकल पुरान ॥ अंड मध्य गति सूर्य बखान सूप बखान देवा भूम्य धरंतर मान ॥ सूर्यो अंड मोल इमि जान मध्ये कोमसतु बुधमान ॥ पंच बिंसति अधिक सुजान ॥ श्री भागवते मत पर मान ॥ समइ सर्वमाम यह भन्यो। संस्कृत तै भाषा कन्यो श्लोक अंड मध्यगतः सूर्यो देवा भूम्यो सहन्तर सूर्योहि गोकयो मध्य कोम्य स्यु बिंसति। सूर्यमहि विर्मम्यते दिसन दोर्महीमिश वा स्वर्गीन वर्गो निरयार सौ बीसच सर्वसः इति श्री विविधि विधि भूपतावां रैकवार बंसावतंस मल्लापुराधीस सकल गुण गणालंकृत श्री महा राव बलिभद्र प्रकास सर्व संग्रह ग्रंथ राम कवि विरचितायां समाप्त शुभ मस्तु संवत १८९९ कार्तिक मासे शुक्ल पक्षे नवम्यां तिथौ शुक्रवारे महाराज-कुमार भैया भगवंतसिंह पठन अर्थ लिप्यते ॥

विषय—ब्रह्म, पृथ्वीखंड, वेद, पुराण आदि परिमाण पृथक पृथक वर्णन।

संख्या १७ट वैद्यक सार संग्रह, रचयिता—राम आमरे, कागज—देशी, पत्र—११७, आकार—१३½ × ७ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२२२७, रूप—प्राचीन, गद्य, लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १९१०=१८५३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री सिद्धिनाथ वैद्य, ग्राम—कुमैत गंज बाबकी, ज़िला—सुलतानपुर।

आदि—श्री गणेसाय नमः ॥ अथ वैद्यक सार संग्रह लिप्यते ॥ अथ तौल प्रमाण ॥ जो छिद्र में सूर्य की आभा स रजन कण देख पड़ते हैं उसके तीसर भाग को परिमाणु कहते हैं ॥ छ० अंसी की एक मरीच छः मरीच का एक राई ३ राई की एक सरसों आठ सरसों का एक जौ चार जौ की एक रत्ती छ रत्ती का एक मासा ४ मासे का एक शाण इसको धारण और टंक भी कहते हैं २ टंक का एक कोल इसी को क्षुद्र, बदर, दंसत कहते हैं २ कोल का कर्ष होता है इसको पानि, मध्विका, भी अक्ष, पिचु पानि तल किंचि स्थान विंदुक विडाल

पद्क गोइर्प कर मध्य हम पद् सुवर्ण क्वल ग्रह और उदर कहते हैं ये सब कर्ष के पर्याय है दो कर्ष का अर्ध पल सुक्ति अष्टम का भी कहते है दो सुक्ति का एक पल और कुष्ट अम्र चतुर्थिका प्रकुच पोटली विल्व कहते है ये पल की सब पर्याय है और दो पल की एक पृस्तति दो पृस्तति की एक अंजली कुडव अर्ध शराव कहते हैं और अष्टमान भी कहते है दो कुडव की मनि का शराव अष्टै पल कहते है दो शराव का एक पृस्थ संज्ञा दो प्रस्थ वा आढ सरवा वा ६४ पल की आढवीं सज्ञा है इसे भोजन और कांस पात्र भी कहते हैं ४ आढक का एक द्रोण इसके सात नाम है कलश, नलवल, प्रश, उन्मान, घट, राशि, और द्रोण का एक सूर्प कुम चौंसठी शराव कहते है दो सूर्प की एक द्रोहणी और वाहू और गोणी भी कहते हैं ॥

अत—स्वेत कुष्टपर। पीरी चमेली कसीस वाय विडंग मैन सिल गौरोचन मेधा नोन ये सम भाग गौमूत्र मे पीस लेप करैं तो स्वेत कुष्ट जाय या गौरोचन वच कूट पीपरि पंवार के वीज इनको वछिया के मूत्र में पीस गोली वाधै और पखाव ही में लगावै स्वेत कुष्ट जाय ॥ वा वकुची अमल वेद लाम्र कठ गूलर पीपरि रसौत लोह चूर्ण कारे तिल ये गौके पित्ता में लेप करै तो स्वेत कुष्ट दूर होय ॥ अथ पेट पीर पर नाभि लेप। मैन फल कुटकी काजी मैं पीस कुछ गर्म करि नाभि पर लेप करै तो पेट पीरा हरै ॥ इति श्री वैद्यक सार संग्रह राम आस्परे कृत सपूर्ण समाप्त लिपत शिवराम तन वैद्य स्वपनार्थे संवत १९१० वि० ॥

विषय—वैद्यक।

सख्या ३७५ ए. कादंबरी, रचयिता—रामचंद्र वसु, कागज—देशी, पत्र—६४, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ट )—४४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२२७५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, गद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२४ = १८६७ ई०, लिपिकाल—सं० १९२७ = १८७० ई०, प्राप्तिस्थान - श्री हनुमंतसिंह, ग्राम—टुनिया कलाँ, डाकघर—मिश्रिख, जिला—सीतापुर।

आदि—श्री परमात्मने नम ॥ श्री गणेशायनम. अथ कादंवरी लिप्यते ॥ असाधारण धी मान और अतुल श्रीमान सूद्रक नाम एक प्रवल प्रतापी राजा थे और विदिशा नामी नगरी ( जहा वेत्रवती नदी वलवती मे वेग वती है ) उसकी राजधानी थी राजा ने अपनी वुद्धि और वाहु वल मे ससागरा धरा को वस में लाकर समग्र राज्यों पर सन्नाज्य लाभ किए थे। एक दिन महाराजा जो अपने प्रचलित नियम से मंत्री कुमार पालित और देश देश के नरेश और वडे वडे प्रजा प्रसत्ति लोगों को लेकर सभा में वैठे थे कि उसी समय में द्वारपाल ने आकर कहा महाराज दक्षिणा पथ से एक चांडाल कन्या कि जिसके साथ एक शुक पक्षी सुवर्ण पिंजरे में वंद है द्वार देश पर आई और कहती है महाराज को यदि महारत्नों की खान कहौं तौ भी वखान नहीं होती इस कारण यह विहग रत्न को उनको प्रदान करुगी राजा ने आज्ञा दी अच्छा उसके तहँ लेते आओ। तव प्रतीहारी तुरंत ले आये ॥

अंत—चंद्रापीड़ दीर्घ काल गन्धर्व नगर में अवस्थान करके किसी समय में उज्जैनी गमन का प्रार्थना किया ॥ गन्धर्वाधि पति महाराजा चित्ररथ से अपने तपस्या काल को समाप्त जानकर जामात चंद्रापीड़ को राज्यदान करके आप महिषी के साथ वैवाहिक के पास जाकर तृतीय आश्रम अंगीकार किए ॥ महाराजा हंस ने भी राजा चित्ररथ का कार्य देख कर राज्य पाठ जामात वैशंपायन को देकर सस्त्रीक आप भी तपस्या परायण हुए। तीनो राजा ने अगाघ बुद्धि और अतुल ज्ञानी एक मंत्री शुक नास के सहवास स्वर्ग वास प्राप्त कर परमार्थिक तत्वालोचना में परम सुख से समय यापन करते रहे ॥ युवराज चंद्रापीड़ कभी उज्जैनी कभी हेमकूट कभी गुरु जनों का आश्रम भ्रमण करते हुए सुख और सुख्याति के साथ दोनो राज्य का शासन करने लगे ॥ कादंबरी की सद्गुण और सदुपदेश से अधिकतर सुखी हुए ॥ एकदा कादंबरी विषण्ण वदन से चन्द्रापीड़ को पूछा नाथ अति संपात के अवसान में आप सब दुबारा प्राण पाये परंतु हमारी सखी पत्र लेखा कहां गई ॥ चंद्रापीड़ बोले प्रियसी अभिशाप से जब हम नवीन प्राप्त हुए तो रोहणी हमारे परिचय के लिये पत्र लेखा होकर आई थी ॥ वारम को चंद्रलोक में संदर्शन होगा। कादंबरी सुनकर आनंदित हुई ॥ युवराज चंद्रापीड़ राजा चित्ररथ मवकर राज्य कार्य संपादन करते हुए कादंबरी महाश्वेता और वैशंपायन के सहवास में हास्यभाव और कौतुक प्रसंग में परम सुख से समयादि पाति करने लगे ॥ इति श्री कादंबरी रामचंद्र वसु कृत संपूर्ण समाप्तः लिखितं गिर्धारी लाल पंडित वेसपुर वाले संवत १९२७ जेठ दसहरा को संपूर्ण किया ॥ श्री श्री श्री श्री श्री राम जी सदा सहाय करें ॥

विषय—कादम्बरी की कथा ॥

संख्या ३७५ बी. कादंबरी, रचयिता—रामचंद्र वसु, कागज—देशी, पत्र १३२, आकार—१२ × ९ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२२ परिमाण (अनुष्टुप्)—३१०८, पूर्ण, रूप—प्राचीन गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९२८ = १८७१ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री रामनारायण शास्त्री, ग्राम—नानपुर डाकघर—हमीमपुर, जिला—खीरी।

आदि-अंत—३७५ ए के समान।

पुष्पिका—इति श्री कादंबरी संपूर्ण समाप्तः लिखतं गन्दे लाल नाम दूर्याजा संवत १९२८ माघ पद तिथि ७ सप्तमी कृष्ण पक्ष।

संख्या ३७५ सी. कादंबरी, रचयिता—रामचंद्र वसु, कागज—देशी पत्र—१३२, आकार—१० × ८ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२२, परिमाण (अनुष्टुप्)—२५४१, रूप—जीर्ण, गद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२४ = १८६७ ई०, लिपिकाल—सं० १९३२ = १८७५ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री बद्दू सिंह रईस, ग्राम—असिम पुर, डाकघर—मछरहटा जिला—सीतापुर।

आदि-अंत—३७५ ए के समान।

पुष्पिका—इति श्री कादंबरी रामचंद्र वसु कृत संपूर्ण समाप्तः संवत १९२४ चैत्र कृष्ण प्रतिपदाम्। लिखा राम सिंह स्वपठनार्थ संवत १९३२ वि० माघ शुक्ल पंचमी ॥

**संख्या ३७५ डी.** कादंबरी, रचयिता—रामचंद्र वसु, कागज—देशी, पत्र—१६०, आकार—१० × ५ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२६४०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, गद्य । लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२४ = १८६७ ई०, लिपिकाल—सं० १९३६ = १८७९ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री विष्णु भरोसे, ग्राम—वाटमपुर, जिला—उन्नाव ।

आदि-अंत—३७५ ए के समान ।

पुष्पिका—इति श्री राम चंद्र वसु विरचिते कादंबरी नाम ग्रंथ संपूर्ण समाप्त' लिपत शिवदीन पाडे संवत १९३६ वि० ॥

**संख्या ३७६.** उपदंश चिकित्सा, रचयिता—रामचंद्र ( आगरा ), कागज—देशी, पत्र—४०, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) २०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६००, पूर्ण, रूप—दीमक लगी गद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२७ = १८७० ई०, लिपिकाल—सं० १९४० = १८८३ ई०, प्राप्तिस्थान—हकीम रामदयाल, ग्राम—मुबारकपुर, डाकघर—लहरपुर, जिला—सीतापुर ।

आदि—श्री गणेशाय नम ॥ अथ उपदंश चिकित्सा अर्थात् आतशक का रिसाला लिख्यते ॥ अथ आतशक रोग के उत्पति के लक्षण ॥ संसार में गर्मी को इन नामो से बोलते हैं । कोई आतशक कोई उपदश को पिरंग कोई चीतांरी कहते हैं ॥ यह आतशक रोग उपदस वायु का भेद हैं सो बहुत गर्मी वाली स्त्रियों के संग से अथवा उसका संग किसी और ने किया हो वह पुरुष जहा मूते वहा यह भी मूते अथवा उसका किसी तरह भोजन या पाणादिक में संग करें तो वायु अपने कारण से क्रोध को प्राप्ति होकर इस रोग को प्रगट करती है ।

अंत—आतशक पर मरहम ॥ छोटी इलाइची कत्था पापड़ी शीतल चीना सुपारी जली हुई ये सब बराबर ले परंतु शीतल चीनी ड्योढ़ी हो इन सबको खूब बारीक पीस कपड़ छन करके फिर गाय के मक्खन को कांसे की थाली में २१ दफा धोवे फिर उस पिसी हुई दवा को इसमें मिला के चोटों पर लगावै तो बिलकुल आराम होगा कैसा ही घाव हो सब तीन रोज में सूखकर साफ हो जावेंगे ॥ पुन दवाई ॥ अजवाइन दोनो मिलावे टोपी दूर किये हुए अरी पुरानी पारा गुड पुराना वायविडंग ये सब एक एक तोला ले पहिले इन सबको पीस छान गुड़ में डाले पीछे पारे को मिला दो पैसा डबल भर की गोलियां बांधे । १ गोली सुवह दही के साथ खाय आतशक जाय यथा उर्द की धुई दाल आम का अचार गेहूं की रोटी मूग की दाल दूध नहीं खाय ॥ ( तौलों के नाम उनका हाल ) बहलोली दाम यानी १४ माशे टंक = ३ मासे या ४ मासे वांक दवांज १ दाग यानी ३॥। रत्ती और ॥। चावल दिरहम = ४८ जौंभर मिस्कान्न = ३ माशे ६ रत्ती वा ३ माशे २ रत्ती वाकला आधा दिरम १॥ माशे दाम = १ तोला ८ माशे व १ तोला ९ माशे दिरम = ३ माशा व ३॥ माशा व २ माशा २ रत्ती माशा = ८ रत्ती व ६४ जौं का व ६४ चांवल का इति उपदंश चिकित्सा संपूर्ण संवत १९४० लिपतं रामलाल गुजराती ॥

विषय—उपदंश रोगकी चिकित्सा ।

संख्या १७७ ए. रामविनोद, रचयिता—रामचंद्र, कागज—देशी, पत्र—१०, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२४००, रूप—प्राचीन गद्य। लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८७१ = १८११ ई० प्राप्तिस्थान—श्री मनिया मिश्र, ग्राम मुन्नापुर, विलय अजपुर, वर्तमान ग्राम—गंगापुरा, डाकघर—कदरपुर, जिला—सीतापुर।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ राम विनोद लिष्यते ॥ श्री राधाकृष्णायनमः ॥ श्री शिवायनमः ॥ श्री धन्वंतरायनम ॥ ग्रंथ कर्तायनमः ॥ प्रथम हीं गणेस जी की अस्तुति लिषते हैं ॥ कैसे गणेस जी है रिधि सिधि के देन हारे हैं ॥ गौरी के पुत्र है विघ्न के दूर करने वाले हैं ॥ इसे धरि के गणेश जी कुं नमस्कार करूं हूं ॥ अथ धन्वंतर जी कू नमस्कार करू हू। धन्वंतर के चरण युगल कू नमस्कार है कैसे हैं धन्वंतर जी वैद्य जिनके नाम सेती रोग दूर होय फिर कैसे हैं सकल लोकों को सर्व सुख के देने वाले हैं। अथ ग्रंथ करने वाले पंडितों से विनती करै हैं नाना प्रकार के वैद्यक के शास्त्रों में देखकर राम विनोद यह ग्रंथ अधिक सुगम करूं हूं सकल जीवों के सुख को देने वाला है राम विनोद नाम ग्रंथ ॥ अथ रोगी के वास्ते जिस वैद्य के घर बुलावन आय तिस पुरुष का जैसा लक्षण होय। विचक्षण हाय पंडित होय सुंदर होय सज्जन होय विनयवंत होय ऐसा पुरुष होय सो रोगी के वास्ते वैद्य कू बुलाने जाय वैद्य के आगे आय हाथ जोड़ नमस्कार मीठे वचन कहता भया करै वैद्य के आगे श्री फल रुपया वस्तु प्रसन्न है के धरै और यह कहै कि आप कृपा करिये। वैद्य कू बुलाने वाला पुरुष खाली हाथ न जाय खुशी होय वैद्य अपने घर सूं एक पुरुष के साथ जाय रोगी के घर दो के साथ न जाय ऐसा भया सगुन होय सो वैद्य रोगी के घर जाय ॥

अंत—धाजि शुक्र का उपाय ॥ छोटा बैंगन लेय गऊ के मूत के बीच तीन फाड़ करै तिस बीच आंवला सार गंधक पीस फाड़ में बुरकाय देवै फेर भग पै बांधिये ३ दिन योनि शुद्ध होय। पुनः उपाय वैद्य सर्वस्वाद ॥ भांग के बीज अजमोद मोती ७ मोर सिपा ऊंट कटेली जायफल जीरा सफेद २ टंक लोजै ये औषधि पीस छान कर पुड़िया ७ बराबर की बांधै ऋतु स्नान के पीछे ७ दिन तांई लीजै गऊ के दूध सेती अलोना खाय पीर बूरा भोजन कीजै पुत्र निपजै होय ॥ इति राम विनोद ग्रंथ संपूर्ण समाप्त शुभ मस्तु लिषतं गंगा गिरि गोसाई ब्रह्मावर्त मध्ये संवत १८७१ मिती ११ वैसाष सुदी ॥

विषय—वैद्यक॥

संख्या १७७ बी. रामविनोद, रचयिता—रामचंद्र, कागज—देशी, पत्र—१४५, आकार—९ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२८९३, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—१०२० = १६६३ ई० लिपिकाल—सं०, १९०२ = १८४५ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री स्वामी नारायण सर्मा, ग्राम—बगरा, डाकघर—बिल्हौर, जिला—कानपुर।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ दो० ॥ सिधि बुधि दायक हिये गवरीपुत्र गनेस। विघ्न विदारन सुष करन हरषि धरौ प्रननेस ॥ श्री धन्वंतर चरन युग प्रनमि धरि

आनद । रोग नशाय जसु नाम थी सब जन को सुप कद ॥ विविध शास्त्र देषी करी सुगम करों अधिकार । रामविनोदय ग्रंथ यह सकल जीव सुपकार ॥ अथ पुरुष लक्षण चतुर विचक्षण दिव्य नर सुदर रूप सुजान ॥ वैद्य बुलावन आवही मिष्ट वचन कहै वाणी ॥ फल वस्त्रादिक लै करी धरै जो वैद्य हजूर । रिक्त पाणि नवि जाईये दल गिरी तजि दूरि ॥ दोऊ पुरुष संग वैद्य के नवि लै जाइ बुलाइ । एक पुरुष सग होइ चलै तौ वैद्य बुलायो जाइ ॥

अंत—दोहा गुन अनेक इनके अछे तिनकाले लवलेस प्रगट भाषा ए रची बहु प्रकार सु विशेष ॥ अद्भुत ग्रंथ जु एह रच्यो राम विनोद एह नाम । व्याध निकंदन सुष करन कुसल सदा अभिराम ॥ परोपकार किहा किन हुवै किहां किन धर्म निमंत । किहा किन पुन धन मित्र ही किहा किन सोभा चित्त ॥ कर्माभ्यास किन मही किहा किन काम सनेह । करो चिकित्सा चतुर नर निरफल न हुये गेह ॥ उत्तर दिसि पुरसन भइ बनु देस प्रधान । सजल भूमि है सर्वदा सक्ति सहर शुभथान ॥ परदुष भजन के लिये कियो ग्रंथ सुष कंद । चिरं लिग ऐ रह जो सदा जालिगी में रहि नद ॥ इति श्री रामविनोद ॥ मदनमोदन कामेसुर गुटका । कामकुतूहलं गुटी । पुरुष स्त्री स्तभमस्त्र गुटा वेल वंधेज कौंवल बीज नाम गुटी ॥ सिंह वाहनी गुटका धातु छीन कौ उपाय । पुन नामर्द कौ लेप । गत वीर्ज को गुटका । हस्त कर्म का उपाय । पुन वीर्ज वंधेज को लेप । स्तम्भन को लेप, लिग को दृढ करन कौ लेप । विंद कुसावन कौ उपाय । लिग स्थूली करन उपाय । भग सकोचन कौ उपाय । योन पानी करै तिस का उपाय । योन दुरगध ताको उपाय । योन सूल उपाय कुच कठिन प्रफुल्लत उपाय । कछ विलाई थनैला ॥ स्त्री पुष्य आवन का उपाय । रितु गमन उपाय । स्त्री गर्भ धरै छवों विधि उपाय ॥ मृत वछा उपाय । नाल परावर्त उपाय । सन्तान उपाय । पुन शास्त्र धिकार ससम समुद्देस ॥ श्लोक संख्या ३८६३ इति श्री केशवदास सुत रामचंद्र राम विरचिते सिष पञ्चरग राम विनोद समाप्त सवत १६०२ वि० लिपि

विषय—वैद्यक वर्णन ।

संख्या ३७८ ए. अष्टयाम सेवा विधि, रचयिता—रामचरन, कागज—साधारण, पत्र—३२, आकार—१४ × ७ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ट)—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४४४, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९३२ = १८७५ ई०, प्राप्ति-स्थान—श्री विष्णुदत्त उपनाम पुत्ती महाराज, ग्राम—भौली, डाकघर—तालाबबक्सी, जिला—लखनऊ ।

आदि—श्री सीताराम ॥ सुतीक्षण उवाच ॥ हृदय मानसी पूजा की दशी वावद प्रभो ॥ उपचारैः कति विधैं पूज्यते रघुनंदन ॥ १ ॥ अगस्त उवाच ॥ रामं पद्म पलासाक्षं नीलाबुद समप्रभ ॥ स्मित वक्त्र सुपासीनं चिंतये चिंतित पुरं. ॥ २ ॥ रागादि कलुख चित्तं वैरागेण सुनिर्मलं । कृत्वा ध्यायेत सदा रामं भव बंध विमुक्तये ॥ ३ ॥ प्रात श्रद्धं तनुर्भूत्वा सौचादि भिरतंद्रितः ॥ विविक्त देस माश्रित्य ध्यानं पूजा समारभेत ॥ ४ ॥ एवं यः कुरुते

पूजौ चहियों हृदयेपि वा ॥ सकृत पूजन मात्रेण राम भव भवेश्वरः ॥ ५ ॥ चंचरीक छंद ॥ बरनौ बारांतर सिय रघुबर सवकाई ॥ सीय राम पद पद्म कृत कोटिन सुप बरमठ मित कहि न सकहि सारद विधि सिव श्रुति अहिराई ॥ मैं निज मति हित बिस्वास पिपत हरी सिय पियास चातक ज्यों आनंद घन स्वाति बुंद पाई ॥ जाम एक राति रहत शुरु करी मूलद्वार चीठिकै मकोत राम मंत्र पढ़ै माइ ॥ मावनाति निद्रा सिंगार करै अवध मध्य सार सीय राम सेवा तन बचन मन लगाइ ॥ लखि दृस सुरंग कज मनि मै लसत रंग ताप रची मंडक ॥

अंत—सैन कियो पिय प्यारी सेज सुप विविध रंग मनि मैं मन्दिर ते जग मगाति उजियारी ॥ मदन मंजरीकी आयसु सपि प्रथमहिं सेज संवारी । दिव्य सुगंध सुमन बहु बिंग रचि विविध रंग फुलवारी । सीता राम प्रनाम कीन्ह सपि ग्यारी नीर भर झारी । चतुर सखी पद पदुम पलोटहि राइसभाव उचारी ॥ बीरा पीक दान सपि कीन्ह सैन मोग भर थारी बाजन पंच बजावत चंच मनि सस म्यारम्ह रसभरी । गाई नीद सुख साइ रहे रघुनंदन जनक दुलारी । रामचरण सखि बहु चौकी रहि बहु निज महल पधारी ॥ ॥ १२५ ॥ दोहा ॥ यह सेवा श्री जानकी राम प्रसादहि दीन । महाराज प्रिय पंथ लपि माहि कृपा कछु कीन ॥ मम छम बचन लगाय सिय लसि सखा कछ चाई ॥ १२६ ॥ सीता राम प्रसन्न तेहि लहै परम सुख सोई ॥ १२७ ॥ सूरति प्रेम लगाइ करि लोक रीति सब खोई । राम चरण सोई रस लहै सतगुरु बिना न होइ ॥ १२८ ॥ सखी सपा अरु दास को भाव बिना नहि सेइ । तीनो को अधिकार यह भाव भाव भव सोइ ॥ १२९ ॥ हनूमान सिव सम हैं तीनो धर्म कराहिं । यही हेतु अस्थान जम तह हैसे ध्यं जाहिं ॥ १३० ॥ मंच भाव रागा परम राम चरण मति दीन । राम उपासक पे रसिक मनुसि होहि से लीन ॥ १३१ ॥ इति श्री अष्ट याम सेवा विधि संपूर्ण शुभ ॥ संवत १९१२ माघ सुदि ९ सौम वासरे ॥

विषय—यह अष्ट याम सेवा विधि श्री राम जानकी के आठों प्रहर का वर्णन है ।

संख्या ३७८ पी मानसी पूजा ( अष्टयाम सेवा विधि ), रचयिता—रामचरण कागज—साधारण पत्र—५८, आकार—९ × ५ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४०१, खंडित रूप—प्राचीन, पद्य लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—नागरी प्रचारिणी सभा काशी ।

संख्या ३७८ सी राम जानकी चरण चिह्न, रचयिता—रामचरण कागज—साधारण, पत्र—१०, आकार—१४ × ७½ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—० परिमाण ( अनुष्टुप् )—२२१ पूर्ण रूप—साधारण पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९०१ = १८८० ई०, प्राप्तिस्थान—नागरी प्रचारिणी सभा काशी ।

आदि—श्री सीता रामाभ्यां नमः चंचरीक छंद—सब तजि प्रति स्वांस राम नाम क्यों न कहै ॥ राम नाम जोग पार राम नाम तंत्र सार राम नाम मन्त्र सार वेद सार पढ़ै । राम नाम परम ज्ञान राम नाम परम ध्यान राम नाम जपन जीव निज स्वरूप लहै ॥ चारि मुक्ति राम नाम राम नाम परम धाम राम नाम कहत वेगि सर्व पाप दहै । राम नाम सकल आगम ओंकार सब श्रुति पुरान नाम नाम गहु जीव जो आपन मन चहै ॥ राम नाम छोरि मूढ़ अपर धर्म मैं अरत रामनाम पारसको तजि गुंजाको गहै । जप तप व्रत जोग दान करियो अरु नेम ध्यान जानत नहि राम नाम क्यों कहन सहै । मुख्य मत

वेदांत सत्त शिव विधि श्रुति शुक अनंत कहत सर्व नास एक राम नाम रहै। राम चरण मंत्र तंत्र साधै वहु स्वास जत्र जाने विनु राम नाम सश्रित मरि वहै ॥

अंत—चचरीक छंद ॥ सीय राम चरण चिन्ह संतन मन भाई ॥ जेते सव चिन्ह लसत जानकी के नयन वसत जासु की कटाक्ष विनु न मिलत प्रभु गुसाई। निगमागम विधि महेश नारद शुन सनक शेश राम चरण चिन्ह सदा नेति नेति गाई ॥ छोड़ि सीय राम चरण जाच जो अवरि शरण गुंजाको गहत मूढ़ पारस मनि डाई। दंपति पद पद्म रूप होर रहु चित अवि अनूप छोडु वक पर्पद रहु विवेक हंस नाई। श्रुति टदार कहतु तोहि आपन सपि जानि मोहि जानकी निहारु नेकु चरण सरण लाई। राम चरण मन वरोर मानत नहिं कहा मोर मारत मोहिं विनु गुनाह जानकी दोहाई ॥ ५८ ॥ दोहा ॥ रामचरन सव अंक गुन यंक साधे फल होई। चित्रकूट चितमें वसे जागि रहै की मोई ॥५९॥ चित्र कूट चित अंत प्रभु लपत प्रेमकी वाढ़ि ॥ राम चरण तेहि सतको भक्ति गोद लिहे ठाढ़ि ॥ ६० ॥ परभाषा को काटि कै अपने जसहि वढ़ाइ ॥ राम चरण ते स्वान कवि क्वहुं न पेट अघाइ ॥ ६१ ॥ श्रुति गिरि कदर में रहत कहत अनूठी वात ॥ राम चरण ते सिंह कवि नव गयंद ते पात ॥ ६२ ॥ इति श्री 'राम जानकी चरण चिन्ह' कवित्त समाप्तं संवत् १९४१ चैत्र कृश्न ३ तृतीयायां भृगुवासरे लिखि आनंदी दीन पंढित निज पठनार्थ ॥

विषय—इस पुस्तकमें श्री राम जानकी के चरण में नाना प्रकार के (चंचरीक छंद, सवैया दोहा आदि में) छंदों में भक्ति भाव पूर्वक रचयिता ने अपने मनः संकल्पों को साधु भाषामें प्रकट किया है।

**संख्या ३७८ डी.** पटपचासिका, रचयिता—रामचरन (चित्रकूट), कागज—साधारण, पत्र—८०, आकार—९ × ४३/४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—९, परिमाण (अनुष्टुप्)—६३०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८४२ = १७८५ ई०, लिपिकाल—सं० १८६६ = १८०९ ई०, प्राप्तिस्थान—राजा अवधेश सिंह जी, तालुकेदार, कालाकांकर, जिला—प्रतापगढ़।

आदि—श्री राम चंद्राय नम. ॥ दो०—नाम भक्ति कैवल्य सुर तुलसी गंग हरि संत। हरि टछिष्ट नव सम सरन राम चरन नव अंत ॥ १ ॥ श्री भरत महराज भय सदा चार सोइ न यति। तासु दास को दास हौं जैति जै जयति ॥ २ ॥ अवध पीर निधि ससि उदित प्रेम सुधा परि पूर। उदित सदा जस एक रस साति तोप मृग रूर ॥ ३ ॥ कोक सुखद कुल सोक नहिं सत हंस अति प्रीति। सत समाज पयोधि हरि, रमा राम पिय नाम। राम चरन भा प्रचुर दै सुनि दीपक की रीति ॥ ४ ॥ ग्यान विसद आनंत प्रज राम चरन विश्राम ॥ ५ ॥ तीरथ पति पद पाइ पद, पाय जासु भव अंत। दुरित दुरावत जगत तेहि, दुरित दुरत लखि सत ॥ ६ ॥ सुर सरि भृंग कुसुम अनल मलै सुगंधरु संत। नीचौ मिलि निज सम करत सत देत भगवंत ॥ ७ ॥ जोग ज्ञान अध्यात्म करि, मिलहि जाहि भगवंत। राम चरन रस नहिं रह्यो, विना समागम सत ॥ ८ ॥

अंत—घर घरनी घर छोड़ि वन, मन मनसिज के हेतु। तुव पति घर वन क्यों फिरै विभचारिणि मन चेतु ॥ ७१ ॥ पर पति छम पुनि सोक वन निज पति धनद दिमाक।

राम चरन पति मत अरनि पिय बिधुरत मैं पाक ॥ ७१ ॥ दोहा पति मत सीस पर जनसूया सुत कीन । राम चरन पति राम है पति तन को पति कीन ॥ ७२ ॥ हरि बस सुर सरि नीर ज्यो कोड बहु कोड अनु पाइ । मति माणिक सब विवत कहि सुर पुर हरि पुर जाइ ॥ ७३ ॥ इति श्री सत पंचासिका विवेक ग्यान वर्ननो नाम पंचमो अवकास संवत् । १८९९। लिपी राम सेवक पठि ॥

विषय—( १ ) पृष्ठ १ से पृ० १७ तक—प्रथम अवकाश संत संगति महत्त्व, तत्व गुण तथा इन्द्री भेद निर्णय ।

( २ ) पृ० १८ से पृ० ३४ तक—दूसरा अवकास । पंच तत्वों के गुण तथा अहंकारादि वर्णन, जीव का तत्वों से संबंध, शरीर वर्णन, जीवों के विविध शरीरों में रहने का वर्णन, चारों अवस्थाओं का वर्णन । इन्द्रीपति—तत्व वाणी प्रमाण वर्णन ।

( ३ ) पृ० ३५ से पृ० ५१ तक—तृतीय अवकास । सब अवस्थाओं की व्याख्या, प्रकाश, अनुर्मुख पहर सांख्य न्याय भेद वर्णन ।

( ४ ) पृ० ५२ से पृ० ६८ तक—चतुर्थ अवकास । अंड ब्रह्मांड चौरासी, त्रिगुण तीन शरीर प्रकार विस्तर, आत्मा असत्‌रात्मा, परमात्मा विवेक भेद वर्णन ।

( ५ ) पृ० ६९ से पृ० ८० तक—पंचमी अवकास । विवेक ज्ञान भक्ति, योग काव्य रस, विरहो, भक्ति मीमांसा वेदांत न्याय धर्म शास्त्र अक्षर पति व्रत भेद वर्णन ।

*ग्रंथ परिचय—'चित्रकूट' में रंचे यह छपे, इरत अग पाप । दोहा सत पंचासिका* पवहि साधुमा आप ॥ संवत सत अष्टा दसौ चालिस दुइ रितुराज । कृष्ण पक्ष मधुमास, बुध चौथी संत समाज ॥

ग्रंथ समाप्ति—इति श्री सत पंचासिका पंचमो अवकास । संवत् १८९९ ॥ लिपी राम सेवक पठि ।

संख्या ३७८ ई दृष्टांत बोधिका (विरह प्रसंग), रचयिता—रामचरण दास (अयोध्या), कागज—साधारण, पत्र—१६, आकार—१२३⁄४ × ५३⁄४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६०, पूर्ण, रूप—प्राचीन पद्य लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८९९ = १८४२ ई०, प्राप्तिस्थान—राजा अवधेश सिंह रईस, तालुकेदार, कालाकांकर, जिला—प्रतापगढ़ ।

आदि—श्रीमते रामानुजाय नमः ॥ दोहा ॥ रामचरण पकए सतक राम सरस रस देह । स्नेह चाम्ह है रज मिलि ज्यों चुंबक गहि लेह ॥ १ ॥ राम चरण दृष्टांत यह जो समुझी मन लाइ । बस है राम हिय मगन सोइ मूक स्वाद जिमि पाइ ॥ २ ॥ राम चरण बिनु विरह प्रभु मिलन कस्त चकि जाइ । गरूव सोहागा प्रथम जिमि तब कंचन मिलि धाइ ॥ ३ ॥ विरह अगिनि निम दिन जरै सहै ज्ञान असि धार । राम चरण रघुवीर तब सती सूर इक वार ॥ ४ ॥ राम विरह हिमि मन जरै मूल बीज जरि जाइ । राम चरण ज्यों दाम वद दावाग्निनि हरि जाइ ॥ ५ ॥ बिन विरह की अगिनि दुइ, राम चरन सो विचार ॥ चिता जरावै मृतक को, विरह जियत नित जार ॥ ६ ॥

हिन दान दीजियतु हैं ॥ विहसत वदन सुमनतु रदन चढ़ि नूतन सदन को गमन कीजि अतु है ॥ १५ ॥ इति श्री मत महाराज कुमार अचल सिंहातया त्रिपाठी शंभू नाथ विरचितायां मुहुर्त मजर्य्यां गृह प्रवेश प्रकर्णं समाप्तमं, शुभ मस्तु ॥ श्री महादेव कवित सख्या ८९७ सवत १८७५ ॥ मार्गे मासे कृष्ण पक्षे सप्तम्या ७ भृगु वासरे लिखितं शिव प्रसादस्य वेहथर ग्राम वासिन समाप्तम शुभ मस्तु शुभ भुयात श्री राधा कृष्णाभ्या नम. ॥

विषय—संस्कृत मुहूर्त चिंतामणि का पद्यानुवाद ।

**संख्या ४२१ डी.** मुहूर्तचिंतामणि, रचयिता—शंभूनाथ त्रिपाठी, कागज—देशी, पत्र—१०६, आकार—११ × ५ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—९, परिमाण ( अनुष्टुप् )—९५४, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८०३=१७४६ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री बद्रीसिंह जमींदार, ग्राम—चानीपुर, डाकघर—तालाब बक्सी, जिला—लखनऊ ।

**संख्या ४२१ ई०.** मुहूर्त कल्पद्रुम, रचयिता—शंभूनाथ, कागज—देशी, पत्र—८०, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१५४०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८०३ = १७४६ ई०, लिपिकाल—सं० १९३१ = १८७४ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री छामसिंह जमींदार ग्राम—संडीला, डाकघर—मछरहट्टा, जिला—सीतापुर ( अवध ) ।

४२१ सी से अभिन्न ।

**संख्या ४२२.** बारहमासा, रचयिता—शंकर कवि, कागज—देशी, पत्र—५, आकार—६ × ३ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२८, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, स० १८२७ = १७७० ई०, प्राप्तिस्थान—श्री विश्वनाथ जी, ग्राम—कैमहरा, डाकघर—लखीमपुर, जिला—खीरी ।

आदि—श्री गणेसाय नम ॥ अथ बारह मासा लिष्यते ॥ राजुलि वचन ॥ चौ० ॥ बारह मास कस सहब दुहेली । मह्यद-क्रम करि रहब अकेली । आग असाढ़ मदन दल घेरी । विरह सूर सों मैं भट भेरी ॥ बरसै लाग गगन जल धारा । गात जवास भयो जरि छारा ॥ अब दहु काह करहि करतारा । ब्याकुल भइउं विरह की छारा ॥ जननी मोहि कहौं तुम जाना । निकसि प्राननतो करत पयाना ॥ निकस प्रान न तो जाइ है जो घर नाहीं पीउ । स्याम धूम दौरे जलद लपि घटा रही न जीउ ॥ चौ० ॥ सावन लाग घटा चहु फेरी विरह विपति मोहिं परी घनेरी । चात्रिक दादुर सुठि जिउ लेई । कोयल कुहुकि कुहुकि दुप देई ॥

अंत—चौ० ॥ चढ़ा जेठ अति तपै पहारा मोरे तनहि वन्हि कै ज्वाला । भयो जेठ सपि मो कह काला ॥ जर वर गया गात जस होरी । अजहुं न सुधि पिउ लीन्ही मोरी ॥ भले कंत न कीन्हा फेरा । धौं किहि देसहिं लीन्ह बसेरा ॥ को यह पवरि सुनावै मोरी । मैं पिय लागि भई ज्यो बौरी ॥ दो० ॥ बारह मासा भाषियों कविशंकर चित लाय । राजुल विरहे जरि गई पीउ न बहुरा आइ ॥ इति श्री बारहमासा समाप्त कुवार वदी अष्टमी बुधवार सवत १८२७ शुभ मस्तु ॥

विषय—विरहिणी का बारहमासा।

संख्या ६२३ काव्यार्णव ( काव्यार्नी, काव्यार्णौ ), रचयिता—संग्राम सिंह, कागज—देशी, पत्र—६९, आकार—९३/४ × ६१/४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२९ परिमाण ( अनुष्टुप् )—२२५२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८६६ = १८०९ ई० प्राप्तिस्थान—श्री महावीर प्रसाद पाँडे, ग्राम—संग्रामपुर, डाकघर—मार्याबंज, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ कवित ॥ मदन कदन सुत बुद्धि के सदन जो हैं करुना उदधि वर बारन बदन हैं। निज निज कारज अरंभ करैं ध्याइ ध्याइ ब्रह्मा विष्णु ईश जैसे विघन हरन है ॥ निगमा गमादिक के आदि ही लिपे ते नाम सिद्धि कौं कहत नृप मंगल करन हैं। तीनों काल कर्म करतानि को कलप तरु कामद असेष श्री गणाधिप चरन हैं ॥ १ ॥ ॥ छपै ॥ भाल बिसाल मसाल भूरि वंदन तें मंडित। उदित प्रात के भानु मनो ससि बिम्ब अखंडित ॥ सुंडा दंड प्रचंड अंग का मद नग ना है। विलसित फल फल देत मना मधु मुष मोहे ॥ वर गंड दाम मंडित मधुप एक दंत सुषमा सदन। नृप ध्याइ मदा वरदानि जै जयति जयति बारन बदन ॥ २ ॥

अंत—रत्नार्णौ ते है बड़ो काव्यार्नौ सविवेक। यामें रस चतुर्दसै यामें रत्न अनेक ॥ श्री मणि रंभा वारुणी अमी शंख गजराजि ॥ कल्पद्रुम ससि धेनु धनु धन्वंतरि विष वाजि ॥ औरस नव नारी त्रिगुन भावादिक मो जानि। छन्द नायका आदि बहु यंत रहै मानि ॥ भक्ति मुक्ति कामीरमाहरी वर्नन उरधारि। काव्यार्नौ में देखिये कवि रस विचारि ॥ ॥ श्लोक ॥ भूयांसः संति भू र्मा निजपरमधिपाधात्रिका श्रास गुंफे मंत्रया वतस्तथापि प्रचुरपरगुर्मस्तोयवतो मर्वति ॥ पद्मापीयूप्रमाधुरतरजनककवमृत मंप्राप्तोर्य सार रत्नाकरोपि प्रकृतिहि नितरांकिन्न बुध्धि सरस्वान् ॥ २६ ॥ ६१ ॥ ६१ ॥

इति श्री मन्महाराज श्री शिरमौर वंसावतंस श्री मन्नृपति संग्राम सिंह विरचिते—काव्यार्णवे चित्र काव्यादिवर्णनंनाम पंच दशमस्तरंगः ॥ श्री कृष्णायनमः ॥

विषय—( १ ) पृष्ठ १ से पृ० १६ तक—मंगला चरण ग्रंथ निर्माण काल :—संवत् रस[६] रस[६] वसु[८] ससी[१] अंक रीति लघु वार। कातिक सित दसमी गुरु, भयौ ग्रंथ अवतार ॥ (२) पृ० ७ से पृ० ११ तक द्वितीय तरंग—पिंगल हेतु, गुरु, लघु, विचार, गुरु को लघु, लघु नाम, गुरु नाम, द्विकल नाम, आदिलघु त्रिकल नाम, आदि गुरु त्रिकल नाम चतुष्कल नाम, अंत गुरु चतुष्कल नाम, मध्य गुरु चतुष्कल नाम आदि गुरु चतुष्कल नाम, चारों लघु चतुष्कल नाम पंचकल नाम पंचकल के क्रम से नाम, वर्णगण, द्विगण, त्रिचार, गण मित्र शत्रु दग्धाक्षर विचार, अक्षर फलाफल अशुभ वर्ण फल शुभ वर्ण फल, पृ० ११ से १५ पृ० तक—मात्रा प्रस्तारादि मात्रा प्रस्तार, पूछ तुलस अंक नष्ट प्रश्न, उद्दिष्ट मात्रा मेद मेरु चक्र, मात्रा पताका, पताका अनुक्रमणी पताका सतक्रम पताका प्रस्तार विधि, मास क्रम से है गुण तुल्य पताका, तुल्य पताका प्रस्तार, मर्कटी लक्षण, मात्रा क्रमा मर्कटी, सूची लक्षण वर्ण प्रस्तार हतु पंच वर्ण प्रस्तार पंच वर्ण संख्या, वर्ण नष्ट

लक्षण, वर्ण उदिष्ट लक्षण, मेरु चक्र, वर्ण पताका लक्षण, पंच वर्ण पताका चक्र, पंढ मेरु, पताका प्रस्तार, पंचवर्ण पताका, प्रस्तार द्वै गुरु जुक्त, वर्ण मर्कटी लक्षण, वर्णमर्कटीचक्र, वर्णसूची पचवर्ण सूची, मात्रावृत्ति छद, श्रीछंद लक्षण, मधु छद, अन्यछंद, मही, सारु, क्रमला, चारमात्रिक, काम । रमनी, नरिंद, मदारि हरि । पंच मात्रिक—ससि, प्रिया, तरनिजा, पचाल, वरि, बुद्धि, निशि, जमक । (२) पृ० १६ से पृ० २६ तक—कवित्त सामिग्री, कवित्त भेद, जीव सरस व्यग, मध्यम काव्य लक्षण, शक चित्र, अर्थ चित्र, शब्दार्थ निर्णय, शब्द अर्थ भेद वाचक, लक्षक, रूढ़ि । प्रयोजन लक्षण, प्रयोजनवती लक्षण, लक्षित लक्षण, गौणी सरोपा, गौणी सरोपा साध्य वसाना, शुद्धा सागेपा, व्यजन लक्षण, व्यजन के दो भेद, अगूढ़, गूढ़, लक्षण मूल गूढ़ । लक्षण मूल अगूढ़ । अभिधा मूल व्यजक, अनेक भाति अभिधा और व्यग्य, सयोग, वियोग, सग-विरोध, अर्थ प्रसंग, और संग यथा चिन्ह कर, समय कर, देश करि । अर्थ के तीन प्रकार, वाच्य व्यजकता, लक्षक व्यंजकता, व्यंग्य व्यजक, केवल अर्थ व्यंजक, वक्रोक्ति प्रभाव से, वरण विशिष्ट, काकु से, वाक्य विशिष्ट, वाच्य विशिष्ट, प्रस्ताव विशेष, और के ढिग, देश से समय से, ध्वनि भेद, अविविक्षित वाच्य ध्वनि लक्षण, अर्थान्तर अत्यत तिरस्कृत ध्वनि । (३) पृ० २६ से पृ० ३३ तक—रसको स्वरूप निरूपण, क्रमही से विभावादि, विभाव के दो भेद, अनुभाव, सात्विक भाव, संचारी भाव, नवरस स्थाई, शृंगार रस द्विधा, करुणारस, हास्यरस, रौद्र शान्त रस । ( ४ ) पृ० ३४ से पृ० ३६ तक—धारी छद लक्षण, सारंगी छद लक्षण, कुंडलिया, अमार, भुजग, मुक्तहरा, लक्षीधर छंद, दुमिला, किरीट, मदिरा, मनहरन, तोटक, सजुता, मोदक, विनय । ( ५ ) पृ० ३६ से पृ० ५२ तक—मन हरण, मत्तगयद, मदिरा, चकोर मनहरण-दडक । अशोक पुष्पमंजरी, मालती, अनुष्टुप, सोरठा, दोहा, दोहा का नाम, दोहा के नाम क्रम से, दोहा दोप, दोहा का उदाहरण, दोही दोहरा, गुण निरूपण, गुण लक्षण, माधुर्य, ओज, प्रसाद, नायका भेद जाति वर्णनम्, स्त्रीयादि लक्षण, दिग्पाल, स्वीया, परकीया, सामान्या, अज्ञात मुग्धा, वसत तिलक, ज्ञात मुग्धा, नवोढ़ा, विश्रब्ध नवोढ़ा, मध्या, प्रौढ़ा, धीरादि, अधीरा, धीरा धीरा, जेष्ठा कनिष्ठा, परकीया भेद, गुप्तादि, क्रिया विदग्धा, भ्रमर विलासिता, वचन विदग्धा, माली छंद, लक्षिता पथाहीरक छद, कुलटा यथा चंचला छद, मुदिता जथा, प्रथम अनुशया, कंद छंद, द्वितीय अनुशयना, वधु छंद, तीसरी अनुसयना, मोतिपदाभ, अन्य सभोग दु खिता, किरीट छद, प्रेम गर्विता, रूप गर्विता, लक्षीधर छद, स्वाधीन-पतिका, गीता छद, प्रोषित पतिका, मत्तगयंद, मात्रा सवैया, स्वकीया-वसती छंद, परकीया प्रोषित पतिका, गणिका प्रोषित पतिका, प्रवस्य पतिका, वासकसज्जा, उत्कठिता, विप्रलब्धा, कलहंतरिता,, पढिता आगत पतिका, अभिसारिका, शुक्लाभिसारिका, भ्रमरावली, कृष्णाभि-सारिका, सुंदरी छद, पति अनुरागिनी, समानिका छद, नायक लक्षण, मान लक्षण, लघुमान, प्रमाणिका, मध्यम मान, भुजग प्रयात छद, गुरु मान, छप धनाक्षरी छंद, दीप्ति वर्णन' [illegible]च छद, फुल्लदाम, मानिनी, क्रीड़ा वर्णन, कुसुमस्तवक दंडक, प्रचित दंडक, अनंग अनग शेखर दडक, हिंडोला वर्णन, हाव लक्षण, लीला, विलास, विक्षित, विभ्रम, किल-किंचित, मोट्टाइत, कुट्टमित, विब्बोक, ललित हाव, विहित हाव । ( ६ ) पृ० ५२ से पृ०

ताते ब्रह्माजी शिव पुरी तज स्वर्ग लोक को गये विनती करी तब स्वामी बोली कहो ब्रह्मा जी तुम कौन कारज शिव पुरी तज स्वर्ग लोक को आये। तब ब्रह्मा जी बोले ॥ हे शम्भू जी हम तो जोगी नगन भूपे भिपारी भिप्या मांग पाये वेद शास्त्र की जुगत न जानें ताते ब्रह्मा जी अरु सिव पुरी तज स्वर्गलोक को आये असतुति करी तुमारी हर्ता तुमही कर्त्ता तुमही वेद तुमही जानो वेद शास्त्र का भेद ॥ चौबीस मत्र चार वेद पट शास्त्र अठारा पुराण सतवार सताइ नक्षत्र पद्रा तिथि बारामासे गगाजी गीताजी गायत्री सावित्री सरस्वती अकरी। जकरी पट कर्मता शिव ली बोले सुनु ब्रह्मा जी हित चित लाई बचे धर्म पाप छै जाई। जुग जुग नारायण जी होई उतरे प्रथम नारायण जी मच्छ रूप हुइ उतरे मछ की माता सत्यावती पिता अमर तेज गुरु मान धाता क्षेत्र द्वारापुर पटने दलंत सपासुर दानव लियो उदरंत ॥ १ ॥

अत—ॐ नौव में नारायण जी बौध रूप हुइ उतरे बौध की माता कृर्मावती पिता जमदग्नि ऋषि गुरु अगस्त्य मुनि क्षेत्र द्वारापुर पटणे दलत जगनाथ पुरी मद्दि लियो उदरंत ॥ ९ ॥ ॐ दशमं नारायण जी निष्कलंक रूप हुइ उतरे माव मासे शुक्ल पक्षे एकादशी सोमवारे सूर्य उत्तरायणे सवत १९५७ राजा विक्रमाजीत विष्णुदास ब्राह्मण के घर स्वेत घोड़ा स्वेत पलान मुप दिली पूंछ पुरामान पजी हाथ मरद अठारा हाथ पग नव हाथ अंवर द्वाराछूरा उस समै मोह वरतेगा अजू समान गऊ होवेगी पांच वरश की स्त्री प्रसूत होवेगी निह कलंक की माता महतागी पितापन रिषि गुरु सहजानद क्षेत्र सवलपूर पठणे दलत किंकर दानव लियो उधरत। दश औतार शंकराचार्य उचरंते धर्म दान बधे गुरु चरणारविदवो नमोनम. राजा राज करे प्रजा सुप करे जैसे दस औतार पढ़े का धर्म अरु जैसे करोड गऊ दान का एक धर्म जैसे करोड गंगाजी के अस्नान की एकाधर्म तैसे दस औतार सुने का धर्म ऐसे दस औतार सदे लेकर घरे अरु पढ़े एकोत्तर सौपितर स्वर्ग लोक को चढ़े धर्म नाल सुनते पढ़ते मोक्ष मुक्ति लभते इति श्री दश औतार सपूर्णम् शुभम् ॥ लिपत काशीराम सारस्वत ब्राह्मण कशमीरी संवत १८०४ वि० चैत्र सुक्ल नौमीयाम् ॥

विषय — दश अवतारों की कथा।

**संख्या ४२४ वी** दश औतार भाषा, रचयिता—शंकराचार्य, कागज—देशी, पत्र—१४, आकार—६ × ४ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री मन्नीलाल गगापुत्र, ग्राम—मिश्रिख, डाकघर—मिश्रिख, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि ४२४ ए के समान।

पुष्पिका में किसी का नाम या तिथि नहीं है।

**संख्या ४२४ सी.** नारायणस्तोत्र, रचयिता—शकराचार्य, कागज—देशी, पत्र—२, आकार—५ × ३ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२१, परिमाण ( अनुष्टुप् )—३०, पूर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १८९७ = १८४० ई०, प्राप्तिस्थान—श्री रामदयाल, ग्राम—पिहानी, डाकघर—थानगाँव, जिला—सीतापुर, ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ नारायण स्तोत्र प्रारंभ । नारायण नारायण जय माधव हरे । नारायण नारायण जय गोपाल हरे ॥ करुणा पारावारा वरुणालय गंभीरा नारायण नारायण जय गोविंद हरे ॥ १ ॥ घन नीरद संकाशा कृतकलि कल्मषनाशा नारायण नारायण जय गोपाल हरे ॥२॥ पीतांबर परिधाना सुर कल्याण निधाना । नारायण नारायण जय गोविंद हरे ॥ ३ ॥ यमुना तीर विहारा धृत कौस्तुभ मणि हारा । नारायण नारायण जय गोपाल हरे ॥ ४ ॥

अंत—संभ्रम सीता हारा साकेत पुर विहारा । नारायण नारायण जय गोविंद हरे ॥ २७ ॥ अचलोद्धृति चंचत्कर भक्तानुग्रह तत्पर ॥ नारायण नारायण जय गोविंद हरे ॥ २८ ॥ नैगम गान विनोदा रक्ष सुत प्रह्लादा ॥ नारायण नारायण जय गोविंद हरे ॥ २९ ॥ भारति रति वर शंकर नामामृत अभिलाषर ॥ नारायण नारायण जय गोविंद हरी नारायण नारायण जय गोपाल हरे । इति श्री मच्छंकराचार्य विरचितायां नारायण स्तोत्र संपूर्ण ॥

विषय—नारायण स्तोत्र ।

संख्या ४२५. भूगोल, रचयिता—शंकरदत्त ( चित्तौड़ नीराकग्राम ), कागज—देशी, पत्र—२२१, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—११६०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, गद्य, लिपि—नागरी रचनाकाल—सं० १९२९ = १८७२ ई०, लिपिकाल—सं० १९२९ = १८७२ ई०, प्राप्तिस्थान—महाराजा पुस्तकालय, प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—अथ भूगोल वर्णन लिख्यते । श्री युत सब पंडित विद्वज्जन श्री भागवत पुराण आदि के मत से कहत हैं कि व्यास ने लिखा है कि पृथ्वी अचल और शेस कच्छ आदि के आधार से स्थित है और इसीका प्रमाण करके पृथ्वी को अचल औ आधार निश्चय करते हैं औ ज्योतिष सूर्य्य सिद्धान्त औ सिद्धांत शिरोमणि आदि ग्रंथों मे लिखा है कि पृथ्वी चल औ निराधार आकाश में परमेश्वर राखा है और ज्योतिष किसी तरे असत्य नहीं हो सकता क्योंकि सकल विचार लग्न मुहूर्त ग्रहण धाया प्रश्न आदिका प्रमाण औ तिथि पत्र गणित करके बनता है सब लोग ज्योतिस को सत्य मान के निश्चय करते हैं इसमें ज्योतिष किसी तरे असत्य नहीं है ॥

अंत—सब पीठ से जा जा भलाई की है साथ में उनको साथ इज्जत के सरकार इलाका और गाँव दिया और गैर माही का मेड मतीआ दिया इसलवे का हाल संक्षेप से पंडित शंकर दत्त चतुर्थ अध्यापक मदर्सा सरकारी प्रतापगढ़ का ऊपर से लिखा है भूगोल में इंग्लंड नहीं था ॥ इति ॥ संवत १८२९ बैसाख कृष्ण ११ दिन शुक्र इसई सन १८७१ इसवी शुभ यह भूगोल वृत्तान्त श्री युत सकल गुणगणालंकृत सत्यवादी बुद्धि सागर श्रीयुत् अजीत सिंह बहादुर की आज्ञानुसार पण्डित शंकर दत्त ने लिखा मुकाम मदर्सा सरकारी जिले प्रतापगढ़ दादा—उत्तम पुरी से दुर्ग दिशि बीस कोस मम धाम राज चित्तौड़ में बसूं विराज नाम है ग्राम भाव कृ० ११ सं० १९२९

विषय—विषय साहेब के भूगोल के आधार पर लिखा हुआ भूगोल जिसके अंत में भारतवर्ष का संक्षिप्त इतिहास भी है ।

संख्या ४२६. माधुरी विलास, रचयिता—शंकर दीक्षित ( लखना ), कागज—उत्तम, पत्र—५२, आकार—८×४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् ) –७१५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९३२ = १८७५ ई०, लिपिकाल—सं० १९४४ = १८८७ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री शिवनरेश सिंह, ग्राम—रामनगर, डाकघर—मल्लापुर, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशाय नम. ॥ श्री गुरु चरण सरोज रज शंकर कवि धर सीस। रचहि पद्य अनुभव सनै भक्ति देहु बख्सीस। परम हंस सत गुरु मिले पूर्व पुन्य से आय। भेद भर्म दुविधा हटी दीना अलख जगाय॥ सर्व विस्व ज्ञानीन को ब्रह्म रूप दरसात। रहत ब्रह्म मय विस्व मय अचरज कहो न जात॥ जे कर्ता करता सोई मैं न करु वस्तु काज। जो है सो है मोहि क्या रखिहै अपनी लाज॥ श्री स्वामी महराज को रहत ध्यान दिन रैन। घरी पलक विसरै नहीं जहा रहूं तहं चैन॥ शंकर नाम सुदेह का लखना मध्य निवास। दीक्षित हैं अटेर का गुरु स्वामी का दास॥ अथ कवित्त प्रथम तरंग॥ बूड़त बचाया भव सागर से बांह थाम अक में उठाय भेद भरम नसाया है॥ शब्द सुनाया हर घट में लखाया विपि द्विविधा मिटाय स्वाद अमृत चषाया है॥ लाया परतीति विसराया है मनुष्य भाव पाया है अमोल धन दारिद गंवाया है। झूठी जग माया मन मेरे ना रचत अब प्यारा गुरु स्वामी जो हमारे मन भाया है॥

अंत—दो० ॥ कृष्ण रूप सतगुरु मिले भेद भर्म गयो छूट। साचे को जग साच है झूठे को है झूठ॥ सोरठा॥ श्री स्वामी उमराव पुरी गोसाई सत्य गुरु। परमहस का भाव शीतल शुद्धि हृदय सदा। दोहा॥ सत गुरु का आधार लहि वरनो आतम ज्ञान। भूल चूक जो होइ तौ छमियों सत सुजान॥ दो०॥ श्री दीक्षित अटेर के प्रगट भये हरवस। तिनके बाबू राय जी मंशाराम अवतंस। दो सुत बाबू राय के रसिक लाल मतिधीर। कुटुम लाल छोटे सुवन पढित गुण गभीर॥ रसिक लाल के पुत्र जुग प्रथम कालका जान दूजे शंकर कवि करै नित सतगुर का ध्यान॥ जेष्ट भ्रात जे मम रहे कीन्ह स्वर्ग को वास॥ मैं सत गुर के प्रेम से ईश्वर का हूं दास॥ सतिदयाल शंभू वटुक बाला प्राग प्रवीन। बधु चचेरे पाच में विद्यमान हैं तीन॥ शंभू बालादत्त औ प्रागदत्त बुधिवान। भयो डाक्टर विदित है कृपा करत भगवान॥ मैंने नहिं रचना करी रचनहार कोई और। मेरे सिर ऊपर धरी जस कीरति को मौर॥ इति श्री माधुरी विलास श्री दीक्षित रसिकलालात्मज कवि शंकर दीक्षित चैतन्य कृत्ति सपूर्णम् शुभं॥ लिपतं चच्चू राम सवत् १९४४ मिती चैत्र शुक्ल सन् १८८७ ई० ॥

विषय—आत्मज्ञान।

संख्या ४२७ ए. काव्य विलास, रचयिता—सतदास ( उरेरमऊ, सुलतानपुर ), कागज—बादामी, पत्र—१५, आकार—८½×६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१९०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९६६ = १९०९ ई०, प्राप्तिस्थान—महंत चंद्रभूषण दास, ग्राम—उमनपुर, जिला—बाराबंकी।

आदि—दो० जब शरीर महि प्रगट भा, कहाँ रह्यो तब स्वाँस। तन छूटे फिरि जात कहँ, गुरु कृपा करहु प्रकास ॥ जब शरीर यह नहि रहा, स्वाँसा सुन्य निवास। तन छूटे फिरि सुन्य में, रहत स्वाँस को बास ॥ यह स्वाँसा केहि विधि भयो, तब मैं आय प्रवेस। सो सत गुरु करुना भवन, कहिए वर उपदेस ॥ स्वाँस सक्ति करि मार बाँसि मिश्रित रज सो आय। बीर्य संगही स्वाँस फिरि, तामें आनि समाय ॥

अंत—ब्रह्म चिदानंद घन सत्यको समूह मन। तेहते प्रगट गनि इच्छा सुनि लीजिए। तेह ते पुरुष कहि प्रकृति सुताते कहि महातत्व तेज रूपहि अहंकार कीजिए ॥ ताते भए तीनि गुन, रज, तम, सत गुन, सत ते चतुर्दस देवता सुनीजिए। तामसे पंच मूल पंच तन मात्र कहि राज सते इन्द्री दस पंच प्रान हीजिये ॥ इत्यलम्

विषय—शरीर रचना, प्राण अपान आदि वायु तथा इन्द्रि यादि का वर्णन।

संख्या ४२७ वी. स्वास विलास, रचयिता—संतदास ( डेरापुर सुल्तानपुर ), कागज—सफेद मोटा, पत्र—८९, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१७७६, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९८२ = १९११ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री त्रिभुवनप्रसाद त्रिपाठी, ग्राम—पूरे पराग पाँडे, डाकघर—तिलोई, जिला—रायबरेली।

आदि—दो० नमो नमो श्री राम गुरु, संत दया के खानि। हे दयाल उर आय मम, बसहु दास निज जानि ॥ कवित्त-नमो २ राम गुरु संतन सुखद उर माया के निवास पुर सतगुण खानिए ॥ विघन हरन मुद मंगल करन, जन तारन तरन असरन सरन निज, विधिहु महेस सेष सारद नारद गनेस बंदत सुरेस श्री मुनेस बखानिए ॥ विनवत संत दास जानि हिय लीजे दास, कीजे पर कास मम हाम निज जान जू ॥ दो० ॥ भाषों स्वास विलास यह, ग्रंथ सकल सिरमौर। सुनि विचार करिहैं सुजन, बोध करन सब ठौर ॥

अंत—सूक्ष्मा-असत सत जो स्वात आदि की सत्यता। प्रगट प्रत्यक्ष यह वायु स्वाँसं। जानि सोभा सकल मानिके अनुभवक सक्ति धारंत यह स्वाँस भासं ॥ इन्द्रि अंतःकरन सकल की निस्तर सब को अ भरन सम्प्रकासं ॥ अकल आनीह अद्वैत अनुभी अगम एक है वायु गत सर्व पासं ॥ यह भुन निजा सन्द चिद्रूप अज व्याप व्यापक यथा पुष्प वासं। सदा निर्विकार निर्वाण नवान सत्त। नित्य निर्बोध निष्कल्मषासं ॥ सर्व करता करत पुनः अभु ना करत रहित सब सहित सब जो विकासं। स्वास सबम सत पथ कथि पथ कथि तत्र गत यही निष्पात मत संतदासं ॥ दो० कवि को विद बुध संत जन सब सों विनय हमारि। कहौं बाल बुधि जो कछू। तुम सब लेव सँभारि ॥ इति ॥

विषय—शरीर के अन्तर्गत पट चक्रों और कंक नाल आदिका वर्णन ॥

संख्या ४२८ ए. बारहखड़ी रचयिता—संतदास, कागज—साधारण, पत्र—६, आकार—९ × ४½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी प्राप्तिस्थान—महंत मोहनदास ( ग्रंथ पीतांबर दास के पास है ), ग्राम—गौनामऊ डाकघर—परियावाँ, जिला—प्रतापगढ़।

आदि—श्री गोविंदायनमः ॥ अथ बाराखड़ी लिष्यते ॥ कका ॥ कमल नैन जबते गये, तब ते चित नहिं चैन । व्याकुल जल बिन मीन ज्यो, पल नहिं लागत नैन ॥ १ ॥ पपा ॥ पबरि न पाई स्याम की, रहे मधुपुरी छाइ । प्रीतम बिछुरे हैं सपी, कीजे कौन उपाइ ॥ २ ॥

अंत—भभा ॥ भनक परी मेरे कान में, का न कही कछु जात । लगी चटपटी चित्त में, सुनी अटपटी बात ॥ २४ ॥ ममा ॥ मन मोहन मन में बसे, मगल मूरति आय । मगन भई छवि निरषि कै, हमें न आन सुहाय ॥ २५ ॥

× × × ×

गगा ॥ ग्यान घ्यान करि कृष्ण के, बाल रही धरि मौन । संतस ऊधौं सहित हरि, कियो द्वारिका गौन ॥ ३४ ॥ इति श्री गोपी कृष्ण सनेह चौंतीसी सपूरण ॥ लिषतं परधान राजाराम ॥

विषय—कृष्ण के वियोग में व्रज वनिताओं का प्रेमाकुल होकर मिलने की उत्कंठा तथा उपालम्भादि वर्णन ।

**संख्या ४२८ बी.** ( गोपी कृष्ण की ) बारहखड़ी, रचयिता—संतदास, कागज—देशी, पत्र—८, आकार—९ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—७०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८७३ वि०, प्राप्तिस्थान—श्री रामस्वरूप शुक्ल, ग्राम—सुभानपुर ( वर्तमान निवास सरैया ), डाकघर—बिसवां, जिला—सीतापुर ।

आदि—४२८ ए के समान ।

अंत—रा रोकत टोकत राह में मागत हम पर दान लो माग्यो जो सब दियो कियो न कछू गुमान ।। लला लोचन लोने लाल के ललिता के सुप देन । अनियारे प्यारे परे मनो सांवरे सैन ।। बवा बनि लीला अद्भुत करी सेस न पावत पार विपन वाटिका वाग में कुंजनि किये विहार । ससा सरद रैनि कृ सुदरी लीनी सबै बुलाय नैन सैन दे सांवरे बसी मधुर बजाय ।। षषा ष्याल लाल के भले राति रची षट मास बसीवट जमुना निकट कीने रास विलास शशा स्नान को जमुना गई अवर धरि के तीर नंद नदन तरु पै चढ़े चोरि हमारे चीर हहा हाहा पाए ठोऊ कर विनती करि हे वीर । न्यारी कीनी नीर ते तब हंसि दीनो चीर । क्षक्षा छाय रहे अब मधुपुरी छिन छिन प्रीति बढ़ाय ।। ऊधौ मोहन की कथा कहा लगि कहि हो गाय ।। त्रत्रा त्रभुवन की सोभा सबै रही स्याम पर छाइ । अैसो को जननी जन्यो जो न देषि ललचाय । ज्ञज्ञा ज्ञान ध्यान करि कृष्ण को वाल रही धरि मौन संत दास ऊधौ गये करि प्रनाम निज भौन ।। दोहा ।। जो गावै सीपै सुनै गोपी कृष्ण सनेह प्रीति परस्पर अति वढै उपजै हरि पद नेह । इति श्री गोपी कृष्ण की वारह षढी सपूरणम् लिषतं व्रज लाल ब्राह्मण संवत १८७३ ।।

**संख्या ४२८ सी** विपर्यय को अंग, रचयिता—संतदास ( उरेरमऊ, सुलतानपुर ), कागज—सफेद, आकार—७$\frac{1}{2}$ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२८५, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं०

१९८२ = १९२६ ई० प्राप्तिस्थान—श्री त्रिभुवन प्रसाद त्रिपाठी, ग्राम—पूरे पराग पांडे, डाकघर—तिलोई जिला—रायबरेली।

आदि—प्रथमहु दक्षि सुमें पुनि गैनहु किन्हों सुपें मासिका बोधी। गुरुज्ञान इन्द्री जब पीधि, जिनही हाय सुमेरहि सोकै ॥ ( सुन्दरदास कृत ) कबे पांच सूत्र भीचे को विचरत तीनहूं लोक में डोडे। सुन्दरदास कहै सुम संतो, सही भांति यदि अर्थ बोर्ड ॥ कवित्त—श्रवण स्वरूप जानि नैन नाम पहिचानि नाम सुनि रसन स्वरूप रहि आयो है ॥ टीका ॥ जीम हू जिकि रिकहि सूँघत सरस लहि। नासिका बिसक रहि बोध सत गायो है ॥ गुदा ज्ञान, ताव ध्यान इन्द्री अतिचार मान। जब प्रेम पीवत बहुत सुख पायो है। मन है सुमेद तोस निर्विर बस्त जानि मनि कहत हजारी कर्म पुसही सुहायो है, ऊँच नाम थेह को सुभास पांच कहियत सूत्र अभिमान मध्यीचे कही त्याग है तीन लोक काया तामे विचरै निसंक सदा असत अर्बुद वाके कहीं नहीं लाग है ऊँच पद पावै जब त्यागि अभिमान तब आतमा विचार महँ रहै चित लग है ॥ कहत हजारी दास वाक्य को बिलास सत, आर्विहि विचार मात जाके ज्ञान जाग है ॥ इत्यादि—

× × × ×

अंत—मूढ़-चाकर बेद पुराण पढ़ै किन, भी व्याकरण पढ़ै जो कोय। संध्या गहै करै पट कर्महि, गुन अरु काल विचारै सोय ॥ तासिकमत सबही बनि आवै, सब तजि मन में राखै होय। सुन्दर दास कहै सुमु पंडित, राम नाम बिन मुक्ति न होय ॥ साख पट बेद चारि पढ़ै मन लागि २ पढ़िके पुरान अष्ट दस विधि कोई है। टीका—अब व्याकरण पढ़ै संध्या तीनि भांति करै गहि पट कर्म धर्म नीकी विधि मोई है ॥ तीन गुन तीन काल जानत विचार हाल। तामि पट[१३] सूत्र वाद सबी विधि मोई है ॥ और विद्या दस[१४] चारि पढ़िकै सुधारि कारि, बिन राम नाम गति मुक्ति नहि होई है ॥

विषय—सुन्दर दास जी कृत विपर्जय का अंग नाम पुस्तक का टीका।

संख्या ४ ई प. अयोध्याकांड की टीका, रचयिता—संतसिंह, कागज—देशी, पत्र—१०९, आकार—१२ × ६ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) —३२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१००८०, पूर्ण रूप—अपूर्ण स्वच्छ गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९५२ वि० प्राप्तिस्थान—श्री महाराजा प्रतापसिंह जी महापुर जिला—सीतापुर।

आदि—श्री गणेशाय नमः बालकांड मों मंगले उपर चारों संवादों के हेतु समास भाष करत ह्योपर श्री चंद्रादि को के प्रगट रस के कारण पुनः अवतार धारणा दुष्टों को मारना धनुष भगकर परशुरामादि को को जागर बनि बारणा सीता सहित परम मंगल मय कोशलपुरी मों मग धारमादिक प्रसंग कहा अब अयोध्या कांड की निर्विघ्न समाप्ति अरु प्रर्वे गमन हेतु शंकर जी का स्व विषयक आशीर्वादात्मक मंगल करते हैं ॥ वाम के चहमि सो भगवान शंकर सबदा मैरी रक्षा करो जिन वामांक विषे गिरजा विराजै है चकारमस्य अरु विभाति पद के सर्वत्र अनुकर्ष निमित्त है किंवा चकार पुनः अर्थ औ जिसके वाम अग म विद्युम माहे सो पीय कहि जाते हैं पुनः अद्रि सुतामी मोमती है पार्वती को

वाम ओर धारण को भाव यह जो मर्याद मों तत्पर है किंवा वैदक मों हृदावाम ओर ही कहा है ताते उमा को प्रेम सो हृदय मो लगाए रापते हैं अरु भूधर सुता नाम को कथन का भाव यह शिव जी गिरीस है अपने दास की सुता जानकर कृपा करते हैं किंवा गिरों को प्रति उपकारी जानकर गिरिजा मो भी सनेह करते है देव नदी श्री गंगा जिसके मस्तक कहाँ सिर विषे विराज है। प्रामाण अमरे उत्तमान सिर शीर्ष मूर्द्धाना मस्तको स्त्रियां भाल विषे जाके वाल चंद्रमा विराजे है।

अंत—छंद। सिय राम पियूष पूरण होत जनमन भरत को। मुनि मन अगम यमनेम समदम विषम व्रत आचरत को। दुख दाह दारिद दंभ दूषण सुजस मिस अपिहरत को। कलिकाल तुलसी से सठन हठ राम सनमुष करत को भरत चरित करि नेम तुलसी जो सादर सुनहि समि राम पद प्रेम अवस होइ भव रस विरत॥ टीका॥ सियेति प्रेम रुपी अमृत कर पूरण जो भरत का तनु रुपी पात्र है जो यह न उपजता तो मुनीश्वरों के मन में भी आवने जो कठिन व्रत नैमादिक हैं तिससो किसने प्रवर्तनाथा। दुखेति दुषहु कर जो हर्दे को दाह है अर दरिद्र दंभादिक जो दोष है जिनको जस के मिस किसने हरना था तत्व यह और नृपों के यश कथन का लोगोंको मिथ्या वादादिक दोषहु को दोष उपजने है और भगवत की भक्ति मिश्रित जो भरत की महिमा कहेंगे तिनके दोष सब नाश होवेंगे जाते संतों का प्रभाव प्रभो सम विषत है यह प्रभू पर उपकार हुआ अब अपने ऊपर उपकार कहिते है कल इति। इस घोर समयमें मुझसे मूढ़हु का श्री रामचन्द्र के सम्मुष किसने करना था तत्व यह भारत के वचनहुं मो सर्व पातकियों का उद्धार प्रभो की शरण कर कहा है तिस भरोसे कर मैं भी शरण आया हौं॥ अब अयोध्या कांड की समाप्ति करते हुए इसका फल कहिते हैं भरतेति यहि भरत चरित्रों का मिश्रित जो अयोध्या काड है इसको जो नियम कर पढ़ैगे तिनकी सीता श्री रामचंद्र चरणारविंदों का प्रेम अवश्य होयगा अर विषय रस में वैराग्य भी अवश्य होगा इसका भाव यह भरत के वचनहुं को सुनकर तौ प्रेम उपजैगा अर राजादि को सुषों से भरत की उपरतता सुनकर वैराग्य होइवेगा॥ इति श्री रामायण अयोध्याकांडे टीका सतसिंह वृत समासो संवत १९५२ वि०।

विषय—तुलसीदास जी कृत अयोध्या काण्ड रामायण का तिलक।

**संख्या ४२६ वी.** रामायण बाल कांड की टीका, रचयिता—संतसिंह, कागज—देशी, पत्र—४३०, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—७७६०, पूर्ण, रूप—नितांत स्वच्छ, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९५१, प्राप्तिस्थान—श्री महाराजा प्रकाश सिंह जी, मल्लापुर, जिला—सीतापुर।

आदि—अथ श्री बाल कांड सटीक लिष्यते॥ प्रथम विनायक विघ्न हर वर दायक पद वंद। पुनि शुभ दानि सरस्वती प्रणवो आनद कंद॥ १॥ श्री गुरु नानक नमों नित नारायण वपु जान। दसों रूप दस दिसामय दीपति दीजे दान॥ २॥ गौरी शंकर ज्ञान घन वदौं सात सरूप। आदि कविह जिन राम जस बरन्यो जाहि अनूप॥ ३॥ महावीर मतिधीर मम मम को कोटो पीर। नम तुहि तनय समीर मुहि दरसावो रघुवीर॥ सीता सीतल रूप प्रभु राम वल्लभा जान। वदौं मो पर कृपा कर वरनौ भाव महान॥ रमत

राम सुधधाम मम कुमति हाम को काट। राम चरित रस प्रगट कर कह्यो दिखायो बाट ॥ गुणनिधाम तुलसी नगम रामहिं प्रिय गंभीर। तिहि जव हुलसी दीन तब मो मन धोयी धीर ॥ वार्तिक ॥ वार्तिक श्री राम चरित मानस को श्री शंकर जी ने परम पवित्र जान कर जीवों के कल्याण निमित्त प्रथम तिसको गिरिजा को अस्नान कराया है ॥ अरु सोइ चरित्र सागों के मघो से हार मिलसने हेतु अति विचित्र रीति सों ब्रह्मा जी ने सत कोट वर्णन अरु बारं बार मनन करके अपनी बुद्धि अरु बानी क सफल करिबे हेतु प्रभू के भरोसे पर इसको पूजा मो प्रवर्तने की कृष्ण करी सो श्री राम चंद्र स्वामी संत सिंह को अपना दासानुदास जान कै इस ग्रंथ की निर्विघ्न समाप्ती अरु प्रचपगमनादि करावेंगे ॥

अंत—मूल। बहुर लोग रजायसु भयऊ। सुतन समेत नृपति गृह गयऊ। जहं तहं राम ब्याह सब गावा। सुजस पुनीत लोक तहं छापा ॥ आये व्याहि राम घर जबते। बसी अनंद अवध सब तबते। प्रभु विवाह जस भयो उछाहू सकै न बरनि गिरा अहि नाहू। कवि कुल जीवन पावन जानी। राम सिया जस मंगल खानी। तेहि ते मैं कुछ कहा बखानी। करन पुनीत हेतु निज बानी (बहु रत्ति) बहुरे कहे फिरे। घर आने की लोगों को राजा आज्ञा भई। तब सभी लोग अपने घर में प्राप्त भये। और राजा भी अपने मंदिरों मैं पुत्रों समेत विश्राम करते भये (जह इति स्पष्ट) जो कोइ कहै औरो ग्रंथों से तुमने विवाह का उत्सव बड़ा कहा है तिस पर कहित हैं (प्रभु इति स्पष्ट) श्री कोऊ की शेष नाग अरु सरस्वती नहीं कहि सकति तौ तुमने किस भांति वर्णन किया तिस पर कहिते हैं (कवि इति) कवीश्वरों क जा कुछ है सो भी श्री राम चन्द्र सुजस कर ही पवित्र हात हैं अरु मेरी जिव्हा के ऊपर भी सरस्वती है तिस कर से मेरे से रहा नहीं गया अथवा कविशिरोमणि अपने समग्रजगा अपने कुल परंपरा को जीवन अरु पुनीत करने द्वारा श्री रामचंद्र का ही जस है ॥ सो अपना कुल से शरीर का कुल अथवा गुरों का संप्रदाय, श्री श्री रघुनाथ जी का ही उपास कथा सो विचार कर अपनी वाणी पवित्र करने निमित्त श्री राम चंद्र चरित्र सुयश मैंने भी बरणन किया है अरु अब इस कांड को समाप्त करते हुए अपनी मति का पवित्रता कथन पूर्वक प्रभी के बस का महातम दैक छंद अरु पैक दोहे में कहिते हैं। निज गिरा पावन करन कारन राम जस तुलसी कह्यो। रघुबीर चरित अपार बारिध पार कवि कौने लह्यो। उपबीत ब्याह उछाह मंगल सुनि जे सादर गावहीं। बैदेहि राम प्रसाद ते जन सर्वदा सुख पावहीं। सोरठा। श्री रघुबीर विवाह जे सप्रेम गावहिं सुनहिं। तिन कह सदा उछाह मंगलायतन रामजस ॥ टीका ॥ अपनी बानी पवित्र करन निमित्त रचक मात्र रघुनाथ जी का जस मैं कहा है अरु रामचन्द्र के चरित्र रूपी समुद्र पार तौ बाल्मीकादि का भी नहीं होया। उपबीत कह्यो जनोपवीतादिक जा प्रसंगो क मंगल हैं तिनको जा सादर से सुनगे गावैंगे तिनका सदा मंगल होवैगा प्रयाजन यह। श्री रामचन्द्र के जन्म से विवाह आदिक जा उत्साह है जा हृदय के स्नेह पूर्वक इनमे गावैं सुना तिनमें सदा मंगल हावैगी प्रयाजन यह व्यवहार परमार्थ का अविनाशी आनंद हावेगा जान रामचंद्र का जस सिंधु। इति श्री राम चरित्र मानसे सकल कलि कलुष विध्वंसने अविरल भक्ति

सपादने प्रथम सोपान सपूर्ण ॥ श्री सवत १९५२ लिपि रामदीन मिश्र पठनार्थ श्री महा राजा धिराज राजा मुनीश्वर वक्स सिंह जू के ॥ श्री राम श्री राम ॥

विपय—श्री गोसाईं तुलसीदास कृत वालकाण्ड का टीका।

**संख्या ४३०.** कवितावली, सरजूदास, कागज—वादामी, पत्र—३०, आकार—८½ × ६ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४६५, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १८५० = १७९३ ई०, लिपिकाल—स० १९८० = १९२३ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री जानकी सिंह, ग्राम—उमरवाला, जिला—सुलतानपुर।

आदि—कवित्त-अतुलित वल गेह स्वर्न शैल के समान देह दानव कुलई धन को वन्हि ज्ञान धाम भो। वाँदर अधीश यक शीश महावीर धीश दास पीर हारी वुद्धि निद्धि निह काम भो॥ वालक ब्रह्मचारी खास दास है खरारी जू को। लखन भरतरिनि मानौ दूजे राम भो। मारुत सुवन यश जाहिर भुवन विपे लिखे जो कुअक माल मेटे गुन ग्राम भो॥ सवैया-हनुमान महावल पिग चख्यो दशक धर गर्व विनाशन हौ। अंजनि पुत्र समीर तनै रामिष्ट भिया दुख नाशन हौ॥ लक्ष्मण प्राण को दान दिहौ अमफाल्गुन मित्र प्रकाशन हौ। अति विस्तृत सिधु को पार गयो, हनुमान महा सुख वासन हौ॥

अत—कवित्त-सुरन सतावैं विष्णु भक्तन को दु:खदेयं शिव ध्यान्य लेय पियैं सुरा भूमि सुरजो। चोर का वसावै अस्ति वैल का कुचावैं, और केर पाप गावैं आगिलावैं विप्र पुरजो॥ गर्भ गिरावे उपकारी का नशावै। कुँआताल को पुरावैं नही वोलैं न्याय फुर जो। केतिक हजार पाप वेदन वखान कियो, इनकी समान सव और पाप धुर जो॥

विपय—धर्म नीति और कुकर्मो से वचने का उपदेश।

**संख्या ४३१.** जैमुनि पुरान ( जैमिनि पुराण महाभारत ), रचयिता—सरयू राम पडित, कागज—देशी प्राचीन, पत्र—४८, आकार—१६ × ७½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—७३४१, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १८०५ = १७४८ ई०, लिपिकाल—स० १९१५ = १८५८ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री चंद्रिका वक्स सिंह जमींदार, ग्राम—खानीपुर, डाकघर—तालावक्सी, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशाया नमः॥ अथ जैमुनि पुरान लिख्यते। सोरठा॥ सुन गुन ग्यान निधान। मंगल मय सुपमा सदन॥ कलि विप तूल क्रसान। एक रदन करि वर वदन॥ जाहि अमगल मूल। सुमिरति गनपति गौरि सुत॥ जरहि व्याल जिमि तूल। विघन व्याधि सकट सकल॥ छद॥ १॥ नमो गौरिजं ग्यान रूपं गनेशं। नमो मोहमग्यान नाशं दिनेश॥ नमो धूम्रकेते गनेसैक दत। नमो विघन छेद धर परसु हस्तं॥ नमो वुद्धि कांत नमो गोरि पुत्र। नमो निर्विकार नमो चारु वक्र॥ नमो वुधि वोधा नमो शत रूपं। नमो ग्यान गोपार सिधि सरुप॥ भजेह गनेस गुनं ग्यान गेहं। नवीनार्क वारं नमो सुभ्र देह। करि द्रान नासोभिन इन्दु भालं। चतुर वाहु कठं चलं चारु मालं॥ वरं कक्र पर फंल अंवोज नेत्रं। दधतं महा दिव्यावस्त्र विचित्र॥ सिर सुदर चदनं कुंकु मांग। डरोदेर

सोमादय पुर्ण्य मुरंगे ॥ प्रसन्ना में संग संताप नासं । सुमं सर्व कर्म सम्पान प्रकासं । विघ्नं दायक शोक पूक प्रहारी । भद्रं सर्व छिप्पार्थ फल पावकारी ॥

अंत—(चौ०) ॥ भाषा भनित कूर कवि जोई । आदर—जोग—तदपि नहिं सोई ॥ करत विचारन कछु कविताई । हरि जस जानि सुनिय मन लाई ॥ परम हंस सुचि साधु सुजानी । गुन ग्राहक जग विदित पय पानी ॥ गहि गुन कर औगुनहिं दुरै है । कहत सुनत सादर सुख पैहै ॥ छंद ॥ सुख पाइहै सुनि सुजन श्रोता विमहि प्रिय हरि जस महा । पर सिव जैमुनि की कथा अति कूर कविता को कही ॥ कछ बुधि विद्या हीन इतिमति कथ अवगुन मय महा । श्री गुरु कृपा यह चरित कछु निर्मित सो निज मति करि कहा ॥ दोहा ॥ विसिख व्योम वसु कुम्भ वर सुकुल अष्टमी फाग । पूरण मैं श्री गुरु कृपा कथा युधिष्ठिर राज ॥ ६११ ॥ इति श्री महा भारते पुराणे अश्वमेध मधि पर्वे सूत सौनिक संवाद जैमुनि पुराणे जज कृतो राजा युधिष्ठिर समाप्त पट त्रिंसमोऽध्याय ॥ समाप्तं शुभ मस्तु । कासीपुर एक ग्राम रूचि धर्म राजकी राज । राजत तँह संपति सहित बख्तावर महाराज ॥ ता नृपके रसवन्त गुण तासु तनय वल धाम । नृप सुख सब संपते तेहि मग प्रविसित अंग ॥ मासोत्तमे मासे आषाढ़ मासे शुक्ल पक्षे तिथी प्रति पदायां रवि वासरे लिखं पुस्तकं लिप्यते दुर्गा मिसिर श्री महाराज धर्मावतार धर्म मूरति चौहान बंस ठाकुर देवी सिंह तस्य पठनार्थ श्री राम श्री संवत् १९१२ कृष्णाय वासु देव ‥

विषय—इस पुस्तक में ३६ अध्याय हैं:—प्रथम ४ अध्यायों में यज्ञ की तैयारी घोड़ा लाया जाना और सेना एकत्रित होना कहे गये हैं, पंचम अध्याय में घोड़ा छूटना और उसकी रक्षा में युद्ध वर्णित है। इसमें क्रमसे अनुसाल्व नील रत्न हंसध्वज की पुत्र सुवेग राक्षस (कालासुर) बभ्रुवाहन अर्जुन युद्ध (संक्षिप्त रामायण) सीता त्याग लवकुश जन्म रामाश्वमेधमें लवकुशका राम आदि से युद्ध तथा राम के मोहित होने पर वाल्मीकि द्वारा दल सैन्य चैतन्य और सीता राम मिलाप कहा गया है। मयूर ध्वज परि धर्मो चन्द्र हास और सत्यव्रत मुनि की कथायें अच्छी रीति से वर्णित हैं। अंतिम अध्याय को छोड़कर सबमें घोर दुर्धर युद्ध कहे गये हैं। अंत में युद्धों का संक्षिप्त इतिहास कह कर कवि ने अर्जुन की स्वपुर यात्रा का वर्णन किया है। अंत के ( ३६ वें ) अध्याय में ब्राह्मणों का झगड़ा कृष्ण द्वारिका गमन सब राजाओं का अपने अपने घर जाना और कथा महात्म्य वर्णित है।

निर्माण काल:—विसिख[५] व्योम[०] वसु[८] कुम्भवर[१] सुकुल अष्टमी फाग पूरण मैं श्री गुरु कृपा कथा युधिष्ठिर राज ॥ फागुन सुदी ८ संवत् १८०५।

संख्या ४९२. कृष्ण विलास, रचयिता—प्रतिपालय ( सांडी, हरदोई ), कागज—देशी, पत्र—४७, आकार—१० × ६ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—११८०, पूर्ण रूप—प्राचीन पद्य लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२५ = १८६८ ई० प्राप्तिस्थान—कमला रामदयाल ग्राम—नदपुरवा, डाकघर—मेरी, जिला—सीतापुर।

आदि—सिद्धि श्री गणेशाय नमः ॥ श्री मंगल मूर्तिर्जयति ॥ शिव सरण सदा ॥ श्री गुरु वै नमः ॥ अथ कृष्ण विलास लिप्यते ॥ चहत बदन पर भारती बहत भारती जासु।

८०

दिन प्रति चरण गणेश के वंदनीय मन आनु ॥ सरन लहत जित सांकरे झारखड के भूप। वसत मही मंडल तिलकु चादा नगर अनूप ॥ सदा रहत है दाहिनी भैरो गणन समेत। प्रगट महा काली जहा समर सिद्धि को देत ॥ भए भूमि पति उग्र अति जहां एक ते एक। सुमति सुमील भुवनपती दाता सूर अनेक ॥ सदा सुखी जाकी रही मही भुजा की छाह। देव अंस तिहि वंस में आक साहि नर नाह ॥ छद मन हरन कवित्त ॥ एक रस कीन्हो पतिव्रत सो सो निवाहि परि वासु करि सविता फतूह वाके पाट में। पृथु की सी कीरति प्रयति भूम लोक जाकी देवन के ओक महा नागन के ठाउ में। लोह वाको नट धरनी तल को चट आजु जाहिर जहान करामात जाके नाट में। मेदनी मरद मद गलित गयंदन को अंकुस सों आक वानी रंद जू नगाद ने ॥ द्वै कुमार सुकुमार अति हरपि दिये विधि ताहि। विदित नाम इक वाव जी अनुल केशवा साहि ॥ कवित्त ॥ गिरद ने वाही गोंटवानो गोलकुंडा दावि वीजापुर पूरि रह्यो पूरन प्रभाव जी। मद के गयंदन सो पकिन पुहुमि रही सकित्त निजाम माहि जाके तेग तावीजी ॥ सेयर करे सविता को उन्नत सेनी की ओर मंडतु आनी को अब नीको आफ ताव जी। धरि वहै भारु मसनद पर आंक वाकी वढयो वाहु वली वरिवंड वीर वीर वाव जी ॥

अंत—अथ कवि नगर वर्णन ॥ जप तप पूरन वसत जामें विप्र जे द्वै शासन लहत नाहीं कोन अवनीश ते ॥ वेद के निधान औ पढ़त व्याकरन ऐसो जैसो नर लोक माह प्रगट्यो फनीस ते ॥ चारि कोस दक्षिन वहत जामें वेई जल तपु कै भगीरथ जे काढ़े शिव सीस ते ॥ माडी नाम नगरी शिपा कनौज मंडन की सविता रहतु तामें सापि दस वीस ते ॥ अथ कवि गोत्र वर्णन ॥ छंद छप्पै ॥ चतुर्वेद कुल को तिलकु गोत्र गौतम मुनि जाको ॥ विश्वनाथ वर विप्र पुत्र के सव पुनि ताको तासु पुत्र समरथ नाम गोवर्धन गायो ॥ जाको सुत कवि मंजु भक्त रवि को जो कहायो ॥ ताके सुत सवितादत्त कवि कृष्ण साहि जस कर रहे। पूरन प्रवंध सरवरु कियउ विशद उक्ति अमृत वरषि ॥ अथ आशीर्वाद ॥ गंगा में जव लगि रहै सकल पाय हर पाधु सुप समेत तव लग जियो कृष्ण साहि नर नाथ ॥ कृष्ण साहि आयसु भयो आदिहि कारन जासु। नाउ धरयो या ग्रथ को याते कृष्ण विलास ॥ संवत ॥ जादिन वैस कुमार की भई वरप वाईस। साके विक्रम भूप के संत्रह सै पैंचीस ॥ भादौं मास पुनीत अति जाते हरपति लोगु कृष्ण जन्म तिथि अष्टमी सोमवार सिद्धि जोगु। कृष्णदेव जगदीस की कृपा साहि की होइ। सविता कृष्ण विलास की भई जन्म तिथि सोइ ॥ कियो सुदिन आरंभ तिहि श्रुति मुख छद वनाइ सविता सविता देव के चरण सरोज मनाइ ॥ छंद छप्पै ॥ वलि जव लगि पाताल इंद्र जव लगि इंद्रासन। नभ जव लगि सविता मयक सव विश्व प्रकाशन ॥ जव लगि कृष्ण विलास लोगु महि मडल भाषै। कमठ सेस वाराह भूमि जव लगि सिर राषै। वह्मा साहि नंदन नवल जग ऊपर जस जिन लियउ। संतति संपति सव सुप सहित कृष्ण साहि तव लगि जियउ ॥ दो० ॥ गगा में जव लगु रहै सकल पाप हर पाधु सुप समेत तव लग जियो कृष्ण साहि नर नाथ ॥ अथ ग्रंथ समाप्त गणेश सूर्य को कविच ॥ देव की दार कर गगन के गंगा जल जाको पद पंकज जुगुल सेयत है ॥ सविता प्रमाण सर्मै सुप प्रगटनि सुर तरु कुसुम पराग दरसतु है ॥

नाम के प्रभाव मंद मति मुद्र भाव महा कविताई सिंधु मैं विसंक पैठ्यतु है। भरि परे भव तम विघन विनाशन को देवगनपति मिन पति सैह्यतु है ॥ इति श्री मन्महाराज कुमार श्री कृष्ण साहि कारिते श्री सवितादत्त कृते कृष्ण विलासे सांगो पांग सब रस निर्णयो चतुर्थ ॥ समाप्तो प० कृष्ण विलासः कवित्त संख्या १६६। दोहा संख्या २१९। शुभ भूयात् संपूर्ण शुभ मस्तु ॥

विषय—नायक नायिका भेद, नवरस आदि।

संख्या ४२३ ए. कवित्त रत्नाकर, रचयिता—सेनापति, कागज—देसी, पत्र—१६, आकार—८ × ४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—५१०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—रामदुलारे मिश्र, ग्राम—रतनपुर, डाकघर—मझीगंज, जिला—खीरी।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ छप्पै ॥ कवित्त रत्नाकर लिष्यते। परमजोति जाकी अनंत रमि रही निरंतर। आदि अंत अरु मध्य गगन दस दिसि बहि इतर ॥ गुन पुरान इतिहास वेद बंदी जन गावत। धरत ध्यान अनवरत पार ब्रह्मादि न पावत ॥ सेनापति आनंद घन रिधि सिधि मंगल करन। नायक अनेक ब्रह्मांड के एक राम सेवत सरन ॥ कवित्त ॥ पाई जो कविन कल चल तप जन कार विद्या उर धरि धरि हरि रस रो सो है ॥ ताही कविताई को सुगसु जसु चाहत है सेनापति आनत न अवर को भोसो है ॥ पाई के परस जाको सिकाल सचेत भइ पायो बोध सार सरदाल को भरोसो है ॥ और भ्व भरोसो जिन परत करोसो ताहि राम पद पंकज को पूरण भरोसो है ॥ मूप समा मूषन छिपाये पर दूषन को बोल एकहुं पन कहे न बेद पाइ के ॥ राज महाजान पूरे सकल कलानि सेनापति गुनपाल और हू को गुनराई के ॥ तुमही बताई कछू कीनी कविताई तामे होइ कोमलाई सुघराई कै सुभाई के ॥ बुधि के निवाह कै गुसाई कवि नाइ के सुखीजिये बनाइ कै दीक्षित परसुराम वाही है विदित नाम जिन कीन्हें जग्य जाकी जग मैं बड़ाई है ॥ गंगाधर पिता गंगाधर की समान जाकी गंगातीर बसति अनूप जिन पाइ है ॥ महाजानि मनि विद्या दानहि के चिंता मनि हीरामन दीक्षित ते पाई पंडिताई है ॥ सेना पति सोई सिता पति के प्रसाद जाकी सब कवि कान दै सुनत कविताई है ॥

अंतः—अथ रामायन वर्नन। सुर तरु सार की समारी है विरंचि पचि कंचन सुप चिंतामनि के जराय की। रानी कमला की पिय आगम कहत हार सुर तरु देवी सुप देवी प्रभु नाइ की ॥ वेद में बखानी तीनों लोकन में ठकुरानी ॥ सब जग जानी सेनापति के सहाय की देव सुप मंडन भरत सिर मंडन मैंडी अब पंकज पराक रघुराई की ॥ १ ॥ कंज के समान सिधि मानस मधुप निधि परमनिधान सुरसरि मकरंद के सब सुप साज सुर राजन को सिरताज भाजन है मंगल मुकुन्दिरूप कंद के ॥ सरजू बिहारी रिपि नारी साप हारी शाम दाता हित कारी सेनापति मति मंद के ॥ विस्व के भरन समकादिक के सरन प्रौढ राजत चरन महाराजा रामचन्द्र के ॥ २ ॥ छप्पै ॥ भूषित रघुवर बंस भक्त वत्सल भव भंजन मुनि जन मानस हंस विदित सीता सुप मंजन ॥ त्रिभुवन पालन धीर वीर रावन मद गंजन ॥ उदित विभीषण नाम थेप निज परिजन रंजन ॥ सुरपति नरपति भुजगपति सेनापति

बंदत चरण ॥ राजाधिराज जय जय सदा राम विस्व मंगल करन ॥ ३ ॥ मद मुसकानि कोटि चंद ते अनंद राज दीपति दिनेस कोटिहू ते अधिकानिये। कोटि पवन मानहू ते महा-बल वान कोटि काम धेनु हूते अति दानि जग जानिये ॥ और ठौर मूढो वखत अैसो सेना-पति सीतापति याहू ते अधिक गुन पानिये, अैसी अति उकति जुगति सो वतायो तासो राजाराम तीनि लोक नायक वपानिये ॥ ( अपूर्ण )

विषय—शृंगार के कवित्त ।

**संख्या ४३३ बी.** कवित्त रत्नाकर, रचयिता—सेनापति, कागज—देशी, पत्र—८२, आकार—१२ × ८ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२७, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१३८४, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९४१=१८८४ ई०, प्राप्ति-स्थान—श्री कृष्णविहारी मिश्र, माडेल हाउस, जिला—लखनऊ ।

आदि—४३३ ए के समान ।

अंत—सेनापति वरन्यौ तुरग उर गदम के पाइ। तीनि पाइ की भाति ज्यौं चलत चारिह पाइ ॥ ७९ ॥ पाइ एक सौ साठि है तिन एरु चले न। ताके सम वाजी चलै सेना पति हारै न ॥ ८० ॥ आदि अत जाके हैं आदि। अंत न जाके सो चौ वादि ॥ ८१ ॥ देह विनाहीं हू तरु जात निसि दिन सोचि कहौ सो वात ॥ ८२ ॥ जित पाठी सिर वो रहै कीनी परी अनूप। सेनापति वारह परी तिय पलका सम रूप ॥ ८३ ॥ सम्वत् सत्रह सै छर्मे सेइ सियापति पाइ ॥ सेनापति कविता सजी सज्जन सजौं सहाइ। ८४। इति श्री कवि रत्नाकरे चित्रकाव्य वर्णन नाम पच मस्त रंग ॥ ५ ॥ श्री सम्वत् १९४१ अस्विन मासे शुक्र पक्षे तिथौ द्वितीया या लिखित मिदं पुस्तकं वलदेव मिश्रेण मिश्र जुगुल किशोरस्य पाठार्थं श्री शुभ स्थान गंधौली ग्राम स्थल वरदार श्री जानकी वल्लभोजयति—श्री कृष्नाय नमो नम. ।

**संख्या ४३४** सृष्टि पुराण, रचयिता—सेवादास, कागज—देशी, पत्र—२, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण (अनुष्टुप् )—३०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १७७२ = १७१५ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री रायलाल, ग्राम—रमुआपुर, डाकघर—धौरहर, जिला—खीरी ।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ अथ सृष्टि पुराण सेवा दास कृत लिष्यते ॥ ॐ एक उपराति लेषा नाहीं। दोय पाये सृष्टि नाहीं। गुरु पाये ज्ञान नाहीं। सिद्धि उपराति ब्रह्म नाहीं। आपा पाये परचा नाहीं। काया उपराति क्षेत्र नाहीं। आत्मा उपरांति देवता नाहीं। शील उपरांति मत नाहीं ॥ चक्षु उपराति दृष्टि नाहीं ॥ निर्भय उपराति अभय नाहीं ॥ संजम उपराति सुचि नाहीं। सतोष उपराति सुष नाहीं ॥ अमर उपराति सिद्धि नाहीं ॥ अभय उपरांति करामात नाहीं ॥ माता उपरात जन्म नाहीं ॥ गर्भ उपराति नरक नाहीं ॥ पन्थ उपरांति हानि नाहीं। चित चचल उपराति रोग नाहीं ॥

अंत—दोष उपराति कुबुधि नाहीं ॥ निर्दोष उपरांति सुबुद्धि नाहीं ॥ सृष्टि उप-रांति पोष नाहीं ॥ अजपा उपरांति जाप नाहीं ॥ अघोर उपराति मत्र नाहीं ॥ नारायण उपराति इष्ट नाहीं ॥ निरंजन उपराति ध्यान नाहीं ॥ इति श्री सृष्टि पुराण सेवादास कृत

संपूर्ण समाप्त। लिष्यतं गंगाराम निरंजनी ॥ संवत् १८७२ वि० सिव सिव सिव सिव सिव सिव श्री नारायण पारब्रह्म परमात्मा ॥

विषय—कुछ सिद्धान्त ॥

संख्या ४३५. संग्रह ग्रंथमाला, रचयिता—सेवकराम, कागज—देसी, पत्र—१६, आकार—९ × ७ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१८, परिमाण (अनुष्टुप्)—४००, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—श्री रामप्रसाद, ग्राम—मनीगा, जिला—सीतापुर।

श्री गणेशायनमः ॥ अथ गंगाष्टक पुष्प विलास लिख्यते ॥ बहु रंग विरंग कलोल करैं। सब जंतु विलास के हाव धरैं ॥ सुर चारण सिद्धि मुनीस जिते। नित सेवक रेणुका बीच तुरै ॥ द्विज भाँति अनेकन जाप करैं। श्रुति सार सौं बेद के पाठ करैं। धरि ध्यान हिय मनु राघु तहाँ जहँ पुष्पन पुञ्ज तरंग उठै ॥ १ ॥ उछरै बहु रंग उतंग हिलोरनु पीन प्रसंगनि लागि तरे ॥ मग बास सुकुंकुम बासित बारि भरो मन मोहत चित्त हरे ॥ कहि सेवक गंग मरीचिन की उपमा कवि बर्नत क्यों न हरे ॥ छवि देखि अघात न चक्षु तहाँ जहँ पुष्पन पुञ्ज तरंग तुरे ॥ २ ॥ भ्रमरै घुमरै मिलि पान करैं चहुं ओर सुगंधन की लपटैं। लहकैं झुकके झिलकैं छलकैं सुर जात धपू तट के निकटैं ॥ झटकै पटकै भभकी भटकै मन पाप पहार परी। गरिलोचन सबक देषु तहाँ जहँ पुष्पन पुञ्ज तरंग तुरे ॥ उछरैं थहरैं लहरैं लहरैं हहरैं द्विप रोप समूह भरैं। झलकैं पलकैं छवि की हलकैं ललकैं जनु व्यास पियूष भरे ॥ अति चारु मनोहर कांति विलोकित जाति कलानिधि की निकटैं ॥ बहर मन सेवक देषु तहाँ जहँ पुष्पन पुञ्ज तुरंग तुरे ॥

अंत—सीतला भवानी की ॥ जहाँ आदि कारण संभारन अधिक सुधि भारी भरि धारनि तू सेवक से जान की। जैसे रोग कष्ट विस्फोटक महामारिह छिन में बिनासै करै रक्षा बालकन की ॥ जाके नेकु भजन पढ़ोपक प्रसाद हूते अंग कुष्ट दाद होत व्याधि जात तन की ॥ सीतले भवानी तू त्रिलोक ठकुरानी धरि सीस मैं धरतहूँ तेरे चरन की ॥ ४ ॥ अथ अस्सा देवी गंगा महाराज भूमि सुभग निसान रूपे जुआ ध्वजराज विरचर फुक फहरैं ॥ जाके बल विपुल सुरेस सम लोक पाल अभिमत पर पाइ सुरपुर सुर गावहीं ॥ ककुनी मनोहर कलित चारु सुराश्यामि सेवक सहायक सब वासन निवास हीं। नैमिष विपिन मध्य पंच प्राण जूके तीर कलित ब्रह्म मातु अम्बिका विराजहीं।

विषय—गंगाष्टक, दुर्गाष्टक और शिव, शीतला अम्बिका देवी जमराज विष्णु, सूर्य अंबिका भवानी की स्तुति के कवित्त।

संख्या ४३६. नैषध ग्रंथ, रचयिता—सेवासिंह (फतहपुर) कागज—देसी, पत्र—१४८, आकार—६ × ७ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१२, परिमाण (अनुष्टुप्)—१७००, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९५२ वि०, प्राप्तिस्थान—श्री अर्जुनसिंह, ग्राम—संडीला डाकघर—मछरहटा, जिला—सीतापुर।

आदि—एक समैं व्यदृरय रिषि धर्म सुवन के तीर। आइ गये अधीत बय सुमति समुद्र गंभीर ॥ आसन दै बहु भाँति सो पूजा करी बनाइ। कुसल भूप पूछन लगा हिय मैं

अति सुप पाइ ॥ सवैया ॥ दुपित दास को देपि दयानिधि आइ गये छिन में सुप माने। को यह प्रेम को पुज कहै सकि मेसहु पै नहिं जात वपानै ॥ होइहै कछू सुभ मानि परयो तव या दस राज विलोचन आने ॥ पोत सो पाइ गये तुमको हम वूडत ते दुख में अकुलाने ॥ दो० ॥ आसिप दे अति विपद मन मुनि वोले मुसक्याइ। राज साज सव पाइ है धीरज गहौ वनाइ। कृपा रावरी सरस है रहि है धीरज प्रान। वर अैसो दुखित भयो सुनेउ भूप कोउ आन ॥

अंत—दो० ॥ रहो सत सतगुनि तपनि राज कियो महिपाल पुन्य पुरुप गणना विपे प्रथमहि गनियेताहिं ।। अनुज चारि वलवंत पुनि द्रुपद सुता पुनि तोर धर्म सुवन साहस धरो परी कौन सी भीर ॥ इहि प्रकार समुझाइ पुनि दै असीस रिपिराज। गये तपोवन को इती सावधान महराज ॥ अथ ग्रंथ कार वंश वर्णन ।। छप्पै ॥ करन देव भै करन जासु जस पुहमी यहिय तेहि के हरि सिंह देव समर अरि शैन विधहिय ॥ सारंग धरतेहि सुवन भुवन उदित उद्दारहुव। दीपसिह मै दीप विदित मंडित प्रताप भुव ॥ तेहि वंस अस अवतंस मतिहू अदयाल करुना कलित। थान सिंह तेहि तनय सवय किय समर मडि अरि दल मलित ।। लुहुग राइ तेहि सुवन राज फत्तेपुर थप्पिय। दान वीर रणधीर दान दुज गनह समर्पिय। जीतसिंह अज्जीत सुजस ताको कुल मडल। झारि झारि किरवान समर वर भवैरि विहंडन ॥ तेहि सुवन भुवन अवतार हुव सेवा सिंह अरल्ल धुव। गहि पर्ग उरगा समग रिपु पडपंड करि पट्टि भुव। दोहा ॥ नल की कथा पवित्र यह कही व्यास अभिराम। भापा सेवा सिंह कृत नल चरित्र यहि नाम ।। मंगल करन अनूप है राज सत्य एहि नाम। जे यहि कथा प्रीति करि सुनि लहि है विश्राम ।। इति श्री सेवा सिंह विरचिते नल चरित्र सपूर्णम् ॥ सवत् १९५२ विमारग सार्थ मासे शुक्ल पक्षे तिथौ चौथ वासर वुध लेखक छव्वालाला ग्राम गौरिया ॥

विपय—नल दमयन्ती की कथा।

**संख्या ४३७ प.** कवित्त, रचयिता—सिद्धादास ( हरगाँव, सुलतानपुर ), कागज—सफेद मोटा, पत्र—८, आकार—८ × ६ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुप्टुप् ) – २२, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८१० = १७५३ ई०, लिपिकाल—सं० १९८५=१९२८ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री त्रिभुवनप्रसाद त्रिपाठी, ग्राम—पूरे परान पांडे, डाकघर—तिलोई, जिला—रायवरेली।

आदि—कवित्त—सिर मुकुट वाल भाल चंदन रसाल लाल, ललि छवि नैनन की पकज लजावते। नासिका अमोल चारु चिवुक अमोल पुनि, अधर विलोल विहँसत मन भावते ॥ कानन के कुंडल सुडौल लोल डोलत हैं ॥ मानो निज जनन के मनको वुलावते। कहै द्विज चेरा प्रभु हाथ है निवरो, गुरू चरन की धूरि भूरि, शीश पै चढ़ावते ॥ सवैया—दृढ ज्ञान नहीं मन में सुनि कोटिन वात न एक दृढ़ावत हैं। श्रुति संत पुकारत मारग जो, नहि आवत एक न भावत हैं ॥ हरिनाम निरंतर लेत नहीं, मन में करि सोचन ध्यावत है। द्विज सिद्धा कहै हरि आपुहि मा, पहिंचानि न आवत धावत है ॥

अत—कुंडलिया—चेरा दूलन दास को वास करै हरि गाँव। चरन कमल आधार

है रटत निरंतर नाव ॥ रटत निरंतर नाव वार्चै अस चतुरी न आई। बड़े भाग्य ते आय जनम द्विज के गृह पाई ॥ कछु न लागि संग। अंग मह आपन तैरा। केवु परलि पहिचानि। कीन्ह पर सबुद्ध बैरा ॥ १ ॥ बैरा बिरही नाम को चढत न देही मास ॥ नैन पलक लागी नहीं, मंद २ चल स्वाँस ॥ मंद २ चल स्वाँस, पास प्रमु निरखि हराई। सुरति सरण रहराय, सुरति चरनन लपटाई ॥ अहनाम शुचि नाम, परम सुख सागर डेरा। लोक मान अपमान त्यागी। भयो सत गुरु चेरा ॥ इति

विषय—भक्ति, ज्ञान, वैराग्य, ईश्वर के भजन की विधि तथा विरह आदि का वर्णन।

संख्या ४३७ बी ग्रन्थामली, रचयिता—सिवदास ( हरगाँव, सुल्तानपुर ), कागज—सफेद पत्र—७०, आकार—८×६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२६४, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८१०= १७५१ ई० लिपिकाल—सं० १९८४=१९२८ ई० प्राप्तिस्थान—श्री त्रिभुवनप्रसाद त्रिपाठी, ग्राम—पूरे पराग पांडे, डाकघर—तिलोई, जिला—रायबरेली।

आदि—हनुमान पियार हो मैं तुम्हरी बलिहारी। पवन तनय बल धाम राम प्रिय, दीनन के हितकारी ॥ बाल यती सत स्वामि धर्म रत अम्बर नाम अधारी। युग २ ध्यान धरत सति मनि को। छारे टरत न टारी ॥ भक्त उजागर सब गुन सागर, आगर यश विस्तारी। दास हेत तुम प्रगट तर्यो भव संकट दरत निवारी ॥ सब सुख दायक भायक जन के, करि कुरु मणि उपकारी। "सिवा दास भक्ति वर पावैं, निसि दिन विनय पुकारी ॥ १ ॥ × × × × इत्यादि।

अंत—कहाँ का आनत सब तुमही। जल थल पर १ व्यापि रह्यो है, मोरेहु तन मन ही ॥ मन मांज बन तनम तुम आनत, समुझि के सकुचि रही। जो तुम चहत होत है सोइ, दूसर अवर नही ॥ निसि दिन ध्यास नाम रटना की सुरति फिरत बही। रामहु सरण कृपाल दया करि हित उपदेस कही ॥ छवि रस चाखि सुमैं सुनि अम्बर, सुख संतोष लही। सिवा दास पास करि अपने, सत गुरु चरन गही ॥ इत्यादि।

विषय—भक्ति, ज्ञान, वैराग्य तथा नाम की महिमा का वर्णन।

संख्या ४३७ सी साखी, रचयिता—सिवदास ( हरगाँव सुल्तानपुर ) कागज—सफेद मोटा पत्र—२२, आकार—८×६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१९, परिमाण (अनुष्टुप)-१११ पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी रचनाकाल—सं० १८१०=१७५१ ई०, लिपिकाल—सं० १९८५=१९२८ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री त्रिभुवनप्रसाद त्रिपाठी, ग्राम—पूरे पराग पांडे; डाकघर—तिलोई, जिला—रायबरेली।

आदि—श्री गुरु जीवन जाल गुरु, दूजन वारि उदार। सगुन सर्वहित जानि शुभ सिवा, नाम अपार ॥ नैन के भीतर नून है। नैन कोटि छवि जासु। तासु चरन तर मन बस्यो, सिवा निरखि हुलास ॥ नाम नैन है राम को दीजै संत करि ज्ञान। ताहि नैन विचारैन दिन, करि सिवा मन ध्यान ॥ बसै नैन दिन बाँसुरी, धरे कदम तर ध्यान। सिवा ताको का करी। कर्म कोर परमान ॥

पुनि बजरंग बान जो मारै । ताकों भूत प्रेत सब जारै ॥ पाठ करै बजरंग बान का । हनिमत रक्षा करै प्रान का ॥ १८ ॥ यह बजरंग बान जेहि मारै । ताहि कहौ फिरि कवन उबारै ॥ धूप देइ अरु जपै हमेसा । ताके तन नहिं रहै कलेसा ॥ १९ ॥ प्रेम प्रीति करि कपि भजै । सदा धरै उर ध्यान । तेहि कर कारज सकल विधि । सिद्धि करैं हनुमान ॥ २० ॥

इति श्री बजरंग बान तुलसी दास कृत ॥ सम्पूर्णम् ॥

विषय—हनुमान जी की प्रशंसा करते हुए उनसे रक्षा की विनय करना । भूतादि से बचाने तथा अभय देने की प्रार्थना । इस बजरंग बान नामक मंत्र के प्रयोग का फल ।

संख्या ४८४ आई. बजरंग साटिका, रचयिता—तुलसीदास, कागज—देशी पीला, पत्र—१०, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—७, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५० पूर्ण, रूप—प्राचीन कमजोर पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८९३ = १८३६ ई०, प्राप्तिस्थान—चंद्रिका बखस सिंह, ग्राम—सालीपुर, डाकघर—तालाब बकसी, जिला—लखनऊ ।

संख्या ४८४ जे. रामायण बालकांड, रचयिता—तुलसीदास (राजापुर), कागज—देशी प्राचीन, पत्र—४७०, आकार—८ × ५ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४२१०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १६३१ = १५७४ ई०, लिपिकाल—सं० १८५६ ई०, प्राप्तिस्थान—मनमोहन लाल, ग्राम—टेवा, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध ) ।

संख्या ४८४ के. रामायण बालकांड, रचयिता—गो० तुलसीदास ( राजापुर ), कागज—देसी, पत्र—३०, आकार—५½ × ३½ इंच पंक्ति ( प्रतिपृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—११२, रूप—प्राचीन, पद्य लिपि—नागरी रचनाकाल—सं० १६३१ = १५७४ ई०, लिपिकाल—सं० १९३१ = १८७४ ई०, प्राप्तिस्थान—उमाशंकर दूबे सैदपुर, जिला—गाजीपुर ।

संख्या ४८४ एल. बालकांड रामायण, रचयिता—तुलसीदास ( राजापुर, बाँदा ), कागज—देसी, पत्र—१७१, आकार—९ × ६½ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२६६२, रूप—प्राचीन पद्य लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—शीतलाप्रसाद, जिला—प्रतापगढ़ ।

संख्या ४८४ एम. बरवै रामायण, रचयिता—गो० तुलसीदास जी (राजापुर बाँदा), कागज—देशी पत्र—४, आकार—९½ × ६½ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४८ पूर्ण रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १७९७ = १७४० ई०, प्राप्तिस्थान—महाराजा पुस्तकालय प्रतापगढ़, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध ) ।

आदि—श्री रामो जयति श्री राम सीता । श्री गणेशायनमः । राग पिरवै । सीय राम अरु लखन चले मग जाहि । ग्राम नारि नर निरषत रूप सुभाहि । सकल नयन तन पुल-

कित गद गद बैन। कहहिं निछावरि करिये कोटिक मैन ॥ जहि जेहि गाऊ गोइडवां निकसहिं जाइ। देप वैन्ह के मनहि लेहि संग लाइ ॥ सोभा कहि नहि सकहि देपि मन्मोह। जनु वसंत रति सहित मदन वनु मोह ॥

अंत—सुमिरत राम सुलभ फल चारि। वेद पुरान पुकारत कहत पुकारि ॥ राम नाम पर तुलसी नेह निवाहु। येहि ते नहीं अधिक कछु जीवन लाहु ॥ दोप दुरित दुप दारिद दाहक नामह। सकल सुमंगल दायक तुलसी राम ॥

विषय—वरवा छंद में रामायण की कथा।

**संख्या ४८४** पन धरमराय की गीता, रचयिता—तुलसीदास, कागज—साधारण, पत्र—१०, आकार—६$\frac{3}{4}$ × ४$\frac{3}{4}$ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—७५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८९२ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० रमाकांत शुक्ल, ग्राम—पुरवा गरीबदास, डाकघर—गडवारा, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ धरम राय की गीता लिख्यते धरमराय के दूत वडा महा रूप विकराल। मन वच कर्म विचारिये। हैं पापिन के साल ॥ १ ॥ चौपाई ॥ धरम राय के दूत अनेरे। जिनकौं डरपतु रहिमन मेरे ॥ दीरघ महा भयानक अंगा। कजल वरन सनैन सुरंगा ॥ ठाढे केसनि लम्बी पैंचें। मानौं देह निरदई जल सींचें ॥ दुष्टन देखि धरैं नहि धीरा। करैं सहस्र वीचिन की पीरा ॥ तीछन दंत नैन गडि रहे। दैन दड दुष्टनि कों गये ॥ मुदगर लीनें कीनें क्रोधा। लेत फिरैं पापिन के सोधा ॥ जोरि अंजुली जम के आगे। मृत मंडल कों आया मागे ॥ जव जमराज देत हैं सिच्छा। तुम जिमि विचरौ अपनी इच्छा ॥५॥ तीनि लोक सोधौ तुम जाई। करौ साधना साफल तहं पाई ॥ साधनि ते नहीं कीजै दीठी। देपि दूरि ते दीजै पीठी ॥ ६ ॥ मदिर वासे करैं रसोई। तहां तिहारो डेरा होई ॥ उपटौ विरछु जहां जु मसानु। तहां जाइ लीजौ विश्रामु ॥२२॥ × × सुन्दर नारि देहि जे त्यागि। वन में जाय लगावें आगि। रितु मेटे सुप मिथ्या वोलें जहां जाउ जय अंतन डोलै ॥ ४ ॥ × × यहि कहि मौनु भय रवि नदु। उपजौ दूतनि कों आनदु ॥ ताते सावधान है रहौं। छाँडौ दोप धर्म पथ लहौं ॥ ४३ ॥ धर्म राय की गीतिका, गाई तुलसीदास। संत चरन उर में वसै, पावै हरि पुरवास ॥ ४४ ॥ इहि विधि जमकी गीतिका, कहै सुनै चितु लाइ। कवि कोविद लो ऊचरैं। सो नर नरकन जाइ ॥ ४५ ॥ इति श्री धरमराय की गीता सपूर्ण ॥ शुभं मस्तु ॥ धर्मर्पण मस्त संवतु १८९२ मिती मारग सुदी १ मगलवार ॥ दसकत देवीसींघ जाट ॥

विषय—पृ० १ से पृ० १० तक—धर्मराय के दूतों के स्वरूप का वर्णन नर को यम पुर लाने के विषय में दूतों के प्रश्न तथा धर्मराय के दिए हुए उत्तर।

**संख्या ४८८ ओ.** दोहावली, रचयिता—तुलसीदास ( राजापुर, बाँदा ), कागज—देसी प्राचीन' पत्र—२५, आकार—९$\frac{3}{4}$ × ६$\frac{3}{4}$ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२४, परिमाण

साय ॥ ६२ ॥ इति श्री राम चरित दोहावली समाप्त ॥ समत १८९२ मिती वैसाप वदी ५ ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥

**संख्या ४८४ क्यू.** दोहावली, रचयिता—गो० तुलसी दास जी, ( राजापुर ) कागज—देशी, पत्र—५, आकार—६ X ५ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—९, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ३१, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—उमाशंकर दूबे, सैदपुर, जिला – गाजीपुर।

आदि—श्री गणेशायनमः अथ दोहावली लिख्यते। दो० अपने २ कर थपैं लिपि पूजत तिय मीत। सुफल फलै मन कामना तुलसी प्रेम प्रतीत तुलसी जहां विवेक नहिं तहां न कीजैं वास। सेत सेत सब एक हैं करर कपूर कपास। राम नाम आराधनो तुलसी वृथा न जाय। लरि काई को पैरिवौ आगे होत सहाय।

अंत—जब लगि अंकुस देह में तव लगि निर्मल देह। तुलसी अकुस वाहिरे सिर पर डारत पेह। तुलसी काया वीज है मनसा भयो किसान। पाप पुन्य दोउ वीज है वुवै सु लुनै निदान। याक घडी आधी घडी आधी हू में आध। तुलसी सगत साधु की हरै कोटि अपराध। स्वामी तें सेवक वडो जेहि निज धर्म्म समान। राम वाधि उतरे जलधि कूद गये हनुमान स्वामी को सेवक घने सेवक को प्रभु एक। तुलसी दोमें सो वड़ो जाके मन में टेक—

**संख्या ४८४ आर.** गीतावली, रचयिता—तुलसी दास जी, ( राजापुर, वाँदा ) कागज—देशी, पत्र—२२४, आकार—९½ X ६½ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१६, परिमाण ( अनुष्टुप् ) १६४८५, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १७६७ = १७४० ई०, प्राप्तिस्थान—महाराजा पुस्तकालय, प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनम.। श्री जानकी वल्लभो विजयते। नीलांवुज स्यांमल कोमलाग सीता समारो पित वाम भांग पानौ महासऐक चारू चापं नमामि रामं रघुवंश नाथं ॥ ११ ॥ राग करना घरी। आज सुदिन सुभ घरी सुहाई। रूप सील गुन धाम राम नृप भवन प्रगट भै आई ॥ अति पुनित मधु मास लगन ग्रह वार जोग समुदाई। हरपवत चर अचर भूमि तरू तन रूह पुलकि जनाई। वरपहि विवुध निकट कुसमावलि नभ दुदभी वजाई। कौंमिल्यादि मातु सन हरपित यह वरनि न जाई ॥ सुनि दसरथ सुत जनम लियौ मव गुरू जन विप्र वोलाई ॥ वेद विदित करि कृपा परम सुचि आनंद उर न समाई ॥

अत—इति श्री राम गिता वल्प स्वामी तुलसी दास कृत भाषा संपूर्ण समाप्त। सुभ मस्तु ॥ सवत १७०७ मिती जेष्ट सुवादि तृतीता। वार सनिश्चर को पोथी लिखा प्रतापगढ़। दोहा। लिपित सिवनी प्रान नाथ सुकथ जथा मति देपि। सुद्ध असुद्ध विचारि चित पढ़ित पढ़िहहिं विशेष ॥

विषय—राम की कथा विविध रागों में वर्णन ॥

**संख्या ४८४ यस.** गीतावली, रचयिता—गो० तुलसीदास जी, कागज—देशी, पत्र—७०, आकार—८ X ६ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ ) ५०, परिमाण ( अनुष्टुप् ) २२५०,

पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १८९१, प्राप्तिस्थान—पं० संकठा प्रसाद अवस्थी, ग्राम—कटरा, तहसील—बिसवाँ, डाकघर—कटरा, जिला—सीतापुर, (अवध)।

आदि—अंत—४८४ ए के समान।

पुष्पिका—इति श्री गीतावली तुलसी कृत सातो कांड समाप्त संवत १८९१ कुमार वदी ११ लिख्यतं कुम्न पांडे मेहदी वाले ॥

संख्या ४८४ टी हनुमानबाहुक, रचयिता—गो० तुलसीदास जी, ( राजापुर ), कागज—देशी, पत्र—१४, आकार—६ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—७, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१५४, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८९६ = १८३९ ई, प्राप्तिस्थान—ठा० बलदेवसिंह जमींदार, ग्राम—खानीपुर डाकघर—ताल्लाब बक्सी, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनमः अथ बाहुक लिख्यते। कवित ॥ कृपा की पीठि जाकी गीधन की गादि हाथ नाथ कैसो भाजन भयो अष्टसिधि जन्मो ॥ जातु जाम वचन प्रमान को हरण भयो महामीन जानीतसि नाम को पुष्कल मो ॥ कुंभ करण रावण पयोधुन नई मन मो तुलसी प्रताप जाके प्रबल अनल सो। भोपथ कहत मेरो जसमान हनोमान सेसो त्रिकाल मानि लोक बड़ो बाल सा। दूत राम राय को सपूत पूत पवन को तु अंजनी की नन्दन के प्रताप भूरि भान सो सिय सोक हरण दुरित दाप दरन शरण आये अवन लपन प्रिय प्राण सो। दस मुख दुसह दरिद्र दरिबे को भयो प्रगट त्रिलोक ओक तुलसी निधान सों।

अंत—सिन्धु तरण सिय सोक हरण रवि बरन बाल तनु उर विसाल मूरति कराल कालहु के काल जनु। गहन दहन निर्दहन लंक मिह संक बंक भुव। जातु धान बलवान मान मद दमन पवन सुत कहत है कर मेरिह बार की बार न लाया ॥११ ॥ धरन सपक संकास कोटि रवि तरुन तेज घन उर विसाल भुजदंड चंड नख वज्र वज्र तन। पग नयन भृकुटी कराल रसना दसनानन। कपि सकेस कर कस मधुर वाद वृष बक मानत। कहत तुलसी दासु बसु जासु मन मारुत सुत मूरति धाम सेवत सुकम मारुत सुत मूरति विकट सुर गुनन गनत सुमिरत बत तसमन सकल संकट विकट ॥ ४१ ॥ इति श्री हनुमत गुणानुवाद तुलसीदास कृत सम्पूर्णम समाप्तं ॥ सवत १८९८ वैसाप मासे कृष्ण पक्षे पंचम्यां भौम वासरे लिखित मिश्र पुस्तकं रामदीन महा पात्रेण ॥

विषय—हनुमान जी की स्तुति ॥

संख्या ४८४ यू हनुमान बाहुक, रचयिता—गो० तुलसीदास जी ( तारी, बाँदा), कागज—साधारण, पत्र—१४, आकार—१० × ६½ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१४ परिमाण ( अनुष्टुप् )—२२५, खंडित रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१० = १८५३ ई० प्राप्तिस्थान—पं० रघुनंदन मिश्र मेई बाजेपुरा, जिला—आगरा।

संख्या ४८४ वी हनुमान बाहुक, रचयिता—तुलसीदास ( राजापुर , कागज—देशी पुराना, पत्र—१८, आकार—१०½ × ४½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—९ परिमाण ( अनुष्टुप् )—१४२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १९१२ = १८५५ ई०, प्राप्तिस्थान—भागवत दास, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

**संख्या ४८३ डब्ल्यू.** हनुमान वंदीमोचन, रचयिता—गो० तुलसीदास जी, कागज—साधारण, पत्र—२१, आकार—५ x ३½ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—४, परिमाण (अनुष्टुप्)—५३, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—पं० जगन्नाथ प्रसाद, ग्राम—अजगरा खुर्द, डाकघर—अजगरा, जिला—प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ दोहा ॥ वीर वखानु पवन सुत, जानत सकल जहान। धन्य धन्य अजनी तनय। सकट हरो हनुमान ॥ चौपाई ॥ मगल मूरति मारुत नदन। सकल अमंगल मूल निकंदन ॥ जै जै हनुमान अणगी। जै जे महावीर वजरगी ॥ २ ॥ जै कपीस जै पवन कुमारा। जै जगवदन सील अगारा ॥ जे अदभुत अमल अधिकारी। अरि मरदन जै जै गिरधारी ॥ ३ ॥ अंजनि उदर जन्म तुम्ह लीन्हा। जै जै कार देवतन्ह कीन्हा ॥ वजी दुदभि गगन गभीरा। सुर मुनि हरखे असुरतन पीरा ॥ ४ ॥ कॉपै सिन्धु गढ़ लंक सकाने। छूटि वदि देवतन जाने। आखि समूह निकट चलि आए। पवन तनै के पगु सिर नाए ॥ ५ ॥

अत—जैयति जैयति जै जै जग स्वामी। समर पुरुप तुम अतर जामी ॥ अजनि तनै नाम हनुमाना। सो तुलसी के कृपा निधाना ॥ दोहा ॥ जै कपीस सुग्रीव की। जै अगद हनुमान। राम लखन जै जानकी। सदा करहि कल्यान ॥ वधि मोचन नाम यह। भूम्य वार परमान। ध्यान धरै नर निश्चै, पावै पद निरवान ॥ जो यह पाठ पढ़ै नित, तुलसी कहय विचारि। परै न सकट ताहि तन, साखी हैं त्रिपुरारि ॥ इति श्री तुलसी दास जी कृत हनुमान वधि मोचन ॥ सम्पूर्णम् ॥

**संख्या ४८४ एक्स.** हनुमान चालीसा, रचयिता—गो० तुलसीदास, कागज—देशी प्राचीन, पत्र—१६, आकार—८ x ३½ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) ६, परिमाण (अनुष्टुप्) ६६, पूर्ण, रूप—साधारण नया, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९०२ = १८४५ ई० प्राप्तिस्थान—ठा० रणधीर सिंह जमींदार, ग्राम—खानीपुर, डाकघर—तालाव-वक्सी, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गनेशाय नम ॥ वुधि वला जानिकै। सुमिरो तनै शभिर वल वुद्धि विद्या देहु मोहिं पति सहित शरीर. ॥ जयै हनुमान ग्यान गुन सागर। जयै कपि सिक्तिढ लोक उजागर ॥

अंत—दिग गए जीव कहा समाई। हरि चले पछताऊ सोई ॥ तन जान कहि नाम वड़ाई ॥ जाहि जपे भव फद कटे यमथशोई तुम देहु देखाई ॥ एहि जग जीवन जम थोरे के दिम का करि तारा जराई। कह कहो कल उवेवरा। करे छल छदिम पुनि जम गावई ॥ रे मन चोर अघोर जपो। अव का करि है जसुज्जारि। शम जिवद अकह पुनिशा। ध्रुव केशधति पैं है श्रम पथ पुनि लोक वड़ा। एति श्री अरतुति महाविर चरितृ समापतम् ॥ जो प्रति देपी शो लिखी मम दोस न दीयते। संमत १९००२ ॥ मिति चैत्र शुदी ॥ १० ॥ गुरु वासरे ॥ लिखी राम जीवन पंडित छावणी नीमच की मधे ॥ पठनार्थ ईसरी परसाद दूवे। पलटण गायत्री कंपनी लैट। शुभ मस्तु ॥ श्री ॥ ॥ श्री ॥ श्री ॥

संख्या ४८५ ए. हनुमान चालीसा, रचयिता—तुलसी दास जी, (राजपुर), कागज—देसी पीला, पत्र—८ आकार—७ × ४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) ७, परिमाण (अनुष्टुप्) १८, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—ठा० बलीसिंह जमींदार, ग्राम—रानीपुर मजरी डाकघर—तालाब बक्सी, जिला—लखनऊ।

संख्या ४८५ बी. हनुमान साठिक, रचयिता—तुलसीदास जी, कागज—साधारण पत्र—१४, आकार—६½ × ४½ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—७, परिमाण (अनुष्टुप्)—७१, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी कैथी मिश्रित, लिपिकाल—सं० १९०७ = १८५० ई०, प्राप्तिस्थान—चौहरिप्रसाद, ग्राम—नयागंज, जिला—प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ जै जै जै हनुमान अडंगी। जै जै महावीर बजरंगी ॥ जै कपीस जै पवन कुमारा। जै जग बंदन सील अगारा ॥ जै आदित्य अमर अविकारी। अरि मर्दन जै जै गिरधारी। अंजनि उदर जन्म तुम लीन्हा। जै जै कार देवतन कीन्हा ॥ बजी दुंदभी गगन गंभीरा। गिरा सुरा भे हरषित असुरा।

बाद छा सुह निकट बढि आए। पवन तनय के पद सिर नाए ॥ बार बार असुति ताकर ठाना। अगमक नाम धरा हनुमाना ॥

अंत—जय कपीस सुग्रीव की, जै अंगद हनुमान ॥ राम लछिमन जानकी, सदा करहिं कल्यान ॥ १ ॥ बंदी मोचन नाम पुनि, भौमवार परमान। जो नर सिद्धि साधहीं, पावइ पद निरवान ॥ २ ॥ जो इह पूरन कै पढ़इ तुलसी कहै विचार। परइ न संकट ताहि तन, सुखी होइ त्रिपुरारि ॥ ३ ॥ इति श्री हनुमान साठिक संपूर्णम् ॥ जेठ कृष्ण दसम्यौं गुरौ संवत् १९०९ श्री राम श्री राम श्री राम श्री राम श्री राम ॥

विषय—पृ० १ से पृ० १४ तक—हनुमान जन्म, उनकी गुणों सहित विरदावली का वर्णन तथा पुस्तक के पठन-पाठन का फल।

संख्या ४८४ ए.[1] हनुमान स्तोत्र, रचयिता—तुलसीदासजी कागज—साधारण, पत्र—९, आकार—६½ × ७½ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—७ परिमाण (अनुष्टुप्)—२२, पूर्ण रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान - पं० गजाधर चौबे, ग्राम—बोझा, डाकघर—गड़वारा, जिला—प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि—श्री राम जी सहाय ॥ जै अंजनी लालं देव बिसालं तेज प्रभु जालं सुप हालं ॥ दीन दयालं सदा कृपालं जन प्रन पालं अरिसालं ॥ विकराल स्वरूपं उदित अनूपं मरकट रूपं रनरंगं ॥ जै जै हनुमंतं रघुवर संतं ज हनुमंतं बजरंगं ॥ १ ॥ ये मकरंद रूपं सिर सिंदूरं छबि भरि पूरं बल पूरं ॥ बड़ बिरी मिल गुर्द सुरपन पुर पग पग पूरन बल रूरं ॥ श्रीराम प्रताप हरि रिपु रूपं रन धीरं जै जै हनुमंतं रघुवर सन्तं जै जै हनुमंतं बजरंग ॥ २ ॥

अंत—जै जै मनधीरं ज रनधीरं हरजन पीरं सुखदाता ॥ अंजनी नंदन दुख निकंदन मुनिजन बंदन जग त्राता ॥ आदि सुदर्न सुरमन मर्न सहतत भेदं मिटु मंगं ॥ भगत महिर्षे कहत भरत्थं तुम समरत्थं भति धीरं ॥ जै जै हनुमंतं रघुबर संतं ज हनुमंत बजरंग ॥ ११ ॥ सुत सेत लंका सुर्मरन सरन तेज छन छन बिसालं ॥ भुज दंड पताल बज्रन उरं बपू तन सिंगार मन मृकुटी बिसालं ॥ रमनौं तन आसन करि सुर्मर फटकमिक गुर पन दृढ़ बल

आननं । कहि तुलसीदास उर जासु वस मारुत सुत सूरत विकट तापसोक तिहूं पुरस कौं सपनेहुं नहीं आवत निकट ॥ १ ॥

विषय—पृ० १ से पृ० १२ तक—हनुमान स्तोत्र ।

**संख्या ४८४ बी.**[1] जानकीमंगल, रचयिता—तुलसीदास, कागज—देशी, पत्र—४, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८९० = १८३३ ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० शिवरतनसिंह, ग्राम—श्रीनगर, डाकघर—लखीमपुर, जिला—खीरी ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ जानकी मंगल लिष्यते प्रथम सुमिरि गुरुदेव गणेश मनाइये । शारद को सिर नाय राम गुण गाइये ॥ प्रभु गुण सिंधु समान कौन वर्णन करै । जेसी जाकी बुद्धि तैसि हृदय धरै ॥ तब बोले रिषि राज अवधपुर गाइये । राम भये अवतार जग्य हित लाइये ॥ करि सरजू अस्नान नृपति गृह आइये । बहु विधि पूजा करि सिंघासन बैठाइये ॥

अंत—रघुवंसी महराज श्री दशरथ राय के । महा सुभट रणधीर दोऊ गुण लायके । नारी नर यों कहैं ये दोऊ वय किशोर हैं ॥ शिव धनु कठिन कठोर कैसे का तोरिहैं ॥ ये छवि श्यामल गौर हरषि निरषि कर लीजिये । वारैं काम कोटि स्वरूप सुंदर नयन भरि भरि पीजिये ॥ अष्ट सौ मल कष्ट करिके धनु सभा मध्य आनियो । लागे हैं बड़े बड़े भूप जोधा धनुष काहु न तानियो ॥ कहत सिया सुन तात धनुष प्रणता जिन करौं ॥ नातरु तजिहौं प्राण के जेई वर मैं वरौं ॥ करुणा सागर राम जीय को जानिये । पीतांबर कटि बांधि धनुष लै तानिये ॥ जय जय कार भई तिंहु लोक भूप सबे मुरझाइये । श्री रामचंद्र मुष निरषि सिया ये सुमन माल पहिराइये ॥ सोहत सीताराम कंचन मंडप तरे । सिर सोने को मुकुट मंजु मुक्ता गरे ॥ राजत अमल कपोल कि मुक्ता मोल के । सुंदर लोचन लोल कमल जनु भोर के । सुरंग चूनरी निपट पीत पट छा रही । मानो अरुण घनश्याम चपलता ह्वै रही ॥ यह भूषण प्रति विंब राम छवि उर धरै । मानौ जमुना जल मध्य दीख दीपक जरै ॥ राम भुजा के निकट सिया भुज यों लसै ॥ मरकत मणि के खंभ मनो कंचन कसे ॥ राम भये तनु गौर सिया भई सांवरी । सादर सो बुधिवत वधू भई बावरी ॥ राम भये घनश्याम सिया भई दामिनी । मुनि भए चंद्र चकोर चकृत भई भामिनी ॥ पुष्पन वर्षत मेघ मुनि सब थर हरैं । होत जनकपुर व्याह राम भामरि करैं ॥ राम सिया को ध्यान सदा शंकर करैं । ब्रह्मा रूप निहार इंद्र पूजा करैं । सुर नर मुनि आनंद सुमन वर्षा करैं । ब्रह्मा आदि सब देव मुदित जय जय करैं ॥ तुलसी सीताराम सहित उर आनिये । राम भजन विनु जन्म सुमिथ्या जानिये ॥ इति श्री जानकी मंगल श्री गो० तुलसी दास कृत संपूरण समाप्त. संवत् १८९० वि० ॥ राम राम राम राम राम राम राम ॥

विषय—रामजन्म से उनके विवाह तक वर्णन ।

**संख्या ४८४ सी.**[1] जानकीमंगल, रचयिता—तुलसीदास जी, कागज—देशी, पत्र—३, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—३२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६३,

पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी प्राप्तिस्थान—पं० बद्रीप्रसाद शुक्ल, ग्राम—सिसवांव, डाकघर—हरगांव, ज़िला—सीतापुर।

संख्या ४८४ डी [१] कवितावली रामायण, रचयिता—गो० तुलसीदास जी ( राजापुर, बाँदा ), कागज़—देसी प्राचीन, पत्र—८२, आकार—९३/४ × ६१/२ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६५१, पूर्ण, रूप—प्राचीन पद्य लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १७९७=१७४०, प्राप्तिस्थान—महाराजा पुस्तकालय प्रतापगढ़, (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ मत्तगयंद॰ ॥ ओधनामिराम अवधधाम राम रूप सिंधु सखी कहै सखी सो सुप्रेम पय पाली री। बालक नृपाल जू के ब्याल ही पिना क तो रयौ मंडली कर्मकही प्रताप दाप दाली री। जनकी सियकी हमारो तेरो तुलसी को सब को भावती है है मैनू कहीं कपिली ॥ केसिख्या कि कोपि परतोषित ना पैरी राय दसरथ की बढाई बीर्यी आको री ॥ १ ॥ दूब दधि रोचन कनक धार भरि भरि आरती सवारि बर नारी चली गावती ॥ कन्हे जय माल करकंज सी है जानकी के पहरी पी रायी की की सहेली सिपावती। तुलसी मुदित जनक नगर जन ओकति झरोखा लागी सोभा रानी पावती। मानहु चकोरी चारु बैठी निज निज नीड़ पीवत चंद्र कि पिनि पसके न लागती ॥ २ ॥

अंत—दुखनों न मारिय गाढ़ पुर को ॥ २४२ ॥ कहो हनुमान सोजाम राम राम सो कृपा निधान संकर सो सावधान सुनिये। हरष विषाद राम रोग गुन दोष मई विरंचि सब देषियत दुनिये। माय जीव काल के करम के सुभाय के करैया राम बेद् कहै साची मनु गुनिये। तुमते कहान होइ कहो सो बुझाइ मोही। होइर हो मीन ही बयो सो जानि सुनिये ॥ १४२ ॥ इति श्री गुसाईं तुलसी दास कृत श्री राम चरित्र कवित्त समाप्त ॥ संवत १७९७ लिखितं आषाढ़ मासे शुक्ल पक्षे वार मंगलको पोथी सैवारी मैं जो देपा सो लिपा मम दोषो न—दीयते सोअमम ठीवदस मगनी मानिकपुर सूबे प्राय लिपा] परतावगढ़ मह र्निर्लेतिन के बर मह पोथी लिपा ता रूप कुमरि साहेब पोथी का नाम तुलसी सागर जो बाँचे ताको पुन्य बहुतिक होइ। लिपितं सिवनी प्रान सुत कवा बथा मति देपि। सुद्ध असुद्ध बिचारि चित पंडित पड़हि बिसपि ॥ १ ॥ श्री राम श्री राम श्री राम।

विषय—कवित्तों में राम चरित ॥

संख्या ४८४ ई [१] कवितावली, रचयिता—गो० तुलसीदास जी ( राजापुर ), कागज़—देसी, पत्र—११ आकार—७ × ४३/४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—११६, पूर्ण रूप—प्राचीन, पद्य लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—उमाशंकर, सैदपुर, ज़िला—गाज़ीपुर।

संख्या ४८४ एफ. [१] कवित्त रामायण, रचयिता—गो० तुलसीदास जी, ( राजापुर, बाँदा ), कागज़—मूली, पत्र—१०२, आकार—८ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१२६०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९००=१८४३ ई०, प्राप्तिस्थान—बरगदिया बाबा, मु० ग्राम—दिंडोलने का बाग़, डाकघर—लालगंज ( अवध )।

संख्या ४८३ जी.[1] किष्किंधाकांड रामायण, रचयिता—गो० तुलसीदास जी (राजापुर, बाँदा), कागज—देशी प्राचीन, पत्र—३२, आकार—११ × ५½ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—११, परिमाण (अनुष्टुप्)—३१६, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी (अशुद्ध), लिपिकाल—सं० १९०५ = १८४८ ई०; प्राप्तिस्थान—ठा० चंद्रिका बक्स सिंह जमींदार, ग्राम—खानीपुर, डाकघर—तालाब बक्शी, जिला—लखनऊ।

आदि—श्रीः गणेसाये नम ॥ सोरठ ॥ मुक्ति जन्म महि जान ग्यान षानि अघ हानि कर। जहँ बसि सभु भवानि सो कासी सेइये कसन ॥ १ ॥ जरत सकल सर वृन्द विसम गरल जिन्ह पानि किये। तेहि न भजसि मति मंद को कृपाल शंकर सरिस ॥ २ ॥ चौपई ॥ आगे चले बहुरि रघुराये। रिषि मुक पर्वत नियराये। तह रह सचिवा सहित सुग्रवा। अवत देषि अतुल बल सीवा ॥ अति सभीत कह सुनु हनुमाना पुरष जुगुल बल रूप निधाना ॥ धरि वट रूप देषु तैं जाई कहे सुजान जिया सैन बुझाई ॥ पठया बालि होइ मन मैला। भजौं तुरत तजौं यह सैला ॥ विप्र रूपा धरि कपि तह गयेऊ। माथा नाइ पुछत अस भयेऊ ॥ को तुम स्यामल गौर सरीरा। छत्री रूपा फिरौ बन वीरा ॥ कठिन भूमि कोमल पद गामी। क्वन हेतु बन विचराहु स्वामी ॥

अंत—जामवंत मैं पूछहु तोही। उचित सिषापन दीजे मोही ॥ येतना करहु तात तुम जाई। सीतहि देषि कहौ सुधि आई ॥ येहि ते अधिक सिपावन नाहीं वेगि करऊ तुम धरि मन माही ॥ तब निज भुजबल राजिव नैना। कौतुक लागि संग कपि सेना ॥ छंद ॥ कपि सपने सध सीधारि निशिचर राम सीतहि आनि है। त्रैलोक पावन सुजसु सुर मुनि नारदादि वषानिहैं। जो सुनत गावत कहत समुझत परम पद नर पावहीं रघुवीर पद पाथोज मधुकर दास तुलसी गावही ॥ दोहा ॥ भये सेपज रघुनाथ जसु सुनहि जे नर अरु नारि। तिनके सकल मनोरथ सिद्धि करहि तिपुरारि ॥ नील जलद तन स्याम, काम कोटि सोभा अधिक। सुनिये तासु गुण ग्राम जासु नाम अघ षग बाधक ॥ इति श्री राम चरित मानसे सकल कलि कलुष विध्वंसने। विमल वैराग्य भक्ति सपादीनी नाम चतुर्थ सोपान किष्किन्धा कांड समाप्त ॥ पूस मासे सुकुल पक्षे ॥ सगर दीन। क्रिकध कड समपित ॥ सवतु १९०५ ॥ सन १२५६ ॥ राम लछिमन भरत शत्रोहन जानुकी सोधी करहि। राम राम

विषय—तुलसी कृत रामायण किष्किंधा काण्ड की कथा का वर्णन।

संख्या ४८४ एच.[1] श्री कृष्ण गीतावली, रचयिता—गो० तुलसीदास जी (राजपुर, बाँदा), कागज—देशी प्राचीन, पत्र—१९, आकार—९½ × ६½ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२५, परिमाण (अनुष्टुप्)—२७२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १७९७ = १७४० ई०, प्राप्तिस्थान—महाराजा पुस्तकालय प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ श्री कृष्नायनम ॥ अथ श्रीकृष्न चरित तुलसीदास कृत। राग विलवल। माता लै उछग गोविंद मुष वारवार निरषे। पुलकित तन आनंद घन छन छन मन मद हरषे। पूछत तो तुतरात वात मानहि जदु राई ॥ अति सै सुष जो तो तोहि मोहि कछु समुझाई ॥ देषत तो वदन कमल मम आनंद होई। कहै कौन सरन मोनु जानै

कोइ कोई ॥ सुंदर सुप सोहि रघा उइका कवि भारे ॥ मम समान दुम्ख पुंज नायक नहीं तोरे । तुलसी प्रभु प्रम बस्य मनुज रूप धारी बाल कलि लीला रस प्रज चवहित कारी ॥१८

अंत—गह गह गगन दुंदुभी बाजी । बरषि सुमन सुरगन गावत जस हरष मगन मुनि सुजन समाजी । सानुज सगन ससंत सिवली धन मन सुप मलिम धार पढ धाजी । साज गाम डलि बलि कुचालि कलि परी पराइ कहू कहू गाजी ॥ प्रीति प्रतीति सुपद तमसा की मसी सूरि मैं समरि न भाजी । कहि पारव सारथिहि सराहत गाइ बहोरि गरीब नवाजी सिथिल सवइ मुनित सम ही मम बसन बीच विच वधू बिराजी, समा सिंधु जदपति जय मय सनु रावा प्रगट विधु भव मे आजी । जुग जुग जग साक कै सब के समन कम्पस कुमाव सु साजी । तुलसी कौन होइ सुनि कीरति कृष्ण कृपाल भगति पथ राजी ॥ १० ॥ इति राम गीता बस्या कृष्ण चरित अथर गीता समाप्त शुभं मस्तु ॥ संवत १७१७ वि० लिपित अषाढ़ मासे कृष्ण पक्षे वार शुक्रवार का पामी हिसारी मैं लिपा मिश्री कायस्थ जगदीश दास कर नाती प्रागनाथ को सुत लिखाया—जो दृषा सो लिपा मम दोष न दीयते ॥ राम ॥

विषय—विविध रागों में श्री कृष्ण चरित्र वर्णन ॥

संख्या ४२४ आई [1] रामायण लंकाकांड, रचयिता—तुलसीदास जी, कागज—देसी, पत्र—१८, आकार—१०×४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२०, परिमाण (अनुष्टुप्)—१८३०, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १८४४, प्राप्तिस्थान—पं० दुर्गादीन जी दीक्षित, ग्राम—सीकरी, डाकघर—संदीर, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—दोहा श्री रघुवीर प्रताप ते सिंधु तर पापान। ते मति मंद जे राम तजि भजहिं आइ प्रभु आन ॥ चौ० ॥ पांचि सैनु अति सुदिढ बनावा देपि कृपानिधि क मन भावा ॥ चला कटक कुछ बरनि न जाई। गर्जहिं मर्कट भट समुदाई ॥ सेत बंधि ढिग चढि रघुराई। चितवहिं कृपाल सिंधु रघुराई ॥ देषन चढ़े प्रभु करुना कंदा। प्रगट भए सब जलचर बृन्दा ॥ नाना मकर नाक झप ब्याला। सत जोजन तन परम बिसाला ॥ ऐसेउ एक तिन्हहिं धरि पाहीं। एक न डर एक डराहीं ॥ प्रभुहिं बिलोकहिं टरहिं न टारे मन हर्षित सब भये सुखारे ॥ तिन्ह कार न दृषिय बारी मगन भए सब रूप निहारी ॥ चला कटक कछु बरनि न जाई। को कहि सक कपि दल बिपुलाई ॥ दो० ॥ सेत बंध भइ भीर अति कपि नभ पंथ उडाहिं। अपर जल चरन ऊपर चढ़ि चढ़ि पारहिं जाइ ॥

अंत—प्रभु हनुमंतहि कहा बुझाई। धरि बटु रूप अवधपुर जाई ॥ भरतहिं कुसल हमारि सुनायहु। समाचार लै तुम चलि आयहु ॥ तुरत पवन सुत गवनत भयऊ। तब प्रभु भरद्वाज पहं गयऊ ॥ नाना बिधि मुनि पूजा कीन्हा। अस्तुति कै पुनि आसिष दीन्हा ॥ मुनि पद बंदि जुगल कर जोरी। चढ़ि बिमान प्रभु चले बहोरी ॥ इहाँ निषाद सुनउ प्रभु आये। नाव नाव कहि लोग बोलाये ॥ सुरसरि नाघि जान जब आया। उतरया तट प्रभु आयसु पाया ॥ तब सीता पूजी सुरसरी। बहु प्रकार पुनि चरनन परी। दीन्ह असीस हरषि मन गंगा। सुन्दरि तव अहिवात अभंगा ॥ सुनत गुहा धाय परमाकुल ॥ आय निकट परम सुंदर कुल। प्रभुहिं बिमाहि सहित बैदेही। परो चरन तन सुधि नहिं तेही ॥ प्रीति

परम विलोकि रघुराई । हरिषि उठाइ लीन उर लाई । छंद ॥ लिए हृदय लगाइ कृपा नि
अति हित राम रमा पति बैठारि परम समीप पूछी कुसल कुसल छमा पती । अब कुसल
पंकज विलोके जे चरन संकर सेवने । सुखधाम पूरन काम राम नमामि राम रमापते सब
अधम निषाद सो जिमि भरत ज्यों उर लाइयो मति मंद तुलसीदास यों प्रभु मोह बस
गाइयो यह राम रावन चरित पावन करहि सठ रत प्रद सदा । कामादि हर विज्ञान क
सिउ मुनि गावहिं मुदा । दो० ॥ समर यह रघुबीर के चरित जो सुनहि सुजान । वि
विवेक विभूत अति तिनहिं देइ भगवान । यह कलि काल मलार तन मन करि देखु वि
श्री रघुनायक नाम तजि नहि कुछ आन अधार ॥

इति श्री राम चरित्रे मानसे सकल कलि कलपु विध्वंसने उमा महेश्वर सम्वादे वि
वैराग्य संपादिना नाम षट मो सोपान लंकाकांड समाप्त शुभमस्तु १८४४ माघ मासे
द्वादस्यां चन्द्रवासरे शुक्ल पक्षे ।

विषय—लंकाकाण्ड रामायण ।

संख्या ४८४ जे.[1] लंकाकांड रामायण, रचयिता—गो०, तुलसीदास जी (रा
बाँदा ), कागज—देशी प्राचीन, पत्र—१३२, आकार—१३ × ४½ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ
९, परिमाण ( अनुष्टुप् )—९४८०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिका
सं० १९०० = १८४३ ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० चंद्रिका बक्स सिंह जी जमींदार, ग्रा
खानीपुर, डाकघर—तालाब बक्सी, जिला—लखनऊ ।

संख्या ४८४ के.[1] लंकाकांड, रचयिता—गो० तुलसीदास जी ( राजा
कागज—देशी, पत्र—१००, आकार—९ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, प
(अनुष्टुप्)—६७५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, लिपि—तिलंगान, प्राप्तिस्थान—उमाशंकर, मै
जिला—गाजीपुर ।

संख्या ८८४ एल.[1] रामशलाका, रचयिता—गो० तुलसीदास जी, काग
देशी, पत्र—२२, आकार—६ × ३ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप्
५१७, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १६५५, लिपिका
सं० १८५०, प्राप्तिस्थान—देवसिंह, ग्राम—छोटागाँव, जिला—सीतापुर ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ राम शलाका लिख्यते ॥ अथ प्रथम स
प्रथम सप्तक ॥ बानि विनायक अंबु रवि गुरु हर राम रमेस । सुमिरि करहु सब काज
मगल देस विदेस ॥ गुर सुर श्री सिंदुर बदन सासि सुर सरि पुर गाइ । सुमिरि
मंगल मुदित होइहि सुकृत सहाय ॥ गिरा गौरि गुन गनपहर मंजुल मगल मूल । सु
कर तल सिद्धि सब होइ ईश अनुकूल ॥ भरत भाइ रिति रिपुदमन गुरु गनेस बुध
सुमिरत सुलभ सुधर्म फल विद्या विनय विचार ॥ सुर गुर गुर सिय राम गुर राउ
उर आनि । जो कुछ करिय सो होइ सुभ पुंज सुमंगल पानि ॥ सुक सुमिरि गुर स
गनपत पन हनुमान । करिय काज सुभसाज भल निपटहि नीक निदान ॥ तुलसी तुलसी
सिय सुमिर लषन हनुमान कान विचारहु सो करहु दिन दिन बड़ कल्यान ॥ अथ
सर्ग की द्वितीय सप्तक ॥ दशरथ राज न ईतिमय नहिं दुष दुरित दुकाल । प्रमुदित

प्रगत्र सब सब सुप सग्रा सुकाल ॥ कँासिला पद नाइ सिर सुमिरि सुमिया पाइ । करिय काज मंगल कुशल विधि हरि संभु सहाय ॥

अत—छपन राम सिय बसत बन विरह बिकल पुर लोग समी सगुन कह कर्म बस दुप सुप जोग वियोग ॥ तुलसी लाइ रसाल तट निज कर सींचत सीप । कपी सुफल मक सगुन सुम सभी कहत कमनीय ॥ अब सप्तम सर्ग की सप्तम सप्तक ॥ सुदिन साधि पोथी नेवित पूजि प्रमात सप्रेम । सगुन विचारव चाह मति सादर सुमति सुनेम ॥ मुनि गनि त्रिम गनि बार गनि दोहा देपि विचारि । दस कर्म करता बचन सभी सगुन अनुहारि ॥ सगुन मत्त ससि नयन गुनि अवधि अधिक नैमचाल । होइ सुफल सुम जासु की प्रीति प्रतीति प्रमान गुर गनेस हर गौरि सिय राम छपन हनुमान । तुलसी सादर सुमिरि सब सगुन विचार विचान ॥ हनुमान सानुज भरत राम सिय उर आनि छपन सुमिरि तुलसी कहत सगुन विचार बपान ॥ जो जहि काज अमुहरै सो दोहा जब होइ । सगुन समय सब भाँति फल कहत राम मत सोइ । गुन बिस्वास बिचित्र मनि सगुन मनोहर हार । तुलसी रघुबर भगत उर बिलसत बिमल बिचार ॥ इति राम सत्ताकार्या सप्तम सर्ग की सप्तम सप्तक समाप्त ७ ॥ शुम मस्तु ॥ समत नाम वैसाप शुक्ल पूर्णमास्या ११ चन्द्र वासरे फकीर चन्द्रेरक लेपि अष्टोत्तर सत कवल फल मूठि तीनि परिमान भागु सप्त दै जो रहै ताको मन अनुमानि प्रथम सर्ग को लैप रह पूजे सप्तक होइ तीजे दोहा जानिए सगुन विचारब सोइ ॥ श्री राम चंद्राय नमः संवत १८२० ॥ विक्रमीय

विषय - शुम अशुम फल जानने की रीति का वर्णन ।

संख्या ४८४ एम [1] राम सलाका, रचयिता—गो० तुलसी दास जी ( राजापुर बाँदा ), कागज—देसी, पत्र—२६, आकार—९½ × ६½ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—४७६, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १७९७ = १७४० ई०, प्राप्तिस्थान—महाराजा पुस्तकालय प्रतापगढ़ ( अवध ) ।

संख्या ४८४ एन [1] राम सलाका सगुनावली, रचयिता—गो० तुलसीदास जी ( राजापुर बाँदा ), कागज—देसी पीला रंग, पत्र—१७, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—६, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६६, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—ठा० बाली सिंह जी जमींदार, ग्राम—गाजीपुर, डाकघर—ताखाव बकसी, जिला—लखनऊ ।

संख्या ४८४ ओ [1] रामायण छः भाग प्रयोध्याकांड के अतिरिक्त रचयिता—तुलसी दास जी, कागज—देसी, पत्र—३१०, आकार—१० × ७ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५११२, पूर्ण, रूप—प्राचीन पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८३६, प्राप्तिस्थान—उमाशंकर दूबे, सैदपुर, जिला—गाजीपुर ।

आदि—श्री गणेशायनमः श्री महावीर जी सहाय श्री पोथी बाला काण्ड लिप्यते । जेही सुमिरे सीधी होइ गननायक करी बर बदन करहु अनुग्रह सोइ बुधी रासी सुभ गुन सदन । मूक होइ बाचाल पंगु चर्ह गिरिवर गहन जासु कृपा सुदयाल द्रवहु सकल कलि मल दहन नील सरोहर स्याम तरुन अरुन बारिज नयन करहु सो मम बास सदा छीर सागर सयन । कुंद इंदु सम देह उमारमन करुन सो मम उर । जाही दीन पर नेह करहु कृपा

मरदन मएन । वदौं गुरुपद कंज क्रिपा सिंधु नररूप हरि । महा मोह तम पुंज जासु वचन रविकर निकर । चौ० वदौं गुरु पद पदुम परागा । सुरसी सुवास सरस अनुरागा अमीअ मुरी मए चूरन चारू । समन सकल भव रुज परवारू सुकृत संभुतन विपल विभूती । मजुल मंगल मोद प्रसुती । जनमन मंजु मुकुर मल हरनी । कीए तिलक गुन गन वस करनी श्री गुरुपद नख मनिगन जोती । सुमिरत दीव्य दृष्टि हिय होती ।

अंत—पाई न गति केहि पतित पावन राम भजु सुनु सठ मना । गनिका अजामल गिध व्याधि गजादि पल तारे घना । आभिर जमन किरात खग सुपचादि जे अघरूप ते । कहि नाम वारकतेपि पावन होइ राम नमामि ते रघुवश भूपन चरित एहि नर सुनै जे सादर गावही । कलिमल मनोमल धोइ विनश्रम राम धाम सिधावही । सतपच चौपाई मनोहर जानि जो नर उर धरै । दासन अविद्या पय जनित विकार श्री रघुवर हरै । सुदर सुजान कृपानिधान अनाथ पर करि प्रीति को सो एक राम अकाम प्रिअ निर्मान सम पद आन को । जा की कृपा लवलेस ते मति मद तुलसी दास हू । पाएहु अचल विश्राम राम समान प्रभु कहु आन हूं ।

दो०—मो सम दीन न दीन हित तुम समान रघुवीर अस विचारि रघुवशमनि हरहु विपय भव भार । कामिहि नारि पिआरि जिमि लोभिहि जिमि प्रिय दाम । तिमि रघुनाथ निरंतर प्रिय लागह श्री राम । इति श्री उत्तर काड समाप्त सुभमस्तु मिती का० वदी १४ रविवार स० १८९३ ।

विपय—राम चरित्र ।

**संख्या ४८४ पी** [1] रामायण, रचयिता—गो० तुलसीदास जी, कागज—देशी, पत्र—३१२, आकार—१०½ × ७½ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप)—५६१६, खडित, रूप – प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १६१६ = १८५९ ई०, प्राप्तिस्थान—नागरी प्रचारिणी सभा, वनारस ।

**सख्या ४८४ क्यू** [1] सगुन माला, रचयिता—गो० तुलसीदास जी (राजापुर, बांदा), कागज—देशी, पत्र—२१, आकार—१० × ४ इंच; पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५४०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १८५६ = १७९९ ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० हनुमानसिंह, ग्राम—गोधनी, डाकघर—जतीपुर, जिला—उन्नाव ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ अथ श्री जानकी वल्लभो विजयते । दो० ॥ वानि विनायक अव रवि गुरू हनु रमा रमेस । सुमिरि काहु सुभ काज सव मगल देस विदेस ॥ १ ॥ गुरू सरसइ सिंधुर वदन ससि सुरसरि सुर गाइ ॥ सुमिरि चलहु मन मुदित मन होइहि सुकृत सहाइ ॥ २ ॥ गिरा गौरि गुर गणप हनु मगल मगल मूल । सुमिरत कर-तल सिद्धि सव होइ ईस अनुकूल ॥ ३ ॥ भरत भारती रिपु दवन गुरू गणेसु वुध वाह । सुमिरत सुलभ सुधरम फल विद्या विनय विचारू ॥ ४ ॥ सुर गुर गुर सियराम गन राउ गिरा उर आनि । जो कछु करिय सो होइ सुभ पुलहि सुमंगल पान ॥ ५ ॥ सुक्त सुमिरि गुरु सारदा गनपु लपन हनुमान । कहिय काजु सव साजु भल निपटहिं नीक निदानु ॥ ६ ॥

तुलसी तुलसी राम सिय सुमिरि लषन हनुमान ॥ समुझ बिचारेहु जा करहु दिन दिन बड़ कल्यान ॥ इति प्रथम सप्तम ॥

अंत—अथ पंचम सप्तम । उदवस अवध नरेस बिनु । देव दुखी नर नारि । राज भंग कुसमाज बड़ गत भइ चालि बिचारि ॥ १ ॥ अवध नरेस अनंद बड़ सगुन सुमंगल मोल । राम तिलक अवसर कहब सुप संतोष सुकाल ॥ २ ॥ राम राज बाधक बिबुध कहब सगुन सति भाउ देखि देव कृत दोष दुख कीजिय उचित उपाव ॥ ३ ॥ मंद मंथरा मोह बस कुटिल कैकई कीन । ब्याधि बिपति सब देव कृत समय सगुन कहि दीन्ह ॥ ४ ॥ राम बिरह दसरथ दुखित कहत कइ कर्क कछु । कुसमय आय उपाय सब केवल करम बिपाक ॥ लखन राम सिय बसत बन बिरह बिकल पुर लोग । समय सगुन कहि करम बस दुख सुख जोग बियोग ॥ तुलसी लाइ रसाल तरु निज कर सींचति सीय । कुची सफल सब सगुन सुभ समउ कहब कमनीय ॥ ७ ॥ अथ षष्ठम सप्तक ॥ सुदिन सोध पोथी नेवति पूजि प्रभात समेत । सगुन बिचारब चारु मति सादर सत्य सनेह ॥ १ ॥ मुनि गनि दिन गनि धातु गनि दोहा देखि बिचारि देस करम करता बचन सगुन समय अनुहारि ॥ २ ॥ सगुन सत्य ससि नयन गनि अवधि अधिक नयवान । होइ सुफल सुभ जासु जसि प्रीति प्रतीति प्रमान ॥ गुरु गनेस हनु गौरि सिव राम लषन हनुमान । तुलसी सादर सुमिरि सब सगुन बिचारि बिधान ॥ ४ ॥ हनुमान मातुल भरत रामु सिय उर आनि । लषन सुमिरि तुलसी कहत सगुन बिचारु बखानि ॥ ५ ॥ जो जेहि काजहिं अनुहरइ सो दोहा जब होई । सगुन समय सब सत्य फल कहब राम गति जोइ ॥ ६ ॥ गुन बिस्वास बिचित्र मनि सगुन मनोहर हारु । तुलसी रघुबर भगत उर बिलसत बिमल बिचारु ॥

| सर्ग | | | | | | | सप्तक | | | | | | | दोहा | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |

कमल बीज सत कहें गीन तीन सुटिकरि लेब । सुनि गुनि दिन गुनि धातु गुनि सगुन सत्य कहि देब ॥ इति श्री तुलसीदास कृतौ सगुन माला या सप्तमः सर्ग शुभ मस्तु ॥ संवत १८९६ वि० आश्विन शुक्ल द्वादसी गुरु वासर लिखतं रामबकस कायस्थ सीता रामपुर मध्ये ॥

विषय—सगुन असगुन का विचार वर्णन ॥

संख्या ४८४ भार.[1] संकट मोचन, रचयिता—गो० तुलसीदास जी (राजापुर बाँदा), कागज—आधुनिक मीसा, पत्र—२ आकार—११ × ५½ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१०, परिमाण (अनुष्टुप्)—२८, पूर्ण रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१४ = १८०० ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० चंद्रिका बक्स सिंह जी, जमींदार ग्राम—पालीपुर, डाकघर—लालगंज बसनी, जिला—लखनऊ ।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ कबित गर्भपा संकट मोचन ॥ गुसाईं तुलसी दास कृत लिख्यते ॥ बाल समै रबि भक्ष लियो तब तीनहु लोक भयो अंधियारो । ताहि ते जग त्रास भई सबसे अति संकट काहु ते जात न टारो । देवन आय करी बिनती तब छांडि दियो रबि कष्ट निवारो । को नहि जानत है जग में प्रभु संकट मोचन नाम तिहारो ॥ १ ॥

वालिको त्रास कपीस वसे गिरि जात महा प्रभु पथ विचारो चौंकि महामुनि श्राप दयो तव चाहिय कौन विचार विचारो। कै द्विज रूप लै आयो महाँ प्रभु सो तुम दासको सोक निवारो। को नहि जानत है जगमों प्रभु संकठ मोचन नाम तिहारो ॥ २ ॥ अंगद के सग कीश अनेक गये सिय पोज कपीस अपारो। जीवत हानि वचो हमहूं सो विन सुधि लिये इनको पगु धारो। हेरि थके टट सिध सबै तव लै सिय। सुद्धि सो प्राण उवारो। को नहि जानत है जगमें प्रभु सकट मोचन नाम तिहारो ॥ ३ ॥ रावन त्रास दई सिय को तव रक्षस सो कहि सोक निवारो। ताहि समैं हनुमान महाप्रभु जाइ तहां रजनिश्चर मारो। चहत सिया असोकते आगि तबै दीन्ह सु मुद्रिक डारो। को नहिं जानत है जगमो प्रभु संक्ट मोचन नाम तिहारो ॥ ४ ॥ सुत रावण जुद्ध अचानक कीन्ह सो नागकी फाग सबै सिर डारो। श्री रघुनाथ समेत भयो दलमो अति ही अति सकट भारो। आनि पगेसहि को हनुमान सो वंधन छोडिके फाश निवारो। को नहि जानत है जगमो प्रभु सकठ मोचन नाम तिहारो ॥ ५ ॥ वान लगो उर लक्षन के पौन तनय सुत रावन मारो। ले गृह ईद सुपेन समेत सुपी गिरि द्रोण सो वीर उवारो।

अत—आनि सजीवन हाथ दई तव लक्षणके तुम प्राण उवारो। को नहि जानत है जगमो प्रभु सकठ मोचन नाम तिहारो ॥ ६ ॥ वधु समेत जबै महि रावन लै रघुनाथ पताल सिधारो। देविहि पूज भली विधि सों तव दानव दो प्रभु मत्र विचारो। जाइ सहाइ भयो तहँवाँ महिरावन सैन समेत सँघारो। को नहि जानत है जगमो प्रभु सकठ मोचन नाम तिहारो ॥ ७ ॥ काज कियो वड लोगन के तुम वीर महा प्रभु देपि विचारो। कौन सो सकठ मोहिं गरीव को जो तुम सों नहि जात है टारो। वेगि हरौ हनुमान महाप्रभु जो कछु संकठ होइ हमारो। को नहि जानत है जगमों प्रभु संकठ मोचन नाम तिहारो ॥ ८ ॥ इति श्री गुसाईं कृत सङ्कठ मोचन सामाप्त सुभ्म् मयात् अस्वनि मासे सुक्क पक्षे तिथौ ५ संवत १९३४ ॥ पोथी लिपा वद्री सुपाठनार्थे राधा कृष्ण हरे शिव शिवा शिव राम जानुकी ॥

विषय—हनुमान की प्रशसा।

**संख्या ४८४ एस.** सत्त भक्त उपदेश, रचयिता—गो० तुलसीदास जी ( राजापुर वादा ), कागज—आधुनिक, पत्र—४२, आकार—८ × ४ इच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—७, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६३, पूर्ण, रूप—प्राचीन फटी, पद्य, लिपि—नागरी, लिपि-काल—सं० १९३३ = १८७६ ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० वद्रीसिंह जमींदार, ग्राम—खानीपुर, डाकघर—तालाव वक्सी, जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ दोहा ॥ भक्ति मुक्ति श्री पति सिया पति कछु अटक तह नाहिं। पासहि तंदुक दास धर सो प्रभु देपि सुपाहि ॥ १ ॥ दुरा धर्त्त्व महाराज वद इन्द्रादिक भय लेत से रघुवर निज दाम को चूक परे हँसि देत ॥ २ ॥ प्रथमै नुग्रह राम की या सिप मातु नवाहि। पुनि तुहि राम हि छाडित है जथा अवल भागादि ॥३॥ साधु गुरु द्विज धेनु को सदा सेउ चित चाउ ॥ जधपि औगनहूं दूसेतदपि मानु हरि भाऊ ॥ ४ ॥ क्रोध हिंसके लालची विखई निंदक वेद। एसहु होइ तो सेइए मानस करिये न खेद ॥ ५ ॥ नर हरि वामन परसुधर कृश्न वुद्ध इव जान ॥ तुलसी ऐसे भाव ते होत सदा

कल्यान ॥ ९ ॥ हरिजन माया सो एक जन पद होत न ग्राम। पवन पाइ मडु सुमि गये मिरिड न दीपक नाम ॥

अंत—नाम पढ़ा सो सब पढ़ो सकल शास्त्र को भेद ॥ नाम बिना भरकत फिरै पढ़ि पढ़ि चारिउ बेद ॥ ५० इति श्री गुसाईं तुलसीदास सत शक उपदेश समाप्तम्। बैसाख मासे शुक्ल पक्षे परवार्यां रविवासरे संवत १९११ लिपा कृष्णी जन श्री तुलसीदास गुसाईं कृत पोथी समाप्त भई है इस पोथी की बराबरी औरे मे ज्ञान नहीं है। श्री रामचन्द्रायनमः ॥

विषय—तुलसीदास के सदुपदेश के ५० दोहे ॥

संख्या ४८४ टी[1] सीतास्वयंवर, रचयिता—गो० तुलसीदास जी, कागज—साधारण, पत्र—११, आकार—१२ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—९, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२८०, रूप—नवीन पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—महंत मोहनदास वर्तमान—स्वामी पीतांबर दास, ग्राम—ओझा मठ, डाकघर—परियावाँ, जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—श्री जानकी वल्लभायनमः ॥ अथ सीतास्वयंवर लिख्यते ॥ गुरु गणपति गिरजापति गौरी पति गिर पति। नारद सेष सुकवि सुभुति संत साक मति ॥ हाथ जारि करि बिनय सबहि सिर नावउ। सिय रघुबीर बिवाह यथा मति गावउ ॥ सुभ दिन रचिउ स्वयंवर मंगल दायक। सुनत श्रवण हिय बसहि सीय रघुनायक ॥ देस सुहावन पावन बेद बखानिए। भूमि तिलक समति रहति त्रिभुवन जानिए ॥ तहँ बसी नगर जनकपुर परम उजागर। सिय लरि जहँ प्रगटी सब सुप सागर ॥ जनक नाम तिहि नगर बसहि नर नाइक। सब गुन अवधि न दूसर पटतर लाइक ॥ भयउ न होइहि है न जनक सम नर पई। सीय सुता भइ जासु सकल मंगल मई ॥ नृप करि कुँवरि सयानि बोलि गुरु परिजन। करि मति रचेउ स्वयंवर सिव धनु धरि पन ॥

अंत—मंगल बिटप मंजुल बिपुल दधि दूब अक्षत रोचनी। भर थारि आरति सजहि सब सारंग सावक लोचनी ॥ भुवन मुदित कौसल्या सुमित्रा सकल भूपति भामिनी। सजि साज परिछन चली रामहि मत्त कुंजर गामिनी ॥ मंधुन समेत चारि सुत मातु निहारहीं। बारहि बार आरती मुदित उतारहीं ॥ करहि निछावर छिन छिन मंगल मुद भरी। दूलह दुलहिन देषि प्रेम पायम परी ॥ देत पावँड़े अरघ चली लै सादर उम ... ।

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० २२ तक—मंगलाचरण प्रस्तावना, स्वयंवर शाला का सूक्ष्म वर्णन विश्वामित्र अयोध्या गमन, राम लक्ष्मण को दशरथ जी से माँगकर लाना, ताड़कादि वध, अहिल्योद्धार, राम जनकपुर गमन, जनक का राम परिचय राजाओं का समारोह और उनमें कोप का न चढ़ना। ( २ ) पृ० २२ से पृ० ३१ तक—राम द्वारा धनुष भंग, जनकपुर वासियों का हर्ष प्रकाश, सीता का राम के गले में जयमाल डालना, जनक का अयोध्या को सूचना देना, राजा दशरथ का बरात सजाकर जनकपुर आना। बन बारे इत्यादि का वर्णन। राम का विवाह तथा विविध वैवाहिक संबंधी कृति, स्त्रियों का प्रेममय गाली प्रदान तथा मनोरंजन, अन्य तीनों भ्राताओं के विवाह। ज्योनारादि वर्णन।

( ३ ) पृ० ३४ से पृ० ३६ तक—बरात विदा के समय जनक का मोह और दोनों समधियों का प्रेम वर्णन। बरात विदा, मार्ग में परशुराम का मिलना और क्रोधित होना। राम के परितोष देने पर उनका सारंड देकर चला जाना और बरात का अवध प्रवेश। अवध उत्सव, वधूयुक्त पुत्रों को निहार कर रानियों का हर्ष।

संख्या ४८४यू.[1] रामायण सुंदरकांड, रचयिता—गो० तुलसीदास जी ( राजापुर ), कागज—देशी, पत्र—२९, आकार—९३/४ × ६१/२ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२७२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—उमाशंकर दूबे सैदपुर, जिला—गाजीपुर।

संख्या ४८४ व्ही.[1] उत्तरकांड रामायण, रचयिता—तुलसीदास जी ( राजापुर ), कागज—देशी प्राचीन, पत्र—१४१, आकार—१०×५ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—९, परिमाण ( अनुष्टुप् )—११९०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८२४ = १७६७ ई०, प्राप्तिस्थान—ठा० चंद्रिका बक्ससिंह जी जमींदार, ग्राम—खानीपुर, डाकघर—तालाब बक्सी, जिला—लखनऊ।

संख्या ४८४ डबल्यू.[1] विनय दोहावली, रचयिता—गो० तुलसीदास जी (राजापुर), कागज—देशी, पत्र—२४, आकार—८×६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२१, परिमाण (अनुष्टुप्)—२००, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १६३५ = १५७८ ई०, लिपिकाल—सं० १८४० = १७८३ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० रामनाथ मिश्र, ग्राम—इमलिया, डाकघर—सदारपुर, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ विजय दोहावली लिष्यते दो० ॥ सोरह सौ पैंतीस को संवत है सुष रास। राम विजय दोहावली वरणी तुलसीदास ॥ विजय राम दोहावली जाने जे नर कोय। गुप्त अर्थ रामायणं प्रगट कीजिये सोइ ॥ सो० ॥ मूक होइ वाचाल पंगु चढ़े गिरिवर गहन ॥ दो० ॥ नहीं मेघ के कट गति नही अरुन के पाइ। वास करैं आकास में रविरथ चढ़िगे धार ॥ चौ० ॥ नाम रूप दुइ ईस उपाधी। अकथ अनादि सो समुझहिं साधी ॥ दो० ॥ नाम जपति शंकर थके शेष न पायो पार। सब प्रकार सो अकथ है महिमा अगम अपार ॥ चौ० ॥ भाव कुभाव अनप आलस हू। राम जपति मंगल दस दिसहू ॥ दो० ॥ भाव सहित संकर जप्यो कहि कुभाव मुनि वाल। कुंभकरण आलस जप्यो अनप जप्यो दस भाल ॥ छंद ॥ दुइ दंड भरि ब्रह्मांड भीतर काम कृत कौतुक अय ॥ दो० ॥ अभय घरी सुर लोक में ब्रह्म लोक दुइ दंड। रह्यो भुवन में दिवस निसि व्याप्यो मदन प्रचंड ॥

अंत—चौ० ॥ उलटा नाम जपत जग जाना। वाल्मीक भये ब्रह्म समाना ॥ दो० ॥ एक चोंस वध पाय यहि भरी तुम्हारी देह। महि मारौं तौ ना मरै तुलसी चरण सनेह ॥ पाच भुजा कैलास को द्वै पठये रघुवीर। दस दस हृदय गयाल को पाच सिंधु के तीर ॥ चोला छांड्यो स्वय मनु देवन धन्यो उठाइ। जबहिं निपाते लंक पति दसरथ प्रहिरे आइ ॥ रही दरस की लालसा राम लषन सिय नेह। आये रण की भूमि में स्वयम् मनु की देह ॥ तुलसी कहत पुकारि के चित सुनि हित कर मान ॥ हेम दान गज दान ते बड़ो दान सन-

हरि सहि विधि तुलसी दास न आदि अंत लौं देखिए रामायण श्री राम तन ॥ इति श्री महोसाई तुलसीदास कृत विनयपत्रिका सपूर्ण समाप्तः संवत १७६० वि० मार्ग शीर्ष तिथि पचम्याम लिखतं पृष्टे शुभही ॥ राम राम राम राम राम

विषय—रामचन्द्र जी व शंकरजी की स्तुति भजनों में।

**संख्या ४८४ जेड[1].** विनय पत्रिका, रचयिता—तुलसीदास जी, कागज—देशी मोटा, पत्र—७८, आकार—१० × ४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) - १२, परिमाण (अनुष्टुप्)—११७०, रूप—प्राचीन, पद्य। लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १६३१ = १५७४ ई०, लिपिकाल—सं० १८७६ = १८१९ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० शालिग्राम दीक्षित, ग्राम—जामू, डाकघर—सडीला, जिला—हरदोई,

**संख्या ४८४ ए[2].** विनय पत्रिका, रचयिता—गो० तुलसीदास जी, कागज—देशी, पत्र—५, आकार—४ × ३ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८२६ ई०, प्राप्ति-स्थान—रमाशंकर सैदपुर, जिला—गाजीपुर।

**संख्या ४८४ बी.[2]** विनय पत्रिका, रचयिता—गो० तुलसी दास जी ( राजापुर, बाँदा ), कागज—देशी, पत्र—९६, आकार—१० × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१८७५, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९०३ = १८४६ ई०, प्राप्तिस्थान—वैद्य रामभूषण, ग्राम—धनकौली, डाकघर—मवई, जिला—उन्नाव ( अवध )।

**संख्या ४८४ सी[2].** विनय पत्रिका, रचयिता—गो० तुलसीदास जी, कागज—देशी, पत्र—९६, आकार—१२ × ६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२७, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६५०, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१८, प्राप्तिस्थान—ठा० राम करन सिंह, ग्राम—ढकवा, डाकघर—ओयल, जिला—खीरी, ( अवध )।

अंत—राजद्वार भलो सब कहैं साधु समी चीन की। सुकृत सुजस साहेब कृपा स्वारथ परमारथ गति भई मति विहीन की समय सम्हारि सुधारिबो तुलसी भलनि की प्रीति रीति समुझाइ प्रणत पाल कृपालहि बरनि तियराधीन की ॥ २७९ ॥ मारुत मन रुचि भरत की लपि लपन कही है ॥ कलि कालहु नाथ नाम सों प्रतीति प्रीति एक किंकर की निवही है ॥ सकल सभा सुनि लै उठी जानि रीति रही है कृपा परीव निवाज को देपत गरीव को सहसा वाह गही है ॥ विहंसि राम कह्यो सत्य है सुधि मोह लही है मुदित माथ नावत बनी तुलसी अनाथ की परी रघुनाथ सही है ॥ २८० ॥ इति वालकांड प्रभु पाय अयोध्या कटि मन मोहै उदर वन्यो आरन्य हृदय किष्किंधा मोहै ॥ सुंदर ग्रीव सुपार विंद लंका कहि गाये। जेहि मो रावण आदि निशाचर सभी समाए। उत्तर भरत रु कांड हरि सहि विधि तुलसीदास न आदि अंत लौं देपिए रामायण श्री रामतन ॥ इति श्री महोसाई तुलसीदास कृत विनै पत्रिका संपूर्णम् संवत १९२८ शुभ स्थान राजघाट काशी ॥

विषय—श्री राम, सीता, लक्ष्मण, भरत, शत्रुघ्न, हनुमान, महादेव गंगा, आदि की स्तुति और विनय।

संख्या ४८४ डी* वैराग्य संदीपिनी, रचयिता—गो० तुलसीदास जी (राजापुर) कागज—देशी, पत्र—१७, आकार—८ × ४ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—८ परिमाण (अनुष्टुप्)—८८, पूर्ण, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८८६ = १८२९ ई०, प्राप्तिस्थान—उमाशंकर दूबे सैदपुर, जिला—गाजीपुर।

आदि—श्री गणेशायनमः—विराग संदीपनी लिष्यते। दो० राम नाम मनि दीप धरु जीह दहरी द्वार। तुलसी बाहर भीतरै जो चाहे उजियार। राम नाम तोसि जानुकी कमल दाहिनी ओर। ध्यान समय कल्यान मय तुलसी सुर तरु तोर। तुलसी मिटे न मोह तम किये कोटि गुन गाम। हृदय कमल फूले नहीं बिन रवि कुल रविराम। सुनत लखत श्रुति नयन बिन रसना बिन रस लेत—बासु नासिका बिनु करे परसत बिना निकेत। सोरठा—अज अद्वैत अनाम अलख रूप गुन रहित जो। माया पति सोइ राम दास हेत नरतन धरेऊ। दो० तुलसी यह तनत कहु तपत सदा मे ताप सांत होइ जब सांत पावै राम प्रताप। तुलसी वद पुरान मत पूरण साख विचार। यह वैराग्य संदीपनी अखिल ज्ञान को सार॥

अंत—अमल अनूप सांति पदसार। सकल कलस करत प्रहार। तुलसी नाहि परै जो कोई। रहे अनन्दसिन्धु महं सोई। त्रिबिधि ताप संभव अतापा। मिटे दोष दुख दुसह कलापा। पारमसांत सुप्त रहो सांई। ताको ताप न भेदै भाई। तुलसी ऐसे सीतल संता। सदा बसत यहि भांति परंता॥ कीन्हे गरल सिला ज्यों अंग। कहा करैपक छोग भुजंग। दो० अति सीतल तिहि सुपद सकल कामना हीन। तुलसी ताहि अती गनि सांति वृत्ति जब लीन। चौ० जो कोउ कोप करै मुख बैना। सन्मुख हते गिरा सर पैना। तुलसी तऊ लेस रिस नाहीं। सो सीतल कहिये जगमाही। दो० तुलसी सहदीप भी चंद की तीन लोक जग नाहिं सान्त समान सुख और दूसरो नाहि। जहां सांत सतगुरु की दई। तहां क्रोध की जर जर गई। इति श्री वैराग्य संदीपनी महामोह विध्वंस तुलसीदास कृत कवार शुक्ल १३ सोमवासरे सं० = १८८६॥

विषय—प्रथम प्रकाश:—राम नाम महिमा, संत सुभाव वर्णन। द्वितीय प्रकाश—संतों की महिमा वर्णन। तृतीय प्रकाश:—शान्ति भाव की प्रशंसा काम क्रोधादि विकारों का दूर भागना।

संख्या ४८५ ए. भरतविलाप, रचयिता—गो० तुलसीदास जी, कागज—देशी, पत्र—१६, आकार—१० × ५ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१४, परिमाण (अनुष्टुप्)—९०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—कैथी नागरी मुडा मिश्रित, प्राप्तिस्थान—पं० शालिग्राम दीक्षित, ग्राम—जामू डाकघर—संडीला, जिला—हरदोई।

आदि—अथ भरत मीलाप श्री गनेश जी सहाय। श्री सरोसती जी सहाय। श्री पोथी भरत विलाप कथा॥ चौ०:—श्री राम चंद्र के चरन मनावों। जेहि ते आदि अन्त छब गावो॥ गुरु गनेस सदा मन लावों। जीव प्रसाद अछर सुधि पावों॥ नारद के सै

चरन मनावों । तब श्री राम अथ गुन गावों ॥ कहै विचित्र कथा विसतारा । कवि कोविद मुनि लेउ सुधारा ॥ जस आश्रम पसु बचे न मीता । बैठे दसरथ बानी सम जुगुता ॥ विधि वसी तहा सरवन दीर आवा । मात पिता कह तीरथ पराना ॥ अंधरीपी अपनी ही मोह। कहहि पुत्र जल भीपा होई ॥ श्रीगा धोसे मरो तुम सुतमाय । मरो अपराधी ऋषी तुम्हारा ॥ मोहिहो ऐसो करो विचारा। मरो अपराधी शीष तोहारा ॥ पीआहु नीर रहै प्रान तोहारा । जस जानहु तस करहु विचारा ॥ पुत्र धाव जब मुनि के स्राप नृपति कह दीना । जो गति भई हमारी सुन वियोग जो कीन ।

अत—चौ० बार बार समुझावे रघुराई । सो कह अवध जो दीन पठाई । जब मोहि अवधहि दीन पठाइ तब हम रहवे धरतीग माई । बारह बरष राम बन पठई ॥ तब लागि सुपु अथ नहि करई (२) पऊ आ पूजि अथ मन लावा निस दिन पाँवा नावहि माया ॥ तीस दिन पाँवा नावहिं माया। सुमिरि हदै रामहि रघुनाथा ॥ धन अथ जीवन जग माहीं । सब कोउ कहा प्रीति अस आही ॥ कहे लोग सब प्रीतम जानी । ऐसी विधि अथर है मन जानी ॥ अथ कथा तीनि लोकहिं गाई । ताकर पाप तुरत छुटि जाई ॥ अथ कथा हव मत पर भाऊ । महा महा मुनि से मन भाऊ ॥ दोहा—तीस दिन पूजहिं पाँ आ राम लषन मन लाये । तुलसीदास सन मीत्र भक्ति करै मन लाये ।

श्री पोथी अथ वीलाप सप्रग्न समापतः

विषय—प्रथम से तृतीय दोहे तक श्रवण की कथा, उसका राजा दशरथ द्वारा तीर से मारा जाना और श्रवण के पिता का राजा दशरथ को श्राप देना तीसरे से पाचवें दोहे तक श्रृंगी ऋषि द्वारा राजा दशरथ का पुत्रेष्टि यज्ञ कराना पुत्रोत्पत्ति १६ वर्ष की अवस्था में राम का विश्वामित्र के साथ जाना, ताड़का वध इत्यादि । पांचवें से सातवें दोहे तक मथरा द्वारा कैकेयी का बुद्धि परिवर्तन और राम को वनवास देने का वर्णन ।

सातवें से नवम दोहे तक सुमित्रा का लक्ष्मण को रामचन्द्र के साथ वन जाने का उपदेश। सीता और लक्ष्मण के साथ राम को वन के लिये पयान । पुनः सुमत्र का उन्हें पहुंचाकर आना और राजा दशरथ से यह समाचार कहना । राजा दशरथ का प्राण त्याग । भरत का बुलवाया जाना । उनका नगरवासियों दशरथ तथा पिता माता रामचन्द्र आदि के विषय में समाचार पूछना । रामचन्द्र के विना नगरवासियों की हीन दशा देख कर भरत का विलाप करते हुए राज भवन में प्रवेश करना । कैकेयी द्वारा सब समाचार सुनकर भरत का मूर्छित हो जाना और नाना प्रकार से विलाप करना और पुन कैकेयी को धिक्कारना । राजा दशरथ की दाह क्रिया, राम से मिलने के लिये भरत का सपरिवार वन को प्रस्थान । लषमण का दूरही से धूल उड़ती हुई देखना और धनुष वाण का संधान करना । भरत का समीप आना और रामचद्र से मिलाप ।

**संख्या ४८५ वी** सूर्य पुराण, रचयिता—तुलसीदास जी, कागज—देशी, पत्र—१८, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—१७१, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १८७०, प्राप्तिस्थान—ठा० शिवसिंह, ग्राम—विक्रमपुर, डाकघर—ओयल, जिला—खीरी (अवध)।

आदि—श्री गणेसायनमः ॥ अथ सूर्य पुराण लिष्यते । सूर्य पुराण प्रारंभो ॥ दो० ॥ बंदौं चरण हृदय धरि भक्ति प्रेम कमसीस महिमा अगम अपार है सो बहु ज्ञान प्रवीन ॥ बंदौं चरणन जोरि करि श्री पति गौरि गनेस तुलसिदास अति प्रेम से बर्णत कथा बिसेस ॥ २ ॥ चौ० ॥ सूर्य देवता सुमिरौं तोही । सुमिरत ज्ञान बुधि दे मोही जोति रूप आदित बखाना । तेज प्रताप सु अग्नि समाना ॥ तुम आदित परमेश्वर स्वामी । अरूप निरंजन अंतर जामी । बर्नि जाइ जाति की लीला । धर्म धुरंधर परम सुसीला ॥ जोति कथा चहुं धार बिराजै । जगमग कानन कुंडल छाजै । नील वर्ण छवि हय असवारी । ज्ञान निधान धर्म व्रत धारी । परम पुनीति आदित अविनासी । अजसु अनादि सकल घट वासी । जासु कथा मैं करौं बखाना । मा पुरुष है अग्नि समाना ॥ महिमा आदित अगम अपारा । तीनहुं लोक जोति उजियारा ॥ दो० ॥ आदित कथा पुनीति है गावहिं संभु सुजान । तीन लोक छवि उदित है करहिं प्रताप बखान ॥

अंत—अथ व्रत विधान लिष्यते ॥ चौ० ॥ कार्तिक मास जो प्राणी रहई । तीन पत्र तुलसी दल लहई । अगहन मास ध्यान धर धरई । धनकर धारि के भोजन करई ॥ पूस माह जो प्रानी रहई । तीन दूध के भोजन करइ ॥ माघ मास कै सुनहु बिचारा तिल पत्री को करै अहारा ॥ फागुन मास जो यहि विधि रहई दधि पंची के लिंग हो रहई । चैत्र मास को सुनहु बिचारा । घृत गंडूष भरि करै अहारा ॥ बैसाख मास जो प्राणी रहई । अमिय ताम धारि सो रहई ॥ जेठ मास कर सुनहु बिचारा । तीनि अंजल जल करै अहारा ॥ आसाढ़ मास जो प्राणी रहई । तीनि मिरच को भोजन करई ॥ सावन मास यही व्यवहारा कपिला मूत्र गंडूष अहारा ॥ भादौं मास जो यहि बिधि रहई । गोबर पंचि के लिंग हो रहइ । कुंवार मास को सुनहु बिचारा । पंचम पंचि के करै अहारा ॥ इति सूय महातम महा पुराने व्रत महात्म्यं समाप्तम् ॥ इति श्री सूर्य पुराण संपूर्णम समाप्तं लिषतं गंगाराम बैद पैतेपुर बासी संवत १८७० दिन बुध बासरं भाद्रपद शुक्ल पक्ष ॥ सीता राम की जय ॥

विषय—सूर्य भगवान की कथा और व्रत का वर्णन ।

संख्या ४८१ सी सूर्य पुराण, रचयिता—तुलसीदास जी ( राजापुर, बाँदा ), कागज—प्राचीन देशी, पत्र—५०, आकार—७½ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१००, पूर्ण, रूप—प्राचीन पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल— सं० १८०६=१८१९ ई०, प्राप्तिस्थान—रामेश्वरप्रसाद, देवा जिला—प्रतापगढ़, ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेसायनम बंदौं चरण जोरी कर ॥ श्री पति गौरी गनेस ॥ तुलसी दास करते सुजस ॥ बरनी कथा बिसेष ॥ १ ॥ एक समै गिरिजा सहित । प्रभु रहे कैलास । अपजा उर अनुराग दीन्ह ॥ सुजस कथा परगास ॥ २ ॥ भाखी भवानी संकर हि पुछा प्रेम दीढाई ॥ सुभ चरित जो कथा है ॥ मोहि कहहु समुझाइ ॥ चौपाई ॥ श्री सूर्ज देवता सुमिरौं ताहि ॥ सुमिरत ज्ञान बुध्दि दे मोही ॥ जोति स्वरूप आदीत बखाना । तेज प्रताप छवी अगिन समाना ॥ तुम आदीत परमेस्वर स्वामी ॥ अरूपी रंजन अंतर जामी ॥

वरनी न जाइ जोती कै लीला ॥ धरम धुरधर परम सुसीला ॥ जोती कला चहु ओर विराजै ॥ जग मग कान न कुडल साजै ॥ नील वरन छवी तुरंग सवारी । ग्यान निधान धरम व्रत धारी ॥

अत—रोग सकल तन ते मिटी जाई ॥ तेज मान रवी प्रवसहि आई ॥ पुत्र पवोत्र सम्रदाहि पाई ॥ सो वीसेष्यो कै सुनी अस गावै ॥ भागुवी भौटीन दीन अधीकावै ॥ तापर आदीत होइ सहाई ॥ सुर दुर्लभ जग वीवीधी भोग करी ॥ अंत अस्था सुजदेह धरी ॥ रांष्यी पुर वास ताहि कर होई ॥ रवी कर भग्ती जान नर मोई ॥ कह लगि कहौ सुज प्रभुताई ॥ सहसौ मुख से वरनी न जाई ॥ दोहा ॥ ऐह इतिहास पुनीत अती ॥ टमहि कहेउ समुझाइ ॥ वरत की नाम ही लीऐ । मो सुर लोकहि जाई ॥ इति श्री पदुम पुराने ॥ सुज महातमे सीव उमा सवादे द्वादस मों अध्याय ॥ १२ ॥ सुज पुरान समाप्त संवत १८७६ मिती माघ वदी ॥ १५ ॥ आमावस रोज अतवार जो देखा सो लीपा मम दोसो न दीअते ॥ दसषत लाला सीटदीन कायस्थ का ॥

राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम

६ ६ ६ ६ ६ ६ ६ ६ ६

विषय—पद्म पुराणान्तर्गत सूर्य्य माहात्म्य की कथा और व्रत फल विधि आदि ॥

**संख्या ४८५ डी.** सूरज पुराण, कागज—देशी, पत्र—१२, आकार—६$\frac{3}{4}$ × ४$\frac{3}{4}$, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१२, परिमाण (अनुष्टुप्)—२१६, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १८९२ = १८३५ ई०, प्राप्तिस्थान—रामप्रसाद मुराऊ, ग्राम—पुरवाविश्रामदास, डाकघर—परियावाँ, जिला—प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि—वंदौ चरन उर धारि भक्ति प्रेम लवलीन । महिमा अगम अपार है साहिव ग्यान प्रवीन ॥ १ ॥ गनपति फनपति देवपति रवि ससि पवन कुमार । करौ मनोरथ सकल तुम महिमा अगम अपार ॥ २ ॥ सूरज देवता सुमिरौ तोहीं । सुमिरत ज्ञान वुद्धि दे मोही ॥ ३ ॥ जोति रूप अदित वलवाना । तेज प्रताप तुव अगिन समाना ॥४॥ तुम अदित परमेश्वर स्वामी । अलप निरजन अंतरजामी ॥ ५ ॥

अंत—नेम धर्म करि हैं वहु भांती । धर्म कथा हुइ है दिन राती ॥ विप्र जिवाइ आयु जव जै हैं । निसि दिन नाम सूरज को लै हैं ॥ लछिमी घर घर लेइ अवतारा । धर्म कथा हुइ है विस्तारा ॥ मिथ्या वचन न कोऊ भाषै । निस दिन टेक सुरज पर राषै ॥ धर्म विचार सुरज जव करि हैं । द्वादस कला जोति विस्तरिहैं ॥ दो० :—द्वादस कला जो उगि है । आदित जवहीं आइ । पूरव जन्म के पाप सव । कथा सुनत छै जाइ ॥ इति श्री सूरज पुरान महात्मे द्वादशमोध्याय ॥ संपूरन समाप्तं ॥ मिती मारग सुदी ५ मंगलवार संवत १८९२ प्रति देषी तैसी लिपी मम दोष न दीए ॥ करत न महातेजत्रिं पाप छिन्मं करते परते परभोत रवि दरसन ॥

विषय—वांझ को पुत्र प्राप्ति कथा माहात्म्य । व्रत विधान एवम् फल कथा का विधान । परीक्षित की कन्या तथा नारद की कथा पंपासुर की कथा, सूर्य स्तुति ॥ कथा

प्रथम फल, नारद को शिक्षा, नारद का शाप मुक्ति होना । नारद का यज्ञ करना । कथा तथा महातम्य फल ।

संख्या ४८४ ई सूर्य पुरान, रचयिता—गो॰ तुलसीदास जी, कागज—देशी प्राचीन मोटा, पत्र—२१, आकार—१०×६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१२, परिमाण (अनुष्टुप्)—२६१, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं॰ १९०५=१८४८ ई॰, प्राप्तिस्थान—ठा॰ बद्रीसिंह जमींदार, ग्राम—शामीपुर, डाकघर—छाउनी बख्शी, जिला—लखनऊ ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ श्री पोथी सूरज पुराण को लिख्यते ॥ दोहा ॥ बंदौ चरण सरोज कर ॥ श्री पति गौरि गणेश ॥ तुलसी दास कहते सुजस ॥ बरनै कथा दिनेश ॥ १ ॥ बंदौं चरण हृदय धरि ॥ भक्ति प्रेम लवलीन ॥ महिमा अगम अपार है । गोविंद ज्ञान प्रवीन ॥ २ ॥ एक समय गिरिजा सहित ॥ शिव रहे कैलाश ॥ उपजा मन अनुराग इक ॥ सूरज कथा पर नास ॥ ३ ॥ आदि भवानी शंकरहिं ॥ पूछहि प्रेम बढ़ाई ॥ श्री सूरज प्रताप जो कथा है ॥ सो मोहि कहो बुझाई ॥ ४ ॥ श्री सूरज की महिमा संकर बरनै लीन ॥ आदि विप्र बुलाई कर कंचन दक्षिण दीन ॥ ५ ॥ चौपाई श्री सूरज देवता सुमिरौं तोहीं । सुमिरित ज्ञान बुधि दे माहीं ॥ जोति सरूप आदित बलवान ॥ तेज प्रताप तुम अगिन समान ॥ तुम आदित परमेश्वर स्वामी । अरूप निरंजन अंतर यामी ॥ बरनि न जाई जाति की लीला । धरम धुरंधर । परम सुसीला ॥

अंत—अब सुनि उमा कहो अस्थान ॥ पाठ जोग पूजा कर जान ॥ विविधि नदी या सरजू तीरा ॥ बसिष मंदिर उत्तम नीरा । अथवा पीपर बट तरछाया । चरन करी रवि पाठ कहाया ॥ रोग सकल तन ते टर जाई । तेजु नाम रवि प्रविशहि आई ॥ पुत्र पौत्र संपदा सो पावहि । साथि सेम करहि स्तुति सब गावहि ॥ भाग्य विमल दिन दिन अधि काई । तापर आशिष रहहि सहाई ॥ सुर दुरलभ जग विविधि भोग करि । अंत अवस्था सुर न देह धरि ॥ सुर पुर बास ताहि कर होई । रवि की भक्ति करै जो कोई ॥ दोहा ॥ जो यह कथा मन लाइके दृढ़ धरै मन ध्यान ॥ जोई इच्छा करि पढै नर सोई सुखी समधान ॥ यहि प्रकार शिव उमा कहि बार बार समुझाई । जै जै सीता राम कहि, दीन्ह कपार क्याई ॥ इति श्री सूर्य महातमे महा पुराणे शिव पारवती सम्वादे पूजा पाठ विधान नाम द्वादशो अध्याय ॥१२॥ मिति जेष्ठ बदी ९ रविवासरे सम्वत १९०५ लिष्यते श्री पैरुसिंघ जी जोग हरि भक्ति मन लिषते जो पंडित केसव देव को जोड़ हरिदास दासाय ।—॰राम—॰राम ॥

विषय—सूर्य की कथा ॥

संख्या ४८४ एफ. सूरज पुरान, रचयिता—गो॰ तुलसीदास जी, कागज—साधारण पत्र—४४ पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—८, परिमाण (अनुष्टुप्)—३००, पूर्ण, रूप—नवीन पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं॰ १९१९=१८६२ ई॰ प्राप्तिस्थान—पं॰ शिवरतन पांडे, ग्राम—सिठारी, डाकघर—परियावाँ, जिला—प्रतापगढ़ (अवध) ।

संख्या ४८४ जी सूर्य पुराण, रचयिता—तुलसीदास जी कागज—देशी, पत्र—३१, आकार—९×५ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण (अनुष्टुप्)—२४, पूर्ण,

रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९२५ = १८६८ ई०, प्राप्तिस्थान—शिवधारी लाल, ग्राम—ममरेजापुर, डाकघर—बेनीगंज, जिला—हरदोई।

आदि—श्री गणेशायनमः। अथ सूर्य पुराण लिष्यते। श्री गणेशायनमः। दो०—वंदि कंज पद जोरिकर श्रीपति गौरि गणेश। तुलसीदास करते सुजश वरनौं कथा दिनेश। वंदौ चरणन हृदै भरि प्रेम भक्ति मन लाई। महिमा अगम अपार है साहेब ज्ञान सिवाइ। २॥ सूर्य्य देवता सुमिरौं तोही। स्मृति ज्ञान बुद्धि दे मोही। ज्योति स्वरूप भानु बलवाना। तेज प्रतापी अग्नि समाना। तुम आदित परमेश्वर स्वामी। अलख निरजन अंतरयामी। वरणि न जाइ ज्योति कै लीला। धर्म धुरंधर धर्म्म सुशीला। ज्योति सकल चहु ओर विराजे। जगमग कानन कुंडल छाजे। नील वरण वरहम असवारी ज्ञान निधान धर्म्म वृतधारी॥

अत—जेठ मास की भाव विपाटी। तीनि अंजुली जल अभ्यादी मास आसाढ़ वरत कहं धरई। तीनि मिरिच आलवन करई सावन मास वरत रवि जी का। पाठ तीनि फल है सवही का। भादौं मास अमित सुखदाई। भै अंजुलि गोमू तहिं खाई आश्विन मास वरत शुभ आनै। फल कदली के तीनि बखानै कातिक मास वरत रवि करई। भै फल दूध आनि कै धरई। दो०—विधि यह वारह मास लगि। विधि विधान के लीन। रविपूजा विधि व्रत सहित मुनि दुर्लभ सो दीन॥

**संख्या ४८५ एच** सूर्य पुरान, रचयिता—गो० तुलसीदासजी, कागज—आधुनिक, पत्र—८०, आकार—६×४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—५, परिमाण (अनुष्टुप्)—२५०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९४१ = १८८४ ई०, प्राप्तिस्थान—महाराजा पुस्तकालय प्रतापगढ़ (अवध)।

आदि—श्री गणेशायनमः॥ अथ सूर्य्य पुराण लिष्यते। दोहा। वदि कमलपद जोरि करि श्रीपति गौरि गणेश। तुलसी दास करते सुयस वर्णै कथा दिनेश। वन्दो चरन हृदय धरि प्रेम भक्ति मन लाय। महिमा अगम अपार है साहव राम सिवाय। चौपाई। सूर्य्य देवता सुमरों तोही। सुमिरत ज्ञान वुद्धि दे मोहीं ज्योति स्वरूप भानु वलवाना। तेज प्रतापी अग्नि समाना। तुम आदित प्रमेश्वर स्वामी। अलख निरंजन अतरयामी। वरणि न जाइ जोति कै लीला॥ धरम धुरधर परम सुशीला जोति कला चहुं ओर विराजै। जग मग कानन कुडल छाजे॥ नील वरण वर है असवारी। ज्ञान निधान धर्म वृत धारी॥

अत—सवत विचारि नित। सन्म सो प्रगटे आइ॥ अव जो कछु कहियो उमा। सो वर्णौ हरषाय। इति श्री म० सू० निधान वर्णन नाम एक दशो अध्याय॥ ११॥ चौ० सो सुनि उमा हर्ष अति भई। माया मोह कथा सव गई॥ धन्य धन्य सुन संकर स्वामी। कथा कह्यो हर्षित निज गामी॥ जो कर जोरि पूजत है लोगा। करहि अनन्द मिलै सव भोगा॥ कथा और कछु कहो गोसाईं। कराह अनन्द लोक सुखदाई॥ इति सूर्य्य मा० उमा महेश्वर सवादे द्वादशोऽध्याय॥ १२॥ समाप्तम्। मिति मार्ग सीर्ष शुक्ल १४ शशि वासरे सवत १९४१ हस्ताक्षर कुंज विहारी मिश्र॥

**संख्या ४८५.आई.** सूर्य पुरान भाषा, रचयिता—गो० तुलसीदास, कागज—देशी पीला, पत्र—१४, आकार—९×६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२४, परिमाण (अनुष्टुप्)—

२४२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—पं० कृपानारायण शुक्ल, ग्राम—मुंसीगंज कस्बा, डाकघर—मलीहाबाद, जिला—लखनऊ।

संख्या ४८६. सगुन बिलास, रचयिता—उदयनाथ ( रतौली ), कागज—देशी, पत्र—१६, आकार—११ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१९, प्राप्तिस्थान—मूलचंद तिवारी, ग्राम—सासर, डाकघर—बिसवाँ, जिला—सीतापुर ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ सगुनावली लिख्यते ॥ दोहा ॥ प्रनमत सरोरुह गुर चरन ध्याइय सर्व तजि काम। राम दाहिने होहिं जेहिं नित प्रति हित तेहि नाम ॥ चौ० ॥ गुरु पद सुमिरहु गुरुतर जोरी। देहु मनीषा कहहुं निहोरी ॥ बिन गुरु मुकि होइ नहीं कोई सुमत बिचार कहहिं मुनि जाई ॥ दोहा ॥ गुरु दयाल हरि भक्त सुख धाम मोह तजि काम। जैसे गुरु नित पूजिये कहइ सिष्य सुरधाम ॥ जेहि के उर गुरु भक्ति पसारा। तिन्हहिं न दुर्लभ कछु संसारा। जगत जननि गिरि जहिं सुमिरि बार बार सिर नाइ। दापहु प्रभु अनु जानि करि कहिते संसै जाइ ॥

अंत—॥ छंद ॥ श्री कृष्ण ध्यान धुति ममित मानस कमल कुलपति के हृन मे। गावत बेद महेस मुनिवर सेस नित कृति बंदनं ॥ कुंडल प्रभव कपाल राजत बंसिवारे अति सुंदरं। कटि किंकनी धनमाल सोभित पीत पट सिरे सुंदरं ॥ अधर नाक धुति चिबुक राजति कंज सुप कर मोहनं ॥ भ्रकुटी कुटिल बन कंज लोचन नील घन तन सोभित ॥ ब्रज मीत कैपि अमीत कीन्हो अनेक भय हरि मंदरं ॥ प्रम पंथ कीन्हेउ बसन को यकि अकधि में अति मधरं ॥ पोतना पय पान करि गति दिया त्रिभुवन पावनं। देवकी मद कंस मर्दन संत धर्म धर्म बसुधी धापनं ॥ ललित सो अति रचन राजित कंज पद दुख भंजनं। उदयनाथ गावै प्रेम सुत कलुषादि पद दल भंजनं ॥ कमर आदि उकार अनु दाहा अस्तुति छंद। हरि रस कीरति गावहिं ईस पराहिं भव फंद ॥ इति श्री उदयनाथ कृते हरि चरित्र भाषा सारा चरित्र समाप्त शुभमस्तु शुभमभूयात श्री संवत १९१९ श्री राम श्री राम श्री राम।

विषय—ग्रंथ विषय सगुनावली और कृष्ण जी की महिमा।

संख्या ४८७ श्री भगवद्गीता भाषा, रचयिता—उदयराज दास, कागज—देशी मोटा, पत्र—६८, आकार—१२ × ६ इंच पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—१६, परिमाण ( अनुष्टुप )—११०५, पूर्ण, रूप—अत्यंत प्राचीन पद्य, लिपि—नागरी लिपिकाल—सं० १७७१ = १७१४ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० कृपानारायण शुक्ल, ग्राम—मुंसीगंज कस्बा डाकघर—मलीहाबाद, जिला—लखनऊ।

आदि—सिद्धि श्री गणेशायनमः ॥ अथ श्री भगवद्गीता लिख्यते ॥ द्विरद बदन रदन एक देह सुचि सूक्ष्म बुधि बिधि लम्बोदर असरन कृपाल सुमिरत प्रतिष्ठ सिधि ॥ मधुप निकर सेवित कपोल मंडन मधुलि भय ॥ परमानंद सुमति करत निर्भय गुंजारव ॥ अभिमत फल दातार प्रभु अपत नाम सुर असुर नर ॥ गवरी सिव संभव नमी गन नाइक बर विघ्नहर ॥१॥ छप्पै छंद उज्जल कृपा कलित मंडित कर बानी बिमल बिलास प्रकास तिरमन भूम्बर ॥

आसन स्वेत सरोज दुरित जड़ता अपहारनि ॥ देवी सुरवंदिग्ता आनंदित सुम जन कारनि ॥ हरि गुन गन वरनव रहे ॥ उदैराज जन की कृपा ब्रह्म सुता कीरति जुताहस वहिनी करि कृपा ॥ २ ॥

अंत—सजय उवाच ॥ यह मैं वासुदेव अर्जुन कौ ॥ महत आन माया पत गुन कौ ॥ ७६ ॥ अति अद्भुत सवा दुजु नीकौ ॥ रोम प्रहर्षन भायो जीकौ ॥ व्यास प्रसाद सुन्यो मतु दुन्यौ ॥ जोग परम पद सीजौ जुन्यो ॥ ७७ ॥ जोगा धीस कृस्न को कह्यौ ॥ सो मेरे उर अंतर रह्यौ ॥ वह हरि कौ अति अद्भुत रूप ॥ सुमिरि सुमिरि नृप परम अनूप ॥ ७८ ॥ विस्मय महाराजसो हियो ॥ हरषित रोम पुलकित न कियौ । ताहि सम्हारि सम्हारि महीपति केशव अर्जुन की जु विमल मति ॥ ७९ ॥ रोम हर्ष मेरे तन होही ॥ वारंवार वेई समिरौही ॥ जहा कृस्न प्रभु जोगा धीश ॥ धनुष धरन अर्जुन उर्वीश ॥ ८० ॥ तहा विभूति विजै श्री वसै ॥ यह विचारु निजसो मति लसै ॥ ८१ ॥ इति श्री भगवद्गीता सूपनिषसु ब्रह्म विधाया योग शास्त्रे श्री कृस्नार्जुन सवादे उदैराज दासेन कृतभाषाया चतुर्वर्नकर्म कथन नम् अष्टादशोध्याय = ॥१८ = शुभ ॥ सवत १७७१ शाके १६३६ वर्षे प्रथम आषाढ़ सुदि ४ शनौ लिषितय भाव सिंह मिश्रेण ॥ शुभ भवता लेषक पाठकयो ॥ शुभं ॥

संख्या ४८८ अध्यात्म रामायण टीका, रचयिता—उमादत्त, कागज—आधुनिक, पत्र—७८०, आकार—१२ × ८ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—२५, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१३९६०, पूर्ण, रूप—नवीन, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९३६ = १८७९ ई०, प्राप्तिस्थान—प० शिवदुलारे वाजपेयी, ग्राम—भीषमपुर, डाकघर—नेमगाँव, जिला—खीरी ( अवध ) ।

आदि—श्री गणेशायनम. ॥ अथ अध्यात्म रामायण लिष्यते ॥ सूत उवाच ॥ अप्रमेयेति नहीं जिसका प्रमाण हो सके अर्थात् इतना है ऐसा जो मन मे न आ सके उसको अप्रमेय कहते हैं ऐसा जो तीन गुणों से परे जो निर्मल ज्ञान अर्थात् माया रूप मल जिसमें न होवे । ऐसा जो शुद्ध ज्ञान वही है मूर्ति स्वरूप जिसका औ इसी से मन और वाणी इनसे दूर अर्थात् इनके विषय न हो सके ऐसे जो दक्षिणा मूर्ति सदा शिव तिनके अर्थ मेरा नमस्कार है इसका अभिप्राय यह है कि जो त्रिगुग पदार्थ है वही मन और वाणी का गोचर हो सक्ता है सदा शिव तो ब्रह्मरूप होने से मन और वाणी इनके अगोचर है अथवा अप्रमेय प्रमाण करने की अशक्य जो त्रय नाम माया जीव ईश्वर इनको अति क्रमण करने वाला जो निर्मल ज्ञान शुद्ध ब्रह्म वही स्वरूप जिसका ऐसे जो दक्षिणा मूर्ति सदा शिव तिनको नमस्कार है अब सूत जी सौनकादि ऋषियों से कथा कहते है ॥ किसी समय में जोगाभ्यास में तत्पर ऐसे जो नारद जी सो जीवों के कल्याण की इच्छा करिके सब लोकों में विचरते सत्य लोक में आते हुए सत्यलोक भी ब्रह्म लोक के अतरगत है ।

अत—यह भविष्यदर्थयुक्त अर्थात् होनेवाला जो उत्तर राम चरित्र तिस करके युक्त आदि से लेके सपूर्ण अध्यात्म रामायण रूप राम चरित्र कहा तसको सुनके राम प्रसन्न होते हैं ॥ अर्थात सर्व व्यापक जो राम तिसको यह रामायग हम सुनाते हैं ऐसे मन मे सकल्प

करके जो राम की प्रीति के अर्थ जो संपूर्ण रामायण को बांचता उसके ऊपर राम प्रसन्न होते हैं। और श्री महादेव जी ने पार्वती के अर्थ कहा जो परम पुण्य का देनेवाला उत्तम काव्य अध्यात्म रामायण तिसको भक्ति से जो सुनता है सो सैकड़ों जन्मों के पापों से छूट जाता है और जो अध्यात्म रामायण को नित्य पढ़ता है अथवा जो कोई भक्ति करके सुनता है अथवा जो कोई लिखता है तिसके ऊपर राम अति प्रसन्न होकर सदा समीप वास करते हुए लक्ष्मी का विस्तार करते हैं अर्थात उस पुरुष का कभी लक्ष्मी परित्याग नहीं करती। ब्रह्मादि देवों करके अस्तुति किया गया और मनुष्यों के मन को हरन वाला ऐसा जो अति उत्तम आदि काव्य रामायण तिसका अर्द्ध युक्त जो पुरुष नित्य पढ़ता है अथवा सुनता है सो शुद्ध चित्त होके विष्णु के लोक को प्राप्त होता है ॥ इति श्री मदध्यात्मे रामायण उमा महेश्वर संवादे उत्तर कांडे श्री मद् रुक्मिणी गर्भज तुप तुलाराम सूनु त्रिपाठी उमादत्त कृता भाषा टीकायां नवमा सर्गः समाप्तः ॥ श्री राम जी की जै ॥

विषय—अध्यात्म रामायण की कथा का वर्णन।

संख्या ४-६ ए. बारहमासा, रचयिता—बहाव, कागज—साधारण पत्र—११, आकार—९¾ × ६½ इञ्च, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—११, परिमाण (अनुष्टुप्)—१००, पूर्ण, रूप—नवीन पद्य लिपि—फारसी, लिपिकाल—१८४८ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० बाबूराम बिथरैया, ग्राम—सिरसागंज, जिला—मैनपुरी (यू० पी०)।

आदि—या फत्ताहुल हकीकी ॥ बारह मासा हजरत बहाव—बिसमिल्ला उल रह माने रहीम। सखी विप्रुरन कहानी मैं सुनाऊँ। कि बारह मास पिय बिन क्यों गँवाऊँ सुनत ही आँसु भर आवे नयन में। जिन्हें बेदम बिरह की होय तन में ॥ माह असाढ़ असाढ़ अब साज के दल सुलझी मेरा। कहे घनश्याम से को हाल मेरा ॥ नक्कारे मेघ के बाजें गगन में। मदन की चोप लागी मुझ बदन में ॥ उठी है फौज कारी सी पसारी। पचारी का नहीं घर में मुरारी ॥ चहुँ दिशि श्याम बादर घेर आए। जो होते कंत घर लगते सुहाए ॥ गगन में मेघ क्यों घोड़े मिलाए। अभी मन-मस्त ने हाथी बढ़ाए ॥ × × × चाहा मैं दिल में उनके पास जाऊँ। मली आँखों से आँखें मैं लगाऊँ ॥ गिने नाहीं कि दस था बीस कैस। सजन से चंद से तार से सब थे ॥ गली उनकी मैं पैरों से बुहारूं। सली पलकों न उनके पाँव झाडूं ॥ नमीबों में मेरे इतना कहाँ था। कि पाऊँ उस गली प्यारा जहाँ था ॥ यकायक आँख मेरी खुल गई री। न देखा कुछ बहुत हैरान हुई री ॥ सखीरी आँख मैंने फिर मलाई। उठी देखा सखी कोई न कोई ॥ नसीब अपना सखी पाया मैं हूँडा। कि इतनों पर मुझे साईं न ढूँढा ॥ भरोसा है मुझे साईं का अपन। दिन के तार से देखा मैं सपने ॥ वही साईं मुझे पिउ से मिलाया। वही साईं ने पापों से बचाया ॥ मेरी बंधन होगा पीउ मेरा। लगा देगा मन्नीरी पार बेड़ा ॥ कहे बहाव सखि मारि बिरहन। का आगे पिउ के बिछुरी न जीहन ॥ तमाम शुद। × × × बंदा मथुरा प्रसाद व तारीख दिसम्बर माह दिसम्बर सन् १८७८ ईस्वी। दुनिया हरकाम— याफ्त दर मुकाम जीदा ॥

विषय—किसी विरहाँगना की बारह मास की विरह वेदना का वर्णन। स्वप्न दर्शन आदि वर्णन॥

**संख्या ४८६ बी.** बहाव का बारहमासा, रचयिता—बहाव, कागज—देशी, पत्र—१६, आकार—१०×६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२४, परिमाण (अनुष्टुप्)—२४०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१६=१८५९ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० शिवकंठ तिवारी, ग्राम—वरगदिया, जिला—सीतापुर (अवध)।

आदि-अंत—४८९ ए के समान।

पुष्पिका.—इति बहाव का बारहमासा समप्तः॥ लिषत शिवदयाल कायथ महीना सावन सुदी १० मी वार सवत् १९१६ वि०

विषय—एक विरहिनि ने १२ महीने अपने पति के वियोग में व्यतीत किये उसी की विरहव्यथा इसमें वर्णित है।

**संख्या ४८६ सी** बहाव का बारहमासा, रचयिता—बहाव, कागज—देशी, पत्र—१६, आकार—८×६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२४, परिमाण (अनुष्टुप्)—२८८, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९२७, प्राप्तिस्थान—लाला दिलसुखराय, ग्राम—महोली, जिला—सीतापुर (अवध)।

४८९ ए के समान।

पुष्पिका—इति श्री बहाव का बारहमासा समाप्तम् लिखा मन्नूलाल ने संवत १९२७ वि० महीना सावन सुदी १० वार सनीवार॥ श्री राम श्री राम श्री राम॥

**संख्या ४९०.** वल्लभरसिक वाहमी, रचयिता—वल्लभ रसिक, कागज—देशी, पत्र—१२, आकार—६×४ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२४, परिमाण (अनुष्टुप्)—१०८, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८९६=१८३९ ई०, प्राप्तिस्थान—राधा वल्लभ, ग्राम—सैंगवाद, डाकघर—राजेपुर, जिला—उन्नाव (अवध)।

आदि—पानन सो आनन रचे हैं नैन काननि सों रूप रस पानन सो नेक न अघात है॥ प्रानन सों प्रान एक मैं कह्यो न आन रहे मन की सिंहासन पंच सर सरसात हैं॥ वल्लभ रसिक रीझ आनन मिलानन में तानन में हानन में चैन दरसात हैं॥ भृकुटी कमानन कटाक्ष नैन बानन चढे सुनेह साननि सान वेध जात है॥ १॥ चली उठि पलिका ते अलिका हूं भाति भली कटकि लटकि पिय पर अलसान की॥ लाई लाई वदन मदन उपजाई लेत ज्याइ लेति जियहि सुरनि सुर वानि की॥ वल्लभ रसिक को विकाहीं की वानपरी वार परी धारी तेहि सुर मुसकान की॥ २॥

अंत—तन थिर मान धरें मन थिर मान तान जूर कला गी सों थिरमान कों॥ कुरती इजार लेत कुल तीनों कुल तीके अधिक राती सौं लपि भरत सुप मानकों वल्लभ रसिक वलि मामों वलि मान करौं वल माहि लपत भजों वलि मान मान कों॥ २१॥ पागन के पेंच मैं भाग सपेचन मैं लागि कटि पेंचन मैं वेलि कटाव लह्यो॥ दुत्तही इंजार दुतही

धार कुरती पै बधि रूप्या दाम बड भई रसिक भक्ति थयो है ॥ देखि रूप्य सम रीत्य गिरमा पै कुरती क रंग रस सचम तरम फूकि गया है ॥ आगे आनि देपि होठ बाजे आनि बैठे सखी बार्गो बनि रहे किसौ बाग बनि रह्यो है ॥ इति बहुमरसिक बाइमी संपूर्ण समाप्त संवत १८९९ वि० चैत बदी तेरस ॥

विषय—२१ कवित्त सवैयों में शृंगार रस वर्णन ॥

संख्या ४६१ नरसी महता, रचयिता—नरसी, कागज—देसी, पत्र—१२, आकार—९ × ६ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—२२, परिमाण (अनुष्टुप्)—१०१, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १८७१, प्राप्तिस्थान—पं० राम स्वरूप शुक्ल सुमानपुर, वर्तमान ग्राम—सरैया, डाकघर—बिसवाँ, जिला—सीतापुर (अवध)।

आदि—श्री राधा रमन जी सहाय ॥ अथ नरसी महता लिख्यते ॥ गनपति को आग्या पाइ हरि भक्तन को जस गाऊं व उत्तम कुल गुजराती। वे जूनागढ़ के बासी। वे हरि ही हरि को धावें। जल सौं अस्नान करावैं वे पत्र बलि ही चढ़ावैं। चावर चंदन चर चावैं। निहचै करि ध्यान लगावैं व ठाढ़े गाल बजावैं। जब रीझे है शिव राजा। कहीं कहा विहारो काजा। अब बोले महादेव जी स्वामी। हम तुम्हरे मन की जामी। तुमसौं मांगो सो दिहिंगे। तुमसौं नहिं नाहिं करेंगे। हमें और कछु ना चाहिये श्री राधा कृष्ण दर्से मे। तुम बड मागे है भारी। भनि नरसी बुद्धि विहारी ॥ राग पिंगला समापिता ॥ जाय पहुँचे गऊ लोक वृन्दा बन हरि जूले रहस रचाये हैं। गोपी रूप धर्यो गोपेस्वर नरसी सखा बनाए हैं। बाजत ताल मृदंग मधुर मुरली धुनि झांझरिया झर लाये हैं। बह पिय प्यारी निरत करत नित निरखि निरखि सुख पाये हैं। मन मोहन कृपा करि बोले शिवजी भक्त कहाँ ते लाये हैं ॥ ये सेवक हमरा कहिये है तुम शरणागत आये हैं। मांगि मांगि नरसी सांवलिया जो तेरे मन भाये हैं। हमें और कछु ना चाहिये त्रिबकर दरप दिखाये हैं ॥ मन मोहन कृपा करि दीयी राग केदुरो गाये हैं ॥

अंत—राग पर्जे। नदमी सिरही समधी की सा की सींपत आई है ॥ टेक ॥ काहे की हम बहिन तुम्हारी काहे का तू भाई। एक को मासू सारी पहिराई एक न साल उढाई ॥ १ ॥ हमरी बेर तू मूछि गये तुम तेरी मति बौराई ॥ कहाँ गयो वह नरसी मेहता हमई बेर बताई ॥ २ ॥ आऊगी साऊंगी उन सौं मोई राम दुहाई है कोस भरे लौं जाय न दई ता बाबा की जाई है ॥ ३ ॥ राग सोरठि ॥ तमक तू लौं कहाँ रहिरे नरसी मेहता दौरि दौरि तो कू हरनि आऊं एक बात सुनि जामाया बहुत सुनाई है तुमने हमको कहें कहा ॥ तमकत ॥ १ ॥ तुमसौं तो मैं कछु न कहूंगी कहूंगी सांवल साह सेठ जाय जांगी हूं की हम हूं दे के तू घर जा ॥ तमक ॥ २ ॥ नरसी मेहता ताल बजाई होय रूपी ए बरषा किन कथा पत्नीन के बरषे एक ही लियो छै उठाय ॥ तमक ॥ ३ ॥ भक्तन के प्रभु कारन येही आप आये हैं हरि राय भक्त वर्णत सुनि प्रम पियारे भले ही लियो छै निर माय ॥ तमक तोहू ॥ ४ ॥ जो नरसी कौ गाये बसि बढ़ैं पहुरि भक्ति आवै। जो नरसी को सुनि है ताकर भारि जन की सुनि है ताकी भक्ति दिन दिन बाढ़े ताके पाप रहै नहिं ठारे

भक्तन में प्रेम पियारे सव मिलि सवते हैं न्यारे। ताकी महिमा अगम अनंता चरनन की सरन वसंता ।। इति श्री नरसी मेहता सम्पूर्णम् शुभ लिपतं व्रजलाल स० १८७३ वि०

विषय—नरसी मेहता का शिवजी की उपासना, और राधाकृष्ण के दर्शन का शिव जी वरदान पाना। श्री कृष्ण जी का मेहता की पुत्री के विवाह के समय सहायता पहुँचाना ॥

**संख्या ४९२ ए.** कार्तिक महात्म, रचयिता—वसंतराम ( कोयला, अलीगढ़ ), कागज—देशी, पत्र—१४०, आकार—१० × ८ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२२४२, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—स० १९२५ = १८६८ ई०, लिपिकाल—स० १९२६ = १८६९ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० शिवदुलारे, ग्राम—लखनपुर, डाकघर—मगरैर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ कार्तिक महात्म लिप्यते ॥ दो० ॥ गुरु पद सीस नवाय के वंदौ चरन गनेस चतुरानन सिर नाई के सुमिरौ चरन महेस ॥ सव देवतनि की करि विनय वदौ पद गोविंद। सव देवन के देव हैं पूरन परमानद ॥ जिनके चरन सरोज से वही सुरसरी धार। सो मस्तक धारन करी शंभू जटा पसार ॥ जाके चरन प्रताप ते मूक होय वाचाल। पगुल गिरि लघन करैं जासु कृपा ततकाल ॥ जासु कृपा करि अध को सव दरसै जग माहिं। जासु कृपा करि रंक सिर छत्र फिरै छिन माहि ॥

अत—सवते अधिक कृश्न को प्यारो। कलि के फल मप नाश्न हारौ ॥ पुत्र पौत्र धनदायक जानौ कामधेनु समदाता मानौ ॥ कार्तिक अस्नान करै चितलाई। कहा करै वह तीरथ जाई ॥ सुनै सुनावै यह कथा जो जन थिर चित होइ। फल प्राग वद्राकाश्रमहि तिनकौ प्रापति जोइ ॥ इति श्रीपद्मपुराणे कार्तिक महात्मे कार्तिकेय ईश्वर सवादे वसंत कृत भाषाया शालिग्राम शिला महात्मे नाम त्रिंशोध्याय ॥ दो० ॥ जिन वसंत भाषा विषे कीनी कथा प्रकास जिले अलीगढ़ कोल में ताको रहै निवास ॥ पढ़ो न पुस्तक में कछू सुनो न वेद पुराण हरि गुरु चरन प्रताप ते कीनो कथा वषान॥ पढ़ै पढ़ावै यह कथा जो जन संत सुजान ॥ करौ निवारन चूक को दास आपनो जान ॥ एक सहस्र प्रथमहि गिनौ नौ सै अधिक प्रमान विंश पंच ताते अधिक लीजै सवत जान ॥ शुक्ल पक्ष वैसाख में पूर्नो शुभ तिथि जानि। करी समापत यह कथा सुमिरि चरन भगवान ॥ मिती प्रथम वैसाख वदी ९ संवत १९२६ वि० लिपत मिश्र पूरन चंद पठनार्थे श्रीवसत राय जी वासी कोल ॥ जै राम जी की ॥

विषय—प्रथम ईश्वर वदना आदि के कार्तिक महात्म वर्णन ॥

**संख्या ४९२ बी.** कार्तिक महात्म्य भाषा, रचयिता—वसतराय ( कोयल, अलीगढ़ ), कागज—देशी, पत्र—१४०, आकार—८ × ६ इंच, पक्ति ( प्रति पृष्ट )—१३, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१८०९, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १९२५ = १८६८, लिपिकाल—सं० १९२६ = १८६९ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० वलदेव प्रसाद तिवारी, ग्राम—अंता, डाकघर—ककवन, जिला—कानपुर।

**संख्या ४९२ सी.** वसंत राज शकुनावली, रचयिता—वसतराज, कागज—देशी, पत्र—६, आकार—६ × ४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ट )—१६, परिमाण ( अनुष्टुप् ) ६६,

सब संतन के आगे भला गाऊ सब सतन के आगे अपने गुरु को सीस नाऊं ॥ १ ॥ धिनकट धिनकट धिकट धिकट धा धा ताधिनक ताधिनक धिन सुनाऊ ॥ २ ॥ दिर्दा ताना दिर्दा ताना तादि अम दीं दीम दीम तादीम तादीम ताल सुनाऊ ॥ ३ ॥ छम छम छम छम छ ना ना ना ना ना ना ना कृष्ण नाच लखि दृग रिझाऊ ॥ ४ ॥ वासुदेव स्वामी श्याम वंसिया वजावै गावै देखि ललित छवि हिय वसाऊ । ५ । चतुरंग रस को गा सुनाऊं ॥ वसंत पहिले अक सप्त धरि लीजे उपर नयन तासु करि दीजै रुद्र लिखौं तिहि ऊपर जाई तेहि पर चद्र वच वहु भाई यहि विधि अंक सीस सो लीजै सग्या तिन अंको की कीजै ॥ गणना तिन अंकों की होई सवत शुभ जानौं सव कोई ॥ इति श्री मान्य महाराज परम हंस परिव्रजका चार्य श्री स्वामी वासुदेव आश्रम कृत विज्ञान प्रकाश सपूर्ण समाप्त. ॥

विषय—श्री कृष्ण राधिका के पद ब्रह्म के पद आदि वर्णन।

**संख्या ४६४** आतम प्रवोध, रचयिता—विकटेश स्वामी, कागज—साधारण, पत्र—२०, आकार—६$\frac{1}{2}$ × ४$\frac{3}{4}$ इंच, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)—११, परिमाण (अनुष्टुप्)—३५०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, गद्य। लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—ठाकुर रघुराज सिंह, ग्राम—मादर भामोन, डाकघर—जिठवारा, जिला—प्रतापगढ़।

आदि—श्री गणेशाय्नम. आतम प्रवोध विस्वसारो। उधार लिख्यते श्लोक अध्याय पाप वाधा आप. निस पचते सिशानाम वोधाग्निध्यर्थ तत्त्व इय कत्त्त' क त्र यात गिग उवाच हे स्यामी जी आप कहाँ के परमातम ॥ निह प्रपच है ॥ अरु वेहु प्रपच रूप है। सो मोकौ याकौ वड़ो सदेह होत है ॥ या ससार में अनेक शास्त्र है ॥ ते अनेक मत हैं सो एसौ जान कै ॥ मोकौं भ्रम होतु है ॥ किमि ॥ कै परमातमा तौ निराकार हो ॥ सो कैसे एकते अनेक भयो और अनेक तै एक कैसो भयौ। या कौ निराधार मोसौं ॥ परम कपाल होइ कहियै ॥ आप ईश्वर ॥ सरवग्य है ॥ आपके अनुग्रह तै ॥ कोउ सदेह नहीं रहैगो ॥ तासैं हे देव ॥ अव मोसौं पर्म दयाल होहिकरि कहौ ॥

अन—अध्यात्म आदि भूतिक आदि दैविक सो जो आत्मा कौ स्वरूप है ॥ अपने सरूप मैं मिलि कै आनद करतु रहतु है। अरु अपुन कछु न्यारी वस्तु नाही है सो ऐसे कर जानौ सो आत्मा आनंद रूप कहावै ॥ अरु ऐसो आत्मा विवेक करै तै जो माया प्रपंच मरीच का ऐसो दिपात है ॥ सो ऐसो विचार करिकै सर्व-मिथ्या कर जानै लै अद्वैत ज्ञान उपजै सो ज्ञान उपजै तै अज्ञान जाय ॥ अज्ञान के गये तें अविवेक जाय। अहंकार के गये तें दोष जाय ॥ दोष गये तैं राग जाय॥ राग गये तें कर्म छूटै ॥ कर्म छूटै ते देह अभिमान जाय ॥ देह अभिमान छूटै तै ज्ञान उपजै। ज्ञान तै अज्ञान छूटै सो अज्ञान कल्पित कर द्वैत भाव रहतु है सो अव निर्मल ज्ञान भयो तव आपुको ईश्वर को दोई एककर जानत है ॥ × × × इति श्रीपिपु श्रदेर्य चीकरते गौरी ईश्वर संवादे रचीमी विकटेश विरचि द्वितियौ वद्ग ॥२॥

विषय—पृ० १ से पृ०—१६ तक—आत्मा की सत्ता का रूप, माया अध्यात्म क्रिया, इन्द्रिया। अन्तष्करण चतुष्टया पच डाला (पंची करण) पंच काषु। षट् प्रकार के लक्षण। षट् उर्मी ते लक्षण। चौवीस तत्त्व। चौवीस तत्वों की उत्पत्ति। विराट के नाम। पथम अध्याय।

( २ ) पृ० १६ से पृ० ४० तक—पिंड ब्रह्मांड उपज । षट् समाधि लक्षण । पंच महा भूत का कारण । तीन शरीर का लक्षण सूक्ष्म शरीर । कारण शरीर । पंचतत्व के गुण । पंच महा भूत को रूप । तीनों गुणों का वर्तमान । पंच भूत से चौदह लोकों की उत्पत्ति । पिंड अंड की उपज का विचार । गमागाम वर्णन । षट् चक्र के नाम देवता आदि । पंच कोष का लक्षण । आत्मा का स्वरूप । ज्ञान सिद्धि का उपाय । द्वितीयो अध्याय ॥

संख्या ४९५ पुलक सुधा, रचयिता—विद्यारण्य स्वामी, कागज—साधारण, पत्र—९९, आकार—८½ X ५½ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—११७५, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य लिपि—नागरी, रचनाकाल—सं० १८९८ = १८४१ ई०, लिपिकाल—सं० १८९८ = १८४१ ई०, प्राप्तिस्थान—श्री मन्नूलाल पुस्तकालय, सुरासपुर गया जिला—गया ।

आदि—अथ स्याम सुधा ॥ कवित्त ॥ स्याम चरित है रंग रंगीलो ॥ जामें पूरन झलक रहा है पुरुष पुरातन छैल छबीलो ॥ १ ॥ राम चरित याही संपूरन होत दिवस दिन वसत रंगीलो ॥ जैसे भारत से मुक्ति को रस सुकृत प्रकासत गहन गंभीलो ॥ २ ॥

अंत—बसंत—मंगल नाम रूप जग मंगल गुन गन मंगल धाम । मंगल चरित भावुकन मंगल जग हित कारक पूरन काम ॥ मंगल श्री वसुदेव देवकी नन्द जसोदा गोकुल ग्राम । मंगल मथुरा मंगल हू के मंगल सुन्दर स्यामा स्याम ॥ २०१ ॥ होरी—आजु दिन बजत बधाई, श्री राम जनम की । हादिन कृष्ण सुधा पूरन भई, संतन की प्रभुताई । × ×

इति विद्यारण्य तीर्थकृता पुलक सुधा ॥ संवत् १८९८ ॥

विषय—१) पृ० १ से पृ० १०८ तक—मंगलाचरण, जन्मोत्सव वर्णन, राधा का जन्मोत्सव, राधा मंगल नाम, पूतना चरित्र, शकट भंजन, तृणावर्त चरित्र, विश्वरूप दर्शन, नाम करण दामोदर चरित्र, वत्सासुर लीला, बक वध, अघासुर वध, धेनुक वध, कालिया-दमन, दावानल, प्रलंब चरित्र चीर हरण दीक्षित नारी चरित्र, गोवर्धन धारण, रस क्रीड़ा, वृषभासुर वध, व्योम चरित्र, रजक चरित्र, धनुर्भंग, गजवध मुष्टिक वध, कंस वध, स्याम उत्थापन प्रकार, ध्यान भेद, पूजा प्रकार, मीर मुकुटादि वर्णन, मुरली वर्णन, गो चारण, सुख शोभा गाय चरा कर लौटते समय, ऋतुओं का वर्णन, गंगा सप्तमी, नृसिंह जन्म बसंत का ध्यान ग्रीष्मादि का ध्यान । रथ-यात्रा, हिंडोला । ऋषि पंचमी, वामन का अवतार । बरषा ध्यान

( २ ) पृ० १०९ से पृ० तक—ऋतुओं का कुछ और वर्णन, नवधा भक्ति माधव तथा उद्धव संवाद, गोपिका प्रेम वर्णन साधुओं के लक्षणादि वर्णन के साथ कुछ भक्ति मय पद, ऋतुराज के संबंध से भक्ति के पद, जीवन की असारता तथा भक्ति महत्व । दास की इत्यादि के ध्यान का वर्णन ।

ग्रंथ निर्माण काल :—संवत आठ[८] अंक[१] अष्टदश[१८] ॥ १८९८ ॥ बार परी शुभ आई । रामस्याम में भेद नहीं कछु भाषि भक्ति गुनन सिखाई ॥

ग्रंथ निर्माण कारण :—श्री मद् भक्ति राज के प्यारे ज्ञान बुद्धि अति पाई । बाबू राम प्रसन्न सिंह के यह रुचि हेतु बनाई ॥

**संख्या ४९६** विक्रम सतसई, रचयिता—महाराजा विक्रमाजीत विजयबहादुर ( चर्खारी ), कागज—साधारण, पत्र—१२०, आकार—२२ X १६, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१०, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१२००, पूर्ण, रूप—साधारण, पद्य, लिपि—देव नागरी।

आदि—श्री गनेसजू श्री सर सुती जू श्री परम गुरभे नम' दोहा—तो पद पकज लाल कवि वंदत वारहिं वार। लंबोदर कीजे कृपा दीजे बुद्धि उदार ॥ १ ॥ बुद्धि सदन करिवर वदन दीजे बुधि वर सोइ ॥ जाते विक्रम सत सई ठीकों नीकों होइ ॥ २ ॥ वदौ स्यामा स्याम के सुदर पद अर विंद। मुकत मधुर मधु लोभ जहँ मुनि मन भुमत मलिंद ॥ ३ ॥ मन मुख तिनके होत ही सुख समूह सर साद। तपन ताप तम के हरन राधा प्रिय के पाद ॥ ४ ॥ अथ राज वंस वरनन ॥ गहिर वार सुभ वस यह हस वंस अवतंस ॥ जामे भूपति अवतरे महावीर प्रभु अस ॥ ५ ॥ उदित भये तेहिं वंस मे उदयाजित महि पाल। ति जाहिर जग में करी जग जीत करवाल ॥ ६ ॥ सुत उदया जिन के भये प्रेम चद कुल चद। कृति चांदनी सों कियों तिंन सब जग सानंद ॥ ७ ॥

अंत—कठिन भूमि पांयन चलत सिस कन कोमल वाल मूल भटक मारग यहै गहैं लाल की चाल ॥ ७२८ दोहा—लखी लाल कर नारगी सुवर नंद मुसकाय। मुख मिलाय रजनी रही अगुरी हिये लगाइ ॥ ७२९ ॥ इति नायक वर्णन अथ विनय ॥ दोहा ॥ जब जान्यों या जीव कौं कहुं नहिं विश्राम सुन माके जग चार के तातें ताके राम ॥ ७३० ॥ जो कवि मति मैं आदरत साहित रीति विचार सो निहार लप करि करयों निज के अनुसार ॥ ७३१ ॥ गनत सात मै मैं कहे होर परम प्रवीन। ताको नाम प्रसिद्ध जग स०...

विषय—नायिका भेद तथा ऋतुओं आदि का वर्णन।

**संख्या ४९७.** उड्डीश, रचयिता—वीरभद्र, कागज—देशी, पत्र—५, आकार—६½ X ५ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—११, परिमाण ( अनुष्टुप् )—११०, रूप—नवीन, गद्य। लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—प० श्यामचरण ज्योतिषी द्वारा पं० आदित्य प्रसाद पांडेय, ग्राम—करौंदिया, डाकघर—हलिया, जिला—मिर्जापुर।

आदि—। ४ ॥ ॐ नमः ॥ एहि मत्र करिकैं नीके प्रकार ते जप करैं तौ सर्व पाप दूरि होइ खेचर तुल्य होइ ॥ ५ ॥ ॐ हि ह्रः ह्री नम एहि मत्र का भक्ति पूर्वक जपै तौ बहु काल करिकैं खेचर होइ ॥ ६ ॥ ॐ छकाली कर्ष यामि छं छ फट् एहि मंत्र एक पद स्थित होइ के जपै जल विषैं एक सौ आठ वार अजा के मास कै वलि देइ रक्त पुष्प समेत तो छ. महीना मा मनुष्य सिद्धि का प्राप्त होइ जो जो वस्तु का इच्छा कर्यना करै सोइ प्राप्त होइ अस स्से ॥ ७ ॥

अत—कुंठ. एहि मत्र ते सुकर का हाड तेही का कीलक हजार मत्र ते मत्रित करिकैं जेहि के ग्रीह मा लिखै तेहि का समस्त धन चोरी जाइ उचारि डारै फिरि मिलै ॥ ह्रो ह्री आकर्षय कु ठंठ' एहि मंत्र ते सा कोट शी होर ग्रीछ का काष्ट का कालक दश अगुल एक हजार मंत्र ते मंत्रित करिकैं जेहि के गृह विषै तेहि का सर्व कार्य्य सिद्धि होइ ॥ १८ ॥ हु फट् मंत्र ज ठठ ह. एहि मत्र ते भेड़ा के हाड़ का कीलक हजार मंत्र ते मत्रित करिकै

बहि के मह मग्प सिर्मै तिहि का संपूर्ण बस्तु अनेमह आव ॥ ११ ॥ इति उड्डीशे पिरभद्रे तृतीय पटले स परिकरं समाप्त मगमत् ।

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० ५ तक—प्रथम पटल । वशीकरणादिक मंत्र संग्रह । ( २ ) पृ० ५ से पृ० ७ तक—द्वितीय पटल । वशीकरण, मारणादि संबंधी मंत्र तथा विधि, ( ३ ) पृ० ७ से पृ० १० तक—तृतीय पटल । मंत्र तथा उनकी विधियाँ ।

संख्या ९६८ ए. रुक्मिणी मंगल, रचयिता—विष्णुदास, कागज—देशी, पत्र—४०, आकार—६ × ५ इंच पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१८, परिमाण ( अनुष्टुप् )—५४०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९१६=१८५९ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० गनपत लाल दूबे ग्राम—गढ़वापुर, डाकघर—मिसिरिख, जिला—सीतापुर (अवध) ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ अथ भाषा विष्णुदास कृत रुक्मिणी मंगल लिष्यते ॥ श्री राग दोहा ॥ रिध सिध सुष सकल निधि भव निधि के गुन ज्ञान ॥ गन मन सत पत पाइयत गणराज को करि ध्यान ॥ जाके चरण प्रताप ते दुख सुख परै नाहिं पीठ । ता नम सुख सुख करण की सरस अक्षर दीठ ॥ पद ॥ प्रथम ही गुरु के चरण बंधत गौरी पुत्र मनाइये । आदि है विष्णु अगाध है ब्रह्मा संकर ध्यान लगाइये ॥ गुरु पूजकर वर मागत बुध की ज्ञान दिवाइये ॥ ताते अति सुख होय अंबे आनंद मंगल गाइये ॥ गोरा लक्ष्मी सुरदा सारस्वति तिनके सीस नवाइये । चंद्र सूर्य धाऊ गंगा जमुना तिनको ते अति सुख पाइये ॥ संत महंत की पगरज से मस्तक तिलक चढ़ाइये । विष्णुदास प्रभु प्रिया प्रीतम को रुकमणी मंगल बनाइये ॥ राग गौरी । गुन गाऊं गोपाल के चरण कमल चितलाय ॥ मन इच्छा पूरण करो जो हरि होय सहाइ । भीषम नृप की लाडली कृष्ण ब्रह्म अवतार जिनकी अस्तुति कहत हौं सुन लीजो नर नार ॥ पद ॥ गुण मत मारी नारी सी भौराई भाषा कथाय बनाई । रोम राम रसना जो पाऊं महिमा बर्ने नहि जाई ॥ सुर नर मुनि जन ध्यान धरत हैं गति किन्हूं नहि पाई लीला अपरंपार प्रभू की का करि सकै बड़ाई बिन समान गुण गाऊं स्याम के हृदा करी आतोराई । जो कोई भरम परे है रावरे की रुचि जग में छाई । विष्णुदास मन जीवन उनके प्रभु जी स प्रीति लगाई ॥

अंत—रागनी पूर्वी दोहा ॥ विदा होय घनस्याम जू तिलक करे कुम मारि । तात मात रुकमन मिली अँसियन आंसू डारि ॥ मोहन रुकमिन ल चले पहुँचे द्वारका जाय । माणिक चौक पुरुष के किरी आरती माय ॥ अरज बधाई बाज माहिं बसुदेव के दरबार । मन मोहन प्रभु ब्याह कर आपे पुरी द्वारका राजै अति आनंद भयो है नगर में घर घर मंगल गाई ॥ अंग प तन में भूषण पहिर सब मिलि करत समाज । बाजै बाजत कानन सुनियत गाँवत घन ज्यूं बाज ॥ नर नारिन मिलि देत बधाई । सुख उपजे दुख भाज । न्याचत गावत मृदंग बाज रंग बसावत आज । विष्णुदास प्रभु की ऊपर कोटिक मन्मथ लाज । रागिनी धनासिरी दोहा ॥ पूजत देवी अंबिका पूजन और गनेश चंद्र सूर्य दोऊ पूज के पूजन करत महेस ॥ कुल की सति मनु आइके बहुत करी जस सेव । मोहन रुकिमन साथ के और पूजी कुल देव ॥ पद ॥ मोहन महल करत बिलास । कनक मंदिर में केलि करत हैं और कोउ नहिं पास । रुकमिन चरन सिराव पिय के पूजी मन की आस ॥ जो चाहा सो अंब पायो

हरि पत देवकी साथ । तुम विन और न कोऊ मेरो धरणि पताल अकाग ॥ निसदिन सुमिरन करत तिहारो सव पूरन परकाग । घट घट व्यापक अतर जामी त्रिभुवन स्वामी सव सुखदास । विष्णुदास रुकमन अपनाई । जनम जनम की दाग ॥ इति श्री रुकमनी मगल गोसाईं विष्णुदास कृत समाप्तं सन् १९१६ वि लिखा वल्देव ने अपने पटनार्थ ॥

विषय·--श्री कृष्ण और रुक्मिणी जी का व्याह ।

**सख्या ४६८ बी.** रुक्मिणीमगल, रचयिता—विष्णुदास, कागज---देसी, पत्र—२०, आकार---१२×८ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )---४२, परिमाण ( अनुष्टुप् )---५६०, पूर्ण, रूप---प्राचीन, पद्य, लिपि---नागरी, लिपिकाल—स० १६४०, प्राप्तिस्थान—प० रामनाथ शुक्ल, ग्राम—सेदवा, डाकघर—मिहोली, जिला—सीतापुर ( अवध ) ।

**संख्या ४६६.** सनेह लीला, रचयिता—विष्णुदास, कागज—साधारण, पत्र—४, आकार—९½ × ५½ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—६८, पूर्ण, रूप—प्राचीन, गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १८६४ = १८०७ ई०, प्राप्तिस्थान—नागरीप्रचारिणी सभा वनारस ।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ एक समैं ब्रज वास की सुरति मई हरिण निज जन अपनो जनि के उधव लिये वुलाय १ श्री कृश्न वचन असें कंई ऊधव तुम सुनि लेऊ नंद जसोदा आदि दे ब्रजहि जाय सुप देऊ २ ब्रज वासी वल्लभ सदा मेर जीवन प्रान तिनकुं नाहिन विसरू मोहि नंद राम की आसा ३ मै उनसे अस कह्यो आवगे रिपु जीति अब तोरे कसे वने पिता मात सुप्रीति ४ उधो वे ब्रज जोपिता उनके मेरो ध्यान तिनहि जाय उपदेश घो पूर्न सु ब्रह्म जान ५ वागे अपनो अगको कीट मुकुट पहराण सुरत कुमल माला दई अपनो वित वपाग ६ अरु अपनो रथ साजि के सूत स्वारथी दीन उधव चले प्रणाम करि उधव चले प्रणाम करि रथ आपे इन कीन ७

अत—तव उधो आये यहाँ श्री कृश्न चंद के धाम, पाय लागि वदन कीयो । वोलत ले ले नाम १०९ ग्वाल वाल सव गोपिका. ब्रज के जीव अनन्य तुमही पाय लागन कह्यो सुनो देव ब्रह्मन्य ११० नद जसोदा हेत की कहींये कहा वनाय. धै जाने कै तुम भलैः मो पै कहो न जाय १११ वे चित ते टारत न्ही स्याम राम की जोर मधि नामक मुरली ग्रहैः मूरलि मधुर किसोर ११२ अरु गोपिन के प्रेम की महिमा कछु अनत. मैं पूछी पट मास लो तउन भायो ग्रंत ११३ देह ग्रह सव छामि कीं' करत रुप को ध्यान. वनको भजन विचारिये तो सव फीको ग्यान १४ संत भक्ति भूतल विषैः वै सव ब्रज की नारि चरण शरण रही सदाः मिथ्या जोग विचारिः ११५ उनके गुण नित्त गइये करि करि उत्तम प्रीतिः मै नाहिन देपी कहुं ब्रज वासन की रीति ११६ तव हरि उधो सों कह्यो हूं जानत सव ग्रंग हौ कवहु छाड्यो न्हीः वासिन्ह को संग ११७ ब्रज तजि अनत न जाय हौ मेर तो या टेक. भूतल भार उतारि हो. धरि हो रुप अनक ११८ या लीला ब्रज वास की गोपी कृश्न सनैह जन मोहन जे गावही ते पावत नर देह १२० जो गाव सीप सुनै . भाव भक्ति करे हेतः रसिक राम पूण कृपा मन वाछित फल देत १२१ इनेह लिला सपूर्णम् ॥ संमत १८६४ पोस सुदी ५ गुरे ॥ लिपितं वेणी दतेन ग्राम वसी मध्ये लिखिः ।

विषय—श्री कृष्ण का उद्धव को नंद यशोदा तथा गोपियों को ज्ञानोपदेश देने के लिये ब्रज भेजना। उद्धव का उन्हें ज्ञानोपदेश देना, प्रत्युत्तर में गोपियों का कृष्ण के प्रति अपने प्रेम और भक्ति को प्रकट करना। उद्धव का कृष्ण के निकट लौटकर आना और ब्रज की अवस्था का वर्णन॥

संख्या ४०० बसंत विलास, रचयिता—विष्णुदत्त ( नसरथपुर ) कागज—साधारण, पत्र—२५, आकार—११ × ५३/४ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—७ परिमाण ( अनुष्टुप् )—७९०, पूर्ण, रूप—नवीन, पद्य, लिपि—नागरी रचनाकाल—सं० १८६६ = १८०९ ई०, लिपिकाल—सं० १९०० = १८४३ ई०, प्राप्तिस्थान—राजा अवधेश सिंह रईस, तालुकेदार कालाकांकर जिला—प्रतापगढ़ ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः॥ अथ मंगला चरण॥ मंगल करन पाप ताप को हरन गुन धारिद वरन पूजा परम धरन है। मीठर दरस करै चारिक फरन रासी पन को परन सो है सोम आभारन है॥ देम का तरन दानव वारि का हरण सुधि बुधि का धरण सिधि करण करण है। वारन बदन घन मारन मरन असरण के सरण श्री गणेश के चरन हैं॥ १॥

अपरंच दोहा—श्री रघुपति का पदकमल बन्दौं बारहिं बार। जासु कृपा ते सिंधु में बोहित भए पहार॥ २॥ अन्यच—गुरु को पद बन्दन करौं, कृपा सिन्धु भगवान। जाके सुमिरत ही मिटै, माया कृत अज्ञान॥

मध्य—पृ० ८१ से—उड़त केतकी कुसुम रज चहुँदिसि पाइ समीर। जनु बसन्त लिय तियनि पर डारत आपु अबीर॥ ४४॥ सवैया छंद—पावक भेस पलास का फूलनि सूक सी केतकी धूप सोहायो। छोप विचित्र वर्यवर मो सिर गंग तरंग सी कुन्द बनायो॥ घोर बिभूति परागन की मन मोह सो भुंगन को गन गायो। ताक कपाल सुकंग लिखी भुजंग लिखी रितुराय के ब्याज ते शंकर आयो॥ ४४॥ ( पृष्ठ १०० ) तीर तमालन की अवली कता कुंज विताल बनी है। पाग करै मुनि मित्र जहाँ तहाँ उज्जल वारि की धार धसी है॥ चन्दन मालू मराठन के गन माइत कंठ कली विकसी है। ताही को कम्प बड़ो जिनके उर गंग की मूरति मंजु बसी है॥ ४५॥ ( पृष्ठ १०९ ) चारिहु वेद पढ़ै विधि सों त्यों पुराण अठारह का नित गावै। मुक्ति के कारन पुन्य पहार दसासन बर्ष समाधि लगावै॥ कंचन दान सुमेर समान बड़ी मत संगति मैं चित लावै। हाय उदाम कहाँ सब सों तबहू रघुनाथ को भेद न पावै॥ ( पृ० १०५–१०६ ) यदपि विविध उपाय, बद पुरानहू कही। मोर मत दृढ़ाय। राम नाम पद मुक्ति पद। इति श्री बसन्त विलासे महाकाव्ये परिहार वंशावतंस श्री सरनाम सिंह कृपा शान्त रस वर्णनो नाम चतुर्थ विलासः ४॥

विषय—( १ ) पृ० १ से पृ० १४ तक—प्रथम विलास प्रस्ताविक वर्णन। मंगला चरण, देश तीर्थ क्रमशः—मकर पृश को मुक्ति मति, मध्य देश अभिराम। तीरथ राज प्रयाग तहँ सकल सुमंगल धाम॥ तीर्थराज वर्णन—अलंकार-रूपक अग्र, अठौर की विमिला सित चंवर निरासत सविच विवक-विराग, याग संयम मद गाजत॥ बन्दौं विमल पुराण, हार परिख मुनि चारी। मध्य पुरी अभिराम, सदा जाको त्रिय नारी॥ धर्माधिकार

आचार सुत, सिंहासन पट कुल भनि । इन्द्रादि देव भूपित सभा, जय प्रयाग भूपाल मनि ॥
परिगन कथन.—परिगन सुभग सिकन्दरा, जहा धर्म की रीति पतित सूर पतिव्रता, धनिक परस्पर प्रीति ॥

ग्राम कथन —सुरसरि उत्तर भाग में नगरथपुर शुभ ग्राम । चारि वर्ण आश्रम जहां, विलसत आठों जाम ॥ वन उपजत नाना विहँग, बहु विधि करत विलास । विमल सरोवर में कमल, फूलि रहे चहु पास ॥

वंश वर्णन —सेरसाह भूपति जहा तेगसाह परिहार । जो अखंड भुज दंड में धरे-धरणि को भार ॥ ताको पुत्र प्रसिद्ध जग, इन्द्रजीत नृपवीर । याहि विलोकत समर में, रिपुगण धरत न धीर ॥ ताको सुत अह्लाद नृप, महावीर सिरताज । जाको दान कृपाण जस, वर्णत सुकवि समाज ॥ तासु कुमार उदार मति, जेठो नृप सरनाम । लघुरो श्री अभिराम जू, शील सिंधु वलधाम ॥ कमलासन अति जतनसों, सब गुग करि एक ठौर ॥ श्री सरनाम नरेस को, विरचे नृप सिरमौर ॥

ग्रथ निर्माण काल—श्री सरनाम महीप मणि, पूरित हिये हुलास । विष्णुदत्त कवि सों कह्यो, करौ वसत विलास ॥

ग्रथ निर्माण काल —रस रत्न वसु रजनीश, मित सम्वत सुर गुरु वार । भादौं कृष्ण त्रियोदशी, भयो ग्रथ अवतार ॥ ग्रथोपक्रम, अतिशयोक्ति अलकार, प्रतीप मुक्ति अलंकार भ्रमरादि की व्याज से, उपमालंकार, प्रकृति कथन, समुच्चय अलकार, प्रेम प्रसंग, दृष्टात अलंकार, गुरजन स्वभाव वर्णन, काव्य लिगोलकार, पूर्ववदलंकार, अनुप्रासलंकार, शकरलकार, समुच्चयानुप्रासलकार, व्याधप्रतीयालकार ।-

( २ ) पृष्ठ ३५ से पृ० ६३ तक—द्वितीय विलास—श्रंगार वर्णन । मुख वर्णन, कोमलता वर्णन, प्रोषित नायका दशा स्मरण, कुच वर्णन, कपोल वर्णन, केश वर्णन, अभिलाप दशा, स्मरण दशा, स्वकीया खडिता, आगत पतिका, धृष्ट नायक, क्रिया विदग्धा, प्रेम प्रसग, विश्रब्ध नवोढा, प्रोषित पतिका, खडिता, मानिनी नायिका, व्याधि दशा, स्मरण दशा, प्रमोदा लिंगन, सुरति, नवोढ़ा, प्रथम समागम, चेटक, स्वकीयाभिसारिका, प्रवत्स्य प्रेयसी, माननी प्रति दूती वचन, गुरु मानिनी, कलहान्तारिता, अनुशयना, अनुकूल नायक, हास्यरस वर्णन, करुण रस, रौद्ररस, वीर रस, भयानक रस, वीभत्स रस, अद्भुत रस, शांत रस, षोडष श्रृगार ।

( ३ ) पृ० ६४ से पृ० ८३ तक—तृतीय विलास—वसत-वर्णन वसंत वैभव, संयोग सुख, समीरादि वर्णन, मान भग, वसतमें विरहावस्था, वसत मे मोह व कामोद्दीपन वर्णन ।

( ४ ) पृ० ८४ से पृ० १०९ तक—चतुर्थ विलास—शातरस वन वनादि के वर्णन के साथ भक्ति रस वर्णन, भक्ति न होने पर निन्दा, भक्ति की सर्वोपरिता, भवसिंधु की दुर्गमता, अम्बिका की प्रशसा, भक्ति संबधी उपदेश, गंगा वर्णन, भक्ति से कुटिल स्वभाव सुधार, वर माँगना ।

कवि वश परिचय—कवि नरहरि को कुमार हरिनाथ भयो हरिवंश ताको सुनु परम प्रवीनो है । ताको घनस्याम श्रीगोविंद नाम ताको तनै जाको पाय वदन दिली को पति

कीन्हों है ॥ ताके तारानाथ तारानाथ सो करित भयो ताकैं रामबकस सुजस छोक भीमा है ॥ ताके सुत पूरण अनन्द रामदत्त ताके ताके विष्णुदत्त सो विमल ग्रंथ कीन्हो है—मंगलाचरण।

ग्रंथ लेखन काल—अम्बर आदि पर्मी रहमीकर सम्वत् माघ मनोरम मास है। स्यामल पक्ष तिथी बुधवार जमी तिथि सप्तमी योग विक्रम है ॥ हस्त नक्षत्र सुमंगल मूक दिवाकर उत्तर जमी प्रभ्रस है। श्री अवतार महीप किले मित्र पाठ के हेत बसंत विकास है ॥

संख्या ४०१ वृद्ध चाणक्य राजनीति भाषा, रचयिता—विष्णु गिरि, कागज—देसी, पत्र—२०, आकार—८×६ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१६०, पूर्ण, रूप—प्राचीन, पद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—सं० १९०८ = १८५१ ई०, प्राप्तिस्थान—पं० सिवबरा शुक्ल, ग्राम—जयतीपुर, जिला—उन्नाव ( अवध )।

आदि—श्री गणेशायनमः ॥ ॐ तत् सत् ॥ अथ वृद्ध चाणक्य मुनि कृत राज नीति भाषा विष्णु गिरि कृत लिख्यते ॥ तीनि लोक अधि पति प्रभु विष्णु प्रणम्य सिर नाय। नीति शास्त्र चाणक्य को सकल शास्त्र ते पाय ॥ १ ॥ मानव पढिया शास्त्र को जानै गो सब तत्व काज अकाजरु शुभ अशुभ धर्म सिपाबन मत्त ॥ सौ हौं नीके कहत हौं सब नर को हितकार। जिहूं के जाने मात्रते हूं सर्वज्ञ प्रकार ॥ मूर्ख सिष्य उपदेस करि दारा दुष्ट बसाय। दैरी के पानै परै पंडित हूं सीदाय ॥

अंत—अमर द्विज सत पुरुष मे लुटै हैं सतभाव। और दाम पाय तै पंडित वाक्य प्रभाव ॥ उत्तम को प्रणिपात करि सूर भेद करि जीति। नीच अल्प ही दाम करि मित्र तुल्य पौरुष रीति ॥ अग्नि तृप्त नहिं काठ सें उदधि नदी वारि। काल तृप्ति नहिं जीवसे नरतै तृप्ति न नारि ॥ नभ के नागी पुष्प में सोभा पावै हंस। पंडित वरिष्ठ दूर करि त्यो सज्जन मन संत ॥ सुत बिन घर सूनो कुमित बिन बांधव पुन दैस। मूरख को सूनो हृदय निर धन सून्य जग सैम ॥ नारि केस आकार नर दिसै जग मैं कोइ। पदरी फल आकार बहु ऊपर मीठे होइ ॥ जिसके सुत पंडित नहीं भक्ति नहिं नहि सूर। अंधकार कुल जाम ज्यों बिन ससि निशाकरूर ॥ निशि दीपक ससि देखिये रवि दिन दीपक याम। धर्म दीप तिहुं लोक को कुल दीपक सुत जाम ॥ तृष्णा पानि अगाध है नहिं भरिये तब सीर। जो जिस दिन ही मरन सें दपती जाय गंभीर ॥ जिन जिवत भौ हुवो मित्रक बांधव कोइ ताको जीवन सफल मित उदर भरो सब कोइ ॥ राजनीति चाणक्य को सप्तम वृद्ध अध्याय दोहा भाषा करि रच्यो कवि गिरि विष्णु बनाय ॥ इति श्री वृद्ध चाणक्य राज नीति शास्त्र गो० विष्णु गिरि कृते भाषा यां संपूर्ण समाप्तः संवत १९०८ पि० राम राम राम राम राम राम राम ॥

विषय—राज नीति ॥

संख्या ४०२. स्वरोदय, रचयिता—श्री विसुंभर, कागज—साधारण, पत्र—२५, आकार—१२ × ५ इंच, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, परिमाण ( अनुष्टुप् )—१८८, खंडित। रूप—साधारण, पद्य, लिपि—नागरी, प्राप्तिस्थान—ठा० रणधीर सिंह वर्मा दार, ग्राम—खाजीपुर, डाकघर—साखाम बकसी जिला—लखनऊ।

आदि—श्री गणेशाय नमः ॥ श्री विसुंभर कृत श्रोदै लिष्यते । श्री मह देव पारव्ती मवेदे ॥ पवन वीज पुस्तक, तहा पिंड वृह्मंड वखान । तत्व ग्यान सुर भेद सो निवृति प्रवृति सुपहान ॥ पिंडे सोब्रह्मडे अथ प्रथम तत्त्व फेरि दूनो सुरसों पाच तत्व पहिचानों। पाच तत्वके पाच पाच भेद जानों ॥ तुचा १ रोम २ अस्तिन ३ नस ४ माश ५ ॥ पृथ्वी तत्वके गुन । वीर्ज १ मूत्र २ रुधिर ३ लार ४ मल ५ ॥ ए जल तत्वके गुण ( न ) जानों । क्षवि १ भप २ प्यास ३ निद्रा ४ आलस्य ५ ॥ ए तेजके गुन । वानी १ नेहचौ २ आनद ३ गध ४ गवन ५ ॥ ये वायुके गुन । दोश १ मोह २ राग ३ भय ४ लज्या ५ ॥ ए आकाश के गुन जानों ॥ जेहि तत्व मय जाका वास है सो शिव जी कहत हैं घूटेंमें जांवमें पृथ्वी को वाश है । चरन में जलको वासु है । दोट कधनमें अग्निको वासु है ॥ पांच तत्वको पाच प्रकार करि जानिये ॥

अत—अथ माश ॥ १ ॥ अ० दोउ सुर निरतर चलै माश ॥ अथ दिन ज्ञान तुह दिन सूर्ज सुर चलै तो दिन भग अ० पाच राति दिन सूर्ज सुर चलै तो वर्ष ॥ १ ॥ दश राति दिन सुरज सुर चलै तो ॥ ६ ॥ माग अ० वीश राति दिन सूर्ज सुर चलै तो माश ॥ १ ॥ अ० अटाहस दिन राति सूर्ज सुर चलै तो दिन ॥ १५ ॥ तीश दिन रात सूर्ज सुर चलै तो दिन ॥ १० ॥ वतिस दिन राति सूर्ज सुर चले तो दिन १ ॥ अ० जादिन दोनों सुर चलै तो छिन भगी मृत्यु आवै आयु दिन प्रवान मूत्र दिष्टि सकरमें छूटै और कानकी लौर हालै काप नेत्र अगुरिन में वीर चलै तो दिन दस ॥ १० ॥ अ० एक आपी वैठि जाइ तव दोउ आपिन में धूधी छावै लिलाट की लगी मिट जाइ तव दिन ॥ १ ॥ अ० आप जीभ्या नही दीसै तो दिन ॥ १ ॥ जीवै अपनी भौह नही दीपै तो दिन ॥ ७ ॥ अ० आपनी नासिका को अग्रभाग नही दीशैं तो दिन ॥ १ ॥ जी अै अनहद नान सुनै तो दिन ॥ ५ ॥ जीवै ॥ × × × ×

विपय—यह स्वरोदय शास्त्र श्री विशभर द्वारा रचित है। इसमें निम्न लिखित विपय हैं :—

( १ ) तत्व ज्ञान ( २ ) स्वर पहिचान ( ३ ) स्वर साधना ( ४ ) इडा पिंगला का ज्ञान ( ५ ) स्वर भेद ( ६ ) भूपन वस्त्र द्वन्द विवाद ( ७ ) ठाकुर सेवा स्वामी मत्र देवता दर्शन विधि ( ८ ) जंत्र मंत्र ( ९ ) गवन विधि ( १० ) भोग विधि ( ११ ) श्राप विधि ( १२ ) वार, तिथि पक्ष आदि का वर्णन ( १३ ) नक्षत्र आदिका वर्णन ( १४ ) रात दिनका वर्णन आदि २ विपय वर्णित हैं । पुन्तक अपूर्ण है । भापा दूपित है ।

**संख्या ५०३ ए. शान्त शतक**, रचयिता—महाराजा विश्वनाथ सिंह ( रीवा ), कागज—साधारण, पत्र—७३, आकार—९३/४ × ६ इच, पक्ति ( प्रति पृष्ट )—२४, परिमाण ( अनुष्टुप् )—२६००, पूर्ण, रूप—नवीन, गद्य, लिपि—नागरी, लिपिकाल—स० १९०६ = १८४९ ई०, प्राप्तिस्थान—कुटी मानिकपुर, गगातट ।

आदि—श्री गणेशायनम ॥ अथ शान्त शतक लिप्यते ॥ दोहा ॥ सिय रघुनंदन सरस्वती, गौरि शभु गन ईस । हनूमान हरि गुरु प्रिया, दास चरन धरि सीस ॥ १ ॥ टीका —मुक्ति प्रदीपिका करत अहै विसुनाथ । गुरु सुप सुनि यही विधि करहि पॉच मुक्ति

